ऐसा कहनेमें क्या दोष है ? न कुछ,-केवल अपनी अपनी समझका फर्क है, असलमें जो बात सत्य है वह सत्य ही बनी रहेगी.

चतुर्थस्तुति निर्णयछेदनकुठार ग्रंथके [४५७] पृष्टपर पंक्ति चोथीसें मुनिधनविजयजीनें हमारे सबंधमे निम्न लिखित लेख लिखा है कि—

"आत्मारामजीने कोई प्रकारनी शंका उपजी तेथी धर्मसंग्रह ग्रंथमां पोतानो प्रक्षेप करेलो पाठ तथा यंत्र तेनी प्रतनो लहीआ पासे बीजो उतारो करावबा मेशाणेथी पोताना शिष्य शांतिविजय पासे श्री अमदावाद मोकली. त्यारे शांतिविजयजीए ते प्रत लहीयाने लखवाने सोंप्या पछी ते लहीयो केटलेक दहाडे कोई तेना कामने प्रयोजने अमारी पासे आव्यो. त्यारे अमे तेने पुछ्युं के हमणा तमे शुं लखो छो ? त्यारे तेणे कह्युं के आत्मारामजीनो धर्मसंग्रह लखुं छुं, त्यारे अमे तेने कह्युं के ते प्रत अमारे देखवी छे, त्यारे तेणे कह्युं के शांतिविजयजीए कह्युं छे के कोइने प्रत देखाडवी नही." इत्यादि—

उत्तर-मुनि धनविजयजी लिखते है कि-धर्मसंग्रहकी प्रति, जिस लहियाको लिखने दीथी थी उसको शांतिविजयजीने कहा था कि-किसीको बताना नही. पाठकगण! यह बात बिलकुल झूठ है. हमने न तो किसी लहियाको प्रति लिखने दीथी और न लिखवायी. अगर यह बात सत्य ही होती तो धनविजयजी हमको रूबरू मिलकर पुछ लेते, दूर तो नही थे. (संवत १९४४) में हमारा चातुर्मास भी अहमदावादमें था, शेठ, दलपतभाइके मकानमें ठेरे हुवे थे. मुनि धनविजयजी भी इसी शहरमें पांज-

रापोळके उपाश्रयमें डेरे थे, आनकर रूबरु खुलासा कर लेते, दूर ही दूरसे मनमें घटना करते रहना, सुनी न सुनी बातकों दिल चाहे लिख देना. यह क्या! संसारसें विरक्तोका काम है? यह तो सपत्नीकी लड़ाइ जैसा हुवा. लहियाने कहा वह सच, और हम रूबरु बैठे थे वह झूठे, क्या बतावे! यह वही कहलावत हुइ कि-देवदत्त और यज्ञदत्त नामके दो मित्र एक समय एक स्थानकमें मिले. तब यज्ञदत्तने देवदत्तसें कहा कि हमने सुना था तुम मर गये!-देवदत्त बोला मित्र! यह कथन झूठ है, जब प्रत्यक्ष ही मै तुमारे सामणे खडा हुं तो मर कैसे गया? तो भी फिर यज्ञदत्त कहता है नही जी! मेरेसें एक प्रमाणीक पुरुषने कहा है कि-देवदत्तजी मर गये, बस! जैसा यज्ञदत्तका विश्वास देवदत्तके प्रत्यक्षमें भी यही है कि प्रमाणीक पुरुषका वचन है मुनि धनविजयजीका भी तद्वत् विश्वास है कि लहियाने कहा है,-परंतु अैसा आग्रह करना ठीक नही, संसारी मनुष्य भी जो सज्जन जन है कुछ विषयको लिखने लगने है तो सोच समझ कर लिखते है, मुनि जनोको विशेष सोचना चाहिये; हम मुनि धनविजयजीसें ही पुछते है क्या! शहर अमदावादमे हमारा तुमारा मिलना कभी नही होता था? एक दूसरेको पुस्तककी चाहना होती थी तो नही देते लेते थे? केइ दफे पुस्तक देखनेको ले जाते थे, मुनिश्री विवेक सागरजी द्वारा खुद तुमने श्रीवासुपूज्य चरितकी प्रति मंगायी थी. फिर उन्होंके स्वर्गवास हुए पिछे तुमने पीछी भेजी थी-तो क्या! धर्मसंग्रहकी प्रतिविषयक शंसय निवर्त्तन रूबरु मिलके नही किया गया?

चतुर्थ स्तुति निर्णय छेदन कुठारकी प्रस्तावनाके ( ६२ )मे पृष्टपर मुनि धनविजयजीने चतुर्थस्तुति निर्णय ग्रंथकी कितनीक अशुद्धियां बतलाकर पिछें गुरुप्रशस्तिके श्लोकोके छंदोभंग और व्याकरण दोष दिखलाये है इसका समाधान यह है कि-छापेकी अशुद्धिका ओलंभा ग्रंथ रचयिता को देना सार्थक नही, किसी जगह ग्रंथकी कोपी करनेवालेका हस्त वा दृष्टि. दोष रह जाता है किसी जगह छापनेवाले वा प्रुफसीट करनेवालेका रह जाता है, अलबते ! ग्रंथकर्त्तानें जो कोई काव्य वा गद्यरचना संस्कृतमे कीयी हो उसमें कोइ व्याकरण छंद दोष वगेरा वक्तव्यता रहजाती हो तो उसका ओलंभा जरूर ग्रंथ कर्त्ताको दे शकते है,

(आपही अपनी अशुद्धिओंको देखिये !)

[मुनिधन विजयजी रचित संस्कृत मंगलाचरण और गुरु प्रशस्तिके काव्यांका अशुद्धि प्रदर्शन नीचे मुजब.]

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारका प्रथम पृष्ठ, प्रथम वृत्तका पहला पद.

"श्रीअर्ह जिनवीरमीश्वरविभुं त्रैलोक्य चिंतामणिं"

श्रीअर्ह-यहां व्याकरणके नियमानुसार संधि होना चाहिये क्यौं कि-एक पदमें नित्यसंधि होती है (तथाहि) संहितैकपदे नित्या नित्या धातूपसर्गयोः नित्या समासे वाक्येतु सा विवक्षामपेक्षते,-

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके प्रथम पृष्ठपर दूसरे श्लोकका दूसरापद-"वीतरागं परित्यज्य योऽन्यदेवमुपासते"-यहां उपासते बहुवचन और उसका कर्त्ता यः यह ठीक नहीहै जो

इसको यहां येऽन्यदेवं-ऐसा पाठ करते तो क्रिया ठीक लगती, परंतु उत्तरार्द्धमे-स सर्री दोग्धि-यहां एक वचनसें पूर्वार्द्धमें भी एकवचन चाहिये.-

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके प्रथम पृष्टपर तिसरे श्लोकमे-"स्याद्वादनिधिं वीरं-प्रणिपत्य जगद्गुरुम्.'

स्याद्वादनिधिं वीरं-यहां सातवर्ण है इसलिये छंदो भंग दोष हुवा. अनुष्टुप्मे प्रत्येकपदके [८] वर्ण होते है.

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके पृष्ट [६९५] पर गुरु प्रशस्तिके दूसरे वृत्तका तिसरा चरण,-"स्येवं वीरवचःप्रतापतरणिस्तीर्थं प्रवतिष्यति"-यहां प्रवर्तयिष्यति ऐसा चाहिये, क्यौंकि णिच् विना वृतुधातु अकर्मक है, उसका तीर्थ-कर्मके शाथ संबंध नही हो शकता, और अकर्मक ही समझा जाय तो परस्मैपदमे इट् नही हो शकता.

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके पृष्ट [६९५] पर तिसरें वृत्तका चतुर्थचरण-"निर्ग्रंथवीरुदमुशंति गणस्य सुज्ञाः'-वीरुद शब्द ह्रस्व चाहिये, गद्यपद्यमयी राजस्तुति बिरुदमुच्यते-इति साहित्य दर्पणे.-

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके पृष्ट [६९६] पर छठे वृत्तका चतुर्थचरण-"तन्नाम्नापि सुधर्मचंद्र इतियुत् सुज्ञाः समाचक्षते"-यहां युत्-शब्द व्याकरणके नियमानुसार अनन्वित और निष्प्रयोजन है.

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके पृष्ट [६९६] पर आठमे

वृत्तका तिसरा चरण-"सर्वदेववपुषि निस्पृहस्ततः-यहां छंदोभंग दोष होता है, वर्णाधिक्य है.

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके पृष्ठ [६७६] पर नवमे वृत्तका तिसरा चरण-"तेन गछगतपचमाह्वयं"-यहां आह्वयशब्द अगर गछका विशेषण रखे तो भी पुल्लिंग चाहिये. अगर स्वतंत्र रखे तो भी पुल्लिंग चाहिये, आह्वय-पु०आ ×ह्वे श । नामनिसज्ञायां प्राणिसाधने द्युते च-इतिवचनात्.

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके पृष्ठ [६७७] पर तेरहमे वृत्तका तिसरा चरण "गण एष दधन्विपक्षिणो"-आगे पृष्ठ (६७८) पर अठारहमे वृत्तका तिसरा चरण-"कल्याणान्यखिलजगज्जने दधन्यो"-यहां दोनो चरणोमें दधन् शब्द अशुद्ध है दधत् ऐसा होना चाहिये, क्यौंकि-"नाभ्यस्ताच्छतुः" इस सूत्र करके नुम्का निषेध होता है.

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारके पृष्ठ (६७९) पर बारहमी पंक्तिमें निर्मायि-क्रियापदकी जगह निरमायि एसा होना चाहिये, क्योकि-यहां अम्रागम होता है.

चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारकी आद्यके पृष्टपर जहां मुनिधनविजयजीने अपना और गुरुजीका नाम संस्कृतमें गुम्फित किया है-"क्रियागुद्ध्युपकारका श्रक्रवर्त्याचार्याः परमगुरुश्रीश्री १०८श्री विजयराजेंन्द्रसूरिजीतछिष्यन्यायचक्रवर्तीपरंपरानुगश्री युतपंक्ति मुनिधनविजयजीमहाराजविरचितः-इस वाक्यमें सूरिजी यह पद निर्विभक्तिक हुवा-चाहिये. सविभक्तिक, क्यौंकि चक्रवर्त्याचार्याः इस पदका विशेष्य है, "जी"-पद कुछ संस्कृ-

तका नही श्रो विचमे रखा गया. "चक्रवर्ती"-यह समासमें दीर्घ नही चाहिये, इन प्रत्ययांत समासमे दीर्घ कैसे हो सकता है?

यह उपर लिखी हुई अशुद्धियां अगर सत्य है तो मुनि-धनविजयजी अपनी भूलको स्वीकार करे. लज्जित होनेका कुछ काम नही है, न अप्रसन्न होना चाहिये, क्योंकि-मनुष्य ही तो है भूलगये, हाथ ही तो है चूक गये, अगर असत्य है और इसके बारेमे कुछ लिखना पढना चाहे तो प्रमाणीक लिखाणके साथ व्याकरण और छंदःशास्त्रके कायदेसे जो कुछ वक्तृता लिखनी हो लिखे, उत्तर दिया जायगा, जैसे चतुर्थस्तुति निर्णय छेदन कुठारमें जगह जगह आत्मारामजीके नामपर कुवचनोकी दृष्टि और गाली प्रदान कीया है वैसा न करे, और, यदि इतने पर-भी वें गाली प्रदान करना चाहेगें तो उनकी मरजी,

"ददतु ददतु गालीं गालीमंतो भवंतः
वयमपि तदभावाद् गालीदानेऽप्यशक्ताः"

इसी वचनपर हमारा संतोष होगा, सच पूछो तो वास्तविक और उत्तमवात तो यही है कि-अपनी अशुद्धियांको जहां तो स्वीकार लो और जहांतो व्याकरण और छंद शास्त्रका प्रमाण देकर शुद्ध करो, वृथा शंखनाद करके शोर मचाना कोई लाभ न होगा, महाशय! अपने विश्वासीको समझाना सहज है एक दो वातोंके दृष्टांत देकर रफू करना यह भी सहज है, परंतु वि-द्वानो के सामने शास्त्रार्थके कायदेसे वाग विलास करना सहज नही, शिष्टाचारसे जो कुछ कहोगे लिखोगे सबको मान्य होगा. कुवचनबोलने स्त्री जनोको भी याद है इसीमें विद्वत्ता होवी तो

सज्जोजन इसी सरुक पर चलते, देखिये ! युरुप और जर्मनके अंग्रेज विद्वान् जब कोई प्रकारका विषय वा प्रबंध लिखते है तो वह उमदा शैलीसे लिखते है कि-हदसें ज्यादा, क्या बतावें ! जो रीति आर्योंकी थी वह अनार्यों कों मिल गयी, अगर इन अशुद्धियोंके बारेमें आप कहोगे जो हमने लिखा वह सत्य है तुम क्या जानो जाष्यमें और बमे जैनेंद्रव्याकरणमें ऐसा ही लिखा है तो हम पहलेसें ही लाजवाप है, हमने जाष्य और बमा जैनेंद्र नही पढा, अगर कहोगें तुम सन्ना करो हम शास्त्रार्थ करनेको तयार है तो इसमें जी हम लाजबाय है, हमारा कोइ हुकम नही चलता, जो सबको बुलाना जजे, और न हमारे पास मरुधर-मालवा-गुजरातके सजी श्रावक लोग एक शाथ आनकर हाजर होवे, महाशय ! यह तो सब रफू करनेकी बातें है, इनमें कोइ लान नही, अलवते ! आप न्यायचक्रवर्त्ती है आप उद्यम करें तो सब कुछ बन शकता है क्योंकि-चक्रके अधिष्ठायक देव सबको घेरकर लाशकते है और अन्यजी आपमें इतना विशेष है कि-आपने मंत्र आराधनजी किया है, आपके ग्रंथमें ( ६एए ) पृष्टपर दसमी पंक्तिमे लिखा है कि-" गुरुमतान्तःपातिना धनविजयेन नाम्नाग्र गणिनामया कुवादिवाक्स्तम्जनमन्त्राराधनेन-" मैने कुवादिओंकी वाणीको स्तंजन करनेका मंत्र आराधन किया है, अस्तु ! आपने आराधनजी किया होगा इसमें हम उजर नही करते, परंतु तर्क करनेवाले कह शकते है कि-मुनि धनविजयजी कुवादिओंकी वाणी अगर स्तंजन कर शकते है तो क्या ! अपनी अशुद्ध वाणीको स्तंजन न कर श-

के, !-हम तो यहां विशेषकुछ नही कह शकते है मंत्र आराधन करना और उसके अधिष्ठायक देवको अपने वशमें लाना, सहुजकी बात नही. जो मनुष्य मंत्राधिष्ठायक देवोंकी स्तुतिका निषेध करे उनको देव प्रसन्न होनाभी मुश्किल है, जब आपके लिखे कुवचन सज्जनोके सामने वाचे जाते है तो उन्होके मुखसे यही वाकय निकसता हैकि-यह लिखाण ठीक नही किया, अगर आपका आशय यह होकि तुमारे गुरुजीने भी तो हमको कुवचन लिखे है हमक्या ! न लिखे ? इसके उत्तरमें न्यायतो यही कहता है कुवचन लिखने उनको भी उचित नहि थे, अगर उन्होने लिखें और तुम न लिखते तो तुम्हीको यश आता, एकने किया सोही दूसरेने करना यह कोइ व्याप्ति नही. अगर कहोगे जो तुमने अशुद्धियां निकाली है वह वास्तविक नही, कुछ मुश्किलाईकी बात कहते तो ठीक, तब फिर वही बात आ जायगी कि-किसी समय एक अध्यापकने अपने शिष्यसे पूछा गंगाजलं=और गुरु भक्तिः=पदोंका विग्रह कहो, तो शिष्यने उत्तर दियाकि-महाराज ! कुछ कठिन बात पुछिये, यह तो बहुत सहज है गङ्गास्य जलं=गङ्गाजलं-गुरुस्य भक्तिः=गुरुभक्तिः-इसमे मुश्किलाईकी बात ही क्या है ? यह सुनकर अध्यापकको बहुत खेद हुवा, एसा न किजीयेगा.

आगे आपने अपने ग्रंथके [६३] मे पृष्टपर आत्मारामजीकी बनाई गुरु प्रशस्तिके श्लोको के [२] छंदोभंग दोष बताये है, प्रथमतो-" तपागछे जगद्वंद्ये, जज्ञिरे बुद्धिशालिनः,-श्रीमन्मो विजयाख्या, गुरुवः संयमे रताः-इसमें तिसरे चरणका छठा वर्ण

दीर्घ चाहिये, ह्रस्व है इसलिये छंदोभंग दोष निकाला, दूसरा श्लोक-यस्य धर्मोपदेशेन, निर्मलेन कति जनाः,-सम्यक्त्वं लेभिरे साधु धर्मं च लेभिरे कति,-इसमे दूसरे पदका छठा वर्ण दीर्घ चाहिये, ह्रस्व है इसलिये यहांभी छंदोभंग दोष निकाला,-

[ इसका उत्तर. ]

महाशय! अनुष्टुप्वृत्तके भेदोमें कितने नित्य और कितने अनित्य, इसका विचार करना प्रथम आवश्यकीय है, अगर श्रुतबोधमें दिखलाये भेदको ही एकांत निय मानलिया जावे तो फिर त्रिषष्टिशिलाका पुरुषचरित और अमरकोश आदि अनुष्टुप् वृत्त बद्ध केइ ग्रंथ रचयिताओंने यह नियम नित्य क्यों नही रखा? त्रिषष्टिशिलाका पुरुष चरितमें आद्यके अनुष्टुप वृत्त जिसको हम तुम सकलार्हत् स्तोत्र कहते है इसीमे देखिये!

दूसरे वृत्तका प्रथम चरण-"नामकृतिद्रव्यभावैः"--
आठमे वृत्तका तिसरा चरण-"अन्तरङ्गारिमथनं"-
नवमे वृत्तका तिसरा चरण-"नमश्चतुर्वर्णसंघ"-
ग्यारहमे वृत्तका तिसरा चरण-"अचिंत्यमहात्म्यनिधिः"
तेरहमें वृत्तका तिसरा चरण-"निःश्रेयसश्रीरमणः"-

केवल तेरह वृत्तोंके ही देखनेपर आपके धारणे मुजब पांच जगह छंदोभंग दोष हुवा, छठा वर्ण सब पदोमे ह्रस्व है.

अमरकोशके पाचमे वृत्तका पहलाचरण-"त्रिलिंग्यांत्रिष्विति पदं"
,, छठे वृत्तका प्रथम चरण-"स्वरव्ययं स्वर्गनाकः"-
,, छठे वृत्तका तिसरा चरण "सुरलोको द्योदिवौ द्वे"-
,, सातमे वृत्तका तिसरा चरण-"सुपर्वाणःसुमनसः"-

,, आठमे वृत्तका पहला चरण-"आदितेया दिविषदो"-

देखिये! अमरकोशके आद्यमे केवल [८] वृत्तपर ही खयाल किजीये, पांच जगह आपकी अपेक्षा छंदोभंग दोष हुवा, छठा वर्ण ह्रस्व है,-बतलाईये! क्या! हेमचंद्राचार्य और अमराचार्य दोनो भूलगये? उन्होंको अनुष्टुप्वृत्तोके नित्यानित्य भेदोका भी ज्ञान नही था क्या?-महाशय! न हेमचंद्राचार्यकी न अमराचार्यकी और न आत्मारामजीको किसीकी भूल नही है, यह तो आपकी ईर्षाका एक नमूना है, दुनियामें किसीने किसी तरह आत्मारामजीको लोग बूरा और अणपढ समझे, यह आपका आशय है,परंतु दुनिया आदर्श है इस में जो जैसा है आप ही आप दिख पडता है,कहने सुननेकी कुछ जरुरत नही रहती, अगर आपने इस नियमको नित्य ही माना है तो बतलाईये आपही इसपर क्यौं न चले?खयाल किजीये आपके ही बनाये गुरु प्रस्तिके वृत्तोमें चतुर्थस्तुतिनिर्णय छेदन कुठार ग्रंथके [६००] पृष्टपर यहजो अनुष्टुप्वृत्त लिखा है-"तच्छिष्योऽभुन्न्यायचक्र वर्त्तिविरुदधारकः श्रीमहोपाध्यायकुश्रविजयो गणनायकः"-२२,-इसमे आपने खुद क्या रचना रची है? आत्मारामजीकी दो वृत्तोमें दो भूल आपने निकाली और आपने वही भूल एक वृत्तमें दो रखदी,पहले और तिसरे चरणके छठे वर्ण तर्फ दृष्टि दिजीये, दीर्घ है या ह्रस्व है? अगर ह्रस्व है तो आपने ही छंदोभंग दोष किया कि नही? आत्मारामजी न्यायांभोनिधि है आप न्याय चक्रवर्त्ती है, हमतो दोनोंको कुछ नही कह शकते, परंतु तर्क यह कह रहा है कि-अंभोनिधिसें चक्रवर्त्ती अधिक शक्तिमान होता है,

उसको भूलना न चाहिये, दूसरी यह जी बात है कि-आत्मारामजीने मंत्र आराधन नही किया, आपने किया है फिर भूलना कैसे हुवा?

चतुर्थस्तुति निर्णयके पृष्ट (१७६) पर आत्मारामजी रचित गुरु प्रशस्तिके तिसरे वृत्तमे-"चंद्रा"-चौथेमे-"क्रांता" और पांचमे वृत्तमें-"प्रयानंद्विजयेन"-इतनी जगह परसवर्ण दोष निकाले है.

( इसका उत्तर. )

महाशय! जो दक्षिण पथके विद्वान् है वे इस पर सवर्णरूप व्याकरणके नियमको व्यवहारिक वर्त्तणुकमें नित्य नही स्वीकार रखते है उत्तराखंडके विद्वान् रखते है, परंतु इसमे जारी दोष नही गिनते, देखिये! दक्षिणापथ बम्बइ इलाकेकी जितनी छपी वा लिखी हुयी पुस्तक है उनमें यह परसवर्ण करनेकी शैली नित्य नही रखी है, उत्तराखंड के पुस्तकोमें बहुधा करके नित्य दिखती है, निदान! इस बातका जारी दोष नही गिनते, इतने परभी आपको विशेष आग्रह था तो आप अपने ग्रंथमें तो वह शैली नित्य रखते, क्यौ उसको छोड दी? खयाल किजीये टाइटलपेजपर मंत्रज्ञ पद-इससे अगाडी दूसरे पृष्टपर श्लोक के तिसरे चरणमें किंचित् मंगलाचरणक प्रथमकाव्यमें-वंदितामिद्ध-वंदे-आगे गद्यपाठमे दूसरी पक्ति-प्रतिबंध-मंगलमुपक्रमते-

चतुर्थ पंक्तिमें-परममंगल-अंतकी पंक्तिमें-काकदंत-दूसरे पृष्टपर प्रथम पंक्तिमें-संबंधस्तु-तिसरी पंक्तिमें-केषांचिद्-चतुर्थपंक्तिमें

ग्रंथः-गुरुप्रशस्ति के काव्योंमें पृष्ट ( ६७१ ) पर तिसरी पंक्तिमें करींद्र.-

चतुर्थपंक्तिमें-पंच-और इसके अगाडी पूर्णाहुतीतक इसी परसवर्ण दोष संबंधी निगाह करे तो (२७) दोष और इसमें मौजूद है कहांतक लिख बतावे, इससें यही कहना ठीक है कि-आप अपनी गुरु प्रशस्तिमें तलासकर लिजीये, (२७) संख्यासें एक भी कम रहजावे तो हमको ओलंभा दिजीये, मुनिजी! दूसरेको कहना सहज है आप उस राह चलना सहज नही.

आगे फिर आपने चतुर्थस्तुति निर्णयके [१७६] पृष्ठ पाचमे वृत्तके तिसरे चरणमें [गुम्फित] संबंधी छापेकी अशुद्धि आत्मारामजीको दीयी है परंतु यह ठीक नही, प्रस्तावनाके [५] में पृष्ठपर आपने अपने ग्रंथमें लिखा है कि-आत्मारामजीके छपाये हुवे सभी ग्रंथमेंसें अगर अशुद्धियां निकासी जावे तो एक छोटासा ग्रंथ जितनी संख्या बने, परंतु हम इन सब बातोंका सार्थक नही समझते, क्या आपके एक ही ग्रंथकी अशुद्धियां कोई व्यर्थ समय गमानेवाला शख्श अन्वेषण करे तो क्या कोईभी न निकलेगी? क्या [२७७] संस्कृत प्राकृत पाठोंका अर्थ आपने किया है वह सब अन्वय सहित किया है? उनमे कोई शब्दाशुद्धि-अर्थाशुद्धि और अनुवादाशुद्धि नही है? इसके उत्तरमें कहोगें होती तो लिखके बतलाते नही? महाशय! इसमें कोई असली तत्व नही निकलेगा, जो वास्तविक तत्व है समालोचना उसकी करनी ठीक है,

समीक्षक-मुनिधनविजयजीने शुद्धिपत्र अलग बनाया है उसमें तुमारी निकाली हुयी अशुद्धियांको शुद्ध तो किया है,

उत्तर-हमने जो अशुद्धियां निकाली है उनमेसे केवल स्याद्वाद निधि-की जगह स्याद्वादस्य निधि दिखलाया है परंतु और अशुद्धियांके विषयमें कुछ नहि लिखा, गुरु प्रशस्तिमें युत् इस जगह यत बतलाया है परंतु यह भी सान्वय नही है, असल बात तो यह है कि-जो संस्कृत रचना मुनिधनविजयजी अपनी रची बतलाते है उसमें आद्यके तीन वृत्ततो साधारण रचनावाले होनेसे स्यात् उनके बनाये हुवे हो तो ना नही, परंतु और रचना तो अन्य किसी पंमितकी रची हुइ है और अपने नामसे रफू कियी गइ है,क्यौं कि-मुनिधनविजयजीकी यह शक्ति नहि, दो वर्ष पहले जब हम और मुनि धनविजयजी शहर अमदावादमे थे, तब शेठ. दलपतभाइके स्थानपर एक समय एसा हुवा कि-मुनि श्री प्रमोदविजयजी-मुनिश्री वीरविजयजी-मुनिश्री कांतिविजयजी-हम-और मुनिश्री मोहनलालजी-यही मुनिश्री धनविजयजी,-और यतिजी पं० पद्मसागरजी वगेरा सब एकत्र मिले थे, बातो ज्ञानगोष्टीकी होती थी तब मुनि धनविजयजीसें निम्न लिखित-“ बटो ! भिक्षा मट गां चानय ”-एक सामान्य सारस्वत ग्रंथका वाक्य शुद्धपने उच्चारण न होशकाथा, तो संस्कृत रचना रचनी कितनी बात ? इसमें मंत्राराधनका सहारा बतावे तो बतावो, अपने विश्वासी जनोंकों जो कहो सो ठीक.

---

भाद्रपद आसोज और कार्त्तिक मास बतीत होते सूत्रआ-वश्यक (जो व्याख्यानमें वाचना शुरु था) प्रतिक्रमण अध्ययनतक-और श्राद्धविधिग्रंथ संपूर्ण वाचा, सारे दिल्ली इलाकेकी मनुष्य गणाना (६४३५१५) है, संवत (१९३४) में यहां एम्पइम्पोरियल दर्बार हुवा तब हिंडुस्थानके सभी राजे यहां एकठे हुवे थे,-हस्तिनापुर तीर्थ यहांसें (३५) कोस दूर है, संवत (१९४७) के मार्गशीर्ष वदी तीज रविवारकों शहर दिल्लीसें आगरे तर्फ विहार किया, प्रथम मुकाम (४) छोटे दादाजीकी छतरीमें किया, दूसरेदिन कुतुब (महरोली) कुतुबसें (६) कोस गुरूगांव-गुरूगांवसे [४] कोस गढो गढोसें (४, कोस फरुखनगर मार्गशीर्ष वदी सप्तमी बुधवारको पहुचे.

फाल्गुन कृष्ण (३) गुरुवार तारिख (२६) फेब्रुआरी सन (१८९१) की रात्रीको जो मनुष्य गणना (मर्दम ममारी) हुयी इस समय मनोहरलाल टपालमास्तरने हमसें निम्न लिखित प्रश्न किये, (१) प्रश्न. आपका नाम क्या है? हमने उत्तर दिया (शांतिविजयजी,) (२) फिर प्रश्न किया, तुमारा धर्म क्या है? उत्तर जैन, (३) फिर पूछा तुमारे कौमका फिरका (धर्मकी शाखा) क्या है? उत्तर दिया श्वेतांबर, (४) फिर पूछा तुमारी जाति क्या है? हमने कहा जन्मके श्रावक ओशवाल, अब साधु संवेगी, (५) तुमारी कौमकी शाखा (जातिकी शाखा) क्या है? हमने कहा तपागच्छ, (६) फिर हमसे पूछा आपकी उमर (अवस्था) कितनी है? हमने कहा (३३) वर्ष, (७) फिर पूछा जन्मसें आज तक आपका विवाह हुवा या नही? हमने कहा नहीं हुवा, फिर पूछा आपके माता पिताकी बोली क्या है? हमने कहा गुजराती, (९) फिर उसने पूछा आपका जन्म किस जीलेमें हुवा? हमने कहा राजधानी भावनगर गुजरातमें, (१०) फिर पूछा तुमारा गुजारा (आ जीवका) क्या है? हमने कहा भिक्षा, (११) फिर पूछा कुछ! लिख पढ जानते हो? हमने कहा हा! जा-

ग्रंथ वाचना शुरु किया, श्वेतांबर श्रावकोका एक भी घर यहां नही. ढुंढियेलोग व्याख्यानमे नही आतेथे. सब दिगंबर श्रावक लोग आते थे.

फाल्गुन कृष्ण (३) गुरुवार तारिख (२६) फेब्रुआरी सन (१८९१) की रात्रीको जो मनुष्य गणना (मर्दम समारी) हुयी इस समय मनोहरलाल ट॰ पाल्मास्तरने हमसें निम्न लिखित प्रश्न किये. (१) प्रश्न. आपका नाम क्या है? हमने उत्तर दिया (शांतिविजयजी). (२) फिर प्रश्न किया, तुमारा धर्म क्या है? उत्तर जैन. (३) फिर पूछा तुमारे कौमका फिरका (धर्मकी शाखा) क्या है? उत्तर दिया श्वेतांबर. (४) फिर पूछा तुमारी जाति क्या है? हमने कहा जन्मके श्रावक ओशवाल, अब साधु संवेगी. (५) तुमारी कौमकी शाखा (जा॰तिकी शाखा) क्या है? हमने कहा तपागच्छ. (६) फिर हमसे पूछा आपकी उमर (अवस्था) कितनी है? हमने कहा (३३) वर्ष. (७) फिर पूछा जन्मसें आज तक आपका विवाह हुवा या नही? हमने कहा नहीं हुवा, फिर पूछा आपके माता पिताकी बोली क्या है? हमने कहा गुजराती. (९) फिर उसने पूछा आपका जन्म किस जीलेमें हुवा? हमने कहा राजधानी भावनगर गु॰जरातमें. (१०) फिर पूछा तुमारा गुजारा (आजीवका) क्या है? हमने कहा भिक्षा. (११) फिर पूछा कुछ! लिख पढ जानते हो? हमने कहा हा! जा॰नते है, (१२) फिर पूछा विशेष क्या लिख पढ जानते हो? हमने कहा सं॰स्कृत और प्राकृत. (१३) फिर उसने हमको देखकर कहा बस! खैर! तब हमने पूछा क्यों? क्या बात है! उसने कहा यह किताबमें एक खाना और है जीसमें हम जन्मके बावले-गुंगे-बहेरे-कोढीको यदि हो तो लिख लेते है सो यहां कोइ एसा है नही इस लिये नही लिखा सो खैर.!

वैशाखवदी [३] चंद्रवारके रोज यहां हमकों (श्वेतांबरन्या-यांकुश) नामका एक पुस्तक एक महाशयसें मिला, यह शिला-यंत्रसें मुद्रित हुवा एक छोटासा चोपानीयाकी बतौर समझो. इसके रचयिता दिगंबर क्षुल्लक ब्रह्मचारी धर्मदासजी हैं. मुनि

श्रीमान् झवेरसागरजी जो हमारे समुदायके गीतार्थ साधु है उन्होंका रचा हुवा (केशरीयाजी तीर्थका वृत्तांत) पुस्तक जो *भावनगर जैनधर्म प्रसारक सभाने संवत् [१९४३] में* छपवाया है उसका यह खंडन है. इसमें उक्त क्षुल्लक धर्मदासजीने श्वेतांबर धर्मपर बहोत कुछ वक्रता कीयी है और तर्कपर तर्क लिखी है. इसकी समीक्षा करनी उचित समझकर यहां इसके बारेमें कुछ लिखते है, पाठकगण! हम यहां जो कुछ लिखेंगें केवल क्षुल्लक धर्मदासजीके लेखकाही उत्तर लिखेंगे अन्य किसी मनुष्यके खेदका कारण हमारा लिखाण न होगा. जैसे क्षुल्लक धर्मदासजीने श्वेतांबरोके विषय कटुक वचनोंकी वृष्टि कीयी है यदि हमभी इसी प्रकार उत्तर देवे तो-"शठं प्रति शठं कुर्यात्"-के अतिरिक्त कोई लाभ नही, किंतु जैसे सकल संघ श्वेतांबरीको धर्मदासजीका लिखाण अप्रिय हुवा है दिगंबर लोगोंको हमारा भी होजाय, परंतु हमारा किसीके दिल दुखाना वा मर्मछेदनेका अभिप्राय नही. संयम ग्रहण किये पिछे जो हमको देशाटन करनेकी आवश्यकता हुयी तो देश देशांतरके अनेक स्वमत परमतके विद्वानोंसें वचनालाप ज्ञानगोष्टी हुयी. जिसमें दिगंबर आम्नायके भी अनेक विद्वानोंसें मिलना हुवा. परंतु क्षुल्लक धर्मदासजीके सदृश हमने किसीको व्यर्थ पक्षपाती नही देखा.

अब हम उक्त श्वेतांबरन्यायांकुश ग्रंथका संपूर्ण लिखाण यहां क्रमसें लिखकर उसके नीचे अपनी तर्फसें उत्तर लिखते जायगें. यद्यपि इसमे अनेक अशुद्धियां है परंतु केवल विषय संबंधी ही समीक्षा (उत्तर) लिखेंगें और अशुद्धियांको पाठक वृंद

के अब लोकनार्थ ज्युंका त्युं नकल कर देयगें. जिस पारिग्राफ-को आदिमे [क्षु.] ऐसा लिखा देखो उवना लेख उक्त क्षुल्लक-जीकाजानना, जहां [ह] ऐसा लिखा देखो हमारा जहां (अ) ऐसा लिखा देखो किसी अन्य पुरुपका जानना. यह एक हमने अपनी समस्याके चिन्ह बताये है.

( उक्त क्षुल्लकजीके लेखकी नकल. )

## (क्षु.)—श्वेतांबर न्यांकुश.

### पत्र प्रथमप्रारंभः

मारु मिति संवत् १९४४ श्रावण कृश्न १३ रविवारके दिवस लिखितं नाम मात्र क्षुल्लक ब्रह्मचारी धर्मदास,—आजके रोज सोलापुरसें डाकके द्वारा श्वेतांबरोक्त—"श्रीकेशरीयाजी तीर्थनो वृत्तांत"—नामक पुस्तक, बहुरी गौतम मोतीचंद रचित मासिक पुस्तक, अर्थात् दोय पुस्तक डाकके द्वारा हमकू प्राप्त हुआ. उसमें श्वेतांबरोक्त केशरीयाजीनो वृत्तांत, श्वेतांबरी कल्पित लिखता है, कारण पूर्वापर विरोध सहित वचन उस पुस्तकमें है.

(हमारी तरफसें समीक्षा). [उत्तर]-

(ह.) प्रथम तो श्वेतांबर न्यांकुश लिखना ही सार्थक नही. दुसरा हम ब्रह्मचारी उसी मनुष्यको समजते है जो द्रव्यवान् होकर स्त्रीका समागम मिलते हुवे न वांछे.और त्यागी हो जाय. जिस मनुष्यको निर्धनताके कारण स्त्रीका समागम न हो शके तो उस सबंधी संसारकी यही कहलावत ठीक यचतो है कि 'निर्धन माया त्यागी, त्रिया विना वेरागी" क्षुल्लकजीको जो पुस्तक. वा. पत्र. केशरीयाजी तीर्थ सबंधी मिला उसमें कोइ पूर्वापर विरोध नही है. और जो उनको दिखलाई दियाथा तो यथार्थ

लिख देते कि-अमूक अमूक पूर्वापर विरोध है, क्यौंकि बहुधा शब्द ऐसे होते है जिनका अर्थ पढने वालोंकी समजमें तो आवे नही और वह अपनी बुध्धिद्वारा उसको दुषित कह देते है. जैसें संस्कृतमे वदन मुखकों कहते है और फारसीमें संपूर्ण शरीरकों. सो जिसने केवल संस्कृत पढी हो,वा फारसी पढी हो, वह दुसरी भाषाके कविका सारांश नही जान शकेगा. जैसें किसी फारसी कविने लिखा कि-मेंरा वदन साढे तीन हाथ लंबा है, तो संस्कृतका जाननेवाला उसकों जूठा समजेगा, परंतु वस्तुतः उसकी समजका ही फेर है, फारसी कविका दोष नही है.

( क्षु, )—नाम–प्रकार १ लो. तीर्थनी उत्पत्ति. सुनो स्वेतांबरी हो. तुम कही तीर्थे उत्पाति सो उत्पातिको साक्षीदार कोंण है. तुम कहोगे हमारा सूत्र सिद्धांत है, तो हम कहेगे के तुमारा सूत्र सिद्धांतको साक्षीदार कोन है. दुसरा तुमारा सिद्धांतकी सबके प्रमाणमे आती नही. जो बात सबके प्रमाणमें आवे नही वो बात सत्य नही, किंतु काल्पित है. तुम कहोगे कि हमारी सिद्धांत सूत्रकी बात सबके प्रमाणमे कैसी नही आती. उत्तर-सुनु, सबके प्रमाणमें आती तो सब ही स्वेतांबरी हो जाते. अर्थात् जैन. वैश्नव. बौध. नैयायकक. मीमांसक. चार्वाक्. पातंजलादिकका भेद नही रहता.

सफेद कपडा धारण करे सो स्वेतांबरी, रक्त कपडा धारण करे सो रक्तांबरी-इत्यादि समझना सूत्र रेशम आदिका वस्त्र रहित होय सो दिगंबर, अर्थात जिसके वस्त्र नही सो नग्न, अकृत्रिम स्वयंसिद्ध है. आगमका प्रमाण देता हू समज लेना. [ काव्य—]

* मांजीदंडकमंडलुप्रभृतयोनोलांछनोंब्रह्मणां,
रुद्रस्यापिजटाकपालमुकुटंकौपिनखद्गांगना,
विष्णुश्चक्रगदादिशखमतुलंबुद्धस्यरक्तांबरं,
नग्नपश्यांनवादिनोजगदिदंजैनेंद्रमुद्रांकितं, १ ,

* काव्यकीऽशुद्धियां. (१) मौंजी. २ लांछन. ३ खट्वांगना. ४ विष्णोः ५ पश्यत.

इस काव्यमें स्पष्ट प्रसिद्ध नग्नपणा अकृत्रिम स्वयंसिद्ध मालूम होता है.क-रिये खंडन नग्नके प्रथम कोण है.

[ उत्तर, ] ( ह. ) क्षुल्लकजी अकृत्रिम तीर्थ वह है जैसें सिद्धाचल, रैवताचल, सम्मेतशिषर, चंपापुरी, और पावापुरी, आदि, परंतु केशरीआजी तीर्थका नाम केवल प्रतिमाँजीके चमत्कारी और प्रज्ञाविक होनेके कारण पम्या है सो जिस आम्नायकी यह प्रतिमा है उसी आम्नायका यह तीर्थ जी है इसमें आगम प्रमाणकी कोइ आवश्यकता नही. लौकिक किम्बदंतीसें संसारमें प्रसिद्ध है और प्रतिमाजीके उपर कोइ चिन्ह दिगंबर दृष्टगोचर नहीं होता, अथवा किसी दिगंबराचार्यका नामतक जी नहीं, फिर आप जो लिखते हो कि-तुमारा आगम प्रमाण सर्वोपरि स्वीकृत नहीं हो शक्ता तो क्या. जो काव्य आपने अकलंक स्तोत्र दिगांवराचार्य रचितसें १२-मी लिखी उसकों हम या हमारे आम्नायी श्वेतांवर श्रावक-अथवा अन्यमति मान शकते है ?-यह आपने वही कहलावत कर दीयी कि-"अपने बेंर मीठे अन्यके खट्टे, "-इस प्रमाणसेंतो आपका स्वयंसिद्ध नग्नपना स्वीकृत नही हो शकता. इस आपके लिखाणमें कोई शास्त्रोक्तयुक्ति नहीं है. अब आगे चलकर आपको मालूम होजायगा कि-जिसको आप प्रथम नग्न कहते हो उसके प्रथम कोन है ? वास्तवमें तो जिसकों आप प्रथम नग्न मानते हो उससे पहले उसके माता पिता विद्यमान हैं;-

( क्षु, )-तुम लिखि के केसरीआजी स्वेतांबरीका तीर्थ है. सो ऐसा तुम्हारा लिखना बालकवत् है. क्योंकि-तीर्थ उसकू कहते हैं. जिनसें तरिये, अ-

र्थात् जैसे नौकामें जहाजमें बैठता है सो तरता है. तैसेही श्री केशरीआजीकी पूजा, ध्यान, जाप, आराधना करे उसका भला होता हे. क्या दिगंबरी श्री केशरीआजीका ध्यान, सुमरण, जाप, केसरका विलेपन लगावेतो क्या दिगंबरीका भला नही होगा ? अर्थात् जरुर भला होगा. फिर तुम तुमारा ही तीर्थ केसें मानते हो. येह तुमारा मानना भरमकाहे जैसे श्री गंगाजीका जलको कलस भरकर लेय ब्राह्मणतो आपणी मानना है. के यह जलमेरा है. शुद्रादिकभी तद्वतहि जलका कलस भरभर आपणा आपणा मानना है. विचार कियेसें देखिये तो जल किसिकाभी नही. जलतो श्रीगंगाजीका है. ज्यादा विचार कहिये तो जलका जल है. तदन्याय श्रीकेशरीआजी फकत तुमारा ही तीर्थ नही. ममणा ये समज तुम लोकोकी मिथ्यादृष्टपनाकी है.

(उ०)-केशरीयाजी तीर्थ जो प्रतिमाजीके चमत्कारी होनेसें प्रसिद्ध हुवा है वह प्रतिमा श्वेतांबर आम्नायकी है इस लीये दिगंबरीयोंका उसमें क्या संबंध है, ?-हम यह नही कहते है कि-जो दिगंबरी मनुष्यभी उक्त प्रतिमाजीका पूजा, ध्यान, आराधना करे उसका भला न हो. भला तो होवे ही होवे. और हमारा तो यही निश्चय है कि-अवश्य भला हो. परंतु दिगंबरी लोक श्वेतांबर आम्नायकी प्रतिमामें द्वेषभाव रखते है तो क्या! इस चमत्कारी प्रतिमाके भयसें ही इसकों अपना तीर्थ मानने लगे !-देखो ! जब और श्वेतांबर प्रतिमामें तुम डरते हो तो श्री केशरीआजीसें भी यह हठ मत करो कि-यह तो हमारा ही तीर्थ है. और जो गंगाजलका प्रमाण देते हो इस विषयमें आपकों अन्य दिगंबरीयोमें सम्मति करलेनी चाहिये. क्योंकि इस लीखाणसें तुमने श्री केशरीयाजी तीर्थकों ही सबका नही किंतु और अन्य कुदेव आदिक चमत्कारीकों भी अपनी तरफ खींच लीया. ऐसा अभिप्राय आपहीका हो तो हो. अन्य दिगंबरीका

नही है, इस लिखाएसें ज्ञानवान् स्वतः विचार लेगें कि-स्वदेवको छोडकर परदेवपर दावा करना सम्यक् दिष्टिका काम है. या. मिथ्या दृष्टिका, ?

(क्षु.)—लौकिकमे वो धन्य है जो के अंधाकू नेत्र सहित कर देता हैं ओ धन्य है. श्वेतांबरी लोगोंका देव मूर्तीके चांदी सुवर्णका नेत्र चक्षु लगाते है. इससे सफा जाहीर होता हैं के श्वेतांबरी बडा है. श्वेतांबरींकी देवमूर्त्ति हिन है. क्योंकि—अंधाकू नेत्र देता है ओ श्रेष्ठ है. ऐसे तुमारी देवमूर्त्ति अंधी है ! उसको तुम नेत्र लगाते हो. दिगंबरी पक्षका श्रावक लोगोंकी देवमूर्त्तिके नेत्र जैसा द्रव्यकी प्रतिमा होय तिस ही द्रव्यमयी तिस द्रव्यसें तल्लीन जैसें हाथ, पाव, आंगुलिका आकार मूर्तिका होता है. तद्वत् धातु पाषाणसे तनमयी नेत्र चक्षु होता है. इस न्यायसें यह बात साबत होती है. के श्री केशरीआ नाथकी मूर्त्ति श्रीमत् जैन दिगंबर आमन्याकी पूर्व प्राचीन है.

(ह.)-"लौकिकमें वह धन्य है जो के अंधाकू नेत्र सहित कर देता है" ऐसेऐसे लिखाणोंसें आपकी उत्तम विद्वान्ता झलक रही है, जब प्रतिमा नही बनीथी तो केवल धातु या पाषाण ही था.जिसने संपूर्ण अंगोपांग बनाये उसका कुछ दोष न समजकर केवल हमारे चक्षु आपको व्यथा दाता हुवे,सो यह अपने अपने कर्मानुसार योग्यता अयोग्यता है इसमें और कोई क्या करे,! तुमने देवमूर्त्तिको अंधी, हीन, इत्यादि कुवचन लिखे इसका उत्तर हम प्रतिमाजी सबंधी देना अछा नही समजते,-क्योंकि-जैसा आपने श्वेतांबरोका अंतःकरण दुःखित करनेको कुवचन लिखे ऐसा लिखाण विद्वानोंकों योग्य नही है, विक्रम संवत् [७००]सें पहलेकी श्वेतांबर,दिगंबर, दोनुं प्रतिमामें विशेष भेद नही था. अब जो अधिक भेद पड गया है यह हठ धर्मी और पक्ष पातीयोंने पाडा है. श्री केशरीआजीकी प्रतिमा श्वेतांबर होनेमें कोइ प्रका

रकी शंका नही, यदि यह प्रतिमा दिगंबरी होती तो उसका अधिष्ठाता देव केवल केशरहीसें तुष्ट होता, लाखों रुपैयों के आभुषण क्यों धारण करने देता,! केवल अष्ट द्रव्यकी पूजा ही मान लेता. परंतु प्रत्यक्ष देखनेमें आता है कि जब श्वेतांबरी लोक अंगीयां धारण करके पूजन करते है तो जैसा आनंद और हर्ष उस समय उत्पन्न होता है दिगंबरीयोंकी पूजा समय नही दिखता.

(क्षु,)–बहुरी हे श्वेतांबरी हो तुम लिखी संवत १३९ के सालसें दिगंबरी मत निकला है सो येह तुम कोण ग्रंथके प्रमाणसें लिखते हो. येह तुमारा केहना किसके प्रमाण में आवेगा. क्योंके नगन के प्रथम क्या है. इसकू स्थापन करो ताके पिछे तुम बोलना के श्वेतांबरी प्रथम है. कारण दिगंबर पक्षमे शंकराचार्य भी है. जो के आगे तुमारा मतका आमरचंद जती जो के आमरकोश बणायो. उसका शास्त्र, पोथी, पुस्तक, जयके द्वारा शंकराचार्य उस जतीका ग्रंथ पुस्तक सर्व श्री गंगाजीमें डबोदिया. बिचार करो तुम तुमारा माका पेटमेंसे योनीद्वारा निकले तब कोणसा रेसमका, कोणसा सूत्रका कपडा सहित आये थे ! अर्थात इससें भी येही साबत होती है के तुम लोग भी अवलनग्न दिगंबरी थे पिछे काल दोषसें तुम नग्न दिगंबरका प्रति पक्षी हो गये. वास्ते सर्व भेष स्वांगके प्रथम यो नग्नपना अकृत्रिम स्वयंसिद्ध है. तब कोनसी मिती संवत था. जुठी लिख दिनी. १३९ संवत मै नग्न दिगंबर हूवा ये बात तुम जुठी लिख दिनी.–

( ६७ ) क्षुल्लकजी लिखते है कि-तुम किस प्रमाणसे संवत् [१३९] की सालमें दिगंबर मत निकला सिद्ध करोगे सो यह प्रमाण प्रथमतो हमारे श्वेतांबराचार्योंने अपने अनेक अनेक ग्रंथोमें लिखा, ( दुसरा ) यह प्रसिद्ध प्रमाण है कि-श्री महावीर स्वामीकों मोक्ष पधार्ये आजतक (२४१७) वर्ष हुये, और दयानंद सरस्वती अपने बनाये सत्यार्थ प्रकाशमें लिखता हैकि-शंकराचा-

र्यको [२२००] सें अधिक वर्ष हुवे. और तुमारे लिखनेसें यह सिद्ध होता है कि-शंकराचार्यका अमरचंद यतिसें वाद हुवा तो इस्से यह सिद्ध हुवाकि-उस समयभी श्वेतांबर मत प्रबल था. जबकि दिगंबर शास्त्रोमें अंगपाठी श्रुत केवली मुनियोंका विचरना लिखा है, परंतु वास्तवमेंतों दयानंद सरस्वतीका और आपका दोनुं लिखाण सत्य नही हे, क्योंकि-अमरकोशका कर्त्ता अमराचार्य जैनी नही था, किंतु बौध था. और उसके समय शंकराचार्य नही हुए. श्री हेमचंद्राचार्यसें कुमारपाल राजाके समय शंकराचार्यका वाद विवाद हुवा, जिसमें जैन धर्मकी जय हुइ. यह अन्यमतिभी स्वीकार करते है. और यह तुमारी बहुत बमी भुल है जो शंकराचार्यकों तुम दिगंबर पक्षमें लेते हो. वह तो वाम मत प्रवर्त्तक था. यद्यपि तुमारी दिगंबर शाखा हमारी श्वेतांबर आम्नायसें पृथक् है, परंतु अन्यमतियोंके विचारमें जब हम तुम एक समजे जाते है तो हमकों महान् कष्ट इस बातपर होता है कि-केवल तुम ही अपनी लेखनीद्वारा वाममत प्रवर्त्तकको आपना कहते हो.—

हमनें देवगुरुकी कृपा और देशाटनके करनेसें स्वमत परमत और विशेषकर श्वेतांबर दिगंबर आम्नायके अच्छे अच्छे प्रमाणीक शास्त्र देखे, और दिगंबर आम्नायके अनेक विद्वान् पंमितोंसें मीलनाभी हुवा, परंतु जैसा आप लिखते है कि-शंकराचार्य दिगंबर पक्षमें है एसा न किसी शास्त्रमें देखा और न किसीसें सुना,-और तुमारे लिखनें में कोइ प्रमाण इस विषयका भी नही है कि-किसी श्वेतांबर आचार्यके ग्रंथ पुस्तक शंकराचार्यने गंगामें मबोये. यदि कोइ प्रमाण था तो अवश्य लिखनाथा. विना प्रमाण कोई लेख लिखना यह विद्वानोंका काम नही. तु-

मने लिखा विचार करो-“तुम तुमारी माका पेटमेंसें योनिद्वारा निकले तब कोणसा रेसमका, कोणसा सूत्रका कपमा सहित आये थें,”-सो क्षुल्लकजी ! आपहीतो कहिये जब आपने जन्म लियाथा तो क्या जो चदर आप ओढ रहे हो यह तुमारे संगे-थी,? और मलुम होता है कि कमंमलु भी हाथहीमें होगा, क्यों कि ऐसा न होता तो आप हमपर ऐसा तर्क न करते, और विशेष क्या कहे ! दिगंबर आम्नायकी आर्यका ( साध्वी ) कों एक वस्त्र ( सामी ) रखनेका अधिकार है सो वहभी शाथ ही लेकर जन्म लेती होगी,!-इस लिखनेसें तुमारा दिगंबर मत सि-ध्द नही होता, जिस नग्नपनेकों तुम स्वयं सिध्द अकृत्रिम समजे हुए हो वह तुमारे शास्त्रानुकूल स्वीकृत नही है, यह केवल तुमारी ही भूल है. क्यौंकि जन्म समयकी नग्न अवस्था ज्ञान सहित नही है. क्या कोइ तुमसें पुछे कि-एक पुरुष निज तरुण कन्याकों आप नग्न होकर उसकोंभी नग्न करके गोंदीमें वेठावे तो क्या यह योग्य है ?-और नींदनीक नही है ? सो किस लीयेकि-वह ज्ञानवान् है तो ऐसा क्यों करता है ?-जिस बालककों विषय वासनाका ज्ञान नही है उसका ही नग्न रहना स्वीकृत है, ज्ञान वंतका नही. और संवत् ( १३७ ) में दिगंबर मत निकला हम जो लिखते है आप हीके लिये लिखते है. प्रगट है कि-महा-वीरके पिछे ( ६०७ ) वर्ष के बाद शिवभूति मुनिने दिगंबर मत निकाला.

(क्षु)—और तुम लिखा के जैन दिगंबर पक्षके केताक तेरापथी श्रा-वकलोकमें केसर लगी प्रतिमाका दर्शन पूजन नही करते है. सोही आपका लिखना सत्य है. जैसें तुमारे श्वेतांबरके भीतर ढूंढिया तेरापंथी उत्पन्न हुवा तद्वत ही जैन दिगंबरके पक्षके श्रावक मंडलीमें तेरापंथी उत्पन्न हुवा है.

कोइ शूद्रादिक यवन आदि उन लोकोंसें बुजे के तुम कौन धर्मवाले हो. तव वह लोक बोलते है की हमतो तेरापंथ वाले है. तब शुद्रादिक श्रवण करके चक्रत चित्त हो जाते है के येतो हमारे धर्मवाले तो नाही. फिरसें बोलता है के हम तेरापंथ वाले है. इत्यादि विभ्रम विसंवाद. और सुनु जिस तुम कहते हो के जैन सो जैन तीनसें तियालीस राजका घनाकार येह लोक है. और इस लोकसें इतरसो अलोक सोही तुम विचार करो. इस लोकालोकमें कोण द्रव्य, कोण क्षेत्र, कोण काल, कोण भाव, कोण ठिकाणो जैन नही है. अरु कौण द्रव्य, कौण क्षेत्र, कौण काल, कोण भाव, कोण ठिकाणौ जैन है. इस दोय प्रश्नमेंसे एक बात स्थापन करो.

**(ह.)–क्षुल्लकजी लिखते है जैसें श्वेतांबरमेंसें ढुंढीया तेरापंथी उत्पन्न हुवे इसी प्रकार दिगंबरसें दिगंबर तेरापंथी निकले है. इस विषयमें हमकों अपनी समीक्षा करनेकी कोइ आवश्यकता नही. आगे चलकर इस विषयमें जो कुछ क्षुल्लकजीकों उत्तर* दिगंबरी तेरापंथी श्रावकोंने दीया है सो देख लेना.**

(क्षु)–तुम लिखा के श्रीमनसुव्रत स्वामीके वारमें रावण हुवा. जिसकी बनाइ हुइ केसरीआजीकी प्रतिमा है. बहुरी श्रीमनसुव्रतस्वामीका वारा था तब संवत कोणसा था? जैसे आव इस वर्त्तमानमें संवत १९४४ वरतता है. तैसें मन सुव्रत स्वामीका समयमें कोणसा संवत था? इसका प्रमाण लिखो. बहुरी तुम लिखी के संवत १३९ सालमें दिगंबरी मत उत्पन्न हुवा. तैसे ही तुमारा श्वेतांबर मत कोणसा संवत मितीमें उत्पन्न हुवा. तुम कहोगें अनादिकालका है. तो हमभी सत्यार्थ कहेंगे के नग्न दिगंबर अनादिकालका है. तुम कहोंगे अनादिकालका कैसाहै? इसका समाधान तो उपर लिख चूके है. के माताका पेटमेंसे निकलता है तब वस्त्र रहित निकलता है. इससे साबीत होता है के नग्न दिगंबर अनादिकालका है.

सुनो स्वेतांबरी हो तुम लोक ओघा, मुपटी, धोली चादर, लकडी, हातमै धारण करी जिसमितीसे तुम श्वेतांबरी कवाये. जिस मितीमै तुम ओघा, मुपटी, धोली चदर, धारण करी तब कोणसा संवत मितीथी? तुम तुमारा माके पेटमेंसे

* यह दिगंबरी तेरापंथी श्रावकोंका लेख आगे आता है.

निकले तबतो धोली चदर, मुपटी, नही था. पिछे धारण किया सो धारण को-ण मिती संवतमें कीया था.–"नग्न आवे, नग्न जावे, नग्न करे कल्लोल; जो नग्न-की निंदा करे, सोही डावा डोल".–जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश, काल, येह छ द्रव्य है. तुमारे सूत्रोमेभी है. इस द्रव्यमें सुफेद कपडा सहित स्वेतांबरी को-ण है. छहु द्रव्य अग्नि उष्णतावत् एक है के सूर्य अंधारावत् अलग अलग है. विचार करो. छहु द्रव्य अनादिकालका स्वयंसिद्ध अकृत्रिम जैसाका तैसा है. तामे सफेद कपडा सहित श्वेतांबरी कोण है? जैसे तुमलोक अपने मूसें कहेते धन इत्यादि प्रकार तुआ ह्मारी बेटी, आ हमारी लुगाई, आ ह्मारा बाप, आ ह्मारा कहते हो के केसरियाजी आ"रा मल, आ ह्मारा पुत्र, आ ह्मारा गांव, आ म्हारा ह्मारा है के तुम तीर्थंका है इत्यादि विचार कैसे तुम लोक विना विचारसें धोली चदर, पुस्तक आदि ये स्वेतांबरी है के तुम स्वे... करो. तीर्थ तु-पटी, धोली चदर, आदिका मेल अग्नि उष्णतावत् एक है, के तुह्मारा, पात्रा, धोली चदर आदिका सूर्य अंधाराका सा अंतर है. प्रथम तुम हुये के मुपटी; धोली चदर, आदि हुये? अर्थात् तुम और मुपटी, धोली चदर, संग संग ही हुये?–

हमकूतो प्रत्यक्ष प्रतीती ये आती है के तुमारी मुपटी, धोली चदर, औ-घा, पात्रा, लकडी आदि इनकू कोइ अग्नीमें जलादेवे तो तुम जलनेका नही. तुम मूपटीकू धोली चदर आदिकू जाणते हो. बहुरि मुपटी, धोली चदर, ये जड पदार्थ तुमकू जाणते नही. वास्ते जैसा तुम हो तैसा येह मुपटी, धोली च-दर आदिक नही. बहुरि जैसी धोली चदरादिक तैसा तुम नही. तुम्हारा और मुपटी, धोली चदर आदिका अग्नि उष्णतावत् एक स्वरूप, एक लक्षण, एक द्र-व्य, एक भाव, एक काल नही. तुम अरु मुपटी धोली चदरादिक अलग अलग हो. कहो विचार करो. तुमे स्वेतांबरी हो के यह मुपटी धोली चदरादिक स्वे-तांबरी है. विचार करो विवाद मत करो.

**(द.)-क्षुल्लकजी पुछते है कि-"श्री मुनि सुव्रत स्वामीके समय रावण हुवा जिसकी कराई श्री केशरीयाजीकी प्रतिमा है सो उस समय कोन संवत् था,?-जैसा कि अब (१९५४) संवत् चलता है"-**

वाह ! क्षुल्लकजी,!-धन्य है, इसी विद्यापर पुस्तक लिखनेका साहसकिया ! बीसमे तीर्थंकर मुनिसुव्रतस्वामी मल्लिनाथ और नमिनाथके अंतरमें हुवे. मुनिसुव्रतस्वामीके शासनमें रावण हुवा. उसने यह मूर्त्ति बनायी. मुनिसुव्रतस्वामीसे आजतकके वर्ष कल्पसूत्रमें लिखे है.काढकर गिन लो वही संवत् था.जो पुत्र, माता पिताके जीवते उत्पन्न होता है उसकों इस प्रमाणकी क्या आवश्यकता है कि-मै किसका पुत्र हु,?-यह आवश्यकता तो उसी मनुष्यकों होनी है कि-जिसके माता पिता विद्यमान न हो जब हम लिखते है कि-दिगंबर मत संवत् [१३९] में उत्पन्न हुवा तो तुमारा यह पुछनाभी समुचित्त नही है कि-श्वेतांबर मत किस समयमें निकला. आप विचार करो ! मनुष्य जन्मलेकर जब बाल्य अवस्थाको छोडता है तो वस्त्र धारण करता है, यह अनादि कालकी रीति है या नही ! और जो कहोंगे है तो फिर सोचो ! किसका पक्ष सिद्ध होता है. ?-यदि तुम अपने दिगंबर आम्नायके किसी ग्रंथमें भी यह लेख दिखला दो कि-जन्मसें मरण पर्यंत मनुष्यकों नग्न रहेना ही कहा है तो हम तुमारा प्रमाण मान लेवेंगे. परंतु ऐसा नही है. जिनकल्प मुद्रा श्वेतांबर आम्नायमें भी मानी है ( जो अब काल दोष और संहननके दोषसें विछेद है) उस मुद्राके धारी साधु मुनिराज संसारी जीवोंसें भिन्न विचरते थे. और जिसकों तुम जन्मकी अपेक्षा दिगंबर सिद्ध करते हो यदि वही दिगंबर मान लीया जाय तो संसारके संपूर्ण व्यवहार व्यर्थ हो जाय. क्योंकी जब माताके पेटसें ही दिगंबरी उत्पन्न हुए तो गुरु आम्नाय वा शास्त्र पठन पठनकी कोई आवश्यकता ही नही रही. और संसारका संपूर्ण व्यवहार ज्ञानमें समजा जाय. सो ऐसा कहना आकाश पुष्प और वंध्यापुत्रके विवाह तुल्य है,-

क्षुल्लकजी लिखते है "ओघा, मुपटी, धोती चदर, लकडी हाथमें कोणसी मिती, किस संवतमें धारण करी ?-और तुमारी माताके पेटसें निकले तब धोती चदर, मुपटी नही था, पीछे धारण करा. सो धारण कोणसी मिती संवत्में करा था" ?-

(क्षुल्लकजीका प्रश्न.) (पद्य.) नग्न आवे नग्न जावे, नग्न करे कल्लोल;
जो नग्नकी निंदा करे, सोही डावा डोल, ?.

( हमारा उत्तर. ) ( पद्य.)-जन्म समय अज्ञानी होवे, पापकर्म कल्लोल,
मरण समयके कष्ट घनेरे, समज सोचकर बोल, ?,

जन्मकी अपेक्षा चदर, मुख वस्त्रिकाका उत्तरतो उपर लिख आये, परंतु इतना अवसर पाय विशेष लिखते है कि-अनादिकालसें जो प्रवर्त्तन चलता है उसका कोई संवत् मिती नही होता.

संवत् मिती नवीन वस्तुकी होती है. क्षुल्लकजी वारंवार एक शब्दको उच्चारण करते है कि-नग्न, नग्न, नग्न.-यह नही विचारते है कि-इसका अर्थ एक समान सब जगें नही होता, देखो जब बालक जन्म लेता है वह नग्न दशा उसकी विषय वासना ज्ञान रहित है,-और जब तरुण अवस्थामें विषय विकार सेवन करता है वह नग्न दशा पाप विकार युत है,-और यह कर्मभी गुप्त स्थान होता है. और जब मरण समय आता है उस मरने वाले मनुष्यके भाव विचित्र होते है, परंतु वस्त्र तो उस वख्तभी शरीरके साथ रहते है, सब जगह एक नग्न, नग्न, ही पुकारते रहना विचारशील पुरुषोंका काम नही. (यहां एक दृष्टांत है.)

एक मनुष्यने एक तोता पाला, और उसे (इसमें क्या शक है?) यह वाक्य सीखा दिया. पिंजरेमें घालकर बाजारमें बेचनेको आया. ग्राहकने तोतेके मालकको पूछाकि-तोतेको मोल क्या लेओगे? मालक बोला सोरुपया लूंगा. झूठ हो तो तोतेमें पूछ लो. ग्राहकने तोतेसें पूछा. क्यो रे ! तोता ! तुं सो रुपयेका है. तोतेने उत्तर

दिया [इसमें क्या शक है?]-ग्राहकने बमी खुशीके साथ सो रुपया देकर तोता खरीद लिया, मनमे विचारता है तोता बमा ज्ञानी है. रस्तमें तोतेसें पूछता है क्यों गंगाराम! तुमसें हमको बहोत लाभ होगा? तोतेने कहा [इसमें क्या शक है?] ग्राहकने घरले-जाकर रख दिया. रोज अच्छी अच्छी चीज खीलाता रहा. कित-नेक रोजके बाद ग्राहकने तोतेसें पूछा-तो क्यों जी गंगाराम! इतने दिवस हुये तुमने हमकों कुछ लाभ नही दिवाया सो क्या! चुपके ही रहोंगें?-तब तोतेने वही कह दिया (इसमें क्या शक है?)-फिर मालक बोला तो क्या? हमारे रुपैये डूब गए?-फिर तोता बोला (इसमें क्या शक है?) फिर मालक बोला तेरा बेचनेवाला कोइ पाषंमी ठग ही था! तोतेने जो याद था फिर कह दिया [इसमें क्या शक है!] इस दृष्टांतका सारांश यह है कि-जैसे तोतेके एक शब्दने उसके ग्राहकको दुःख दिया उक्त क्षुल्लकजीके नग्न, नग्न पुकारनेकों जो विना ज्ञान धारण क-रेगा सो ठगाया जायगा.क्योंकि नग्न शब्दका अर्थ सब जगें एक सार नही हो शकता. और नग्न नग्न सब एकभी नही हो शकते.-

क्षुल्लकजी लिखते है-"षट् द्रव्यमें श्वेतांबरी कोन है,"?-यह कितनी बमी भूल है,! इस लिखनेसे हम नही समजतें, उनका तात्पर्य क्या है,? क्योंकि षट्द्रव्यसें भिन्न त्रैलोक्यमें कोई पदार्थ नही है, और यह हमारा बेटा,यह हमारी बेटी,यह हमारी लुगाई.यह हमारा बाप,खाना,पिना,मलमूत्र,गांव,धन, इत्यादि श्वेतां-बरी लोक नही बोलते, जैसा संसारी जीवोंका व्यवहार है तैसा सबका है, इस्सें क्षुल्लकजीने क्या सिद्ध किया?-केशरीयाजी ती-र्थ हम प्रथम भी लिख आये है कि-जो भाव सहित पूजे, आरा-

धे उसका है. और उसका पूजक आराधक है,सोही केशरीयाजी तीर्थका है. परं यह तीर्थ उन मनुष्योंका नही है जो श्वेतांबर आम्नायकी अन्य प्रतिमाउसें जिन्न रहते है जैसे तुम.-

और हमारी चदर पुस्तकादि विशे पुछा कि-"तुमारा वेष श्वेतांबरी है या तुम श्वेतांबरी हो !"-सो हम तुमसें ही पुछते है कि-क्षुल्लक ब्रह्मचारी तुम हो ?-या तुमारा आत्मा, ?-और धर्मदासजी नाम तुमारा है ? कि तुमारा आत्माका,? तुमारा जन्म प्रथम हुवाकि तुमारा आत्माका ?-और तुमको जीवते या मरने पर अग्निसें संस्कार कियाजाय तो तुम जी जलनेके नही. इसी प्रकार हमको जी समज लो.-यह तर्क तुमारी बालकवत् है. बुद्धिमानोके प्रमाण योग्य नही. परंतु हम क्या करे प्रथम जब तुमने ही लिखा तो हमको जी तद्वत् ही लिखना पमा.

(क्षु.)—ये तो हमकूभी मालूम है के जैन दिगंबर आम्नायका श्रावक मंडलीमें केताक तेरापंथी नामकमध्ये ऐसा अबोध जन है के जैन दिगंबर प्रतिमाके चरण उपर सुगंध पुष्प केसर विलेपन होय तो वह लोक उसमूर्त्तिका दर्शन पूजन वंदन नही करते. अर्थात आंत्रयादिकका वह लोक योनादिक तो प्रेम भावसे देखते हैं. परंतु फिका भावसेभी केसर चर्चित प्रतिमाका दर्शन नही करते. तब श्वेतांबरी मंदिरमें—तो वह तेरापंथी नामक भ्रष्ट लोक किस वास्ते जावेगा. ऐसा इस काल दोषसें जैन दिगंबर आमनायका श्रावक मंडलीमैं केताक ऐसा अबोध जन भी है. इस प्रमाणकी अबोध बुद्धि आपलोक न रखियेगा. येहमेरी लघुता ग्रहण कारण:—

(ह.)-क्षुल्लकजीने तेरापंथी दिगंबर श्रावकों पर जो आक्रमण किया था उसका उत्तर पंमित ऊरगदलाल बलदेवदास आदिने सुजानगढ जिल्ला विकानेरके द्वितीय सभा पत्रमें उपवाया है, जो मुरादाबादके गुलजार अहमदी यंत्रालयमें श्रावणमास संवत् १ए४५, में पृष्ट ११, सें १६, तक निम्न लिखित उपा है.

## (अ.) (वडनगर मालवा प्रश्नोत्तर)—

क्षुल्लक धर्मदास और पंडित फरगदलाल बलदेवदासजी आदिके श्रीमज्जिनेंद्र चंद्रके मतानुजाई यथार्थ वस्तुके ज्ञाता सज्जनोंकों प्रगट होवै की नाम मात्र क्षुल्लक धर्मदासकी पत्रिका देश मालवे वडनगर गाममे आई और आपके वहांजी आई होगी उसमे जिस तरहसें धर्मविरुद्ध समाचार थे तिस पत्रिका उत्तर इस तरहसें लिखा गया है सो आप यथार्थ ज्ञातानकों प्रगट करते है.

१. प्रथम तों हमने उनसे यह पूछा की नाम तो क्षुल्लक और आचरण यह सो यह भेष कोनसे मतके अनुसार धारणकिया। अगर जो कहोगे कि जिनमतके अनुसार धारण किया तो हम यह पूछते हैं कि जिनमतमें तो क्षुल्लक ऐसा नाम ग्यारमी प्रतिमाके पहले भेदका है और उसका आचरण करनेवाले तो खंम वस्त्र मात्र परिग्रह और शुद्ध दोष टाल मुनिवत् परघर आहारकों जाते है और तुमतो द्रव्य इकठा करके आरंभादिक करते हो और दूसरोंको आरंभ आदिकका उपदेश देते हो सो ये कार्य शास्त्रविरुद्ध और जिन आज्ञा भंगको लिये हुये हैं और आज्ञा भंगीको अनंतसंसारी भगवानने कहा है इस हेतुतें तो तुम मिथ्या भेषी हो सो तुमारी पत्रि हमारे मान्य नही दूसरे तुम्हारी पत्रिकामें जितनी बातें तुमनें लिखा है सो सब श्रीमज्जिनेंद्रके मतसें प्रतिकूल अर्थात् विरुद्ध लिखी है उसके निषेधके अर्थि और भोले जीवोंके मन न बहकनेके अर्थि उत्तर लिखा है सो एक तो यह है;

२. दूसरे उनने यह लिखा की जैनमतमे दोय पक्ष है एक दिगंम्बर दूसरा स्वेतांबर तिसका उत्तर ऐसा लिखाकि यहकहना तो जिनको दो नेत्र भ्रिष्ट भए हो तिनका है तुमारा भी एक नेत्र भृष्ट भया हुवा सुणाहै दूसरातो कायम है अगर वो भी भृष्ट होगया होवे तो मालूम नही यह वचन कठोर है सो माफ करना इस लिखनेका मतलब यह है की स्वेताम्वरोंको तो संसय मिथ्याती शास्त्रोंमे जगैं जगैं आचार्योंने वर्णन किये है सोही कहा है ( ईदोविय संसेयो ) ऐसा पद है सो जिनमत बाह्यकों तुमने जिननमतमे माना इस हेतुसे भी तुम जिनमत बाह्य हो.-

३. तीसरे उनने यह लिखा है कि तुम तेरापंथी ऐसा हमको लिखते हो सो तुम मेरे पंथी नही ऐसा व्यंग लिखा है तिसका उत्तर इस तरहसें दियाकी जो श्री जैनधर्मके श्रद्धानी है सो तो नेम करके दर्शन ज्ञान चारित्र भ्रष्ट ऐसे तुम सो तुम्हारे पंथी कैसें होय श्रद्धानीतो तेरेप्रकारचारित्रके धारक ऐसे जिनेंद्र मुनेंद्र तिनके पंथसें है तिसवास्ते तेरहपंथी कहलाते है-यह तेरापंथी सब्द कुदेव, कुगुरु, कुधर्मका, निषेधवाचक है तातैं सत्यार्थ धर्म प्रवर्त्तने वालोंका नाम तेरापंथी है और उसमें यह लिखा है की तेरै प्रकारके चारित्रको धारे वे तेरहपंथी होते है सो तुमतो हिंस्यादिक वा कषायादिकमे प्रवर्त्तत हो तुम तेरह पंथी कैसेः इसका उत्तर दियाकी कल्याणतो कषायोंका जितना अंस अभाव होवैगा तितना अंस ही होवैगा परंतु इस लिपनेसे तेरहपंथी नामका अभाव नही हुवा सोचो. अर्थात् विचारोके जिनके छः खंड पृथ्वीका राज्य और छयानवैं हजार रानी तिनकोंभी दिगं-

धरी कहै और अबारजी नाना परिग्रह आरंज करी सहित गृहस्थ श्रावग दिगंबरी कहलाते है सो प्रसिद्ध है जो दिगंबर मुद्रा धरनसें दिगंबरी कहलाते तो चक्रवर्त्त नारायण बलजद्र काम देव मंडलेस्वरादिक कोईजी दिगंबरी नहि कहलाते परंतु वे सब कहलाते है तैस ही तेरहपंथी जानने. ऐसें अपनी कषायें पुष्ट करनेको खोटा अर्थ करना योग्य नही इसका फल सर्वज्ञने निगोद कहा है जरा जय रखो क्यों कुपक्ष करकें निजपर कोम बोते हो.-

४. चौथे उन्ने यह लिखा की तुम तेरहपंथी तो कहलाते हो और विषयजोग सेवना योनादिकका अवलोकन स्पर्श करते हो सो तुम महापापी हो ऐसा अपभ्रंस शब्द लिखा है तिसका उत्तर ऐसे दिया की जो अतिलुब्धता करके विषयादिकका सेवन करते है तिनके पाप बंध होता है लेकिन महापापी तो मिथ्यादृष्टि प्रतिज्ञा जंग करनेवाले और धर्मके आश्रित आजीवकाके करनेवालोंको कहा है और योनादिक अवलोकन करनेवाले महापापी है तो तुमारे पिताने तुम्हारी माताका योनि आदि अवलोकन या स्पर्शनादि नहि किया मालूम पडता है तुम्हारी उत्पत्ति किसी औरहीसे है सो तुमारेही लिखनेसें मालूम होती है अगर जो कहोगेकी हमारे पिताने किया तो तुम महापापीकी अवलाद ठहरे एसी एसी कुजुगते बनाबनाकर जोले जीवोंको क्यों मबोते हो जरा नर्क निगोदादिकका जय रख दुःख तुम ही को भुक्तना पमेगा;—

५. पांचवे उसने यह लिखा कि केशरलगे प्रतिबिंब अवलोकनका तो त्याग करते हो और गोबरादिक अवलोकनका त्याग नही करते हो तिसका उत्तर यह दिया है कि हमारे तो जिनेंद्रभगवानके मतमें वस्त्र, भूषण, गंधमाल्यादिक परिग्रह सहित तथा राग द्वेष भयादिक वर्द्धक प्रतिबिंब पूज्य नही. फकत निरावरण निर्विकार निर्दूषण जिनेंद्र सदृश वीतराग भावकी वर्द्धक जिनेंद्रकी आज्ञा प्रमाण जिनबिंब पूज्य है और जो इसकी अधिक चरचा करनी होतो शास्त्रोंका प्रमाण लेकर इन्दोर तथा बडनगरमें हाजिर होना तुमको सर्वज्ञ मतके अनुसार उत्तर दिया जावैगा.

६. छठे, उनको यह लिखा है कि तुम चर्चा वगेराहकी पुस्तक छपाकरके जैन ग्रंथोका अविनय किया सो यह तुमने बडी दुष्टता करी इसका फल अक्षरके अनंतवे भाग ज्ञान धारककी अवगाहना पावोगे,-

७. सातवे अब १ सिष्या हितकारी तुमको देतेहे तुम सिष्या देनेके लायक पात्र तो नही हो सोही कहाहै-श्लोकः हितोपदेश मुर्खाणां प्रकोपाय नशांतये. पयःपानं भुजंगानां केवलं विष वर्द्धनं, १, परंतु जैन धर्मियोंका चित्त करुणारसकर सदा काल आर्द्रित रहता है तिस कारणसे तुमको लिखते है कि ऐसी धर्मद्रोहकी बातें करोगे तो तुम्हारे हकमें बहुत बुरा होवैगा विचारो पहलेभी इसी अपराधसें दो च्यार जगें तुम्हारा अपमान हुआ है एकतो देश मालवेमें धार नगरमें प्रतिष्ठा हुई तब हमारे साम्हने तुमको सत्यार्थ ज्ञातानकी सभामेसे भागना पडा,-दूसरे

छत्रपतिजीसें तुमने धर्म विरुद्ध चरचा करी तद-दिल्ली मंमलनेसे निकाले गये ऐसे. ४ तुम्हारे अपमान तुमको याद नही जिनको अपमान हिताहितका विचार नहि तिनको यादा लिखना व्यर्थ है० इस रीतिसे उसकी चिठीका उत्तर दिया गया है और आप साधर्मियोंसे जो हमारी यह प्रार्थना है की एसे कुधर्मीनको सिक्षा रूपी दंम दिया करैं सो आयंदेसे धर्मविरुद्ध चरचा नही करैं-इति शुभं मिती मार्ग सोर्ष सुक्ल ० संवत् १०४४ भृगुवार,॥-

(दं.'—इस तेरापंथीयोंके लेखमें अशुद्धियोंके अतिरिक्त यद्यपि अनेक ऐसे कुवचन भरे है जो विद्वानोंके लिखने योग्य नही. परंतु हम क्या करे? जब क्षुल्लकजीने ही एसे शब्द लिखे जो अकथनीय हे तो यह बिचारे श्रावक तद्वत् लिखेतो आश्चर्य ही क्या है, !-विद्वानोंकी यह रीति नही है किकिसी मनुष्यकों-अनंत संसारी, मिथ्याद्वेषी, दो नेत्रभ्रष्ट, तुमरा एक नेत्र भ्रष्ट, तुम जिनमत बाह्य हो, दर्शन ज्ञान चारित्र भ्रष्ट, कषाय पुष्टकर नेकों खोटा अर्थ करना, तुमारी उत्पत्ति किसी औरही सें है, महापापीको औलाद, दुःख तुमहीकों भुक्तना पडेगा, बडी दुष्टता करी,-इत्यादि निज लेखनी द्वारा लिखे. वा. मुखसेंजो कहै. परतुं क्यों न हो, ! क्षुल्लकजीके दिगंबर पक्षके ही तो श्रावक है. कहे ही कहे;—

इसी लेखमें निम्न लिखित वाक्यकी समीक्षा करने योग्य है "श्वेतांबरोको तो संशय मिथ्याती शास्त्रोंमें जगे जगे आचार्यों ने बर्नन किये है सो ही कहा है कि-ईदो विपसंसेयो;"—

यह लिखना हमारे संबंधी है और अप्रमाणीक और मिथ्या है. विना आधार कोइ वचन लिखना अल्पज्ञताका चिन्ह है. परंतु जिस धर्मदासजी क्षुल्लकने दिल्लीमें संवत् १९३० के लगजग संपूर्ण दिगबरी श्रावकोंमें चतुर्मासा करके अपना इतना मान्य कराया जो इस समयमें अन्य पुरुषका होना कठीन है, और जिस धर्मदासजीकों तेरापंथी और विशपंथी दोनुं प्रकारके दिगंबरीयोंनें आचार्य करके माना, और उनके चरणोंकी रजकों निजमस्तकसें लगाया, आज उनही धर्मदासजीकों जब तेरापंथीयोंने उपर लिखे हुए अनेक कुवचन कहे तो यदी एक दो कुवचन हमकोंभी कह दिये तो कुछ हर्ज नही. क्योंकि हमतो भिन्न ही है. और जो उन कुवचनोंका उत्तर लिखा जावे अनेक दिगंबरीयोंका चित्त व्याकुल हो, इहां हमकों क्षुल्लकजीका ही उत्तर देना अभिष्ट है. फिर अन्य मनुष्यकों प्रतिपक्षी करनमें कोइ लाभ नही है. हा ! इतनातो अवश्य लिखेंगें कि-जो सूत्र दिगंबरी तेरापंथीयोंने उपर लिखा है सो सार्थक और प्रमाणीक नही है. क्योंकि जिसधर्मदासजीकी उन्होंने पूर्वोक्त मान बडाई प्रतिष्ठा बढाइथी तब तो क्या उनमे गुण था ?-और जब निंदा छापी तब क्या अवगुण होगया था ?-यह विदित न हुवा.

(क्षु,)—यह मेरी लघुता ग्रहण करणा. क्यो के दिगंबर पक्षवाले श्रावक और स्वेतांबर पक्षवाले दोनु श्रावक मंडलीमें कोइ जीव सम्यक्त सहित दान पूजा, जीवदया, पंच परमेष्टीका जाप्य नाम पापक्रियाका त्याग, चोरी, हिंसा, कुसील, जुवा, मांस, मधु, वेश्या, इत्यादि पाप, अपराध, राग, द्वेषादिकका जो कोई

त्याग करेगो उसीका जला होगा. मेरी समजतो ऐसी है. जादा समज मेरी मेरे नीतर चंद्र चांदणीवत्, सूर्यकिरणावत्, अग्नि उष्णतावत् एक मेरी मेरे नीतर बुद्धि है सो है ही है. जिसकी निशाणी और सैंदाणी क्या बताऊ. घायलकी गति घायल जाने, क्या जाने वैद्य विचारा. इति अलंब ॥

(ह.)—क्षुल्लकजी लिखते है कि "मेरी लघुता ग्रहण करणा" सो बमे आश्चर्यकी बात हैकि-इस कालमें कोई किसीका ऐश्वर्यनी सहन नही करशकता तो लघुता क्यों कर ग्रहण हो शकती है, !-और आपने लिखा कि-"दिगंबरी श्वेतांवरी दोनु पक्षके श्रावक जो जाप दान पूजा जीव दया इत्यादि करेगा उसका जला होगा"-यह लिखना सर्वथा वृथा है. क्योंकि यदी दोनु पक्ष वीतराग प्रणीत एक ही मार्ग चलते है तो अंतर क्यों है ?-एकतो सम्यक्तवान् और एक मिथ्यात्वी केसे हो शकते है, ?-और अंतर है तो उत्तर दक्षिण जिन्न जिन्न मार्ग चलनेवाले एक स्थानपर क्योंकर पहुंच शकते है ?-इसमें जैसी आपकी समज आपके पास चंद्र चांदणीवत् सूर्य किरणवत् अग्नि उष्णतावत् है यह आप ही के पास रहे. हमको अथवा अन्यको उससें कोई लाज नहीं, क्योंकि जैसी तुमारी समज तुमारे पास ऐसी हमारी हमारे पास. और तुमने लिखा के;-

" घायलकी गति घायेलजाने, क्या जाने वैद्य विचारा "

सो जो मनुष्य अशुज कमरूपी शस्त्रोंसें घायल हुवे है उनको सत्य स्याद्वाद जैनसिध्धांतरूपी ओषधी बहुत शिघ्र अछा कर देती है. क्षुल्लकजी ! आप ऐसा लिखते हो कि-" क्या जाने वैद्य वि-

धारा " इसका तात्पर्य यह है कि तुमारे चित्तके भावकों कोई नही जानता. और जैन सिद्धांतका सारांश यह है कि-सिद्ध भगवान् अपने ज्ञानमें सर्वकाल सर्वदर्शी है. अब कहो ! तुमारा लिखना सत्य है या असत्य ?-यदी सत्यमानोंगे तो तुमारा जैन धर्मसें अविश्वासी होना सिद्ध होगा. और अविश्वासी सिद्ध हुवे तो जैन आम्नायसें भिन्न रहोंगें. और जब भिन्न हुवे तो श्वेतांबरी रहे न दिगंबरी फिर बतलाइये आप किस गणनामें गिने जाओंगे, ?-

(क्षु,)-कोई सज्जन हमारे नाम कृपापत्र भेज्यो तो हमारा ठिकाना इस प्रमाणसे है. खानदेश जिल्हा धूलिया भाक घर मेर मुकाम गांव कसुंबामे क्षुल्लक ब्रह्मचारी धर्मदास. इस प्रमाणसे कोइ सज्जन नाम पत्र भेज्यो तो शास्त्री बालबोधी अक्षरा-द्वारा भेजना. इति अलंब. ( इति प्रथम भाग समाप्त. )-

( ह. )-क्षुल्लकजी लिखते है कि-" जो कोई सज्जन पुरुष हमारे नाम कृपापत्र भेजे तो अमूक ठिकाने अमूक पत्तेपर भेजे-"

यह बडा विलक्षण लेख है, क्यों कि प्रथमतो इस जीवका त्रैलोक्यमें कोई ठिकाना ही नहीं, जहां जहां यह जीव जन्म मरण करता है वह ठिकाना मुसाफरके रैनबसेरेवत् है. और भव्य जीवकों ठिकाना तो परंपरा करके मोक्ष ही है. ( दुसरा ) जब निजघर त्याग क्षुल्लकजी हुए तो किसका ठिकाना ? किसका घर ? और किसका पता ?-यदि नाम मात्र होवेभी तो गृहस्थी-कों संभवे है त्यागीको नही. हमारातो यही सिद्धांत है

## दुहा.

जब घर छोड्या आपणा-शिरके पाडें केश.
ममता माया त्यागके,-विचरें देशविदेश. १

जब ऐसा विचार लिया तो किसका ठिकाना ? किसका देश ? किसका गछ ? और किसका परिवार ? किसका पुस्तक? किसका चोपानीया ? किस्सें प्रीत ? और किस्सें वैर ? सब होसें भिन्न रहकर निज आत्मकल्याण करना ही ठीक है, क्यों कि-यह जीव अकेला ही चोरासी लक्ष जीवयोनी और त्रिलोकीमें भ्रमता रहता है, इसलिये ज्ञानवान्को किसी स्थान वा देश संबंधी निज ठिकानेका ममत्व नही रखना चाहिये. इसमें मुर्छा होनेसें *परिग्रह दोष आता है.

( क्षुल्लकजीके लेखसें पाया जाता है कि इस प्रथम भागके अतिरिक्त वे कोई अन्यभागभी रचेंगे सो जब हमको इसके अन्यभाग मिलते रहेगें समीक्षा भी कीयी जायगी.)

(इतिअलं.)

---

इन दिनोंमें एक पत्र बम्बइसें जैनविद्याशालाके अध्यक्ष भाइभाइ उत्तमचंदने हमारे पास भेजा. यह शिलायंत्रका छपा हुवा इसमें छापनेवाले छपानेवाले दोनोंका नाम नही है. जिसको गुप्त चोठी कहते है सो यह है. नाम चाहे किसीका न हो परंतु इसका अंतिम लेखसें यह विदित होजाता है जिसने यह छपवाया है. अंतिम पंक्तिमे यह पद लिखा है कि-"धर्मका उद्योत

* देखो, तत्वार्थाधिगम मोक्षशास्त्रका अध्याय सातमा.-

होगा."-इसका ध्वन्यर्थ समझ लिजीये, क्षुल्लक धर्मदासजी खुद अपना नाम प्रगट बतारहे है कि-हमने यह छपवाया. परंतु प्रगटपने नाम न लिखनेसें राज्यकी चौरी और राज्यद्रोही तो धर्मदासजी हो चूके. एसा करना उचित नही था. उचित यह है जो लेख लिखा करे उसमें नाम न छुपाया करे. श्वेतांबर न्यायांकुशमें तो लिखते है अमूक हमारा नाम-अमूक ठिकाना-अमूक पता-अमूक शिरनामेसें पत्र देना, और यहां सबको जुझा दिया. इसजगह कौनका भर था ! सो विदित न हुवा.

क्षुल्लक धर्मदासजी इस बिना नामकी जांहर खबरमें लिखते है कि-मैं बडा दिलगिर होकर कहता हु श्वेतांबर धर्ममें बडी पोल चल रही है. केइ तरहका ढुंग करके केवल ठगाइ शुरु कीयी है इसका कारण यह है कि-निःस्वामित्व धर्म है, अभी जैनमें कोई राजा नही, एक रुगनाथ नामा ढुंढिया आत्माराम ढुंढियेका चेला सो कभी तो यति बन जाता है, कभी पीत वस्त्र धारण कर लेता है, ऐसे नाना प्रकारके ढुंग करके लोग लोगाइयांको ठगता है.-भगवान्‌विजय बुटेरायजीका शिष्य है सो भी नाना प्रकारके वेषांतर बनाकर ठगाई करता है. महात्मा झवेरचंद ताराचंद कटणी मोम्बासाका रहनेवालाभी बमी ठगाई करता है, संवत् [१८४५] में जलगांवमें इसने चौमासा किया था, और एक स्त्रीको भगाके लेगया था. फिर दोवर्षकी कैद भुगती, ऐसे ऐसे कपटीओसें श्वेतांबर लोग बहोत राजी रहते है,-

[ इसका उत्तर. ]

क्षुल्लकजी लखते है कि-श्वेतांबर धर्ममें बमी पोल और

ठगाई चलती है इसलीये मैं बमा दलगिर हु. यह उन्होंका दिलगिर होना सरासर व्यर्थ है. क्योंकि-धर्म जो है सनातन है. इसमें जले और बूरे दोनो प्रकारके शख्श रहते है भले सज्जन निष्कपट धर्म पालते है इतर जन इतर प्रकारसें पालते है और इसमें विघ्न होना भी कुछ नवीन नही. धर्मी और अधर्मी सदैव चले आते है. जैनी राजा न हुवा तो क्या हुवा ! जोराजोरी धर्मतो वहभो किसीसें नही करा शकता. अलबते ! जिस धर्ममें राजा हो उस धर्मकी उन्नति शोभा तो जरूर बढ शकती है छल कपट करनेवालोंको दंरुभी दे शकता है, परंतु इससें क्या हुवा-अंतःकरणमें जो अधर्मी है वे कुछ राजाके हुकमसें धर्मी नही बनते, जैन धर्ममें जो आधूनीक पंथो ठगाई करते है यह भी नवीन प्रचार नही है. तीर्थंकरोके विद्यमान होते भी (३६३) पाषंरु चलते थे और जैनमें भिन्न प्रचार चलानेवाले चलाते ही थे जैसे मरिचि और गोशालाने मनमाना पंथ चलाया था. सब कोइ जैनी जानते है. फिर जो आजकल नवीन प्रचार चलता हे इसमें आश्चर्य ही क्या ?-रुगनाथ ढुंढियेका आत्माराम ढुंढियेका चेला लिखा यह भी जूठ है क्योंकि-आत्मारामजी ढुंढिया है नही और जिस समय वे ढुंढिये थे उस समयके गुरु वा चेलेसे उनका अब कोइ सबंध नही. फिर आत्मारामजीको रुगनाथसें क्या सबंध है,? और असलमें रुगनाथ नामे कोई मनुष्य उनका शिष्य है ही नही. भगवान्‌विजय बुटेरायजीके शिष्य विषय और महात्मा जवेरचंद ताराचंद कटणी मोम्बामा विषयक लिखा अगर यह सत्यबात है तो भी क्षुल्लकजीको दिलगिर होनेका क्या प्रयोजन!

क्या ! दिलगिर होनेसें वे हठ जायगें ? बुटेरायजी हमारे गुरुके गुरु है उनके शिष्य प्रति शिष्य हम [१००] साधु अंदाजसे है. अगर इसमें एक दो विपरीत चलते हो तो इसका कोई क्या करे? जोराजोरीतो कोई किसीको रख नही शकता. जो जेसा करेगा आप भुगतेगा. अगर क्षुल्लकजीको ऐसी बातेंपर दिलगिरी ही रहती है तो पहले अपने समुदायकी तलाश तो कर लेवे कि-दिगंबर आम्नायमें मेरे जैसे दूसरे क्षुल्लकजी होकर क्या क्या कृत्य कर रहे है और पांभे लोग कैसाक चलन चल रहे है.

इन्ही दिनोंमें एक महिनारोज भी नही हुवा है पंमित जीयालालजी बम्बई जाते समय बियावर अर्थात् नयाशहर गये थे. और शेठ अमोलकचंद चंपालालके नवीन मंदिरमें दर्शन करनेको गये तो दरवजेमें एक मयूरपींछी और कमंमलु धरा देखा. और एक मनुष्य मलीन चद्दर ओढे मुख ढके हुवा हिल रहा था. दो चार मनुष्य जो निकटवर्त्ती थे उनसें पूगाकि- यह कौन है ? तो उत्तर मिला क्षुल्लकजी है और ध्यानमें बेठे है. यह सुनकर पंमित जीयालालजीने विचारा कि-चलो बाजार देख आवे, लोटते समय अवश्य मिलेंगे, क्या अच्छीबातहै कि-यह क्षुल्लक धर्मदासजी ही हो ! क्योंकि- उनके अतिरिक्त तो आजकल दिगंबर आम्नायमें कोई क्षुल्लक हो नही है, जब बाजारसें दो तीन घंटे पीछें लोटकर आये तो दरवजेमें क्षुल्लकजी न मिले. पुछनेसें पता मिलाकि-मंदिरमें गये है. पंडित जीयालालजी भी मंदिरमें गये, और भीतर जाकर देखा तो एक चक्षुविहीन पुरुष एक अन्य मनुष्यके कंधेपर चढा पाया और यह चक्षुविहीन पुरुष

जी फरुखनगरका ही रहनेवाला है. इसका नाम फरुखनगरमें- "दयाला"-प्रसिद्ध है. अपनी तरुण अवस्थामें इस मनुष्यने अपने आपको दयाराम एसा नाम प्रसिद्ध करके बहुधा जैनी यति भट्टारक साधु श्रीपूज्य आदिको ठगा, और एक जैन बंक खोला था. अब भोजनमें जो तंग हुवा तो अंतसमय क्षुल्लक बना है. परंतु कपट बुद्धिलगी हुई है. मंदिरमें शेठ चंपालालजीसें कहरहा था कि मैंने दो लक्ष रुपैये इकठे करलिये है और विशेष द्रव्यकी अवश्यकता है, पावागढका मंदिर तयार कराउंगा, यह चरित देख कर पंडित जीयालालजी उलटे चल दिये. और अपना प्रगट करना ठीक नही समझा, क्यौंकि-उक्त चक्षुविहीनकों इसमें कष्ट होता.-अब हम पूछते है उक्त चक्षुविहीनने क्षुल्लक व्रत किस गुरुके पास लिये ? किसने संयम दिया? हमारे प्रतिपक्षी क्षुल्लक धर्मदासजी श्वेतांबरीओंकों तो बूरा कहते है परंतु यह नही विचारते है कि हमारे मस्तकमें ही नेत्र संख्या पूरी नही है.

(सत्य है कि-) [ अनुष्टुप्वृत्तम्. ]

पुमान् सर्षपमात्राणि-परछिद्राणि पश्यति,
आत्मनो बिल्वमात्राणि-पश्यन्नपि न पश्यति, १

आगे क्षुल्लक धर्मदासजी लिखते है अमूक गछका श्री पूज्य गद्दीके योग्य नही, अमूक गछके श्रीपूज्यको किसीने पदवी नही दीयी आप ही आप श्रीपूज्य बन गया है, कौनके पास सूरिमंत्र लिया ? किसकी आज्ञासें किस गुरुका शिष्य हुवा?- इनको मानना पूजना न चाहिये, जो मानेगा पूजेगा वह गद्दीका हरामखोर होगा. इत्यादि,-

[ इसका उत्तर. ]

यह लेख ऐसा है जिसमें सत्यता और मूर्खता मिली हुईहै, अव्वलतो इस बातका उत्तर क्षुल्लकजीकों उन उन श्रीपूज्योसें ( जो अब विद्यमान है ) पुछना व्याजब था कि-आप किसकी आज्ञासें श्रीपूज्यजी हुवे ? किस गुरुसें सूरिमंत्र लिया ? अगर वे उत्तर न देते तो फिर श्वेतांबर संघको पुछना था कि-आप लोग इनकों मानते पूजते हो किस आधारसें मानते हो ? सो भी प्रगटपने पुछना था, विना नामके पत्र छपाना और नींदा करनी यह संसारसें विरक्तोंका काम नही. इसमें मायावीपना पाया जाता है. असली हकीकत तो यह है कि-जो मनुष्य ईर्षालु होते है वे दूसरेको किसी गद्दीका अधिकारी हुवा देख नही शकते. परंतु यह केवल अयोग्य बात है इसमें कर्मबंधके अतिरिक्त कोई लाभ नही. हा ! यह हम नही कह शकते है कि सभी साधु श्रीपूज्य अछे ही है वा सभी साधु बूरे है, काल दोषसे श्वेतांबर दिगंबर दोनोमें विपरीत चलनेवाले अनेक मुनि हो गये है. परंतु इसमे हम तुम और अन्य कोई क्या करे! उपदेष्टा उपदेश देनेका अधिकारी है, उसमुजब चलना न चलना यह चलनेवालोके आधीन, कुछ हमारे तुमारे आधीन नही.

वैशाख मास पूरा हुवा, व्याख्यान रोज होताही था, जीसमें विविध तीर्थ कल्प-त्रिजवदनचपेटा-और सुक्तमुक्तावली तीन ग्रंथ परिपूर्ण वाचे. संवत् (१९४७) ज्येष्ट शुक्ल अष्टमें रविवारके रोज फरुखनगरसें मथुरा तर्फ विहार किया, प्रथम मुकाम पांच कोस हरसरु गांव-हरसरुसें आगे (५) कोस बादशाहपुर

यहां [२] दिन ठेरे, बादशाहपुरसें जोंमसी-सोंना-इंमरी-मंमना-का-सेंवली-होमल-कोसी-और चोमुहा-इन गांवोमें होते हुवे आषाढ कृष्ण [२] बुधवारको मथुरा पहुचे. रास्तेमे अगरवाल पल्लीवालोंकी वस्ती गांव गांवमें है. जोंडसीसें सोंने गांवतक पक्की सम्मक-आगे होमल तक कच्चा रस्ता होंडलसें मथुरातक पक्की सम्मक है, दोनों तर्फ वृक्षोंकी छांवमे चलते मुसाफरोंको ताप बिलकुल नही सताता.

**शहर मथुरा**—जमनाके दाहने कनारे वसा हुवा पुराना नगर है सूरसेनदेशकी राजधानी यही शहर शास्त्रोमें लिखा है, सुपार्श्वनाथ जगवान्के शासनमे धर्मरुचि और धर्मघोष नामा दो मुनि यहां आये थे. ये मुनि महातपस्वी जीन्होको दसम-डवालस पक्ष-मासपक्षन आदि तप करना तो सहज बातथी, उस वख्त मथुरानगरी बमे घेरेमे वसती थी, वापी-कूप-पुष्करणी-बाग-उद्यान और धनीक जनोंके प्रासादसे सुशोजित थी. उक्त दो मुनि नगरीके बहार भूतरमण उद्यानमें ठेरे. दोनोंने चातुर्मास यहां किया, चारमहिनेके ऊपवास करके धर्मध्यानमे लीन रहे, ऐसा इनका प्रशम गुण देखकर उपवनकी अधिष्ठातृक कुबेरा देवी रातके समय इन्होके दर्शनोंको आयी. दर्शनकर कहने लगी आपके गुणोंसें में रंजित हू, कृपाकर मेरेसे कुछ इप्सित वस्तु लीजीये मुनियोंने कहा हम निग्रंथ है किसी वस्तुकी चाहना नही, धर्म सुनाया, देवीने सम्यक्त्व अंगीकार किया चातुर्मास पूरा हुवा तब मुनि विहारको तत्पर हुवे, देवीने विज्ञप्ति कीयी कि-सबकाल आप यहां ही बिराजे रहे तो अति उत्तम है मुनियोंने कहा

पवनकी तरह हमारी एकत्र स्थिति नही होती. देवी-धर्मोन्नति होती हो तो एक जगह अधिक रहना भी जिनाज्ञासे अविरुध है, निदान! मुनि यहां कितनाक समय और ठेरे. देवीने अरिहंत सुपार्श्वनाथकी प्रतिमा सहित स्तूभकी रचना करके धर्मोद्योतमे अधिक यत्न किया. विविधतीर्थकल्प आदि ग्रंथोमें लिखा हैकि-जैसे शत्रुंजयमें रिषभदेव-गिरनारमें नेमिनाथ-भृगुकच्छमें मुनिसुव्रतस्वामी और माढेरमें महावीर स्वामी विराजमान है. मथुरामें सुपार्श्वनाथ भगवानका तीर्थ था. अन्यभी केइ मंदिर यहां थे, छेद ग्रंथोमें जहां मंगल चैत्य प्ररुपणाका अधिकार चला है, मथुराके चैत्य विशेष वर्नन किये गये है.

यादवकुल मंडन-समुद्रविजय-उग्रसेन-वसुदेव आदि दश दशारवर वीर पुरुष और भावी तीर्थंकर कृष्ण वासुदेव आदि पुन्यवंत पुरुषोकी यह पुरी जन्म भूमि है. १ अर्कस्थल-२ वीरस्थल-३ पद्मस्थल-४ कुरुस्थल-और ५ महास्थल-ये पांचस्थल पहले यहां अधिक मशाहूर थे, १ लोहजंघवन-२ मधुवन-३बिल्ववन-४ पालवन-५ कुमुदवन-६ वृंदावन-७ हुमीरवन-८ खदीरवन-९ कोमितवन-१० कालवन-११ बहुलवन-और १२ महावन. येह बारह वन यहां पहले मौजूद थे, वर्तमानमे केइ उजड केइ नामांतर हो गये है, इनमे वृंदावन आजकल शहरकासा आबाद है, १ विश्रंतिकतीर्थ-२ असिकुंडतीर्थ-३ वैकुंठतीर्थ-४ कालिंजरतीर्थ-औरप५चक्रतीर्थ-येह पांच तीर्थ-वैश्नव संप्रदायके यहां विद्यमान थे, महावीरस्वामीके जीव विश्वभूतिने विश्वनंदीके सामने यहां निदान कियाथाकि-मैं अपने तप तेजके प्रभावसें अगले ज-

न्ममें इसको मारनेवाला होउं. जीतशत्रुराजाके पुत्र कालवेशी-यमुनि अर्शरोगसें पीमित होये हुवे जी यहां गाढ उपसर्ग सहन करके निश्चल रहे थे. निवृतिरायवरकन्या यहां स्वयंवर मंड-पमें सुरेंद्रदत्त राजकुमारको राधावेंधकी प्रतिज्ञासें परणीथी. कुबेरदित्ता श्राविकाने अपनी कुबेरसेना माताकों और कुबेर-दत्त भ्राताकों यहां अवधिज्ञानसें जानें और अठाराह प्रकारके नाते (संसारीक संबंध) सुनाकर उन्होंको निर्मोही किये. कंबल संबल दो बैलोंने जिनदास श्रावकके संसर्गसें यहां जाति स्मर्ण ज्ञान पाकर अनशन किया. और काल करके भुवनपति देवोंमें नागकुमार देव उत्पन्न हुवे. शक्र इंद्रने श्रीकालिकाचार्यसें यहां निगोदका स्वरुप सुना. उक्त सूरिके कितने शिष्य जो कि-दे-वताउंके होनेमें शंसयवान् थे कहते थे देवता कहने मात्र ही है वस्तुतः नही वे इस प्रबंधसें निःशंसय हुवे. वस्र पुष्प मित्र-दुर्बलि-का पुष्प मित्र यह तीन लब्धि संपन्न मुनि यहां बहुधा वरूत आये है. जब दुःसह दुर्भिक्ष बारहवर्षी काल पमाथा तब स्कं-दिलाचार्यने यहां आनकर जैन आगमका अनुयोग प्रवर्ताया था और सकलसंघ ( जैन समाज ) यहां इकठा हुवा था. वाचक मु-ख्य जीनभद्र गणि क्षमा श्रमणने जीर्णप्राय महानिशीथ सूत्र जो उद्देही जंतु भक्षित भिन्न भिन्न त्रुटित प्राय हो गया था यहां पुनः अनुसंधान किया. क्षपकमुनिकी तीव्र तपस्या देखकर यहां शासनदेवी तुष्टमान हुयीथी, और उस समय यह मथुरातीर्थ अन्यमतावलंबीउने अपने हस्तगत कर लियाथा पुनः आर्हत संघके हस्तगत कराया. इत्यादि अनेक आश्चर्य निधान यह म-

थुरापुरी जैन आगममे वर्णित है.

वर्तमानमे मथुराका जो कुछ वृत्तांत दृश्यमान है लिखते है, जमना कनारे अच्छा आबाद शहर-वस्ति (५५०१६) मनुष्य-की-और राज्य अंग्रेज गवर्नमेन्टका-कुल इलाकेकी बस्ती (६७१६७०) है. कृष्णजीकी जन्मभूमि होनेपर यह तीर्थकी जगह गिनी गयी है. नगर शोजनीक-बाजारमें पाषाणका फर्श-इम्मारते पक्की जीसमें पथ्थरका काम अधिकतालिये है. पनरांह बीश वर्ष पहेले श्वेतांबर श्रावको के यहां २०-२५-घर थे, वर्तमानमे कोइ नही. घीयामंम्रीमें एक मंदिर पार्श्वनाथजीका है, सार संन्नाल इ-सकी लश्कर ग्वालियरके श्रावकलोग रखते है, मूलनायक पार्श्वनाथ ज्ञगवानकी प्रतिमा (१) बीलस्तन्नर उंची है, इसके बाये पासे दूसरी प्रतिमा देढ बीलस्त न्नर उंची और पुरानी है. ग्यारहसें वर्ष पहेलेकी बनो हुयो यह महा अतिशय युक्त है. जो संवेगी साधुजनो यहां आते है. इसी मंदिरके पासकी जगहमें ठे-रते है. हमारा ठेरना न्नी यहां हुवा. दिगंबर श्रावकोंके घर ६०-७०-और एक पंचायती मंदिर इसी घीयामंम्रीमें है. वैश्नव सं-प्रदायके मंदिर-सबसे बम्रा द्वारीकाधीशका-दूसरा जमना कनारे विश्रामघाटका-तिसरा गतश्रमनारायणका-और चौथा गोवर्धन नाथका-वगेरा केइ मंदिर है.

शहरसे (१) मील दूर भूतेश्वर महादेवके पिछाम्री एक कं-कालीटीला जिसको जैनटीला न्नी कहते है, पुराना खेम्रा है, पहले यहां बम्री वस्ती थी. जैनपाठशाला-मंदिर यहां अधिक थे, थोम्रे वर्ष पहले सर, ए, कनिंगहाम साहबने प्राचीन लेख

शोधनके लिये यह स्थान खुदाया था, बहोतसें सिलालेख जमीनमेंसें निकले थे,बुल्लर साहबने इन लेखोंको- " ओर्येंटीसिटी ओफ ध जैन ट्रेडीशन·" कीताबमें भाषांतर करके अंग्रेजीमें छपवाये है. जैनाचार्यके नाम-गण-शाखा-और कुलके नाम जो कल्पसूत्रमें लिखे है इन लेखोंसे मिलते है, (६) लेखोंका वर्नन बुल्लर साहबने लिखा है. जीसमेसें (प्रथम लेखका सार.)

सिद्धं० संवत् (२०) गृष्मरीतुका पहला मास तिथि (१५) के रोज जयपालकी माता-वि . . . लकी स्त्री-दत्तिलकी पुत्री-दत्ताने यह कीर्त्तिमान् बर्धमान स्वामीकी प्रतिमा चतुर्विध संघको अर्पण कीयी, कौटीक गच्छ-वाणिज्यकुल-वयरी शाखाका सीरीका भागके आर्यसिंह आचार्यने इसकी प्रतिष्ठा कीयी.

(दूसरा लेख.)—अरिहंतको नमस्कार सिद्धकों नमस्कार-*संवत् [६०] ऋश्वरीतुका तिसरा महिना-तिथि (५) के रोज यह †स्थान उस समुदायको उपभोगके लिये दिया गया, जिसमें चार वर्गका समावेश होता है. दूसरा अर्थ यह भी कर शकते है कि-एक एक वर्गके लिये इसका एक एक हिस्सा देनेमें आया था.

(तिसरा लेख.)—सिद्धं महाराज कनीष्क राज्यके संवत् [ ९० ]-महिना पहेला-तिथि [५] के रोज-ब्रह्माकी पुत्री

* हिंदुस्थान और सीथिया बीचके राजाओंके संवतसें यह संबंध नही रखता. किंतु इन्होंसें पहेलेके किसी राजाका यह संवत् होना चाहिये. क्योंकि–इस लेखकी लिपी बहुत पुरानी है.

† यह क्या स्थान था इसका खुलासा नही मिला है.

और जहिमित्रकी स्त्री-विकटाने-सब जीवोके कल्याण निमित यह कीर्त्तिमान् वर्द्धमानकी प्रतिमा बनवायी. इसकी प्रतिष्ठा कौटीक गण वाणिज्यकुल-और वयरी शाखाके आचार्य नागनंदीने कीयी.

(चोथा लेख.)—इस लेखका पुरेपुरा समाधान मिलना मुश्किल है परंतु प्रथम पंक्तिके एक टूकडेके देखनेसें विदिव होता है कि-यह अर्पण करनेंका काम एक स्त्रीसें हुवा था. और वह स्त्री अमूक पुरुषकी बहू तरीके लिखनेमें आयी थी दूसरी पंक्तिमें-कौटिकतो गणतः प्रश्नवाहनतः कुलतो मध्यमातः शाखातः-लिखा है.

(पांचमा लेख.)—वर्ष (४७) उष्णऋतुका दूसरा महिना मोति (२०) मी के रोज-यह एक पानी पिनेका स्थान अर्पण करनेमें आया.

(छठा लेख.)—अरिहंत महावीरको नमस्कार हो. राजा वासुदेवके संवत (९८) वर्षारुतुका चौथा महिना (११) के रोज-यह एक स्त्रीकी तर्फसे बनवायी गयी. और पारिहासीक कुलकी पौर्ण पत्रिका शाखाका आचार्य आर्यरोहने यह स्थापन कियी, यह लेख एकीला अलग पाषाणपर है इस लिये नियत कहना नही हो शकता कि-यह क्या वस्तु स्थापन कियी?

ये लेख कल्पसूत्रमें संबंध रखते है कल्पसूत्र श्वेतांबर प्रणीत है इसलिये कह शकते है, पहले यहां श्वेतांबर संघकी आधिक्यता होनी चाहिये. महावीरके निर्वाण पिछे [४७०] वर्ष व्यतीत

हुवे बाद विक्रम संवत् चला, विक्रमके बाद (५७) वर्ष पिछें, इस्वीसन चला, राजा अशोकके लेखोसें पुराने लेख आजतक हिंदुस्थानसें नही मिले थे. इन लेखोंको देखकर कह शकते है कि-ये अशोकके लेखोसें भी पुराने है इनमें जो जो संवत् लिखे है हिंदुस्थान और सिथिया देशके वीचके राजा कनिष्क-हविष्क-और वासुदेवके-समयके है. अबतक इन संवत्सरोंकी शरुआत निश्चय नही हुयी है तो भी यह नियत है कि-हिंदुस्थान और सिथिया देशके राजाओंका राज्य इस्वीसनके पहले सेंकडे के अंतसें और दूसरे सेंकडेके पोने भागसें कम नही ठहरा शकते. सबबकि-कनिष्क महाराज इस्वीसन [७०] वा [७९] के वर्षमें गद्दीपर बैठा सिद्ध हुवा है.

इस्वीसन [१८७६] मे-सर. ए. कनिंगहाम साहबकों यहांसें एक प्रतिमा महावीर स्वामीको पायी है, इसपर पाली हर्फोंसे लिखा है कि-"सिद्धं ॐ नमो अर्हतस्स महावीरस्स-राजा वासुदेव संवत्सरे (९०) अरिहंत महावीरको नमस्कार हो. वासुदेवके संवत् नव्वेमे यह बनायी गयी. यद्यपि वासुदेव संवत्की शरुआत कब हुयी अबतक निश्चय नही हुवा है तथापि पाली लिपी हिंदुस्थानमे [२५००] वर्ष पहले लिखी जातीथी यह निःसंशय कह शकते है.

यहां हमारा रहेना (२) रोज हुवा आषाढ कृष्ण [५] शुक्रवारको मथुरासे विहार कर वृंदावन गये. इसको (१२) प्रकारके वनमें हम पहले लिख आये है. मथुरासें (५) मील उत्तर तर्फ जमनाके दाहने कनारे वसा हुवा-इसके महावन होनेमें कोइ

सक नद्दी चारों और इसके बडे सघन वृक्ष और झाडी झूखम्म खम्मे है. जगह सुहावनी-वृक्षोंकी ठंढी छांवमें वानर सदा कल्लो-ल करते रहते है. वृंदावन मथुरासें छोटा, राज्य गवर्नमेन्टका,श्वे-तांबर श्रावक शेठ जीतमलजी चंदनमलजीका एक ही घर यहां छीपीगली है, हमारा ठेरना इन्हीको कोठीमे हुवा. दिगंबर श्रा-वकोके घर पांच दश और एक मंदिर इसी छीपी गल्लीमें है. वै-श्नव संप्रदायके मंदिर यहां केइ है. सबसें बडा रंगजीका जीस-को जेतखंजका कहते है-२, लालाबाबूका-३, शाहजीका ४,ब्र-ह्मचारीजोका-५, गोविंदजीका वगेरा. गोविंद घाटपर रासमंडल एक रमणीक स्थान है. कहतं है यहां गोपीउंका और कृष्णजी-का रासमंडल होता था. कालीदह,मेवाकुंज निजवन,और चीर, घाट आदि स्थान कृष्णजीकी विलासभूमि है. श्रीसंप्रदाय, मा-धवाचार्यसंप्रदाय,विश्नुसंप्रदाय,और निंबार्क संप्रदाय. इन चारों संप्रदायके चारे अखाडे अलग अलग बने हुवे है. वृंदावनमें हम (४) रोज रहे. फिर लोटकर मथुराहीमें आये. सबबकि हम-को आगरे आना था.

मथुरासें विहार कर (३) कोस नौरंगाबाद-नौरंगाबादसें(७) कोस फरेरा-फरेरासें (७) कोस सिकंदरा-सिकंदरासें (३)कोस आगरा—पूरा ( २० ) कोस है. आषाढ कृष्ण (१३) शनिवारकें रोज पहुचे. नोनमंडीमें शांतिनाथजीके मंदिरके पास धर्मशा-लामें ठहरे.

**शहर आगरा**—जमना कनारे बसा हुवा —इसका दूसरा नाम अकबराबाद भी बोलते है. इसमें (१६५३४०) मनुष्यकी

वस्ती है, सारे इलाकेकी वस्ती (९७४६५०) मनुष्य-राज्य अंग्रेज गवर्नमेन्टका-और रैलका जंकशन है. श्वेतांबर श्रावकोके घर (५०) और (८) मंदिर यहां है. मोतीकटरेमें चिंतामण पार्श्वनाथका मंदिर पुराना है. इसकी दिवारमें हीरविजयसूरि के वख्तका शिला लेख लगा हुवा है. रोसन महोलेमें सीमंधर स्वामीका-इसके एक आलेमें पंन्नेकी प्रतिमा अवगाहना तीन अंगुलकी है. तिसरा वासुपूज्य स्वामीका, चोथा गोमी पार्श्वनाथका जो श्रावक हंसराज वेद मोताने बनवाया है.-पाचवा केशरीयानाथजीका-छठा विहरमान सुरस्वामिका—सातमा दादावाडीमें महावीर स्वामीका-इसमें जीनदत्तसूरि और हीरविज्यसूरिका थूंभ है.-आठमा नोंनमंडीमें शांतिनाथजीका.-

शाहजहां बादशाहकी बेगम मुम्ताज महेलका मकबरा जीसें लोग ताजगंज वा ताजबीबीका रोजा कहते है. जमना कनारे देखने लाइक मकान है. इसमें संगमर्म पाषाणका काम शिल्पकारीगरीका एक नमूना है. दूसरा मकान अकबरका बनाया हुवा किला जो बडी लागतका स्थान है, इसमे महेल जोधांबाइका-खास महेल बादशाहजादीका, अंगुरीबाग शीशमहेल शम्मनबूर्ज, नगीना महेजत, दिवाने आम और सोमनाथ गेट वगेरा अलग अलग मकान बने हुवे है. जब महम्मूद गजनवीने संवत् [१००२] में सोमनाथ पट्टनको लूटा था तब सोमनाथ महादेवके चंदनके किवाड गझनीको ले गया था.

संवत् [१८९९] में सरकारी फोजने गझनवीसें लाकर यहां धरे है.-

मुसल्मानी अमल्दारीका हेवाल तवारिखोमे वाचते है तो अकसर दिलको रंज आये विदून नही रहता. हिंदुओंका नाश करना उनके मूर्त्ति मंदिर तोड फाडना ये लोग बडा धर्म सम-झते थे. काफिर शिवाय दूसरी जबान नही बोलते थे. नाचना, गाना, शराब पिना, जो कोइ न्याय होनेको कहे उसको कतलका हुकम कहदेना, हिंदुओंको बहू बेटी बच्चेको अपने लोंडी गुलाम बना लेना, दिनरात जनानखानेमें बेठ रहना, जीन्होंका नित्य कर्त्तव्य था. अलाउद्दीन, महम्मुद तुगलक, फीरोजशाह, तैमूर, और बाबरशाह नेंक. इन्होंके इन्साफकी तारिफ तवारिखोंसे बखूबी दिख पडती है, कहने सुननेकी जरुरत नही रहती. औरंगजेब, नादीरशाह, अहमदशाह डुर्रानो-इन्होंने देशको बरबाद करनेमें कोइ घट नही गुजारी. अमीर खुसरो तारीख अलाइमें लिखता है कि—दखनके शिवालयोंके महादेवकी मूर्त्तें जो मुसल्मानोंके घोडेकी लातसें बच गयी थी बिल्कुल तोडी गयी. कहिये! अ-मल्दारी किसको कहते है? इसीका नाम तो अमल्दारी है. ये क्या! जीधर देखो यही किस्सा है. कोइ तवारिख यह कह रही है आज अमूक राजकुमारकी जीभ कटवाडाली, आज इ-तने हिंदु कतल किये, अमूक राजकी रानीको आज बेगम बना ली. हिंदुओंके घरोंसें सोना-चांदी-मोती-हीरा-माणेक-पन्ना और बढिआ कपडे आज इतने लूट लाये, बस! यही नमूने इन्साफ होनेके लिखे है. हिंदुओंकी बहू बेटीओंको पर्देमें रहना उसी रा-जसे शुरु हुवा जब मुसलमानी भरजवानीमे थी. यह कहना न होगा कि-आपको मुसल्मानोपर कुछ द्वेषबुद्धि है. हमारे लिये जैसें मुसल्मान वैसे अंग्रेज-अंग्रेजोकी सराहना इस लिये कियी

जाती है ये कुछ न्यायसे चलते है. अन्याय नही चलते. अमलदारी वही है जहां न्याय हो.

अकबर बादशाह कुछ इन्होंमें लायकवर हुवा तो मुसल्मानोंने इसकों काफिरके बतोर समझा.कहते थे इसने अपने दीनकी छोड दिया. अकबर सरीखे बादशाहको हिंडुराजा प्रजा सब चाहते थे. सबबकि-इसको धर्मद्वेष बुद्धि कम थी. इसको राज्यमें केइ हिंदु नोकर थे. आमदनी इसके राज्यकी बत्तीस करोड रुपया थी. अपनी रानीउंकों (जो हिंड राजेकी लडकीये थी) खुशीसें हिंडु रखता था न्यायमें तो कभी कभो यह भी अपनी असलीयत पर पहुचे रहता था परंतु अलबते! जितना इसमे धर्मअंश था हमको सराहना अनुचित नही. अवल तो दूसरे धर्मका यह द्वेषी नही था. सभी धर्मके साधुउंसें मिलता था. दूर दूरसे आमंत्रण पत्र (परवाना) भेजकर बोलाताथा और ईश्वरके पहचाननेका रस्ता पुछता था. एक समय अकबरने हीरविजयसूरिकी विद्वत्ताका बयान सुना. विज्ञप्तिपत्र भेजकर अपने पास बुलाये. धर्म सुना. ओर जो जो धर्मकृत्य किये उनकों लिखते पहले हमको हीरविजयसूरिका वर्नन लिखना भी यहां उचित हुवा.

हीरविजय सूरिका जन्म (संवत् १५८३) मगशीर सुदी (९) के रोज प्रल्हादनपुरमे हुवा. माता पिता जैनी थे. सूरिजी बाल्यावस्थामें ही बहोतकुछ योग्य थे. (१३] वर्षको उमरमें इन्होंने संयम लिया, चार वर्षके बाद शिरोही नगरमे सूरिपद प्राप्त हुवा.

व्याकरण,काव्य,कोश,न्याय,अलंकारके संपूर्ण वेत्ता थे. जैनसंघमे एक मध्यान्ह सूर्य थे, आत्मज्ञानी,क्रियापात्र, प्ररूपणा आगम अविरोधिनी होनेके कारण सब गछ [ गए ] मे इन्होंका वचन मान्य था. हीरप्रश्नग्रंथ जो इन्होंके हृदयगत समुद्रका एक बिंदु है कौन जैनी अैसा है जो नही चाहता. निदान ! ज्ञाततत्व हीरविजयसूरि एक महाप्रभाविक पुरुष थे. इन्होंके विहारमे युग प्रधान अतिशय विदित होता था, एक दिन वो समय था जिन्होंके प्रभावसें जैनसंघ आनंद पुरित हो जाता था. आजकल बहुतेरे इन्होंका नाम तक भूल गये है. नामको चाहे भूल गये हो पर उन्होंके धर्मकृत्य के नमूने देखकर सब कोइ धन्यवाद देनेके उमेदवार है. इसी आशापर आज हम यहां उन्होंके एक दो नमूने लिखनेको आकांक्षी हुवे है.

हीरविजयसूरि गंधार बंदरकी तर्फ विचरते थे तब अकबरने एक विज्ञप्तिपत्र भेजा. उत्तरखंडमे आनेको आमंत्रण किया,अकबर इसवख्त आगरेकेपास फतेहपुरमे था.सूरिजी गंधार बंदरसे विहार करते ( संवत् १६३९ ] जेठ वदी (१३) के रोज फतेपुर आये, प्रधान अबुल्फजल द्वारा बादशाहसें मिले, हीरविजयसूरिके साथ विमलहर्षगणी आदि अनेकमुनि थे. बादशाहने आदरसें सभामे बेठाये. ईश्वरका, गुरुका, और धर्मका स्वरुप पूछा. सूरिने उत्तर दिया-राग द्वेष, काम क्रोध, मोह अज्ञान आदि दोषोंसें रहित जो संपूर्ण कर्मोका नाश करके मुक्तात्मा हुवा है, जो किसीपर न खुश है न नाराज है, न संसारमे पुनः अवतार लेता है वह सर्वज्ञ सर्वदर्शी ईश्वर है. सं-

सारको त्याग के मुक्ति मार्गपर आरूढ है कंचन कामनीको स्वीकार नही रखते और सब जीवांको सच्चा धर्मोपदेश देते है वह गुरु है. दुर्गति पडते रक्षण करें और सुगति मे धारण करे उसका नाम धर्म है, अथवा आत्माका शुद्ध स्वभाव जो ज्ञान दर्शन चारित्र वह धर्म है, यह उपदेश सुन अकबरने अधिक हर्ष माना. ईश्वर प्राप्तिके लिये क्या उपाव करना चाहिये. कौन कौनसे कर्मसें स्वर्ग नर्क प्राप्त होता है, इत्यादि सवाल पूछे. एक प्रहरतक धर्मगोष्टी हुयी. और कहा कि-आप सभी वस्तूके त्यागी है सोना, चांदो, लेना आपको स्वीकार ही नही. आपको दूसरा क्या देवुं ? मेरे मकानमें जैनपुस्तक बहोत है आपको चाहिये तो सभी ले लिजीये. सूरिजीने वे पुस्तक लेकर आगरेके ज्ञान भंडारमे स्थापन किये.

फतेहपुरसें आगरे आनकर संवत् ( १६३९ ) का चौमासा किया. चौमासेके बाद शौरीपुर तीर्थकी यात्राको गये, वहां केइ प्रतिमा और नेमिनाथभगवान्की चरणपाडुकाकी प्रतिष्ठा कियी. नेमिनाथको जन्म भूमि यही शहर है. शौरीपुरसे फिर आगरा आये. शाह. ज्ञानचंद कल्याणमल्लके बनवाये चिंतामणि पार्श्वनाथ आदि जीनबिंबोंकी प्रतिष्टा कियी. आगरासें फिर फतेहपुर गये. अकबरसें मिले. धर्मोपदेश करा. अकबरने कहा मैंने दूरदेशसें आपको बुलाये. और आप कुछ वस्तु मेरेसें नही लेते यह ठीक नही. सूरिने कहा तेरे राज्यमें पर्यूषणपर्वके (८) रोज कोई जानवर न मारा जाय यह मागताहुं. अकबरने कहा (८) आपके और (४) मेरे कुल [१२] रोज (भाद्रपद बदी दशमीसे सुदी ६ठ

तक) कोइ जानवर नही मारा जायगा. (६) फुरमाने लिख दिये. १, गुजरात देशका–२, मालवाका–३, अजमेर प्रांतका–४, दिल्ली फतेहपुरका–५, लाहोर मुल्तान मंडलका–और ६, जगद्गुरु हीरविजयसूरिके पास रखनेका, पांच फुरमाने उक्त स्थानोपर भेजकर जीवहिंसा बंध करवायी. सूरिकेपाससें उठकर खुद अपने हाथोसें केइ जानवरोंको पिंजरेसें छोड दिये. सूरिने (१६४०) का चौमासा फतेहपुरमे किया. तिसरा चौमासा अभीरामनगरमें–चौथा आगरेमें करके जब दखनको आने लगे तब निम्नलिखित एक और करवाया फुरमान जर करवाया.

| |
|---|
| १<br>जलालुद्दीन मो<br>हम्मद–अकबर बा<br>दशाह गाजीका<br>फुरमान. |

| |
|---|
| जलालुद्दीन अकबर बादशाह हूमायून बादशाहका बेटा–बाबरशाहका बेटा–उमरशेखमिर्जाका बेटा–सुल्तान अबुसैयदका बेटा–सुल्तान महमदशाहका बेटा–मीरशाहका बेटा–अमीरतहमूरसा हबकिरानका बेटा. |

सूबे मालवा, अकबराबाद, लाहोरमुल्तान, अहमदाबाद, अजमेर, मेरट, गुजरात, बंगाला, तथा और मेरे ताबेके सभी मुल्कमें अबजो मौजूद है और पिछेसें जो नियत किये जाय उन सभी सूबे करोरी जहांगीरदारोंको मलूम हो मेरा यह इरादा है कि सभी रैयतका मन राजी रखना, क्योंकि उनका दिल परमेश्वरकी एक बडी अनामत है. विशेष करके वृद्धअवस्थामें मेरा यही इरादा है कि मेरा भला इच्छनेवाली रैयत सदा सुखी रहे. इसलिये

हरेक धर्मकी कौममेंसें जो अछे विचारवाले परमेश्वरकी भक्ति-ख्वेमे अपनी उमर पुरी करते है उनको मैं दूर देशोसें अपने पास बुलाता हु. उनकी बातें सुनकर खुश होता हु. मेरे सुननेमें आया था कि-हीरविजयसूरि जैन श्वेतांबर मतके आचार्य गुजरातके बंदरोमें ईश्वरकी भक्ति करते है. मैने उन्होंको अपने पास बुलवाये. उनकी मुलाकात करके मैं बहोत खुश हुवा. कितनेक दिन पिछे जबवें अपने वतनको जाने लगे तब अर्ज गुजारीकि, गरीब पर्वरीकी राहसें हुकम होना चाहिये कि-सिद्धाचलजी, गिरनारजी, तारंगाजी, केशरीयानाथजी, आबूजीका पहाड जो गुजरातमें है. राजगृहीके पंच पहाड, सम्मेतशिखरजी उर्फे पार्श्वनाथजी जो बंगालेमें है उन सभी पहाडोंके नीचे, सभी मंदिरोंकी कोठीओं-सभी भक्ति करनेकी जगह-तीर्थोंकी जगह-जो जैनश्वेतांबरी धर्मकी है उनकी चारों ओर कोइ आदमी किसी जानवरको न मारे. अब ये बहोत दूरसे मेरे पास आये है. इनकी अर्ज व्याजब और दुरस्त है. यद्यपि यह अर्ज मुसल्मानी मजबसें विरुद्ध मलूम होती है तो भी ईश्वरको पहचाननेवाले आदमीयोंका यह दस्तूर होता है कि कोइ किसीके धर्ममें दखल न दे. उनके रिवाजोंको बहाल रखे. इसलिये यह अर्ज मेरी समजमे सची मालूम हुयी. ये सभी पहाड और सभी पूजाकी जगह बहुत मुद्दतसें जैनश्वेतांबर धर्म वालोंकी है. इसलिये इनकी अर्ज कबुल कियी गयीकि, सिद्धाचलका पहाड, गिरनारका पहाड, तारंगाका पहाड, केशरीयाका पहाड-आबूका पहाड-जो गुजरातके मुल्कमें है. राजगृहीके पंच पहाड, सम्मेतशिखर उर्फे पारसनाथ जो बंगालेमें है. वे सभी

पूजाकी जगह-और पहाड़के नीचेकी जगह जो मेरे राज्यमें है चाहे किसी ठिकाने जैनश्वेतांबर धर्मकी हो वह श्वेतांबर धर्मके आचार्य हीरविजयसूरिको देनेमें आयी है. हकीकतमें येह पूर्वोक्त सभी जगह जैनश्वेतांबर धर्मवालोंकीही है. जबतक सूर्यसें दिन प्रकाशमान रहे. और चंद्रमासें रात रोसन रहे तबतक इस फुरमानका हुकम जैनश्वेतांबरधर्मके लोगोमें सूर्यचंद्रमाकी तरह प्रकाशित रहे. कोइ आदमी इनको हरकत नकरे. कोइ इन पहाडों-पर-नीचे-चारोंओरकी पूजाकी जगह-और तीर्थकी जगह-जानवरकों न मारे इस हुकमपर अमल करे. इस हुकमसें न फिरे. नयी सनंद न मागे. लिखा तारिख [७] मी-माहे ऊर्दी बहेस मुताबिक माहे रबीयुल अवल सने (२७) जुलसी.-

शांतिचंद्र उपाध्यायको अकबरके पास उपदेशके लिये छोडकर हीरविजयसरि मारवाडको आये शिरोहीमें-रिषभदेव भगवान्‌के चौमुखाजी और अजितनाथजी वगेरा प्रतिमाकी प्रतिष्ठा कियी. फिर आबूजीको आये. बहोतसा विहार हीरविजयसूरिने गूजरात मारवाड देशमें ही किया है. इधर शांतिचंद्र उपाध्याय अकबरको धर्म सुनाते रहे. हीरविजयसूरिके पट्टपर विजयसेनसूरि हुवे. इनके शिष्योंने अकबरके बेटे जहांगीरको धर्म सुनाया. फुरमानपत्र भी लिखवाया, जो सात फुरमानकी किताबमें छप चूका है.

शहर आगरामें हम (५) रोज ठहरे. चौमासाका समय निकट आया था आषाढ सुदी (३) गुरुवारके रोज लश्कर गवालिअर आनेको विहार किया. चारकोस ककौआ गांव ति-

सरे मरहर आये. पांच कोस आगे जाजउकी सरांय पांच कोसपर मनीयागांव चार कोस आगे धोलपुर पहोंचे. जाजउकी सरांय छोडकर अन्यत्र आहार पानी मिलनेका योग नही.

धोलपुर—गवालिअरसें उत्तरको (१०) कोसपर चंम्मल नदीके बायें कनारे वसा हुवा है. धोलपुरके वसानेवाले राजा धोलनदेव तूअरके घरानेके थे, यहघराना पहले दिल्लीमें राज्य करता था. धोलपुरसें नैरुत्यको चंम्मलसें दश मील दूर वेलपुरमें संवत् (१०६१) में ये रहते थे. राजा धोलनदेवने चंम्मलके नालेमे किल्ला बाधा था जो अबतक मौजूद है. अकबरकी अमल्दारीमे धोलपुर आगरेके सूबेकी तर्फ था. मोहबतखां वगेरा यहां हाकमी करते थें. संवत् [ १०३० ] में सिंधियाके कबजेमे आया फिर अग्रंजोके कबजेम हुवा. अंग्रेजोने खेरातसिंहजीको गोहदके बदलेमें दिया. खेरात सिंहजी संवत् [१००१) मे देहांत हुवे, वर्त्तमानमे राणा निहालसिंहजी स्वतंत्र राज्याधिकारी है, इस राज्यके नीचे ( ६६६ ) गांव है. आमदनी दश लाखकी खास धोलपुरकी मनुष्य गणना (६२७२) है. श्वेतांबर जैन मंदिर वा श्रावकोंके घर कोइ नही. अन्य जगहसे आये हुवे एक दो घर है. हम एक रोज यहां रहे. दूसरे दिन विहार कर चंम्मल नदी उतरे इसका पाट लंबा है नाव विदून उतरना नही होता. चार कोस बंधा गांव बंधासें चार कोस मुरेना मुरेनासे चार कोस नुरांबाद चार कोस पुरानो गावणी और पुरानी गावणीसें दो अढाइ कोस लश्कर गवालिअर सं० [१०४०] आषाड सुदी [०] सोमवारके रोज पहुचे. सराफा बजारमें मंदिरके

पास पंचायती उपाश्रयमे ठहरे. यह शहर सोनरेखा नदी कनारे बसा हुवा पहाडके घेरेसें वेष्टित है. लश्कर और गवालिअरके बीचमे देढ कोसका अंतर है. गवालिअर पुराना नगर है, लश्कर नया है संवत् [१८६६] मे इसकी आबादी हुयी. सिंधिया सर्कारकी राजधानीका शहर है पहले उज्जैन था. इसको फोज सदा चढाइ और लम्राइपर रहती ही थी जबसें गवालिअरमें डेरा हुवा और फिर न हिला तबसें यही राजधानी हो गया. सिंधियाकी अमल्दारी उत्तरको सूबे आगराके सरकारी जीले करोली और धोलपुर इलाकेसे मिली है. पूरबको बुंदेलखंड ताल भोपाल और सागर नर्मदाके जिले पश्चिमको जयपुर और कोटाको सीमातक दखनकी तर्फ निझाम हेदराबाद और इन्दोरको अमल्दारीसें मिली है. आमदनी लश्कर राज्यकी [१२६०५००६] वस्ती [३११५८५७] खास लश्करकी देढलाख, श्वेतांबर श्रावकोके घर (२५०) जीसमें [१००] दुंढियापंथके मंदिर (१) सराफा बजारमें चिंतामणि पार्श्वनाथका शिखरबंद लंबाइमें सवातेइस गज, चोडाइ साढे चौदह गज है, रंगमंडपकी छतमें मीनाकारी काम देखने योग्य है. दोनों पासेकी दिवारमें सिध्धाचल, गिरनार, आबु, अष्टापद, सम्मेतशिखर, और नंदीश्वर आदि तीर्थोके भाव चित्रामके बने हुवे मनोहर है. शहरके बहार दादावाडीमें शांतिनाथजीका मंदिर और जिनदत्तसूरि जिन कुशलसूरिका थूभ है.

आषाढ सुदी (१३) रविवारके रोज ज्ञातासूत्र और आचार दिनकर व्याख्यानमे वाचना शुरु किया. ओर निम्न लि-

खित टाईमटेबल (वख्त नियमावलीपत्र) लिखकर उपाश्रयकी दिवारपर लगाया.

## (टाईमटेबल.)

प्रातःसमयके (६) बजेसें (७) बजेतक प्रतिलेखना स्थंन्डिल-भूमि गमन आदि सब क्रिया.-(७) बजेसें (८॥) बजेतक धर्म्मो-पदेश (व्याख्यान.)-(८॥) बजेसें (१०) बजेतक विश्राम.-[१०] बजेसें (१२) बजेतक अहार पानी लेना.-(१२) बजेसें (१) बजे-तक विश्राम और कुछ योगाभ्यास चितवन.-(१) बजेसें [४] बजेतक ज्ञानचर्चा पठनपाठन आदितत्व विचार और प्रतिलेखना आदि क्रिया.-[४] बजेसें (५) बजेतक पुनःस्थंन्डिल गमन आदि क्रिया.-(५) बजेसें (६) बजेतक आहार क्रिया.-सूर्य अस्त होनेके पिछें [८] बजेतक प्रतिक्रमणक्रिया.-(८) बजेसें [१०] बजेतक ज्ञानगोष्टी.-(१०) बजेसें [११] बजेतक योगाभ्यास.-[११] बजेसें (५) बजेतक शयन और फिर पुनःप्रतिक्रमण आदि आवश्यक क्रिया सूर्योदयतक करनी.-उपर लिखे अनुसार जो समय ज्ञान चर्चाका नियत किया गया है उस समय श्रावक और अन्यस-र्वंही मतांतरके धारक मनुष्य हमारे पास आनकर धर्मोपदेशका और ज्ञानचर्चाका लाभ ले शकते है और जिसको पूछना या शंसय निवर्त्तन करना हो एशा कर शकते है. विवाद प्रश्न व्या-ख्यानसभामें करो.

समयको निरर्थक न जाने देना अधिक लाभका हेतु है. गया हुवा समय फिर पिछा नही आता. समयपर किया हुवा काम बहुधा निष्फल नही जाता. आगमका वचन जो है कि "काले

काले समायरे,-" जो मनुष्य वक्तनियामावली नही करता है उसको सदा प्रमाद घेरे रहता है. कोइ कार्य नही सुझता.

श्रावण सुदी (११) रविवारके रोज हमारा जाना गवालिअरको हुवा. पहेले किलेपर गये लश्करसें देढ मील उतरकी बाजु [२७४] फूट उंचो पहाडोपर यह एक पुराना स्थान है. (२) मील लंबा और एक तर्फसे [६००] फूट दूसरी तर्फसें (२८००) फूट चौडा है. इसके दरवजेपर हर वक्त चौकी पहरा रहता है, जो शख्स इसें देखना चाहता है राज्यकी तर्फसें उसको टिकट मिलता है, इसको देखाकर सारे किलेमें घूम लो. शास्त्रोमें जो गोपाचल दुर्ग लिखा है वह यही स्थान है. पावापुरीमें निर्वाण समय महावीरस्वामीने पांचमें आरेका भाव वर्नन करते कहाथा जो गोपाचल दुर्गमे आमराजा बप्पभट्टसूरिके उपदेशसें मेरी स्वर्णमय प्रतिमा बनायगा सो यही गोपाचल समझीयेगा. विविधतीर्थ कल्पमें जीनप्रभसुरि इसीके संबंधमे लिखते है कि विक्रम संवत् [८०२] में यहां आमराजा राज्य करता था. आचार्य बप्पभट्टसूरि यहां आये थे. उनके उपदेशसें आमराजा जैनधर्मी हुवा. और महावीर स्वामीकी स्वर्णमय मूर्त्ति यहां स्थापन कियी. कितनेक समयके बाद राजका उत्था हुवा तब यह मूर्त्ति मथुरामें पधरायी गयी.

किलेमें प्रवेश करते उरवायी दरवजा आता है. आगे सुरजकुंड और गंगोला झील सुहावने स्थान हरवख्त इनमें पुष्कल जल भरा रहता है. गुजरी महल, शीशमहल, पुरानी इम्मारते है, इनमें कारीगरीका काम तलघर जलके झरनें और

तरह तरहके मकान देखने लाइक है गणेशपोल दरवजा और बादलगढ दरवजा इसपर निर्गमद्वार है.

संवत् (११४७) में यहां दिगंबर आम्नायका मंदिर बना. जो अब प्रसिद्धिमें सास बहूका मंदिर कहा जाता है. इसके पहले दिगंबरमतका यहां कोइ मंदिर नही था. आजकल इसमें कोइ मूर्त्ति नही. केवल टूटा फूटा पडा है. द्वारके अगाडी दोनों फाटकमें दो शिलालेख आमने सामने दिवारमें लगे हुवे है लंबे सवातीन हाथ, चौडे एक हाथ पंक्ति (२१) दोनोंकी मिलाकर (४२) है. इसमें कुछ लिखाण संस्कृत है. लिखा है कि विक्रम संवत् (११४७) आसोज वदी पंचमीके रोज यह पद्म प्रभुका मंदिर बनाया गया. कितनेक काव्य जिन स्तुति के और कितनेक दिगंबर आचार्योंके वर्नन के है. उरवायी दरवाजा के पास पहाडमे उकेरी हुयी कितनोक मूर्ति खडे आकार कितनोक बेठे आकार सब खंडित है खडे आकारकी मूर्त्ति कोइ (५) गज कोइ (७) गज उंची है. सब नग्न स्वरुप हैं. इनमें एक मूर्त्ति सबसें बडी जिसकों लोग कहते है (५२) गज उंची है परंतु यह कहना वृथा है. हमारे रुवरु एक शख्सने चढकर इसको डोरीसें नापी तो (१७) गज हुयी. इसके दाहने पासे थोडीसी दूर एक प्रतिमा बेठे आकार अनुमान (१०) हाथ उंची रिषभदेव भगवानको है इसके नीचेके लेखमे लिखा है कि (संवत् १४९७) वैशाष सुदी सप्तमी वार शुक्रे.-

गोपाचल दुर्गे-महाराजधिराज (यहां राजाका नामथा सो तोडा गया है)-काष्ठासंघे माथुरान्वये पुष्कर गणे भट्टारक श्रीगुणकीर्त्तिदेव तत्पट्टे यशःकीर्तिदेव प्रतिष्ठाचार्ये, श्रीपंडित रैघु तेषां

आम्नाये-अग्रोतवंशे-गोहुलगोत्रे-साधुरातू-तस्य पुत्र साधू भोपा तस्य भार्या नाल्ही-पुत्र ५-प्रथम साधु क्षेमसिंह-द्वितीय साधु महाराज-तृतीय आसराज-चतुर्थ साधु नयपाल-पंचम संघाधिपति कौला-तस्य भार्या (१) ज्येष्ठा स्त्री सरस्वती-पुत्र मल्लिदास द्वितीय भार्या साध्वी सुरों-पुत्र चंद्रपाल-क्षेमसी पुत्र द्वितीय साधु श्री भोजराज भार्या देवादी-पुत्र पुन्यपाल-एतेषां मध्ये श्री आदिजिनं-संघाधिपति कौला सदा प्रणेमति.

यह लेख यद्यपि विद्वानका लिखाया हुवा नही है क्योंकि विद्वान् आचार्यका लिखाया हुवा होता तो व्याकरणके कायदेसें विरुद्ध नहोता परंतु इश बातका यहां विचार करनेकी जरुरत नही. तात्पर्यसें जरुरत है. सो तात्पर्य खुलासा ही है भाषामे लिखनेकी आवश्यकता नही.

इसप्रतिमाके दाहने पासेकी दिवारमें (१) शिला लेख और भी लगा हुवा है. इसमें संस्कृत वृत (७) है. पहले दोवृत्तमें रिषभ देवकी स्तुति है तिसरे वृत्तसें आगें संवत मिति वगेरा है संवत् (१४७७) वैशाष सुदी सप्तमी शुक्रवार पुनर्वसु नक्षत्र आदि लिखा है.—

किलेके पिछलें पासे एक पथ्थरकी बावडीके दाहने हाथ पार्श्वनाथजीकी प्रतिमा जो उकेरी हुयी है निचेके लेखमें लिखा है कि-जब यहां कीर्त्तिसिंघ राजा राज्य करता था उसका खजानची गोलाराट श्रावकने(जो दिगंबर आम्नाय मूलसंघका श्रावक था] यह प्रतिमा बनवायी.-अन्य भी बहोतसी प्रतिमा इसजगह उकेरवायी. परंतु वर्त्तमानमे कोइ साबत नही. किसीके अंग

और किसीके ऊपांग खंम्ति किये हुवे है.

## इस किल्लेके बारेमें इतिहासकारोंका कथन.

(२०६७) वर्ष पहेल्ले यहां कछवाहे ठाकर सूरजसेन महा-राजका राज्य था. इसका दूसरा नाम सूरजपाल्ल था. सूरजकुंड इसी सूरजपाल्लका बनाया हुवा है. इसने यहां (३६) वर्ष राज्य किया. इसका पुत्र रसिकपाल्ल हुवा. राज्य (१) ही वर्ष किया. इसका पुत्र नरहल्लपाल्ल इसनें यहां एक महादेवका मंदिर बन-वाया. (११) वर्ष राज्य किया. इसके पिछें अमरपाल्लने (३६) वर्ष, इसके पिछें गंगपाल्ल हुवा. (२१) वर्ष राज्य किया. इसने यहां गंगोल्लाझील्ल तालाव बनाया जो अवतक मौजूद है. गंग-पाल्लके पिछें राजा पाल्लने यहां (१०) वर्ष राज्य किया. ज्नोजपा-ल्ल (९) वर्ष राज्य-पद्मपाल्ल (९) वर्ष राज्य-अनंगपाल्ल यह साधु जनोंका संगी हुवा-इंद्रपाल्ल (३) वर्ष राज्य जोतपाल्ल (१४) वर्ष राज्य-वसंतपाल्ल (१७) वष राज्य-धोधपाल्ल (११) वर्ष-ल्लछम-नपाल्ल (४) वर्ष-नाहरपाल्ल (२) वर्ष-और अजपाल्ल (९) वर्ष राज्य किया. इन वीश राजाओंके बाद पाल्लके घरानेमें (६३) राजें और हुवे. सूरजपाल्लसें ल्लगा पाल्लघरानेका राज्य(८४) राजेतक (९८९) वर्ष रहा. अंतिम राजा बुधपाल्ल था. बुधपा-ल्लका पुत्र तेजकरण.यहां पाल्लगोत ल्नुप्त हुवा. तेजकरण*आमेरके राजा रानमूल्लकी पुत्री व्याहा था. राजा तेजकरण इस रानीके साथ अत्यंत रागवान् था. और अपने सुसराल्लमें जा रहा था.

* जयपुरसें (३) कोस उत्तरमे छोटासा गांव मौजूद है.

स्रीकी आसक्तिमें राज्यका चलाना कैसे बने ? निदान ! गवालिअरका राज्य रामदेव प्रहारने संभाला. और (२) वर्षके बाद यही खुद राज्याधिकारी हो गया रामदेव प्रहारसे प्रहार खानदान शुरु हुवा. इसघरानेमें परमालदेव-सलामदेव-विक्रमदेव-रत्नदेव सोभागदेव नरसिंघदेव-और परमलदेव-यह (७) राजे (१०२) वर्षतक राज्य करते रहे.

बाद शमसुद्दीन अलतमसके कबजेमें आया. यह कुतबुद्दीन अयबकके घरका गुलाम था कुतबुद्दीनके पिछे यही दिल्लीके तख्त नसीन हुवा था. जब दखनसें लडाइकर यह पिछा लोटा तब (९६) हजार फोजके साथ यहां * आंतरी मुकामपर पडाव किया. सुलतान यहां ठेरा परंतु परमलदेव इसको मिलने नही गया. सुलतानने अपने नोकरोको हुकम दिया कि-इसको पकड लाउ. और किलेपर एक मशजीद् बनाउ. परमलदेवने अपने कुटुंबको जलायकर आप सुलतानसें लडा. और देह त्याग किया. यहां प्रहार घराना टूट गया. सुलतानने यहां एक मशजीद् बनवायी. जो सूरजकुंड और गंगोलाफीलके पास मोजूद है.

सुलतान शमसुद्दीनके बाद सुलतान फिरोजशाह यहां राज्याधिकारी हुवा. इसके वख्तमें तूअर जातिके दो रजपूत जीन्होंका नाम परमालदेव और अधरदेव था लडकर यहां अपना कबजा किया. तूअर घरानेके (८) राजे यहां हुवे, छठा राजा डुंगरसिंहने यहां गणेसपोल दरवजा बनाया. जो बादलगढ द-

* यहगांव गवालिअरसें (१२) मील दखनमें है.

रवजे के पास है. डूंगरसिंहका पुत्र कीर्त्तिसिंह हुवा. कीर्त्तिसिंहका पुत्र कल्याणसिंह इसने (२७) वर्ष राज्य किया. कल्याणसिंहका पुत्र राजामान हुवा. यह एक समय एक मेदानमें टहेल रहाथा तो रायगांवकी एक ओरत चली जाती देखी. जो शरीरसें ताकातदार और सुंदर थी इधर दो भेंसें बडे जोरसें लड रहेथे ओरतने बीचमें आनकर दोनोंको अलग अलग कर दिये. चकित हुवा राजा मान ओरतसें पूछता है तुं इतनी ताकातदार क्यौं ? ओरतने कहा राइझीलका पानी पिती हुं. राजाने इसकी खुशीमें इसको अपनी रानी बना ली. ओर रहनेके लिये एक गुजरीमहल बनवा दिया जो शीशमहलके पास मौजूद है. राजा मानके वख्त दिल्लीकेतख्तपर सुलतान बहलोले लोदी था. संवत् ( १४२४ ) में हुसंगशाह मालवेका यहां आया और कुछ दखल जमाया था. राजामानके पिछें इसका पुत्र विक्रमाजीत हुवा. (३) वर्ष राज्यकिया. तूअर घराना यहां समाप्त हुवा. परमालदेवसें लगा विक्रमाजीततक तूअर घरानेके (१०) राजाओंने (२०५) वर्ष यहां राज्य किया.

बाद मुसल्मानी अमल्दारीके कबजेमें रहा. उन दिनोंमे बाबर बादशाह यहां आया. इसने यहां गंगोलाझीलपर एक बगीचा बनवाया. हुमायुके पिछे जब दिल्लीके तख्तनसीन अकबर हुवा तब सुरबल गुलाम राज्याधिकारी होकर यहां आया. निदान ! अकबरके हाथनीचे यह किला (५०) वर्ष रहा. जहांगीरके हाथ नीचे (२४) वर्ष रहा. शाहजहांके वख्त वराह शैयद यहां हकूमत करता रहा. आलमगीरके वख्त ख्वाजा अबदुल्ला

इसने यहां किलेके नीचे (२) शराय बनवायी. कुल (२) वर्ष रहा. बाद मोतमीतखां आया (७) वर्ष रहा और (३) इम्मारतें बनवायी. आलमगीरदरवजा मशजीद-और नूंराबाद शराय. मोतमीतखांके बाद खिदमनगारखां आया. (६) वर्ष रहा धोरेपुर बारेहदरी-मोलाफसल बाग-और ऊरवायी दरवजा इसने बनवाया. इसके पिछे शैयद मनवरखां-मनवरखांके पिछे महम्मद अली नवाब शवास्तखां-वसंतशाह-मुहमदशाह-कासदअलीखां-वगेरा यहां राज्याधिकार करते रहे.

इसके पिछे महरागोंका यहां दखल हुवा. राणा भीमसिंह गोहद वालेको विठलरावने सीकस्त दीयी और अपना अमल किया. विठलरावके पिछे उसका पुत्र बापू शिवाजीने यहां २६ वर्ष राज्यकारभार किया. लधेभी टेकरीके पास नजरबाग और तालाव बनवाया. ग्वालपासिध्द योगीकी गुफा इसीके पासमे है बापू शिवाजीके पिछें गोविंद श्यामराव (जो कारकूनथा) काम करने लगा. बाद रुगनाथराव ( गोविंद श्यामरावका पुत्र ) राज्याधिकार करता रहा. रुगनाथरावके पिछे बापूजी होलकर-और इसके पिछे भाउसाहब और विश्वासराव यहां राज्य करते रहे. (संवत् १८३६) में अंबाजी इंगलें गणपतराव और सरदार खांमेरावने गोहदवाले उतरपतके शाथ लमाइ कियी. उतरपतने हार मानी और अंग्रेजोसें मिला. अंबाजी इंगलेने दखनी फोजकी (२) कंपनी किलेपर रखी. श्रावण वदी (४) शुक्रवारके रोज अंग्रेजी दो रजमींट गरगजके पहाडपर दाखल हुयी. इधर बापूजी सूबेदार और अन्य केइ सरदार लोग

सूरजकुंडपर उपस्थित हुवे. अंग्रेजी फोजसें एक गोली आनकर बापूजी सुबेदारको लगी और उनका देहांत हुवा तब अंबाजी इंगले माल असबाव वगेरा लेकर पहाडगढको चले गये. अंग्रेजोने किलेपर आनकर कबजा किया. (२) वर्षके बाद महदजी सिंधियेने इसको संभाला. फिर अंग्रेजोने इस वख्त महाराज जीआजीरावको उमर (२४) वर्षकी थी. राज्यकारभार दिनकर रावजी करते थे. इन दिनोंमें वागीलोगोंका उपद्रव अधिक था. जीयाजीराव बागीउ के सामने उपस्थित हुवे, परंतु फोजके बदल जानेपर पिछा हठना हुवा. अंग्रेजोकी साहाय्यसें फिर बागीओंसें लडे और सीकस्त दियो.

किलेको देखकर हम गवालिअरको गये. यह नगर पहाडके नीचे खंड खंड वसा हुवा है. जितना पहले आवाद था अब नही रहा. मनुष्य गणना (२००००) हजार राज्य सिंधिया सरकारका और जैनश्वेतांबर मंदिर एक ही यहां है, श्रावकोंके घर पहले वीश पचीश थे अब नही रहा. मंदिरमें मूलनायक पार्श्वनाथजी, सार संभाल लश्करके श्रावक लोग रखते है. सायंकालको हम लश्कर आये.

पर्यूषण पर्व बतीत होनेके बाद भाद्रपद सुदी (१३) बुधवार के रौज दर्शनोंके लिये हमारा जाना मुरार छावणी हुवा.

लश्करसे पूरबको (३) कोसपर मुरार नदीके किनारे अनुमान (५०) वर्ष हुवे यह आवाद हुयी है. हम (४) घटी दिन चढे पहुचे. इसमें (२५०००) हजार मनुष्यको वस्ती, राज्य सिंधिया सरकारका, श्वेतांबर श्रावकोंके घर [३०] मन्नी ढुंढियापंथके

है. मंदिर (१) पार्श्वनाथजीका शिखरबंद, इसकी प्रतिष्ठा संवत् (१ए२७) वैशाख सुदी (३) तीजके रोज हुयी. दर्शन किये, मूर्त्ति अतिशय युक्त है. मंदिरके पास उपाश्रयमें ठहरे, व्याख्यान वाचा. लश्करसे कितनेक श्रावक यहां दर्शनोकों आये थे. और कितनेक यहांके श्रावक जी सुननेको आये. मूर्त्ति पूजा आगम प्रमाण और युक्तिद्वारा सत्य है वा असत्य है, इस विषयपर वक्तृता हुयी. इसका संक्षिप्त निचे मुजब.

## (मूर्त्ति पूजापर व्याख्यान.)

मूर्त्ति पूजा सर्वज्ञ प्रणीत आगमानुसार सबको मान्य है. अनुयोगद्वारसूत्रमें [ ४ ] निक्षेपेके अवांतर दूसरा स्थापना निक्षेपा यही मूर्त्ति. मूर्त्ति कहो बिंब वा. प्रतिमा कहो तस्बीर छबी अक्स या प्रतिकृति कहो सबका वाच्य अर्थ एक है.

**नाम जिणा जिणनामा, ठवणजिण जिणदंपडिमाउ,**
**दव्व जिणा जिणजीवा, जावजिणा समवसरणज्ञा. १**

रिषनदेव-पार्श्वनाथ-महावीर-आदि नाम जिन है, उनकी मूर्त्ति स्थापना जिन-उनका असंख्य प्रदेशमय आत्मा द्रव्य जिन और जब वे समवसरणस्थित साक्षात् विद्यमान थे वह जावजीन है. "जिन अन्नावे जिनठवणा"-जिनेश्वरोके अन्नावमें उन्होकी स्थापना दो प्रकारकी, सद्भाव दूसरी असद्भाव, सद्भाव स्थापना मूर्त्ति और असद्भाव स्थापना स्थूलआदि, जगवतीसूत्रमे ब्राह्मी लिपीको गणधरोने नमस्कार किया, जो महाशय इस बातको मानता है, मूर्त्ति पूजासे कन्नी इनकार नही

कर शकता. इसी सूत्रमें जहां चमरेंद्रकी उत्पात शक्तिका वर्नन चला है वहां तीन वस्तुका सरणा लेकर उर्ध्वलोगम जाना लिखा है. अरिहंतका सरणा चैत्यका सरणा और तिसरा मुनिका सरणा. यहां चैत्य शब्दका अर्थ मूर्त्ति है ज्ञान नही. चैत्य शब्दका ज्ञान अर्थ धातु प्रत्यय रुढी वा योगिक किसीद्वारा सिद्ध नही हो शकता. "चैत्य जिनौकस्तद्विंबं चैत्यो जिनसभातरुः" अरिहंतोकी दाढाउकों लेजाकर इंद्र रत्नमय माणमेंमें रखते है. उनके रुबरु पांच इंद्रियोंके विषय विकारकी कोइ बात नही करते यहांतककि देवांगनाकेमाथ उसजगह प्रेमयुक्त दृष्टिसें दृष्ट भी नही मिलाते. यह मूर्त्तिपूजाका ही एक भेद समझियेगा.

समीक्षक मूर्त्ति पूजा खुद जिनेश्वरोंने कही वा पिछेसें आचार्योंने चलायी? उत्तर-जिनेश्वरोने कही समीक्षक—जिनेश्वर कैसे कहे कि-तुम हमारी पूजा करो?-इसमें महत्वनाकी आकांक्षा पायी जाती है. उत्तर, जैसें गुरु अपने शिष्यका विनय सिखाते है और उसके आत्माहितका रस्ता बतलाते है वैसे जिनेश्वर भी भव्य जीवोंको आत्महितका मार्ग बताकर उनकों उचित्त किया करनेका उपदेश देते है. महत्वताकी आकांक्षा उसको है जो रागी द्वेषी है. निरागीको महत्वता कैसी?-समक्षीक मूर्त्तिपूजा उत्तम है तो साधुजनो क्यौं नही करते? उत्तर-पूजा दो प्रकारकी, द्रव्य और भाव, साधुजनो भाव पूजा करते है. यह कोइ नियम नही कि-जो कार्य श्रावक करे वह मुनि भी करे. देश विरति और सर्व विरतिका गुणस्थान अलग है इस लिये साधु श्रावककी समस्तक्रिया एक नही हो शकती. दूसरा यह

भी है कि-अविरतिरुप ज्वर गृहस्थको है साधुओंको नही इसलिये द्रव्य पूजारुप औषधी लेनेकी उन्होंको जरुरत नही.

मूर्त्तिपूजा मूर्त्तिको उपकारी नही किंतु पूजकको उपकारी है. अर्थात् असुभकर्ममल दूर होनेमें निमित्त कारण है. यद्यपि इसमें द्रव्य हिंसा होती है परंतु वह पुन्यानुबंधिपुन्य प्राप्ति और अशुभ कर्मकी निर्जरा होनेमें हानिकारक नही. जैसे किसी स्त्रीका पुत्र एक जगहपर खेलता है और उधरसें एक सर्प उसके सामने चला आया. माताने दूरसे देखा कि-मेरे पुत्रको सर्पके मुखसें खींच लेना ही मेरे सुखका निधान है. दोडके आयी, और पुत्रको पकडके घसीट लिया. पुत्रके शरीरमें लोहूभी आ गया परंतु कहती है बडा लाभ हुवा मरनेसें मेरा पत्र बच गया. इसी तरह गृहस्थ भी द्रव्य हिंसासें मूर्त्तिपूजामें अधिक लाभ समझकर सुखका निधान समझते है. जिस कार्यमें अल्पदोष हो और बहुत दोषोंका निवारण होता हो वह कार्य त्यागने योग्य नही. जैसे रिषभदेव भगवानने शिल्पआदि शिक्षा बहोत दोषोका निवारण होता जानकर संसारी जीवोंको बतलायी.

समीक्षक,-पूजा सावद्य है और सामायिक निरवद्य है, इसलिये सामायिक ही क्यौ न करे? उत्तर कौन कहता है कि सामायिक न करना. पूजाके समय पूजा और सामायिकके समय सामायिक दोनो करना ठीक है. पूजाको छोडना और समायिक करना यह ठीक नही. क्योंकि-प्रथम सम्यक्तकी शुद्धि होनि व्याजब है. जिन पूजा सम्यक्तको शुद्धि करनेको पुष्ट आलंबन है. समीक्षक,-तीन निक्षेपें भाव निक्षेपा बिदून अपूज्य कहते

है ? उत्तर यह बात असत्य है क्योंकि शास्त्र सिद्धांत भी भाव निक्षेपेसें रहित है वे भी अपूज्य ठहरेगें. समीक्षक,-जैसें षट् आवश्यक साधु श्रावकको प्रतिदिन करना कहा वैसें सूत्रोंमें जिन पूजा भी अवश्य कृत्य क्यों न कही ? उत्तर बराबर कही है कौन कहता है नही कही ? जगह जगह सूत्रोंमें जिन पूजा करनी कही है. कौन कौनका यहां नाम लिखे. सेंकडे ग्रंथ इन बातेंपर बन चूके है. जो एकत्तीस बत्तीस शास्त्र ही मान रहे हे यह चिंता उन्होकों ही है हमको नही. जब कोइ पूछता है बत्तीस सूत्र ही मानने अपर नही मानने कहां लिखा है तब फिर मुंह खोलनेकी जगह नही रहती. समीक्षक-आणंद कामदेव श्रावकने मंदिर बनाया सूत्रोंमें क्यों नही लिखा ? हकीकतमे उन्होने बनाया ही कहां है ? उत्तर-न बनाया तो क्या हुवा ? पूज्या तो है. उपासकदशांग सूत्र कह रहा है आणंद कामदेव आदिने सम्यक्तमूल बारहव्रत लिये. और अन्य देवको नमन पूजनका त्याग किया. वीतरागदेवको नमना पूजना स्वीकृत रखा. फिर शंसयकी बात ही क्या रही ? ठाणांगसूत्रके चौथे ठाणेमे श्रावक शब्दका अर्थ कहा है वहां सात खेत्रमें श्रावकको धन लगाना कहा. आणंद कामदेव दृढ धर्मवान् श्रावक थे इन्हों ने सातखेत्रमें धन लगाया और सम्यक्तके आठ आचार यथाविधि सेवन किये.साधर्मी वत्सल और प्रभावना ये दो उक्त आठ आचारसें भिन्न नही. साधर्मी वत्सलमें साधु साध्वी श्रावक श्राविका ये (४) क्षेत्र आ गये. प्रभावनामें जिनमंदिर जिनप्रतिमा और ज्ञान ये (३) क्षेत्र आये. आणंदआदिने सातक्षेत्र सेवन किये

और जिनप्रतिमाकी पूजा कियी इसमे कोइ शंसयकी बात नही. इतनेपर भी जिन्होको शंसय न मिटे उनके लिये कोइ उपाव नही. उपासकदशांग चरितानुवाद है. चरितानुवाद एक देशी होता है. विधिवाद सर्वव्यापी होता है. इसमे देखना चाहिये कि-श्रावकोके लिये मंदिर और मूर्त्ति बनवानेकी आज्ञा है कि नहि ? अगर आज्ञा न होती तो भरतचक्रवर्त्ति अष्टापदपर काहेकों मंदिर और मूर्ति बनाता ? पुरिमताल नगर निवासी वग्गूर श्रावक मल्लिनाथका मंदिर काहेको बनवाता ? विमलशाह शेठ-वस्तुपाल, तेजपाल, मंत्री-और भेंसाशाह, शत्रुंजय, गिरनार, और आबू वगेरा तीर्थमें काहेको लाखों करोडों रुपैये लगाते ? कुमारपाल राजा तारंगातीर्थपर आस्मानसे बाते करता हुवा मंदिर बनाकर काहेका द्रव्य विनाश करता ? महावीरस्वामीके पश्चात् (७०) वर्ष बाद रत्नप्रभसूरि हुवे उन्होंके प्रतिष्ठि मंदिर जो अबतक मारवाड देशमे मौजूद है काहेको होते ? शंखेश्वर पार्श्वनाथ-धुलेवामे केशरीयानाथ-खंभातमे स्थंभनपार्श्वनाथ-फलोदीमें फलवर्द्धी पार्श्वनाथ-वरकाणामें वरकाणा और अंतरीखजीमें अंतरिक्षपार्श्वनाथ, नादिया गांवमें जीवितस्वामी, महावीर, गोधामें नवखंडापार्श्वनाथ, भोयणीमें प्रगट हुवे मल्लिनाथ-और मथुरामें ग्यारहसे वर्षके पहलेकी पुराणीपार्श्वनाथकी प्रतिमा-ये सब पुराणी प्रतिमा अगर जैनमें मूर्त्तिपूजनका निषेध होता तो कौन बनवाता? संप्रतिराजा जो महावीरस्वामीके पश्चात् (२७०) वर्ष बाद हुवा काहेको जगह जगह मंदिर मूर्ति स्थापन करता ? जो वर्त्तमानमें हम तुम देख रहे है. महानिशीथ सूत्रमे अष्टप्रकारी

पूजाका वर्नन और ज्ञाता रायपसेणी वगेरा सूत्रमें सतराह प्रकारी पूजाका वर्नन काहेको होता ? बस ! मूर्त्तिपूजाका निषेध जैनमें कुल्ल (२२५) वर्षके अंदाजसें शुरु हुवा है. इस बातको कोइ इनकार नही कर शकता.

उत्तराध्यन सूत्रमें कहा है कि-चित्रामकी स्त्री मूर्त्ति जिस मकानमें हो वहां साधु न ठहरे. सोचोकि जब चित्रामकी स्त्री मूर्त्ति विकार पेदा करेगी तो वीतरागकी मूर्त्ति हमको वीतराग क्यौं न करेगी ? समीक्षक-दूसरेकी पूजासे दूसरेको संतोष कैसे? उत्तर-हम दूसरेकी पूजा नही करते है किंतु मूर्त्तिद्वारा उस देवकी स्मृति करके उसमे आरोपद्वारा साक्षात् देवकी पूजा करते है. वीतराग आत्म स्वभावमें स्थित है हम उनको संतोष क्या करेंगे वे आप आपने ज्ञानदर्शनचारित्रमें संतुष्ट है. पूजा पूज्यको उपकारणी नही किंतु शुद्धभावसे पूजकको उपकारिणी है. समीक्षक-पाषाण पूजना और मुंहसें वीतरागको पूजा बोलना यह क्या ! हम पाषाण नही पूजते है. अगर हम पाषाण पूजते होते तो स्तुति इस वजह करते. हे पाषाण ! तूं बडा कोमल है, अमूक खाणसें तूं पैदा हुवा, तूं मख्खनसा मलाइम है. तूं दश रुपये गज मोलका हे. तेरी हम स्तुति करते है औसा बोलते परंतु नही ! हमतो उसमे आरोपित वीतराग देवकी स्तुति करते है, निरंजन-निराकार-अजर-अमर-अकलंक-सिद्ध निर्मोही-निःकांक्षी वीतराग-अर्हन्-जिन, इत्यादि बोलते है.

समीक्षक-मूर्त्तिमे ये गुण है ?

उत्तर-मूर्त्ति एक अपेक्षा तवत् है और एक अपेक्षा तवत्

नही. जब पूजक पुरुष उसमे पूज्यका आरोप करता है तब उसको साक्षात् वीतराग ही दिखता है.

समीक्षक,-पूजा समयके अनंतर मूर्त्तिको कोइ पैर लगावे तो दोष है ?

उत्तर-क्यों नही ? जो मूर्त्ति देवकी स्मृति करानेमें उपकारिणी है उसका आदर चाहिये कि निरादर ! जैसे पुस्तक और मालाका निरादरमें दोष है तद्वत् मूर्त्तिके निरादरमें भी है.

समीक्षक-जबतक जिस वस्तुका पुरेपूरा हाल न पाया हो सुने सुनाये उसपर अमल कर लेना कौन चतुराइकी बात है ?

उत्तर-अच्छा ! इसीपर कायम रहियेगा बदलना नहि. मानिये ! कि-आप किसी राजेके बागमें देखनेको गये है. वहां केइ पिंजरेमें सिंह (शेर) बंधे सुने है, अबतक आप उस जगह नही पहुचे है और रास्तेमें किसी शख्शने दोडके कहा कि-भागिये ! पिंजरेसें सिंह निकल आया, चला आता है.



बस ! इतनेही कहनेपर आप चमक गये. और उस सुनी सुनाइ बातपर अमल करके लगे. सोचो एसे लगे कि-शुद्ध बुद्ध

दोनों विसर गयो. बतलाइये पूरेपूरा हाल पाना और उसकी तलाश करनी कहां रही ? सुना सुनाया एसा जारी हो गया जिसपर जागना ही बन आया. महाशय ! ये सब आपकी वृथा तर्क-वितर्क है. जिस बातको आप न मानना हो अनेक दोष निकालने,

समीक्षक-जो वस्तु जब तक समझमे न आवे तब तक हमतो नही माने अर्थात् मूर्त्तिपूजाका तात्पर्य और विधि विधान जब तक समझे नही है तब तक कैसे माने ?

उत्तर-बिना समझे जन्मते ही दूध पिया. बिना समझे खेल खेले, बिना समझे पढने लगे. बिना समझे दवा खायी. वगेरा केइ कार्य बिना समझे किया. यह व्याप्ति यहां लग नही शकती.

वेश्याका नाटक रंग राग देखते ही राग रागणी के भेद बिना समझे कह देते है अहा ! हा !! क्या ! सुंदर गाना हो रहा है. चंद्रमा सूर्यके विमानमें क्या क्या चीज है हम तुम देख नही आये जब देखा नही तो समझना कहासे हुवा ? फिर बिना समझे उसकी चांदनी और प्रकाशके अनुसार कार्यभी न करना ठीक है, एकोले परमाणुको हम तुमने कभी नही देखा तो फिर बिना देखे समज उसका मानना भी व्यर्थ है. कहोगे सर्वज्ञके वचनसें मानते है तो पूजा भी सर्वज्ञके वचनसें मान्य होगी, जो मनुष्य विचार शील है उनके लिये समझानेका यत्न है. दीवेमें गिरते पतंगका बचाना हमारा उद्योग हे इतनेपर भी आन पडे तो उसकी मरजी.

समीक्षक-निराकारकी उपासना ध्यानद्वारा हो शकती है फिर मूर्त्ति पूजासें क्या प्रयोजन ?

उत्तर–मनुष्यके मस्तिष्कमें जितने भाग है उनमे किसीमें भी यह ताकात नही कि निराकारका ध्यान करे. यह बात प्रत्यक्षमे भी सबको मान्य है कि-जितने रंग हम लोगोके देखनेमे आते है. जिस जिस चीजका स्वाद चखनेमें आता है उनसें विलक्षणका ध्यान स्मर्ण और कल्पना भी हमारी शक्तिसें बाहार है. जब जब ध्यान करेंगे तो किसी एक वस्तु ध्यानमें पडेगी. यदि ज्योतिरुप मानकर ध्यान करेंगे तो भी उसमें शुक्ल श्याम आदि रुप मानना पडेगा. और सिद्धोमें वह पौद्गलीक रुप नही किंतु अपौद्गलीक रुप है जिसको सर्वज्ञ जान शकते है. सिद्धचक्रमें सिद्धोंकी लाल कल्पना कियी गयी है वह साकारकी है निराकारकी नही. समोक्तक,–हम मानसी मूर्त्ति मनमें कल्पना करके उसका ध्यान करते है. पाषाणमय नही मानते, उत्तर-किसीनें मनमें मूर्त्ति मानी किसीने उसको प्रगटपने मानी. मूर्त्ति विदून ध्यान भी तो न हुवा फिर बात ही क्या हुयी? और ध्यान करना भी क्या सहज है? संसारमें कोइ तो धनकी चितामें मग्न है कोइ स्त्री चितामें. कोइ अरजी पुरजे के देने लेनेमें और कोइ जमीन के झगडेमें सदा मस्त हो रहे है, कोइ के ध्यानमें तबला और आंखमें अबला समा रही है उनका ध्यानकी प्राप्ति क्या रस्तेमें धरी है! यह सब कोइ जानता है कि भोले जीवोका ध्यान जितना पूजामें रंग रागमें लगेगा हरगिझ ध्यानमें नही लगेगा. सच कहियेगा! नये नये गीत सुरीला, तमूरा, सीतार, मृदंग, सारंगी, और ताल, स्वरका भरा गमक तमकदार गाना आपके चित्तको ज्यादा मोहे लेता है कि ध्यान समाधि? जब

योगीराज बनना चाहोगें पूजा आप ही छूट जायगी. गृहस्थमें रहकर पूजा छोडना लाभके बदले हानि उठाना है. ध्यानकी जगह ध्यान और पूजाकी जगह पूजा. अलबते ! पूजा ध्यानको साहाय्यक है प्रतिबंधक नही. ध्यानका अभ्यास थोडे कालका है रंगरागका जन्म जन्ममें है, गीतगानको सुनकर बालक रुदन करता हो तो भी चूप हो जाता है. सर्प्प और हिरन जो तिरश्चीन जाति है मस्त हो जाते है मनुष्य तो उसीमे लयलीन जरासा "तननतूं" भी हुवा कि-चट चंचलमन वहां ही जाय बेठता है बताइये ! अगर इसमें जिनस्तुति और संसारकी असारता बुद्धि ग्रहण कर शके तो कितने कर्मोकी निर्जरा हो जाय ! ध्यान ध्यान तो करते हो परंतु सोचो तो यही परम ध्यान है जो जिन पूजामें लीन होना. अलबते ! जो संसार छोडकर दीक्षित हुवे है उन्होंको ध्यान ही परम निधान है. गृहस्थको मूर्त्ति पूजा परम निधान है.

समीक्षक–मूर्त्ति पूजामें प्रमाण क्या ! (याने मूर्त्ति पूजा करनी चाहिये इसमें क्या प्रमाण है.)

उत्तर-प्रत्यक्ष अनुमान-और आगम ये तीनो प्रमाणसें मूर्त्ति पूजा सिद्ध है. समीक्षक,-यह भी तो सुनते है कि-मूर्त्ति पूजा भगवान्के पिछेसें यतिजनोने चलायी है. उत्तर,-यह बात युक्तिसें रहित है. अगर यतिजनोने चलायी होती तो मूल सूत्रोमें मूर्त्ति पूजाका वर्नन कहांसे आता ? समीक्षक मूर्त्ति पूजाका वर्नन भी तो यतियोंने प्रक्षेपकिया सुनते है. उत्तर,-यह कहना एक भारी दोष देना है, पुरानेसें पुराने लिखे सूत्रमिलाये जाते है तो सब

एकसे मिलते है. कोई फर्क नही आता. अगर यही मान लिया जावकि-मूर्त्ति पूजन यतियोने चलाया है तो यह बतावो सारे संसारको किसने सिखलाया ? मुसलमान मकेको, क्रिश्चीयन चर्चको, पारसी अग्निको, वैदिकलोग ब्रह्मा विश्नु महेशको, कोइ किसी पहाडकी टेकरीको कोई किसी वृक्षके पैडको-आप लोग अपने गुरुजके चरणको पूजते है. कहिये ! मूर्त्तिपूजाके आश्रयसें कौन बचा है ? मूर्त्ति पूजाको संसारसें उठादेनेके लिये अनेक विद्वानोने अनेक ग्रंथ रचे अनेक युक्तिये लगायी परंतु सब व्यर्थ गये. एककी न चली. मूर्त्ति पूजाके बारेमें जिनेंद्रोका वचन गणधरोका वचन निर्युक्ति भाष्य टीका और चूर्णिकारोका वचन कौन कौनका यहां नाम लेवे जो सुविहित आचार्य पाठक प्रभृति हो गये इसी समझपर चले है. यदि इतनेपर भी जिनको विश्वास नही है और "टीका न मानु मैं भाष्य न मानु माने मूलमें काढ बतावो जी" इस ढाल चोपाइपर आग्रह है उनको हमारी ताकात नही जो समझा शके.

समीक्षक,-कहिये तो ! मूर्त्तिके सामनें जो प्रार्थना वगेरा किये जाती है क्या वह सुनती है ?

उत्तर-पहले भी हम कह चूके है कि हम मूर्त्तिकी प्रार्थना वगेरा नही करते है, किंतु जिसकी वह मूर्त्ति है उस देवकी करते है, वह ज्ञानी है हमारी प्रार्थना बराबर अपने ज्ञानसें जान रहे है परंतु यह तो बताइये ! आप जो जन्मते ही बालकके कानमे मुंहलगाकर काना फुस फुस करतें हो क्या वह बालक सुनता है? तुमारे किये हुवे प्यारकी कदर जानता है ? नही जानता तो तु-

था पागलपना क्यौं करना? इसें भी छोड दिजिये.

समीक्षक-मूर्त्तिके स्नात्रजलसें कहते है सभी रोग चले जाते है तो उसीसें रोगकी शांति कर लिया करें, वैद्य और डाक्तरो के दवाखाने क्यौं ढुंढने?

उत्तर-बराबर रोग चले जाते है कौन कहता है नही जाता? जन्म जन्मके रोग जाते है जो भावसें लगावे. श्रीपालका और [ ७०० ] कोढीयोंका कोढ गया. यादवपतिकी सेना जरासें मुक्त हुयी. अभयदेवसूरिका सर्वांग रोग गया. वर्त्तमानमें भी केइ मनुष्योंका रोग जाता देखते है. परंतु आप लोग अपने पूज्य गुरु ढुंढिये साधुउंके चरण पूजते हो उनकी रजकों भी त तुल्य गिनते हो तो फिर बिमारोंके वख्त वैद्य लोगोको क्यौं बुलाते हो? पूज्यके चरणोंको रज लगायी अच्छा होजायगा, वृथा दाम खर्चके असंयतीको क्यौं पोषना? लाहोर के दवाखानेमें जायकर धर्मचंदजी साधुजी (२) महिने तक क्यौं रहे? क्या आंखोका रोग गुरुउंकी चरण रजसें न मिटा? थोडे दिन हुवे इसी मुरार छावणीमें आप लोगोकी एक आर्याजीको भूत लग गया था तो मुसल्मानको झाडा देनेके लिये काहेको बुलाया था? क्या चरणोंकी रज नही मौजूद थी?

समीक्षक-हम मानसी मूर्त्ति मानते है कृत्रिममूर्त्ति नही मानते. जो पांच पांच सात सात रुपैयेमे बिकती है बल्कि इन बातोसें जिनेंद्रोंकी आशातना होती है.

उत्तर-कहिये! मानसी [ भाव ] मूर्त्तिका रंग कैसाक है? लाल, पिला, सफेद, काला वा हरा कौनसा रंगकी है? कहोगे

उसका न रंग है न रुप है बतावे क्या ! तो फिर महाशय यह आपका कहना बिल्कुल जुठा है कि हम मानसी मूर्त्ति मानते है. जिसका रंग रुप नही तुमारी सामर्थ नही कि तुम उसका ध्यान कर शको कृत्रिम मूर्त्तिसें कहते हो आशातना होती है तो फिर आचारांग सूत्रकृतांग भगवतीआदि द्वादशांग वाणी के कृत्रिम पुस्तक जो पांच पांच दश दश रुपयेमें बिकते है का हेको लेना और अपने गुरुउंको देना, महाशय ! जुठी तर्कों में क्या रखा है वस्तुतः गुणदोषको चीनों.

समीक्षक—मूर्त्ति जीव कि अजीव ? पर्याप्त कि अपर्याप्ति ? सूक्ष्म कि बादर इसमें गुणठाणे कितने ?

उत्तर—बत्तीस सुत्र जीवकि अजीव पर्याप्तेकि अपर्याप्ते ? सूक्ष्मकि बादर ? गुणठाणे कितने ? यह आपका जैसा प्रश्न है अैसा उत्तर है.

समीक्षक—मूर्त्तिको स्नात्र ही कराना है तो केवडे, गुलाब, जलआदि अचित्त जलसें कराना चाहिये. कच्चे जलसे हिंसा होती है. फलको जगह कागजोंके बने फुल वा लोंग वगेरा अचित्त फुल चढाया करे.

उत्तर—आप भी अपने पूज्योंको जबकि गोचरी लेने आवे कागजोंकी रोटी और पुरियां दिया करे और जलकी जगह गुलाबजल केवडा दिया करे. आप लोग भी उपवास करें तब गुलाबजल पिया करे, कच्चे पानीको तत्ता करनेमें हिंसा होगी, रसोइमें भी षट्काय जीवोंकी हिंसा होगी. महाशय ! यह सब वृथा तर्क है, जो उचित प्रवृत्ति है उसमें फेरफार करना न चा

हिये, कागजोंके फुल और गुलाबजलसें पूजा करनेसें आज्ञा भंग आदि दोष है लाभ नही, सोचो कि स्त्रीसंभोगमें फुलोका ओंढना कांचली गजरे वगेरा पहनाकर काम सेवन करते वख्त जीव हिंसाका ख्याल न करना और पूजामें पांच दश फुलोंपर हिंसाका खयाल करना यह कौन चतुराइकी बात है? गुरुजके सामने जानेमें, प्रतिक्रमण करनेमें, तपस्वीको पारणा करानेके लिये भोजन बनानेमें, दीक्षा महोछवमें, सब धर्मकृत्यमें पहले हिंसा होती है कौन एसा कृत्य है जिसमें हिंसाका लेश नहो सभी त्याग देना चाहिये.

समीक्षक-अच्छा! मूर्त्ति पूजा ही मंगल कारण है तो फिर प्रतिष्ठा वगेरा मुहूर्त्तमें ये नक्षत्र ठीक है ये ठीक नही यह बखेभा क्या? आकाशके तारे भी भला बुरा कर देते है?

उत्तर-आकाशके तारे न भला करे न बुरा करे, अलबते! वे भले बुरेके द्योतक और सूचक है. जैसे आप किसी कार्य करनेका चले और छींक हुयी, कुत्ता चिल्लाया, बिलाइ सामणे आ गयी, विधवा स्त्रीके दर्शन हुवे, तो कहते हो ठहर जाओ बुरा होगा कहिये तो! क्या छींक भी भला बुरा कर देती है! कुत्ता बिलाइ विधवा स्त्री भला बुरा करनेको शक्तिमान् है! बस! यही कहना होगा कि अशुभ सूचक है, इसी तरह यहां भी समझ लो. शुभ नक्षत्र शुभ ग्रह वगेरा शुभ सूचक है अशुभ अशुभ सूचक है. अगर इस बातका नही मानते हो तो आपके गुरु जब किसी चेलेको दिक्षा देना चाहते है तो मुहूर्त्त के लिये पंचांगको क्यो ढुंढते है? ढुंढिये साधुभ व्याकरण पढते

नही, व्याकरण विना पढे ज्योतिष् कहा ! फिर ब्राह्मणको जो अविरति अभव्य रुयानी है बुलाना पडता है. कहिये तो ! पंचमहाव्रत खुद मंगलकारी नही जो आकाशके तारे दिखानेका बखेडा करना पडा.

समीक्षक—मूर्त्ति तो छोटोसी और मणोबंद नैवेद्य क्यौ ! मूर्त्तिके पेटमें इतनी जगह है !

उत्तर,-दीक्षा लेनवाला मनुष्य छोटा और उसपर पंच महाव्रतरुप पांच मेरु क्यौं ? क्या ! उसके शिरपर पांचमेरु ठहरनेको जगह है ? यह जैसी तर्क है वैसा उत्तर है. हकीकतमें नैवेद्य मूर्त्तिको खानेके लिये नही धरते. पूजकको भक्तिका एक अंग है.

समीक्षक,-कृत्रिम वस्तुका आदर करना चतुराइकी बात नही.

उत्तर,-जबतक मुक्तात्मा नही हुवे है तब तक कृत्रिम वस्तुका आदर करना नही छूटता, साधु साध्वीका वेष कृत्रिम-शास्त्र कृत्रिम-मकान कृत्रिम-आपको उचित है इन वस्तुओंका आदर करना छोड देवे.

समीक्षक,-एक सास अपने बेटेकी बहूको ठाकुरजीकी पूजा कराने लेजाना चाहती थी. बहूसें कहा, चल ! ठाकुरजीकी पूजा कर आवे. सासके कहनेसें बहू सामग्री लेकर सासके साथ चली. ठाकुरद्वारेके अगाडी एक गौ और एक नाहर पथ्थरका बनाया खडा है. बहूने गौके आंचलोंसें पानी लगाकर दूध दोहना शुरु किया. सासने कहा बहू ! तूं बडी मूर्खणी है पथ्थरकी गौ भी दूध देती होगी ? अगाडी चल ! फिर नाहरको देखकर बहू चमक उठी. कहती है हाय ! खा लिया. सासने कहा, री ! अकल

की दुश्मन ! पथ्थरका नाहर कनी खालेता होगा ? चल ! गा- कुरजीकी पूजा कर, वैकुंठ देयगे. बहुने कहा यदि पथ्थरका नाहर खा नही लेता गौ दूध नही देती तो पथ्थरके गाकुरजी मुक्ति कैसें देयगे ?

उत्तर—हम कब कहते हे पथ्थरकी मूर्त्ति मुक्ति देती है. जिस देवकी वह मूर्त्ति है उस देवकी स्मृति करानेमें वह सहारा है स्मृति होने बाद पूजकको जैसा नाव पैदा होगा वैसा फल होगा.

समीक्षक—मूर्त्तिकों देखकर क्षायोपशमनाव नही आता किंतु उदयिक नाव आता है. जब कोइ मंदिरमें जायगा तो स्नान दीप धूप फूल चढाना, ताल मृदंग बजाना, नाचना कूदना वगेरां ठकाय जीवोंकी लूटालूट करनेका परिणाम आयगा. अगर कहोगे नमस्कारमंत्र शक्रस्तवआदि स्तोत्र पढने जाते है तो ठीक है परंतु वह तो किसी जगहपर बेठकर गिनो, मंदिर हीमें जाना क्या जरूरत ? हमारी समझमें मंदिर मूर्ति बनाना वृथा ही है. सो चोकि—किसी शख्शने मंदिर बनाकर मूर्त्ति स्थापन कियी· लाखों रुपैये व्यय किये. कहिये ! सब कार्य हिंसासें बनाकि-हिंसा बिदून, ?-हिंसासें तो बनाने वालेकों पाप हुवा, फिर पूजने वालेकों धर्म कैसे होगा ? अगर कहोगे हिंसासें धर्म हुवा तो तुम हिंसाधर्मी हो चूके, अर्हन्ने अहिंसा धर्म मरुपा है.

उत्तर—मूर्त्तिको देखकर कौन कहता है क्षायोपशम नाव नही आता, जरुर आता है, अर्हन् मूर्त्ति देखकर जब अर्हन्की स्मृति होगी तो शुन नाव क्यों न आयगा ? शुन नाव आना क्षायोपशम नाव है. मंदिरमे जायकर ठकायजीवोंकी लूटालूट

करनेका इरादा पूजक पुरुषका नही, किंतु भक्ति करके जिन आज्ञा अखंड रखनेका इरादा है, जैसे नदी उतरते साधु जानते है कि-हिंसा होती है परंतु जिन आज्ञा है ऐसा जानकर उतरते है, कहोगे नदी उतरनेसें अगामी धर्मध्यानकी प्रवृत्ति होनेपर भव्य जीवोंको उपकार होता है जैनधर्म दीपता है तो तद्वत् मंदिर बनानेसें पूजा प्रतिष्ठा करानेसें भी भव्य जीवोंको उपकार होता है, जैनधर्म दीपता है फिर वृथा कैसे हुवा? अगर कहोगे वीतरागने अहिंसा धर्म कहा है तो हिंसा होती जान बुझकर नदी उतरना यह तुमारी श्रद्धानसें अधर्म हुवा. अधर्मसें फिर धर्म कैसे होगा? जैसे मंदिर मूर्त्ति बनाना पूजा करना हिंसा होनेके लिये वृथा है तैसे ही हिंसा होनेसें तुमको नदी उतरना, आहार विहार करना, वरसातमें लघुशंका वडीशंकाके लिये जाना. प्रतिक्रमण करना, व्याख्यानवाचना, गोचरी जाना, गुरुकी वैयावृत्य करना वगेरा न करना चाहिये सब काममें जीव हिंसा होती है.

(यतः)–( अनुष्टुप्वृत्तम् )

जले जीवाःस्थले जीवा जीवा आकाश मालिनी,
जीवाःसर्वत्र लोकेषु-कथंभिक्षुरहिंसकः ( १, )

परंतु महाशय! यह सब आपलोगोंकी समझका फर्क है, कोइ कार्य ऐसा नही जिसमें हिंसा न होती हो, द्रव्य हिंसा सब जगह होती है, भाव हिंसा मनःपरिणाम के आधीन है, जैसा जिसका परिणाम होगा वैसा उसको फल होगा. हिंसाको देखे या जिन आज्ञाको देखे? जो कुछ जिनेंद्रोंने आज्ञा दियी है सब

जीवोंके आत्म कल्याण निमित्त दियी है. हम तुमसें वे निर्मल ज्ञानी थे, पूर्वापर अविरोधी कथनसें उन्होंमें सर्वज्ञता सिद्ध हो चूकी है, उन्होंकों असत्य आज्ञा देनेमें क्या प्रयोजन था?

मूर्त्तिपूजाके निषेधक पुरुष संसारमें केइ हुवें परंतु एककी न चली, दयानंद सरस्वतीने मूर्त्तिपूजाके निषेधमें अधिक जोर दिया. वह कहता था मेरी समझके अगाडी किसीकी समझ कार्यकारी नही. सब रिषि मुनि अविद्वान् हुवे, वेदका सच्चा अर्थ मैं ही जानता हू, मुजे सुझी सो किसीकों न सुझी, अपने सेवकोंके समूहका नाम (आर्यसमाज) रखकर उनकों उपदेश दिया कि-तुम सब उस ईश्वरका ध्यान करो जो निरंजन निराकार है, बस! आर्यसमाजी क्रियाकांड उपासना छोडकर गृहस्थाश्रम में ही बेठे चोथे आश्रममें टांग पसारने लगे. वेदके निंदक होते होते देवताओंके निंदक बनना पडा. सभी मनुष्योंकों एक जाति करना चाहा, भीतरसें हिंसक और उपरमें गोरक्षाका चंदा बनाकर दयाधर्मीयोंका चांद लेना चाहा. परंतु थोडे ही दिनोमें कूवेका जल पिछा कूवामें चला गया. एक बात पूरी न उतरी. केइ जगह विद्वानोंकी सभामेंसें हाथ पकड कर बहिष्कृत किये किये गयें, जब कोइ उनकों पूछता है तुम्हारा सिद्धांत क्या है? उत्तर नही देशकते. क्या देवे? सब रिषि मुनियोंकी झूठ लेकर तो मत निकाला, वेदके असली अर्थकी नींदा शिवाय दूसरी बात नही. कहेंगे-निराकार ईश्वरकी मूर्त्ति बनाना वृथा है, देव देवीओंकों पूजना न चाहिये, जातिभेद रखना ठीक नही, जगतका कर्त्ता ईश्वर है, पृथ्वी जल तेज और वायुके परमाणु नि-

त्य है, इत्यादि इत्यादि.-सोचनेकी जगह है दयानंदजीने दूसरों के मसालेसें अपनी दिवार बनाकर कौनसा रक्षण किया? क्या! वेदमतानुयायी नही कहते है मूर्त्तिपूजा साकारकी है निराकारकी नहो. निराकार अवस्था वे भी तो मानते ही है, कहते भी है कि-उपरकी भूमिकामें पहोंचेगे तब साकारता सेवन आप ही छूट जायगा, मूर्त्तिपूजा फिर न करनी होगी बतलाइये! फिर दयानंदजीने अपनी न्यारी खीचडी पकाकर क्या सार निकाला?-पृथ्वी जल आदिके परमाणुओंकों नैयायिक पहले ही कह रहे है कि-नित्य है, जगत्का कर्त्ता ईश्वर है, थोडासा मसाला नैयायिकोका लेकर सरस्वतीजीने अपनी भाजी तर्कारी छमकी. कौनमें हिंदुलोक अनार्य हो गये थे जिनमेंसें छांटकर अपनी समाजका नाम "आर्य" रखा?-देव देवीओंकी उपासना भी उपरले आश्रम पहोंचनेपर वैदिक लोक त्याग रूप कहते ही है, फिर सरस्वतीजीने नयेनाटकमें क्या लाभ उठाया? लाभतो क्या उठाया बल्कि अपने सेवकोंकों न घरके न घाटके दोनों जहानके न रखे. सत्यार्थ प्रकाश ग्रंथके पृष्ठ (५७८) में लिखा है मैं विद्वानोंकों देव मानता हु, अविद्वानोंकों असुर मानता हु, पापीयोंकों राक्षस और अनाचारियोंकों पिशाच मानता हु, अगर यह बात सच्च है तो वेद मंत्रोमें जहां जहां देव और असुरोंका पूजन लिखा है वहां विद्वानोंका और अविद्वानोंका पूजन होना चाहिये. (५८१) पृष्टपर लिखा है मुजे मतमतांतरके झगडे प्रसन्न नही, कहिये अगर मतांतरके झगडे प्रसन्न नहो थे तो सत्यार्थप्रकाश ग्रंथके कागजोंकों क्यौं काले किये?-

सच्च बात तो यह है कि-मुंहसें बातको निकालना सहज है उस पर चलना सहज नही, अलबते ! इतना इलम दयानंदजीका तारीफ करने योग्य है कि-उन्होंनें अछे अछे विद्यानोंको भी गुरु देंकर खूब लुभाये, कहते रहे देखो भाइ ! तुमकों मैं कितना सरल रस्ता बताताहु, जब तूम मेरे कथनानुसार चलोगे तो-जिस तिस कुलकी युवती सें शादी कर शकोगें, मनमाना खाना खा शकोगें, विना पूजन पाठ परमात्माकों प्रसन्न कर शकोगें, विना क्रुस्तान बने क्रुस्तानीका मजा उठा शकोगें, और साथ आर्य भी कहलाओगे, वेदमें मूर्त्तिपूजन कहा नही लिखा, बल्कि प्रतिमाका निषेध वाक्य है, देखो ! यजुर्वेद अध्याय (१४)-**सपर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणम्**-वह परमात्मा अकाय ( शरीर रहित ) है. इसका उत्तर,-यह श्रुति निर्गुण अवस्था प्रतिपादक है, वैदिक लोक निर्गुण अवस्थामें मूर्त्ति कहां कहते है ? साकार अवस्थामें मूर्त्ति कहते है.

**न तस्य प्रतिमा अस्ति—यस्य नाम महद्यशः** यह जो वेदमें श्रुति है कि जिसके नामका ही बडा यशः है तिसकी प्रतिमा नही है, यहां प्रतिमाका अर्थ तुल्य लिया है परंतु मूर्त्तिका अभाव नही लिया, अगर अभाव ही अर्थ लेवे तो वेदकी अन्य श्रुतियोंसें विरोध आता है अन्य श्रुतियोंमें सेंकडो जगह मूर्त्ति पूजा प्रतिपादक प्रमाण है. यजुर्वेद अध्याय(१३)श्रुति(४१)
**आदित्यं गर्भं पयसा समङ्धिसहस्रस्य प्रतिमां विश्वरूपं-**
**भाष्यं—हे पुरुषशिरः आदित्यं चित्त्याग्निं पयसा**

डुग्धेन समङ्धिसन्नकृय अजे लोंटमध्यमैकवचनं किं-भूतं आदित्यं गर्न्नं गृह्णाति पशूनिति गर्न्नस्तं मरवं ह्वा-दसं तथा सहस्त्रस्य प्रतिमाम् सहस्त्ररूपेण प्रतिपाद्यस्य परमेश्वरस्य प्रतिमाभूतं अतएव विश्वरूपं सर्वाणिरू-पाणि यस्मात् यद्वा आदित्यो वा एष पुरुषः पुरुषो वै सहस्त्रस्य प्रतिम विश्वरूपं इति श्रुतिः—

अर्थ,–हे ! पुरुष शिरः–आदित्य जो चित्यमिहै तिसको दूध-सें रक्षा कर, कैसा यह आदित्य है कि–गर्न्नरुप है, गर्न्न किसको कहते है जो प्राणोंकों ग्रहण करे,वह परमेश्वरकी प्रतिमा है और विश्वरुप है, तात्पर्य यह हुवा कि- उस. परमेश्वरकी मूर्त्ति है और वह मान्य है.

यजुर्वेद अध्याय(१६)-नमस्ते रुद्रमन्यव उतो-त इषवे नमः—बाहूभ्यामुतते नमः

अर्थ.—हे रुद्र ! तुम्हारे क्रोधकों नमस्कार हो, तुम्हारें बा-णकों नमस्कार हो, और तुम्हारी बाहूओकों नरस्कार हो. भा-ष्यकारने इस श्रुतिके अर्थमे लिखा है कि-तवक्रोधबाणहस्ता अस्मदरिषु कामादिषु प्रसरंतु नास्मासु—हे रुद्र! तुम्हारे क्रोध बाण और बाहू हमारे काम क्रोध आदि रिपुओंपर पसार हो याने उनको व्यथादाता हो हमको नही, यहां तात्पर्य यह है कि-बाहू साकारके ही होती है निराकारके नही होती,

रिग्वेद अध्याय (५) मा—अनुवाक् ( ४ ) वर्ग

तिसरा रिचा (१४)—त्र्यंबकं यजामहे सुगंधिं पुष्टि वर्धनं उर्वारु कमिव बंधनान्मृत्यो मुक्षीयमामृतात्—

इस रिचाका तात्पर्य अर्थ यह है कि-हम त्र्यंबकको यजन करते है, त्र्यंबक शब्द महादेवका विशेषण और त्रिलोचनका पर्याय है, सोचो कि-यदि वेदमें साकारता स्वीकार है तन्नी त्र्यंबक उसका वाचक कहा, निराकारता स्वीकार होती तो त्र्यंबक कहना न रहता, दयानंदजी त्र्यंबक शब्दकी व्युत्पत्ति करते थे त्रीन् लोकान् अवतीति त्र्यंबकः—परंतु अव रक्षणे धातुका त्र्यंबकरुप नही बनता त्र्यंबक बनेगा. व्याकरण कोशके नियमको छोडकर मनःकल्पना कैसे किषी जाय ?-इसी कल्पनाने सरस्वतीजीकी विद्वत्ताको हानी पहोचायी है.

सामवेदीयप्रतिमोपनिषदमें लिखाहै. (प्रतिमा पूजनाद्ब्रह्मत्वं च गत्वा अमृतत्वं च गच्छति.) प्रतिमा पूजनसें ब्रह्मत्व और मुक्ति प्राप्त होती है. आगे वसिष्टजीने ब्रह्मासें पूछा कि-हे नगवन् ! प्रतिमा कैसे हुयी, तब ब्रह्माने कहा. पहले एक महापुरुषसें मैं पेदा हुवा, मेरा नाम हिरण्यगर्भ कहते है, सो महापुरुषकी अंगुली मथन होनेसें जल पेदा हुवा. जलसे फेन हुवा, फेनसे बुदबुद हुवा, बुदबुदसें अंम और अंमसें सृष्टि क्रम-वगेरासो—जानीहि नो प्रतिमा ब्रम्ह मूर्त्तिः—प्रतिमा आठ प्रकारकी जिसमें सात भौमविकारकी और आठमी मानसी, भागवतके (११) स्कंधमें कहा है.

शैली दारुमयी लौही लेप्यालेख्या च सैकनी
मनोमयी मणिमयी प्रतिमाष्टविधाः स्मृताः १.

प्रतिमा मनुष्यको पवित्र करती है, सामवेदके ब्राह्मण भागमें लिखा है कि-देवतायतनानि कंपंते-दैवतप्रतिमा हसंति रुदंति गायंति नृत्यंति स्फुटंति खिद्यंति उन्मीलंति निमीलंति-प्रतियंति नद्यः-कबंधं आदित्ये दृश्यते–केतुपताका छत्र वज्र विषाणानि प्रज्वलंति-अश्वानां च वालधीष्वंगाराःक्षरंति-अहतानि मर्माणि कनिक्रंदंते–इत्येवमादिनि सर्वाणि विष्णुदैवत्यानि अद्भूतानि प्रायश्चितानि भवंति-इति-

अर्थ,-देवताओंके मंदिर कंपायमान होवे. देवप्रतिमाओ हसे. रोवे, गावे, नृत्यकरे, खंडित होजाय, खेदयुक्त होय, नेत्र मीचे, नेत्रखोले, सूर्यमें कबंध दिखे, नदीयां उलटी वहे, केतु पताका छत्र वज्र पशुविषाण जाज्वल्यमान दिखे, घोडोंकी पूंछसें अंगारे गिरे. विना मारे घाव हो जाय, इत्यादि जितने उत्पात है उन सबोंका विष्णुदेवता है अद्भूत प्रायश्चितसें वे शांत होते है, निदान ! सामवेदके ब्राह्मण भागसें देवमंदिर और देवमूर्त्तिका होना सिद्ध है.

अथर्वकांड तिसरेमें लिखाहै-सम्वत्सरस्य प्रातिमां यां त्वा रात्र्युपास्महे सान आयुष्मतीं प्रजां रायस्पोषेण संसृजः ३–(टीका.) संवत्सरस्य रात्रिषु कालरात्रि महारात्रि मोहरात्रिश्च तासु यां प्रतिमां प्रतिछायारूपां

त्वां वयंसर्वे उपास्महे-अथवा सम्वत्सरस्य रात्रि र्यथा सितकृष्णरूपा स्यात् तद्वत् यां सितकृष्णरूपप्रतिमां त्वां वयं उपा स्महे-सा प्रतिमा नःअस्माकं प्रजा राय-स्पोषेण सहआयुष्यमतीं सम्यक् प्रकारेण सृज·यया प्रजया नःसुखं स्यादिति प्रार्थना-

अजुर्वेद अध्याय (१५)

सहस्रस्य प्रमासि-सहस्रस्य प्रतिमासि·सहस्र स्योन्मासि-सहस्रायत्वा. (भाष्यं) त्वं सहस्रस्य प्रमा नाम प्रमाणमासि·त्वं सहस्रस्य प्रतिमा प्रतिनिधिरासि त्वं सहस्रस्य उन्मानं तुल्यं उर्द्धमानं किलोन्मानामिति महाभाष्ये-साहस्रःसहस्राहोंसि अतःसहस्राय सह-स्रफलावाप्त्यै त्वा त्वां प्रोक्षामि.-

(मनुस्मृति–अध्याय दूसरा—)

नित्यं स्नात्वा शुचिः कुर्याद्देवर्षि पितृतर्पणं,
देवताभ्यर्चनं चैव समिधादानमेव च, (१७)

(अध्याय चोथा–)

मैत्रप्रसाधनं स्नानं दंतधावनमञ्जनं,
पूर्वान्हे एव कुर्वीत देवतानां च पूजनं,(१५२)

(अध्याय आठवा–)

तडागान्युदपानानि—वाप्यःप्रश्रवणानि च,
सीमासंधिषु कार्याणि देवतायतनानि च,
(पाराशर स्मृति–)
वापीकूपतडागादि देवतामंदिराणि च
पतितान्युद्धरेयस्तु सपूर्तफलमश्नुते,—

इत्यादि प्रमाणोसें वेदमें मूर्त्तिपूजन सिद्ध है, इनका अर्थ कोइ तोडफोड कर अन्यथा करे तो वह मान्य नही,टीका और भाष्यकारोंका किया हुवा अर्थ असत्य होनेमें प्रमाण क्या? कवि परंपरा करके जो शब्द जिस अर्थमें आरूढ है वे शब्द उसी अर्थमें योजन करना चाहिये.-जो पुरुष मूर्त्तिपूजन सेवनसें बिल्कुल इनकार है उनसें पूछना चाहिये कि-निर्गुण ब्रह्मकी प्रतिमा जो प्रणव है उसका अर्चन और मानसी पूजन तुम करते हो या नही?-ध्वनिमात्र शब्द होता है उसकी प्रतिमा अकार आदि स्वर और व्यंजनकों वाङ्मय अर्चनमें हरवख्त लाते हो या नही?-वेदकी ज्ञानमय प्रतिमा तुमारे हृदयमें विद्यमान रहती है वह मान्यरुप है या अमान्य है?-तुमारा शरीर ही तुमारी प्रतिमा है जिसका दिनरात सेवन करते हो यह सत्य है वा असत्य?-प्रियपुत्र वा स्त्रीकी तसवीर नित्य देखते हो मगन होते हो, दयानंदजीका प्रतिबिंब प्रति आर्यसमाज पास रखते है. फिर विक्टोरियाका प्रतिबिंब दिल्लीमें साहनसाह तख्तपर रख गद्दीका अधिकार और भेंट असरफी धरी गयी. राजा महाराजा परिचर्य्यामें हाजिर थे, हकीकतमें सारा संसार प्रतिबिंबके वशी-

भूत है एसे ही त्रिलोकीनाथके प्रतिबिंबका कौन इनकार कर शकता है ?—

दयानंदजी अगर मूर्त्ति नही मानते थे तो सत्यार्थ प्रकाश ग्रंथके पृष्ठ (४१) पर अग्निहोत्रके लिये वेदी-प्रोक्षणीपात्र-प्रणीतापात्र-आज्यस्थाली-और चमसा-इस प्रकार बनाना ऐसा चित्र करके न बतलाते. अगर अल्पज्ञोंके समझानेको बतलाये है तो मूर्त्ति कौनसी सर्वज्ञोके लिये है ? जब उपरली भूमिकामें पहोचोगे मूर्त्तिपूजा काहेको करनी रहेगो. (कहलावत है कि—)

प्रतिमाजीको पूंजनो—ज्यूं गुड्डीयांको खेल,
जबमन लाग्यो पीवसें—धरी पटारे मेल. (१)

दयानंदजी सत्यार्थ प्रकाश ग्रंथमें लिखते है जब मुसल्मानोंने देवमंदिर और मूर्त्तियां तोड़ डाली तब उनके सामने वे लड़ी क्यौं नही ? जब अपना ही रक्षण न करसकी तो हमारा क्या कर शकेगी ?-परंतु यह वृथा आग्रह है मूर्त्ति उस देवकी स्मृति करानेमें सहारा है जो करामात बतावे वह मान्य और इतर अमान्य ऐसा कोइ शास्त्रमें लेख नही.

वराह मिहर संहिता वगेरा शिल्प शास्त्रोमें अर्हन् विष्णु देवता देवीओ वगेराकी मूर्त्ति बनानेका विधिविधान लिखा है वराहमिहर प्रथम जैनमुनि थे. भद्रबाहु स्वामीके भ्राता थे.* भद्रबाहु छोटे थे वराहमिहर बड़े थे. गुरुके पिछे गादीपर बेठनेकी

* भद्रबाहुस्वामीने भद्रबाहुसंहिता रची. जो अब संपूर्ण नही मिलती. बेरहहजार श्लोक प्रमाण एक हिस्सा कही कही भंडारेमें मिलता है.

बाबतमे तकरार होनेसें वराहमिहरने जैन मुनिका वेष छोड दिया पूर्वोंकी विद्या जानते ही थे उन्होने संहिता वगेरा ग्रंथ रचे, अनुमान इन्होंको (२२००) वर्षसें कुछ अधिक वर्ष हुवे. सोचोकि-अगर मूर्त्तिपूजन थोडे समयसे चला है तो पुराने ग्रंथोंमें इसका विवेचन कैसै होता ?

जैन आगमके प्रमाण पहले दे चूके है विशेष जंबद्वीप प्रज्ञप्ति जिवाभिगम और महानिशीथमें लिखा है वीतरागकी प्रतिमाके समीप मुनि आलोचन प्रायछित लेवे, व्यवहार सूत्रमें भी यही वर्णन है. सोचोकि-अगर जिनप्रतिमा जैनशासनमें अमान्य होती तो ये अधिकार कैसे होते ?-शय्यंभवसूरि-और आर्द्रकुमार मूर्त्ति देखकर प्रतिबोध पाये. अनेक जीव मूर्त्तिके आलंबनसें संसार समुद्र तिरे है.

इसप्रकार मूर्त्तिपूजापर व्याख्यान सुनकर-श्रावक राजमलजी [ जो इस मोरारछावनीके ही रहनेवाले है ] ने कहा कि-मैं कितनेक समयसें ढुंढक आम्नायमें श्रद्धावान् हुवा था. अब मूर्त्तिके बारेमें मेरा संशय न रहा. मूर्त्ति मानना सत्य है. ढुंढियेपनेकी श्रद्धा झूठी होनेसें छोडताहु. उसी वख्त सभाके रुबरु सम्यक्तमूल श्रावकधर्म अंगीकार किया. विधिके साथ वासक्षेप लिया और पूजन स्वधर्मी वत्सल वगेरा महोछव किया. तिसरे प्रहर हमारा आना लश्कर हुवा.

चौमासा पूरा होनेपर धर्माधिकारमें जो ज्ञातासूत्र वाचतेथे ते पूरा बाचा, चौमासाके बाद मोरार छावनी गये, एक सप्ताह यहां ठहरे, पुनः लश्कर आगे. धर्माधिकारमें अंगचूलियासूत्र

वाचना शुरु किया, फिर उपासकदशांग और फिर विविधतीर्थकल्प वाचते रहे.

संवत् [ १९४९ ]-चैत्र शुक्ल [७] के रोज यतिजी०पं० माधवचंद्रजीने-जो पं० पंनालालजीके शिष्यके शिष्य है इसी लश्कर दानावली बाजारमें रहते है हमसें निम्न लिखित (३?) प्रश्न पूछें. जिसका उत्तर इस प्रकार दिया.

१-प्रश्न,-सम्यक्त जीवका निजगुण है वा पर गुण है ?

उत्तर-निश्चयनयकी अपेक्षा निजगुण है और व्यवहार नयकी अपेक्षा परगुण है.

२-प्रश्न,-सिद्ध महाराजमें सम्यक्त पाइये वा नही? पाइये तो कोनसा ? और उसकी स्थिति कितने कालकी ?

उत्तर-सिद्धमें क्षायिक सम्यक्त पाइये. क्षायिक सम्यक्तकी स्थिति संसारा वस्थामें (६६) सागरोपम,-सिद्धोंके एक सिद्धकी अपेक्षा सादि- अनंतकाल और अनंत सिद्धोकी अपेक्षा अनादि अनंतकाल.

३-प्रश्न,-प्रज्ञापना सूत्रमें चारों प्रकारकी भाषा बोलता हुवा आराधक कहा. सो असत्य भाषा बोलता हुवा साधु आराधक कैसे संभवे ?

उत्तर-आचारांग सूत्रमें अधिकार है कि-अटवीमें मुनिचले जाते हो, हिरनका झुंड पास होकर चला गया. पिछेसें पारधि आनकर मुनिसें पूछे कि भो साधो ! तुमने हिरन देखे ? तब मुनि जानता हुवा भी कहे कि-में नहि जानता हूं. इसमें आप्त प्रणीत आगम बचन प्रमाण है. आप्त वचन सदैव हितावह होता

है. लोकीकमें यह प्रसिद्ध है कि—" सत्यं हि तत् नूतहितं यदेव,"—

४-प्रश्न,-जिसमें एक अंक और मिला देवेतो असंख्याते हो जाय ऐसा संख्याता कितने अंकका हो ?

उत्तर,-जैन आम्नायमें [१९४] अंकतकको संख्यातेकी संज्ञा है, और उसका नाम शीर्षप्रहेलिका कहते है. इसपर एक अंक वढानेसें आगे असंख्यातेकी संज्ञा है.

५-प्रश्न,-एक आकाश प्रदेशमें अजीवके नेद कितने पाइये?

उत्तर-धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय इन तीनोंके प्रदेसकी अपेक्षा तीन नेद-पुद्गलके चार-स्कंध, देश, प्रदेश, और परमाणु, कुल सात नेद हुवे. क्षेत्रकी अपेक्षा प्रश्न है तो एक नेद कालका और वढेगा.

६-प्रश्न,-जीवके आठ रुचक प्रदेश कर्मोपाधिसें लिप्त हो या नही

उतर-नही होवे, अगर वें नी लिप्त होवे तो जीव अजीव हो जाय, (यडक्तं)-

स्पृश्यंते कर्मणा तेऽपि-प्रदेशा आत्मनो यदि,
तदा जीवो जगत्यस्मि अजीवत्वं प्रपद्यते. १,

७-प्रश्न,-ग्यारह पमिमा (अनिग्रह विशेष) वहन करनेवाला श्रावक कितनी पमिमातक चंदनपुष्पादि सामग्रीसें जिनपूजा करे,!

उत्तर,-सातमी पमिमाकी पूर्णाहुती तक चंदनपुष्पादिसें जीन पूजा करे. ललितविस्तरा पंजिकामें यह कथन है.

८-प्रश्न-रात्री भोजन करनेवालेकों दूसरे दिन अगर नवकारसी, पोरसी, एकाशन, आचाम्ल वा उपवास आदि तप करना हो तो हो शके वा नही, ?

उत्तर-हो शके, शास्त्र आज्ञासें विरुद्ध नही. क्योंकि-सूर्योदयसें उसका नियम शुरु होता है.

९-प्रश्न,-उपपातिक आदि उपांग सूत्रके रचयिता कौन कौन हुवे, ? जैसे प्रज्ञापना उपांगके रचयिता श्यामाचार्य.

उत्तर,-तीर्थंकरके शिष्य समुदायमें गणधर शिवाय अन्य जो स्थविर मुनि होते है वे उपांग सूत्रके रचयिता है.

१०-प्रश्न,-कौन कौनसें गुणस्थानमें वर्त्तता जीव मृत्यु न पावे?

उत्तर, मिश्र-क्षीण मोह-और सयोगी केवली-इन तीन गुणस्थानमें वर्त्तता हुवा मृत्यु न हो,शेष ग्यारह गुणस्थानमें हो.

११-प्रश्न-सामायिक जीव वा अजीव ? द्रव्य वा गुण, ?

उत्तर,-द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा सामायिक गुणमें परिणमन होया हुवा जीव ही सामायिक है, पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा सामायिक जीवका एक गुण है. आवश्यक सूत्रकी निर्युक्तिमें यह वर्नन है.

( गाथा. )

जीवो गुणपडिवन्नो-नयस्स दव्वट्ठिअस्स सामाइयं,
सोचेव पज्जट्ठिअनयस्स जीवस्स एस गुणो. १

१२-प्रश्न-जिसकी गुरुपरंपरामें शिथिल आचार हो गया है उसमेंसें कोइ यतिजी क्रिया उद्धार करना चाहे तो उनकों अन्य मुनिके पास चारित्र उपसंपदा लेनी चाहिये कि नही ?

वा सुधर्मास्वामीकों ही गुरुमानकर क्रिया उद्धार कर लेना ?

उत्तर-जिसके एक दो तीन पट्ट तक गुरु परंपरामें शिथिलता हुयी हो प्रायः उस परंपरामेंसें समाचारी सर्वथा नाश नही होती, इस लिये उसमेंसें कोइ शख्स क्रिया उद्धार करना चाहे तो उसकों अन्य गुरुके पास चारित्र उपसंपदा लेनेकी जरुरत नही. जिसके चार आदि गुरुपट्ट परंपरासें शिथिलता हुयी है उसकों अन्य गुरुके पाससें चारित्र उपसंपदा लेकर क्रिया उद्धार करना चाहिये. क्यौंकि-सर्वविरति सामायिक विद्यमान गुरुके पास ही लिया जाता है. जो इस तरह नही करते है और सुधर्मस्वामीको गुरु मानकर मुनिपना स्वीकार कर लेते है यह बात जैन आगमसें विरुद्ध है.

१३-प्रश्न,-प्रदेशी राजाकों केसीकुमार श्रमण निर्ग्रंथमुनिने कहा कि-पहले रमणीक होकर पीछे अरमणीक मत होना. प्रदेशी राजाने कहा आजसें मैं राज्यके ( ४ ) भाग करुगा. सो चार भागमेंसें कौनसें भागसें धर्म पैदा हुवा ? और वह रमणीक हुवा, ?

उत्तर,-प्रदेशी राजाने अपने राज्यकी आमदनीके ( ४ ) भाग किये. एक भाग सैन्य वाहनके लिये-एक भाग कोष्टागारके लिये-एक अंतःपुर (रानीयों) के लिये-और एक दानशाला आदिके लिये-दिया. हकीकतमें चारों ही विभाग धर्मकी सापेक्षतालिये है, अगर इनमेंसें कोइ भी हिस्सा अधर्मरुप होता तो केसीकुमार श्रमण निर्ग्रंथ उसें मनायी करते कि-अमुक हिस्सा अधर्मरुप है अरमणीक है, इस लिये जाना जाता है चारों

ही हिस्से वीतरागकी आज्ञा संयुक्त है. और वीतरागकी आज्ञामें धर्म है.

१४-प्रश्न-केवल मनसें विचारा हुवा पाप निकाचित हो सकता है या नही, ?

उत्तर,-केवल मनसें विचाराहुवा पाप निकाचित हो शकता है और नही नी होशकता. निकाचितके अध्यवसाय फरसे तो निकाचित कर्म बंध हो-अनिकाचितके अध्यवसाय फरसे तो अनिकाचित कर्म बंध हो. अध्यवसाय स्थान आश्रित कर्म बंध पमताहै. जैसे तंडुलमछकी तरह कोइकों निकाचित-और प्रसनचंद्र राजार्षिकी तरह कोइकों अनिकाचित बंध पमे. जहां मनयोग है वहां वचनकाया नी है, क्योंकि-एक काययोगके विशेष विन्नागको वचन मनयोग कहाहै. आवश्यकसूत्रबृहद्वृत्ति-विशेषावश्यक-और लोकप्रकाशमें यह अधिकार है

१५-प्रश्न,-स्थापनाचार्य जिनके सामने प्रतिक्रमण आदि क्रिया करते है यह गुरुस्थापना वा अरिहंतकी स्थापना है ? गुरुस्थापना है तो इनके सामने शक्रस्तव कहना कैसे बने. ?

उत्तर,-यह गुरुस्थापना है अरिहंतकी नही. जैसें जिन अन्नावे जिनप्रतिमा तैसे गुरु अन्नावे गुरुस्थापना. यह लेख अनुयोगद्वार-वंदारुवृत्ति-और प्रतिक्रमण गर्न्नहेतुमें है. आवश्यकक्रिया वगेरामें चैत्यवंदनके समय गुरुस्थापनाके सामने शक्रस्तव पढनेमें कोइ हर्ज नही. क्योंकि-जितनी क्रिया करनी गुरुसाक्षीसें करनी कही है.

१६-प्रश्न,-आर्द्रा नक्षत्रपर सूर्य आये पीछे विहार नही

करना यह कोनसे सिद्धांतमें कहा है ?

उत्तर-आर्द्रा नक्षत्रपर सूर्य आये बाद मुनिको विहार नही करना यह बात कोइ सिद्धांतमें नही देखी. केवल जलमाय देशोंमे वरसात आदिके कारण जीवोंकी उत्पत्ति देखकर यह रीति पूर्वाचार्योंने पीछेसें शुरु कीयी है जैसे गुजरात देशमें है. मालवा-मारवाड-मेवाड-ढुंढार पंजाब वगेरा देशोमें आषाढ सुदी (१३) तक मुनिजनों विहार करते है.

१७-प्रश्न-दृष्टिवादकों (१४) पूर्वके अंतर्गत समझना वा पूर्वोका एकविभाग समझना ?

उत्तर,-चौदह पूर्वकों दृष्टिवादके अंतर्गत समझना क्यों कि-*दृष्टिवादका तीसरा अध्ययन (१४) पूर्व है.

१८-प्रश्न,-भगवती सूत्रमें कहा है असंयती अव्रतीकों भोजन जीमानेवाला एकांत पापकर्म बंधन करे, निर्जरा न करे, यह कोनसे न्यायका वचन,

उत्तर,-असंयती अव्रतीको मोक्ष निमित्त भोजन जीमावे अर्थात् इन्होंकों भोजन जीमानेसें मेरी मुक्ति होयगी ऐसा जानकर जीमावे तो एकांत पाप कर्म्म बंध करे इस न्यायका वचन है. भगवती सूत्रका आठमा शतक छठा उद्देशा देखो.

१९-प्रश्न,-नवतत्वमें ज्ञेय कितने ? उपादेय कितने और हेय कितने, ?

---

*दृष्टिवादके पांच अध्ययनके नाम-१, परिकर्म-२, सूत्र-३, पूर्वानुयोग-४, पूर्वगत-और ५, चूलिका.

उत्तर,—जीव अजीव ज्ञेय-पुन्य संवर निर्जरा मोक्ष उपादेय-पाप आश्रव और बंध हेय है.

२०-प्रश्न-पृथ्वी स्थिर है या फिरती है?-गोल है या सपाट है? गोल है तो नींबूके आकार वा स्थालीके आकार है?

उत्तर,-पृथ्वी स्थिर है फिरती नही. स्थालीके आकार गोल और सपाट है नींबूके आकार नही. अगर पृथ्वी फिरती है तो कहो उर्द्ध अधः फिरती है वा तिर्यग् फिरती है? उर्द्ध अधः फिरती है तो उर्द्ध स्थित पदार्थ अधः आनेसें गिरनेकी संज्ञावना है. तिर्यग् फिरती है तो कहो किसके आधार वह एक स्थानमें स्थित रहकर फिरती है? याने जिस कीलकके आधार वह फिरती है उस कीलककी आधार कोइ अन्य पृथ्वी जी है जिसमें वह कीलक लगा हुवा है. जैसे कुंजकारके चक्रके नीचे कीलक होता है. अगर कहोगे पृथ्वी निराधार हि रहकर फिरती है तो सोचो कि-गुरु पदार्थ निराधार कैसे ठेर शकेगा? जो जो गुरुपदार्थ देखा सो सो निराधार नही देखा, इससें निश्चय मानना पमेगा कि-पृथ्वी किसीके आधार रही है. सिद्धांत शिरोमणि ज्योतिष् ग्रंथका रचयिता जास्कराचार्य कहता है पृथ्वी मोदकके आकार गोल और विना आधार आकाशमें स्व स्वजावसें स्थिर है जैसे सूर्य और अग्निमें उष्णता चंद्रमामें शितलता पाषाणमें कठिनता और वायुमें तिर्यग् गतिका स्वजाव है तद्वत् पृथ्वीमें निराधार स्थिर रहनेका स्वजाव है परंतु यह, बात केवल जो जास्कराचार्यके रागी है उन्हीकों मानने योग्य है इतरजनोंको तो युक्ति प्रमाण सहित हो मानने योग्य है, पृ-

थ्वी गुर्वी पदार्थमें निराधार स्थित रहना यह स्वन्नाव प्रमाणसें बाधित है. न्नास्कराचार्यको ज्योतिषीलोग सर्वज्ञ कहते है परंतु उनके वचन सर्वज्ञताके नही है, ये महाकवि महाराष्ट्र देशके ब्राह्मण थे इन्होने प्राचीन सिद्धांतोंको देखकर सिद्धांत शिरोमणि ग्रंथ (३६) वर्षमें तयार किया. फिर न्नी बहोत जगह भूल गये, कवित्वशक्ति अछी होनेसें सिद्धांत शिरोमणिकों लोग पढने लगे, लंबन नति क्षेत्र न्नास्काराचार्यने बिल्कुल अशुद्ध बनाया, भुज कोटि कर्ण तीनों ही वृहद्वचोंमें कह दिया, और उनकी गणित मान्य न्नी न हुयी. परंतु खेर ! इन बातोंसें अपनेको यहां कोइ जरुरत नही, पृथ्वीके गोल आकारमें उन्होने जो कहा है कि-भूगोलके उपर ठीक मध्य न्नागमें लंकापुरी है-पूर्वमें यम कोटि पश्चिममें रोमक पत्तन-और ठीक नीचे सिद्धपुरआदि नगर है. यहां परिक्षक जनो सवाल कर शकते है कि सिद्धपुर आदि नगरके कुवोंका जल निराधार कैसे ठहर शकेगा,? द्रवी पदार्थ निराधार नही रह शकता. कहोगे आकर्षण सक्ति पृथ्वीमें है वह ठहरा लेती है तो सोचोकि-आकर्षण शब्द ल्युट् प्रत्ययांत करण अर्थमें होता है, निदान ! आकर्षण शब्द करण वाचक हुवा. आकर्षक कर्त्ता कोइ अन्य होना चाहिये, अगर कहोगे पृथ्वी ही आकर्षक है तो कहिये ! आकर्षक शक्ति पृथ्वीसें न्निन्न है या अन्निन्न? न्निन्न है उसका आधार कौन पदार्थ है ? अन्निन्नहै तो पृथ्वीके शाथ लगी हुयी सन्नी वस्तुमात्रकी चलन शक्तिका अन्नाव होना चाहिये और है नही इस लिये प्रत्यक्ष विरोध है.

ज्योतिषके (१७) सिद्धांतोने पृथ्वीकों मोदकके आकार

गोल और स्थिर मानी, इनमें आर्य जट्ट सिद्धांत वालेने इतना विशेष माना कि-पृथ्वी फिरती जी है. अंग्रेजोने इसी आर्यजट्ट-सिद्धांतका आधार लिया है. जो बालक अंग्रेजी पढनेमें उद्योगीहै उन्होंको भुगोलविद्या पढनी ही होती है. बस ! उन्होंके दिलमें यह संस्कार पुख्त जमजाता है किपृथ्वीका फिरना सच है. परंतु युक्तिद्वारा सिद्ध नही होता, अगर पृथ्वी फिरती है तो एक गांव दूसरे गांवसें जिस दिशामें है बदलजाना चाहिये बरसातसें ह्रद-सरोवरआदि जलसें जरने न चाहिये. बरसात दोघंटेतक समझो एक जगह बरसता रहा. और पृथ्वी वहांसें दोघंटेमें ( १६०० ) कोस दूर चली गइ. क्योंकि-पृथ्वीकों फिरना माननेवालोने माना है कि पृथ्वी एकघटीकामें [ ३२० ] कोस काटती है, इससें इसका वेगजी बमा जारी हुवा, इस वेगसें उत्पन्न होता हुया पवन बमेबडे वृक्ष मकान आदिकों तोमने वाला कैसे न होशकेगा ?-पृथ्वी फिरती है तो पंखी अपने मालोंसें उमकर फिर अपने मालेकों न पाशकेंगे. क्योंकि दोघंटे वे आकाशमें उमते रहे इधर पृथ्वी चलकर उस जगहसें(१६००) कोस दूर चली गयी. कबूतर उमानेवाले अपने मकानसें कबूतर उमाते है फिर वे पहरदोपहरकेबाद उसी जगह आन बेठते है जहांसें उमे थे. फिरना माननेवालोकी अपेक्षा वहस्थान दूर चलागया पाना न चाहिये. पतंग उमानेवाला एक मकानपर खमारहकर पतंग उमाता है समझोकि-मोर बीचमेंसें टूट गयी. उमानेवाला मनुष्य पृथ्वीकेसाथ लगाहुवा चलाजाताहै. पतंग आकाशमें घूमता हुवा फिर जमीनपर उसीजगह थोमीसी दूर

आनकर गिरा दिखता है वह न-दिखना चाहिये. निदान ! किसी सूरत पृथ्वीका फिरना नही सिद्ध होता.

प्रश्नोत्तरी प्राकृतिक भूगोल चंद्रिका जो हिंदुस्थानी भाषामें छपी है उसके (५) में पृष्टपर लिखा है कि-पृथ्वी फिरती है परंतु हमको मलूम नही होता जैसे नदीपर नाव घूम जाता है और उसके आदमियोंको मलूम नही होता. इसीतरह पृथ्वीके रास्तेमें कोइ एसी चीज नही है कि-वह टकरावे या रुकजावे जिससें हमकों मलूम हो. यहां हमारा सवाल है कि-पृथ्वी निराधार फिरती है कि साधार ? अगर कहोगे कीलीके आधार फिरती है तो कहिये ! वह कीली किसके आधार है ? फिर उसी पृष्टपर भूगोल कर्त्ताने लिखा है पृथ्वीकी कीली एक कल्पित रेखा है, जब कीली कल्पित रेखा है तो हम कहते हैं पृथ्वीका उसके उपर स्थित रहकर फिरना भी कल्पितमात्र है, फिर भूगोलकर्त्ताने लिखा है जैसे गेंदपर स्याहीकी बिंदू माल दीजावे और उसकों उंधा करदियाजाय तो स्याहीका बिंदू उस जगहसें स्थान नही बदलता और न गिरजाता है तद्वत् पृथ्वी उर्द्ध अधः फिरती है परंतु उसपरसें चीज नीचे नही गिरती, आकर्षण सक्तिसें थंभी रहती है. परंतु यह कहना वृथा है, क्यौं कि-स्याहीका बिंदू गेंदसें एकमेक याने अभिन्न है और हम तुम हाथी-घोडे-पत्थर-जल-शिला-भांडे वर्त्तन-आदि असंख्य चीजें पृथ्वीसें भिन्न है, जैसें गेंदपर गेहू या बाजरीका दाना रखा जाय और फिर गेंदकों उल्टादिया जाय जरुर गेंहूका दाना गिर जायगा, इसीतरह पृथ्वीके उर्द्ध अधः फिरनेसें असंख्य चीजें

जी जरूर गिर जायगी कोइ अटका नही शकता. आकर्षण श-क्तिका सहारा लेते हो परंतु वह आपकी आकर्षण शक्ति कहने ही मात्र है, अगर आकर्षण शक्ति पृथ्वीमें होती तो हम तूम जो अपनी इच्छा पूर्वक गमन कर रहे है रोक न लेती ! और जहां हम तूम बेठते है वहां ही पकड न लेती ?-भूगोलविद्या लिखने वाले तर्क करते है कि-अगर पृथ्वी अपनी कीलीपर न घूंमती तो उसके आधे हिस्सेपर सदा प्रकाश और आधे हिस्सेपर सदा अंधेरा रहता, परंतु जब पृथ्वी थालीके आकार गोल है जिसके ठीक मध्यमें मेरु पर्वत है, मेरुके चारों ओर आका-शमें सूर्य चंद्र आदि ग्रहतारागण फिरते है बीचमें निषध नी-लवंत पर्वत· पूर्व पश्चिम पडनेसें दिन रात वगेरा सब प्रवर्त्तन यथातथ्य हो रहा है, फिर सदा एक जगह प्रकाश और अंधेरा रहनेका क्या हेतु रहा ?

फिर नयीरोशनीवाले कहते है सूर्य स्थिर है और पृथ्वी उसके चोफेर घूंमती है. अगर यह सत्य है तो अमावास्याके रोज चंद्रमा सूर्यछायाके नीचे और पौर्णमासीके रोज सन्मुख क्योंकर हो जाता है ? और एक राशिपर अनेक ग्रहोंका एकत्र होना फिर भिन्न भिन्न हो जाना जो प्रगट रूपसें देखनेमें आता है क्यौं कर संभव हो ?-निदान ! पृथ्वीका फिरना और चंद्र सूर्यादिग्रह गणका स्थिर रहना किसी प्रकार सिद्ध नही होता. पृथ्वी मोदकके आकार गोल नही. अगरह सिद्धांतवाले ज्यो-तिषी जो कह रहे है, ज्योतिष्यका सर्वांगको विना जाने कह रहेहै, ज्योतिषका सर्वांग जाननेकी जिनको इच्छा है, चंद्रप्रज्ञप्ति

सूर्यप्रज्ञप्ति सिध्धांत देखो, आजकल जितना प्रचार ज्योतिषका चल रहा है कुल दो अढाइ हजार वर्षसें नया शुरु हुवा है इसके पहले आर्यावर्त्तमें जिस प्रकार ज्योतिषका प्रचार था चंद्रप्रज्ञप्ति सूर्य प्रज्ञप्ति सिद्धांतमें देख लो. वह गणित वह क्षेत्रफल वह गति आजकल व्यवहार गिणनामें चलनी मोकुफ होगयी है, जर्मनी देशस्थ जोकोबी साहबने आचारांग और कल्पसूत्रका अंग्रेजीमें उल्था (तरजूमा) किया है उसकी प्रस्तावनामें चंद्रप्रज्ञप्ति सूर्यप्रज्ञप्ति सिध्धांतकी ज्योतिष गिणनाकों प्राचीनता दिखानेमें उत्तम युक्ति तर्क वितर्क दिनी है. लिखा है कि- चंद्र प्रज्ञप्ति सूर्यप्रज्ञप्ति जैनागम ग्रीकलोकोके हिंदूस्थानमें आये पहेलेके है, क्योंकि-जो जो ज्योतिष संबंधी हकीकत इनमें है ग्रीकलोको, के ज्योतिषशास्त्रमें नही.-जैन आगममें निषधपर्वतके उपरसें सूर्यका उदय होना और तिरछीन गतिसें सायंकालको उसी पर्वतके पश्चिम भागपर जायकर अस्त होना, मंमलोंद्वारा ज्योतिषचक्रका भ्रमण होनेसें अयन आदिका व्यवहार होना, घनवायु तनुवायुके आधार रही हुयी पृथ्वी स्थालीके आकार गोल और सपाट होना, सत्य मलूम होता है.

२१-प्रश्न,-सूर्य चंद्र ग्रह नक्षत्र तारे जमीनसें कितने उंचे है,?

उत्तर,-(७९०) योजन उंचे तारेके विमान-(८००) योजन सूर्यका विमान. (८८०) योजन चंद्रमाका विमान-(९००) योजन शनैश्चरका विमान जमीनसें उंचा है.

२२-प्रश्न,-पचीस क्रियामेंसें (१३) में और (१४) में गुणस्थान कितनी क्रिया पावे ?

उत्तर,-११-१२-१३-में गुणस्थानमें एक इर्यापथिकी क्रिया पावे.

२३-प्रश्न,-शुभयोगमें पुन्य संवर निर्जरा तीनोंही होवेया कमी वेसी, ?

उत्तर,-शुभयोगमें पुन्य संवर निर्जरा तीनोंही होवे, तेरहमें गुणस्थानमें केवलीकों सातावेदनी कर्मका बंध है.

२४-प्रश्न,-सम्यक्त कितने दंडकमें उपजे ?

उत्तर,-पांच स्थावरके पांचदंडकमें सम्यक्त न उपजे, तीन विकलेंद्रियके तीन दंडकमें अपर्याप्त अवस्थामें पिछले जनकसाथ लाया हुवा हो, नया न उत्पन्न होवे. शेष सोलह दंडकमें नया उत्पन्न होवे.

२५-प्रश्न,-गत्यंतर जाते अपांतराल मार्गमें पांचप्रकारके शरीरमेंसे कितनें शरीर? कितने योग हो, ?

उत्तर,-तैजस कार्मण दो शरीर और एकही कार्मणकाययोग,

२६-प्रश्न,-द्वींद्रिय त्रींद्रियमें उपयोग कितने ? और वायु कायमें योग कितने, ?

उत्तर,-२-ज्ञान-२,अज्ञान-१, अचक्षुदर्शन. यह पांच उपयोग द्वींद्रिय त्रींद्रियजीवोमें पाइये, वायुकायमें १,उदारिक-२,-उदारिककामिश्र-३,वैक्रिय-४, वैक्रियकामिश्र-और-५, कार्मणयोगयह पांच योग पाइये.

२७-प्रश्न,-मुनिकों एकीले विहार करनेकी जिनाज्ञाहै, ? वा नही ?

उत्तर,-आज्ञा है. ( यतः आगमवचनं.)

गीयथ्थ विहारो, बीयो गीयथ्थ मिसओ जणियो,
एस तईयो विहारो–नाणुन्नाओ जिणवरेहिं, १

अर्थः—गीतार्थमुनि एकीला विहार करंतोजी जिनाज्ञा विरुद्ध नही. दूसरा गीतार्थमिश्रित अर्थात् एक मुनि गीतार्थ और दूसरे अगीतार्थमिलकर विहार करे तोजी जिनाज्ञाविरुद्ध नही. इसके शिवाय तिसरे प्रकारका विहार करनेकी जिनाज्ञा नही. कितनेक मुनि अगीतार्थ मिलकर विहार करते है उनमें एकजी गीतार्थ नहो परंतु वे अपने बहोत मुनिसमुदायका मान करके अपने आपको संयमी कहलातेहै, ज्ञानी इनमें कोइ गीतार्थ नही इसलिए अगीतार्थ विहार कहकर संयमका अजाव बतलाते है. निदान! आगमवचनका तात्पर्य यह हुवाकि-कुच्छ पांचसातसाधु अगीतार्थोंके इकठे मिलनेपर संयमका सद्जाव नही, संयमका सद्जाव गीतार्थसें है, चाहे गीतार्थ एकीलाविचरे, वा. दोचार मिलकर विचरे, वा एक गीतार्थ औरउनके शाथ अगीतार्थ मिलकर विचरे सब जिनाज्ञा के आराधक है. गीतार्थके विना पांच दश इकठे मिलकर विचरे तोजी वे आराधक नही. किंतु विराधक है.

४७-प्रश्न,-पांच जावके एक एक जावमें कितने कितने बोलपाइए?

उत्तर,-उपशम सम्यक्त और उपशम चारित्र उपशमजावमें पाइए. क्षायिकसम्यक्त क्षायिकचारित्र केवलज्ञान केवलदर्शन दान लाज जोग उपजोग और वीर्य यह (ए) क्षायिकजावमें पाइए. क्षायोपशम सम्यक्त क्षायोपशम चारित्र

संयमासंयम मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्यायज्ञान मतिअज्ञान श्रुतअज्ञान विभंगअज्ञान चक्षुदर्शन अचक्षुदर्शन अवधिदर्शन दानलब्धि लाभलब्धि भोगलब्धि उपभोगलब्धि और वीर्यलब्धि यह ( १८ ) क्षायोपशमभावमें पाइये. चारगति (नरक तिर्यंच मनुष्य देव. )-चार कषाय ( क्रोध मान माया लोभ· )·स्त्रीवेद पुरुषवेद नपुंसकवेद मिथ्यादर्शन अज्ञान असंयम असिद्ध और छह लेश्या यह ( २१ ) औदयिकभावमें पाइये. जीवत्व भव्यत्व अभव्यत्व अस्तित्व अन्यत्व कर्तृत्व भोक्तृत्व गुणवत्व असर्वगतत्व अनादिकर्मसंतानबद्धत्व प्रदेशत्व अरूपत्व नित्यत्व-इत्यादि अनादि परिणामिक भावमें पाइये.

२९-प्रश्न,-तेरहमें चौदहमें गुणस्थान भाव कितने पाइये.

उत्तर.-औदायिक क्षायिकऔर पारिणामिक तीनभाव पाइये.

३०-प्रश्न,-ढुंढियेलोग चैत्य शब्दका अर्थ ज्ञान करते है. अथवा कोइ छद्मस्थ अरिहंत ऐसा करते है, अथवा कोइ साधु ऐसा करते है यह बात सत्य है कि असत्य ?

उत्तर,-असत्य है. व्याकरण कोश वा आगमद्वारा यह अर्थ सिद्ध नही होता. चैत्यशब्दका सत्य अर्थ यह है हेमचंद्र सूरिकृतनाममालामें-चैत्यविहारौ जिनसद्मनि इति-स्वोपज्ञवृत्तौ-चीयत इतिचितिः तस्यभावश्चैत्यं भावेष्यण प्रत्ययः-तथा अमरकोशे चैत्यमायतनं प्रोक्तं-धातुपाठवृत्तौ चिञ् चयने इत्यस्य धातोः प्रयोगश्चैत्यं-हैमाने कार्थसंग्रहे चैत्यं जिनौक स्तद्बिंबम्-इति-चैत्यशब्द-

का अर्थ जिनबिंब जिनमंदिर और जिनसन्नातह है.

४१-प्रश्न,-दुंढिये लोक [३२] सूत्र कौन कौनसे मानते है और अपनेमें कितने मानते है ?

उत्तर,-[११] अंग, [१२] उपांग, चारमूळ (दशवैकालिक-उत्तराध्ययन-नंदीसूत्र और अनुयोगद्वार.) छेदग्रंथ चार दशा-श्रुतस्कंध-वृहत्कल्प-व्यवहार और निशीथ.)बत्तीसमा आवश्यक सूत्र-ये (३२) सूत्र दुंढिएलोग मानतेहै, चारमूळमे फेरफार कराहै छह (६) छेदग्रंथमेंसें चारही छेदमाने दो नही माने.

अपनेमें (११) अंग, [१२] उपांग,-दशाश्रुतस्कंध, वृहत्कल्प व्यवहारसूत्र, पंचकल्प, निशीथ, और महानिशीथ, ये [६] छेद ग्रंथ. चारमुळसूत्र ( आवश्यक-दशवैकालिक-पिंडनिर्युक्ति और उत्तराध्ययन.] अनुयोगद्वार और नंदीसूत्र मुख्य करके ए [४५] मानतेहै, नंदीसूत्रमें(७४)आगमके नाम है वेभी मान्य है.(१४०००) प्रकीर्णक महावीरस्वामीके शिष्यके रचित नंदीसूत्रमें लिखेहै सब मान्यहै. विशेष क्या कहे ! महावीरस्वामीसें लेकर आजतक पूर्वाचार्योंने जितने शास्त्रसिद्धांत रचेहै जो जो द्वादशांगवानीके अनुसार है वे सभी मान्यहै.

वैशाख ज्येष्ठ आषाढ महिनेमें नंदीसूत्र व्याख्यानमें बाचा. आचारदिनकर जो भावनाधिकारमें वाचते थे पूरा किया. सिद्धांतशिरोमणिका गोलध्याय इनदिनोंमें कंठाग्र किया. चौमासा लगते पहले आषाढ शुक (१३) के रौज ठाणांगसूत्र और वासुपूज्य चरित व्याख्यानमेंबांचना शुरु किया. श्रावणशुक [७] के रौज जैनधर्मप्रसारक सभाके मंत्री अमरचंद घेलाभाइ एक प्र-

कारका चलता विरोधकी क्षमा मागनेकों हमारे पास आये. तीन रौज रहे. फिर अपने शहरकों गये. पर्युषणपर्व बतीत होनेके बाद जयपुरसें प्रिन्सिपल्ल हरिदासजीने पंन्डित जगन्नाथजी द्वारा जेन बौधके संबंधमें कितनेक सवाल्ल हमसें पूछें. उसका उत्तर लिखकर उसीके बारेमें एक सविस्तर निराला विषय लिखा सो यह है.

## ( जैन बोधका भेद. )

कितनेक महाशय जैन बौधको एक और कितनेक एक दूसरेकी शाखा समझते है. परंतु जैन बोध एक नही, न एक दूसरेकी शाखा है. कितनेक कहते है एक दूसरेकी पुस्तकोपरसें नकल्ल कियो, कितनेक कहते है दोनोंने-"बौधायन"-जो वैदिकमतका पुस्तक है उस परसें नकल्ल कियो. परंतु यह बात गलत है. क्योंकि जो बात जैन पुस्तकोंमें हे वह बौधायनमें नही, जो बौधपुस्तकोंमें है वह जेनमें नही. कितनेक कहते है जैन बोधके इतिहासकी बातें परस्पर मिलती है इसल्लिये दोनो एक है. परंतु इतिहासकी बातें कहां मिलती है ! जैनमें (२४) तीर्थंकर मानते है बौधमें (७) मानते है. चोइसमे तीर्थंकर महावीर और बौधमतके आचार्य गौतमबुध एक समयमे हुवे परंतु इससें यह नही कह सकते है कि-जैनबौध एक है, रिवाज भी भिन्न भिन्न है. एक दो बातें मिल्लनेपर एक नही हो शकते.

महावीरके पिताका नाम सिद्धार्थ और गौतमबुद्धके पिताका नाम शुद्धोदन था. महावीरकी माताका नाम त्रिशला-गौतमबुधकी माताका नाम गौतमी था. महावीरकी स्त्रीका नाम

यशोदा-गौतमबुधकी स्त्रीका नाम यशोधरा था. महावीरके भ्रातका नाम नंदीवर्द्धन-गौतमबुधके भ्राताका नाम नंद था. महावीरका जन्म *क्षत्रियकुंड ग्राममें हुवा गौतमबुद्धका जन्म नेपालकी तराइमें सुंसरमारपर्वतके पास कपिलवस्तु ग्राममें हुवा. महावीरकी माता महावीर ( २८ ) वर्षके हुवे तबतक जीयी-गौतम बुधकी माता गौतमबुधके जन्मते ही गुजर गयी. महावीरको कोइ पुत्र नही था प्रियदर्शना नाम एक पुत्री थी. और गौतमबुधको राहुल नाम एक पुत्र था.

१-महावीरने राज्याधिकार नही लिया. अठाइस वर्ष बतीत होनेपर माता पिता स्वर्गवास हुवे तब नंदीवर्द्धनसें पूछा कि मैं मुनि होना चाहता हु. नंदीवर्द्धनने कहा माता पिताका शोकरुपी दाह मुजे हो रहा है उसपर लोंन मत लगा. उनके आग्रहसें (२) वर्ष संसारमें रहना स्वीकार किया. परंतु संसारिक कार्यमें आसक्त न हुवे. ब्रह्मचर्य पाला. और पुरे (३०) वर्षकी उमरमें संसार छोडकर मार्गशीर्ष सुदी दशमीके रोज अपने लंबेके शोंको काट कर मुनि हुवे. नंदीवर्द्धन और इंद्रोंने दीक्षा महोत्सव किया. मतिज्ञान श्रुतज्ञान-और अवधिज्ञान पहेले मौजुद थे दीक्षा लिये बाद महावीरको * मनःपर्यायज्ञान पैदा हुवा.

२-गौतमबुधने (३०) वर्षकी उमरमें दुनिया छोडकर मुनिपना स्वीकार किया. ऐसा बयान है कि-एक दिन गौतमबुध अपनी स्त्रीके महेलमें सोने गये. वह सोती थी, मनमें वैराग्य आया

* आजकल लखीसराय स्टेशनसें (१६) मील दूर बसता है.

* दूसरे मनुष्यके मनकी बात इस ज्ञानसें जाहेर हो.

कि-दुनिया झूठी है दरवजे ही सें पिछें लोटे. बच्चेकों इस अं-देसेसें प्यार भी नही किया कि-ऐसा न हो उसकी मा जाग उठे. घोडेस्वार होकर अंधेरेमें चले. रात भरकी सफरके बाद सवेरकों अपने इमानदार रथवानके हाथ घोडा और गेहना अपने पिताको भेज दिया और लंबे केशोंको काट फकीराना वेष पहेनकर जंगलको राह लीयी.

महावीर और गौतमबुध दोनों राजपुत्र थे. दोनोंने जवानीमें दुनियाका सुख चैन छोडा. प्यारे अपत्य और स्त्रीसें मोह न किया. राजकुमार होकर जंगल वासी बने हकीकतमें सहज बात नही. इस मजमुनकों जैनी और बौध अपने अपने पवित्र पुस्तकमें जब खयालात करते है सबकों प्यारा लगता है. पाषाण हृदय पुरुष भी रो देते है. एक जमाना वह था चंपेवर्ण शरीर-पर राजसी कपडे पहने रहते थे, घरसें बहार कदम भरनेकोंभी स्वारी हाजर थी, अब वो बात धार लीयी कि-घर घर डोलने वालोंको तरह भिक्षा मागना-देहकों विदेह समझना-और जंगल वासी बनना धर्म प्यारा न होतो कौन ऐसा कर शकता है, ?-हकीकतमें दुनिया मोहरुपी जंजीरसें जडी है, जहां स्नेह वहां दुख है, संयोगके शाथ वियोग लगा है, युवानी बुढापनसें घीरी है सुख दुःखका चक्र सारे संसारपर फिर रहा है. रैयत समझती है राजा-और राजा समझता है रैयत सुखी है, परंतु वास्तवमें कोइ सुखी नही. धन और औरत के लिये पुरुष और पुरुषके लिये औरत बेहोश फिर रहे है. किसीने तृप्ति नही पायी. तृप्ति पानेका यही रस्ता है जो महावीर और गौतमबुधने लिया. धर्म

प्यारा लगे विदून संसारकों कोइ नही छोडता. अलबते ! ज्ञानकी न्यूनाधिकता होनेपर कोइ सच्चे राह चलता है कोइ उलटे चलता है, परंतु इतना कहना जरुर बन शकता है संसार छोडना और धर्मकी तर्फ मुंह करना अच्छा ही है.

३-क्षत्रियकुंड ग्रामसें विहार कर महावीर कुमारसंनिवेश गयें, और ध्यानारुढ हुवे. वहां पशुपाल (गोवालोए) ने अपने बैलोंको इनकेपास लायकर बांध दिये. इस विचारसें कि ये इनकी रक्षा करेगें, बैलोंके चले जानेपर पशुपालोंने गुस्से होकर महावीरकों मार मारना चाहा. इंद्रने अवधिज्ञानसें यह बात जानी आनकर पशुपालोंकों शिक्षा दीयी. और महावीरसें विज्ञप्ति कियी कि-(१२॥) वर्षतक आपकों बडे कष्ट उपस्थित होंगे आप हुकम देवेतो मैं आपकी सेवामें हाजर रहु. महावीरने कहा कर्मोका क्षय अपनी शक्तिद्वारा करे मुक्ति जब होती है. इंद्रने मरणांत उपसर्ग निवारणके लिये एक देवता महावीरकी सेवा में रखा जिसका नाम सिद्धार्थ था. पहला चौमासा महावीरने मौराक संनिवेशमें किया. यद्यपि केइ कारणोसें इस चौमासेमें अनियतपने फिरते रहे परंतु यही कहजाता है कि-मौराकसंन्निवेश और अस्थिक ग्रामके निश्रित यह चौमासा हुवा.

४-कपिलवस्तु ग्रामसें चलकर गौतमबुधने पहला चौमासा बनारसमें किया.

५-मौराक संन्निवेशसें अन्यत्र विहार करके महावीर श्वेतांबिका नगरी गये, रस्तेमें चंडकौशियानागकों प्रतिबोध दिया. श्वेतांबिकासें सुरभीपुर-सुरभीपुरसें आगे गंगा नदी उतर कर

राजग्रही गये. वहां नालंद मोहल्लेमें तंतुवायकी शालामें ठहरे. एक महिनेका तप किया. गोशाला मंखलीपुत्र यहां महावीरसें मिला. दूसरा चोमासा यहां हुवा.

६-बनारससें चलकर गौतमबुध राजग्रही आये. और आनंद-देवदत-उपाली-और अनुरुद्ध-ये ( ४ ) चेले यहां किये. जिसमें आनंद जातिका हजाम था. इनदिनोंमें कपिलवस्तुसें शुद्धोदनराजाका गौतमबुधकों बुलाना आया, गौतमबुध चेलोंकों लेकर कपिलवस्तु गये. पिताने भोजनकेलिये निमंत्रणा कियी. भिक्षाकेलिये गौतमबुधे अपने घर गये-सभी कुटंबसें मिले-भी यशोधराकोंभी मिलने गये. दूरसेंही पतिकों देखकर यशोधराने रोदिया. पैरमें गिरकर बहोत रोंने लगी तब गौतमबुधने उपदेश दियाकि धीरज रखो. दुनिया झूठी है और धर्मकरना अच्छाहै. गौतम बुध भिक्षा लेकर अपने मठकों आये. और जब कपिलवस्तुमें जाने लगे यशोधराने अपने बेटे राहुलकों राज्यभाग मांगनेके लिये भेजा. एक दो पभाव चले गये बाद एक आश्रममें राहुल गौत्तमबुधसें जाय मिला. गौतमबुधने चेलोंसें कहरखाथा कि-राहुलकों साधु बना लेना. उन्होंने उसीतरह किया. शुद्धोदन इसबातसें बहोत नाराज हुवे. और गौतमबुधसें मिलकर इकरार करवाया कि-माता पिताकी आज्ञा विदून किसीकों साधुकरना नही. अखीरमें गौतमबुधकी स्त्रीभी साध्वी हुयी. गौतमबुध राजग्रही आये. दूसरा चोमासा यहां किया.

७-राजग्रहीसें विहारकर महावीर ब्राह्मणगांव होते चंपानगरी गये. तिसरा चौमासा यहां किया. चंपासें कालाकसंनिवेश

होते पात्रालक संनिवेश गये. गोशाला मंखलीपुत्र जो महावीरके विना कहे साधुपनेका वेष पहनकर चेला होचूका था साथ ही फिरता रहा. पात्रालक सनिवेशसें कुमार सनिवेश गये, वहां तेइसमें तीर्थंकर पार्श्वनाथके शिष्यसंप्रदायमेंसे मुनिचंद्रजीके चेलोंसें गोशाला मिला. कहताहै तुम कौन हो ? उन्होंने कहा हम निर्ग्रंथ मुनिहे. गोशालाने कहा तुमकों निर्ग्रंथ किसने बनाये?-कहां मेरा धर्माचार्य और कहां तुम?-बिल्कुल झुठे हो. इत्यादि वादानुवाद करता रहा. कुमार संनिवेशसें महावीर चौराकसंनिवेश होते हुवे पृष्टचंपानगरी गये. चौथा चौमासा यहां किया.

८-गौतमबुधके तिसरे चौमासेका यथार्थ हाल बौधपीटकोंमें नही मिलता. चौथे चौमासेका इतना हाल मिलता हैकि-विशाला नगरीमें किया.

९-पृष्टचंपासें विहार कर महावीर कायंगल संनिवेश होते सावत्थीनगरी आये. कितनाक समय ठहरकर हरिद्र संनिवेश गये, वहां ध्यानारुढ हुवे. वहांसें नगलग्राम गये. वहांसें क्लिष्ट कर्मकी निर्जराके लिये लाढा विषयको और वहांसें पूर्णकल्स (अनार्यभूमि) नामा ग्रामकों गये. वहां अपशुकन हुआ मानकर दो चौर तलवार लेकर महावीरकों मारने आये. इंद्रने आनकर दोनोंको हठाये. वहांसें भद्रिकापुरी गये. पांचमा चौमासा यहां किया.

१०-विशालासें चलकर गौतमबुध कपिलवस्तु तर्फ आये. राजा शुद्धोदन मृत्यु हुवा तब गौतमबुध कपिल वस्तुमें थे. कितनीक स्रीयोंकों यहां साध्वी कियी. फिर वत्सदेशमें कौ-

शांबी आये. कौशांबीसें महावनमें कुंतागारविहार आनकर पांचमा चौमासा किया.

११-भद्दिकामें विहारकर महावीर तंबालग्राम गये. गौशाला मंखली पुत्र यहांसें न्यारा हुवा. तंबालसें विशाला गये. यहां ध्यान किया. फिर ग्रामाक संनिवेश गये. यहां विभेलकयक्षने महिमा कियी. फिर शालिशीर्षग्राम गये. यहां एक वाणव्यंतरी देवीने उपसर्ग किया. यह देवी जब महावीर त्रिपृष्ट वासुदेवके भवमें थे तब इन्होंकी स्त्री थी परंतु अपमानिता थी. उपसर्गको सहते हुवे महावीरकों यहां *लोक अवधिज्ञान पैदा हुवा. यहांसे फिर भद्दिकानगरी गये और छठा चौमासा यहां किया. अनेक अभिग्रह धारन किये, गोशाला मंखली पुत्र फिर आन मिला.

१२-कुंतागार विहारसें चलकर गौतमबुध महाकुलमें गये वहां छठा चौमासा किया. इस चौमासेमें गौतमबुधने सोचा किमैंने छ वर्ष तप किया. परंतु कुछ न हुवा. इस लिये तप करना छोड देना चाहिये. जो हैसो ज्ञानमें है. दूसरे मनुष्योंकों उपदेश देकर धर्ममें लाना यही ठीक बात है.

१३-भद्दिका नगरीसें विहार कर महावीर मगध देशमें आठमहिने निरुपसर्ग विचरते रहे. सातमा चौमासा आलंभिका नगरीमें किया. चार महिनेका तप किया.

१४-महाकुलसें चलकर गौतमबुध राजग्रही आये. राजा बिम्भिसार (श्रेणिक)की स्त्री क्षेमाकों बुध धर्मकी दीक्षा दीयी.

* चतुर्दश रज्वातमक लोकमें जितने रुपीपदार्थ है इस ज्ञानसें देख सके.

सावथ्थीमें आनकर बिम्भिसारकों कितनेक चमत्कार बताये, फिर गौतमबुध स्वर्गमें गये. वहांसें पिछें आनकर सातमा चौमासा जैतवनविहारमें किया.

१५–आलंभिकासें महावीर कुड्मसंनिवेश गये. वहा ध्यान करते रहे. फिर मदनग्राम-मदनग्रामसें उन्नागसंनिवेश-फिर वज्र भूमि-और वज्रभूमिसें राजग्रही आनकर आठमा चौमासा किया.

१६–जैतवनविहारसें चलकर गौतमबुध सुंसमार पर्वत [जो कपिलवस्तुके पास है] पर गये. यहां आठमा चौमासा किया.

१७– राजग्रहीमें महावीर वज्रभूमिमें गये. इस जगह अनेक उपसर्ग सहन किये. नवमा चौमासा इसी भूमिमें अनियतपने किया. सबबकि–चारमहिनेतक एक जगह ठहरनेको उचित स्थान नहि मिला. कभी किसी जगह और कभी किसी जगह फिरते रहे. चार महिनेका तप किया.

१८–सुंसमार पर्वतसें गौतमबुध कौशांबी आये. यहां मोद्गलायनके शाथ तकरार हुवा. आप ममे विरोध पैदा होनेसें गौतमबुध गुस्से होकर पारिलेयकवनमें चले गये. और यहां नवमा चौमासा किया. मौद्गलायन और शारीपुत्र ये दो गौतमबुधके लायकवर शिष्य थे. बौधपीटकोंमें इन्होंका नाम बहोतजगह देखनेमें आताहै.

१९–वज्रभूमिसें विहारकर महावीर और भी दो महिने उसीके आसपासकी जमीनमें विचरते रहे. बाद कूर्म्मग्राममें आये. कूर्म्मग्रामसें सातथ्थी आनकर दशमा चौमासा किया. गोशाला मंखलीपुत्रने महावीरसें अलग होकर तेजुलेश्या साधन किधी.

और पार्श्वनाथके शिष्यप्रशिष्योमेंसें एक्कों [जो संयमरहित था] मिलकर अष्टांग निमित्त सीखा. अपने आपकों सर्वज्ञ मानने लगा.

२०–दशमा चौमासाभी गौतमबुधने पारिलेयकवनमेंहीकिया

२१–सावथ्थीसें विहारकर महावीर म्लेच्छदृढभूमि कों गये. वहां पेढालग्राममें बहार पोलासचैत्यके एक भागमें ध्यानारुढ हुवे. इसवख्त तेलेका तप किया था. इधर पहले देवलोकमें इंद्रने अपनी सभामें सबदेवोंके रुबरु महावीरके चित्तकी द्दढता का वर्नन किया. और कहा कौनदेव वा दानव एसाहै जो महावीरकों ध्यानमें चला शके. सभामें बेठा हुवा संगमदेव कहने लगा अभी चलाकर आताहुं. मनुष्यलोकमें जहां महावीर थे आया. महावीरपर धुलकी वृष्टि कियी. मांस मच्छर घृतेल्लिका विछु सर्प उंदरे नोलके रुपसें महावीरकों काटा. हाथीका रुप करके मर्दन प्रहार किया, पिशाच होकर डराये, व्याघ्र होकर नखोंसें विदारण किया, सिद्धार्थ और त्रिशलारानिका रुप करके रुदन किया अनुकूल उपसर्ग दिया. महावायु कलिकावायु चलाकर कालचक्र छोडा. देवमायामें सूर्योदय करके महावीरसें कहा अब दिन चढगया चलते क्यों नही? महावीर अपने ज्ञानसें जानतेही थे कि–रात्री है और इसने देवमायासें दिन चढाकर दिखाया है. फिर दिव्यरिद्धि देखाकर कहा जो दिल चाहे सो मागलो. देवांगनाका रुप करके भोग करनेकी प्रार्थना कियी परंतु किसी प्रकार महावीर अपने ध्यानसें चले नही, एकरात्री में संगमदेवने (२०) उपसर्ग किये. वहांसें दिन रोशन हुवा जब महावीर आगे बढे तब वह देवभी पिछे पिछे चला. जहां जहां भिक्षाकों जावे भिक्षाकेयोगकों दोषित करडाले. याने किसी म-

कार तोम फोमकर भिक्षा न मिले वैसा उपाव करे. निदान ! छहमहिनेतक महावीरके पिछे फिरा. परंतु एक उपाव नही चला. हार खाकर जब जाने लगा कहता है हे ! देवार्य ! चले जाउ अब मैंन आपकों छोमदिये. महावीरने कहा मैं कोइके आधीन नही. जहां योग्य जानता हु जाता हु. संगम देवलोककों गया, महावीर अगाडीवढे. देवलोकमें इन्द्रनेसंगमकों आते देखकर मुंह फेर लिया. और देवोंकों हुकम दियाकि- इस दुष्टकों मेरे सामनेसेंनिकाल दो. इसने हमारे मान्य पर- मात्मकों बहोत खेदित किये. निदान ! संगमदेवको स्वर्गसें निकाल दिया, जोकि- मेरुपर्वतकी चूलिकापर आन रहा. महावीर आ- लंभिका नगरी गये. वहां हरिकांत और श्वेतंबिका गये तब हरिसह दो विद्युत कुमार देवोंके इंद्र साता पुछने आये. साव- थ्थीमें शक्र इंद्र साता पुछने आया. कौशांबीमें गये तब चंद्र सुर्य राजग्रहीमें इशान इंद्र और मिथिलामें धरणेंद्र साता पूछने आये, इसी तरह विहार करते विशालामें आये. ग्यारहमा चौ- मासा यहां किया.

११-पारिलेयक वनसें चलकर गौतमबुध राजग्रहीके पास भरद्वाज ग्राम गये. ग्यारहमा चौमासा किया.

१२-विशालासें चलकर महावीर सूंसमारपुर गये. सूंसमा- रपुरसें कौशांबी-जहां शतानिक राजा राज्य करता था. महावी रने यहां एक कठिन *अभिग्रह धारा· जो छह महिनके बाद पूरा हुवा. कौशांबीसें जंभिका ग्राम गये. जंभिकासें मेढिक ग्राम-मेढि·

---

* कल्पसूत्रमें इसका वर्नन है.

कग्रामसें षणमानी ग्राम गये. वहां ध्यानारुढ थे तब एक गोवालिया दो बैलोंकों इनके पास छोड गया. कह गयाकि मैं आता हु आप खयाल रखियेगा. निर्मोही महावीरने न हां कही न ना कही. इधर बैलोंने जंगलकी राह लीयी. गवालीयेने आनकर पूछा बैल कहां गये ?-महावीर कुछ न बोले. क्रोधमें आकर गवालियेने दो मेखां काठकी दोनों कानोंमें लगा दियी. त्रिपृष्ट वासुदेवके भवमें महावीरने इस गोवालियेको (जो शय्यापाल था) कानोंमें सीसा गिराकर प्राणांत किया था. वह कर्म यहां उदय आया. याने वह शय्यापाल गोवालिया हुवा और कानोंमें मेखां लगाकर बदला लिया. वहांसें महावीर मध्यपावामें गये. सिद्धार्थ वणिक्के घर जब भिक्षाकों गये तब खरक वैद्यने देखा कि-इनके शरीरमें कुछ व्यथा है. जब महावीर भिक्षा लेकर वनकों लोटे खरक वैद्य पीछें पीछें आया. और व्यथा निवारण कियी. बडे यत्नसें काष्टकी मेखां निकाली, संरोहिणी औषधि लगाकर निरोग किये. इस उत्तम कार्यसें वैद्यने देवगति होनेका पुन्य उपार्जन किया. गोवालिया मरकर नरकगतिको गया शांत दांत जितेंद्रिय-गगनवत् निरालंबी-वायुवत् अप्रतिबंध विहारी-समुद्रवत् गंभीर-मेरुवत् अकंप-भारंडपक्षीवत् अप्रमादी-कंचन पाषाणमें एक दृष्टि ज्ञानदर्शन चारित्र करके भावितात्मा-महावीर (१२) वर्ष ग्रामानु ग्राम विचरे. तेरहमें वर्षकी ग्रीष्मरुतुका दूसरा महिना वैशाख शुक्र (१०)मी के रोज-जृंभिकग्रामके बाहार-रिजुवालुका नदी कनारे-श्यामाक कुटुंबीके खेतमें शालवृक्षके नीचे उकडुआसन बेठे हुवे महावीरको शुक्लध्यान ध्याते केवलज्ञान

उत्पन्न हुवा. ज्ञानावरण दर्शनावरण मोहनी और अंतराय ये (४) कर्मसें रहित हुवे. चौरासी लाख जीवयोनिकी गति आगति स्थिति जीवन मरण अवतरण सन्नी जीवोकें मनोगतन्नाव और धर्मास्तिकाय आदि खट्द्रव्यके सन्नी न्नेदोकों जानने लगे. महावीरकों केवलज्ञान उत्पन्न हुवा जानकर [ ६४ ] इंद्र ज्ञानका महोत्छव करनेकों आये, समवसरण (व्याख्यान भूमि. )की-रचना कियी. उसमें बेठकर महावीरने धर्मोपदेश किया. (१२॥) वर्षके तपको महावीरने सफल माना. तपसें कर्मोका नाश होता है कर्मोके नाशसें ज्ञानप्राप्ति होती है.

रिजुवालुका नदीकनारेसें विहार करके महावीर पावा पुरीमें आये. देवोने मिलकर समवसरणकी रचना कियी. इसवख्त पावा पुरीमें सोमिलविप्रके घर यज्ञ महोत्छवकेलिये बहोत ब्राह्मण इकठे हुवे थे. इनमें इंद्रभूति (गौतम)–अग्निभूति– वायुभूति–ये(३) पंन्मित सगेभ्राता थे. एक एक्कों पांचसें पांचमें शिष्यका परिवार था. व्यक्त और सुधर्मा पंन्मितकोंन्नी पांचसें शिष्य थे. मंन्मित और मौर्यपुत्र दो पंन्मित सगेभ्राता थे. दोनोंके सातसें चेले थे. अकंपित अचलभ्राता मेतार्य और प्रन्नास इन चार पंन्मितोंकोंतीनसें तीनसें शिष्यका परिवार था. कुल (४४००) शिष्यके(११) पंन्मित अध्यक्ष थे. महावीरके समवसरण में इंद्र-वगेरा देव आकाशसें उतरने लगे इंद्रभूतिआदि [११] पंन्मित कहते रहे देखो ! यज्ञ के प्रन्नावसें प्रसन्न होकर देवता यज्ञमहोत्छवमें आते है. परंतु वे जब महावीरके पास गये औरलोकोमेंन्नी बात पसार हुइकि यहां चौदसमें तीर्थंकर आये है तब इंद्रभूति

[गौतम] कों ईर्षा पैदा हुयी. मनमें निर्णय करलिया कि-उस सर्वज्ञकों चर्चा करके हराना यज्ञकों छोडकर इंद्रभूति गौतम महावीरके सामने गया. इसकों शंसय थाकि-आत्मा मरकर परलोक जाता आता नही किंतु पृथ्वीजलआदि पंचभूतोंसें उत्पन्न होकर उसीमें समा जाताहै जैसें जलमें बुद्बुदा-महावीरने इसका उत्तर दिया कि-जीव नित्य है नित्यको उत्पत्ति नही होती. अगर यह पंचभूतोंसें उत्पन्न होता होतो एक सुखी एक दुखी न होना चाहिये. सुख दुखका होना शुभाशुभकर्मके आधीन है. जब शुभाशुभकर्मका सद्भाव हुवा तो परलोक जाना आना कैसे न हो ! इसलिये आत्मा मरकर परलोकमें जाता आता जरुरहै. जब संपूर्ण कर्म क्षय हो जायगे इसकी मुक्ति होगी. दूसरा प्रमाण यह है कि-शरीर भोग्य है भोग्यवस्तुका भोक्ता जरुर होना चाहिये. जैसें दूधमें घृत-तिलोंमें तैल-काष्टमें अग्नि और पुष्पमें सुगंध रही है तद्वत् शरीरमें आत्मा रहा है आत्मा ज्ञानमय है. जबतक कर्मोंसें मुक्त नही हुवा है शरीरके साथ क्षीरनीरकी तरह मिला है. सोभी देह व्यापी सर्वव्यापी नही. मुक्ति होनेपर शरीर छूट जाताहै. ज्ञानकरके सर्वव्यापी है. इस उत्तरसें इंद्रभूति गौतम निशंसय होकर पाचसें शिष्योंके साथ दीक्षा लेकर महावीरका शिष्य हुवा.

दूसरा अग्निभूति पंडित आया. इसकों कर्मके होनेमें शंसय था. महावीरने उत्तरदिया अगर कर्म नहोतो एकसुखी एक दुखी एक राजा एक रंक वगेरा वैचित्रता कैसे है ?-हकीकतमें इनका हेतु शुभाशुभकर्म है. इसबातसें अग्निभूति निःशंसय हो-

कर पांचसें चेलोंके शाथ दीक्षा लेकर शिष्य हुवा. तीसरा वायुभूति पंम्रित आया. इसकों-जो शरीर है वही आत्मा है वा शरीरसें कोइ न्यारा आत्मा है?-यह शंसय था. महावीरने इंद्रभूति गौतमकों जो उत्तर दिया था वही उत्तर देकर निशंसय किया. वह पांचसें चेलोंके शाथ दीक्षा लेकर शिष्य हुवा चोथा व्यक्त पंम्रित आया. इसकों पृथ्वी-अप्-तेज-वायु-और आकाश यह पंचभूत है या नही इसविषय शंसय था. महावीरने उत्तर दिया पृथ्वी आदि पंचभूत हैं वेदमें पृथ्वी आदि पंचभूतोंको स्वप्नकी तरह असत्य कहे यह अध्यात्मज्ञानकी अपेक्षा कहा है. इससें पंचभूतोंका निषेध हुवा नहि समझना अलबते! अखीरमें छोडनेयोग्य है इस उत्तरमें निशंसय होकर पांचसें चेलोंके शाथ महावीरका शिष्य हुवा. पांचमा सुधर्मा पंम्रित आया. इसकों यह शंसय था कि-जो इस जन्ममें पुरुष वह मरकर अगले जन्ममें भी पुरुष होगा. जो पशु है वह पशु और जो स्त्री है वह अगले जन्ममें स्त्री होगी. महावीरने उत्तर दिया यह बात ठीक नही कोइ पुरुष बहोत पापकर्म करे वह पुरुषमें बदलकर अगले जन्ममे पशु होजाय. पशु अगर पुन्यकर्म करे तो वह अगले जन्ममें मनुष्य होजाय. यह कोइ बात नही कि-जो यहां पुरुष है वह पुरुष और पशु है वह पशु ही हो. यह सब अपने अपने कर्मके अनुसारहै.इस उत्तरसें निःशंसय होकर पांचसे चेलोंके शाथ महावीरका शिष्य हुवा. छठा पंम्रितपुत्र पंम्रित आया. इसकों बंध मोक्षहै वा नही ?-यह शंसय था.महावीरने उत्तर दिया जहांतक जीव संसारमें एक गतिमें दूसरी गति भ्रमण करता है वहांतक

उसे कर्माका बंध जरुर है. जब संपुर्ण कर्मोंसें रहित होगा तब फिर उसे कर्मबंध न होगा इस उत्तरसें निःशंसय होकर सादे तीनसों चेलोंके परिवारमें महावीरका शिष्य हुवा. सातमा मौर्यपुत्रपंम्तित आया. इसकों देवताके होनेमें शंसय था कहता था यह सब इंद्रजालकी विद्या है, महावीरने उत्तर दिया अगर देवता न होतेतो-यज्ञायुधी यजमानः स्वर्गलोकमवाप्नुयात् वेदमें यह वचन न होता, मायोपमादेवाः—यह जो वचन है इसका तात्पर्य यह नहि कि-देवतें बिल्कुल है नही. किंतु शरीरमें देवतेभी अनित्य है. आयुष्य पूर्ण होनपर विनाशी है. शंसय दूर हुवा और सादेतीनसों चेलोंके शाथ शिष्य हुवा. आठमा अकंपित पंम्तित आया. इसको नरक है वा नही शंसय था. महावीरने उत्तर दिया अगर नरक नही है तो-"जो शुद्रका अन्न खावे वह नारकी हो"-यह वचन वेदमें कैसे कहा? इससें सिद्ध है कि-सबसें अधिक पापफल भोगनेकी जगह नरकगति है एक जीवकी अपेक्षा सादि सांत है अनेक जीवोंकी अपेक्षा अनादि अनंत है. शंसय दूर होनेसेंतीनसों चेलोंके शाथ महावीरका शिष्य हुवा. नवमा अचल भ्राता पंम्तित आया. इसकों पुन्य पाप है वा नही इसपर शंसय था. महावीरने उत्तर दिया पुन्य पाप शुभाशुभकर्मजन्य है. शुभाशुभकर्म विना जगत्की विचित्रता नही बनशकती. इश्वर इच्छाका सहारा लेवेतो कृतकृत्य इश्वरकों जगत रचनेमें क्या प्रयोजन?-जगत प्रवाहरुपसें अनादि है. इसका बनानेवाला कोइ नही जो जीव जैसे कर्म करते है उसकर्मके उदयसें आपहीवैसा फल भोगते है. इसी कारण जगतकी विचित्र-

ताहै. इस उत्तरसें शंसय न रहनेपर तोनसो चेलोंके परिवारसें शिष्य हुवा. दशमा मेतार्य पंम्डित आया. इसकों परभव है या नही शंसय था. महावीरने जैसे इंद्रभूति गौतमके उत्तरमें वर्नन किया था तद्वत् उत्तर देकर निशंसय किया, तीनसें चेलोंके शाथ दीक्षा लेकर शिष्य हुवा ग्यारहमा प्रभास पंम्डित आया. इसकों निर्वाण है या नही ? यह शंसय था कहता था मोक्ष साधनके अनुष्ठानका काल वेदमें क्यों नही ?–महावीरने उत्तर दिया आठ प्रकारके कर्मसें जब यह जीव रहित होताहै तब इसका निर्वाण ( मोक्ष ) होताहै वेदमें निर्वाण अर्थी पुरुष अग्निहोत्र आदि कार्य छोडकर निर्वाण साधनका अनुष्ठान करे यह जो लिखाहै निर्वाण साधनकाल हो तो बताया है. अगर निर्वाणका अभाव होता तो यह वचन कैसे होता ?-शंसय दूर होनेपर तीनसों चेलोंके परिवारसें दीक्षा लेकर शिष्य हुवा. पावापुरीमें एकही रोज ( ४४११ ) चेले हुवे. उक्त [११] पंम्डितकों गणधरपद दिया. इन्होंने द्वादशांगवानी रची. साधु साध्वी श्रावक श्राविका–चतुर्विध संघका स्थापना हुयी.

पावापुरीसें विहारकर महावीर ग्रामानुग्राम विचरते रहे आर धर्मोपदेश करते रहे महावीरका धर्मोपदेश यह था. हर एक मनुष्य [जो धर्म करताहै] मोक्ष पाशका है. जो जोव जैसाकर्म करता है वैसा फल भोगता है. न तो देवते और न मनुष्यके रोके रुक शक्ता है. आराम और रंज आदमीकों घेरे तब अपने कर्मोंके फल और नतीजेपर खयाल करना चाहिये, सुख के वख्त मान और दुखके वख्त गरीबी न लाना चाहिये. जब कोइ जीव मरता है

तो वह फिर अपने कर्मानुसार छोटा या बडा शरीर धारण करता है. चौराशी लक्ष जीवयोनिमें यह जीव अनादिकालसें फिर रहा है. कभी देव कभी मनुष्य कभी जानवर पंखी और कभी नरकगतिमें इसका जाना आना बन रहाहै. जीसने मनुष्यजन्म पाया और पूर्वसंचितकर्म दूरकरके अगाडी निस्पृह तप किया उसने मुक्ति पायी. जगतका कर्त्ता कोइ नही स्वत अनादिकालसें प्रवाह रूप चला आता है. जो जीव सुकृत्य करता है उसकी मुक्ति होती है, मुक्त हुये पिछे संसारमें आना नही रहना. जीव-अजीव पुन्य-पाप-आश्रव-संवर-बंध-निर्जरा-और मोक्ष-ये [९] तत्व है.धर्मास्तिकाय-अधर्मास्तिकाय-आकाशास्तिकाय-पुद्गल काल-और-जीव ये(६)द्रव्य है -अस्तित्व, वस्तुत्व,द्रव्यत्व, प्रमेयत्व, अगुरुलघुत्व, प्रदेशत्व, चेतनत्व, अचेतनत्व, मूर्त्तत्व, और अमूर्त्तत्व, ये [१०] द्रव्यके सामान्य गुणहै,-ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य,स्पर्श, रस, गंध,वर्ण,-गतिहेतुत्व, स्थितिहेतुत्व,अवगाहनाहेतुत्व,वर्त्तना हेतुत्व, चेतनत्व, अचेतनत्व, मूर्त्तत्व, और अमूर्त्तत्व, ये (१६)द्रव्यके विशेषगुण है.-अस्ति, नास्ति, नित्य, अनित्य, एक, अनेक, भेद, अभेद, भव्य, अभव्य, और परम, ये (११) द्रव्यके सामान्यस्वभाव है.-चेतन, अचेतन, मूर्त्त, अमूर्त्त, एक प्रदेश, अनेकप्रदेश. विभावस्वभाव, शुद्धस्वभाव, अशुद्धस्वभाव, और उपचरितस्वभाव, ये (१०) द्रव्यके विशेषस्वभाव है.

अनंतधर्मात्मकवस्तु प्रमाणका विषय है. प्रत्यक्ष और परोक्ष-ये (२)प्रमाण है. वस्तुके एक एक धर्मपर सप्तभंग रचना जानने योग्य है. स्याद्वाद न्यायसें जिसवस्तुकी परिक्षा कियी जाय और

सही सही उतरे वह सत्य है.—स्यादस्ति, स्यान्नास्ति, स्यादस्तिनास्ति, स्यादवक्तव्य, स्यादस्ति अवक्तव्य, स्यान्नास्तिअवक्तव्य, स्यादस्तिनास्तिअवक्तव्य. यह स्याद्वाद न्यायकी मुख्यबातें है. दुनियामें सभी वस्तु उत्पात व्यय और ध्रौव्यगुणमें युक्त है. द्रव्यकी अपेक्षा नित्य है, पर्यायकी अपेक्षा अनित्य है. स्वरुपकरके अस्ति है पररुप करके नास्ति है. पररुप करके अस्ति नहीं और स्वरुप करके नास्ति नही.

पृथ्वी थिर है फिरती नही. थाली के आकार गोलहै मोदकके आकार नही. जंबुद्वीपमें घेरे हुवे असंख्य समुद्र और असंख्यद्वीप है. मनुष्यलोक ठीक वीचमें है स्वर्गलोक उपर और नरकावास मनुष्यलोकके नीचे है. जगत अनेकांत है, नित्यानित्य एकानेक भेदाभेद वगेरा धर्मकरके युक्त है. अगर एकांत नित्य -एक-और भेद-ही होतो पुन्यपाप सुखदुख बंधमोक्ष वगेराका अभाव होना चाहिये. जीवसंख्या अनंत है, हर वस्तुके-नाम-मूर्ति-द्रव्य-और भाव-ये (४) निक्षेपे होतेहै, जिस वस्तके ये [४] नही वह अवस्तु है. ज्ञान दर्शन चारित्रद्वारा मोक्ष मार्गका साधन किया जाता है. वह मार्ग [२] प्रकारमें-एक मुनिमार्ग -दूसरा गृहस्थमार्ग—मुनिमार्गमें प्राणातिपात मृषावाद अदत्तादान मैथुन और परिग्रह (धन)का त्याग रखना चाहिये. गृहस्थमार्गमें स्थूल प्राणातिपात विरमणव्रत आदि (१२) व्रत पालन करने चाहिये. (२२) अभक्ष्य (३२ अनंतकाय वस्तु न खाना और (१२)भावना खयालमें लाना उचितकृत्य है. तीर्थ(२) प्रकारके

है एक स्थावर दूसरा जंगम. स्थावर तीर्थ वो है जहां तीर्थंकरोंके कल्याणक हुवे है. जगमतीर्थ खुद मुनिजन है. दान शील तप और जाव ये (४) धर्मके पर्याय है जाव इनमें प्रधान है क्यौं कि-जाव बिदून दान शील तप कार्यकारी नही. आर्त्त रौद्रध्यान आत्माकों पापमे लोटनेवाले है. धर्म शुक्लध्यान आत्माकों मुक्तिदेनेवाले है. काल-स्वभाव-नियति-कर्म-और उद्यम-ये ५ ) समवाय मुक्ति होनेमें संबंध रखते है. अर्थात् जब जव्य जीवका भव्यत्वस्थितिपरिपाक होगा और ज्ञानिदृष्ट जावके अनुसार जब उद्यमद्वारा ज्ञानावरण आदि आठ कर्म क्षय किये जायगें तब जीवकी मुक्ति होगी. जिसको मुक्तिकी परवाह है वह प्रथम ज्ञानद्वारा मनकों खोटे कर्मोंमें रोके. इति धर्मोपदेशः–

बहुधा महावीरका विहार चंपा राजग्रही पृष्टचंपा विशाली मिथिला अयोध्या कौशांबी जद्दिका आलंजिका कुणाला आदिनगरी उत्तर पूर्वप्रदेश तर्फ हुवा कजी हिमालयसें उत्तरको-कजी नेपालकी तराइमें-कजी जमना गंगाके चौफेरकों-और कजी मध्यदेश और दखनकोंभी फिरे है.-(१२) वर्ष तप के और (३०) वर्ष ज्ञानक् कुल (४२) मुनिअवस्थामें रहे. बयाली चौमासेंकी गिनती. (१) चौमासा मोराकसनीवेश और अस्थिकग्रामकी निश्राय किया, चंपा और पृष्टचंपाकी निश्राय (३) चौमासें किये. विशाला और वाणिजयग्रामकी निश्राय (१२)-राजगृही औरनालिंद शाखापुरके निश्राय (१४) मिथिलानगरीमें (६)-भद्दिकामें (२)-आलंभिकामें (१)-सावथ्थीमें (१)-वज्रभूमि अनार्यदेशमें

* राजग्रहीके उत्तरमें नालिंद एक शाखानगर छोटा पुरा समझिये.

(१) और डेकम्का पावापुरीमें [१] चौमासा -

१४-भारद्वाजग्रामसें चलकर गौतमबुध कोशलदेशमे बेरंज ग्राम गये. वहां बारहमा चौमासा किया. बेरंजसें चलकर 'दखन देशमें मंतलनक लंबो सफर कियी. मंतलसें लोटकर कोशलदेश में बनारस आये. बनारससें विशाला होते सावथ्थी गये. यहां राहुल पुत्रकों महाकुलनामासूत्र रचकर सुनाया. जबकी-राहुल (१७) वर्षका होचूका था, सावथ्थीसें चालियाग्राम गये. तेरहमा चौमासा यहां किया. चौमासेके बाद फिर सावथ्थी गये. सावथ्थीके जेतून विहारमें चौदहमा चौमासा किया. पनराहमा चौमासा सावथ्थीके पास न्यग्रोधगृहमें किया. शुद्धोदनकी गद्दीपर भद्दक और भद्दककी गद्दीपर जो महानामका राजा हुवाथा उसकों यहां उपदेश किया. न्यग्रोधगृहसें चलकर सोलहमा चौमासा अलवीग्राममें किया यहां एक राक्षसकों प्रतिबोध दिया. सतराहमा चौमासा राजग्रहीमें किया यहां एक श्रीमतीवेश्याकों प्रतिबोध दिया. राजग्रहीसें सावथ्थी-सावथ्थीसें अलवीग्राम-अलवीसें चालियाग्राम आनकर अठारमा चौमासा किया. चालियासें राजग्रही गये. उन्नीसमा चौमासा वेलुवनविहारमें किया. वेलूवनविहारसें मगध देशकी मुसाफरी कियी. रस्तेमें एक हिरन (जो फसा हुवाथा) छोडाया, उर एक वृक्षके नीचे ध्यानकेलिये बैठे. यहां एक शख्शकों दीक्षा दियी. विसमा चौमासा सावथ्थीमें किया. सावथ्थीसें चालियाग्राम गये, वहां वनमें एक चोरकों प्रतिबोध दिया जिसका नाम पेंगुलीमाल था. इसकेबाद चौमासेकी ठीक ठीक हकीकत नही मिलती.

इनदिनोमें देवदत्तके साथ गौतमबुधका तकरार हुवा जोकि -चाचेका बेटा था. रूसकर देवदत्त राजग्रही गया, श्रेणिकके बेटे अजातशत्रु (कौणिक) के दिये हुवे मकानमें ठहरा. थोडे रौजके बाद गौतमबुधभी राजग्रही गये. देवदत्तने क्रियाउध्धार करनेकी आज्ञा मागी परंतु गौतमबुधने आज्ञा न दियी जिससे देवदत्तने नयामत निकाला. बौधपीटकोंमें लिखा है देवदत्तने अजातशत्रुकों कहकर श्रेणिककों मरवा डाला. क्योंकी इसमें देव दत्तकों लाभ होनेका संभव बताते है. इसवखत गौतमबुधकों दीक्षा लिये (३७) वर्ष होचूके थे. देवदत्त नयामत निकालनेकी कोशीशमें था तब निम्नलिखित (४) कायदे गौतमबुधमें स्वीकार कराना चाहता था.

(१) साधुवोंकों शहर छोडकर वनमें रहना.

(२)-गृहस्थके उतरे हुवे वस्त्र लेना.

(३) भेजा हुवा आहार नही लेना. आमंत्रण करे उसके घरभी नही जाना किंतु गोचरीकरके आहार लाना.

(४)-मांस भक्षण बंध करना.

गौतमबुधने उत्तर दिया कि-इस बातसें मैं नाखुशभी नही और खुशभी नही. एक सरखे कायदे बाल वृध्ध और ग्लानपर मैं जारी नही कर शकता हु. साधुवोंकें रहनेकों शहर और वन दोंनों ठीक है. कपडोंके विषयमें जैसा मिले वैसें करना. आहारके लिये जहां जैसा योग हो वेसा लेना. मांसकेबारेमें जिसदेश में जैसा मिले वैसा खाना परंतु लोलुपतासें मांस नही खाना. मांसके त्यागनेंसें वा अंगीकार करनेसें मुक्ति होती बंद नही हो

शक्ती. अगर एक सरखे कायदे सत्रीपर चलाये जाय तो मुक्तिका रस्ताबंद किया ठहरे. मेरा अभिप्राय यह हैकि-सत्रीकों मुक्ति प्राप्त हो. देवदत्तने नयामत निकाला अजातशत्रुने उसको सहारा दिया परंतु देवदत्त बहोत काल जिया नहीं जिससें उसका मत अधिक न चला. अजातशत्रुने सावथ्थीपर अपना कबजा किया और कपिलवस्तुका नाश किया यह सब वर्नन बौध मतके महा परिनिव्वाए सूत्रमें है.

एकीसमें चौमासेसें लगाकर तेयालीसमें चौमासेतक गौतम-बुधकी दिनचर्य्या यथार्थ नही मिलती. चौआलीसमा चौमासा सावथ्थीके पास जेतवनविहारमें किया. जेतवनविहारसें वलचर टेकरी-वलचरटेकरीसें पाटलीपुत्र-पाटलीपुत्रसें अंबपाली-और अंबपालीसें वेलूग्राम आनकर पैतालिसमा चौमासा किया. यहां गौतमबुध बिमार हुवे.

सारी जींदगी गौतमबुध ग्रामानुग्राम विहार करते रहे. विहार -अवध-ममालिक-मगरबी-और शीमालीके जिलोंमें विशेष उ-पदेश दिया. (३०) वर्ष दुनियादारीमें रहे. (५)-(६) वर्ष तप किया. (४४) वर्षसेंकुच्छ अधिक डुनियाकों अपने महजबकी शिक्षा दियी, [गौतमबुधकी धर्मशिक्षा निम्न लिखित थी, ]

जो शख्श धर्म और शिक्षापर पाबंद है हिम्मत नही हारता वही जींदगीके समुद्रको पारकरके दुखसें छूटकारा पावेगा. यह डुनिया जंजीरोंसें मजबूत जकडी हे. सब चीजें क्षणविनाशी है मेरी शिक्षा क्षणविनाशी नही. मेरी शिक्षापर ध्यान दो जो श-ख्श जैसा बोताहे वैसाफल पाता है. शरीरको तकलीफ दिये

बिदून मुक्ति नही. जो मनुष सुकृत्योसें अपने आत्माको वश करेगा उसकी मुक्ति है. जिसका संयोग है उसका वियोग है. बुद आत्माभी क्षणविनाशी है. एकीला ज्ञान ही क्षणसंततीके साथ वासनारूप सहचारीहै स्कंध [तत्व] पाचहै· विज्ञान-वेदना-संज्ञा-संस्कार-और रूप,-जो बुधधर्मके आचार क्रियामें लीनरहेगा उसका ज्ञान निर्मल होगा. इसीका नाम मुक्ति है श्रमण माहण जो जो उपदेश देते है इस पांचस्कंधसें अलग नही. भावना पांचहै. १., मैत्री-२, मुदित-३, करुणा-४, अशुभ,-और ५, उपेक्षा, आयतन [१२] है, १, स्पर्शन-२, रसन-३, घ्राण-४, चक्षु-५.श्रोत्र-६, स्पर्श-७, रस-८, गंध-९, रूप-१०, शब्द ११, मनः-और १२, धर्मायतन.-इनकेशिवाय जाति जरा मरण भव उपादान तृष्ना षड्आयतन नाम रूप विज्ञान संस्कार और अविद्या यहभी आयतन है वह सर्ववस्तु क्षणिक है. प्रत्यक्ष और अनुमान यह [२] प्रमाण है.-धर्म-बुध-और संघ-ये [३] रत्न है. प्रथम समय हेतु [कारण] और दूसरे समय उसका फल होता है· इत्यादि धर्मशिक्षा देतेथे. अपने शिष्योंको ताकीद कीथी कि-सबकों उपदेश देकर अपने महजबमें लाओ. इति धर्मशिक्षाः-

२५-महावीरके उपदेशकों निम्न लिखित राजोने सुना और माना. मगधदेशका मालक श्रेणिक ( बिम्भसार )-अजातशत्रु [कौणिक]-विशालीका मालक चेटक-काशीकोशलदेशके. मल्लिजातिके (९] और लछीयजातिके [९] कुल अठारह राजे-आमल्कल्पाका राजा श्वेत-वीतभयपत्तनका राजा उदयन-कौशांबीका

वत्स उदयन-क्षत्रियकुंडका राजा नंदीवर्द्धन-उज्जयिनीका चंद्रप्रद्योत-पृष्टचंपाके राजे शाल और महाशाल-पोतनपुरका प्रसेनचंद्र-हस्तिशीर्षका अदीनशत्रु-विजयपुरका वासवदत्त-महापुरका बल और साकेतपुरका मित्रनंदी वगेरा. श्रेणिकके बेटे अभयकुमार और मेघकुमारने महावीरके पास दीक्षा लियी. अभयकुमार नंदारानीका बेटा था मेघकुमार धारणीका और अजातशत्रु [कोणिक] चेलणा रानीका बेटा था. तीनों रानी बडी थी. और महावीरके उपदेशको स्वीकार रखती थी. अजातशत्रु श्रेणिकके पुर्वजन्मका वैरी था. अपने पिताको कैद रखा और पिछली अवस्थामें श्रेणिक कैदरीमें परलोक हुवे. वैरानुबंधकर्म जब खतम हुवा अजातशत्रुने बहोत पश्चात्ताप किया. कितनेकरोज पिताके नाम ही नाम लेते गुजारे. अखीरमें राजग्रही छोडकर चंपामें रहना शुरु किया, आणंद कामदेव वगेरा (१०) श्रावक महावीरके अवल नंबरके श्रमणोपासक थे. उपासक दशांगसूत्रमें इनका बयान है.

२६-गौतमबुधके उपदेशसें श्रेणिक [बिम्बसार]-अजातशत्रु-शुद्धोदन-भद्रक-और मल्ल वगेरा राजे बुधमतके पाबंद हुवे. श्रेणिक और अजातशत्रुको बौध और जैन दोनोंमें पाबंद लिखा देखकर अनुमान होताहै कि ये दोनों पहले स्यात् बौध होंगे. पिछेसें जैन हुवे. क्योंकि-श्रेणिकचरितमे लिखाहैकि-महावीरकी धर्मदेशना सुनकर श्रेणिक जैनमतानुयायी हुवा. यतः

[ अनुष्टुप् वृत्तम्. ]

श्रुत्वा तां धर्मदेशनां प्रभुः-सम्यक्तं श्रेणिकोश्रयत्
श्रावकधर्मं त्वभय कुमाराद्याः प्रपेदिरे [३७५].

जैनागममे यहजो लेख है कि—चिल्लणारानी और श्रेणिकका धर्मविषयक वादानुवाद होता था, सबबकि चिल्लणा प्रथम होसें जैनधर्मावलंबिनी थी.

२७-महावीरके शिष्योमें इंद्रभूति ( गौतम ) आदि. (११) जो गणधर कहाते थे बडे माने जाते थे.

२८-गौतमबुधके शिष्योमें मौद्‌गलायन शौरीपुत्र और आणंद बडे थे.

२९-महावीरने जेकरूका चोमासा पावापुरीमें किया. आपने ज्ञानसें जाना कि. मेरा आयुष्य कार्त्तिकवदी ०)) के रोज पिछलीरात जब चंद्रमा स्वातिनक्षत्रमें आयगा पूर्ण होगा. जब वह समय आया तब पावापुरीमें काशीकोशल देशके मल्लीय और लच्छीयजातके (१८) राजे-साधु साध्वी श्रावक श्राविका आदि चतुर्विधसंघ इकठा हुवा. महावीरने उन्होंकों धर्मोपदेश दिया. ज्ञानावरण आदि (८) कर्मोका स्वरूप आत्माका, स्वरूप संसारका और मुक्तिका स्वरूप दो दिनतक वर्नन किया.

पुरुष वा स्त्री कोइ हो जो श्रद्धापूर्वक ज्ञानद्वारा निस्पृह होकर तपकरेगा उसकी मुक्ति है. [३] वर्ष [८॥] महिने बाद पांचमा आरा लगेगा. उसवख्तसें दिनपर दिन उत्तम वस्तुकी न्युनता होती जायगी. वैसातप नही बन शकेगा जिससें मुक्ति हो. भारतवर्षके सिवाय महाविदेह आदि अन्य जो क्षेत्रहै वहांके मनुष्योंकी वैसातप करनेकी शक्ति बनी रहेगी जिससें उनकी मुक्ति होनी शरु रहेगी. चाहे राजा या रंक हो जो पापसें बचेगा अच्छीगति पायगा. इस संसारमें अनंते जीव है, जो जीव मनुष्यग-

तिमें आनकरके जी अपने आत्माको नही चीनता वह बहोत दिलगिरि उठायगा. मनुष्यजन्म पाना बहोत पुन्यके उदय बिउन नही बनता. जबतक रागद्वेष [जो कर्मोका वीज है] न छोमाजाय तबकक मुक्ति नही होती. महावीरने कोइ शिष्यपर मोहबत नही कियी. न किसीवातको ताकीद या जलामण कियी. न अपना मत चलानेकों किसीसे प्रेरणा कियी. मचहैनिरोगीकों राग कहां ! जब वे अपने शरीरपरजी राग नही करते थे तो अन्य चीजकी बात ही क्या ? निदान ! निस्पृहतासें उपदेश देते समाधिमें पद्मासन बेठे निर्वाण हुवे. जीवन मरणमें रहित हुवे. अरुपी आत्मा स्वर्गसें अगामी लोकांतमें जायकर स्वस्वरुपमें स्थित हुवा जैसे तुंबीपर बहोतसें मीटीकेलेंप लगाकर जलमें गरदो और लेंप दूर होनेपर वह जलपर आजाती हैं मुक्तात्माजी तद्वत् कर्म लेंपसेंरहित होनेपर लोकके उपर अजातेहे. महावीरके शरीरका अग्निसंस्कार किये बाद उनकी हाडे पूजनेकेलिये इंद्र स्वर्गमें लेगये. मनुष्य उनके शरीरकी जस्म लेगये. महावीरके निर्वाण होनेपर कितनेक मुनियोने सब व्यवहार छोडकर बिल्कुल ध्यान समाधि लगादियी. महावीर जब निर्वाण हुवे तब उनके शरीरकी इंद्रआदि देवोने और मनुष्योने आरात्रिका ( आरती ) कियी. दीपकका उद्योत किया इस सबबमें दीपमाला (दीवाली) पर्व हिंदुस्तानमें शुरुहुवा. पहले नही था. कार्त्तिकशुक्ल [१] के रोज इंद्रभूति (गौतम) गणधरकों केवल ज्ञान पैदा हुवा.

३०-बिमार हुवे पिछे गौतमबुधने वेलूग्राममें अपने शिष्योंकों इकठे किये और बोध दिया कि-सजीकों सुख हो इसप्रकार

तुम वर्त्तना. मेरा आयुष्य अब (२) महिना बाकी रहा है अतंः करणका स्वच्छ रखना और ज्ञानकी रक्षा करनी यही सार है. इसप्रकार जो वर्त्तेगा सुखी रहेगा. इत्यादि बोधकर पावापुरी गये. वहां एक *सोनीने उनकी परोणागत कियी और डुकरका मांस और चावलोंका भोजन जिमाया. (३) प्रहर रहकर पावा-पुरीसें बनारस होते कुसीनार जानेकों रवाना हुवे. कुसीनार ब-नारससें (१००) मील और कपिल वस्तुसें (८०) मील दूर था. कुसीनार पहोचनेपर उनकों विमारी वढ गयी. तृषाने अधिक जोर दिया तब आणंद शिष्यकेपास पानी मंगागकर पिया और कहा कि-चंदसोनीसें जब तेरा मिलना हो तब कहना कि-हे चंद ! मेरी सेवाका लाभ तुजे अगले जन्ममें मिलेगा. काल होते पहले गौतमबुधने आणंद शिष्यकों कितनाक बोध दिया. जब आणंद रुदन करने लगा गोतमबुधने उसे पास बुलाकर दिलासा दिया. और कहा कि-दुनिया झुठी है तुजे भी निर्वाण मिलेगा. जिसका संयोग है उसका वियोग है इस लिये हिम्मत रख इतना कह कर दूसरे शिष्योंतर्फ दृष्टि दियी. आणंदकी बाबतमें कितनाक कहना था सो कहा. इस वख्त कृष्णनगरका सुभद्रविद्वान् गौ-तमबुधसें प्रश्न पूछने आया. आणंदने उसकों भीतर आनेकी मना कियी. गौतरबुधने कहा आनेदो. सुभद्र भीतर आया और प्रश्नकिया कि-(६) ब्राह्मण जो कुछ कहते है सच है ? वा झू-ठ ? गौतमबुधने कहा ऐसी चर्चाका इस समय अवसर नही. मैं तुजकों अपनामत कहता हू सुन ले !-जिसमें पवित्रताके [८]

* जिसका नाम चंद था.

रस्ते नही है यह मत ठीक जानना. इस वचनकों सुनकर सुजद्द बोधकों प्राप्त हुवा. गौतमबुधने अपने शिष्योंकों उपदेश दिया कि-जो मैरे कायदे है खुद मैं ही हूं ऐसा जानना, जिस बातका शंसय हो फिर पूछ लो. पांच स्कंध मैंने तुमकों कहे है वही ठीक है. श्रमण माहण वगेरा जो कुछ तुमकों बोध करेगें इन्ही स्कंधोंके भीतर आजायगा. तुम अपने अछे रस्तेकों छोडना नही. ऐसे कहते कहते बेहोश हुवे और काल किया.

४१-महावीरके पहले और उनके बादमें निम्नलिखितदेश नगरमें जैनधर्म चलता था. १ मगधदेश राजग्रहनगर, २-अंगदेश चंपानगरी, ३-बंगदेश ताम्र लिप्तीनगरी, ४-कालिंगदेश कांचनपुरनगर, ५-कोशलदेश साकेतपुर. (अयोध्या)-६-कुरुदेश गजपुर (हस्तिनापुर)-७-कुशावर्त्तदेश शोरीपुर, ८-पांचालदेश कांपिल्यपुर, ९-जंगलदेश अहिछत्ता नगरी, १०-सौराष्ट्रदेश द्वारिका नगरी, ११-विदेहदेश मिथिला, १२-वत्सदेश कौशांबी, १३-शांडिल्यदेश नंदीपुर, १४-मलयदेश भद्दिलपुर, १५-मत्स्यदेश वैराटनगर, १६-वरुणदेश अछापुरी, १७-दशार्णदेश मृतिकावती नगरी, १८-चेदिदेश शौक्तिकावती नगरी, १९-सिंधुसौवीरदेश वीतभयपत्तन नगर, २०-सुरसेनदेश मथुरा नगरी, २१-कुणालदेश सावथ्थीनगरी, २२-लाटदेश कोटीवर्षनगर २३ अवंतिदेश उज्जयिनी नगरी,-२४महाराष्ट्र, २५-कोंकण,२६-मरुस्थल, और २७ -मेदपाट वगेरा देशोंमें-बाद महावीरकेपिछे नेपालमें जैनधर्म चलता था. जैनाचार्य भद्रबाहुस्वामी नेपालमें बहोतदफे फिरे जोकि-महावीरके पिछे (१४८) वर्षबादहुवेहै, महावीर चौदसमे ती-

र्थंकर थे इनके पहले रिषभदेव आदि तेइस तीर्थंकर होचुके है. रिषभदेवके वरूत बहलीदेशमें तख्तशीलानगरी जिसको वर्त्तमानमें काबलगजनी कहते है जैनधर्म चलता था, मगधाधिप श्रेणिकके मरनेबाद गद्दीनसीन कौणिक हुवा. कौणिकका पुत्र उदायी, इसकी राजधानी पटणा थी ये तीनों जैन थे. उदायीके पट्टपर नवनंद हुवे. इनकी राजधानीभी पटणा रहा. ये जैनी नही थे. नवमें नंदके पटपर चंद्रगुप्त-मंत्री चाणाक्य ये दोनों जैन थे. चंद्रगुप्तका बेटा बिंदुसार-इसकी राजधानी उज्जयिनी हुयी. बिंदुसार जैन था. इसका बेटा अशोकश्री हुवा इसने बौधमत स्वीकार किया. इसके पुत्र महेंद्र और पुत्री संघमीताने बौधमतका योग धारा. अशोकश्रीने बौधमतको फेलानेमें अधिक जोर दिया. दिल्ली और प्रयागके शिलास्थंभोमें जो पाली हर्फोके लेख देखते है इसीके लिखवाये हुवे है. अशोकश्रीका बेटा कुणाल और कुणालका बेटा संप्रति हुवा आर्यसुहस्ती जैनाचार्यके उपदेशसें इसने जैनमत स्वीकार किया द्राविड-अंध्र-कर्णाटक-गजनी-और खुरासाण वगेरा देशमें जहां जहां अपना राज्य था जैनमत बढाया. बहोत जैनमंदिर बनवाये जो कि-शत्रुंजय गिरनार आदि तिर्थोमें अब मौजूद है. दानशाला औषधालय वगेरा धर्मस्थान बनवाये. महावीरके पीछे तीसरे सेंकडेमें यह हुवा.

महावीरके निर्वाणपीछें (१२) वर्षबाद इंद्रभूति (गौतम) गणधर (२०) वर्ष बाद सुधर्मागणधर और (६४) वर्ष बाद जंबूस्वामी निर्वाण हुवे. जंबूस्वामीके पीछे केवलज्ञान होना व्यवछिन्न हुवा. प्रभवाचार्य-शय्यंभव यशोभद्र-संभूतिविजय-भद्रबाहु-और

स्थूलभद्र-ये (६) श्रुतकेवली याने चौदहपूर्वके ज्ञानी हुवे. वज्र, स्वामीतक दशपूर्वका ज्ञान रहा. आर्यरक्षितसूरि साढे नव पूर्व-पाठी थे. इन्होंने मनुष्योंकी मज्ञाहानी होती देखकर जैनसूत्रके (४) *अनुयोग अलग अलग गुंथे. महावीरके पीछें (९८०) वर्ष बाद देवर्द्धिगणिक्षमाश्रमण आचार्यने +वल्लभीनगरीमें जैनपुस्तक लिखे. इसके पहले मुनि कंठाग्र ज्ञान रखतेथे. देवर्द्धिगणिक्षमा-श्रमण एकपूर्वधारी थे. चौदहपूर्वज्ञानके आगे एकपूर्व इतना स-मझीये जैसे समुद्रके आगे बिंदु.

१२-गौतमबुध जहां जहां विचरते रहे उनके वख्तमे वहां पर बौधधर्म चलता था. महावनसूत्रमें लिखाहैकि-गौतमबुधके निर्वा-ण हुवे पीछें (२३०) वर्षबाद तीनपीठका लिखी गयी. संवत् (१६१) में काश्मिरका मेघवाहनराजा बौधमत पालता था. चीन-मेंभी इसी अरसेमें इसका फेलाव हुवा. संवत् (४५७) में चीनके राजेभी बौधमत मानने लगे. कोरियाटापुमें संवत् (४२९) में बौधमत मानना शुरु हुवा. संवत् (४८७ में बौधाचार्य बुधघोषने धम्मपादसूत्रकी टीका शीलोन (लंका) में बनायी. संवत् (५०७) में बर्म्मादेशमें-संवत् (६०९) में जापानमें और संवत् (६९५) में स्यामदेशमें बौधमत चलना शुरु हुवा. जापानमें पहले यह मत चलता था. कि-स्वभावकी शक्तिसें सब बनाव बनता है संवत्

* ग्यारह अंग चरण करणानुयोग-उत्तराध्ययन आदि धर्मकथानुयोग-सू-र्यप्रज्ञप्ति चंद्रप्रज्ञप्तिआदि गणितानुयोग- और संपूर्ण दृष्टिवाद द्रव्यानुयोग है. महा-कल्प-निशीथ महानिशीथआदि (६) छेदसूत्र चरण करण के अर्थ ही सें संबंध रखते हैं इसलिये चरणकरणानुयोग हैं.

+ जिल्ला काठियावाड सोरठमें है.

(१२५७) में काबल और काश्मिरकेपास लद्दाकमेंसें मुसल्मानोंने बौधमत निकाल दिया जोकि-थोडे बहुत पहले शुरु हुवा था. जापानमें संवत् (१३१७) में एक सीनराम नामके बोधमुनिने नयापंथ निकाला और यह कायदा जारी कियाकि-मुनियोंकों भी कन्याविवाहनी चाहिये. आजतक जापानमें वही रीति चलती है. जावा टापुमें बौधमत कबसें चला इसका पता नही मिलता परंतु यह निश्चय होचुका है कि संवत् (१३५७) में यहांका राजा बौध था. संवत् (४५७) में चीना मुसाफर फाहियान हिंदुस्थानमें आया उसने अपनी किताबमें लिखा है जब मैं मगधदेशमें गया मुजे बौधमतके साधु मिले. ब्राह्मणोंके और हिंदुओंके देरासर (मंदिर) बहोत देखे. संवत् (४६७) में फाहियान शीलोन गया. शिलोनके वर्ननमें लिखता है यहांके लोग बतलाते है कि-गौतमबुध यहां आये थे. हवांत्तसांग चीना मुसाफर संवत् (५८५) में हिंदुस्थान आया. उसने लिखा है गंगा जमनाके चौफेर मुलकमें ब्राह्मण और बौध धर्म ज्यादा था. राजग्रहीके नालंद पाडेमे कितनेक विद्वानोंसे मेरी बातें हुयी. काश्मिरमें (५००) मठ और अंदाज (५०००) हजार बौधसाधु रहते देखें. कंदहारमें बौधमत अधिक था. काश्मिरकों जब मुसल्मानोने जीत लिया था हिंदुस्थानमें बौधमत बहोतकम होगयाथा.

३९—जैन आगम द्वादशांगवानीके कितनेक पुस्तकोके नाम.

१ आचारंग, २ सूत्रकृतांग, ३ स्थानांग, ४ समवायांग, ५ भगवती, ६ ज्ञाताधर्मकथा, ७ उपासकदशांग, ८ अंतकृत, ९ अनुत्तरोपपातिका, १० प्रश्नव्याकरण, ११ विपाक, और १२

दृष्टिवाद. इन बारह अंग सूत्रोंके उपांग नोचे मुजब. १ उपपातिक, २ राजप्रश्नोय, ३ जोवाभिगम, ४ प्रज्ञापना, ५ जंबूद्वीपप्रज्ञप्ति, ६ चंद्रप्रज्ञप्ति, ७ सूर्यप्रज्ञप्ति, ८ *निरयावली, ९ कल्पावतंसिका, १० पुष्पिका, ११ पुष्पचूलिका, और १२ वन्हिदशा. (१०) प्रकार्णकसूत्रके नाम, १ चतुःशरण, २ आयुःप्रत्याख्यान, ३ भक्त परिज्ञा, ४ महाप्रत्याख्यान, ५ तंदुलवैतालिक, ६ चंद्रवेध्यक, ७ गणितविद्या, ८ मरणसमाधि, ९ संस्तारकप्रकोर्णक, कितनेक देवेंद्रस्तवभी गिनते है, १० गच्छाचार, (६) छेदसूत्रके नाम, १ निशीथ, २ वृहत्कल्प, ३ व्यवहार, ४ पंचकल्प, ५ दशाश्रुतस्कंध, और ६ महानिशीथ.-(४) मूलसूत्रके नाम, १ आवश्यक, २ दशवैकालिक, ३ पिंडनिर्युक्ति, कितनेक औघनिर्युक्तिभी गिनते है. और ४-उत्तराध्ययन.

चूलकासूत्र [ २ ]-१—नंदीसूत्र, २-और अनुयोगद्वार. नंदीसूत्रमें [ ८४ ] आगम और ( १४००० ) हजार प्रकीर्णक सूत्रके नाम है जिनमेंसें कितनेक मौजूद है कितनेक व्यवछिन्न हो गये. महावीरसे लेकर आजतक जितने पूर्वाचार्य हुवे उन्होने जितने द्वादशांगवानीके आधारसें शास्त्र रचे उनमेसें कितने व्यवछिन्न होगये ? इसका निर्णय होना मुसीबत है. (१४०००) हजार हस्त लिखित जैन पुस्तक डाक्तर बुल्हर और पीटरसन वगेरा हिंदुस्थानसें मोल देकर ले गये जो अब जर्मनीदेशमें †मोजूद है. महावीरने केवलज्ञानके बलसे अर्थरूपवानी

* कल्पिका सूत्रभी गिनते है

† वसुदेवहिंड (प्रथमानुयोग )-अंगविद्या-द्वीपसागर प्रज्ञप्ति-सिद्धप्राभृत-ज्योतिष्करंडक-और अष्टांग निमित्तआदि.

कही और उनके ग्यारह गणधरोने जो सूत्ररुप गूंथन कियी उनमेसें सुधर्मागणधरकी गूंथी हुयी वानीका सब फेलाव है [ ९ ] गणधर महावीरके रोबरु निर्वाण हुवे, इंद्रभूति ( गौतम ) और सुधर्मा ये दो गणधर पिछें निर्वाण हुवे. निदान ! महावीरकी गद्दीनसीन सुधर्मा गणधर थे महावीर चौइसमें तीर्थंकर थे इनके पहले रिषभदेव, अजीतनाथ, संभवनाथ, अभिनंदन, सुमतिनाथ. पद्मप्रभ. सुपार्श्व, चंद्रप्रभ, सुविधि, शीतल, श्रेयांस वासुपूज्य, विमल, अनंत, धर्मनाथ, शांतिनाथ, कुंथुनाथ, अरनाथ, मल्लिनाथ, मुनिसुव्रत. नमिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ,-ये (२३) तीर्थंकर होचूके है. सब तीर्थंकर अपने केवलज्ञानसें दुनियाका और मुक्तिका जैसा स्वरुप जानते है कथन करते है. किसीके कथनमें फर्क नही आता सबब कि सब पूर्णज्ञानी होते है. निदान ! महावीरने नयामत नही चलाया किंतु तेइस तीर्थंकरोसें चलते आयेको सहारा दिया.

२४-बौध आगम पीठिकासूत्रके कितनेक पुस्तकोके नाम. १-विनयपीठिकासूत्र, २-महावग्गसूत्र, ३-कुलवग्गसूत्र, ४-परिवारपाठसूत्र. ५-दिगुनिकायसूत्र, ६-परिनिब्बाणसूत्र, ७-*मध्यमनिकायसूत्र, ८-सूत्रनिपात, ९-विमानवथ्थुसूत्र, १०-पेयवथ्थु, ११-थिरगाथा, १२-जातक, (इसमें ५५७ कथा है)-१३-निदीशपीठिका. [शौरीपुत्रकृत] १४-पाटीसंविदा, १५-अपादान, १६-बुध्दव्यास, १७-क्रियापीठिका, १८-धर्मसंग्रहिणी, १९-कथावथ्थु, २०-पठाणसूत्र, [इसमें जीवका स्वरुप वर्नन है. -२१

* इसमें (१५२) अधिकार है.

शृगालवाद, [इसमें गौतमबुधके साथ शृगाल पुरुषका सवाल जवाब है. ] वगेरा.

लंडनशहर निवासी डेविडरुवारीष्टर कहता है सच्ची बौधमत के पुस्तकोमें (१७५२८००) शब्द है.

३५-जैनमें सम्मतितर्क, प्रमाण मीमांसा, नयचक्र, प्रमाणोक्ति समुच्चय, प्रमेयप्रमार्त्तंड, तत्वार्थ, अनेकांतजयपताका, स्याद्वादरत्नाकरावतारिका, स्याद्वादमंजरी, स्याद्वादकलिका, और धर्मसंग्रहिणी. वगेरा तर्क ग्रंथ है. बौधमें तर्क भाषा, हेतुबिंदु, न्यायबिंदु, अर्चट, कर्मलशैत, न्यायप्रवेश, और ज्ञानसार, वगेरा तर्क ग्रंथ है. जैनमुनि विशेषकरके श्रमण वा निर्ग्रंथ लिखे जाते है बौधमुनि श्रमण वा बोधिसत्व लिखे जाते है, जैनमुनि श्वेतवस्त्र और बौधमुनि रक्तवस्त्र पहेनते है.

बौधमें (७) तीर्थंकर मानते है उनके नाम.

विपश्यी, शिखी, विश्वभू, ककुछंद, कांचन, काश्यप, और सातमा शाक्यसिंह. जैनमें इंद्रभूति, (गौतम) सुधर्मा, जंबू, भद्रबाहु स्थूलभद्र, वज्रर्षि, सिद्धसेनदिवाकर, देवर्द्धिगणिक्षमाश्रमण और हरिभद्रसूरि वगेरा मुनियोकों गुरु मानते है. बौधमें गौतमबुध, सर्वार्थसिद्ध, मौद्गलायन, शारीपुत्र देवदत्त और आणंद वगेराकों गुरु मानते है. जैनमें दिगंबर और ढुंढिया जैन कहलाते है परंतु जैनकेकायदेसें विपरीत चलते है. जैसें जैनमें मुनियोकों श्वेतवस्त्र पहेनना लिखा है दिगंबर कहते है नही! मुनियोंकों नग्नही रहना कहा है. स्त्रीकों अगर पंचमहाव्रतपाले तो उसीजन्ममें मोक्ष हो ऐसा जैनागममें कहा है दिगंबर कहते

है चाहे स्त्री कितना ही व्रत पाले तोभी उसजन्ममें उसकी मोक्ष नही हो. निदान ! जैनकी असली कोम जो श्वेतांबर प्रसिद्ध है द्वादशांगवानीके पुस्तक मानते है और उसमें लिखे बमुजब चलते है दिगंबर नही चलते.

जैनमें मूर्त्तिपूजन करना लिखा है दुंढियेलोग कहते है मूर्त्ति पूजन जैनमें कहां लिखा है ? मूर्त्तिको मानना और पथ्थरको मानना एकसरखा है एसा कहकर असलीकोंममेसें भेद करते है मुंहके उपर दिनरात वस्त्रकोपाटो बांध रखतें है.

बोधमें मुख्यकरके (४) भेद है वैभाषिक, सौत्रांतिक, योगाचार, और मध्यम.

(यतः)—(शार्दूल विक्रीडितम्.)

अर्थो ज्ञानसमन्वितो मतिमता वैभाषिकेणेष्यते,
प्रत्यक्षो नही बाह्यवस्तुविसरः सौत्रांतिकैराहतः;
योगाचारमतानुगै रभिमता साकारबुद्धिः परा,
मन्यंते बत मध्यमाः कृतधियः स्वस्थां परां संविदं. १

निदान ! जैन और बौध दोंनों निराले है. बौधके महावग्ग सूत्रमें लिखा है जब गौतमबुध विशाली गये थे तब वहां एक निगंथज्ञातपुत्रके उपासकको अपना मतमें किया, याने बौध मतमें लाये जोकि मल्लीय और लछीय जातिके अगारह राजाउंके वंशमें था. इससें कहशकते है कि गौतम बुधके समय विशालीके गिर्द जैनमत चलता था. बौध पीठिकामें लिखा है निगंथनाथपुत्र और अग्गीवेशायगोतका सुधर्मा अपने पक्के दुश्मन है. इससें कह सकते है कि बौधकों जैनका कुछ जय रहता था.

फिर लिखा है निगंथनाथपुत्रने पावापुरीमें काल किया. गोशाला [मंखलीपुत्र) अजयकुमार और अजातशत्रु वगेराके नामभी बौधपुस्तकोंमें बहोत जगह लिखा है. किसी जगह यह नही लिखा कि निगंथनाथपुत्र आदि नये हुवे. इससें पाया जाता है कि जैन नवीन नही. बौधोमें ललितविस्तराग्रंथ बहोत पुराना मानते है परंतु इससें भी जैन द्वादशांगवानी-के आचारांग सुत्रकृतांग आदि पुराने सिद्ध होते है क्यौं कि इनमें जो आर्याछंद लिखे है [२२००] वर्षकी रचनासें पुराने है. चंद्रप्रज्ञप्ति सुर्यप्रज्ञप्ति जैनागम ग्रीकलोगोके हिंदुस्थानमें आये पहलेके है सबबकी-ज्योतिष् संबंधी जो जो हकीकत इनमें है ग्रीकलोगोके ज्योतिष् शास्त्रमें नही.

कितनेका यह आशय है कि बौधोंकी पालीभाषा जैनोंकी प्राकृतभाषासें पुरानी है परंतु सोचनेकी जगह है कि-जैनआगम जैसे अब है महावीरके निर्वाणसें [९८०] वर्ष बाद लिखे गये उस असेंमें बोली जरुर बदली होगी.शिवाय इसके जैनोंके(१४) पूर्व विछेद हो गये. बाजे आदमी कहते है बौधमतकी जड कपिलके सांख्यपर है, परंतु यह गलत है, सांख्य और बौधके तत्वोंमें जमीन आस्मानका फर्क है. हंटर साहबके कहनेपर कायम रहे तो जैन बौधकी एक शाखा ठहरती है परंतु हकीकतमें हंटर साहबकी समझका फर्क है. कोलब्रूक अंग्रेज गौतमबुधको महावीरका चेला कहता है और वेवर जर्मन कहता है दोनों अलग थे याने महावीरका चेला गौतम अलग और बुधगौतम अलग. इसमें वेबरका कहना सच है. क्योंकि-गौतम तीन हुवे.

इंद्रभूति [गौतम] महावीरका चेला, बुधकीर्त्ति गौतमबुध बौधमतका गुरु, और प्रमाण प्रमेयादि [१६] पदार्थ प्रतिपादक गौतम नैयायिक. ये तीनों एक दूसरेसें कुच्छ संबंध नही रखते. बौधपीठिकाओंमें निर्ग्रंथोंकों बौधोके वादी लिखे है, इन बातोसें कह शकते है जैन बौध एक नही.

३६-जैनमत बहुधा हिंदुस्थानमें ही है, कुल (२०) लाख संख्यासें अधिक नही. जिसमें (२ लाख दिगंबर और (१)लाख के अंदाज ढुंढिये है. जैनमंदिर [३६०००] हजारसें कम न होगें. बौधमत हिंदुस्थानमें थोडा है एशियाखंडमें वगेरा अन्यसब जगह मिलाकर (५०) करोडके अंदाज मनुष्य है. बौधमंदिरोंकों बौधादक बोलते है कता वजामें गोल आकार होते है. बुधकी मूर्त्तिके शिरपर जटा वटीहुयी और बधीहुयी होतीहै, यज्ञोपवीतके आकार वस्त्र लिपटा हुवा-लंगोट बंधा हुवा-दाहना हाथ उपदेशरूप उंचा कियेहुवे-पद्मासन बेठी रहती है. और बुधमतके पदवीधर साधुओंकों लामा और साधारण साधुओंकों पुंगी भी बोलते है और रक्तांबर रखते है तिब्बतदेशमे लामाकी मूर्त्ति इसी पूर्वोक्त प्रकारकी पूजी जाती है. जैनमुनियोंके ठहरनेकी जगहकों उपाश्रय और बौधमुनियोंके ठहरनेकी जगहकों मठ वा आश्रम बोलते है. बौधमें देवमंदिर प्रायःथोडे बनाये जाते है विशेषकरके गुम्बज छत्रीयां और मठ बनानेका रिवाज ज्यादा है. इतिहासकारोंने गौतमबुधकी लाशके बारेमें लिखा है जब इस्वीसन [४७७] वर्ष पहले गौतमबुध देहांत हुवे उस समय बौधमती राजोंने चाहा कि-उनकी लाशकों अपने

अपने देशमें लेजावे. और इस बातकेलिये लम्मनेकों भी तयार हुवे तब गौतमबुधके चेलोने उस लाशकों जलाकर थोमी थोमी हुम्मी और राख सबकों बांटदियी. और लम्मनेसें रोका. निदान बौधराजाओंने उस हूम्मी राखकों अपने अपने इलाकेपर जमीनमें गामकर गुम्बज बना दिये. फिर उसके चेलोके मरनेपर उनकी हुमी राखके उपर भी इसीतरह गुम्बज बने और उनकी पूजा करने लगे. इसी सबब बौधमें देवमंदिर बनानेका रिवाज थोमा रहा. भिलसा मानिकयाला आदि केइ जगह उक्तप्रकारके गुम्बज मौजूद है. बम्हा-सिहल-तिब्बत-और चीनके मुल्कमें बौध लोग धातु पत्थर या मीट्टीके गुम्बज बनाकर पूजते है. बनारसमें बौधोंकी एक पूज्यजगह है जिसकों वहांके लोग सारनाथ की धमेख बोलते है इसमें उनके कोइ महापुरुषकी लाश बताते है. नेपालमें अबजो शिवधर्म चलता है शिव और पार्वतीका नही किंतु अवलोकितेश्वर और पैशावरके असंगनामके शख्शका चलाया हुवा बुधशिव नामका धर्म है. एशियाखंम्ममें बौधमत अशोकके वख्त जारी हुवा, अशोकका इरादा यह ज्यादा रहता था कि–किसीप्रकार बौधमत अधिक फैले.कनिष्कराजा अनुमान इस्वीसन (४०) में हुवा. अशोकके वख्तसें बौधमत राजधर्म होगया.

*३७–जैनमुनिके नियम,-कभी जीवकों न मारना. मारा जावे* तों प्रायछित लेना. झूठ नही बोलना. चोरी नही करना. यहां तक कि–मालककी रजा लिये बिदून कोइभी चीज अपने उपयोगमें नही लाना. मनः वचन और कायासें स्त्रीसेवन न करना. एक आदमी बिचमें पाये बिदून एकीली स्त्रीसें बात न करना.धन

दोलत न रखना. रात्रीकों कभी आहार या पानी खाना पीना नही. सामना कनारा न दिखाइ देवे एसे समुद्र या नदीके पार होनेको जहांजमें न चढना. सारी जींदगी भिक्षामांगकर आजीविका करना. पलंगपर न सौना. रूइदार वस्त्र न उढनें. कोइ वनास्पति जिसमें जमीकंद आदि अभक्ष बिल्कुल त्याग और जमीकंद शिवाय कच्ची वनास्पति न खाना. रंधी हुयी खाना. उष्ण जल पीना. दशप्रकार यतिधर्म और समाचारी पालन करना. असवारीपर न चढना सदा पैरोंसें चलकर देशाटन करना. बौधमुनिके नियम इससें फर्कवाले है. जैसें जैनमुनिकों घर घर गोचरीकरके भिक्षा लेना कहा बौधमुनिकों कोइ शख्स मठमें भोजन देजावे तो भी खा लेना. जैनमुनिकों मांस खाना मना है बौधमुनिकों मना नही. देवदत्त शिष्यने गौतमबुधसें इसरिवाजकों बंद करनेकी याचना कियी थी परंतु कबूल नही हुयी.

३८-जैनगृहस्थके नियम.-त्रसजीवकी हिंसा न करना. झूठी साक्षी झूठा लेख न करना. चोरी न करना. अपने धनका इच्छा निरोध याने प्रमाण करना कि मुजे इतने तक रखना. रखे हुवेमेंसें छठा भाग धर्मकृत्यमें व्यय करना. पर स्त्री न भोगना. दश दिशामें जाने आनेका प्रमाण करना. मदिरा मांस आदि [२२] अभक्ष्य और (३२) अनंतकाय वस्तु न खाना. रात्रीभोजन न करना. प्रतिदिन सामायिक करना. पर्वतिथिकों पौषधव्रत करना. त्रिकाल जिनपूजा और यथाशक्ति सुमुनिकों दान देना.

३९-बौध क्षणिकवादी है प्रथम लिख चूके, ज्ञाना द्वैत-

वादी और शुन्यवादी ये [ २ ] शाखा और भी इनमें है. वेदसें तो जैन बौध दोंनों बखिलाफ है. जैन लोग महावीरकों ज्ञातपुत्र इसलिये कहते है कि कल्पसूत्रमें उनके पिताकों ज्ञातक्षत्रीय कहकर लिखा है. बौधके सामन्नफलसुत्रमें निर्ग्रंथज्ञातपुत्रकों अग्निवैशायन लिखा है यह बौधोंकी भूल विदित होती है. उन्होंने स्यात् महावीरकों उनकेशिष्य सुधर्म्मासें मिलाकर एक कर दिया. क्यौंकि सुधर्म्मा अग्निवैशायन गोतके थे. गौतमबुधने अपने शिष्योकों कहा है कि-श्रमण माहण तुमकों जो कुछ बोधे करेगें मेरे कहे पांचस्कंधके भीतर आजायगा. निदान ! इनबातोंसें सिद्ध है कि जैन बौध भिन्न भिन्न है एक नही. न एक दूसरेकी शाखा.

४०-जैन और बौध दोनोंके शास्रोंसें सबूत है महावीर और गौतमबुध बिम्बसार और अजातशत्रुके वख्तमें थे. जैनशास्रोसें नियत है कि महावीरके निर्वाण के बाद (४७०) वर्ष बतीत हुवे तब विक्रम संवत् चला. [ ४७० ] कों [ १९४९ ] में मिला दो तो महावीरके निर्वाणकों आज (२४१९)वर्ष होते है.

जैन बौधके बारेमें यहां हमने जो कुछ लिखा दोनोंके शास्रोंसें और प्राचीन इतिहासकी किताबोंसें देखकर लिखा है. अगर इसमें कोइ गलत बात है पाठकवर्ग उसे गलत समझे. सुधारनेकों हमसें सूचना करे. नयी बात जान पडे जरुर लिखे. संसारमें एकसें एक ज्यादा बुद्धिमान् पडे है. मनुष्यकों यह खयाल न रहना चाहिये कि-हमने जो लिखा सो ही सत्य है. इस विषयको अगर अलग करना है तो भिन्नभिन्न पारिग्राफ गट

होे, महावीर और गौतमबुधकी दिनचर्य्या न्यारी बन शकेगी और शाथ शाथ दोनों मजबके कायदे भी अलग निकाला आवेगें.

---

संवत् (१९४९)-भाद्रपद वदी (१४) रविवारके रौज पालिताणेमें मुनिश्री दानविजयजीका पत्र आया, जिसमें स्थापन होनेवाली जैन पाठशालामें आनेकों आमंत्रण लिखाथा. जिसका उत्तर अनेक धर्मसंबंधी कार्योंका विघ्न देख जाना न बननेके कारण यही लिखना बना था कि-कइ विशेष कार्योंके उपस्थित होनेसे हम आ नही शकते.

आसोज वदी (१३) रविवारके रौज भावनगरमें अमरचंद घेलाभाइका पत्र आया. इसमें वालुकड मुकामपर प्रतिष्ठा किस दिन करना ? श्रीमुनिसुव्रतस्वामीकी प्रतिमा-बेठानेवालेका नाम रतनचंद वीरजी है. इत्यादि हकीकत थी. इसपत्रके आनेपर ज्योतिषद्वारा विचार किया तो इस वर्षमें लग्नशुद्धिका अभाव मिला. इसलिये यही लिखदिया गया कि-इसवर्षमें उत्तम लग्न शुद्धिका अभाव है.

संवत् (१९४९) आसोज सुदी (७) बुधवारकी टपालमें मुनि श्री वीरविजयजीका पत्र मुकाम अमृतसर पंजाबमें आया. उसमें लिखा था कि सिद्धमहाराजकों रुपारूपी माननेमें आता है. कहनेमें भी रूपारुपी आते है. सो किस अपेक्षा अरुपी और किस अपेक्षा रूपी समजना, ? इसका यह उत्तर दिया कि-पौद्गलीकरुपका अभाव होनेसें सिद्ध अरुपी और ज्ञानीयोंके ज्ञानमें वे असंख्यात प्रदेशात्मक आत्मद्रव्य जैसे है दिखलाइ देते है इस अपेक्षा रुपी समझना निदान ! अपौद्गलीक रुप सिद्धमें है.

इनदिनोंमें गुजरात और मारवाडसें [२]मुनियोंने पत्रद्वारा सूचन किया हम आपकेपास रहकर विद्याभ्यास करना चाहते है. इनपत्रोंका उत्तर हमने उनकी मरजीके माफिक इसलिये नही दिया कि-इस पंचमकालमें मनुष्योंके योग्यायोग्यका पत्ता नही लगता. समय बडाविचित्र है. मुनासिब नही है कि-इतनी दूरसें किसी साधुकों बोलाकर पास रखाजावे. अलबते ! जब हम विहार करते हुवे गुजरातकी तरफ विचरेंगें तब जो कुछ विद्याभ्यास कियी है उसकों नवीन साधुवोंके पढाने और श्रावक आदि शुभकर्मीयोंके उपदेशमें ही लगावेंगें यही मुनियोंका धर्म है. किसी मुनिको दूरदेशसें बोलाकर हम व्यर्थ दुखी करना नही चाहते, जैसे कि-पंजाबमें बहुधा साधु गुमपने दुखी दृष्ट पडते है.

चौमासा पुरा हुवा कार्त्तिक पौर्णमासी शुक्रके रोज तिसरे पहर लश्करसें विहार कर मोरार छावणी गये. व्याख्यानमे ढालसागर जिसमें हरिवंश पांडव कौरवोंका वर्नन है ) वाचना शुरु किया. मार्गशीष वदी (२) रविवारके रोज डिप्टी हरनारायणजी हमारेपास आये और ज्योतिषसंबंधी कितनेक सवाल पूछे. जिनका उत्तर यथाअवसर ग्रंथानुसार दिया गया. एकमास कल्प ठहरे शेठ-राजमलजीके छोटे भ्राता मगनमलजीने ढुंढिया पंथ छोडकर सम्यक्तपूर्वक संवेग आम्नायका वासक्षेप लिया. विश स्थानककी पूजनवगेरा उछव हुवा. मोरार छावणीसें फिर लश्कर आये.

संवत् (१९५७) चैत्रसुदी प्रतिपदाके रोज नवीनसंवत्के प्रवेसमें एक नवीन समाचार निम्नलिखित प्राप्त हुवा. भावार्थ-एक

दिगंबर महाशय ! निजपत्रद्वारा निर्पक्षजावमें लिखते है कि-दिल्लीके दोचार जैनीलोकोने अंबलीके महोलेमें एक नवीन दिगंबरमंदिर बनाया है, और उसको रथयात्राका महोत्सव चैत्रकृष्णा (४) चंद्रवारका नियतकरके देशांतरमें चीठी जेजी गयी. और दिल्लीकी सर्वबरादरी इसमें सामल थी. एकमास प्रथमसें जेमंगपुरे स्थानमें (जो दिल्लीमें दखन दिशामें दोकोशके फाशलेपर वसता है राज्यजयपुरके आधीन है ) ऊंभारोपणका मुहूर्त्त किया. सो ऊंभारोपणके समय पृथ्वीमेंसें दबीहुयी एक जैनप्रतिमा निकसी. जिसको देखकर प्रथमतो हमलोकोकों बमा हर्ष हुवा परंतु विशेष देखजाल करनेसें जबउक्त प्रतिमा श्वेतांबरआम्नायकी ज्ञात हुयी उससमय मूर्खानंदीयोने पक्षपातरूपी द्वेषकरके फेंक दियी, जिसका फल अच्छा नही हुवा, जावार्थ-जो मेला होनेवाला था उसमें एसे एसे विघ्न हुवे जिनका वर्नन करने शोक उत्पन्न होता है. यद्यपि कोइकोइ विद्वान्पुरुषोने मूर्खानंदीयोकों वारवार समझाया कि-यद्यपि आम्नायजेद पम गया परंतु प्रतिमातो अपनेही जिनेंद्रदेवकी है. उससें द्वेष करना आपको उचित नही. परंतु पथ्थरकों जोक नही लगती. किसीकों कुछ खयाल नही हुवा केवल प्रतिमाकों उठाकर लेगये. सोजी इस जयमेंकि-कोइ श्वेतांबरी न लेजाने पावे. प्रतिमा महामनोज्ञ और अखंम है.

दिल्लीके दिगंबरलोकोने जेमंगपुरेमें जो ( ५००० ) रुपैये लगाकर सजामंमप बनाया था उसके थंज लोहमयी अधिक-पायदार जावार्थ-रैलकी लीकके बनाये थे. और यात्राहोनेसें एकदिन पहले पूर्ण कियागया था. जिसकों देखकर अत्यंत आनंद

होताथा. परंतु इनकेद्वेषका परिचय किसीदैवयोगसें यह हुवा कि-चैत्रकृष्णतृतीया रविवारको अर्द्धरातको वृष्टि-ओला-भूकंप-वज्रपात इत्यादि उपद्रवोंने उमसभामंडपको समूल उगाकर दूर फेंक दिया. लोहेके थंभ इसप्रकार टूकडे होगये जिसप्रकार काचकी नली टपका लगनेसें करक जातीहै. और यह उपद्रव मेलेकेबजार और सभामंडपमें ही हुवा जहां भगवान्‌की प्रतिमा बिराजमान करनेकेलिये डेरा लगायाथा उसमें कोइ उपद्रव नही हुवा. यह देवकारण नहीतो और क्याहै ?

इसलिखनेसें सारांश यहहै कि आजकल संसारमें अविद्या-अंधकारके फैलानेसें द्वेषभावकी वृद्धि होगयी और हमारे दिगंबरभाइ जो प्रायः विद्याकरके अनभिज्ञ है उनके द्वेषका तो क्या कहना? जब वे पाषाणमूर्त्तिसें द्वेष रखते है तो-श्वेतांबरसंघसे द्वेषकरना कौन बडीबात है ? यहतो इनका स्वभाविक धर्मही होगया. अब इसविषयके अंतर्गत हमको यह दिखलानेकी आवश्यकता हुयी कि-जैनमें दिगम्बरमतकी उत्पत्ति कबसें हुयी?-कौन-आचार्यके कौनसेशिष्यसें इसका प्रचार क्योंकर हुवा?-यद्यपि इसविषयमें हमारेपास कुछ दिन हुवे मुलतानकेरहनेवाले श्रावकोंने [१५]प्रश्न भेजे थे जिनमेंकुछ दिगंबर और कुछ ढुंढियोकी तरफके प्रतीत होतेथे, परंतु इसअवसरपर उनकाभी उत्तर यथार्थ लिखनेमें आयगा. जोकि-इसनिबंधकी पूर्णता होनेपर लिखलाये जायगें.

( श्वेतांबर दिगांबरकी भिन्नता. )

महावीरके निर्वाण पिछे (६०७) वर्ष बतीत हुवे बाद शिव

भूतिमुनिसें दिगंबरमतकी उत्पत्ति हुयी. आर्यकृष्णाचार्यके ये शिष्य थे. संसार अवस्थामें रथवीरपुर नगरके रहनेवाले एक प्रसिद्ध गृहस्थ थे. नाम शिवभूतिसहस्रमल्ल था. इन्होंने उक्त आचार्यकेपास दीक्षा लियी और जिस हेतुसें इन्होंका पृथक् होना हुवा आवश्यकसुत्रकी श्रीहरिभद्रसूरिरचित बृहद्वृत्तिमें इसप्रकार लिखा है. ( तद्यथा. )

[गाथा.]

छवाससएहिं नवुत्तरेहिं [६०७]सिद्धिंगयस्स विरस्स १,
तो बोडियाणदिठी-रहवीरपुरं समुपन्ना,
रहवीरपुरं नयरं-दीवगमुज्जाण मज्जकन्होय,
सिवभूइस्सुवहिंमित्त-पुच्छा थेराण कहणाय, २

व्याख्या,-रहवीरपुरं नगरं, तत्थ दीवगमुज्जाणं, तत्थ अज्जकन्होय णाम आयरिया समोसढ्ढा, तत्थय एगोसाहस्समल्लो णाम, तस्स भज्जा, सातस्स मातंचम्मेति तुज्ज पत्ता दिवसे दिवसे अद्धरत्ते एइ, अहं जग्गामि छुहाइया, अन्नामि ताहे ताए भणति, मा दारं देज्जाहिं, अहं अज्ज जग्गामि, साए सुत्ता, इयरा जग्गइ अद्धरते आगतो, दारं मग्गति, माताए अंबाडितो, जत्थ एताए वेलाए उघाडिताणि दाराणि तत्थ वच्च. सो णिगउ. मग्गंतेण साहु पडिस्सउ उग्घाम्मितो दिट्ठो. वंदित्ता भणति, पव्वावेहमं, ते नेच्छंति, सयं लोउ कतो. ताहे सालिंगं दिन्नं. ते विहरिता. पुरिणोत्ति आगताणं रण्णा कंवलरयणं दिन्नं. आयरिएण किं एतण जतोणं किं गहितंति भणिऊण तस्स अणापुच्छाए फालियं णिसेधातो कतातो, कसाइउ. अण्णदा जिणकप्पिया वणिज्जंति, ए-

ंतरे सिवभूतिणा पुछितो. किमिदाणि पत्तियो उवही धरिज्ज-
ति जेणं जिणकप्पो न किरति. गुरुणा न्नणितं. न तीरइ सो ह
दाणिं वोछिन्नो. ततो नणाति. किं वोछिज्जति? अहं करेमि. सो
चेव परलोगछिएणा कायव्वो. किं उवहिपरिग्गहेण? परिग्गह
सब्नावे कसाय मुछान्नयादिया बहु दोसा. अपरिग्गहत्तं च सुए
न्नणितं. अचेलय जिणिंदा अतो अचेलता सुंदरत्ति. देव्हसब्ना
वेवि कसाया मुछाइया कस्सइ न्नवंति. तो देहोवि परिच्चईयव्वो-
त्ति. अपरिग्गहत्तं च सुए नणितं धम्मोवगरणेवि मुछा ण काय-
व्वत्ति. जिणावि णेगंते ण अचेला. ततो नणियं सव्वेवि एग
दूसेणंणिग्गता जिणवरा इत्यादि-एवं थेरेहिं कहणा. सेकतत्ति
गाथार्थः एवं पण्णवितो कम्मोदएणा छमिता गतो. तस्सुत्तरा
नगिणी उज्जाणेठितस्स वंदिता गता. तं दठूण तीयवि चीवराणि
छमिताणि. ताए न्निख्खं पविठा. गणिताये दिठा मो अम्ह लोगो
विरच्चिहित्ति ऊरे से पोत्ती बध्धा.नहा सा णेठति. तेण नणितं.अछउ
एसा तव देवताए दिन्ना. तेणय दो सीसा पव्वाविया. कोडिण्णो
कोट्टवीरोय.ततो सीसाण परंपरा फासो जातो एवं बोमिया उपन्ना.

अमुमेवार्थं न्नाष्यकारोऽप्याह. [मूलन्नाष्यकारः]-गाहा,-

ऊहाए पन्नत्तं बोमियसिवभूइ उत्तराहिं इमं

मिछदंसणमिणमो. रहवीरपुरे समुपन्नं. १,

ऊहया स्वतर्कबुध्द्या प्रज्ञप्तं प्रणीतं बोटिकशिवभूत्युत्तराभ्या-
मिदं मिथ्यादर्शनं. इणमोत्ति-एतच्च क्षेत्रतो रथवीरपुरे समुत्पन्न
इतिगाथार्थः-बोटिकशिवभूतिसकाशात् बोटिकलिंगस्य न्नवत्युत्पत्ति
र्वत्तमाननिर्देशप्रयोजनं पूर्ववत् पाठांतरंवा. [गाहा.]

बोडियसिवभूईयो बोडियलिंगस्स होइ उप्पत्ती.

कोडिन्नकुट्ठवीरा-परंपरा फास उपन्ना. (१)

ततःकोडिन्यश्च कोटिवीरश्चेति सर्वो द्वंद्वो विन्नाषया एकवच-वतीति कोडिन्यकोटीवीरं तस्मात्परंपरां स्पर्शं आचार्यशिष्य संबंधलक्षणामधिकृत्य उत्पन्ना संजाता बोटिकदृष्टिरध्याहरणी येतिगाथार्थः-

(अर्थः)-रथवीरपुरनगरके दीपकउद्यानमें आर्यकृष्णनामके आचार्य ग्रामानुग्राम विहार करतेहुवे पधारे. इसनगरमें शिवभूतिसहस्रमल्लनामसें एक प्रसिद्ध गृहस्थ रहताथा. एकरौज इसकी स्त्री अपनी साससें कहनेलगी आपके पुत्र रातकों इतनी अवेरकरके आतेहै जितनीदेरतकमें जाग्रत नही रहशकती. सासने कहा अच्छा बहु ! आज तुम मत जागना मै जागुंगी. शिवभूति रौज दैरसें आते ही थी उसीमुजब बहोदैरसें घरआये. आवाज दियी कि-किवाड खोलो. भीतरसें माताने जवाब दिया इतनीदेर जहां किवाड बंद न किये जातेहो वहां जा. इतनीबात सुनकर शिवभूति गोस्सा खाकर उलटे लोटे, नगरमें फिरते फिरते साधुजनोंका उपाश्रय खुल्ला देखा. भीतर जायकर वंदना कियी और कहाकि-मुजे साधु किजीये. गुरु दीक्षा देनेको इनकार हुवे तब दुसरे दिन शिवभूतिजीने आपसेआप लोच करके पुनःप्रारथना कियी. अधिक आग्रहदेखकर गुरुने शिवभूतिजीकों साधुपनेका वेष देयकर दीक्षा दियी और वहांसे विहार कर गये. देशांतरमे फिरते फिरकभी उन्होंका आना रथवीरपुरनगरमें हुवा. तब शिवभूतिमुनिकों राजाने एकरत्नकंबल दिया. रत्नकंबल लेकर शिवभूतिमुनि जब गुरुकेपास

पहोचे गुरुने कहा एसे रत्नकंबलसें अपनेको क्या प्रयोजन है ? बहु मोलका रत्नकंबल रखना व्याजब नही एसा कहकर विना पूछे उसरत्नकंबलके छोटे छोटे टूक करदिये और पाँउने प्रमार्जनेके काममें लगादिये. शिवभूतिमुनिने इसबातसें बहोतरोष माना. यूं होतेकितनेक दिन वतीत हुवे एक दिनकी वात है गुरु जिनकल्पी मुनियोंका अधिकार कथन कररहेथे शिवभूतिमुनिने गुरुसें पूछा कि-आपांभी ऐसे क्यौं नही होते ?-उपधि क्यौं रखते हैं ? जिससे जिनकल्पमार्ग नही वन आता,-गुरुने उत्तर दिया इस कालमें जिनकल्पमार्ग व्यवछिन्न होगया उपधि विना स्थिर रहना अशक्य है. शिवभूतिमुनिने कहा कैसे व्यवछिन्न होगया ? मैं करुंगा. परलोक अर्थीको उपधिपरिग्रहसें क्या प्रयोजन ?-उपधिके होनेसें कषाय मूर्छा और भयआदि वहुतेरे दोष पैदा होते है. अपरिग्रहपना सूत्रमें कहा है. जैसे-"अचेलयजिणिंदा" अर्थात् जिनेश्वर अचेलक ( वस्त्र रहित. ) थे. इस लिये अचेलपना ही सुंदर है. गुरुने कहा जैसे उपधि परिग्रहके सद्भावमें कषाय मूर्छाआदि दोष स्वीकार है तो शरीरके सद्भावमेंभी कषाय मूर्छाआदि दोष क्यौं नही स्वीकार होगे, ?-इससेंतो शरीरभी छोड देना चाहिये. परंतु यह तुमारी समझका फर्क है. सूत्रमें जो अपरिग्रहपना कथन किया है वह धर्मके उपगरणमेंभी मूर्छा नही करना चाहिये इस अपेक्षासें है, जिनेश्वरभी एकांत अचल (वस्त्र रहित) नही थे. आगमवचनं है कि-"सवेवि एगदूसेण णिग्गता जिणवरा"-सभीजिन एक देवदूष्य वस्त्र सहित दीक्षा लेकर निकले. इत्यादि कथनसे गुरुने बहोत सम-

झाये परंतु कर्मोदयसें शिवभूतिमुनिकी समझमे नही आया. अलग होकर पात्र और वस्त्र वगेरा सर्वउपधि छोडकर नग्न विहार करने लगे. बहार उद्यानआदिमें स्थिति करते रहे. इधर उनकी बहेन जो कि-दीक्षिता थी शिवभूतिमुनिकों वंदना करने गयी उनकों वस्त्ररहित देखकर आपभी वस्त्ररहित होकर विचरने लगी. एकदिनकी बात है. जब भिक्षानिमित वह शहरमें आयी तो एक गणिकाने इसको देखकर सोचा कि-लोक हमारेपर विरक्त न हो जाय एकसाडी लेआयी और उसें पहना दियी. साध्वी साडी लेनेको यद्यपि इनकार थी तो भी गणिकाने कहा तुमारे देवने तुमको दियी है लेना चाहिये एसा कहकर चली गयी.

शिवभूतिमुनिके कोडिन्य और कोटिवीर नामके दो शिष्य हुवे. क्रमसें शिष्य परंपरा वढती गयी. [मूलभाष्यकारने भी कहा है कि-] यह मिथ्यादर्शन रथवीरपुरनगरसें शिवभूतिमुनि और उत्तरासाध्वीसें उत्पन्न हुवा. जबकि-विक्रम संवत् (१३७) चलता था और महावीरके निर्वाणको उसवख्त (६०७) वर्ष हो चुके थे. क्योंकि-महावीरके निर्वाण हुवे बाद (४७०) वर्ष पिछे विक्रम संवत् चला है. श्वेतांबर आम्नायके शास्त्रोंमें बहुत जगह लिखा है कि-विक्रम के संवतसें (४७०) वर्ष पहेले महावीर का निर्वाण हुवा. दिगंबर आम्नायके शास्त्रमें लिखा है कि-(६०५) वर्ष पहिले महावीरका निर्वाण हुवा. यह जो (१३५) वर्षका फर्क दोनों आम्नायवालोंकी गिनतीमें पडा यह विक्रमके संवत् और शालिवाहनके शाकेका है. क्योंकि-दिगंबराचार्योंने शालिवाहनका मचार किया हुवा शाका-"संवत्"-करके माना

है. और इसी शालिवाहनको विक्रमार्क करके लिखा है. इसकी शाक्षी त्रिलोकसार और हरिवंशपुराण आदिसें मील शक्ती है.

शिवभूतिमुनिसें जबकि—इसमतकी शरुआत हुयी उसको आज (१७११) वर्ष हुवे और महावीरके निर्वाणको आज (२४२०) वर्ष हुवे, महावीरके गणधर आदि शिष्योंसें लेकर शिवभूतिमुनितकके बीच बीच सेंकडे जैनाचार्य हुवे उनमेसें किसी आचार्यका रचा हुवा ग्रंथ या किसी ग्रंथका स्थल दिगंबरआम्नायमें क्यौ नही मिलता ? क्या ! किसी आचार्यने कोइ ग्रंथ नही रचा ? इस लेखका तात्पर्य यह है कि—बीचके पांचसो छसो वर्षके आचार्योंका कोई ग्रंथ दिगंबरआम्नायमें नही मिलता और श्वेतांबर आम्नायमें मिलता है इससें कह शकते है दिगंबर मतको शरुआत पिछेसें हुयी.

कोइ कोइ दिगंबर एसा कह देते है कि—भद्रबाहुसंहिता भद्रबाहुस्वामीकी रची हुयी है, जो महावीरके निर्वाण पिछे (१६२) वर्ष देहांत हुवे है, परंतु यह कहना ठीक नही. क्योंकि वह भद्रबाहुसंहिता हमारे पास है, उसके उत्तरखंडके प्रारंभमें चतुर्थ—पंचम और षष्ठम श्लोकमें लिखा है कि—द्वादशांग वेत्ता भद्रबाहुको, नमस्कार करके उनके शिष्य उनसें विज्ञप्ति करते है कि—महाराज ! हमको दिव्यज्ञान विदित करो, (भद्रबाहु संहिताका पाठ.)

तत्रासीनं महात्मानं ज्ञानविज्ञानसागरं,
तपोयुक्तं च श्रेयांसं भद्रबाहुं निराश्रयं, ४
द्वादशांगस्य वेत्तारं निर्ग्रंथाशं महाद्युतिं,
वृत्तशिष्यैः प्रशिष्यैश्च निपुणं तत्ववेदिनां, ५

प्रणम्य शिरसाचार्यं, इति,

फिर अठारहमें अध्यायके (१४) में श्लोकपर लिखा है कि "भद्रबाहुवचो यथा"—इन प्रमाणोंसें सिद्ध होता है कि—भद्रबाहुस्वामी इसके रचयिता नही है, किंतु और कोइ है.

कोइ कोइ दिगंबर कहते है, यह संहिता पिछले भद्रबाहु-स्वामीकी रची हुयी है जो कि—महावीरस्वामीके निर्वाणसें (४९२) वर्ष बाद हुवे है. परंतु हमारे विचारमें क्या? किंतु अनेक दिगंबर लोकोके विचारमें भी यह संहिता दोनों भद्रबाहुमुनियोंकी बनायी हुयी नही है. पिछले भद्रबाहुस्वामीकी रची हुयी माने तो इसके प्रथमाधिकारके तिसरे श्लोकमें लिखा है कि—गोवर्द्धन गुरुकों नमस्कार करके और गौतम संहिता देखकर मैं यह संहिता बनाता हुं. (तत्पाठः)

गोवर्द्धनं गुरुं नत्वा दृष्ट्वा गौतमसंहितां,
वर्णाश्रमविधियुता संहिता वर्ण्यतेधुना. ३,

जब पिछले भद्रबाहुस्वामीकी रचित यह संहिता ठहरे तो उनके गुरु गोवर्द्धनजी कैसे कह शकते हो?—क्योंकि—पिछले भद्रबाहुजी—श्रीगुप्तिगुप्तआचार्यके गुरु हुवे और पहले भद्र-बाहुजी—श्रीविशाखाचार्यके गुरु हुवे लिखे है, शंसय हो तो दि-गंबर पट्टावलीमे देख लो. श्वेतांबर आम्नायमे श्रीभद्रबाहुस्वामी एक ही हुवे लिखे है. निदान! उक्तसंहिता न पहले न दूसरे दोनोमेंसें किसी भद्रबाहुस्वामीकी रचित नही है. क्योंकि—स्वोप ज्ञ ग्रंथमें वे कैसे लिखे कि—भद्रबाहुवचो यथा,—अर्थात् भ द्रबाहुका वचन इसमें प्रमाण है. एसा लिखना खुद भद्रबाहु

स्वामीका कैसे हो शक्ता है?–इसलिये यह तो नही सिद्ध हुवा कि–यह संहिता ज्रद्रबाहुजीकी रचित है. कोइ दिगंबर महाशय प्रमाणद्वारा साबीत करदेवे तो हमको वेसे माननेमें जी इनकार नही.

दिगंबरआम्नायके पुस्तकोमें लिखा है महावीरके निर्वाण पिछे (६०३) वर्षबाद श्रीपुष्पदंत और भूतबलीमुनिने पुस्तकारुढ किया, अर्थात् दिगंबर मतके शास्त्र पुस्तकाकार लिखे. और कहते है जसवख्त विक्रमार्क कहिये विक्रमादित्यका शत्रु–"शक" प्रवर्त्तक शालिवाहन राजा गर्न्नमें था. कुंदकुंदाचार्यके पश्चात् उमास्वामी पट्ट बैठे. उमास्वामीकी पट्टपर लोहाचार्य बैठे. काष्टासंघकी उत्पति इन्हीसें हुयी ऐसा मूलसंघकी पट्टावलीमें लिखा है.

श्वेतांबर आम्नायके पुस्तकोमें लिखा है महावीरके निर्वाण बाद (९८०) वर्ष पिछे वल्लजीनगरीमें श्री देवार्द्धिगणिक्षमाश्रमण आचार्यने पुस्तकारुढ किया. याने अंगशास्त्र (जितने उस वख्त मोजूद थे.) वगेरा जैनशास्त्र पुस्तकाकार लिखे. समीक्षक–जब श्वेतांबरशास्त्रोसें दिगंबरशास्त्र पहेले लिखे गये तो वे अधिक जरुसे रखने योग्य क्यों नही?–इसका हेतु सोचते है तो कुछ पहेले लिखे जानेपर अधिक जरुसेके पात्र नही ठहर शकते. क्योंकि जिसकी धारणाशक्ति कमजोर हो उसको लिखलेनेकी जरुरत प्रथम होती है जिसकी धारणाशक्ति पुख्ता हो उसको क्या प्रयोजन है शिघ्रता करे. यह दोनों आम्नायमें मान्य है कि–संपूर्ण जैनशास्त्र गणधर–आचार्य–उपाध्याय–और सामान्यमुनियोने रचे. जिनोंने जबतक काम चलता रहा अपने अमूल्य समयको

धर्मध्यानके अतिरिक्त लिखा पढीमें नही लगाया. परंतु जब धारणा शक्तिकी न्यूनता होने लगी तब लाचार ग्रंथ लिखनेका श्रम उठाया.

धवल–जयधवल–और महाधवल–यह तीनशास्त्र दिगंबर आम्नायमें आद्यके गिने जाते है. इनके पहले दिगंबर आम्नायमें कहते है कोइ शास्त्र नही गुंथा गया. इनमेंसे उध्धार करके नेमिचंद्र सिध्धांत चक्रवर्त्तीजीने चामुंडराजाके पढनेकेलिये संवत् [११३३] में गोमट्टसार ग्रंथ बनाया.

दिगंबर पुस्तकोंमें यह बात जोरके शाथ लिखी है कि–स्त्रीको मोक्ष नही. वस्त्रधारी चाहे स्त्री वा पुरुष कोइ क्यों न हो ! विना नग्न हुवे उनको भी मोक्ष नही होती. तीर्थंकर वा अन्य मुनि कोइ हो जब वे केवलज्ञानी हो जाते है आहारपानी बिल्कुल नही लेते, उन्होंसवें तीर्थंकर मल्लिनाथको पुरुष बताते है श्वेतांबर मल्लिनाथको स्त्री बताते है. द्वादशांगवानीमेंसें एक दृष्टिवाद अंगको छोडकर शेष ग्यारहअंगशास्त्र जो अब विद्यमान है उनको श्वेतांबर मानते है दिगंबर लोग नही मानते. इनमे जो [१०] आश्चर्य हुवे लिखे है वह भी दिगंबर नही मानते. किंतु दूसरे प्रकारसे मानते है. वगेरा बहोतसी बातेका अंतर दोनो आम्नायमें है. मल्लिनाथको दिगंबर आम्नायके शास्त्रमें पुरुष लिख दिया इसका कारण यही विदित होता है कि–यदि वे इनको स्त्री मान लेते तो उनका अपने ग्रंथोमें स्त्रीका मोक्ष नहोना एसा जो लिखना है व्यर्थ हो जाता.

श्वेतांबरमुनि वंदन करनेवालेको धर्मलाभ कहते है दिगंबर

मुनि धर्मवृध्धि कहते है, परंतु वर्त्तमानकालमें दिगंबरमुनि कोइ जगह नही है, केवल मनको धीरज देनेके लिये उत्तराखंडके दिगंबरश्रावक कहदेते है दखनमें होयगें, दखनवाले कहते है उत्तरमें होयगें. सारे हिंदुस्थानमें [जोकि-आर्य तरीके गिना जाता है] तो है नही, अनार्यदेशमें होवे तो वे दिगंबरशास्त्रोंके कथन मुजब मुनि नही कहे जायगें. क्योंकि-वहां कोइ श्रावक नही जिससे उनको निर्दोष आहार मिले. श्वेतांबरमुनि (४२) दोष त्याग के भिक्षा लेते है दिगंबरमुनि [ ३२ ] अंतराय त्याग के लेते है. श्वेतांबरआम्नायमें जिनकल्पी और स्थविरकल्पी दो प्रकारके मुनि माने जाते है, परंतु जिनकल्पीमुनि अब नही रहे. जंबूस्वामीके मोक्षहोनेवाद व्यवछिन हो गये, वर्त्तमानकालमें स्थविरकल्पी मुनि विद्यमान है, वस्त्र पात्र आदि [ १४ ] उपकरण इनके लिये रखने कहे है. स्वेतांबरका कहना एसा है कि-जब मुक्तिमार्ग शुरुथा तब वस्त्रआदि उपधि धारण करनेवाले मुनिकी भी मुक्ति होती थी. क्योंकि-वस्त्र पात्र आदि उपधिमें अगर ममत्वभाव नही है तो मुक्तिको कौन रोक शकता है? दिगंबरको इन बातोंसें इनकार है और कहते है मुनिको वस्त्र पात्र आदि उपकरण रखने ही न चाहिये. मूर्छा होगी. श्वेतांबरमुनि रजोहरण उनका रखते है दिगंबर मयूरपिछेकी पींछी रखते है.

तत्वार्थ सूत्रको दिगंबर आम्नायमें मान्य रखा है परंतु इसके कर्त्ता उमास्वातिजी दिगंबर नही थे. क्योंकि-ये दिगंबर थे इस विषय प्रमाण देनेको दिगंबराचार्य रचित कोइ प्रमाणीक ग्रंथ

नही. केवल पट्टावलीके आश्रय उनका दिगंबर होना विद्वानों- कों मान्य नही हो शकता. सबबकि–दिगंबर आम्नायमें जितनी पट्टावली है भट्टारकोंकी बनायी हुयी है. भट्टारकोंकी उत्पत्ति संवत् [१३१६] के पश्चात् है, क्योंकि–इसी संवत्में फिरोजशाह बादशाहकी आज्ञासें भट्टारक प्रभाचंद्रने वस्त्र अंगीकार किया लिखते है, जितनी पट्टावली है सब इसीके पीछे भट्टारकोंकी ब- नायी हुयी है. इसमे पुरानी कोइ पट्टावली नही है, भट्टारको का वचन नवीन होनेमें अप्रमाण है. इनका नाम उमास्वाति किस हेतुसें रखा गया था?–कौनसें समयमें ये हुवे?–कितने ग्रंथ रचे?–यह सब वर्नन श्वेतांबर पुस्तकोंसें मिल शकता है.

महावीरके सातमे पट्टपर भद्रबाहु हुवे, भद्रबाहुके पट्टपर स्थूलभद्र जो महावीरके बाद [२१५] वर्ष पीछे देहांत हुवे है, स्थूलभद्रजीके आर्यमहागीरी और आर्यसुहस्ती दो शीष्यहुवे दोनोंकी अलग अलग पट्टावली चली, जिसमें आर्यमहागिरि को पट्टपर बलिस्सहसूरि हुवे, बलिस्सहसूरिके बाद स्वातिसूरि- स्वातिसूरिके बाद श्यामाचार्य जो महावीरनिर्वाणके पश्चात् [३७६] वर्ष बाद देहांत हुवे है.

उमास्वातिजी इन्ही श्यामाचार्यके शिष्य और पुर्वधारी थे. दिगंबरआम्नायकी पट्टावलीमें उमास्वातिजीको कुंदकुंदाचा- र्यके शिष्य लिखे है. और लिखा है विक्रमार्क संवत् [१४२] में ये देहांत हुवे. दोनोंके कहनेमें बहोत फर्क आया. दिगंबर पट्टा- वली संवत् (१३१६) सें पहलेकी न होनेसें प्रमाण योग्य नरही. श्वेतांबर आम्नायकी पट्टावली नंदीसूत्र और कल्पसूत्र वगेरायें

मिलसकती है जोकि—अधिक पुरानी होनेसें अधिक प्रमाण योग्य है.

उमास्वातिजीने [५००] ग्रंथ रचे. जिनमेसें वर्त्तमानमें केइ मिलते है जैसेकि—हमारे ही पास उमास्वाति रचित पूजाप्रकरण है जिसको दिगंबरलोग नही मानते. इसी प्रकार औरको भी नही मानते. इन्होंका बनाया एक तत्त्वार्थसूत्र ही दिगंबरमतमें मान्य रहा दूसरे नहो रहे इससें विदित होता है उनमें स्त्रीको मोक्ष और केवलीको आहारका होना लिखा है. अंगशास्त्र भी इसी लिये अस्वीकार हुवे.

मूलसंघकी पट्टावलोमें लिखा है कि—सेनसंघ—सिंहसंघ—नंदीसंघ—और देवसंघ—इनइन मुनियोंने किया. सेन और सिंह संघ जिनसेनमुनिने (जो १०४ में हुवे है) किया. जिसमें सेनसंघ पहला और सिंहसंघ सिंहकी गुफामें रहनेसें हुवा. नंदीसंघ माघनंदीमुनिने किया जो कि (१६०) में हुवे है. देवसंघ देवदत्ता नामकी वेश्याके घर योग धारा इस लिये कहा गया. नंदीसंघमें पारिजात गछ बलातकार गण—और मुनियोंके नामपर नंदी-चंद्र कीर्ति—और भूषण—ये (४) उपनाम स्थापित किये गये. तथा मूलसंघ नंदीआम्नाव सरस्वती गछ बलात्कार गण—और मुनियोंके नामपर पूर्वोक्त (४) प्रकारके उपनाम स्थापित किये गये. सभी दिगंबर पट्टावलोके गुम्फक भट्टारक है और भट्टारकोको उत्पत्ति (संवत् १३१६) में हुयो ऐसा वसुनंदीश्रावकाचारमें लिखा है.

मूलसंघ—काष्ठासंघ—माथुरसंघ-और गोप्यसंघ—ये चार संघ भी दिगंबर आम्नायमें हुवे लिखे है. मूलसंघमें और गोप्यसंघमें

मयूरके पीछेकी पींछी रखते है, काष्ठासंघमें चमरीबालकी रखते है. और माथुरसंघमें कोइ प्रकारकी भी पींछी नही रखते. अब वर्त्तमान समयमें कोइ दिगंबरमुनि ही नही रहे तो पींछीकी तलास हमको क्यौं करनी होगी !—इनमें गोप्यसंघवाले स्त्रीकों मुक्ति होना मान्य रखते है. केवलीकों आहारपानी करना तो चारों संघवाले नही मानते.

स्याद्वादन्यायकेलिये श्वेतांबर दिगंबर दोनोंकी एक सडक है. सम्मति तर्क—द्वादसारनयचक्र—अनेकांतजयपताका—स्याद्वादरत्नाकर—स्याद्वादरत्नाकरावतारिका—स्याद्वादमंजरी—वगेरा श्वेतांबरआम्नायके तर्क ग्रंथ है. अष्टसहस्री न्यायकैरवचंद्रमा-और सिद्धांतसार आदि तर्कग्रंथ दिगंबर आम्नायके है. और कल्याणमंदिर भक्तामर सिंदूरप्रकरआदि स्तोत्र दोनों आम्नायमें मान्य है जिनके रचनेवाले श्वेतांबराचार्य है.

दिगंबरआम्नायमें वीशपंथ-तेरहपंथ-गुमानपंथ-और समैयापंथ-ये (४) भेद अब मौजूद है. जो वीशप्रकारकी *धर्मक्रियामें पावंद है वे वीशपंथी कहलाते है. वीशमेंसें सातप्रकारकी क्रिया उथ्थापन किथी जिससें तेरहपंथी कहलाये. कहते है वीशपंथमेसें फटकर संवत् (१७२६) में ये अलग हुवे. जयपुरके तेरहपंथीयोंसें *टोडरमल्लके पुत्र गुमानीरामजीने संवत् (१८३७) में गुमानपंथ निकाला.

प्रतिमाकों स्नानकरानेका निषेध इन्होने किया. समैयापंथ

* सिंदूर प्रकरके (८) में—काव्यमें देखो. कहते है टोडरमलजीने आत्मख्यातिसारग्रंथ बनाया है.

मिलसकती है जोकि—अधिक पुरानी होनेसें अधिक प्रमाण योग्य है.

उमास्वातिजीने [५००] ग्रंथ रचे. जिनमेसें वर्त्तमानमें केइ मिलते है जैसेकि–हमारे ही पास उमास्वाति रचित पूजाप्रकरण है जिसको दिगंबरलोग नही मानते. इसी प्रकार औरको जी नही मानते. इन्होंका बनाया एक तत्वार्थसूत्र ही दिगंबरमतमें मान्य रहा दूसरे नही रहे इससें विदित होता है उनमें स्त्रीको मोक्ष और केवलीको आहारका होना लिखा है. अंगशास्त्र जी इसी लिये अस्वीकार हुवे.

मूलसंघकी पट्टावलोमें लिखा है कि–सेनसंघ–सिंहसंघ–नंदीसंघ–और देवसंघ–इनइन मुनियोंने किया. सेन और सिंह संघ जिनसेनमुनिने (जो १०४ में हुवे है) किया. जिसमें सेनसंघ पहला और सिंहसंघ सिंहकी गुफामें रहनेसें हुवा. नंदीसंघ माघनंदीमुनिने किया जो कि ( १६० ) में हुवे है. देवसंघ देवदत्ता नामकी वेश्याके घर योग धारा इस लिये कहा गया. नंदीसंघमें पारिजात गच्छ बलातकार गण–और मुनियोंके नामपर नंदी-चंद्र कीर्ति–और भूषण–ये ( ४ ) उपनाम स्थापित किये गये. तथा मूलसंघ नंदीआम्नाय सरस्वती गच्छ बलात्कार गण–और मुनियोंके नामपर पूर्वोक्त (४) प्रकारके उपनाम स्थापित किये गये. सजी दिगंबर पट्टावलोके गुम्फक जट्टारक है और जट्टारकोकी उत्पत्ति (संवत् १३१६)में हुयो ऐसा वसुनंदीश्रावकाचारमें लिखा है.

मूलसंघ–काष्ठासंघ–माथुरसंघ-और गोप्यसंघ–ये चार संघ जी दिगंबर आम्नायमें हुवे लिखे है. मूलसंघमें और गोप्यसंघमें

मयूरके पीछेकी पींछी रखते है, काष्टासंघमें चमरीबालकी रखते है. और माथुरसंघमें कोइ प्रकारको भी पींछी नही रखते. अब वर्त्तमान समयमें कोइ दिगंबरमुनि ही नही रहे तो पींछीकी तलास हमको क्यौं करनी होगी!—इनमें गोप्यसंघवाले स्त्रीको मुक्ति होना मान्य रखते है. केवलीकों आहारपानी करना तो चारों संघवाले नही मानते.

स्याद्वादन्यायकेलिये श्वेतांबर दिगंबर दोनोंकी एक सडक है. सम्मति तर्क—द्वादसारनयचक्र—अनेकांतजयपताका—स्याद्वादरत्नाकर—स्याद्वादरत्नाकरावतारिका—स्याद्वादमंजरी—वगेरा श्वेतांबरआम्नायके तर्क ग्रंथ है. अष्टसहस्री न्यायकैरवचंद्रमा-और सिध्धांतसार आदि तर्कग्रंथ दिगंबर आम्नायके है. और कल्याणमंदिर भक्तामर सिंदूरप्रकरआदि स्तोत्र दोनों आम्नायमें मान्य है जिनके रचनेवाले श्वेतांबराचार्य है.

दिगंबरआम्नायमें वीशपंथ-तेरहपंथ-गुमानपंथ-और समैयापंथ-ये ( ४ ) भेद अब मौजूद है. जो वीशप्रकारकी *धर्मक्रियामें पाबंद है वे वीशपंथी कहलाते है. वीशमेंसें सातप्रकारकी क्रिया उथ्थापन किया जिससें तेरहपंथी कहलाये. कहते है वीशपंथमेंसें फटकर संवत् (१७२६) में ये अलग हुवे. जयपुरके तेरहपंथीयोंसें +टोडरमल्लके पुत्र गुमानीरामजीने संवत् (१८३७) में गुमानपंथ निकाला.

प्रतिमाकों स्नानकरानेका निषेध इन्होने किया. समैयापंथ

---

* सिंदूर प्रकरके (८) में—काव्यमें देखो. कहते है टोडरमलजीने श्रावकाचारग्रंथ बनाया है.

संवत् [१७७७] निकसा. मूर्त्तिपूजन ये लोक बिल्कुल नही मानते शास्त्रको ही वेदीपर रखकर पूजते है. कहते है शास्त्रहीसें सब बात चली इस लिये इन्हींका पूजन ठीक है. इसागढ-खास मुकाम मल्हारगढ-नागपुर-भेलसा-वासोदा वगेरा स्थानपर ये लोक ज्यादा है.

वीशपंथीयोकी पूजन इस प्रकार-(१) जलसें स्नान कराते है और पूजनके समय मूर्त्तिके सामने धारा देते है. [ २ ] चंदन केशर प्रतिमाजीके चरणोंपर लगाते है. (३) अक्षत शफेद चावलको धोयकर पुंज ( ढेरी ) प्रतिमाजीके सामने स्थालीमें बनाते है. (४) पुष्प-प्रतिमाजीके चरणोपर तथा स्थालीमें किये हुवे चावलोंके पुंजोपर चढाते है. (५) चंदनादिक सुगंधद्रव्यको कूटकर एक धूपायनमें मूर्त्तिके आगे धूप देते है, निदान ! हुताशनमें धूप डालते है. (६) दीप-कर्पूरका तथा घृतका दीपक जलाकर आरती उतारते है और मूर्त्ति के आगे पुंजोपर रख देते है. ( ७ ) नैवेद्य जैसा कुछ पक्वान मिठाइ मिले उसको प्रतिमाजीके सन्मुख चडाते है ( ८ ) फल जिसरुतुमें जैसा फल मिले वैसा चडाते है. वीशपंथी लोग उमास्वातिकृत एक ग्रंथमें एसा लिखा होनेका विश्वास करते है कि पुष्पके स्थान चावलोंको केशरमें रंग दिया जाय तो वह भी समयानुसार ग्रहण करने योग्य है. परंतु आजतक कोइ महाशयने उक्तग्रंथका प्रमाण प्रकाशित नही किया. विना प्रमाण चाहे जैसा विश्वास करलो परीक्षकतो कभी प्रमाण नही करेंगे. जब पुष्पकेलिये चावलों की कल्पना कियी गयी तो फलकेलिये न मलूम कौनसी चीज

ढुंढनी होगी ? तद्वत् नैवेद्य दीप जल धूप और केशर वगेरामे भी तर्क वितर्क क्यौं नही ? उक्त (८) द्रव्यको एक थालीमें रखकर प्रतिमाके सन्मुख भेट करनेकों अर्घ बोलते है.

तेरहपंथीलोग जिसप्रकार पूजन करते है वह वीशपंथीयोकी पूजनसेंभी दूसरीप्रकार है. (१) प्रतिमाको स्नान नही कराते किंतु जलनाममात्र पूजनकेसमय एकझारीसे चरीमें गेरते है,(२) चंदन नाममात्र घीसकर एकजलके लघुपात्रमें मिलालेते है और आवश्यकताके समय जलकी तरह झारीपर छीडकते है.(३)अक्षत-इसमें तेरहपंथी वीशपंथी बराबर चलतेहै. (४) पुष्पोंके स्थान कहीं कहीं केशरसें और कहीं कहीं हारशृंगार अथवा केशुंकेफुलोंसें रंगकर चावल चढाते है. (५) धूप-इसविषयमें भिन्नभिन्न विश्वास है.किसी नगरमें धूपायन होता है और किसीमें नही, और किसी नगरमेतो थोडासा धूप धूपायनमें और थोडासा पूर्वोक्त पुंजो पर डालते है और किसी नगरमें धूपायनमे नही डालते. (६) दीपक-ये लोक नही जलाते इसके स्थान नालियरकी गीरीका बहोत छोटा टुकडा पीला रंगकर पुंजोपर चढादेते है. (७) नैवेद्यके स्थान नालियेरकी गीरीका बहोत छोटा खंड विनारंगा श्वेत चढाते है. (८) फलको जगह नालियेर बादाम छुहारा इत्यादि सूके फल चढाते है. अर्घ ये लोकभी वीशपंथीयोंके समान आठोही द्रव्यका बनाते है परंतु द्रव्यमें जो कल्पना करलियी है उसीमाफिक चढाते है. कितनेक इनमें ऐसेभी है जो प्रतिमाकों स्नान कराते है कितनेक नही, और केशर वा चंदन चढीहुयी प्रतिमाको देखकर दुखी होतेहै और बचते है.

श्वेतांबरआम्नायमें त्रिषष्टिशलाका पुरुषको पदवीधर मानते है जिनमें (२४) तीर्थंकर तद्भव मुक्तिगामी ( १२ ) चक्री अगर संयम आराधन करेतो देवलोक वा मुक्ति जाय अन्यथा नरक गामी [ ९ ] बलदेव नरकगामी नहीं किंतु देवलोक वा मुक्तगामी [ ९ ] वासुदेव ( ९ ) प्रतिवासुदेव निश्चय नरकगामी होते है. क्योंकि वे पिछले जन्मकी तपक्रिया पांचइंद्रियोंके विषयनिमित्त संकल्प करके उक्तपदवीकों पाये हुवे है. दिगंबर आम्नायमें [ १६९ ] पुरुषकों पदवीधर मानतेहै. [ १४ ] कुलकर [ २४ ] तीर्थंकरके पिता [ २४ ) तीर्थंकरकी माता [२४] तीर्थंकर [२४] कामदेव [ १२ ] चक्री ( ९ ) वासुदेव [ ९ ] प्रतिवासुदेव (९) बलदेव ( ९ ) नारद और ( ११ )रुद्र इनमें कितनेक जीवदोदो तीनतीन पदधारी हुवे जिससें ( १६९ ) की संख्यामें कमी हुयी. और हुंडावसर्पिणीकालदोष करके अच्छेरा हुवा मानते हे.

दिगंबर आम्नायमें तीन अष्टान्हिका-फाल्गुन-आषाढ-और कार्त्तिक महिनेकी सुदी(८) सें (१५) तक और भाद्रपद सुदी(५) सें आसोज वदी (१)तक दशलाक्षणिकपर्व अथवा सोलहकारण भावना व्रत आदि बडे पर्व गिने जाते है.

श्वेतांबर दिगंबरके वादानुवादमें मुख्य करके (८४) बोलका फर्क है, इसका असली कारण यह है कि दिगंबराचार्योंने द्वादशांगवानीके पुस्तक [ जो शेष रहे है. ] नही मानें और वृथा बारीकी ग्रहण किया.

दिगंबरोंके शास्त्रमें जगह जगह श्वेतांबरका खंडन किया है और श्वेतांबरोंके द्वादशांग शास्त्रमें दिगंबरका नाम भी नही.

इस प्रमाणसें जाना जाता है कि-श्वेतांबरशास्त्रसें दिगंबरके शास्त्र पीछे बनें है, क्यौंकि पहलेवालोंका खंडन पीछले करते है, पिताके विवाहका तमासा पुत्र नही देख शकता. हकीकतमें जब द्वादशांगवानी गणधरोने गूंथन कियी थी तब दिगंबरमत कहां था ? जिससें उसका विवेचन किया जाय.

यद्यपि-श्वेतांबर दिगंबर दोनों कह रहे है कि-रिषभदेवसे लगाकर आजतक जितना जैनसंघ हुवा हमारे संघमें हुवा अर्थात् श्वेतांबर अपनेमें और दिगंबर अपनेमें हुवा बतलाते है. इसमें कौनका कहना सच्च और कौनका झूठ इस बातका नतीजा आजाय तो क्या ! अच्छीबात है ?-श्वेतांबर दिगंबर दोनोंको छोड कर तिसरा कोइ परीक्षक इसके नतीजेपर खयाल करे तो प्रथम यही प्रश्न करेगाकि-तुमारे जिनेंद्र कितने ज्ञानी थे ?-उत्तर यही कहना होगा कि-अनंत ज्ञानवान् थे याने शर्वज्ञ सर्वदर्शी थे. उन्होंने जब धर्मोपदेश दिया तो किस किस पदार्थका दिया था? उत्तरभी यही कहना होगा कि-द्वादशांगवानीके पुस्तकोमें जो जो पदार्थ कहे है उसका-जिस उपदेशको उनके शिष्य गणधरोने-(१) आचारांग-(२) सूत्रकृतांग-[३) स्थानांग-(४) समवायांग-[५) *विवाह प्रज्ञप्ति-(६) ज्ञाताधर्मकथा-(७) उपासक दशांग-(८)अंतकृतदशांग-(९) अनुत्तरोपपातिकादशांग-(१०) प्रश्नव्याकरण-(११) विपाक-और [१२] दृष्टिवाद-ये द्वादशांग सूत्रोमें गूंथन किया. श्वेतांबर इनको मान्य रखते है और इनके कथनानुसार सब कथन और प्रवृत्ति करते है. दिगंबर इनको

* भगवतीसूत्र.

नही मानते और न उसबमुजब चलते है. किंतु धवल–महाधवल जयधवल-गोमट्टसार–आदिपुराण-हरिवंश पुराण वगेरा ग्रंथ जो उन्होके कहने मुजब (६०२) वर्ष महावीरनिर्वाणके बाद बनाये गये है उसमुजब चलते है उनमें जो जो कथन है उसीको सच्च मानते है. अंग शास्त्र जो उपर लिख चूके कहतेहै श्वेतांबरोनेनये बना लिये. जब सवाल किया जाता है कि–वे अंगशास्त्र बतला उ जो गणधरोने रचे है. तब उत्तर देते है वे सब विच्छेद हो गये. सोचनेकी जगह है जब द्वादशांगवानी ही विछेद हो गइ तो जैनसंघ कैसे बना रहा ?-क्योंकि-द्वादशांगवानी जैनका मूळ है. जब मुळ न रहा शाखा समूह कैसे रहा ?–धवल–जयधवल-महाधवल-गोमट्टसार–आदिपुराण–हरिवंशपुराण–वगेरा ग्रंथ किसवानीके अनुसार बनाये गये ? अगर द्वादशांगवानीके अनुसार बनाये है तो द्वादशांगवानीका बिच्छेद होना कैसे कह शकते हो ?-अगर यह कहाजायकि-संपूर्ण द्वादशांगीके शास्त्र नही रहे अवयव है इसलिये वे मान्य नही हो शकते तो सोचो कि-चौदह पूर्वके आगे एक पूर्वभी एक अवयव होनेसे मान्य न हो सकेगा, और वर्त्तमानमे जितने जैनशास्त्र है वे एक पूर्वपाठी मुनियोनेही [जितनापाठ उस वख्तमें शेष रहगयाथा] अनुसंधान किये है. फिर संपूर्ण जैनशास्त्रकोंही क्यौं मानना? इनकार ही करने बेठे तो थोडा बहोत क्या! सभी इनकार करदेना चाहिये.

आचारांग सूत्रकृतांग आदि. [११] अंगशास्त्र. जो अब मोजूद है इनको अगर कोइ महाशय नये ठहराना चाहे तो नही ठहर शकते. क्यौंकि इनमें जो आर्याछंद लिखे है [ ११०० ]

वर्षकी छंद रचनासें पुराने है. चंद्रप्रज्ञप्ति सूर्यप्रज्ञप्ति उपांगसूत्र ग्रीकलोकोंके हिंदुस्थानमें आये पहलेके है, इनमें जेसा कुछ ज्योतिष संबंधी वर्नन है ग्रीकलोकोंके ज्योतिष् ग्रंथमें नही. कितनेक दिगंबर कहते है गोशालामंखपुत्र महावीरका शिष्य नही था, अगर था तो हमारे ग्रंथोमें उसका वर्नन क्यों नही ? इसका तात्पर्य यह है कि-जब दिगंबर ग्रंथ सब पीछेसें ही बने तो उनमें असलीहाल कहांसें हो? बौधपीटकोमें देखिये! जहां महावीर कों और सुधर्मा गणधरकों बौधोंके प्रतिपक्षी लिखे है वहां गोशालामंखपुत्रका हालभी लिखा है वा नही! बौधपीटक (२०००) वर्षसें अधिक समयके बने हुवे है. क्या ! इनकोंभी नयें ही कहना होगा ?

दिगंबरआम्नायमें माना है महावीरके निर्वाणको जब (६८३) वर्ष वतीत हो चूकेथे तब धवल—जयधवल—महाधवल आदि शास्त्रकी रचना हुयी. इसके पहले कोइ ग्रंथ नही रचा गया, सोचनेकी जगह है कि—दिगंबरपट्टावलीमें जंबूस्वामीके पीछे-विष्णुकुमार--नंदीमित्र—अपराजित गोवर्द्धन—और भद्रबाहु ये (५ ) श्रुतकेवली हुवे लिखे है. भद्रबाहुके पीछे-विशाखाचार्य--पोष्टिलाचार्य—क्षत्रियाचार्य-जयसेन, सागरसेन-सिद्धार्थाचार्य-धृतिसेनाचार्य-विजयाचार्य-बुद्धलिंगाचार्य देवाचार्य—और धर्मसेनाचार्य-ये (११) कों-दशपूर्वधारी लिखेहै. धर्मसेनाचार्य के पीछे-नक्षत्राचार्य--जयपालाचार्य—पांडवाचार्य-ध्रुवसेनाचार्य--कंसाचार्य-सुभद्राचार्य-यसोभद्राचार्य-दूसरेभद्रबाहु-और लोहाचार्य-ये (९) कों-एकादस अंगधारी लिखेहै. लोहाचार्य महावीरके नि·

र्वाणसें ( ५६५ ) बाद देहांत हुवे क्या ! इन सभी दिगंबराचार्योंने पूर्वोक्त ज्ञानको विछेद जाता देखकर दिगंबरसंघके हितार्थ कोइ शास्त्र नही रचा ?--ज्ञानीपुरुष संघके हितमें न प्रवर्त्ते यह संभव नही होता सचहै कि-जो मनुष्य एकजगह विना विचारे बात कहता है उसको अनेक जगह इसीतरह करना पडता है.

(२०००) वर्ष पहलेकी नग्नाकार दिगंबरमूर्त्ति आजतक कोइ नही मिली. दिल्लीके पंडित शिवचंद्रजी ( आम्नाय वीशपंथ) अपनी बनायी प्रश्नोत्तरदीपिका नामकी किताबमें प्रथमपृष्ठपर लिखते है कि-मांगीतुंगीके गजपंथके पहाडमें- वडोदेकेपास पावागिरिमें-वडवाणीके पहाडमें-दखनमें गिरिनारी गांवमें-कारकुलनगरकेपास पहाडके उपर-और रंगनगरके तालावबीच मंदिरमें-वगेरास्थानोपर दिगंबर आम्नायकी बहोतप्राचीन मूर्त्ति है. हमको यहां इतनाही लिखना बहोत है कि-संवत् तिथि-प्रतिष्टाचार्यके नाम बिदुन चाहे जितनी पुरानी और चोथेकालकी कह दो दिगंबर आम्नायके श्रावकसंघ सिवाय इतर मनुष्य नही मान शकते. भगवानधर्मादर्श किताबमें रचयिता लिखता है दिगंबर आम्नायके मंदिर (२००००) हजार-(२५०००) हजार वर्षके बने अब मौजूद है. और लखनउके दिगंबरमंदिरमें विक्रम संवत् [१]की बनी हुयी मूर्त्ति धातुमय मौजूद है. हम यहां बहोत खुश होकर उस महाशयसें निवेदन करते है कि-वे वीश पचीशहजार वर्षके बने मंदिर अब किस जगह खडे है ?-हमको भी विदित कर दिजिये. उसी किताबमें पतेवार अगर आप लिख देते और

* (२४) पृष्टकी किताब रसिककाशीप्रेस दिल्लमें छपा है.

शिलालेखआदिकी सबूतें देते तो हमको मुंह खोलनेकी जगह न रहती· और लखनउके मंदिरकी मूर्त्तिके प्रतिष्ठाकरनेवाले कौन आचार्य किसके शिष्य थे लिखदेते तो अलबते ! हमको मान्य करते इनकार न होता. महाशय ! पांचहजारवर्षकी इम्मारत वर्त्तमानमें मिलनी मुश्किल है. तो फिर वीश और पच्चीश हजारवर्षकी इम्मारतकों बतानेका दावा करना आपहीकी ताकाद है. हां ! अलबते, संवत् तिथि और प्रतिष्टाचार्यके नामसहित कोइ नग्न स्वरुप खमीमूर्त्ति दो अढाइहजारवर्षसें पुरानी निकल आवे. और उसप्रतिष्टाकरनेवाले आचार्यका नाम कोइ प्राचीनग्रंथमें पाया जाय तो मान्य हो. परंतु आपके दिगंबरवसुनंदाश्रावकाचारमें जहां मुनियोंकी पट्टावली लिखी है वहां ( ४ ) संघके अतिरिक्त और किसीकी प्रतिष्टितप्रतिमा पूजनेयोग्य नही कही· उनसंघोके नामके शाथ नंदी·चंद्र--कीर्त्ति--और भूषण--ये चार उपनाम लगाये है, सो इनकी पट्टपरंपरायसें विमुख जो प्रतिमा दिगंबर लोक प्राचीन मानेगें उसका क्या प्रमाण देयगे ?-इसबातकों सोचो. क्योंकि-ये चारसंघतो विक्रमसें बहोत पीछेके है. अर्थात्, इसके पहलेकी प्रतिमापर किसका नाम होना चाहिये. जिसको वो मान्य रखेंगे एसा कीसी दीगंबर ग्रंथमेंहोना चाहिये. सो है नही.

पंडित शिवचरणजी कारकुल नगरके पास पहाडपर बहोत पुरानीमूर्त्ति बताते है उसका भेद डलिचंद्रपाक्षिकश्रावक जयपुरवालेकी रची जैनयात्रादर्पणकी किताबसें खुल जाता है. दूसरे भाग पृष्ट ( १० ) पर देखो क्या लिखा है ?-"इहासें कारकुल

नगर दक्षणील है, उतरनेका ठिकाना जैनके मठमें है, इहां मंदिर अगारां बडेहै और यहां छोटा पर्वत है उसके उपर कोट बनाहै. इसके भीतर पथ्थरकी बडी वेदी है इसीके उपर बाहुबली स्वामीकी प्रतिमा कायोत्सर्ग उंची अंदाज नौ धनुष्यकी है, इनका पांवका पंजा सवातीन हाथका लंबा है इनकी प्रतिष्टा संवत् (१३५३) के सालकी हुयी है-"

जैनबद्री मोडबद्रीतीर्थके पास श्रवण बेलगुलगांवके नजदीक बाहुबलीजीकी प्रतिमा खडे आकार (१७) धनुष्य उंची जैनयात्रादर्पणके दुसरे भाग (१५) पृष्टपर लिखो है. गोमटस्वामी बाहुबलीजीकाही नाम दिगंबर आम्नायमें प्रसिद्ध है, उनकी प्रतिमा खडे योगकी होतीहै. चौइसतीर्थंकरोंकी प्रतिमा पद्मासन होनेका लेख दिगंबर शास्त्रोंमें है और खडे आकारकी बनाना यद्यपि शास्त्राज्ञासें विरुद्ध है तथापि जो प्रवृति एकदफे चलपडी रुकनी मुश्किल है. इसप्रवृत्तिकेलिये केइ दिगंबर पंडितोंसे दर्याफतकिया जाता है तो बताते है केइतीर्थंकर खडे खडे (खड्गासन) मुक्त हुवे है इसलिये यह प्रवृत्ति हुयी, जो प्रतिमा जैनबद्रीमें गोमट्टस्वामींकी पहाडमें उकेरी हुयी है उसमें कारिगरने यह बडी उत्तमता रखीहैकि-उसकी छाया उसीमें रहती है इधर उधर नही पडती. इसमें कोइ देवकारण नही किंतु कारिगरकी चतुराइ है. इसी गोमट्टस्वामीके बारेमें कितनेक दिगंबरपंडित एसाभी कहते हैं कि चामुंडरायके समयमें दिगंबराचार्य नेमिचंद्र-सिद्धांतचक्रवर्त्ती गोमटसारग्रंथके कर्त्ता विद्यमान थे. एकरोजकी बात है चामुंडरायने प्रतिज्ञा लियीथी कि-मैं तीर्थंकरभगवान्के दर्शन किये विना

भोजन नही करुंगा. इसपर नेमिचंद्रजीने चक्रेश्वरीका आराधन किया तो उसने स्वप्न दियाकि--चामुंडराजा इसपहाडपर बाण मारेगातो पर्वत फूटकर एक प्रतिमा निकलेगी. सो तद्वत्हीकिया गया. उससमयकी यह प्रतिमा है और यही कारण है जो इस प्रतिमाकी छाया नही पडती और कायी नही जमती. परंतु यह विश्वास उनका भोले लोकोकों भूलमें डालनेकेलियेहै. गोमट स्वामीकी प्रतिमाके निकट इशान और नैरुत्यकों पहाड ऊंचा होनेके कारए सूर्यके उदय अस्त और थोडे दिन चढेवकतो पहाडकी छाया बनी रहती है. जब मध्यान्ह होताहै तो प्रतिमाकी ऊंचाइ उत्तरकों झूकी हुइ होनेके कारण संपूर्णछाया उसकी उसीपर रहतीहै, इधर उधर नही पडती. और उसपर कायी इसलिये नही जमती कि-वह एकही पाषाण है यदि टूक टूक जुडे हुवे होते तो जोडके उपर अवश्य कायी जमती बाकी पाषाणभी एसा होता है जिसपर कायी नही आती, इसमें चक्रेश्वरी आदि देवताकी करामात कहना ठीक नही है.

कितनेक दिगंबर एसाभी कहते है कि-हमारा एकमंदिर दखनदेशके एक सरोवरमें है वहां हमलोक थालीमें पूजाकी सामग्री रखकर प्रवाहित करदेते है तब वह थाली मंदिरमें जायकर सामग्री वेदीमें चढाती है और आप खाली होकर पीछे लोट आतीहै. सो इस बातको देवताकी करामात समझना बहोत बडी भूल है. प्रथमतो जो बात सुनी होती है जब उसकों बुद्धिमान् आंखोंसें देखते है बहोत थोडी होजाती है. और यदि अनुमान द्वारा उसकों ठीकभी मानलिया जावे तो ऐसा समझमेंभी आ

शकता है कि-यदि चूंबकपाषाणकी प्रतिमा बनाकर किसी सरोवरमें वेदीपर उंची रखी जावे और दुर खडा होकर लोहेकी थाली या पात्रमें कोइवस्तु उसके सन्मुख छोडदेवे तो उसपाषाण की आकर्षणशक्ति उसको अवश्य मुर्त्तिकी तर्फ खेंच लेयगी और यहभी निश्चय है कि-जब वो पात्र मुर्त्तितक पहोंच जायगा तो उंचा नीचा होकर खालीभी हो जायगा परंतु इसमें इतना असंभवहैकि-थाली लोटकर नही आशकती परंतु जिसमनुष्यने यह चतुराइ रखी है कि-वह थाली वहां चली जाय तो जलके वहाव की तर्फ ध्यानदेनेसें यहभी निश्चय होशकता है कि-थाली निश्चय लोटकर आजाती होगी. क्योंकि-वहावके सन्मुख आनेपर कोइ वस्तु रुक नही शकती. बराबर प्रवाहमें वह चलती है.

हवनकुंडमेंसें बहुधा भट्टारक और उनकेचेले पंडित लोक भोले मनुष्योंके भ्रमानेकेलिये जो वस्तु उनके सन्मुख होते हुवे अग्निमें डालदेते है जेसेकि-चूंदडी नालियेर वगेरा. और पुनः विना जली नीकाल देते है सो इसमेंभी कोइ करामात नही.केइ वस्तु एसी है जिसको पानीमें जलमय करके उसमें भींगोकर जिसवस्तुको जलाया जाय वह प्रगटपने सबको जलती दिखेगी. परंतु असलमें उसका अग्निसंस्कार न होगा. जैसी है वेसी बनी रहगी. इसीप्रकार कोइ दवाइके योगमें वेह-लोकभी जलीवस्तुको पुनःनिकालकर अपनी करामात सिद्ध करते है.

निदान !-दिगंबरमतके--जैनबद्री मोडबद्री मांगीतुंगी मुक्तागिरि सोनागिरि वगेरा-तीर्थोंमें ( २००० ) वर्षसें पहेलेकी कोइ मूर्त्ति नही. गोपाचल दुर्गमें यानें ग्वालीयरके किल्लेमे पहाडपर

उकेरी हुयी खडे और बेठे आकार जितनी है सब संवत्[१४९७] सें लगा-(१५२०) तकको है. सासबहुके मंदिरमें दोनों फाटकपर जो दोशिला लेख आमनेसामने दिवारमें जडे हुवे है उसमें लिखा है संवत् [ ११५० ] आश्विन शुक्ला पंचमीके रोज यह पद्म प्रभुका मंदिर बना, परंतु हकीकतमें यहमंदीर दिगंबरमतका विदित नही होता, बौधमंदिरमें दिगंबरोंने पिछेसें अपना दखल किया अनुमित होताहै, क्योंकि दिगबरआम्नायकी कोइ मूर्ति इसमें न दिवारपर और न वेदीमें है चारोंओरकी दिवारमें उकेरी हुयी जो जो मूर्त्तिहै सब बौधमतकी है. जैनबोधके वर्ननमें बौध मूर्त्तिके चिन्ह जो लिख चूके उनमें केवल इतना फर्कहैकि—ये खडे आकार और चारहाथवाली है. दुसरा दिगंबर वेदिकाका कोइ आकार नही न कोइ चिन्ह. किंतु बौधमतके मंदिर और वेदीका पूरापूरा आकार है. बौधोमें यह रिवाज हैकि- एकमुर्त्ति गौतम बुधकी ठीकबीचमें बैठे आकार स्थापन करके चौफेर मौदगल्लायन शौरीपुत्र आनंद वगेरा शिष्यसंप्रदायकी मूर्त्ति उपदेश सुननेके लिये स्थापित कीयी जाती है. इसरिवाजका हेतु यही ज्ञात होता है कि-कभी दंगाफीसाद होजाय तो उनमूर्त्तियोंको शिघ्र उठा लियी जावे. सो इसमंदिरमें जो वेदिका है इसके देखनेसें सारा मंदिर बौधोका विदित होताहै दिगंबरोंने अपना दखल करके पिछेसें लेख लगवाये है. दखनकी तर्फके दरवजेको पोलायोंसें बंद करके एक कोटडी बनायी है जोकि—मंदिरबननेके बाद बनी हुइ है, इसकी दिवारमें कोइ चित्र नही अगर मंदिरबना तभीकी यह कोटडी होती तो उसमें चित्रभी जरुर होते, जैसेकी-मंदिरमें

शकता है कि–यादि चूं...त है कोटडी पिछेसें बनी और मंदिर पद्द वरमें वेदीपर उंची ... के मंदिरसें दाहने पासे जो दूसरा छोटा मंदि थाली या पात्र मंदिरकी कतावजामें मिलता होनेसें बौधोंका ही की आक...ये. मूर्त्ति दोनो मंदिरमें नही खाली पडे है. गंगोला यहभी ... सामने जो तेलीकीलाट कही जाती है इसमें न जैनकी नु... बौधकी किसीकी मूर्त्ति स्थापित नही. किंतु चौफेर जो थंभे जमीनमें गाडकर खडे किये है उनमें केइ मूर्त्ति जैनकी और बौधकीभी है.

शीशमहेलके नीचे होकर जिसदरवजेसें गवालियरको उतरतें है वहांपर दाहनेपासे जो चतुर्भुजका मंदिरहे उसमें गौतमबुध की खडे आकार मूर्त्ति अंदाज गजभर उंची है, मौद्गलायन शारीपुत्र दोशिष्य दोनोंतर्फ खडे है. औरभी केइ चेले वास्ते धर्मोपदेश सुननेको बैठे है. इसके दरवजेपर और मंदिरके भीतर की दिवारपर शिला लेख लगे हुवे है. इन प्रमाणोमें कह शकतेहै कि–इस दुर्गमें बौधोंका जलसाभी पहले बीत चूका है.

शहर लश्करमें चंपावागके दिगंबर मंदिरमें संवत् (१२२६) आश्विन शुकल (६)की- प्रतिष्ठित मुनिसुव्रतस्वामीकी प्रतिमा पद्मासन है इसमें पुरानी कोइ नही.

श्वेतांबर आम्नायकी प्राचीनताकेलिये अन्वेषण करते है तो प्रथम श्रीमहावीरके निर्वाणसें कुल [७०] वर्ष बादकी श्री रत्नप्रभसूरि प्रतिष्टित महावीरस्वामीकी प्रतिमा कोरंटनगरमें मिलती है. कोरंटनगर मारवाडमें एरणपुरकी छावनीसें (६) कोसपर जिसकों आजकल कोरटागांव बोलते है मौजूद है. रत्नप्रभ

सूरि उपकेश गच्छमें हुवे जो कि-पार्श्वनाथकी पट्टपरंपराकेथे इस विषयको सबूती उंशियानगरीके शिला लेखसें मिलती है. उंशिया नगरी जोधपुरके पास पुराना गांव उजडप्राय यहांपर श्वेतांबर आम्नायका मंदिर और लेख उसवख्तके बने हुवे विद्यमान है. महावीरके बाद (२७०) वर्ष व्यतीत होनेपर उज्जयिनीका राजा संप्रति हुवा. उसके बनाये श्वेतांबरमंदिर.शत्रुंजय, गिरनार आदि तीर्थपर मिलते है.राजावासुदेव संवत् [९०] की प्रतिष्ठित प्रतिमा महावीरस्वामीकी जो सर, ए, कानिंगहामसाहबने इस्वीसन (१८७६) में मथुराके जैनटीलेसें पायी है. उसके नीचेका लेख पालीभाषामें इतिहास तिमिरनाशकके [६] पृष्टपर छपा है. पाली भाषा दोअढाइ हजारवर्ष पहले लिखीजातीथी यह इतिहास कारोंका मत है. कनिष्कराज्यके संवत् [ ९० ]-प्रथममास-तिथि पंचमी-महावीरस्वामीकी प्रतिमा प्रतिष्ठा कौटिकगण वाणिज्यकुल वयरीशाखाके आचार्यनागनंदीकी कियी हुयी-मथुराहीके जैनटीलेसें उक्त कानिंगहाम साहबने पायी और उसके लेखकी नकल बुल्हरसाहबने अपनी बनायी-"ओथेंटीसिटी ओफ धीजैनट्रेडीशन"-किताबमें लिखी है, कनिष्कराजा इस्वीसन ( ४० ) के आसन्न हुवा यह हंटरसाहबरचित हिंदुस्थानके इतिहासमें लिखाहै.

हिंदुस्थान और सिथिया बीचके राजाउसें पहलेके राजेका संवत् (२०) की बनी महावीरमूर्त्तिभी उक्त कानिंगहाम साहबने मथुराके जैनटीलेसें पायी और उसका लेखभी बुल्हरसाहबकी बनायी हुयी पूर्वोक्त किताबमें छपचूका है. जिनको शंसय हो देखलेवें. बस ! इनप्रमाणोसे श्वेतांबर आम्नायकी प्राचीनताको

कोइ इनकार नही कर शकता, उदयपुरकेपास उडगांम जिसकों शास्त्रमें आघाटपुर लिखा है यहां राजाभीमसेनका बनाया हुवा मंदिर है, जिसका लेख मंदिरके बहार हनुमानकेपास दिवारमें लगा हुवा है. मारवाडमें शिरोहीकेनिकट नादियागाममें महावीर के बडे भ्राता नंदीवर्द्धनकी बनायी महावीरकी प्रतिमा विद्यमान है. जिसकों देखकर अछेमेंअछे कारिगरभी कहते है अपूर्व मूर्त्ति है. शत्रुंजय गिरनार संम्मेतशिखर और राजगृहीके पंचपहाड ये जैनके सबसें ज्यादा पुराने तीर्थ है इनपर सबजगह श्वेतांबर आम्नायकी मालकी है. श्वेतांबराचार्य हीरविजयसूरिके बादशाह अकबरने जो फुरमान तांबेपत्रपर-लिखदिये है उनमें लिखा हैकि-सिद्धाचलका पहाड-गिरनारका पहाड-तारंगाका पहाड केशरियाका पहाड-आबुका पहाड-(जो गुजरातमें है)-राजग्रहीके पंचपहाड-शम्मेत शिखर उर्फ पारसनाथ जो बंगालेमें है ये सभी पूजाकी जगह और पहाडके नीचेकी जगह जो मेरेराज्यमें है चाहो किसी ठिकाने जैनश्वेतांबर धर्मकी हो वह श्वेतांबर धर्मके आचार्य हीरविजयसूरिको देनेमें आइ है, हकीकतमें ये पूर्वोक्त सभीजगह जैनश्वेतांबर धर्मवालोकी ही है. जबतक सूर्यसें दिनप्रकाशमान रहे और चंद्रमासें रात रोशन रहे तबतक इसफुरमानका हुकम श्वेतांबर धर्मके लोकोंमें सूर्यचंद्रमाकी तरह प्रकाशित रहे, कोइ आदमी इनको हरकत न करे, कोइ इनपहाडोपर-नीचे चारो ओरकी पूजाकी जगह-और तीर्थकी जगह जानवरकों नमारे, इसहुकमपर अमल करे, इसहुकममें न फिरे, नयी सनंद न मागे. लिखा तारिख [७] मो-माहे उर्दी बहेसमुताबेक माहे रबीयुल-अवलसने

( २७ ) जुलसी.

इसमें अकबर लिखता है कि-"हकीकतमें ये पूर्वोक्त जगह जैनश्वेतांबरवालोंकी ही है" सोचोकि-अगर ये पुरानेतीर्थ-दिगंबर आम्नायके होतेतो बादशाहका लिखना ऐसा क्यौंकर होशकता?

विना प्रमाण शंखनाद करनेको सब मुस्तेज हो जाते है लेकीन प्रमाणद्वारा किसीवस्तुके नतीजेपर खयाल किया जाय तो जो सच्चे है वही सच्चे रहेगे. सोचोकि-अंगशास्त्रोंकों जब दिगंबरने न मान्य किये तन्नो [८४] बोलोंका अंतर पडा और पेंम्ह पेंम्हपर वादानुवाद पैदा हुवा. अगर अंगशास्त्रकों मान्य रखते तो काहेकों कोइ बातका अंतर आता ? अगर उतर दिया जाय कि--अंगशास्त्र पूरे नही रहे थोडे हिस्से रहगये इसलिये मान्य नही हो शकते-परंतु यह कहना वडी भूलहे. केवलज्ञानके आगे मति श्रुत अवधिज्ञान आदि थोडे हिस्से है. ( १४ ) पूर्व-दृष्टिवादका तिसरा अध्ययन है. चौदहपूर्वमेंसेंभी (१) पूर्व रहगया तब जैनशास्त्र पुस्तकाकार लिखे गये. एकपूर्व चौदहपूर्वका एक हिस्सा हुवा अगर हिस्सेंकों न मानना इसीबातपर पावंद हो तो सभी सिद्धांतोकों मानना मोकुफ करदो. धवल--जयधवल--महा धवल-गोमट्टसार-आदिपुराण-हरिवंशपुराण वगेरा ग्रंथभी काहेको मानने ?-एकपूर्वपाठी मुनि अपने ज्ञानका हिस्सा प्रगटकरगयेहै और हिस्सेकों अपने मान्य रखना मंजुर नही. बस ! यही बात विवादकी जड हुयी. श्वेतांबरने इस जम्हकों मूलसें नासकर दियी और दिगंबरने इसकों पुष्ट कियी. (८४) बोलका फर्क आया इसी जडका फल है.

(१)-दिगंबरकहते है श्वेतांबरमत हमारेमेसें निकसा है. दुर्भिक्षसमय आचार न पालनेसें शिथिलाचार धारन किया श्वेतांबर हुवे. श्वेतांबर कहतेहै महावीरके निर्वाणसें (६०९) वर्षवाद हमारे श्वेतांबरमतमेसें आज्ञाभंगकर द्वादशांगवाणीकों उथ्थापन किया दिगंबरहुवे जो इसहालकालमेंअभीतक चलता नही और नसाधु रहे. देखलियाजावेकि,जो सर्वज्ञकी आज्ञाभंगकर मनोकूलमत चलावे उसको हानीहोहो. श्वेतांबरसें दिगंबरमत निकला इसका प्रमाण यह है दिगंबरोके शास्त्रमें जगह जगह श्वेतांबरका खंडन कियाहै, और श्वेतांबरोके मूळ आगमोमें दिगंबरमतका नामभी नहीदीखता. इसप्रमाणसें जानाजाताहै श्वेतांबरशास्त्रसें दिगंबरके शास्त्र पीछे बने. क्योंकि–पहलेवालोंका खंडन पीछले करते है, पिताकेविवाहका तमासा पुत्र नही देख शकता.

(२)-दिगंबरलोक श्वेतांबरको कहतेहै ये शंसय मिथ्यादृष्टि है.उनके गोमटसागरग्रंथ [जो नेमिचंद्रआचार्यने संवत् [११३२] में बनाया है ) में कहा हैं-"इंदोविय शंसयो"-परंतु यह कहना केवल पक्षपातकरके है. द्वादशांगवाणीकों माननवाले सदासम्यग्दृष्टिहै वे दिगंबरोके कहनेसें मिथ्यात्वी नही होशकते. मिथ्यात्वी वो है जो द्वादशांगवानीकों उथ्थापते है. नयेग्रंथबनाकर स्वछंदतामें चलतेहै, और इसीसबबसें दिगंबरकों एकांतमिथ्यादृष्टि एकपक्ष पकडनेवाले कहतेहै, सबबकि-द्वादशांगवाणीमें जो जिनकल्प और स्थविरकल्प दोप्रकारके मुनि होने कहे है जिसमें कहतेहै जिनकल्पमुनिकों हम मानते है लेकीन उनकाभी यथार्थ स्वरुप नही जानते, न उनकी बरावर चलशकते, वृथा हठकरना

इसीलिये एकांतमिथ्यादृष्टिसेंभी अधिक मिथ्यात्वी है. और स्थविरकल्प मुनिकों मानना कहाहै उनकों नही मानते. अपनी पक्षपातसें जैनसंघका उथ्थापन इसकालसें करदिया, और जिनेंद्रोंने पंचमकालके अंततक-साधु—साध्वी--श्रावक--श्राविका--( चतुर्विधसंघ ) रहना कहाहै. और दिगंबरके श्रावक श्राविका दोही संघ रह गये. सोभीपूरे नही.

(३) नाभिकुलकर और मरुदेवीकों श्वेतांबर कहतेहै युगलीये थे, औरदिगंबरकहते है युगलीये नही थे, अन्यअन्य मातापिताके जन्मे हुवेथे इसका समाधान यहहैकि—नाभीकुलकरके वख्तमें युगलधर्म निवारण नही हुवाथा, क्योंकि-उसवख्त राजानही राणी नही दासनही दासीनही खेतीनही वाणी नही असीमषीकृषी तीनप्रकारके कर्मनही और विवाहका होना नही था. इत्यादि अकर्मभूमिका व्यवहार वर्त्तनेसें युगलीयापनाही सिध्द होताहै. अगर कहोगे नाभिकुलकर और उनकी स्त्री मरुदेवीके अन्यअन्य मातापिता थे तो दिखलाउ ! नाभिकुलकरके पिताका नाम क्या था ? और मरुदेवीके पिताकानाम क्या था ?-कोइ शास्त्रमेनही है तो वृथा हठ क्यों करना !-युगलधर्म कव दुरहुवा ? इसका विवेचन देखते है तो विदित होता है, जब रिषभदेवभगवान् राज्यगादीपर बैठे, असीमषीकृषी तीनप्रकारकेकर्म जब उन्होने प्रकाशितकिये—पुरुषकी ( ७२ ) कला—स्त्रीकी ( ६४ ) कला-और (१.००) प्रकारके शिल्प जब प्रचलित किये, और कर्मभूमिपनेका प्रवर्त्तन शुरु हुवा तब युगलधर्म निवारण हुवायह सबकोइ जैनी मान्य रखतेहै, इसके पहले युगलधर्मका निवारण

हुवा मानना युक्तिविकल है. अगर फिरभी हठ रखना मंजुर है तो बतलाओ ! रिषभदेवभगवान्‌के विवाहसमय इन्द्रदेव क्यों आये? और विवाहकीरीति क्यौं करवाइ? क्योंकि-दिगंबरके कहनेमुजब तो नाभिकुलकरके वखतसेंही विवाहकी रीति शुरु होचूकीथी फिर उनके वखत इंद्रदेवोंके आनेसें क्या प्रयोजनथा ? अगर कहोंगे भक्तिकेलिये आये तो अन्यतीर्थंकरोंके विवाहमें क्यौं नही आये इसलिये श्वेतांबरका कहना सत्य ठहरताहैकि--नाभिकुलकरके वखत युगलधर्म निवारण नही हुवाथा.

(४)—मुनिसुव्रततीर्थंकर जब केवलीअवस्थामें ग्रामानुग्राम विचरतथे तब भृगुकच्छ (भरुच) नगरमें अश्वमेधयज्ञ ब्राह्मणोंने कियाथा, जिसघोडेकों होमनेकेलिये लायेथे वहघोडा पूर्वभवमें मुनिसुव्रतस्वामीका मित्र था, केवलज्ञानसें इसबातकों जानकर स्वामी भृगुकच्छनगर आये. घोडेकों प्रतिबोध दिया, उसकों जाति-स्मरण ज्ञानहुवा और अनशनकरके आठमेंदेवलोकमें देवपने उत्पन्न हुवा, यहबात शत्रुंजयमहात्ममें लिखीहै, देवगतिका आयुष्य पुरा करके फिर वह मनुष्य होगा तब अनागतकालकी चौविशीमें गणधरपदवी पावेगा. इसबातकों विनासमझे दिगंबराचार्य कहतेहै कि-श्वेतांबरमें मुनिसुव्रतस्वामीका घोडा गणधर हुवा मानते है, परंतु इसमें दिगंबराचार्यकी समझका फर्क है श्वेतांबरमान्य शास्त्रमें कोइजगह नही लिखाकि-घोडा गणधर हुवा.

(चोपाइ.)—मुनिसुव्रतकों गणधर घोरो-एसो कहे सो जाने थोरो,
वुझे नही असमंजस बोले-सो संतनमें तृणके तोले,
कुन गणधर इहां घोरो भाख्यो-झूठो आल मुगधने दाख्यो,

आंखिको औषध काने बांहे- ताकों कुन गहि बांह निभावे,

अगर किसी दिगंबरभट्टारक-पंडित-या-श्रावककों यह गर्व रहता हो कि-हमारे आचार्य झूठ कैसे कहे? तो उचित है कि-श्वेतांबरके किसी शास्त्रमेंभी मुनिसुव्रतस्वामीका गणधर घोडा हुवा ऐसापाठ लिखलावे.

(५)-श्वेतांबरलोग-अंतराय (५)-दान, लाभ, भोग, उपभोग, और वीर्य (पराक्रम)-हास्य-भय-रति-अरति-शोक-दुगंछा-काम-मिथ्यात्व-अज्ञान-निद्रा-अविरति-राग और द्वेष-येह (१८) दोष-करके केवलीकों रहित मानते है, दिगंबर ये (१८) दोष विपर्यय मानतहै, जैसे-क्षुधा-तृषा भय-शोक-रोग-जरा-मरण-जन्म-मद-मोह-खेद-प्रस्वेद नींद-विस्मय-चिंता गद-रति-और विषाद-येह अठाराह दोष मानतेहै और कहतेहै येह अठारा दोष केवलीमें नहोने चाहिये. परंतु यह कहना वृथा है, क्योंकि-केवलज्ञान जो हुवाहै सो(४) घातीकर्म्मके दूरहोनेसें हुवा है सो इन (४) घातीकर्म्मके दोषोंका अभाव केवलीमें होना चाहिये अघातीकर्म्मके दोषोंका अभाव न होना चाहिये दिगंबरने अघातीकर्मके दोषोंका अभाव माना है. जैसे क्षुधा-तृषा-मरण-रोग आदि ये अघातीकर्म्मके दोषोंका सद्भाव है सो केवलज्ञानहोनेसें दूर नही होशकता. क्योंकि-केवलज्ञान हुवेबादभी-वेदनीकर्म-नामकर्म गोत्रकर्म-और आयुष्य-कर्म-ये (४) अघातीकर्म बाकी रहतेहै सो येह दोषतरीके गीने नही जाते, क्योंकि ये दोष चारगतिमें रुलानेको समर्थ नही. अगर इनकों दोष मानतेहो तो नरगतिप्रमुख अन्यभी केइ दोष मानो.

(६)दिगंबर केहतेहै केवलीके(४) कर्म जरीजवरी याने दग्धरज्जु-

समान विफल है, श्वेतांबरकहतेहै मोहकर्मके अभावसें संसारमें न रुलानेकी अपेक्षा वें विफल है, लेकीन उदयकी अपेक्षा विफल नही, अगर उदयकी अपेक्षाभी विफल ही है तो आयुष्यकर्म विफल होनेसें उसी वखत मुक्ति चलेजाना चाहिये, नामकर्मके विफलहोनेसें यशःकीर्ति न होना चाहिये, गोत्रकर्मकविफलहोनेसें तीर्थंकरगोत्रका अभाव होना चाहिये, वेदनीकर्मकविफलहोनेसें निराबाधपना होना चाहिये, परंतु ये बाते जबतक वे मुक्त नही हुवे है तबतक हे नही, बल्कि-चारों अघातीकर्मके उदयसें चारोंहो बाते उनमें प्रत्यक्ष विद्यमान है. फिर कैसे कहशकतेहै कि-केवलीके चारकर्म विफल है केवलीकों ज्ञानावरणकर्म क्षयहोनेसें अनंत-ज्ञान-दर्शनावरण क्षयहोनेसें अनंतदर्शन-मोहनीकर्मके दोभेद जिसमे दर्शनमोहनीके क्षय होनेसें क्षायिकशुद्ध सम्यक्त और चारित्रमोहनीके क्षय होनेसे क्षायिकशुद्ध चारित्र-और अंतरायकर्म क्षय होनेसें अनंतवीर्य-ये ( ४ ) गुण प्रकट हुवे है, जब अघाती कर्मक्षय जायगें तब सिद्ध अवस्थामें (४)गुण और प्रकट होयगे जैसे वेदनी कर्मके क्षयसें अनंतसुख अव्याबाधपना) नाम कर्मके क्षयसें (अगुरुलघुत्व)-और आयुष्य कर्मके क्षयसें अक्षयस्थिति-ये (८) गुण सिद्धोंके हुवे.

(७)-दिगंबर कहते है केवलज्ञान होतेही केवलीकी काया सातधातवर्जित होजाती है, इसपर श्वेतांबर पूछते है सातधातवर्जित होनेका कारण क्या ? केवलज्ञान हुवा ?-तो पांच या चार धातवर्जितका कारण मनःपर्याय ज्ञान भी होना चाहिये, अगर मनःपर्याय ज्ञानभी कहोगे होता है तो गणधरोंकों भी पांच

का चार धातवर्जित काया कहना चाहिये, और कही नही, इस लिये यह कहना ठीक नही कि–ज्ञानके प्रकाश होनेसें शरीरकी धातवर्जित हो जाय अगर एसा होता तो एक एक ज्ञानकी वृध्धिमें एक एक या दोदो धातकावर्जित होना सब जीवोंको होता. ज्ञानका लाभ यह है कि–ज्ञेयपदार्थका जानना सात धातका और संहननका नाश होना ज्ञानावरणकर्मके नाश होनेसें नही होता. केवलज्ञान होनेसें ज्ञानका प्रकाश हुवा शरीर शोधन नही हुवा, जो सातधात न रहे. उदारिक शरीरमें संहनन होता है, संहननका होना अस्थि मांस विना नही होता वैक्रियशरीरमें सहनन नही इसी लिये वह हाड मांस करके भी वर्जित होता है. उदारिकशरीरको सातधातकरके वर्जित कहना ठीक नही.

(७)–दिगंबर कहते है तीर्थंकर केवलज्ञान हुये पीछे आकाशमें चलते है अर्थात जमीनपर देवरचित कमल और कमलके उपर अस्पृश्य होकर आप चलते है. सोचनेकी जगह है कि अगर तीर्थंकर भगवान् आकाशमेंही चलतेहै तो देवोकी कमल रचना एक व्यर्थसी हुइ. तीनज्ञानके धारक देव मूर्ख नही है, जब वे जानतेथेकि भगवान् आकाशमें चलतेहै तो व्यर्थ कमल रचना क्यों करते ? कमलकी रचना करनेका प्रयोजन यही कहा जाताहैकि-जमीनकी रज भगवान्केचरणोंको न लगे. भक्तामर स्तोत्र दिगंबर श्वेतांबर दोनों आम्नायवाले मानते है उसीमें क्या! लिखाहै ! देखो !

पादौ पदानि तव यत्र जिनेंद्र ! धत्तः
पद्मानि तत्र विबुधाः परिकल्पयंति.

इसपाठके अर्थपर दृष्टि देतेहैतो श्वेतांबरका कहना ठीक पचताहैकि-कमलपर भगवान् पैर देकर ही चलतेहै.

[७]-दिगंबरकहतेहै केवलीके शरीरसें द्रव्य हिंसा नही होती, श्वेतांबरकहतेहै होतीहै, क्योंकि- केवली सयोगीहै. योगहै सो सकंपमान सव्यापार है. सव्यापार होनेसें सक्रिय है. जो जो सक्रियहै उससें द्रव्यहिंसा बच नही सकती. दिगबर आम्नायके द्रव्यसंग्रहकी वृत्तिमें जहां चारित्रका अधिकार चलाहै लिखाहै कि-योगत्रयके व्यापारसें जिनेश्वरजी चारित्रकों मलीन करतेहै. इसका पाठ इस प्रकार है. संयोगि केवलीनो यथाख्यातंचारित्रं-ननुपरमयथाख्यातं चौराभावेपि चोरसंसर्गिवत् मोहोदयाभावेपि योगत्रयव्यापारश्चारित्रमलं जनयतीतिद्रव्यसंग्रहवृतौ--कोइ इसमें तर्क करेकि-केवलज्ञानी सब जीवोकों ज्ञानमें देखरहेहै फिर कैसे हिंसा करेंगे ?-इसका उत्तर-केवलज्ञानसें बेशक देखरहेहै उनका इरादा हिंसा करनेका नहीं इसलिये उनकों पापभी नही लगता परंतु कायाकरके पाचस्थावरोंकी जो हिंसा होरही है उसकों कैसे बचाय सकते है ?-इसपर कहाजायकि-द्रव्यहिंसा तो होती है लेकीन कहनेमात्रही है तो कहिये ! क्या ! ! उनस्थावरजीवोंका मृत्यु नही हुवा ?-फिर यह कहाजायकि--उनको पाप नही लगता इस अपेक्षा कहने मात्र है तो श्वेतांबर और क्या कहते है ? वभी तो यही कहतेहै कि--द्रव्यहिंसा हुयी याने उनजीवोका मृत्यु हुवा परंतु पाप नही लगा याने भाव करके हिंसा नही हुयी परंतु द्रव्य हिंसाका अभाव तो नही हुवा ?-अर्थात् इर्यापथिकी क्रिया तो लगी. क्योंकि-तेरहमें गुणस्थानपरभी इयापथिकी क्रिया कही है.

(१०)-दिगंबरकहतेहै केवली कवलाहार नही करते नोकर्म वर्गणाहार करतेहै, श्वेतांबरकहतेहै कवलाहारही करते है, इसका समाधान-अगर कवलाहार केवली नही करतेहै तो सोचोकि-छोटी उमरमें किसीमुनिकों केवलज्ञान होगया और उनकी उमर विशेष है तो उनके शरीरकी वधवारी किसकारणसें होगी. दोनों आम्नायमें यहबात मंजुरहैकि-जघन्यमें आठवर्षकी उमरवालेकों केवलज्ञान होजाय और उनकी उत्कृष्ट आयुस्थिति किसीकिसी-की क्रोडपूर्वकीभी होती है. अगर कहोंग कवलाहार नही करते और वृध्दि होती है तो सवालहोनेकी जगह है क्या ! शरीरकी वृद्धि ज्ञानसें हुयी? अगरजो ज्ञानसें हुयी तो क्या ! चैतन्य स्वभावसें शरीरकी वृध्दि मानतेहो?-ऐसा मानो तो आत्मस्वभाव जड हुवा, क्योंकि-जडसें जडकी वृध्दि होती है, ज्ञानसें जडकी वृध्दि नही, ज्ञानसेंतो ज्ञातृत्वशक्तिकी वृध्दि होतीहै जडकी वृध्दि नही होता. इसलिये केवलीकों कवलाहारही कहना ठीक है.

[ सवेया. ]

केवलीआहारकरे जागेअग्निअंतरकी वेदनीआहारशक्ति ताकी-नहीहीनता, हेतुकेसमाजतें घटेजुंकाजसाजशुध्द लाजे तहांआज लुंक ज्ञानीकहादीनता, अन्यथा न अष्टवर्ष बालकेवली विशाल पूर्वकोटिआउपाल ताकूंवृध्दिलीनता वृध्दि पोषदाइजाइ वर्णा कहांसुपाइ! ज्ञानते जू आइ तामें मुक्तिकी नवीणता.

नो कर्मवर्गणा आहार कहना ठीक नही. कर्म्मोंकी प्रकृतिका जो उदय-उसका जो भोगना उसीको दिगंबर लोग नोकर्म्मवर्गणा आहार कहते है. यहां सवाल होनेकी जगह

है कि इसके आहार करनेसें क्षुधातृषादि जो शरीरको लग रहे है उनकी तृप्ति कैसे हो सकती है ?—इसलिये कवलाहारही कहना ठीक है. उदारिक शरीरकी स्थिति कवलाहारहीसें है अन्यथा प्रत्यक्षविरोध होता है. तत्वार्थसूत्रके नवमे अध्यायमें जहां परिसहोंका वर्नन है वहां लिखा है. मोक्षाच्यवननिर्जरार्थं परिषोढव्याःपरिसहाः—क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यरतिस्त्रीचर्यानिषद्याशय्याक्रोशवधयाचनालाभरोगतृणस्पर्शमलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाज्ञानादर्शनानि सूक्ष्मसंपराय छद्मस्थवीतरागयोश्चतुर्दश एकादशजिने-बादरसांपराये सर्वे—ज्ञानावरणे प्रज्ञाज्ञाने-दर्शनमोहांतराययोःदर्शनालाभौ—चारित्रमोहे नाग्न्यारतिस्त्रीनिषद्याक्रोशयाचनासत्कारपुरस्काराः वेदनीयेशेषाः—एकादयोभाज्याः—युगपदेकस्मिन्नेकोनविंशतेः—अर्थः—ज्ञानावरण-दर्शनावरण-मोह-अंतराय—और वेदनी इन पांच कर्म्मोंके उदयसें परिसह उत्पन्न होते है और इनको मोक्षार्थीजीव निर्जरार्थ और मोक्षमार्गसें अच्यवनार्थ सहन करते है. सूक्ष्मसांपराय और छद्मस्थवीतराग गुणस्थानवर्त्तीको—क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, दंशमशक, चर्य्या, अलाभ, प्रज्ञा, अज्ञान, शय्या, वध, रोग, तृण स्पर्श, और मल, ये (१४) परिसह होते है,—एकादशजिने—अर्थात् तेरहमें गुणस्थानवर्तीको—क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, दंशमशक, चर्य्या, शय्या, वध रोग, तृण स्पर्श, और मल,—ये (११) परिसह होते है. क्योंकि-तेरहमें गुणस्थानपर परिसह उत्पन्न करनेवाला एक वेदनी ही कर्म रहा है. बादरसांपराय गुणस्थानवर्त्तीको (२२) परिसह उत्पन्न होते है. किसीको एक—किसीको दो—किसीको तीन—इ-

सी प्रकार किसीको संपूर्ण परिसहोंका उदय हो जाय तो(१७) परिसहसें अधिकका उदय न हो. क्यों कि-जहां शीत वहां उष्ण नही और जहां उष्ण वहां शीत नही. जहां चर्य्या वहां शय्या नि-षद्या नही; जहां शय्या वहां चर्य्या निषद्या नही,और जहां निषद्या वहां शय्या चर्य्या नही.बाइसपरिसहोंमेंसें प्रज्ञा और अज्ञान यह दो परिसह ज्ञानावरण कर्मके उदयसें होते है दर्शन और अलाभ यह दो दर्शनमोह और अंतरायकर्मके उदयसें होते है. नाग्न्य-अरति-स्त्री-निषद्या-आक्रोश-याचना-और सत्कारपुरस्कार—यह सातपरि-सह चारित्र मोहकर्मके उदयसें होते हैं क्षुधा—तृषा—शीत—उष्ण दंशमशक—चर्य्या—शय्या—वध—रोग—तृणस्पर्श—और मल ये(११) ग्यारहपरिसह वेदनीकर्मके उदयसें होत है. केवलीकों वेदनीकर्म मौजूद है इसीलिये उनकों ग्यारहपारिसहका सद्भाव कहा.फिर क्षुधा तृषाका अभाव कैसे कह सकते हो ?—क्यों कि—केवलज्ञान हुवे पहले भी वेदनीकर्मजन्य ग्यारह परिसह उनको थे वेही ग्या-रहपारिसह केवलज्ञान हुवे पीछे भी रहे तो कवलाहार करना सिद्ध हुवाही. विना कवलाहार जैसे पहले कायाकी स्थिति नही होसकतीथी तद्वत् केवली अवस्थामें भी नही होशकती. अगर कहोगे केवलज्ञानसें शरीरकी स्थिति होती है तो यह बात वृथा है. केवल ज्ञानकाविषय ज्ञेयपदार्थके जाननेका है. शरीरकी स्थि-ति या वृद्धि करनेका नही.

दिगंबर इसपर कहते है ग्यारहपरिसह जो तत्वार्थसूत्रमें लिखेहै वे बेशक ! केवलीको है लेकीन उपचारमात्रहै कुछका-र्य्यकारी नही. श्वेतांबरकहतेहै यह कहना ठीक नही. ग्यारहपरिसह

उनके शरीरपर वर्त्तते है जबतक वेदनीकर्म नही छूटाहे तबतक उपचारमात्र केसे कहशकतेहो ?-उपचार उसकों कहतेहै जो बात वास्तवमें न हो और आरोप करके कहीजाय-उपचारका लक्षण. अन्यत्रप्रसिद्धस्य धर्मस्य अन्यत्रारोपणमुपचारः सो क्या ग्यारहपरिसह केवलीमें नही है?-वृथाही कहना पडता है?-अगर वृथाही कहते हो तो वेदनीआदि चार अघातीकर्म है वेभी वृथा कहो जब अघातीकर्म वृथा हुवे तो चारघातीकर्मके नाश होतेही मुक्ति होजाना चाहिये. और होते नही–बतलाइये ? फिर मुक्त होतेको रोकनेमें दूसरा कौन कारण रहा ?–इसलिये चारअघाती कर्मको कार्यकारी मानना चाहिये. जो उनको मुक्ति जानेसें रोक रहेहै.इनको उपचारमात्र कहना वृथा हे.दिगंबरने केवलीको अठाराह दोष करके रहित माना उसमेंभी विरुद्धता है. सोचो कि–एकादशाजिने-अर्थात् केवलीको (११) परिसहभी बतलातेहै. और क्षुधा, तृषादिकदोष रहितभी कहते जातेहै. ऐसा विरुद्ध वचन कैसे संभवे ?–हकीकतमें तो दिगंबरोंने द्वादशांगवाणीके सिद्धांत उथ्थापन किये तब ऐसी काल्पितबातोंका सहारा लेना पडा सच है कि-जो मनुष्य कल्पित शास्त्र गुंथे उनका ऐसाही विरुद्ध आशय होता है. और बातबातमें अटकना पडता है. इसलिये केवलीको कवलाहारकरना सिद्ध हुवा. इसबातमें दिगंबर वृथा हठ करते है.

फिर दिगंबरोंका कहना यहहैकि-केवली आहारकरतेसमय जब ग्रास उठायगें तो मूर्छा आयी, इसपरश्वेतांबरका कहतेहै केवली विहारकरतेसमय जब कदम उठाते है समवसरणमें सिंहासन

परबैठतेहै तबभी कहो मूर्छा आयी. तो ऐसा कहना ठीक नही, मोह कर्मकेनाशसें मूर्छाका अभावतो उनकों पहलेही हो चूकाहै. फिर मूर्छाका कहना पापबंधका कारणहै.वृथाकुतर्क करना ठीक नही. दिगंबरआम्नायमें तत्वार्थसूत्र प्रमाणहै सो वोभी श्वेतांबर आचार्य उमास्वातिका रचाहुवा है. हठकरके दिगंबरोंने अप ना मानलियाहै उसके अक्षरार्थ देखनेसेंभी क्षुधा तृषादि परि सह केवलीकों रहे और कवलाआहार सिध्ध हुवा. फिर न मालूम दिगंबरलोक कौन ग्रंथके प्रमाणकरके कवलाहार नही मानते है?-फिर दिगंबर कहते है क्या! अशातावेदनी कर्मभी केवली कों है?-उत्तर-शाता अशातावेदनी दोंनो केवलीको है. अगर अशातावेदनी कर्म न होता तो किसकर्मकी निर्जरार्थ उनकों परिसहसहन करना कहा!-अलबते! इतना जरुर हैकि-- उनकों शातावेदनी कर्मका उदय ज्यादाहै अशातावेदनीका थो मा है, लेकीन है दोंनो-फिर दिगंबरका कहनाहै कि-जब उन्हों नें कवलाहार करलिया तो क्षुधा तृषादि परिसहका सहना कहां रहा?-उत्तर-क्यों नही रहा!-सोचोकि-केवलज्ञानमें उन्होंकों भासन हुवा अमूक समयमें हमकों आहार लेना होगा. जबतक वहसमय नही आयाहै उससें पहले समझो उनकों अशातावेद नीके उदयसें क्षुधातृषाका सद्भाव हुवा उतनाकाल वह उसकों सहन करेंगे वही उनकों क्षुधा तृषा परिसह सहना है. अगर इसबातकों नही मानते हो तो (११) परिसहभी न मानना चाहि ये. बस! तत्वार्थसूत्रके एकादशजिने—इसपाठपर कलम फेरदो. केवलीकों क्षुधातृषाका सद्भाव सुनकर नाराजी आतीहै तोशीत

उष्णपरिसहके लियेभी इनकार करदो. और यहभी कहदो कि-दंशमशकभी उनके शरीरपर नही बेठने पाते. फिर चर्य्या-शय्या-वध-रोग-तृणस्पर्श-और मल ये परिसहभी काहेको कहना? जब क्षुधातृषा उथ्थापन कियी तो और परिसहभी नही मानना चाहिये. जब और परिसहभी नही माने तो आज्ञाभंगका दूषण आया और तत्वार्थसूत्रकी सनंद नही रही. अगर फिर यह तर्क कियीजायकि-आहारकरलिया तो परिसह सहना कहां रहा?-इसका उत्तर-केवली जब छद्मस्थ थे तबभी आहार करतेथे और परिसह सहन होता था तद्वत् केवल अवस्थामेंभी आहार किया और अशातावेदनीकी निर्जरार्थ परिसह सहन करते रहे इसमें विरोध क्या ! हुवा ?-विना विचारे तर्क करना वृथा है. अगर कहोगे उनका अनंतबल कहां रहा? हमकहते है अनंतबल क्यों नही रहा ?-बलका अस्तित्व जो है सो उनमें मौजूद है जो अंतरायकर्मके क्षयसें हुवाहै उसको आहारके पुद्गल आवरण नही करशक्ते जिससें अनंत बल घट जाय, आहार अनंतबल घटाने वढानेका कारण नही. अंतराय कर्मके नाश होतेही अनंत बल प्रकट होताहै वह क्या ! आहारकरनेसें घटवढ शकताहै ?-इसलिये कवलाहार करनेसें अनंतबलमें कोइ विरोध नही आता, न सर्वज्ञतामेंभी कवलाहारके शाथ विरोध है. प्रमाणनयतत्वलोकालंकारके प्रथम अध्यायमें--कवलाहारसर्वज्ञत्वयोरविरोधात्--इससूत्रपर टीकाकारने बहोतकुछ समालोचना कियी है. यहां कितना लिखें ?--

( ११ )-दिगंबर कहतेहै तीर्थंकरोके निर्वाण हुवेबादउनका

शरीर कर्पूरवत् खीर जाता है, फिर देवते आनकर नयाशरीर रचके उसका अग्निसंस्कार करते है. श्वेतांबर कहतेहै तीर्थंकरों का शरीर खीरता नही. उदारिकशरीरका स्वभाव खीरनेका नही. क्योंकि-वह बंधन संघातनसहित है. सो कैसे खीरे?– खीरजानेका हेतु क्या?–

(१२)–श्वेतांबर कहतेहै तीर्थंकरोंके निर्वाण हुवे बाद इन्द्रदेव उनके शरीरका अग्निसंस्कार करकें उनकी डाढा ( फुल ) देव लोकमें लेजाकर रत्नटीपारोंमें रखके पूजते है. दिगंबर कहते हैं तीर्थंकरोंका असलीशरीर कर्पूरवत् खीरजाता है केवल नख केश नही खीरते, उन नखकेशोंको देवलोकमें लेजाकर रत्नटीपारोंमे रखके पूजते है.

( १३ )-दिगंबर कहते है केवली बोलते नही किंतु शिर सें नाद पैदा होता है. धर्मोपदेश वगेरामेंभी इसी प्रकार शिरसेंही नाद उठता है.–श्वेतांबर कहतेहै केवली बोलतेहै. शिरसें नाद होनेका कोइ प्रयोजन नही. अगर प्रयोजन है तो उसमें हेतुक्या? धर्मदेशनामें मालकोस श्रीमपलासी वगेरा मधुरी रागरागणीसें धर्मोपदेश करतेहै यह बात युक्तिद्वारा सबकिसीको मान्य होस कती है. जिसको साक्षरी वाणी बोलनेकी शक्ति है वे निरक्षरी वाणी क्यौं बोलेंगे ?–क्या ! उरः–कंठ–शिर–जीव्हामुल–दंत– नाशिका–ओष्ट–और तालु-ये आठ स्थान जिनसें वर्णाक्षरकी उत्पत्ति है केवलीके नही रहे ? जो शिरसें नाद उठे?

[१४]–महावीरस्वामीका विवाह हुवा उनको पुत्री हुयी और वह जमाली जातके मालीको विवाही यहबात कहकर दिगं

बरलोक श्वेतांबरकों आलोहना देतेहै. परंतु इसमें उनकी समझका फर्कहै. श्वेतांबरलोक महावीरका विवाह हुवा—उनकों पुत्री हुयी और वह जमाली नामके राजकुमारकों विवाही गयी-जरुर मान ते है. कौनकहता हैं जमाली मालीजातिका था? विना प्रमाण कोइ बात कहदेना धर्मीजनोंका काम नही. कौनसें शास्त्रमें जमा लीकों माली लिखा है? प्रमाण देना चाहिये.

(१५)-दिगंबर कहतेहै जिनप्रतिमाका स्वरुप वीतराग कहा सरागकरके क्यों पूजते हो?-गेहना आभूषणमें श्रृंगारी हुयी प्रतिमामें वीतरागपना कहां रहा? श्वेतांबर कहतेहै क्यों नही रहा! जब वे निरागी है हम उनकी उचितभक्ति करके गेहने आभूषण पहनाते है इससें उनके वीतरागभावकी हानी क्योंकर होशकती है?—हमारे भोले भाइ दिगंबर प्रश्नतो कर बेठते है परंतु तत्वकों नही विचारते. वीतरागभावका अभाव आभुषण आदिकसें नही होता. समवसरणमें रत्नसिंहासनपर जब बेठतेथे छत्र चवर होतेथे तब गणधर और इन्द्रदेवआदि वीतराग कहकर उनकी स्तुति करतेथे. सोचोकि—अगर उनका वीतरागभाव चला गया होतावो वे उनकों वीतराग कहकर क्यों मानते पूजते!—इसलिये वीतरागभावका अभाव आभूषणादिकसें नही होता जैसाकि-कंगालदशा दर्शनसें होनाहै, भाववस्तु बाह्य नही किंत अभ्यंतर है यही मानना मुनासब है, अगर केवल वीतरागभावकोंही मान ना स्वीकार है तो स्नान कराना-केशरचंदनपुष्प चढाना-रथारो हन करना-तुमारी अपेक्षा वृथा है न करना चाहिये. वीतरागहुवे बाद कौनसें रौज वे रथपर चढेथे ?-कब सचित्त जलसें स्नान

कियाथा ?—और केसरचंदनविलेपन करायाथा ? तुम लोक क्यौं करते हो ?-सिंहासन छत्र भामंडलआदि जिनप्रतिमासें मिलाकर रखते हो क्या ! यह आभूषण नही है ?-निर्ग्रंथअवस्थाही मानना प्रमाण है तो कहिये ! उस अवस्थाको प्रतिमाकों रथमें सवार करके फिराना किस आगमका लेख है!—अगर कहोगे भक्तिप्रभावना है तो सोचो ! श्वेतांबर और क्या कहते है ? वेभी तो भक्ति प्रभावनाही कहतेहै. अगर कहोगे सबकुछ किया परंतु शरीरका रुपतो हमने नही बदला ? हम कहतेहै यह तर्क मूर्खोकी है विद्वानोकी नही. किसीने हेयवस्तुके त्यागीकों हेयवस्तुके समुहपर बिठाया और किसीने हेयवस्तु उनके शरीरपर रखी-ज्ञातापुरुषों की समज मुजब तो दोनों एक सरखीबात है. हठवादीयोंकी बात अलग है.

क्षुल्लकधर्मदासजीके उत्तरमें पंडितफरगदलाल लिखते है हम तो वीतरागभावकी वर्द्धक प्रतिमा मानते है. हम पूछते है जब वीतरागभाव वर्द्धक प्रतिमा ही मान्य है तो प्रतिष्ठा समय जन्मसंस्कार-विवाहसंस्कार-कलशारोपण-वगेरा क्यौं करना? क्या उससमय रागभाववर्द्धक वह मूर्त्ति नहीहै ? वीतरागकी मुर्त्तिपर ऐसेकार्य करने और दूसरा करेतो उसका उपहास्य करना यही तो मुर्खताका कारण है. सोचो तो वीतरागभाव उससमय उत्पन्न होताहै जब केवलज्ञानका उदय आवे. उससें पहेले तो संपूर्ण कार्य सरागभावका कारण है, अगर एसाही आग्रह है तो एक निर्वाणकोंही मानके अन्यसंपूर्णकृत्य छोड दो. महाशय ! कहना तो सहज है लेकीन उस मुजब चलना सहज नही. देखो ! जिस

मूर्त्तिको श्वेतांबर पूजते है उसके और दिगंबर प्रतिमाके मध्य केवल आभूषणआदिका अंतर है, इसके शिवाय समयलब्धि पायकर औरभी केइ अंतरपडते गये. जैसे खडे आकारनग्नमूर्त्ति जिसका पुरुषचिन्ह लटकता हुवा महाविभत्साकार नजर आताहै देखकर सारीदुनिया नाक चढाती है एसी जिनमूर्ति बनाना कोइ दिगंबर शास्त्रमें नही लिखा गडरीया प्रवाह चलपडाहै, दिगंबरलोक इसबातकोंविशेष पुष्ट करतेहै और कहतेहैकि-केइ तीर्थंकर खडगासन मुक्ति हुवे है उनकी नकल हम बनाते है. हम पूछते है वे नग्न दिसते थे ?नही दिसतेथे—तो फिर एसी नींद्यमूर्त्ति क्यौं बनाना ?-जिससें उभयलोक विरुद्धता प्राप्त हो. जबकिसी शहरमें दिगंबरोंकी रथयात्राका महोछव होताहै सभी मनुष्य नींदा करते है और कहते है बडी अयोग्य बात है कि-नग्नदेव मूर्त्ति नगरमें फिरायी गयी. देखिये ! द्वादशांगीके सिद्धांतोकों उथापन किये-मनःकल्पित सिद्धांत बनाकर उस मुजब चलना शुरुकिया-तो एसी नींदाका पात्र होना पडा. द्वादशांगवाणीके सिद्धांतोमें पद्मासन जिनमूर्त्ति बनाना लिखा है, जिससें उनके नग्नस्वरुपमें और लोक व्यवहारमें दोनोमें विरोध नही आता.

दिगंबर कहते है अरिहंतदेव वस्त्रके त्यागी थे उनकों अंगीयां पहराना ठीक नहीं. ( उत्तर )—अरिहंतदेव स्नानाविलेपनके त्यागी थे सो भी कराना ठीक नही. अगर भक्तिसें कराते हो तो अंगीयां भी भक्तिहीसे पहनायी जाती है अगर भोग्यवस्तुके त्यागीकों भोग्यवस्तुका संबंध कराना नामंजूरही है तो तुमको अरिहंतदेवके सामने नैवेद्यभी न चढाना चाहिये. केवल ज्ञान

हुवे बाद अरिहंतदेवको तुम आहारके त्यागी मानते हो. जो बात शास्त्राज्ञासें प्रतिकूल हो छोडना चाहिये. जैसे रात्रीको देव पूजा करना कोइ शास्त्रमें नही लिखा आरात्रिका (आरती) कराना यही सायंकालकी पूजा है. दिगंबर लोक-अनंत चौदश (जो भाद्रपद सूदीमें आती है)-शरदपुनम-और दीपमाला (दीवाली) के रोज-रात्रीको अष्टद्रव्यसें जिनपूजा करते है यह शास्त्राज्ञाविरुद्ध है. ओर दुसरा एक यह बडा अनर्थ करते है कि-जब कभी बडीपूजन करायी जाती है तो मंदिरमें प्रतिष्ठा किये हुयी प्रतिमाजीके होते हुवे पूजनके समय एक ठवणा रखकर वहां भगवान्का आह्वान ओर विसर्जन करते है यह कितना बडा अनर्थ है कि-भगवान्के साक्षात् विराजमान होते हुवे आह्वान विसर्जन किया जाय. इससेंतो प्रतिमाजीका होना सर्वथा व्यर्थ समझा गया. क्योंकि-पूजा तो उस देवकी हुयी जिसका आह्वानकरके विसर्जन किया.

फिर दिगंबरलोक जिनप्रतिमाको नेत्र लगे हुवे देखकर उपहास्य करते है. कहतेहै क्या! जिनमूर्त्ति अंधी है जो नेत्र लगाये जाय? (इसका उत्तर)-महाशय-जिनप्रातिमा अंधी नहीहै कहनेवालेही अंधे है जो जिनप्रतिमाको तदाकार नही देखते. जिनेंद्र देवकी भ्रूश्यामरंग थी सो श्वेतांबरलोक उनकी प्रतिमामें श्यामरंगकी भ्रूबनाते है, अधर लालरंग थे सो लाल बनाते है, हाथपांवके तलें लाल थे सोभी लाल बनाते है, नेत्र उनके चमकते थे जैसें रत्न चमकते है अब उसजगह उसी रुपका स्वरुप बनानेके कारण नेत्रभी स्फाटिकरत्नके चमकते लगाते है. कहिये! इसमें

कौनसी विपरीत बात हुयी ?-वृथा हंसी करना मूर्खोंका कामहै. दिगंबरलोक कहते तो हैकि-जिनेंद्रकी प्रतिमाकों हम तत्सदृश बनाते है लेकीन कहनेहीमात्र है. बनती नही. जब तदाकार नही बनी तो तदाकार कहना वृथा है. क्या! नग्नस्वरूप लटकता हुवा पुरुषचिन्ह बनादिया इसीसें तदाकारता हो गयी ?—सोचो! जिनेंद्र नग्न होते हुवे भी दूसरेकों नग्न दिखते थे ?-विशेष क्या! लिखे ?—द्वादशांग वाणीके सिद्धांतोमें जो कुछ लिखा है उसी मुताबिक श्वेतांबरलोक करते है दिगंबर नही करते. शास्त्रमें वीतरागभावका वर्नन इसप्रकार किया है.-

( मालिनी वृत्तं )

प्रशमरसनिमग्नंदृष्टियुग्मं प्रसन्नं,<br>
वदनकमलमंकःकामिनीसंगशून्यः,<br>
करयुगमपि धत्ते शस्त्रसंबंधवंध्यं,<br>
तदसिजगति देवो वीतराग! त्वमेव, १

मित्रवर! पक्षपात त्यागकर कहना उपर लिखा हुवा वीतरागभाव श्वेतांबर प्रतिमामें है या नही? यदि है तो तुमारे तर्क व्यर्थ है.

( १६ )—दिगंबरलोक कस्तूरीकों अपवित्र कहते है और मंदिरमें लेजाना बुरा गिनते है परंतु इन्हींके भाइ वीशपंथी बुरा नही गिनते. सोचनेकी जगह हैकि-अगर कस्तूरी अपवित्रही है तो मृदंग-सारंगी-वगेरा चमडेके वाजे जो मंदिरमें बजाये जाते है वे कैसे पवित्र हुवे?-यहां कोइ तर्क करेकि-तेरहपंथी चमडेके वाजे मंदिरमें नही लेजाते तो एसा कहनाभी व्यर्थ है. क्यौंकि-तेरहपंथी

लोक अंग्रेजीके बने हुवे कपडे पहेनकर मंदिरमें जाते है. जिसमें अनेक रंग रुधिरके सहारेसें रंगनेमें आते है. और बहुधा तेरहपंथीयोंकी स्त्रीयें अपनेबालकोंके गलेमें सिंह—बीजुआदिके नखोंका तथा कोडीयोंका-हार मालती है और उसकों मंदिरमें लेजाते है. हम पूछते है क्या! ये कस्तुरीसें अछे है ?—अगर उत्पत्तिकी अपेक्षा कस्तूरी त्रस जीवका अवयव होनेसें अपवित्र मानते हो तो मुनिकों मयूरपींछी-और चमरी गायके केशकी पींछीभी अपवित्र होनेसें न रखना चाहिये. क्योंकि त्रसजीवका अवयव है. और इसी प्रकार रेशम-लोइ-कंबल-दूशाला-आदिभी समझो. परंतु हकीकतमें दिगंबरोकी समझका फर्क है. जो वस्तु व्यवहारमें पवित्र है वह पवित्रही मानी जाती है जिनप्रतिमाकों चढाना अयोग्य नही. यदि उत्पतिकी अपेक्षा वस्तुकी पवित्रतापर खयाल रखना मंजूरहै तो प्रतिमाजीकों स्नान करानाभी बंद करदो. क्योंकि-सर्व अपवित्रतासें जल संमीलित है. अनेक-मछ-कछप-मींडक-आदि जीवोंका अवयव करके सहित है. थलचर-खेचरजीवोंका उत्सृष्ट है और मूत्र-पूरीष—हाड-मांस आदि करके संयोजित है. इसलिये आप लोकोंकी बारीकीके आगे जलभी अपवित्र ठेरताहै.

(१७) चर्मकी मशकका नीर-और चर्मके भांडेका घृत-खानेसें दिगंबर कहते है मांसभक्षणका दोष लगता है. श्वेतांबर कहतेहै शुष्कचर्मकी मशकका नीर और शुष्कचर्मके भांडेका घृत-खानेसें मांसका दोष नही लगता. मांसका दोष तो जब लगे अगर मांस वा-मांसमिश्रित पदार्थ खाया जाय शुष्कचर्म न मांस है न मांस मिश्रित है. इतनेपरभी इसमें मांस भक्षण दोष मानना मंजुर है

तो चीनी खांडकी खांची जिसमें अनंत निगोदराशि पडती है पंचेंद्रियआदि जीवका शरीरभी गलता है-कलेवर उसमें प्रत्यक्ष दिसते है–न खाना चाहिये, सांवरलोनकी उत्पत्ति देखते है तो महा अपावन है, यहां हम अपनी आंखोंसें देखी हुयी हकीकत लिखते है कि–जब हमने संवत् ( १७४७ ) के मार्गशीषमहिनेमें दिल्लीसें विहार किया और मथुराकों आतेथे, रास्तेमें फरुखनगरके निकटवर्त्तीस्थानोंमें खारीनीमक बनता देखा था. जो गौ-महिषी–आदि पशुओंके खोपडेकी हड्डीके सहारेसें जमाया जाताथा. और पूछनेपर उनलोकोंने कहाथाकि–विना हड्डीके ये नीमक नही बनता. उत्पत्तिकी अपेक्षा अगर खयाल किया जाय तो यह नीमकभी न खाना चाहिये. उधकी उत्पत्ति कच्चामांसमेंसें प्रत्यक्ष है इसमेंभी कहदो मांसभक्षणका दोष है. क्या बतावे ! दिगंबरलोक–चीनीखांड-खारी ( सांवर ) नीमक–आदि तो खाते है और सूकेचर्मकी मशका नीर–तथा सूके चर्मके भांडेका घृतमें न मालूम किस हेतु परेज करते है, सो विदित न हुवा.

( १७ )–दिगंबर कहतेहै द्रव्यचारित्र विना मुक्ति नही होती; श्वेतांबर कहते है भावचारित्र उदय आजाय तो द्रव्यचारित्र हो चाहे न हो मुक्ति हो शकती है. अगर द्रव्याचारित्रही कार्यकारी है तो कहो ! द्रव्यचारित्र जीवका स्वस्वभाव है या परस्वभाव है. अगर स्वस्वभाव है तो अभव्यजीवकोंभी द्रव्य चारित्र उदय आता है मुक्ति होना चाहिये. और परस्वभाव है तो परस्वभाव विना मुक्ति न हुयी एसा मानो. परंतु हकीकतमें दिगंबरोंकी समझकाही फर्क है. जबतक विषयोंसें मन नही

निवर्त्ता है चाहे साधु होजाउ या गृहस्थ रहो मुक्ति न होगी जब मन शुद्ध होजायगा अर्थात् भावचारित्र उदय आयगा मुक्ति होतेकों कोइ न रोक शकेगा.

( १७ )-दिगंबर कहते है शुद्रकों मुक्ति नही होती, श्वेतांबर कहते होती है. मुक्तिका रस्ता सम्यक्ज्ञान दर्शन और चारित्रहै. तत्वार्थसूत्रके प्रथम अध्यायमें क्या कहाहै ? सम्यक् दर्शनज्ञान चारित्राणि-मोक्षमार्गः-जो मनुष्य इसमार्गपर चलेगा उसकी मुक्ति कौन रोक शकेगा ?-जन्मकी अपेक्षा जो जातिहीन है वह उत्तम क्रिया करने परभी उत्तम न समझा जाय यह कोइ प्रमाणकरने योग्य बात नही. किसी दिगंबरशास्त्रमें जातिभेद जन्मकी अपेक्षा नही लिखा किंतु गुणकर्मकी अपेक्षा लिखाहै. जिसकों श्वेतांबर भी मानते है. क्या ! कोइ ब्राह्मणकुलमें उत्पन्न होकर चांडाली-ककर्म स्वीकार करे वह ब्राह्मणही रह शकता है ?-कभी नही. इसी प्रकार जो शुद्रकुलमें जन्म लेकर शुद्ध आचरणसें विचरे उसकी किसी दिगंबरशास्त्रमें दीक्षा निषेध नही कियी, जबतक कोइ ठीक प्रमाण न होगा विद्वान् नही मानेगें दिगंबरोको पांचमें जिनसेनाचार्यके लेखोपर पूरा विश्वास नही करना चाहिये क्योंकि–एक ब्राह्मणका पुत्र एक भट्टारकका रसोइया था. कुछ दिनपीछे चेला होकर कितनेक ग्रंथोंकी रचना कियी, जो दिगंबर मतके शास्त्रोसें बहुधा प्रतिकूल है. जैसेकि–हरिवंशपुराणमें लिखा हैकि-जरासिंघके तथा कृष्णजीके मरनेपर इनके पीछलोंने श्राद्ध किया और तिलांजलि दियी. इसमें सर्वथा अपने ब्राह्मणधर्म कों स्थापन किया है.

( २० )—दिगंबर कहते है जैनीके शिवाय दुसरे मतावलंबीके घरका बनाहुवा आहारपानी मुनिकों लेना उचित्त नही. श्वेतांबर कहते है जो मनुष्य(चाहे वो जैनी हों वा अन्यधर्मी हो) शुद्धआहार व्यवहार रखता है उसके घरका हरेक पदार्थ मुनिकों लेना उचित है. यदि एसाही हो जैसाकि-दिगंबरलोक कहतेहै तब तो प्रथम उनकों जैनीके शिवाय अन्यकिसीसें संबंधही नहीरखना चाहिये. दूसरी यहभी बात है कि-जैनी-जैनधर्मपालने और श्रद्धा रखनेवालेंका नाम है. आजकल अनेक दिगंबरी एसे देखनेमें आतेहै जिनोंने जन्म समयसें लगा आजतक अपने धर्मका तत्व नही जाना, कोरे नामके जैनी है, यदि कोइ जैनमुनि इसके घरका आहार ग्रहण करे तो सोचना चाहिये, वो शुद्ध क्योंकर हो शकता है? क्योंकि-उसकों तो शुद्धाशुद्धका ज्ञान नही, इसलिये पक्षपातरहित मनुष्योंकों यथार्थ वस्तु जहांसें मीले विनरागद्वेष ग्रहण करलेनी योग्य है. यदि मुनि किसी घर प्रवे करनेसें द्वेषभाव करे तो दुषण लगता है. असलतत्वतो यहहै जिसपात्रमें मांस पकातेहै उस पात्रका आहार नही लेना, उ मांसके संघट्टनसेंभी आहार नही लेना यह मुनियोंका व्यवहार है. शुद्ध आहार अलग पडा है उसकों गृहस्थ शुद्धभावसें देवे तो लेनेमें कुछ दोष नही. यदी फिरभी यही आग्रह है कि—अन्यधर्मीके घरका बनाहुवा आहार मुनिकों और श्रावककों न खाना चाहिये तो संपूर्ण दिगंबर श्रावक ब्राह्मणके हाथका पकाहुवा भोजन ग्रहण करते है छोड देना चाहिये. क्योंकि-वे जैनधर्मसें विमुख है. सोचो! एक ब्राह्मण मिठाइ बनानेका कार

करता है उसने अनछानें जलसें मिठाइ बनाइ और कोइ दिगंबर श्रावक उस मिठाइकों अपने खानेके निमित्त मोल लेगया इधर उसीदिन कोइ जैनमुनि उसके घर भीक्षाकों आये और श्रावकने उस मीठाइ लेनेकी निमंत्रणा कियी. कहिये ! मुनि उसकों लेवे या नही ?-यदि कहोंगे लेवे तो अनछाने जलकी बनी चीज कैसे खायगें ? न लेवे तो उसमें हेतु क्या?-महाशय! एकांतपवित्र आहार उत्पात्तिकी अपेक्षा कभी नही मिल शकता. देखो! जल कैसा अपवित्र है जिसमें-मछ-कछपके अवयव-थलचरजीवोंके मूत्र पुरीष-हाड-चाम-रुधिर-वगेरा संमीलित है. दूध वछडोंका झूठा और हाडमांसकी पेसीमेंसें नीकसा हुवा है. दहीं-छास-मख्खन-इनमें वलोणा करते वख्त शुद्रलोक अपने घरका जल अनछाना मीलाते है. बहोत दिनका मख्खन इकठाकर तपाते है. तिलपिलतेवख्त तेली अपने घरका जल मीलाता है. अन्न और पत्र शाक आदिमें अकसरकोइनकोइ जीव पतन होही जाता है. इसी प्रकार वस्तुकी उत्पत्तिकी अपेक्षा अपवित्रता मानोगें तो फिर आहारपानी लेना योग्यही न ठहरेगा, हमारे इसलिखनेका यह अभिप्राय नही है कि-मुनि अपवित्र आहार ग्रहण करे. जो वस्तु व्यवहार मार्गमें पवित्र गिनी जातीहै-शिष्टपुरुषों जिसकों अपवित्र नही कहते- उसकों व्यवहारसें पवित्रमानकर मुनि और श्रावक ग्रहण करे. दातारकी शुद्धाशुद्धि तो उसके आचार व्यवहारसेंही विदित होजाती है. जिसकों अशुद्ध देखनेमें आयगा उसका आहार तो मूर्ख और अन्यधर्मावलंबीभी ग्रहण नही करते. फिर जैनमुनि कैसे लेवेगें ?-और हम पूछते है जिसमुनिकों

जैनीके शिवाय अन्यके घरका आहार नही लेना एसाही प्रणहै तो रिषभदेव भगवान्ने चतुर्विध संघस्थापन करनेसें पहले कौन सा जैनी था जिसके घरका आहार उन्होने जैनी समझकर लिया. एक श्रेयांसकुमारको जातिस्मरण ज्ञान था सारीदुनियाकोंतो नही था. यहां यही सिद्ध होता हैकि-जहां शुद्ध आहार मिले वहांही सें लेलेना योग्य है. सोचोकि-कुछ समय जब सुविधि [ पुष्पदंत ] नाथजीके पीछें धर्म विछेद हो गया था तो शीथलनाथ दशमेंती र्थंकरने कौनके घरसें आहार लिया होगा ?-क्योंकि उस समय कोइ श्रावक तो था नही. यदि कहोगे श्रावकके घरसें नही लिया, तो अब क्यौं हठ करते हो ?

अग्रवालकी उत्पत्तिका विचार करते है तो यह बात सिद्ध हो चूकी है कि-राजा अग्रसेनने (१७) दफे पशुमेध यज्ञ कराया. परंतु अठारहमें यज्ञके समय दयाने उसके हृदयमें प्रवेशकर यज्ञ को अपूर्ण रखा. और उसने मांस भक्षणका त्याग कर क्षत्रियों सें पृथक होकर वैश्यधर्म स्वीकार किया. इसी कारणसें उसकी कुल आम्नायके ( १७॥ ) साढे सतराह गोत्र हुवे. जिनकी उलादमें जितने अग्रवालजैनीहै सब काष्टासंघीलोहाचार्यके किये हुवे दिवाकरनामा एक पुरुषके संघाती संबंधी है.

(२१)-भरतचक्रीकों दर्पणघरमें केवलज्ञान हुवा श्वेताम्बर मानते है दिगंबर नही मानते. हकीकतमें भावचारित्र आनेपर केवलज्ञान उत्पन्न होना आश्चर्य नही. मनसें जब मूर्छाभाव न रहा तो वन और घर एक तुल्य है. गोमट्टसारमें गुणस्थानमार्गणा अधिकार कहा है वहां कर्मप्रकृति खपानेकों जीव द्रव्यचारि

अविनाभी गुणश्रेणी चढताहै. केवलज्ञान आदि पानेमें गुणस्थान ही प्रधानकारण है. द्रव्यचारित्रकी नियमता नही. होवेभी नही भी होवे. भावचारित्रकी नियमता है, देखो ! बाहुबलीजी द्रव्य-चारित्र करके दीक्षित हुवे, तप किया, लेकीन मनःशुधिमें कसर रही तबतक केवलज्ञान नही हुवा. मनः शुद्धि हुइ तब केवलज्ञान हुवा. सोचो ! तो भावचरित्रही प्रधान रहा.

( २२ )-दिगंबरने स्थविरकल्प उथ्थापन करके-जिनकल्प मार्ग जो जंबुस्वामीके मोक्षहुवे बाद विच्छेद हो गया है उसीकों पकडरखा परंतु दोनोंसें गये, न स्थविरकल्प न जिनकल्प एकभी नही बन शका. कहांसें बने ? जो क्रिया वज्ररिषभनाराचसंहननवालोंके करनेकी है वह हीनसंहननवाले कैसे कर शके ?-जो शख्श शक्तिसें अधिकबोज उठावे वह गिरेहीगा. जिनकल्पीमुनि नवकल्पी विहार करते थे,-नेत्रमें तृण और पैरोंमें कंटक लगेहुवे कों निकालते नही थे,-हाथी-सिंह-चीत्ता-व्याघ्र-आदिके भयसें पीछा नही हठतेथे,-रोगहुवे औषध नही खातेथे,-छमहिनेतक आहार न मीले तोभी किलामना नही पातेथे,-जघन्यसें नवमापूर्वकी तीसरी आचारवस्तुतक सूत्रार्थके पाठी-उत्कृष्टसें दशपूर्वके पाठी होतेथे,-संहनन उनका वज्ररिषभनाराच था-हरहमेश तीसरे प्रहर भीक्षाकों उठते थे-नग्न होते हुवेभी दूसरोंकों नग्न नही दिसते थे,-पाणिपात्रआदि लब्धिके धारक थे. दिगंबरने ऐसेमुनियों की बराबरीकरनेकों इरादा किया परंतु लाभके बदले हानी उठाइ. न स्थविरकल्प रहें न जिनकल्प हुवे. भट्टारकलोक जिन की उत्पत्ति विक्रमसंवत् ( १३१६ ) में हुयी-कहतेहै हम उस आ

चरणके प्रतिकूल जो दिगंबर मुनियोंने किया है केवलवस्त्रही ग्रहण करते है और सबकृत्य उनमुनियोंके अनुसार ही है. सो क्या ! यह कहना ठीक है ? नही नही ! हर्गिज नही.-जिनकल्पीमुनि तो दुर रहे स्थविरकल्पीमुनिकी बराबरीभी नही करशकते, दिगंबर मुद्रामंडन नामकी किताब-जो दिल्लीनिवासीविशिपंथीपंडित शिवचंद्रजीने बनाइ है जिसके कुल (१५) पृष्ट है उसके[७] में पृष्टपर लिखाहैकि-जिनकल्प अनादि सिद्ध है जिनकल्प है सोही दिगंबरहै, इसका उत्तर-प्रथमतो जिनकल्पमुद्रा है उसकों दिगंबर मानना यही भूल है. दूसरे जिनकल्पका जंबुस्वामीके पीछे विछेद होगया, जैसेकि-मोक्षजाना विछेद हो गया. सो दिगंबरलोग यदि भरतखंडमें जिनकल्पका वर्त्तमान समय सद्भाव समझते है तो उनकों मोक्षकाभी सद्भाव समझकर दिखलाना पडेगा. जंबूस्वामीके पीछे-१, मनः पर्यायज्ञान-२, परमावधिज्ञान ( जिसके बाद केवलज्ञान अवश्य पैदा हो, )-३,पुलाकलब्धी-४, आहारकलब्धि-५, क्षपकश्रेणी-६. उपशमश्रेणी-७ जिनकल्प-८, परिहारविशुद्धि-सूक्ष्मसंपराय-यथाख्यात चारित्र-यह संयमत्रिक-९, केवलज्ञान-और १०, मोक्ष-यह दशवस्तु विछेद हुयीहै उसमेंसें ( ८ ) बात शेष रही उनकाभी सद्भाव मानना पडेगा. यह कहांकी चतुराइ है कि-एक जिनकल्पका तो सद्भाव और शेष (९) का अभाव माना जाय. और जो जिन कल्पमुनिकी क्रिया श्वेतांबरशास्त्रमें लिखीहै उसके प्रतिकुल दिगंबरमुद्रा है. हम महाविदेहमेंभी उसी जिनकल्पकों मानते है जो श्वेतांबर शास्त्रानुसार अर्थात् द्वादशांगवाणीके आगमानुसार

र्थात् द्वादशांगवाणीके आगमानुसार इसवर्त्तमान कालमें यहां नही रहा. इससें यह सिद्ध करनाकि-दिगंबर महाविदेहमें है सो वृथा है. जिसकों हम विछेद मानते है वह दिगंबरोंके शास्त्रानु सार दिगंबर नही. केसरीसिंहके करनेका काम हिरन चाहे मैं कर लू तो कभी हो शकताहै? क्या! दशपूर्वका ज्ञान-पाणिपा-त्रादिलब्ध—और वजरिषजनाराचसंहनन विनाभी जिनकल्प मुनि बन शकते हो? फिरइसी दिगंबरमुद्रामंडनके (११) पृष्टपर कल्प सूत्रका पाठ लिखकर यह सिद्ध किया है कि-महावीर (१) महिनेतक वस्त्रधारी रहे फिर नग्न पाणिपात्र हुवे और इसीप्रकार सर्व तीर्थंकर देवदुष्य वस्त्रके दूर होनेपर पाणिपात्र नग्न हुवे. इससें दिगंबर सिद्ध है, और फिर (१२) पृष्टपर यहभी लिखाहै कि-अगर कोइ तीर्थंकर श्वेतपटधारी हुवाहो तो शास्त्रमें दिखलावो? इसका उत्तर-प्रथमतो तीर्थंकर महाराजकी बराबरी सामान्य मुनिसें नही हो शकती. और वे जो नग्न स्वरुपभी थे तो अतिशय करके नग्न नही दिखते थे. इससें क्या! सिद्ध हुवा कि-जिसको नग्न रहते हुवेभी दूसरेकों उसका नग्नस्वरुप दिखलाइ न देवे एसे अतिशयका धारी नग्न रहे तो कुछ हर्ज नही. सर्व साधारण मुनिकों नग्न रहना उचित नही और यह कोइ आवश्यक्ताकी बात नहीकि-श्वेतपटही शास्त्रमें लिखाहो, पटनाम वस्त्रका है जिसका लेख विद्यमान है. फिर पंडितजीने अकलंकदेवके रचेहुवे अष्टकका एककाव्य लिखकर नग्न सिद्ध करनेका प्रयत्न किया है, इसका उत्तर यथार्थरुप हम क्षुल्लकधर्मदासजीकी तर्कके उत्तरमें लिख चूके है.

[२३]-दिगंबर कहतेहै मुनिकों नग्न रहना चाहिये वस्त्र पात्रादि उपकरण रखना ठीक नही. परिग्रह होताहै,-श्वेतांबर कहते है मुनिकों वस्त्रपात्रादि उपकरण मूर्छा रहित रखनेसें परिग्रह नही होता परिग्रह वो है जिसपर मूर्छाभाव हो तत्वार्थसूत्र ७)अध्याय में कहाहैकि-मूर्छा परिग्रहः-इति यदि ज्ञानदर्शन चारित्रके उपकरण मूर्छाका हेतु बतलाकर न रखना मंजूर है तो शरीरभी मूर्छाका हेतु है न रखना चाहिये. अर्थात् दीक्षा लेतेही त्याग देना चाहिये. संथारा करके अनशनव्रत लेलेना उचित है. क्यौंकि-कषाय मूर्छाआदि जितने दोष है सब शरीरहीसें होते है. क्याकहे? और कौनकों समझावे ? जिनकों एकांतपक्ष खेंचनाही प्यारा लगता है उनकों कौन समझाशके ?-मूर्छा मूर्छा-पुकारतेहै लेकीन मूर्छाका स्वरुप नही जानते. क्या वस्त्रके ग्रहण करनेहीसें मूर्छा आगयी ?-हम पूछते है यदि दिगंबर मुनि ऐसेही त्यागी बनते है तो भिक्षाकों क्यों उठते है ?-ज्ञानध्यानकों छोडकर आहारके उपायमें क्यों प्रवर्तना?- तुमारी अपेक्षा तो मूर्छा आयी जभी भिक्षाकों उठे फिर गृहस्थीके घर जब खडे खडे आहार करने लगे तो यदि मूर्छा न होती तो कवलकों क्यों उठाया ? और मुखमेंही क्यों धरा ?-परंतु हकीकतमें दिगंबरोकी समझकाही फेर है. जैसें ध्यान करनेमें भोजन साहायक मानतें है वेसे निर्वाण पदके साधनमें वस्त्रादि धर्मोपकरणभी साहायक मानना चाहिये. यदि यहबात नामंजूर है तो फिर भोजनभी त्यागकर अनशन करदेना मुनासब है.

[ दुहा. ]—मूर्छा बाह्यप्रवृत्तिमें-जो तुम कहो कुपख

भोजन तज अनशन भजो-एसें होत जु दख १
ध्यानदीपकों तैल जो-भोजन करो ममान,
तो निर्वातपद उपकरण-मानो क्यौं न अजान. २

यदि कहा जायकि-आहारकी मर्यादा (३२) कवलकी है हम कहतेहै क्या! वस्त्रकी मर्यादा नही है ?-दो चोलपट्टे-दो चादर एक कंबल-एक मुखवस्त्रिका–एकरजोहरण-और एक झोली– इत्यादि मर्यादा आगममें देख लो यदि वस्त्रोमें यूका पतनहोने सें अयतना होगी एसा माने तो भोजनजीमनेसेंभी पेटमें द्वींद्रिया दिजीव पैदा होगें इमसें क्या अयतना न होगी ?-यदि वस्त्रकी रक्षा करनी पडती है इसलिये ममता आयगी कहोगे हम पूछतेहै आहारकीभी गवेषणा करनी पडती है इसमें क्या ममता न आयगी? हकीकतमें आहार और वस्त्रादि उपकरण देह और संयमके साह्यायकारी है. इनमें एकको मानना एककों न मानना यह एकांत मिथ्या दृष्टिका लक्षण है. यदि यही आग्रह हैकि–मुनिकों धर्मोपकरणभी नही रखने तो कहिये ! पींछीकमंडलु रखना कैसे मंजूर हुवा ?–क्या यह मूर्छाके हेतु नही है ?–यदि मूर्छा नहीहै तो शाथशाथ क्यौं लिये फिरते है?–जब एक स्थानसें दूसरे स्थान जानेकी इछा होती है तो चलते समय पींछी कमंडलु हाथमें क्यौं लेतेहै. यदि बिलकुल त्यागी है तो वहांही छोड जाते परंतु हकीकतमें दिगंबरोकी समझका फर्क है. संयम और देहनिर्वाहके उपकरण मूर्छा रहित रखनेसें व्रतभंग नही होता. कुंदकुंदाचार्य रचित मूलाचारमें-ज्ञान उपाधि-संयमउपाधि-और अन्यउपाधिभी– रखना कहाहै. उसका पाठ–

नाणुवहिं संयमुवहिं-तउच्चुवहिं अण्णमवि उवहिंवा,
पयदं गहणिखेवो-समट्टी आदाण निखेवो. (१)

दिगंबरोंकों खयाल करना चाहिये कुंदकुंदाचार्य क्या कह रहेहै ?-इसी तरह ज्ञानार्णव और समाधितंत्रमेंभी उपाधि रखना कहाहै. भगवतीआराधनासारमें कंबल रखना कहाहै. आजकलके दिगंबर पंडित और श्रावक घमंडके मारे छाती फूलाये हुवे कह रहेहै कि-मुनिकों किंचित्मात्र परिग्रह न रखना चाहिये उन्होसें पूछा जाता है आपके पूर्वाचार्योंने क्या कहाहै ?-इसकों सच्च मानते हो या झूठ ?-

यदि-पींछीकमंडलु और पुस्तक-दया शौच और ज्ञानके उपकरण कहकर रखना मंजूर करतेहो तो-वस्त्रपात्र रजोहरण मुखवस्त्रिका आदि जो द्वादशांगवाणीके पुस्तकोमें ज्ञानदर्शन चारित्रके उपकरण कहेहै उनकों रखना इनकार कैसें कर शकतेहो?

[ २४ ] दिगंबर कहते है मुनिकों एकही घर खडे खडे आहारकरना चाहिये-श्वेतांबर कहतेहै घरघर भिक्षाटन करके अपने स्थान आयकर करना चाहिये,-इसबातकेलिये दिगंबरोकों अपना भगवतीआराधनासार ग्रंथ देखना चाहिये. जिसमें लिखा है कि-आचार्य-या-संघाधीश-जिस ग्रामनगरमें जाय वहां अपने संघके मुनियोंकों-इस प्रकार विभाजित करेकि-जिससें कोइ प्रकारकी व्यग्रता न होने पावे. अर्थात् कितनेक मुनि आहारकों जाय-कितनेक आहारके शिवाय दूसरे कार्यमें लगे-और कितनेक उससे भिन्नकार्यमें लगे-इससें क्या सिद्ध हुवाकि-जो मुनि अन्य कार्यमें लगाये गये है उनके वास्तेभी भोजनलानेवाले

मुनिही आहार लावेगें. जब आहारलाना आवश्यक हुवा तब उनकों पात्रेकीभी चाहना होगी. जब पात्रा रखना सिद्ध हुवा तो झोलीरखना इनकार कैसे करशकेगें. कितनेक दिगंबर पांडे और श्रावक-श्वेतांबर मुनिकों वस्त्रपात्ररखते देखकर मुहमरोमकर हंसी उमातेहै औरनींदा करते है परंतु हकीकतमें कुपात्रहो पात्रकी निंदा करते है. सोचोकि-कोइ ग्लानमुनि ऐसे अशक्त हो गये है जिनकों चलनेफीरनेकी शक्ति नही रहीहै उनकों दूसरामुनि आहार लादेना चाहे तो पात्र विना किसमें लायगा ?-क्या! हाथोंमेंही लायकर खीलावेगा ?-अगर कहोगे उनकों भूखेही रखना परंतु पात्र ग्रहण नही करना. तो यह बात ठीक हुयी. अपने हठकेमारे वैयावृत्यपद चाहो उथ्थापन हो गया तो होजाउ परंतु हठ नहो छोमना. इसीका नाम जैनमार्ग है. रजोहरणकों बदलकर पींछी धारण कियी- और पात्रकों छोम कमंडलु लिया, सोचो! इससें सार क्या निकला?-जैनका वेष ठोमकर मिथ्यात्वका वेष अंगीकार किया और नंगे हुवे-इसी करतूतपर जिनकल्पी मुनि होगये ?-

[ २५ ]-दिगंबर कहते है मुनिकों दंड रखना न चाहिये. श्वेतांबर कहते है रखना चाहिये. इससें आत्म और संयमकी रक्षा होती है. जैसे विहार करते हुवे मुनि समझो अटवीमें पहोंचे है वहां कोइ नदी आयी. कनारेपर दूसरा कोइ मनुष्य नही है जिसकों पूछलिया जायकि-नदी कितनी उंडी है ? उस जगह दंमसें देखलेवेकि जल इतना उंडा है. जहां थोडा जल हो उस राह नदीके पार होना. यदि तर्क किया जायकि-देहरक्षाकरनेमें मुनिकों मूर्छा आइ-तो यह तर्क वृथा है. क्योंकि-इंद्रियोंके विषय

पुष्टिनिमित रक्षा नही कियी किंतु धर्मकार्यके लिये कियी है. यदि धर्मकार्य निमित्तभी देहरक्षा न करना यहीबात मंजुरहै तो दीक्षा लेकर आहारनिहारही क्यौं करना ?-बस ! उसीवख्त शरीरकों त्याग देनाही ठीक है. एकांत मिथ्यात्वीयोंका यही तो चिन्ह है जो बातबातमें एकांत पक्ष खेंचना.

( २६ )-दिगंबर कहते है मुनिकों रात्रीके समय चतुर्विध आहारका परित्याग है तो जल रखनेसें क्या प्रयोजन ?-न रखना चाहिये. श्वेतांबर कहते है चतुर्विध आहारका परित्याग जरुर है लेकीन शौचकेलिये याने मलमुत्रकी शुध्दि अर्थ रखना चाहिये. यदि जल न रखाजाय तो मलमुत्रकी शुध्दि काहेसें करेंगे ?-इसलिये उसमें क्षारक्षेपन करके रखनाही ठीक है.

( २७ )-दिगंबर कहतेहै मुनिकों दिनमें एकही दफे आहार करना चाहिये. श्वेतांबर कहतेहैं एकदफे-वा-अनेकदफे जबतक सूर्यअस्त नहो तबतक आहार करनेका मुनिकों अधिकार है. जैसी शक्ति हो उसमाफिक करे. उत्सर्ग और अपवाद इनमें एककों मानना एककों नही मानना यह ठीक नही.

( २८ ) मुनिकों कोइ गृहस्थ मांस वहरा दे तो उसकों खालेवे और फिर गुरुके पास आनकर पायछित लेके शुद्ध होवे एसा कहकर दिगंबरलोग श्वेतांबर संघकी नींदा करते है. और कहते है देखो ! श्वेतांबरोमें क्या क्या गप्प है ? परंतु हकीकतमें यह दिगंबरोहीकी गप्प है. बाइस अभक्ष्य श्रावकोंके लिये भी त्याज्य है तो मुनिकेलिये उपादेय कैसे कहेंगें ?-विना प्रमाण कोइबात मुंहसें निकालना बडी भूलका काम है. यह तो विचारना

थाकि- श्वेतांबर मुनि आहारकों मकानपर लाकर खाते है, गुरु वा दुसरा साधु वहां मौजूद है तो खानेसें पहले क्या! उनकी संम्मति नही ले शकते है ? जो पीछेसें दंडप्रायछित लेना पडे ?- यह दिगंबरमुनि तो नही ! जो गृहस्थके घर खडेहोकर जो मीले सो खावे. जिस मनुष्यकों भोजन अपने मकानपर लानेकी आज्ञा है वह स्वतंत्र है. यदि जानबुझकर भ्रष्ट होना चाहे तो उसका दंडप्रायछित नहीहै और अनजाने एसाकरे तो स्वतंत्रताके होते हुवे एसा कर नही शकता.

[ २९ ]-दिगंबर कहते है-श्वेतांबर मुनिकों उश्नोदकका योग न मीले तो मूत्र पीइ लेना कहाहै. इसका उत्तर,-यहबात मिथ्या है. श्वेतांबर मुनियोंमें यह प्रवृति नही है. झूठादोष आरोप करना दुर्गतिका कारणहै. अगर यहबात सच्च हो तो श्वेतांबर आम्नायके कोइभी शास्त्रमें पाठ दिखलाना चाहिये. विना प्रमाण कोइबात कहना लिखना मूर्खोका काम है. और जो कोइ एसा करता है उसकों चांडाल समझना चाहिये.

( ३० )-दिगंबर कहते है धर्मकी हानिकरनेवालेकोंभी मुनि ताडना तर्जना शिक्षा सज्जा न देवे-तेजुलेश्याम वगेरा शक्ति होतेभी न चलावे-विराधक होजायगा. श्वेतांबर कहतेहै धर्मकी हानिकर्त्ताकों मुनि ताडना तर्जना शिक्षा सज्जा देवे-तेजुलेश्या वगेरा शक्ति हो तो चलावे-विराधक न हो. क्योंकि-इरादा उसका धर्म रक्षा करनेके लिये है. इंद्रियोंकी विषय पुष्टिकेलिये नही सोचो ! कोइ अन्यायीराजा-मंत्री-या-गृहस्थ-देवमंदिर आदि

धर्मस्थानकों तोडफाडता है, मूर्त्तिकों खंडन करता है. मुनि आर्यिकाको तकलीफ देता है. प्राणलेनेसेंभी नही डरता. वा-धर्मपुस्तक जलाता है, पानीमें डबोता है, वगेरा धर्म हानिका काम करता है और प्रजा उसकों सजा देनेकों शक्तिमती नही है उसवख्त मुनि वहां विद्यमान होते हुवे उनके सामने एसा अनथकाम होरहाहो उसकों रोकनेके लिये प्रथम मीष्ट वचनसें उपदेश देवे-फिर कठोरवचनसें ताडना करे-इतनेपरभी न समझे तो तेजुलेश्यादि शक्तिमें सजा देवे, थोडी सजासें न माने तो फिर जालकर भस्म करडाले, इसका दंडप्रायछित कोइभी आगममें नही लिखा. हकीकतमें धर्मकी हानि करनेवालेकों सजादेना अनुचित नही और इसीलिये दंडप्रायछितभी नही. जब दंड प्रायछित नही तो वो आराधक है विराधक नही. दिगंबरशास्त्रोमें लिखाहै कि–विष्नुकुमारजी मुनिने-नमुचिकों अन्याय करते हुवे रोकनेके लिये अपनी जंघा चारिणलब्धिसें कामलेकर रात्रीके समय गमन किया. यह कार्य उनका धर्मरक्षानिमित्त होनेसें उत्तम समझा गया.

(२१)-दिगंबर कहतेहै-श्वेतांबरमुनि जिनमंदिरमें आहारपानी खाते है, परंतु यहबात असत्य कहतेहै. श्वेतांबरके शास्त्रोमें नही लिखाकि-जिनमंदिरमें आहारपानी खाना, न कोइ खाताहै. झूठा कलंक देना समदृष्टिजनोंका काम नही. यदि अज्ञानसें कोइ मुनि जिनमंदिरमें आहारआदि खाता हो तो उसको भूल है-छद्मस्थजीवोंकी प्रकृति जुदी जुदी है, एक मनुष्यकी भूलपर सर्व संघकों कलंक देना योग्य नही.

( ३२ )–दिगंबरलोक दीवालीके रोजही चौमासा पूर्णहुवा मानते है, जबपूर्वकालमें उनके नग्नमुनि विद्यमान थे तब वे कार्तिकसुदी एकमकोंही विहार करजाते थें. अब जो उनके शिष्य भट्टारकलोक है वे कहतेहै एक वस्त्र ग्रहणके अतिरिक्त अन्य जितनेकार्य हम करते है पूर्वमुनियोंके कार्य मुजब है, परंतु यह कहना जाननेही योग्य है. आगे चलके इसी बोलमें उनका कुछवर्नन लिखेंगे. उससें जो समझना हो-समझ लेना. यहां हम कों इतनाही कहना है भट्टारकलोकभी कार्त्तिकसुदी एकमकों विहार करते है. श्वेतांबर लोक कार्त्तिक शुक्ल पौर्णमासीके रोज चौमासा पूर्ण होना मानते है और मार्गशीर्षवदी एकमकों विहार करते है. इसमें दोंनो आम्नायवाले अपने अपने शास्त्रकी साक्षी देतेहै. जो द्वादशांगवाणीके सिद्धांतोंकों उथ्थापनकरके नयेग्रंथोपर श्रद्धा रखते है उनकी कथनीसें तो अलबते ? द्वादशांगवाणीके सिद्धांतोंकों माननेवालोंकाही कथन प्रमाणभूत माना जायगा. ( भट्टारकोंका चाल चलन, )–भट्टारकलोक वस्त्र लाल पहनते है. काष्टासंघ ( दिल्लीवाले ) पीलेभी-पहेनतेहै. जाहेरातमें भोजन एकही दफे जीमते है लेकीन गुप्तपने अपने मकानमें रसोइ बनवाकर दोवाराभी जीमते है परंतु कहनेमें यही कहेंगे हमने एकहीदफे भोजन किया है. एसा न कहे तो उनके श्रावकलोक थोडा आदर करके रहे जाय-दिगंबरोमें यहरीति ज्यादा देखी गयीकि-जो उंची उंची बात प्ररूपे वह अधिक आदर पावे. जो शिथिलाचारकी बात कहे उसका आदर नहो. भोजनके लिये भट्टारकलोक जब शास्त्रवांच चूकतेहै तब एक श्रावक उनकों

भ्रामरीके लिये प्रार्थना करता है. भट्टारकजी अपनी पींछी उसके हाथ छुवाते है अर्थात् निश्चय हो गयाकि भट्टारकजी आज इसके घर भोजनजीमने जायगे. फिर भट्टारकजीके शाथका कोइ श्रावक या-पंडित-उसभ्रामरीवालेके घरजाकर विधि पूर्वक भोजनका तयारी कराता है. रसोइ तयार हो चूकी तो सब प्रकारकी चीजें एक थालमें धरके भट्टारकजीकों दिखाके मंदिरमें चढाता है. बाजे गाजेके शाथ फिर भट्टारकजी उसके घर जातेहै. वहां शास्त्रकी पूजा उस श्रावकसें कराके-रसोडेमें बेठ भोजनजीमना शुरु करते है. भोजनमें कवलकी गिनती रखना चाहिये. कोइ (३०) कवल-कोइ (३२)-कोइ (४०) और कोइ (४५) कवलतक खाते है. रसोइकी चीजमें यदि—केश—मख्खी—या साबत अनाजका दाना—आजाय तो भोजन छोड देना पडे. कुत्ता—बिल्ली गधा-भंगी-कसाइ-चांडाल-इनमेंसें किसीका शब्द भट्टारकजीकों सुन पडे तोभी भोजन छोड देना, यह कायदा उनका सबसें अधिक पाबंद है. इसीलिये उनके श्रावकलोक—भट्टारकजीके जीमते समय झालर—घंटा—वा—थाल—वजाते रहते है. याने कोइ प्रकार अंतराय न होने पावे. पानी कच्चा पीते है. असवारीमें—म्याना—पालखी-और रैलमें- चढते है. गुप्तपने जंगलमें—गड्डीपर—वा—घोडेपरभी—चढते है. धन्य—धान्य—मकानात—वगेरा सर्वप्रकारका परिग्रह सर्व भट्टारक रखते है. नोकर—चाकर—छडी—चवर—वगेरा सबकाम राज्य वर्गी जैसा है. और कहते है कि-हम पूर्वकालके मुनियोंका-अनुकरण करते है. समझ शको तो समझ लो ! यह बात सत्यहै या असत्य !-शास्त्रानुकूल है वा मनःकल्पित है ?-एकबात लिखनी

और रहगयी जब भट्टारजी भोजन जीमने लगते है तब कोइतो बिल्कुल नग्न होकर जीमते है, कोइ कोइ शर्मके मारे नग्न नही होशकते वे धोती थोडीसी ढीली करके कमर खुली करदेते है. सबबकि-उनके नग्न मुनियोंने जो किया सो इनोंनेभी करना.

[ ३२ ]-दिगंबर कहतेहै-स्त्रीकों पंचमहाव्रत उदय नही आते श्वेतांबर कहते आते है. दिगंबरआम्नायके-गोमट्टसार-आश्रव त्रिभंगी-और चर्चाशतक ग्रंथमें लिखाहै कि-स्त्रीवेद पुरुषवेद-और नपुंसकवेदका उदय नवमें गुणस्थान तक है सोचोकि-यदि स्त्रीमें सर्वविरति चारित्र न होता तो नवमें गुणस्थानतक कैसे पहोच शकती?-महाव्रतविना गुणस्थान कैसे चढी ?-यदि गुणस्थान चढी तो दिगंबरकेही वचनसें स्त्री पंचमहाव्रतकी अधिकारिणी हुइ या नही ?-दिगंबरआम्नायके अष्टपाहुड ग्रंथमें स्त्रीकों पंचमहाव्रत उदयआना लिखा है. उसका पाठ-जइदंसणेण शुद्धा-उत्ताणमगोणसाविसंजुत्ता घोरं चरियचरित्तं इत्यादि. फिर द्रव्य संग्रहकी वृत्तिमें सीताकों पंचमहाव्रत उदय आये लिखे. यदि स्त्रीकों पंचमहाव्रत नही मानना मंजूर है तो कहिये ! चतुर्विधसंघमें साध्वीपद किसमें रहा ! और पंचमहाव्रतविना धर्मवृद्धि कहनेका अधिकार उसकों कैसे हुवा?-यदि कहाजायाकि-स्त्रीसें शर्म नही छोडी जाती-वस्त्र रखना पडता है-और वस्त्र रखा तो मूर्छा हुइ-फिर पंचमहाव्रत कहां रहे?-इसका उत्तर,-मूर्छाका स्वरुप प्रथम लिखचूके है. दुर्विदग्धोकों कोइ समझा नही शकता. धर्मोपकरण मूर्छारहित रखनेसें पंचमहाव्रत चले नही जाते. विना पदार्थ यदि मूर्छा है तो वही मूर्छा परिग्रह है पदार्थ है और उसमें मूर्छा नही है तो वह परिग्रह नही, यदि एसा न

माने तो संसारमें जितने दरिद्री मनुष्य है, कोभी पेसा जिनकों बिल्कुल नही मिलता, नंगेही रहते है, क्या! उनकों त्यागी कहेगें ?--नहीं! कहेगें !!–क्यौंकि-उनके पास मूर्छा ( चाहना ) रूप बडा भारी परिग्रह है. इसलिये यही सिद्ध हुवाकि-जहां मूर्छा नही वहां त्यागभाव है.–जहां त्यागभाव है वहां महाव्रत है. इस बातकों कोइ इनकार नही कर शकता. दिगंबर लोक वृथा हठ करते है. इसहठकों यदि वे छोड देवें तोभी ठीक नही. क्योंकि–पंचमहाव्रत जब स्त्रीकों मान ले तो मुक्तिभी मानना पडे और स्त्रीकों मुक्ति मानलियीतो दिगंबरमतकी जडही उठ जाय.

( ३४ )–दिगंबर कहतेहै-स्त्रीकी उसीभवमें मुक्ति नही होती. श्वेतांबर कहते होती है. क्यौंकि-मुक्तिका-मार्ग-सम्यक् ज्ञानदर्शन और चारित्र है.इसपर जो चले वो मुक्ति पाशके, चाहे स्त्रीहो या पुरुष हो. यदि कहाजायकि-उसमार्गपर चलनेकी स्त्रीमें शक्ति नही है तो यह कहना प्रमाणसें बाधित है. क्या! ब्रह्मचर्यव्रत जोकि-सब व्रतोमें शिरोमणि है स्त्री नही पाल शकती ?-आगमके वचनकी श्रद्धालाना अतिदुष्कर है क्या! स्त्री नही लाशकती? तनमनधन कों क्या! धर्मपर नही लगाशकती?-तीर्थंकरकी माता-और ब्राह्मी सुंदरी-सीता-दमयंती-राजीमती- कुंती–रुक्मणी-सत्यभामा-द्रोपदी-धारणी-रेवती-सुभद्रा-चंदनबाला-और मृगावती वगेरा सतीयोंकों क्या उत्तम न कहना चाहिये ?-ये मुक्तिसाधनका कामकरे और मुक्ति न पाशके इसमें प्रमाण क्या? दिगंबरलोक स्त्रीकों अधम! अधम!! कहते तो है लेकीन यह नही विचारतेकि-हम कहने वालेही अधम है जो जिनवाणीकों उथ्थापन करके मनमानी कह

रहेहै. यदि स्त्रीकों मुक्ति नही होती तो दिगंबर आम्नायके त्रिलोक सारमें एसा क्यौं कहाकि-( २० ) नपुंसकवेदी-(४०) स्त्रीवेदी-और [४८] पुरुषवेदी–कुल (१०८) एक समयमें मोक्ष जाय. (उ० पाठ)

वीस नपुंसकवेया-इथ्त्रवियाय हुंति चालीसा.
पुंवेया अडयाला समय एगेण सिज्झंति. १

इसपर दिगंबर कहते है-स्त्रीवेदीकों जो मुक्ति कही सो द्रव्य स्त्रीवेदीकों नहीं, किंतु भाव स्त्रीवेदीकों समझना. भावस्त्रीवेदी वह हैाके-जैसे किसी पुरुषकों इच्छा हुयीकि-मैं स्त्रीवत् कामसेवन करु उससमय वह पुरुष-भावस्त्रीवेदी है. ऐसे पुरुषकों-( अर्थात् भाव स्त्रीकों ) जो मोक्ष होना यही भावस्त्रीवेदीका मोक्ष दिगंबरआम्नायमें कहाहै. इसपर श्वेतांबर पूछते है क्या ! दिगंबरमतमें ऐसे भाववर्त्तते हुवेभी मोक्ष होजाती है ? कामसेवनके भाव होतेभी भावस्त्रीकों मोक्ष कहतेहो तो फिर द्रव्यस्त्रीकों मोक्ष कहते क्या बाधक था ?-सोचो ! जब पुरुष एसा बुराविकल्पमें पडाहै तो धर्मशुक्लध्यान कहां रहा ?-जिसमें केवलज्ञान और मोक्ष हो, यदि ऐसेही मानते हो तो समझो ! किसी स्त्रीकों इच्छा हुयी कि-मैं पुरुषवत् कामसेवन करुं,-उससमय वह स्त्री-भावपुरुषवेदी आपके मानने मुजब है तो उसकोंभी मोक्ष कहना चाहिये. जब ऐसा मानना मंजूर है तो तुमारेही मुखसें स्त्रीकों मोक्ष कहना लाजम हुवा. कितनेक तर्क करतेहै कि-स्त्री अधोगतिमें छठो नरक जाती है सातमी नरक नही जाती. जब उत्कृष्ट पापकरनेकी ताकात नही तो मोक्षजानेकी ताकात कहांसें आयी ?-इसका उत्तर–यह कोइ व्याप्ति नहीकि-जो सातमी नरक जावे सोही मुक्तिजानेकी ताकात

रखे, उत्कृष्ट पापकरके सातमी नरक-और उत्कृष्ट पुन्यकरके अनुत्तरविमान जाना होताहै वैसे मुक्तिजानेमें वही न्याय लगाना ठीक नही. क्योंकि-मुक्तिजानेमें पुन्यपाप दोनों क्षय करनेके न्यारे ही अध्यवसाय है. जोकि-शुक्लध्यानरूप है. इसका संबंध देवलोक वा-नरक जानेके शाथ नही, न्यायवानोंकों इसमें बिनपक्षपात सोचना चाहिये.

( ३५ )-दिगंबर कहतेहै-श्वेतांबरआम्नायमें उत्कृष्ट (५००) धनुष्यकी अवगाहना वालेकों मुक्ति होना कहा. और मरुदेवाजी ( ५२५ ) धनुष्यकी अवगाहनावालेथे, इनोंका मुक्तिहोना कैसे संभवे ?-उत्तर,-(५००) धनुष्यकी कायावालोंका मुक्ति जाना कहा सो बाहूल्यता आश्रित वचन है. कोइ सवापांचसें धनुष्यकी कायावाला मुक्ति हो जायतो निषेध नहीं. बहोतसेंतो पांचसें धनुष्यकी कायावालेही गये. लेकीन कोई कोइ सवापांचसें धनुष्यके धारकभी गये. इसमें क्या विरोध हुवा ?-नाभिकुलकरसें मरुदेवीजो किंचित् न्यून अवगाहनायुत थे. क्यों कि-उत्तमसंस्थानवतीस्त्री उत्तमसंस्थानवान् पुरुषसें किंचित् न्यून प्रमाणवाली होतीहै. दिगंबरकों यदि यह बात नामंजुर हो और मरुदेवीजीका शरीर सवापाचसें धनुष्यका मानना होतोभी क्या? जब आगमका वचन बाहुल्यता आश्रित है तो फिर विरोधही क्या रहा ?-अलबत्त ! जिनकों स्त्रीकी मुक्ति सुनतेही नाराजी पैदा होतीहै उनके तो विरोधही है.

( ३६ )-दिगंबर कहते है-त्रिषष्टीशलाका पुरुष आहार तो करतेहै लेकीन निहार नही करते. अर्थात् भोजन जीमते है परंतु

मलमूत्र उनकों नही आता. श्वेतांबर कहते है जो आहार करेगा मलमूत्र उसकों कैसे न आयगा ?-अगर कहाजायकि-उनके खल पुदगल शरीरमें जल जाते है तो सोचो! रसपुदगल भी उनके जल जाना चाहिये. जब एसा हुवा तो. भस्मरोग पैदा होनेमें क्या न्युनता रही ?-वृथा तर्क करना मुर्खोंका काम है. अछा ! यह तो बतलाइयै !-स्त्री संजोग करते समय उनकों वीर्यस्खलन होता था या नही ?-यदि कहोगें होताथा तो फिर तुमारेही वचनसें निहार सिद्ध हुवा. वीर्य खीरना निहारहीका भेद है.यह कोइबात नही जो वीर्य तो निकसे और मूत्र न निकसें. जब मूत्रनिकसना सिद्ध हुवा तो मलभी निकसना युक्तियुक्त है.

( ३७ )-दिगंबर कहतेहै यादवंशी मांस नही खाते थे, श्वेतांबर कहते है जिनोंने श्रावकव्रत लियाथा वे नही खातेथे दूसरे खातेथे. यादवोंपर श्वेतांबरकों क्या द्वेषभाव था ? जिससें वे उनकों मांस भक्षी ठहरावे ! जरतकुमार जिसने कृष्णजीकों मृगसमझकर बाण मारा-यदि मांस भक्षी नहीथा तो आखेट क्यों करताथा ? और यह निश्चय हैकि-कृष्णजीके पीछे इसी जरतकुमारसें यादवंशका नाम चला है.

[ ३८ ]-तत्वार्थसूत्रमें नय [ ७ ] कही-और दिगंबर देवसेनाचार्य अपने बनाये नयचक्र ग्रंथमें ( ९ ) नय कहते है, याने द्रव्यार्थिक-पर्यायार्थिककोंभी नय कहतेहै. श्वेतांबर द्रव्यार्थिक-पर्यायार्थिककों नय नही किंतु नयकेअंश याने उपनय कहते है. नैगम-संग्र-व्यवहार-रिजुसूत्र-शब्द-समभिरुढ और एवंभूत नय तो ये सातही है, यदिनयके अंशकों नय माने तो प्रमाणके अंश जो-

अवग्रह-इहा-अवाय-धारणा-और अनुमान आदि मतिज्ञानके भेद है उनकोंभी प्रमाण मानना चाहिये. सो तो मानते नही और नयके अंशको लेकर नय कहते है कितनी भूल !-यदि कहाजाय कि- तत्वार्थमें तत्व सात कहे और है नव-इसी प्रकार नयभी नव होना चाहिये. परंतु यह बात युक्त नही, क्यौंकि विभक्तविभाग न्यारी बात है और कारणजात न्यारी बात हे. यदि नयांशकों नय मानना मंजूर है तो अर्पित अनर्पितकोंभी ( जो नयके अंश है ) नय मान लो. फिर नवही क्यौं ग्यारह नय कह दो–

( ३९ ) दिगंबर निश्चयनयकों पहेले और व्यवहारनयको पींछें कहते है. श्वेतांबर व्यवहारनयको पहले कहते है. क्यौंकि– प्रथम व्यवहारनयही परिणमन होती हैं. जबतक आंखोंसें देखा न जाय क्या ! मालूम ?–इस पुस्तकमें क्या लिखा है ?–दिगंबर अपने पक्षकों पुष्टता करनेमें कसर नही रखते परंतु झूठकी दोड कितनी !-निश्चयनय हृदयमें स्थापनकर व्यवहारमें प्रवर्त्तना यही जैनागमका रहस्य है. यदि व्यवहारकों पींछेंही मानना मंजूर है तो प्रथम गुरुशिष्यभाव क्यौं मानना ?-निश्चयनयमें तो अपना आत्माही गुरु है.

( ४० )-दिगंबर कहतेहै-गुणके स्वभाव और विभाव दो पर्यायहै. श्वेतांबर कहते है गुण-द्रव्यसें भिन्न नही फिर उसकों पर्याय कहांसें ? हकीकतमें द्रव्यके सहभावीपर्यायोंकाही नाम गुण है. इसलिये स्वभाव विभाव दो गुणके पर्याय नहीं किंतु द्रव्यकी परिणति रुप है.

( ४१ )-दिगंबरलोक-हुंडाअवसर्पिणी कालसें इतनी बातेंअन

होती हुयी मानते है.(१)-तीर्थंकरोंकाजन्म अयोध्यामेंही होना चाहि-ये और अन्य जगहसें हुवा.(२)-तीर्थंकरोंकी मुक्ति संम्मेत शिखर सें होना चाहिये कितनेककी अन्यक्षेत्रोंसें हुयी.(३)-तीर्थंकरोंके पुत्रही होपुत्री नहो-रिषभदेवके घर पुत्री जन्मी.(४)-चक्रवर्तीका मान खंडन न हो-और भरतचक्रीका मान बाहुबलीजीने खंडन किया. (५)-तीर्थंकरकों किसी अवस्थामें उपसर्ग न हो पार्श्वनाथजीकों हुवा. (६)-तीर्थंकर अवधिज्ञानकों छद्मस्थअवस्थामें प्रकाशित करे नहि-रिषभदेवने किया. (७)-वासुदेवका मृत्यु भाइके हाथसें नहो कृष्णजीका मृत्यु जरतकुमारसें हुवा. (८) ब्राह्मणकुलकी उत्पत्ति अन्यकालमेंनही होती-इसकालमें हुइ. (९)-त्रिषष्ठीशलाका पुरुष (६३) होने चाहिये-(५८) हुवे. (१०)-नवमेंतीर्थंकरसें लगा सोलहमें तीर्थंकरतक साततीर्थंकरोंके अंतरेमें धर्म बिल्कुल विच्छेद होगया-अन्यकालमें नही होता. (११)-रुद्र और नारद अन्यकालमें उत्पन्न नही होते-इसकालमें हुवे. (१२)-(२१) कल्की और (२१) अर्द्धकल्की अनागतकालमें होयगें.-यह वर्नन सिद्धांत सार-त्रैलोक्यप्रज्ञप्ति-और भाषाके पार्श्वपुराणसें देखकर लिखाहै,-

श्वेतांबरलोक हुंडाअवसर्पिणीकालदोषसें इतनीबातें अनहोती हुयी मानते है. (१)-उत्कृष्टअवगाहनाके धारक (१०८) एक समयमें मुक्ति न जाय और इसकालमें गये. (२)-सुविधिनाथ और शीतलनाथके अंतरमें धर्म विच्छेद हुवा और असंयतिकी पूजा हुयी. (३)-मल्लिनाथतीर्थंकर स्त्री हुवे. धर्मनायक पुरुष प्रधान होने चाहिये. (४)-वासुदेव वासुदेवोंका शंखशब्दसें मीलना हुवा. (५)-युगलीये मरके नरक न जाय और इसकालमें दो युगलीये नरके गये. (६)-तीर्थंकर तुच्छकुलमें न आवे-महावीरस्वामी

आये-और उनका गर्भ संचार किया गया. (७)-तीर्थंकरोंकी धर्मदेशना निष्फल न जाय और महावीरस्वामीकी प्रथमधर्मदेशना निष्फल गयी. (८)-केवलज्ञान हुवेबाद उपसर्ग न हो और महावीरस्वामीका हुवा. (९)-चंद्रमा सूर्य मूलविमानसें मनुष्य लोकमें आये. (१०) चमरेंद्रका उत्पात उर्द्धलोकमें हुवा-यह वर्नन कल्पसूत्रमें लिखा है.-

दोंनों अम्नायवाले यह मंजूर रखते है ये अनहोतीबातें जो उपर लिखी गयी हैं मुख्य मुख्य है. इसके शिवाय और भी केइ एसी अनहोतीबात याने आश्चर्यजनक हुयी हैं जिनकावर्नन बहुश्रुतज्ञानीयोंसें जानना चाहिये.

दिगंबरलोग-नीचेलिखेहुवे सातसवालोंकों चौरासीबोलोंमें गिनकर ज्यादे तकरीरमें लाते है, (४२) जैसेकि-उत्कृष्टअवगाहनाके धारक (१०८) एक समयमें मोक्षकैसे गये?-(४३) तीर्थंकर स्त्री-कैसे हो? (४४) युगलीये नरक कैसे गये?-(४५) तीर्थंकरकी धर्मदेशना निष्फल क्यों? (४६) तीर्थंकरकों उपसर्ग क्यों? (४७) चंद्रसूर्य मूलविमानसें कैसे आये? और (४८) चमरेंद्रका उर्द्धलोकमें उत्पात कैसे हुवा?-( इसका जवाब. ) श्वेतांबरलोग द्वादशांगवाणीके अंगशास्त्रोंके अनुसार चलते है, उनमें फरमायाकि-हुंडासर्पणीकालदोषमें (१०) दसबातें अनहोती हुइ, उपर लिखे हुवे (४२)-सें-लगाकर (४८) तकके-सातसवाल-उनदस आश्चर्योंमें दाखिलहै, इसलिये कालदोषके कारण उक्तबातेंहुइ कहनाचाहिये, तीर्थंकरका-स्त्री स्वरुपमें होना युक्तिद्वारा सबुतहोतेहुवेभी अनहोतीबातमें इसलिये कहागयाकि-धर्मकेनायक बहुतकरके पुरुषही होते है लेकिन! इसकालमें एकतीर्थंकर-स्त्री-हुवे-यह-एक अचं-

भेकी बातहुइ, बहुधाकरके-पुरुषही-राजा-होते है लेकिन! कोइ समय स्त्रीभी-राज्येश्वरी-होजाय तो-ना-नहीकहसकते,

मल्लिनाथतीर्थंकर-स्त्री-हुवे-इसमें प्रमाण यहहैकि-स्त्रीवेद-और तीर्थंकर नामकर्मका बंध-एकजीवकों-गुणस्थानोंके आकर्षसें हो-सकताहै, जैसेकोइ-जीव-जब-मिथ्यात्व-या-सास्वादन गुणस्था-नपर मौजूदथा-उसवख्त-स्त्रीवेदका बंध-किया-और-फिरजब उपरकेगुणस्थानपर पहुंचा-तब-तीर्थंकरनामकर्मका बंध किया-सौ-चो! इसमें क्या हर्ज हुवा?-असलपुछोतो कोइहर्जनही, जैसे-श्रे-णिकराजाने मिथ्यात्वगुणस्थानपर थें-जब-नरकगति--बांध लिइ-और जब-चतुर्थगुणस्थानपर पहुंचे तब-क्षायिकसम्यक्तीहुवे-और तीर्थंकरनामकर्म-उपार्जनकिया-वैसे-मल्लिनाथजीके जीवने पहिले स्त्रीवेद-और-पीछेंसें तीर्थंकरनामकर्म-बांधाथा-कहिये! इसमें क्या बाधक आया?-सोचकर जवाब दो-वृथा शंखनादकरना मूर्खोंका कामहै. किसकी ताकात है जो सच्च बातकों-तोड सके?-

(४९)-दिगंबर कहते है वसुदेवजीकों बहत्तरहजार स्त्रीका होना असंभव है. चक्रवर्तीसें अधिकपुन्यप्रताप सिद्ध हुवा, इसपर श्वेतांबर कहते है जैसे बाहुबलीजी बलपराक्रममें भरतचक्रीसें अ-धिक हुवे इसीप्रकार स्त्रीप्राप्तिके सौभाग्यमें वसुदेवजी अधिक हुवे. इसमें शंसयलाना वृथा है.

(५०)-दिगंबर कहते है गौतमस्वामीकों स्कंधकपरिव्राज-कके सामने चलाकर जाना बातचीत करना उचित नही था. श्वेतांबर कहते है ज्ञानी पुरुष जैसा भाव होना अपने ज्ञानमें दे-खते है वैसे करते है गौतमस्वामीका इरादा उसकों धर्म प्राप्ति करानेका था. इसलिये कोइ दोषकी बात नही. महावीर स्वामीकी

आज्ञासे गये थे,—एकांत पक्षकों खेंचते रहना इसीसें तो दिगंब-रोंका नाम एकांत मिथ्यादृष्टि कहा गया, सौचोकि—जिसक्षेत्रके रहनेवालेजीवोंका पुन्योदय आता है उस उदयकी आकर्षण शक्तिसें ज्ञानीयोंका उसक्षेत्रमें जाना निमित्त कारण है.

( ५१ )-दिगंबर कहते है-द्रौपदीके पांचभर्त्तार हुवे फिरसती कैसे रही?-श्वेतांबर कहते है जैसे चक्रवर्ती-बलभद्र वासुदेवआदि पुरुषोंकों सैंकडे हजार स्त्रीयां थी और फिर वे शीलवान् और सतके रहे इसीप्रकार द्रौपदीभी सती रही पांचोकी साक्षीसें पांच पांडवोके साथ द्रौपदीका विवाह हुवा यह सर्व शास्त्रोंका लेख है. द्रोपदीने छठे पुरुषकी रचना न कियी इसलिये सती कही गइ. यदि पंचोके रुबरु एककों पतिकरके चारके शाथ विषयसेवन करती तो अलबते असती कहशकते. यदि स्वाल किया जायकि-संसारमें अन्य अन्यस्त्रीयोंने एकपतिसें ज्यादा पति क्यों न किये?-इसका उत्तर-द्रौपदीने पूर्वभवमें नियाणा किया थाकि-मेरी तपस्याका फल होतो मुजे अगले जन्ममें पांच भर्त्तार मिले-सो मिले और पांचके शिवाय छठे पुरुषकों उसने भोग्या नही फिर दिगंबरलोक इसकों कुसतीका दोष किसलिये लगाते है सो विदित न हुवा?-यदि एक पतिसें ज्यादापति होनेसें लगाते हो तो चक्रवर्त्ती बल-भद्रादिकों एकस्त्रीसें ज्यादास्त्री हुयी उनकोंभी दोषित कह दो.

( ५२ )—दिगंबर कहते है देवता मनुष्यणीके साथ—और मनुष्य देवांगनाके साथ-काम भोग नही सेवते, श्वेतांबर कहते सेवते है. कामभोग मोहकर्मका भेद है. मोहके उदयसें उंचजाति का पुरुष-चांडालजैसी नीचजातिकी स्त्रीसें-और कभी तिर्यंचणीके

ज्ञायभी कामसेवन करलेता है. इसी प्रकार देवता-मनुष्यणीके शाथ-और मनुष्य देवांगनाके शाथ यदि अनुकूल हो तो विषय सेवन कर शकते है, भरतचक्रीने गंगादेवीकेशाथ संभोग किया द्वादशांगवाणीके सिद्धांतोमें लिखा है. दिगंबर इसबातकों सूनकर हंसी उडाते है लेकीन मुर्खोकी हांसीसें ज्ञानीयोंके वचन अन्यथा नही होशकते. यदिप्रश्न किया जायकि-क्या उन्होंमें गर्भोत्पत्तिभी होती है?-इसका उत्तर,-वैक्रियवीर्यसें-उदारिक और उदारिक वीर्यसें-वैक्रिय शरीरमे गर्भोत्पत्ति नही होती, परंतु कामविकारकी शांति जरूर होती है.

[५१]-सुलसा श्राविकाके शाथ देवताने विषयसेवन किया जिससें उसको [ ३२ ] लडके एकशाथ पैदा हुवे. ऐसा कहकर दिगंबरलोक श्वेतांबरोका उपहास्य करते है. परंतु इसमें उनकी समझका फर्क है. सुलसाकों रोगादि दोषसें गर्भस्थंभन नही होता था, उसने देवताका आराधन किया जब उसदोषके मिटानेको देवताने [ ३२ ] गुटिका दियी. और कहाकि-एकएक गोली खानेसें एकएक गर्भस्थंभन होता रहेगा. सुलसाने भोलेपनसें [ ३२ ] गोली एकशाथ खालियी. दैवयोग [३२] गर्भस्थित रहें. और बडी वेदनाका समय पैदा हुवा. देवताने आनकर कहा तुमने बडी भूल कियी. जो एसा किया. निदान!-प्रसूतिसमय देवने साहाय्य कियी जिससें ( ३२ ) पुत्र प्रसूत हुवे. वर्त्तमानकालमें भी देखते है बडेवैद्य आपनी चिकित्सा विद्यासें स्त्रीकों गर्भस्थंभन हो ऐसा उपाव करते है और औषध जडीबुटीद्वारा साहाय्यक होते है. किसीकिसी स्त्रीकों दोदो तीनतीन लडके एकशाथ जन्मते है. क्या! दिगंबरकों यह बात मंजूर नही?-उनके गुरुभट्टारक-

पाडे--और तेरहपंथीयोंके भाइजी--तो इसीव्यवहारसें अपना गु-जारा चलाते है.

(५४)-महावीरस्वामीकों मातापिता विद्याशालामें पढाने केलिये लेगये दिगंबर इस बातकों नही मानते. तर्क करतेहैकि-अवधिज्ञानी होकर पढनेकों कैसे गये ?-इसका उत्तर,-अवधिज्ञानी जरुर थे लेकीन मातापिताके मनोरथकों खंडित कैसे करे ? जैसे नेमनाथ भगवान् जानते थेकि-मेरा विवाह न होगा कुमारअवस्था मेंही संयम उदय आयगा. लेकीन मातापिता भ्रातादिककी प्रेर-णासें उनका मनोरथ अखंडित रखनेकेलिये विवाहनेकों गये. और पींछे लोट आये, इसी प्रकार महावीरस्वामी विद्याशालामें गये-और पंडितका शंसय निवर्त्तन किया,-मातापिताका मनोरथ अखंड रखा-और पींछे लोट आये. दिगंबर नेमनाथको विवाहने केलिये जानातो मानते है, और महावीरस्वामीकों पाठशालामें जाना इसपर शंसय लातेहै-कहिये? शंसय मिथ्यादृष्टि कौन हुवे? सोचो! अवधिज्ञानीने अपनेज्ञानसें यहभी तो देखा होगा कि-मेरा जाना पंडितके घर वास्ते पढनेकेलिये होगा.

(५५)-दिगंबर कहते है श्वेतांबरआम्नायमें माना है कि-पेहले देवलोकका इंद्र मरकर दूसरे-और दूसरे देवलोकका इंद्र मरकर पहले देवलोकमें इंद्र होवे, इसका उत्तर,-यह बात असत्य है. क्या! दिगंबरमतमें-अंधेरनगरीबेंबुझराजा-यही न्याय चलता है ?-विना प्रमाण कोइ बात कहेना बडी भूल है.-

(५६) धातकीखंडका कपिलवासुदेव जंबुद्वीपके भरक्षेत्रमें आया-उसकों केवलज्ञान हुवा और फिर आनंदसें-नृत्य किया. इसका उत्तर,--यहभी दिगंबरोंकी इर्षाका एक नमूना है,--

कोई शास्त्रमें नही लिखा.-उन्मत्तोंकों कौन समझावे ?

[ ५७ ]-दिगंबरकहते है श्वेतांबर आम्नायमें यह बात मान्य हैकि-कोइ श्रावक-वृद्धसाधुकों स्त्रीका योग मीलाकर उनका मन स्थिर करेतो दोष नही किंतु पुन्यप्राप्ति हो. इसका उत्तर, यह बात मिथ्या है, स्त्रीसेवन साधुजनोंके लिये बिलकुल निषेध है ऐसी ऐसी वातोंसेंही तो दिगंबरोंकी उत्तम विद्वत्ता झलक रही है. मनमें समझ रहेहै जो हमकों सुझीसो किसीकों नही सुझी. हमारी समझ के अगाडी किसीकी समझ ठीक नही. द्वादशांगी माननेवाले सभी मुनिमहर्षि अविद्वान् हुवे. नग्नहोकर पींछीकमंडलु पकड लीया. बस ! मुनमहाराज बन गये. सोभी कुवेका जल पीछा कुवेमें चला गया. न मुनि रहे न आर्यिका रही, स्थविरकल्पमार्गके नींदक होते द्वादशांगवाणीका नींदक बनना पडा, दूसरोंकी नींदा और अपनी तारीफ शिवाय बात नही. स्त्रीकों मुक्ति नही केवलीकों आहार नही यह दो बाते दिगंबरोंकी परमसमाधि है. दिगंबरोंकी स्त्री रात्री समय-अपने पतिकों नग्न देखे-सवेरे देवदर्शनकों जावे वहां देवमूर्त्तिकों नग्न देखे-और मध्यान्हमें उनके नग्न मुनि भिक्षाकों आवे तो उनकोंभी नग्न देखे-रातदिन पुरुषचिन्हमेंही उसका ध्यान रहे मुक्ति कहांसें हो ? अनेकजगह शास्त्रार्थमें लाजबाप होते हुवेभी निर्लज्जोंकों लज्जा नहीं आती. रत्नकंबलके लिये गुरुसें लडाइ करके तो शिवभूतिमुनिने मत निकाला-आज उसकी औलाद असली जैनसंघकी बराबरी करनेको उमेदवार हुयी है. देखिये ? स्यात् ! !

( ५८ )-दिगंबरकहते है-तिविहार उपवासमें जलकों उष्न बनाकर पीनेसें आरंभ होगा, इसलिये कच्चाजल पीना ठीक है.

श्वेतांबर कहते है तिविहारउपवासमें उष्नजल पीना चाहिये, कच्चाजल पीनेसे उपवास नही होता-यदि आरंभहोनेका हेतुबताते होतो-कुवेंसें जल निकालके-पीनेमें-क्या! आरंभ नही होता?-आरंभका त्यागतो फिरभी न बना. और सचित्तजलपीनेसें उपवास नहीं बना. वृथा भूखे मरे.

( ५९ )-दिगंबर कहते है व्रतधारीमनुष्य व्रतमें शिथिल हो जाय और वो खानेकों मांगेतोभी देना नही. व्रततोडानेका दोष लगता है. श्वेतांबर कहते है यह बात ठीक नही. जब सर्वप्रकार की धैर्यतासें मनुष्य रहित होचूका-अन्नजल मागता है तो उसकों एक दो दफे व्रतकी यादी दिलाना. यदि बिलकुल शिथिल है तो अनुकंपासे अन्नजल देना. इसमें व्रत तोडानेका दोष नही लगता. समाधिधैर्यताके अभावसें उसका व्रतही रहा नही तो फिर तोडानेका दोष कहासें आया?-अन्न! अन्न! जल! जल! पुकारता है और तुमकों अनुकंपा न आयी तो धर्म कहा रहा?-यह जिनाज्ञा नहिकि-अनुकंपासेंभी रहित होजाना. उसके परिणामही पलट गये तो क्या उसका व्रत तुम रख शकते हो?-परंतु सचहै! एकांतमिथ्यादृष्टियोंकों समझाना मुश्किल है,

( ६० )-दिगंबर कहते है श्वेतांबर आम्नायमें शास्त्रकों जड मानते है. इनका अविनय होजाय तो दोष नही. इसका उत्तर,-श्वेतांबरलोक शास्त्रको उत्तमप्रकारसें आदरकरते है. सोनाचांदी इनकेपर चढाते है. उंचे आसनपर रखते है. तुमने क्योंकर जाना जड मानते है, क्या! मुद्रितकराना-देशविदेशमें जहां जहां धर्मवृद्धि हो वहां भेजना जिससें हरकोइ सर्वतत्वकों चीने, इसबातकों दे-

खकर जड माननेका दोषारोप किया ?-पक्षीकी तरह दिगंबरलोक उमास्वातिकृततत्वार्थ सूत्रकों और भक्तामर कल्याण मंदिरआदि स्तोत्रको कंठ याद करलेते है और चतुर्दशी आदिक पर्वके दिन इनका पाठ करजानाही परमधर्म समझते है, सोचोकि-यह जडता नही तो और क्या है ?-प्रथमतो बिना व्याकरण विद्याके शुद्ध उच्चारण नही होशकता. दूसरे जबतक श्रोतागण वक्ताके कथन कों यथार्थ न समझ ले-तो उसका संपूर्णश्रम व्यर्थ है. यदि कोइ भेंसके आगे भैरवीरागिनी गावे तो उसकों क्या लाभ ?-इसीप्रकार जानना चाहियेकि--शास्त्रको जड कहना श्वेतांबरका हुवा--या-दिगंबरका ?-

( ६१ )-श्वेतांबर नमस्कार मंत्रको ( ९ ) पद और [६८] अक्षरमय मानते है. दिगंबर ( ५ ) पद [ ३५ ] अक्षरमय मानते है. पीछले ( ४ ) पद नही मानते.-इसका उत्तर,-असलमें [ ४ ] पद कम करनेसें अधूरा मंत्र हुवा. यदि कहा जायकि-संक्षेपसें हम पढते है तो संक्षेपसें उंकारमेंभी-पांचपद आजाते है उसीकों पढलो. पांचपदपढनेकी तकलीफ क्यों उठानी ?-यदि तर्क कियाजायकि पीछले [ ४ ] पद अनुष्टुप्छंदमय है इसलिये ( ३२ ) अक्षर होने चाहिये और है (३३) इसलिये छंदोभंग हुवा अमान्य है, इसका उत्तर-यह कोइबात नही मंत्रका कवच ( ६८ ) कोठेमें है. यदि एक अक्षर कम होतो कवचका ( १ ) कोठा खाली रहे, फिर मंत्रका विधान खंडित हुवा. खंडित मंत्र पढना या खंडित विधान करना शास्त्राज्ञासें विरुद्धहै. दिगंबरलोकभी देवपूजामें इस मंत्रकों चूलिकासहित उच्चारण करते है, और रिषिमंडलस्तोत्रभी चूलि-

का सहित पाठ है. द्वेषभावकर हठवाद करना दूसरी बात है.

[ ६२ ] दिगंबर कहते है श्वेतांबरोके शास्त्र सब नवीन और पूर्वापर विरोधसें भरे हुवेहै. इसका उत्तर.-श्वेतांबरके शास्त्र नवीन नही. जो द्वादशांगवाणीके अंग शास्त्र है उनकों नवीन कहना उन्मत्तताका कारण है. दिगंबरके शास्त्र सब-शिवभूतिमुनिके पीछें बनेहुवे है. द्वादशांग वाणीकेअंगशास्त्रकों मानते नही. सोचो! अब कौनके शास्त्र नवीन ठहरे?-श्वेतांबर शास्त्रोंमें पूर्वापर विरोध बताना दिगंबरोंकी इर्षा शिवाय दूसरा कोइ कारण नही, पूर्व पाठी मुनियोंका अभाव हुवा-बारहवर्षीकालमें भूखकेमारे कंठाग्र ज्ञानकोंभी मुनिजनो चितार न शके जिससेंभी बहोतकुछ न्यूनता हो गयी-बाद एकपूर्वपाठी श्रीदेवर्द्धिगणीक्षमाश्रमणजी जितना ज्ञान उनकों याद था सब आचार्योंकी संमतिसें लिखगये कोइ बात पाठांतरथी सो पाठांतर कहकर लिखी, मतांतरथी सो मतांतर कहकर लिखी.-इनबातोंकों विना विचारे यदि कोइ कहे कि-इनके शास्त्रोंमें विरोध है उसे कोइ नही समझा सकता. दिगंबरोंके शास्त्रोंसें पूर्वापर विरोधकी दोचार बातें यहां लिखते है. सीता चरितमें लिखा है कि-सीता जनकराजाकी बेटीथी. जनक राजाकी स्त्रीका नाम विदेहा था. उसकी कुक्षीसें सीता और भामंडल दोनुं एकशाथ जन्मे, छोटा पद्म पुराणमें लिखा है कि-सीता रावणकी बेटी थी छोटे बडे दोनुं पद्मपुराणमें रामचंद्रजी का मारीचहिरणको आखेट रूप मारनेजाना नही लिखा. किंतु उत्तरपुराणमें लिखा है मारीचाविद्याधर स्वर्ण मय हिरण बनकर आया और रामचंद्रजी धनुष्यबाण लेकर उसकों मारने गये,-

छोटा हरिवंश पुराणमें नेमनाथजीका गर्भ तथा जन्मकल्याणक शौरीपुरमें लिखा और बडे हरिवंश पुराणमें दोनों कल्याणक द्वारिकामें हुवे लिखे. द्वारिकामें शौरीपुर नामका एक महोल्लाबताया.

(६३)–चोतीस अतिशय दिगंबरलोक इस मुजब मानतेहै.– (१०)-जन्मके ( १० )-केवलज्ञान हुवे बाद-और ( १४ )-देवकृत. श्वेतांबरलोक चोतीस अतिशय इसप्रकार मानते है, ( ४ )जन्मके ( ११ )–केवलज्ञान हुवेके और [१९]-देवकृत.

( ६४ )-मल्लिनाथ और नेमनाथको श्वेतांबरलोक बालब्रह्मचारी मानते है याने इनोंका विवाह नही हुवा. दिगंबर कहते है वासुपूज्य-मल्लिनाथ-नेमनाथ-पार्श्वनाथ-और महावीर-ये (५) तीर्थंकर बालब्रह्मचारी रहे. विवाह इनोंका नही हुवा.

(६५)-छद्मस्थ अवस्थामें महावीर स्वामीका विहार अनार्य देशमें हुवा दिगंवर नही मानते. श्वेतांबर मानते है.

(६६)-रिषभदेवस्वामीको [१००] पुत्र-और (२) पुत्री-श्वेतांबर लोक मानते है दिगंबरलोक-(१०१)पुत्र-और [२]पुत्री मानते है.

(६७)-तीर्थंकर भगवान् गृहस्थ अवस्थामें दीक्षासें पहले एक वर्षतक सांवत्सरीयदान देते है इसबातको दिगंबर नही मानते.

(६८)–रिषभदेव भगवानने चारमुष्टीलोच किया दिगंबरलोक नही मानते. पंचमुष्टि किया मानते है.

(६९)–तीर्थंकरकी माता–श्वेतांबरलोक कहतेहै (१४) स्वप्न देखे, दिगंबर कहते है (१६)देखे.

( ७० )–दिगंबर-( १६ )-देवलोक मानते है श्वेतांबर–१२-मानते है.

(७१)-देवलोकमें श्वेतांबरलोक-(६२)-प्रतर मानते है, दिगंबर (६३)-मानते है.

( ७२ )-श्वेतांबर-[ ५६ ]-अंतर्द्वीप मानते है, दिगंबर-[९६] मानते है.

(७३)-श्वेतांबर (६४)-इंद्र मानते है दिगंबर (१००) मानते है.

( ७४ )-श्वेतांबर कहते है तीर्थंकरके जन्मसमय शक्रेंद्र पालकविमानमें बेठकर आता है, दिगंबर कहतेहै नही ! ऐरावण हस्तीपर बेठकर आता है.

( ७५ )-श्वेतांबर चक्रवर्त्तिको [ ६४००० ] स्त्री मानते है, दिगंबर [ ९६००० ] मानते है,

( ७६ )-श्वेतांबर-पांचो पांडवोंको मुक्ति गये कहते है. दिगंबर कहते है कोइ मुक्ति गये कोइ नहीभी गये.

( ७७ )-शास्वते चैत्यालयोंकी गिनतीमें दोंनोंकी संख्या कमीवेंसी है.

( ७८ )-दिगंबर चंडरुद्राचार्यके शिष्यको विहार करते हुवे केवलज्ञान उत्पन्न हुवा नही मानते. कहते है दोघडी एक जगह स्थिर बेठें विना केवलज्ञान नही होता.

( ७९ )-महावीरस्वामीने दारिद्री ब्राह्मणको अनुकंपासें अपना देवदुष्य वस्त्र दिया दिगंबर नही मानते कहते है दीक्षा लिये पीछें वस्त्रही नही रखना तो देना किसको?-

( ८० )-महावीरस्वामीको केवलीअवस्थामें रोग हुवा दिगंबर नही मानते.-श्वेतांबर मानते है, तत्वार्थसूत्रमें-एकादश-जिने-(११) परिसह केवलीको क्यों कहा? उसमें रोग परिसहभी कहा

है. रोग होना अशाता वेदनीकर्मके उदयसें है, केवलीकों अशाता वेदनीकर्मका बिल्कुल अभाव नही इसलिये केवलीकों रोग होना असंभव नही कह शकते किंतु संभव है.

(७१)-कालिकाचार्यने साध्वीजीका शीलव्रत खंडन करने वाले गर्दभिल्ल राजाके साथ संग्राम किया इस बातकों दिगंबर नही मानते. कहते है साधुहोकर संग्राम करना ?-परंतु इतना नही सोचते धर्मरक्षाकेलिये संग्राम करनेसें महाव्रत नही जाता धर्मरक्षा केलिये दुष्ट राजेकों या हरकिसी दुष्टकों सजा देनेसें-शक्ति होतो तेजुलेश्या वगेरासें भस्मकरडालनेसें भी महाव्रत नही जाते. अलबते! पांच इंद्रियके विषयनिमित्त कोइ कार्य किया जाय उसमें दोष है यदि इसबातकों नही मानतेहोतो-विष्णुकुमारजीने नमुचिको ताडनादियी क्यों मानतेहो ?-

(७२)-दिगंबर भरतक्षेत्रके छ खंडोंमेंसें बीचला एकखंड जो दखनदिशाकों है उसकों आर्य मानतेहै. श्वेतांबर उसमेंके साढे पचीसआर्य देश मानतेहै. जहांकि-तीर्थंकर-चक्रवर्त्ति-और-वासुदेवका जन्म हुवाहै.

(७३)-सतराहप्रकारी-वीशप्रकारी-वगेरा पूजा-दिगंबर नही मानते. केवल अष्टप्रकारी पूजाही मानते है.

(७४)-दिगंबर कहते है-दीक्षालेकर श्वेतांबरमुनि कान वींधातेहै. व्याख्यानवाचतेसमय उसमें मुहपत्तिबांधकर व्याख्या करते है. कोइकोइ सदा बांधरखते है. इसका उत्तर,-जैनआगममें सदा-या-व्याख्यानवाचतेसमय-मुखपर मुखवस्त्रिका बांधना नही कहा. ढुंढियेपंथके साधुकों जोकि-जैन नही और जैन कहलाया चाहते

है देखकर दिगंबरने यह तर्क कियी हो तो श्वेतांबरसंघकों क्या? जैसे दिगंबर जैनभास वैसे ढुंढिये जैनभास-जैसें-दिगंबरने द्वादशां गवाणीके सिद्धांतोकों उच्छापन किये-पींछी कमंडलुलेकर अन्य लिंग धारा-वैसे ढुंढियापंथीयोंने जिनप्रतिमा उच्छापन कियी-और मुखपर मुखवस्त्रिका बांधकर अन्यलिंग धारा. टीका-भाष्य-निर्युक्त चूर्णि-अवचूरिकों छोडकर मनमाना अर्थकरना शुरुकिया और जाहेरातमें दयाधर्मीका चांद लेनाचाहा परंतु झूठ कहांतक चले!-अंतमें सवेरके सितारेकी तरह तेजरहित होनापडा. व्याख्यानवाच तेसमयभी मुखपर मुखवस्त्रिका बांधना जैनागममें नही कहा, बल्कि-यह कहाहै कि-व्याख्यानवाचनेवाला साधु अपने दांतोंकों साफ रखे-सभामें अनेक प्रकारके श्रोते अकसर आतेहै, दांतोंकों मलीन देखकर कहेंगें बडे मूर्ख है! इनका धर्मभी मूर्खतालिये है जो दांतोंकोंभी साफ नही रखते!! धर्मभी साफ नही होगा!!!-इस लिये दांत साफ रखना कहा. यदि मुखवस्त्रिका बांधकर व्याख्यान वाचना जैनआगमकों स्वीकार होता तो दांतकों कौन देखता!-जिसकेलिये साफ रखना कहा गया.-नग्नमुनि जब उपदेश देते होगे तब क्या हाल होता होगा? अनुमान तो यही होता है कि-सबलोक उनके पुरुषचिन्हपर दृष्टिदेकर उपहास्य करते होंगें. फिर उपदेशमें कौन ध्यान देता होगा?

(८४) बोलोंका वर्नन पुरा हुवा. कितनेक बोल व्यर्थ वादानुवादके देखे उनकों छोडकर जो शास्त्रार्थ करनेके योग्य थे केवल उनकेपरही समालोचना कियी. यूंतो पेंडपेंडपर विरोध है. कहांतक और कितना लिखें.?

## [ वीशपंथी और तेरहपंथीयोंकी क्रियाका तफावत ].

| | |
|---|---|
| ( वीशपंथीलोक )-जिनमंदिरमें क्षेत्रपाल देव-देवी--वगेराकी स्थापना करते है. | तेरहपंथी लोक नही करते. |
| (वी-पं-)-जिनप्रतिमापर पंचामृतसें कलशाभिषेक करतेहै. | तेरहपंथी नही करते. |
| ( वी-पं- )-पुष्पमाला छूटेफुल प्रतिमापर चढाते है. | तेरहपंथी नही चढाते. |
| ( वी-पं-)-सांजको मंदिरमें आरती करते है. | तेरहपंथी नही करते. किंतु केवल पाठमात्र उचारण करलेतेहै |
| ( वी-पं- )-हरेंफल पुजनमें चढाते है. | तेरहपंथी नही चढाते. |
| (वी-पं-)-चवरी गायके वालका चवर उपयोगमें लाते है. | तेरहपंथी उसजगह रेशम-या-गोटेके-चवर उपयोगमें लातेहै |
| (वी-पं-)-मंदिरमें जब बडी पूजा वगेरा विधान होताहै जवारा आरोपण शकली करण-वगेरा करते है. | तेरहपंथी नही करते है. |
| ( वी-पं- )-गुरुओंके चरणका थूभ मानते है-जैसे-नेमिचंद्राचार्यके,-वगेरा. | तेरहपंथी नही मानते. |
| (वी-पं-)-प्रतिष्ठावगेरामें नवग्रह पूजन करते है. | तेरहपंथी नही करते. |

| | |
|---|---|
| (वी-पं-)- व्रतके ग्रहण और स मास्तिमें गुरुकी पींछी-वा-माळा रूप—गुरुस्थापनाकों हाथमें लेकर नमस्कार करते है. | तेरहपंथी नही करते. |
| ( वी-पं-)–निर्गंथगुरुकोंभी गुरु मानते है और सग्रंथ अर्थात् परिग्रहधारी--भट्टारक--और उनके शिष्य पांडेकोंभी गुरु मानते है. | तेरहपंथी- भट्टारक-और पांडे कों गुरु नही मानते. लेकोन इनकी प्रतिष्ठित प्रतिमाकों मा नते है. क्यौं ! जब उनकों गुरुही नही माना तो उनकी प्रतिष्ठा कैसे मानी गयी !– और बीसपंथी जब परिग्रह धारी भट्टारक पांडे आदिकों भी गुरुमानते है तो उनके शास्त्रकी यहजो प्रतिज्ञाथीकि निर्ग्रंथकोंही गुरु मानना वह कहां रही !- |

हकीकतमें दोनोंकी भूल है. जब द्वादशांगवाणीके सिद्धां तोकों उथ्थापन किये-और विच्छेद होये हुवे जिनकल्पकों स्था पन किया-द्रव्य क्षेत्र काल भावके परिवर्तनकों सोचा नही-इसी सबबसें-पदपदपर विरोध हुवा.

वीसपंथी कहते है जिनमंदिरमें विवादकर तेरहपंथीयोने नवीन पंथ निकाला,-गुरुओंकों बिल्कुल उथ्थापन करदिया,- देवपूजा पुरानी छोडकर भाषाछंदमय मनोमति बनायी,–अष्ट

प्रकारी पुजामें पुष्प, फळ, दीप, पंचामृत, सब बदल दिया, और-खोपरेकी गिरिकोंही नैवेद्य और दीपक वगेरामें प्रधान कर दियी-क्षेत्रपाल देवीदेवताकों जडामूलसें उच्छापन करदिये—बहोत क्या कहे ! जैसे श्वेतांबरमेंसें विना गुरुके मुंडे ढुंढिये पैदा हुवेवैसे दिगंबरमें तेरापंथी पैदा हुवे.

( दोहा. )—श्वेतांबरके घातकी—प्रकट भयाछे ढुंढया.
वीसपंथमें तेरापंथी विना गुरूका मुंडया. (१)

( सवैया. )

नाममात्र तेरापंथ चाले न सुपंथपंथ कह्या जयो ग्रंथनको करतेहै पठापठी,
तत्वकी न सुझे काहु बलज्ञानी बने फिरे कहे हमारे देवगुरु धर्मकीघटाघटी,
रामा धन मोहके विलासनमें मग्न रहे कुटिल कुबाते करे धर्मसें हठाहठी।
देवधर्मपूजाहुमे ठलके स्वभाव धरे देखो भाइ जहांतहां करतेहैलठालठी.

[ अथ-रागनी होरी. ]-

कह्या भयो जैनी कहायो-जिनमत तेने अजहु न पायो,-(एटेर.)—
धरके कपटकी गठडी शीरपें-तेरापंथ कहायो,
कर विवाद जिनमंदिर माहे—पापबंध उपजायो,
कहे हम धर्म वढायो—जिनमत तेनें अजहु न पायो, १,
छहु रुतके फलफूल गुरुने—जिन आगममें गायो,
तामें दोष बतावेरे भाई !—धर्म नजर नही आयो,
कहां ? तेरो ज्ञान नसायो—जिनमत तेनें अजहु न पायो, २
पद्मावती क्षेत्रपाल तिनोंकों—रक्षाकार बतायो,
यह तो रक्षक जिनशासनके—ताहे उच्छेद करायो,
तें परिवार बतायो—जिनमत तेने अजहु न पायो, ३,

सात तरहके गुरुजन भाखें–भेदभेद कर गायो,
जैसेकों तेसा लख भाई !–यह सतगुरु फरमायो,
तेरे हिरदे न समायो–जिनमत तेने अजहु न पायो. ४,

इतिपदं.

---

तेरहपंथी कहतेहै-वीशपंथीयोंने नये ग्रंथबनाकर जिनमुद्राकों अविधिसें पूजाया-रागीदेव स्थापनकर हिंसामें धर्म बताया-दीन डुर्बलबुभुक्षित कुलका पुत्र मोंल लेकर उसका नाम पंडित रखा-औरं नग्नवेशकों भ्रष्ट कर दिया-यह सब हुंडाअवसर्पिणीकालका दोष है-ऐसा कहकर निम्नलिखित लावणी गाते है.

हुंडासर्पणीकालदोषतें–जिनमतमें पाषंड भये,
तिनकी अब कुछ कहुं हकीकत-सुनकर भवी मतिबोध थये,१
दीनडुर्बलका पुत्र मोंल ले–ताका पंडित नाम धरा,
फिर ताकों जिनदीक्षा देकर–नग्नवेष तें भ्रष्ट करा, २
शालडुसाला ओढ पालखी बैठ–बहोत अभिमान भरा,
पंचपापमें मग्न होय शठ-श्रावकजनपर हुकम करा, ३
(छंद.)–तिनें कल्पित ग्रंथ बनाये–जिनमुद्रा अविध पूजाये,
बहुरागी देव थपाये–हिंसामें धर्म बताये, (१)-
भोरेजन बहकाय बाचकर–डुर्गतिकों तिन संगलिये,
अनंतानुबंधिमिथ्याती–धरकर इतर निगोद गये, ४.
हुंडासर्पणीकालदोषतें–जिनमतमें पाखंड भये,
तिनकी अब कुछ कहुं हकीकत-सुनकर भवी मतिबोध भये

---

इति०

यदिकहाजायकि–तेरहपंथीयोने इसी लावणीमें श्वेतांबरकों भी तो पाखंडी कहेहैं.

( इसका उत्तर– )–मित्रवर ! कुछ हर्ज नही. तेरहपंथी-वीशपंथी-या-अन्यपंथी-कोइ हो ! किसीके कहनेसें कोइ बुराभला नही होशकता. अलबते ! युक्तिप्रमाणद्वारा जो शख्श झूठा हो जाय वही झूठा है. सोचोकि-जब दिगंबरके शास्त्रोंमें-जगहजगहपर श्वेतांबरका खंडन लिखा है. और श्वेतांबरके मूलसिध्धांतोंमें दिगंबरका नामतक नहीं, कहिये ! फिर क्या सिध्ध हुवा !-बस! यही सिद्ध हुवा कि-श्वेतांबरशास्त्रसें दिगंबरके शास्त्र पीछे बने. क्योंकि–पहलेवालोंका खंडन पीछले करते है. पिताके विवाहका तमाशा पुत्र नही देख शकता. इतनाही लिखना समझदारोकेलिये बहोत है,–

## ( श्वेतांबर दिगंबरकी भिन्नताका विषय समाप्त. )–

---

### [ मुल्ताननिवासी दिगंबर श्रावकोंके (१६) प्रश्नोंका उत्तर. ]–

---

(१)–प्रश्न–केवली भगवानकों आहार कौनसा है ?-श्वेतांबर कहतेहै कवलाहार है. इच्छा रहित है ? वा सहित है ?-इच्छारहित है ?-इच्छारहित हैं कहोगे बने नही.

( उत्तर. )—शास्त्रके लेखपर जोमनुष्य कुतर्क करते है वे ज्ञानप्राप्तिके अधिकारी नही. सोचो ! एक मनुष्यकी अभिलाषा दुग्धपीनेकी है. और पुछता है दुध क्योंकर उत्पन्न होता है ?-

किसीने उत्तर दिया गौ महिषी और छालीआदिसें उत्पन्न होता है, तब दुग्धाभिलाषी पुरुषकों यह प्रश्न करनाकि-इन तीन प्रकारके पशुओंमें किनका दुध उत्तम है ? यहतो सार्थक है, परंतु यदि वह इसप्रश्नकों छोडकर ऐसा कुतर्क करेकि-गौ तो श्वेत होनेसें उसका दुध श्वेत होना यथार्थ है लेकीन माहिषी-छाली-जो श्याम होतीहै उनका दुध श्वेत क्यौं ?-ऐसा कुतर्क करनेसें शंसयमिथ्यात्वी होता है. सूर्य विना इच्छा प्रकाश करता है और उसके प्रकाशमें आर्द्रवस्तु शुष्क हो जाती है, संपूर्णसंसारकों प्रकाश लाभकारी होताहै लेकीन उलुका नही होता. इस कहनेसें क्या ! सिद्ध हुवा कि-केवली जबतक शरीरयुक्त रहें तबतक उसशरीरका स्वभाव स्वाभाविकधर्म आहार करनेका है. उनकों इच्छा होना या न होना इसके सिद्ध करनेमें केवल कुतर्क है. जो शास्त्रसें विमुख है, देखो ! विहारकरना—समवसरणमें आसनपर बेठना-धर्मोपदेश देना-इत्यादि सभी होतेहै. जो इनकों इच्छासें कहोंगे तो संभवे नही, यहां कोइ तर्क करेकि-जिन जीवोंका पुन्योदय होकर तीर्थंकर या केवली महाराजका दर्शनलाभ होनेवाला है उनकी पुन्यप्रकृति ऐसा कराती है तो यह उत्तर होशकताहै कि-जो वस्तु आहारमें दियी जावेगी वोभी देनेवालेकी ( याने ) दानीकी पुन्यप्रकृतिका फल है. विशेष देखनाहोतों चोरासीबोलोंमेंसें (३०)-मा बोल देखो.

(२)—प्रश्न,–सूत्र किसके रचे हुवे है ? ऊनकी श्लोक संख्या कम क्यौं मिलती है, ?-

( उत्तर, )-सूत्र गणधरआदिकोंकें रचे हुवे है. बारावर्षी

कालदोष करके बहुधा विछेद होगये. इसलिये श्लोकसंख्या कम मिलती है.

(३)-प्रश्न,-अन्यलिंगी-गृहस्थ-और चांडालादिककों मोक्ष कहेहै सो किस तरह?—

( उत्तर )-दिगंबरमतके पद्मपुराणमें, लिखा है कि-राजा सोमदत्त-नित्य प्रत्ये एक बालकका मांस खाया करता था, यह काम चांडालोंका है, परंतु अंत्यसमय दीक्षालेकर मोक्ष गया. तथा अन्यलिंगीभी अनेक कथाओंसें मोक्ष गये सिद्ध होचूकेहै. जिसकों अंतकृतकेवली कहेहै. पुन्याश्रव-कथाकोश-और-आराधनासारआदिकमें-अनेक कथाए भरी है. जिससें पूर्वोक्त वचनकी सिद्धि होतीहै. विशेष तर्क वितर्क देखना हो तो पूर्वोक्त श्वेतांबर दिगंबरकी भिन्नताका विषयमें-(१८)-(१९)मा-बोल देखो.

(४) प्रश्न—केवलीकों उपसर्ग कैसे हो ?-

( उत्तर. )-केवलीकों उपसर्ग न होना चाहिये. परंतु हुंडा अवसर्पणी कालदोषसें अनहोतीबात हुयी है जो दश आश्चर्यमें गिनी गयी है.

(५) प्रश्न—मल्लिकुवरीकों मल्लिनाथ कहते है.

( उत्तर. )-यह यथार्थ है. समाधान इसका जहां स्त्रीकों मोक्ष सिद्ध कियाहै वहांसें जानो अर्थात्-(३४)-और-(४२) में-बोलके विस्तारमें देखो.

(६)-प्रश्न-वर्द्धमानस्वामी देवानंदाब्राह्मणीकी कुक्षीमें रहे सो गर्भकल्याणक कहां हुवा ?-

( उत्तर. )-पंचकल्याणक तीर्थंकर महाराजके होतेहै सो व

र्द्धमान तीर्थंकर जब देवानंदाब्राह्मणीकी कुक्षीमें गर्भपने आये तब वहांही गर्भकल्याणक हुवा, और जहां जन्मे वहां जन्मकल्याणक हुवा, फिर-दीक्षा-ज्ञान-और-निर्वाण-ये ( ३ ) कल्याण और हुवे, एसा जानना.

(७)-प्रश्न—युगलियाकों श्वेतांबर नरकगति कहते है. सिद्धांतो देवगतिसें दूसरी नही कही.

( उत्तर. )—एक युगलयुगलनीकी कारणवशात नरकगति हुयी सिद्धांतमें लिखाहै. जिससें हरिवंशकी उत्पत्ति हुयी. सब युगलीयोंके लिये यह बात नही, हुंडाअवसर्पणीकाल दोषसें यह एक अनहोती बात हुयी है. इसका क्या कहा जाय ?—जैसे कोइ मेलेमें हजार आदमी चले जारहे है-उसमें एक पुरुष काणा भी चला जारहाहै. इनकों देखकर सब यही कहेगेंकि-हजारो आदमी सुजाके जारहेहै. एक काणेकी अलग गिनती कोइ नही करता, बस ! इसीतरह एक युगलयुगलनोके नरक जानेसें सब नरकगामी नही हो शकते.

(८)-प्रश्न—प्रतिमाका स्वरुप वीतराग कहा सराग करके क्यौं पूजते हो ?—

( उतर. )—आभूषणआदिकसें वीतराग भावका अभाव नही होता. दिगंबर लोक जो अमूल्यसिंहासन-छत्र-भामंडल-आदि प्रतिमासें मिलाकर रखते है क्यौं ! यह आभूषण नही है ?-वीतराग हुवे पीछे कौनसें दिन भगवान् रथमें चडे थे ? रथमें चढाकर फिरानेमें भी दिगंबरके वीतरागका वीतरागभाव बना रहा तो आभूषण पहेरानेसें वीतराग भावका नाश कौन कर शकता है ?

विशेष वर्नन देखना होतो चोरासी बोलोमें (१५)मा-बोल देखो.

(७)-प्रश्न-केवलीकों केवली नमस्कार करे या नही ?

(उत्तर.)--केवलीकों केवली मिले तब नमस्कार करे, दिगंबरकी तरह केवली एक नयकों उथापतें नही. किंतु निश्चय और व्यवहार दोनों नयकों स्वीकार रखते हैं. अलबते ! दिगंबर तो यही हठ करेंगेकि-केवलीकों केवली न मिले. समवसरणमें भी न्यारी न्यारी गंधकुटी ( कोटडी ) में बेठे. आते जाते रस्तेमें कभी न मिले.

(१०)-प्रश्न--महावीरस्वामीने अपने निर्वाणसमय गोतमगणधरकों देव शर्म्माब्राह्मणके संबोधनार्थ भेजा. उसमें मोहका भय सिद्ध होता है कि-मैं मुक्ति जाउगा तब यह मोह करेगा. सो भगवान्कों रागभाव आया.

(उत्तर.)--यह कहना ठीक नही. जबजब समवसरणमें अनेकजीव एकत्रित होतेथे तो भगवान्की देशना होतीथी, यदि यही समझा जायकि-उनजीवोंके आनेसें भगवान् देशना देतेथे तो यहांभी राग सिद्ध होता है, परंतु ज्ञानीमनुष्य ज्ञानिदृष्टभावकों राग नही समझते, किंतु जेसाजेसा ज्ञानियोके ज्ञानमें झलकता है तद्वत् होनेकी आज्ञा ज्ञानियोंके मुखसें होती है. रागभावसें नही. कुतर्क्क करना न्यारीबातहै. सोचो ! वीतरागकों राग कहां ?

(११)-प्रश्न--साधुकों दंडा रखना किस वास्ते कहा ?—

(उत्तर.)-शास्त्रोंमे मुनिकेलिये दंडा केइ विशेष कारणोंसें रखना लिखाहै जिसमें एक यहभी है कि-जब मुनिको किसी नदी पार होना हो तो जलपरीक्षाकेलिये इसकी आवश्यकता हैकि-

जल इसदंडेसें अधिक ऊंचा तो नही है ? जिसको मैं पार न कर शकुं, ?—

(१२)-प्रश्न—दादाजीके चरणकों पूजना क्यों कहा ?

(उत्तर.)—शास्त्रमें पदपदपर गुरुके चरणोंकी पूजा करनी लिखी है. जब दादाजीने पंचमहाव्रतपालन किये तब वे साधुपदमें गिनेगये साधुकी सेवा भक्ति करना गृहस्थका मुख्यधर्म है, फिर उनके चरणपूजनेमें क्या दोष हुवा ?-अलबते ! संसारिककार्य धन-स्त्री-पुत्र-परिवारकी वांछा-वगेरा करके पूजना न चाहिये. दिगंबरलोक जब तीर्थयात्राकों जातेहै वहां अनेक चरणपादुका पूजते है तथा मालवा-गुजरात वगेरा देशोंमें-नेमिचंद्रआचार्यकी चरणपादुका हरेक मंदिरमें बनोहूयी स्थापित है उसकों पूजते है. क्या ! मुल्तानकेंदिगंवर श्रावककों अपने घरकीभी मालुम नही-कनारेपर वसते हो इसालिये ?-

(१३)-प्रश्न--तीर्थंकर निहार कैसें करते है ?-

[उत्तर.]—जो आहारकरेगा निहार अवश्य करेगा. आहार और निहार शारीरिकधर्म है. जबतक शरीर रहेगा छूट नही शकते. दिगंबरने (६३) शलाकापुरुषकों आहार माना और निहार नही माना. यह एकांतमिथ्यादृष्टिका लक्षणहै. विशेष वर्नन चोराशी बोलमें (३६) मा-बोल देखो.

(१४)-प्रश्न—मोक्षमें कोनसा संहननवाला मनुष्य जावे ?—

(उत्तर) वज्रऋषभनाराच संहननवाला.

(१५)-प्रश्न—स्त्रीकों कितने गुणस्थान प्राप्त हो ?

(उत्तर.)—जब हम स्त्रीकों मोक्षहोनाही मानते है तो गुण

स्थानभी चौदह क्यों नही मानेगें ?

( १६ )-प्रश्न,-श्वेतांबर किसकों कहना ?

( उत्तर )-श्वेतनाम है निर्मलका-सो निर्मल है वस्त्र और आचरणजिनके-उनको कहना श्वेतांबर—

## [ लश्कर गवालियरनिवासी दिगंबरश्रावक-फतेहलाल जीके प्रश्नोका उत्तर. ]

उक्तश्रावक-फतेहलालजीके साथ-रुबरुमें जो जो प्रश्नोत्तर हुवे उनकी नकल,-फतेलालजीने आतेही वंदन नमन करके कहा में दिगंबरविशपंथ आम्नायका श्रावक हूं, पंम्ति चमनलालजी जयपुरवाले कइ रोजसें यहां आये हुवे है, उन्होने आपका नाम लेकर कहाथा कि-उक्तसाधु अछे विद्वान् पुरुष है, कइदिनोंसें मैं चाहताथाकि-आपकेसाथ ज्ञानगोष्टी करके कइ बातोंके नतीजेपर खयाल करुं, परंतु आजतक ऐसा मौका नहि मिलाकी-मैं वो-उमेद पुरीकरता, इसवख्त आपको यदि तकलीफ नहोतो कइबातोका दरयाफ्त करना चाहताहूं. इसपर कहा गया कि-जो कुछ दरयाफ्त करनाहो खुशीकेसाथ करें, मुनियोंका धर्म हैं कि-जिज्ञासु पुरुषोंके प्रश्नका यथार्थ उत्तर देना.

( फतेहलालजीने )-कहा-मैं-अल्पज्ञहूं, यदि कोइबात अयोग्य कही जायतो आप क्षमा करना. ( हमनेकहा )-चर्चावार्तामें एसा वख्तभी आनपडता है कि-कोइ बात जोरके साथभी कहनी पडती है इसपर नाराज होना नचाहिये.

( फतेहलालजीने कहा )—मैं इसवातको स्वीकार करता हुं कि झूठीवातके पक्षकरनेसें सबको नाराजी और गुस्सा आताहै, अलबते ! एक केवलीकों नही आता. क्योंकि-वे-रागद्वेष रहित है. हमजी जब किसी डुकानदारके सामने जाकर कहते है कि-अंग्रेजो रुपया-चौदह आनेका होता है तो वो इस बातको कब कबूल करता है ?- इसी प्रकार झूठी बातकों ज्ञानी जन कब सच कहने लगेगें ?

( हमनेकहा. )-जो शख्श-साधुजनोंसें चर्चावार्तामें हारजाता है और कोइ युक्ति नही पाता-तो-कहने लगता है आप ! साधु महात्मा है आपकों गुस्सा करना ठीक नही, क्षमा रखना चाहिये इत्यादि इत्यादि,-परंतु यह नही [illegible]ता कि-इसमें मेराही अपराध है जो-वक्रता करके सत्य[illegible]कों झूठ कह रहाहुं. ठंडा जलभी अग्निपर धरनेसें उष्ण आता है फिर सत्यवादीके सामने झूठ बात कहनेपर उनव तमोगुण कैसे न आयगा ?-किंतु जरुर आयगा, आवश्यक [illegible] जैनागमभी कह रहे है कि-जो शख्स वक्रताकरके प्रश्न [illegible]उसकों ताडना जरुर देना, अलबते ! जो विनयसें पुछे उसक ताडना देनेकी कोइ जरुरत नही, जैसे उलटे चलनेवाले घे[illegible]को चाबक लगाना पडता है वैसे वक्रशिष्यकों वचनरुप [illegible]ाबक लगानाभी न्यायमार्ग है, अगर इस बातकों बिना समझ कोइ शख्स-साधुजनोंको दोष देवेकि-आपकों गुस्सा करना [illegible]हां कहा है ?- तो उसको कोइ समझा नही सकता. सोचो किसत्यबातके इनकार करनेवालेको यदि ताडना न दियी जाय [illegible] क्या धन्यवाद दिया जाय-यदि कहा जायकि-

न-धन्यवाद-न-ताडना-कुछ नही देना चूप होजाना चाहिये तो इसमेंभी दोष प्राप्त है. क्योंकि " नानिषिद्धं अनुमतं- " इस न्यायसें असत्य बातका स्वीकार हुवा, अज्ञानीयोंके अज्ञानवादकी वृद्धि हुइ-और चारजनोंके सामने वक्ताकों मूर्खताका दोष आया कि-ये अविद्वान् है. इसलिये असत्यके स्थापनकरनेवालेको ताडना देना कोइ अन्यायकी बात नही. इस बातकों विना समझे जो लोग साधुजनोंसें-या-गृहस्थ विद्वानोंसें कहदेते है कि-गुणीजनोंकों गुस्सा करना नचाहिये वे हकीकतमें मूर्ख है. शास्त्रोंमें जगह जगहपर लिखा है कि-धर्मके अवर्णवाद बोलनेवालेंकों शिक्षा देना, इतनेपर न माने और कुतर्क करेतो ताडना तर्जना देकर उसकी कुयुक्तियोंका खंडन करना. हा! अलबते! विना प्रयोजन उसकों छेडछाड करके क्लेश पैदा करना ठीक नही, परंतु जब सामने आकर धर्मतत्वकों-झूठा कहे तो फिर चूप खेंच जानाभी अच्छा नही.

( फतेहलालजीने कहा. )—यह आपका कहना बहुत ठीक है कि-असत्यबातके उत्थापन करनेमें चूप रहना योग्य नही, किंतु सत्यका मंडन और असत्यका खंडन करना-जरुर-चाहिये जो शख्स हृदयसें मलीन है वेही मुखमीठी बात करके अपनी खोटी वाहवाह कराते है. अब-मैं-आपसें जो कुछ पुछने आयाहुं आज्ञा हो तो प्रारंभ करुं.

( हमने कहा. )—खुशीसें किजिये !—हमको इसमें कोइ तकलीफ नही.

( अब-फतेहलालजीका-प्रश्न.)—परवस्तुका संग त्यागने योग्य

है-या-अंगीकार करने योग्य ?

( इसपर हमारा उत्तर. )-त्यागने योग्य है.

( फिर फतेहलालजीकी तर्क. )-फिर चौदह उपकरण श्वेतांबर मुनि क्यों रखते है,

( उत्तर. )-जैसे दिगंबरमुनि मूर्छारहित-पींछीकमंमलु-रखते है तद्वत्श्वेतांबर मुनि चौदह उपकरण रखते है.

( ३ )-तर्क-वस्त्र रखना मूर्छा होनेका कारण है, न रखना चाहिये.

( उत्तर. )-मोर पींछो और कमंमलुभी मूर्छाका कारण है न रखना चाहिये. यदि कहा जाय कि-ये तो साधुके चिन्ह है तो क्या चौदह उपकरण साधुके चिन्ह नही है ?-असल पुछो तो शरीरही मूर्छाका कारण है, शरीरहीकेलिये मुनियोंको आहारआदिकी गवेषणा करनी पमती है.

( ४ ) तर्क-शरीर अपरिग्रहित है और वस्त्रपरिग्रहित (याने ) ग्रहण किये जाते है,

( उत्तर. )-जैसे वस्त्र-ऐसे-शरीर-दोनो परिग्रहितही है. शरीर माताके उदरमें ग्रहण किया वस्त्र पीछेसें ग्रहण किये, आत्माके लिये तो दोनों परवस्तु है.

( ५ ) तर्क-मुनि-वस्त्र उढेगें तो मूर्छाआयी सिद्ध होगी.

( उत्तर. )-चलतेवख्त पींछीकमंमलुं उठायगें तो भी मूर्छा आयी सिद्ध होगी, आहारके लिये उठना और कवल लेकर मुखमेंही धरना इसकोंभी मूर्छाका कारण कहो.

( ६ ) तर्क-पींछीकमंमलु-जीवरक्षा और शौचक्रियाके लिये

रखे गये है. पुस्तक पन्ने-ठवणी कवली-पुस्तकका बंधन-योगपट्ट-क-आसनपट्ट-और कोपीन-वगेरा उपकरणभी चारित्रनिर्वाहके लिये समयानुसार रखने योग्य है, परंतु जब ओढनेके लिये वस्त्र रखलिये तो अचेलपरिसह सहन करना कहां रहा ?—

( उत्तर. )-अचेलपरिसह सहन करना उसका नाम नही है जो वस्त्र त्यागकर बिल्कुल नग्न होजाना, बहु मूल्यकेवस्त्र त्याग कर थोडे मोलका कुत्सितवस्त्र रखना इसकानाम अचेलपरिसह है. अचेलशब्दमें जो अकार है वह सर्वथा निषेधवाचक नही, व्याकरण शास्त्रमें कहा है कि—

द्वौ नञौ समाख्यातौ—पर्युदासप्रसज्यकौ,
पर्युदासः सदृग्ग्राही—प्रसज्यस्तु निषेधकृत्. १

यदि इस प्रकार अचेलशब्दके अकारको नही मानोगें तो जहां लिखा है कि-मुनि-अज्ञानपरिसहको सहनकरे-वहां-क्या ! बिल्कुल ज्ञानके अभावको सहन करना कहोगे ? चेतनालक्षण ज्ञानका अभावभी मुनियोंमें मानते हो क्या ?- यह दिगंबराचार्योंकी बहुतबडी भूल है जो-जिनकल्प-और-स्थविरकल्पको एक बनादिया, और फिर दोनोंमेंसें एककाभी निर्वाह न कर शके. एकांत पक्ष खेंचनेवालोंका यही हाल होता है, और जो तुमने कहा कि-योगपट्टक रखना समयानुसार ठीक है तो फिर उसीपर खयाल कर लिजिये !- कि-योगपट्टक किसका नाम है ?- दिगंबरमुनि योगपट्टक-आवरण वस्त्रको कहते है. और कहते है पंचमकालमें लज्जापरिसह जितना मुश्किल है इस लिये एक आवरणवस्त्र याने ओढनेकावस्त्र रखना चाहिये. इसपर सवाल होनेकी

जगह है कि-फिर आपका दिगंबर पना-कहां रहा ?- और आ-पलोंकोंकी आर्या जो सोलह हाथकी सामी पहेनती है क्या वह दिगंबरा नही रही ?- श्वेतांबरा होगयी ?- सत्य है कि-अपनी शक्तिकों विना विचारे कार्यकरनेवाला अखीरमें खताही पाताहै.

( ७ ) तर्क—जिनकल्पिमुनिकों आप मानते हो-या-नही ?

( उत्तर. )–मानते है परंतु महाविदेहक्षेत्रमें-यहां-नही रहे ज-बसें जंबूस्वामी निर्वाण हुवे है भारतवर्षमें उक्त मुनि नही रहे व्यवछिन्न होगये.

( ८ ) तर्क—जिकनल्पिमुनि किसकों कहते है ?

( उत्तर, )–जिनकल्पिमुनि उसको कहते है जो-वरिषभ-नाराचसंहननवाले हो-थोमेसे थोमा नवपूर्वकी तिसरीआचार व-स्तुतके और उत्कृष्टसें दशपूर्वतक पढे हुवे हो-तीसरे पहेर भिक्षा-टन करे-आंखमें तुणखा-और-पावमें कंमा लगे तो भी निकाले नही शेर-चीता-और-व्याघ्र-वगेराके मरसें पीछे हठे नही-रोगहो जाय तो भी दवा न लावे-और-नवकल्पी विहार करे, अगर ७ महिनेतक आहार नमिले तो भी दीनता न लावे-सूत्रसिद्धांतके बलसें सबबातको मालूम करे-लोच करे-सर्वथा अप्रतिबंध होनेके कारण किसीकों धर्मोपदेश न देवे-और पाणिपात्रआदि अनेक लब्धिके धारक हो-वे-मुनि जिनकल्पमार्गके अधिकारी है. जिनके हाथमें सो ( १०० ) घमे जलके गेरदिये जाय और एक बिंदु भी उसमेंसें निचे न गिरनेपावे ऐसे लब्धधारी आज कहां रहे?-

( ९ ) तर्क—न रहे तो क्या हुवा ?- जितना बनशके उत-नातो जोर लगाना चाहिये.

(उत्तर)-असमर्थ होकर समर्थका दावाकरना लाभके बदले हानि उठाना है. एकमात्र नंगे रहनेहीसें जिनकल्प बनना चाहते हो तो अलग बात है. वर्तमानकालमें लब्धिहीन मुनि रह गये उनकों उचित है कि-स्थविरकल्प मार्गको ही स्वीकार रखे. वृथा हठकरके दोनों बातोंसें भ्रष्ट होना कोइ चतराइकी बात नही. देखिये ! आपके आचार्योंनि-रजोहरण-मुखवस्त्रिका-छोडकर पींछीकमंडलु धारा परंतु इसमेंभी लाभके बदले हानि उठाइ. याने जैनलिंग त्यागके अन्यलिंगी हुवे. सर्व शास्त्रोंका कथन है कि-मुनियोंको घरघर भिक्षाटन करना परंतु पात्रके अभावसें आपके मुनियोंने-विचाराकि-यहतो न बनेगा, लाचार ! एक ही के घर खडेखडे आहार खाना कबुल रखा, जब एकके घर आहार लेना होगा तो सोचनेकी जगह है कि-आधाकर्मिक दोष कैसे हट शकता है ? वस्त्रके अभावसें जब ठंड लगने लगी तो जिनमंदिरके गूढमंडपमें जाकर सोनापडा, कहिये ! इससें देवकी अवज्ञा हुइ-या-सेवा ?- पात्र रखना बंद किया इससेंभी सोचो ! तो लाभकी जगह हानिही हुइ, बिमारसाधुकों पात्रबिना आहार लादेना नही बना, उनकी वैयावच करनेमें अंतराय हुइ, गृहस्थीके घर खडे खडे आहार भोगनेसें भी कइ बातोंके दोष लगने शुरु हुवे, अंतराय न हो जाय इसलिये गृहस्थलोक स्थाल-या-परात बजानेलगे. अनेक प्रकारके कवल बनाकर हाथमें देते जाय और आपके मुनि खाते जाय-यहभी खूबसराहनीय बात हुइ कि-जिसको देखकर लडकेभी हंसी करे,-कहिये ! जिनकल्पकी स्पर्धाकर आपके गुरुउने क्या सार निकाला, ?- देखिये ! श्वेतांबर मुनि

पात्र रखते है तो उससें-वें-कितने प्रकारके लाभ उठा शकते है, अवलतो ! गुरुको भक्ति करशकते है, बिमार साधुको आहार देकर वैयावच करशकते है, तपस्वो-बाल-वृध्ध-प्राघुर्णक-वगेरांके. आहारपानीद्वारा-वैयावच्च करशकते है, कभी अनजानसें कोइ अशुध्ध वस्तुआजाय तो पात्रद्वारा बहार ले जाकर उसको परठ शकते है. और हिंसाके भागी नही होते है, पात्र रखनेसें इतने लाभ हुवे.

( १० ) तर्क—यूंही तो शिथिल होते होते आपलोगोंमें यति श्रीपूज्य-शिथिलाचारी हो गये.

( उत्तर, )—धर्म और प्रीत जोरा जोरी नही होशकते. तीर्थंकरोंके बेठेहुवे भी जो शख्स धर्म करना नही चाहतेथे उनको भोराजोरी कोइ नही करा शकता था, जैसे श्वेतांबरमें यति-श्री पूज्य-वैसे-आपलोगोमें भट्टारक और क्षुल्लक-दोनो एक तुल्य है. भट्टारक लाल वस्त्र रखते है श्रीपूज्य श्वेत रखते है. रसोइया जैसे भट्टारकोंके लिये शाथ रहता है श्रीपूज्योंकेलियेभी इसी तरह समझलो. श्रावकोंके घर षाजेगाजेकेसाथ जैसे भट्टारकलोग भ्रामरीके लिये जाते है इसी प्रकार श्रीपूज्यभी गोचरीके नामसें जाते है, पानी जैसे भटारक लोग कच्चा पीते है. श्रीपूज्यभी कच्चा पीते है. म्याना-पालखी-रेलगभीवगेरामें सवारहोना-हाथी-घोडे-धनधान्य-मकानात रखना दोनोंका एकसा है. नोकर-चाकर-छत्री-चवर सबकाम राजवर्गी, बतलाइये ! फिर किसकों जैनाचार्य और किसकों शिथिलाचार्य कहा जाय ?- रहे क्षुल्लक सो भी इन्हींके छोटे भाइ है, जैसे यतिलोग सवारीपर चढते है क्षुल्लकभी चढते

है. गृहस्थोंके घर जोजन जीमना-कच्चापानी पीना-धन रखना-बगेरा जो जो आचरण यतिजनोंके दिखलाइ देते है क्षुल्लकोंकेभी वैसे ही है. दूर क्यौं जाते हो यहां लश्करमेंही क्षुल्लकरामचंद्रजी-जो कि-धर्मदासजीके-चेले बताते है-देख लो !- क्या ! आप इन्हीके जरोसें अपने आम्नायकी तारीफ कर रहे हो ?- शास्त्रोंका वचन है कि-पंचमकालमें-ऐसे ऐसे-साधु-उपाध्याय-और आचार्य होयगें कि-जो-मरकर दुर्गतिमें जायगें, इसीसें कहशकते है कि-पंचमहाव्रत विना एकीला वेष कार्यकारी नही. जैसे किसी नटने साधुका वेष पहेन लिया तो क्या वह पंचमहाव्रत बिदून पूजनीक हो शकता है ?-जब नही हो शकता तो फिर एकीले वेषसें क्या गरज सरी ?—

( ११ ) तर्क—जिनकी श्रद्धा ठीक हो चाहे वे क्रियासेंरहित हां कोइ हर्जकी बात नही. शास्त्रोंका वचन है कि-सम्यक्तरहित पुरुष संसारकापार नही पाशके. इस बातके कहनेसें तात्पर्य यह है कि-हमारे जट्टारक लोग यद्यपि चारित्र रहित बेशक है लेकीन श्रद्धासेंतो शुद्ध जैनी है. आपलोगोंकी तरह शंसयमें नही पडे.

( उत्तर. )—शुद्ध जैनी कहलाना कुछ हमारे तुमारे आधीन नही, किंतु सर्वज्ञ प्रणीतशास्त्रोंके आधीन है, शास्त्रवचनसें जो कोइ श्रद्धालुठहरशके वही शुद्ध जैनी है. द्वादशांगवानीके असली सिद्धांत आचारांग सूत्रकृतांग-आदि-माननेवाले कभी शंसयमें नही पडते, शंसयमें वही पडते है जो उक्तसिद्धांतोंको विछेद गये कहकर-धवलजयधवल-गोमट्टसागर वगेरा नवीन ग्रं-

थोंको असली समझते है, जिनमेंकि-स्रीमोक्ष-और-केवलीके-कव-ल आहारपर तकरार उठाइ गयी है.

( १२ ) तर्क-केवलीको कवल आहार आप सिद्ध कर शकते हो ?

( उत्तर. )-क्षुधा तृषा उदारिक शरीरका धर्म है. जबतक श-रीर रहे तबतक यह भी रहेगें. ये दोष केवलीके अतींद्रियज्ञानकी घात नही करशकते. क्षुधा तृषा वेंदनीय कर्मके उदयसें होते है. वेदनी यकर्मका अभाव केवलीकों है नही. फिर क्षुधातृषाका अभाव कैसे होशकता है ?-आहारपर्याप्तिनामकर्म-तथा-वेदनीयकर्मके उदयसें-जठराग्नि-प्रज्वलित होती है (यदुक्तं)-रत्नाकरावतारिकायां-

आहारपर्याप्तिनामकर्मोदयवेदनीयोदयप्रबलप्रज्वलदौ दर्यज्वलनोपतप्यमानोहिपुमान्आहारं आहारयतीति-

कहिये ! ये-(२) दो-प्रकृति केवलीको नही है क्या ?-यदि है तो क्षुधा तृषाका अभाव क्यौ ?-अगरकहाजायकि-वेदनीयकर्मका उदय तो है लेकीन उससे आकुलता नही होती, माना !-हमकबकहतेहैकि-होती है ?-प्रदेशउदय केवलीको नही लेकीन विपाकोदय तो है अलबत ! सातावेदनीय कर्मका अत्यंत उदय है असाताका थोमा परंतु बिल्कुल अभाव नही अगर असातावेदनीयका केवलीको अभाव होतातो तत्वार्थसूत्रमें (११) परिसह क्यौं कहे?

( १३ )-तर्क-सर्वार्थसिद्धटीकामें-न-संति-पद उपरसें लाना कहा है ( भावार्थ ) एकादश जिने-न-संति-याने ग्यारहपरिसह केवलीको नही ऐसा जानना.

( उत्तर- )—यह व्याख्यान प्रमाणसेबाधित है, तत्वार्थसूत्रमें परिसहके स्वामीकी गिनतीका अधिकार चलाहै, वहां अभाव कहना असंभवहै, परिसहकेस्वामीकों अस्वामी बतलाना मृषा-वादीयोंका काम है,

( १४ )—तर्क, केवलीकों ग्यारहपरिसह उपचारमात्र है, याने कहनेहीमात्रहै असलमें नही, यद्यपि वेदनीयकर्म केवलीकोंजरु रहै परंतु इससे क्या होशक्ता है, ?

( उत्तर. )—स्वामिलक्षितांके वर्ननमें उपचारकहना बडी भूलहै, इतनेपरभी यदि हठकरना मंजूरहै तो मोंहनीकर्मके होनेसें उपशांतमोह गुणस्थानवालेकोंभी बाइसपरिसह कहना चाहिये.

( १५ )—तर्क-केवलीको अगर क्षुधा लगती होतो उनके बलकी हानी होजाय, फिर अनंतबली कहना कैसे बने, ?—

( उत्तर. )—शारीरीकबल-अलबते ! क्षुधालगनेसे घटजाता है इसकों कौनबुद्धिमान् इनकार करशकताहै, सबबकि-शारीरी-कबल नामकर्मको परिणति रुप है, नामकर्म केवलीका क्षीणहुवा है नही,-क्षीणहुवाहै अंतरायकर्म जोकि- अंतरंग शक्तिरुपवीर्य अर्थात् पराक्रमको रोकनेवाला था. इसलिये केवलीकी अंतरंग शक्ति कभी नही घटती. हकीकतमें बल-और-वीर्य अलगअलग है, शरीरके पराक्रमकानाम बल है और अंतरंगशक्तिका नाम वीर्य है, शास्त्रोंमें जगहजगहपर कहाहैकि-बलं शारीरं वीर्यं चांतरं--इति, उदारिकशरीरका धर्म है कि आहारपानी न मिल-नसें कुमलाइ जाय, यह एक प्रत्यक्ष प्रमाण है. प्रत्यक्षकों झुठा बतलाना दुर्मतग्राहीयोंका काम है.

( १६ )–तर्क,–आहारकरनेवालेकों निद्राभी जरुर आतीहै, इससे कहना पमेगाकि–केवली निद्राभी लेते होगें.

( उत्तर )–यहकोइ नियमनहीकि-जो जो शख्श आहारकरे वह निद्रा जरुरलेवे, निद्रा दर्शनावरणीकर्मके उदयसें आती है, आहार निद्राका कारण नही, दर्शनावरणी कर्म केवलीको क्षीण होगया इसलिये उनको निद्रा नही आती.

( १७ )--तर्क,-शास्त्रोंमें लेखहैकि--आहारथोमा खाना. सोचो !–इससे क्या सिद्ध हुवा ?--यही सिद्धहुवाकि--आहारका खाना वास्तवमें बुराही है.

( उत्तर )–अगर आहारका खाना बुराही होतातो-पुरुषकों (३२) कवल प्रमाण आहारखाना शास्त्रकारोंने क्यों फरमाया ?-यह तुमारोही समझका फर्कहै कि-आहारका खानाबुरा कहतेहो तुमारेमुनिभी जब विद्यमानथे ( ३२ ) कवल खातेथे कहोयेभी बुराहीकाम करते थे. परंतु यह तुमारा समझना वृथा है, हकीकतमें स्वाभाविक आहार प्रमाणसें खाना बुरानही, अजीर्ण पेदा हो इसप्रकार खाना बुरा है.

( १८ )--तर्क,--आहारकीकथाकरनाभी मुनियोंके लिये प्रमादका हेतु कहा तो, खाना प्रमादका हेतु क्यों नही ?-

( उत्तर. )--आहारकी कथा दो प्रकारकी, एकतो लंपट होकर आहारकीतारीफ वर्नन करे, और एक साधारणरुपसें आहारका यथार्थवर्नन करे, इसमें प्रथमभेदवालेकों अलबते अतिचारदोष लगता है, दूसरेभेदवालेकों तो अतिचारदोषभी

नही लगता फिर मूर्छारहित आहारखानेवाले-मुनिकों--प्रमादकैसे कहसकते हो,?-अगर फिरभी हठवादकरना मंजूर है तो पहिले अपनेगुरुओंकोंही प्रमादी कहो जो बत्तीस केवल प्रमाणआहार खातेथे.

( १९ )-तर्क,--सातमें गुणस्थानपर आहारसंज्ञा नही रहती, फिर अगले गुणस्थानपर कहांसे आयगी ?--और विना आहार संज्ञाकेवलीकों आहार करना कैसे संभवे, ?

( उत्तर. )--अप्रमत्तसाधु आहारसंज्ञाविना याने अभिलाषा रहित आहार करते है. शास्त्रोंमें अभिलाषहीको आहारसंज्ञा कहीहै देखो!-तुमाराही गोमटसारग्रंथ क्या कहता है? टीकाकारने आद्यमेंही लिखा है कि-आहारसंज्ञा खल्वाहाराभिलाषः

( २० )-तर्क--आहारखानेसे शूलरोगभी केवलीकों हो जाता होगा ?-

( उत्तर. )--प्रमाणयुक्त पथ्यआहारखानेमें शूल क्या ! को-इरोग नहीहोता,

( २१ )-तर्क--आहारखानेसें--दिशाजंगलभी जातापडता होगा, सभामेंसें उठकर जाते हुवें क्या! अछे दिखते होंगे ?

( उत्तर, )-नग्नस्वरूप जिनेंद्रदेव सभामें क्या ? अछे दिखते होंगें ?—

(२२)-तर्क-यहतो अतिशयकीबात है कि-दूसरोंकोंनग्ननदेखे.

( उत्तर, )--फिर आहारनिहारमें अतिशयका प्रभाव कहां जायगा ?-क्या ? चोतीसअतिशयोंमें यह बात नही लिखिहैकि-

जिनेन्द्रोंकी आहार निहारक्रिया दूसरोंकों न दिखाइ दे, ?

( २३ )–तर्क,-केवली भिक्षालेनेकों खुदजाते होगें-या-उनके चेले लादेतेहोंगे,

( उत्तर, )-सामान्यकेवली--कभी खुदभी जाते है कभी चेलेभी लादेतेहै

( २४ )–तर्क-जब खुद भिक्षाकों जाय और आहारनमिले तो कितना मानभंग होताहोगा ?—

( उत्तर, )--केवलीकों अंतराय होनेका क्या काम ?--अंतरायकर्म तो उनका पहेलेही क्षय होचुका है, विशेषआवश्यक सूत्रमें लिखाहैकि-केवलीकों भिक्षा प्राप्तकरते अंतराय न हो.

( २५ )–तर्क,-तीर्थंकरदेवभी भिक्षालेने जाते होंगे ?-

( उत्तर, )--तीर्थंकरको शिष्यसमुदायके होतेहुवे खुद भिक्षाटन करना असंभव है. सामान्यकेवलीकेलिये अलबते ! कथंचित् जाना न जाना कहा,

( २६ )- तर्क--जिसकों शरीरपर मूर्छा हो वो आहारकरे मुनियोंकों मूर्छा रखना ठीक नहो,

( उत्तर. )–यह कोइ नियम नहीकि-जिसकों मूर्छा होवही आहारकरे. और यह जो कहाकि मुनियोंकों मूर्छा रखना ठीक नही इसमें दो बातहै. अगर पांचइंद्रियोके विषयपुष्टिनिमित्त शरीरपर मूर्छा रखेतो अलबते ! उचित नही, परंतु धर्मपालनको रखे तो पापबंधका कारण नही. कहिये !-अगर सर्प-या सिंहके सामनेसें-कोइमुनि-हटकर पीछे लोटे तो उनको तुम योग्य मानो या अयोग्य, ?–अगर कहोगे वे मुनिकाहेके जो सर्पसिंहसें डरते

रहे ?-( इसका उत्तर )--शोक है ! महाशय ! !-कुछ कहनाही जानतेहो या करदिखलानाभी जानतेहो ?-सोचोकि-अगर फरजी उन्होंने रखा तो क्या पांचइंद्रियोंके विषयपुष्टिनिमित्त रखा या धर्मपालनकेलिये ?--अगर धर्मपालनकेलिये रखा तो फिर वें मुनि रहे वा भ्रष्टहोगये ? यूंहीतो तुमारे आचार्योंने उंचीउंची बातपकडकर धर्मको निर्मूल करदिया. और तुमको बिनागुरु के रखदिये. अंतमें तुम आपही आप शास्त्रवाचने लगगये और मनोमति हुवे.

( २७ )--तर्क,-मोहकर्मके नाशहोनेसे केवलीका शरीर सप्त-धातु वर्जित होजाता है जैसे अबरकका पटल हो वेसा तेजमय रहजाताहै. उसको कवलआहारकरनेकी कोइ जरुरत नही रहती.

( उत्तर. )--मोहकर्मकेनाशसें केवलीकेशरीरको सातधात दूर नहीहोती. मोहकर्म अलग है नामकर्म अलग है, शरीर नाम-कर्मकी प्रकृतिके अंतर्गत है, क्या !--वज्ररिषभ नाराचसहनन-नामकर्मकी--प्रकृति--केवलीकों उदयमें नही रही जो सातधात उनकी दूर होजाय ?-अगर- कहोगे रहो है तो सोचोकि-अस्थि पुदगलविना वह प्रकृति विपाकफल किसमें दिखलायगी ?--अगर-कहाजायकि--दृढसंस्थानमात्र पुदगलमें वह विपाक दिख-लायगी तो देवताकोंभी वज्ररिषभनाराचसंहनन कहना चाहिये. केवलज्ञानके होनेसे शरीरमें कुछ विशेषता नही होती शरीरना-मकर्मके उदयसेंही शरीरमें विशेषता होती है. इसलिये केवलीके शरीरको सप्तधातवर्जित नही किंतु सहित कहना चाहिये, क्या! हाड-मांस-रुधिर-जो केवलीकों पहिलेथे वे केवलज्ञान होतेही

नाशहोगये ?-अगर कहोगे हां ! नाशहोगये तो कहो उसका कारण क्या है ?-

( २८ )-तर्क-सुनाहै श्वेतांबरआम्नायमें पनरांहप्रकारसें सिद्ध होते है उनमें स्त्रीकीभी मुक्ति होती है. ?-

( उत्तर, )-श्वेतांबरआम्नायमें स्त्रीकी मुक्तिहोना कुछ छीपी-बात नही, घंटानादकेशाथ कहरहेहै कि-स्त्री-यदि ज्ञानदर्शन चारित्रका आराधनकरे तो उसीजन्ममें मुक्ति होजाय,--कौन रोक शकताहै ?—

( २९ )--तर्क--बडेआश्चर्यकी बात है जो महानिंद्यवस्तुकों उत्तमपद प्राप्तहो, ?

( उत्तर )-साध्वीपद उत्तम है-या-निंद्य ? यदि उत्तम है तो तुमारे आचार्योंने बडी भूल कियीकि--चतुर्विधसंघमें स्त्रीकों साध्वीपद प्राप्तहोना कहा. उनकों उचितथाकि -तीन या-दो प्रकारका संघ कहते.

( ३० )-तर्क-हमलोग स्त्रीकों पंचमहाव्रत नहीं मानते.

( उत्तर, )-फिर चतुर्विधसंघ नहीं मानना चाहिये. त्रिविध संघही कहना ठीक है.

( ३१ )-तर्क,-स्त्रीलिंग आप किसको कहते हो ?-

( उत्तर. )-स्त्रीलिंग हम तीनप्रकारसे कहते है. [ १ ] वेद [ २ ] शरीर [ ३ ] और नैपथ्यजिसमें वेदलक्षणस्त्रीलिंग वो है जो अग्निकेदाहकीतरह पुरुषकी चाहना हो.-शरीरनिर्वृत्तिलक्षण स्त्रीलिंग वो है जो-स्तन-भग-आदिआकार संयुक्त हो,--तिसरा नैपथ्य-तिलक-तंबोल--नेत्रांजन--हार-कंकण-और--झांझर--वगेरा

बाधकतशृंगाररूप हो. इनमें वेदलक्षणलिंग अर्थात् नावस्त्रीवेदको केवलज्ञानकी प्राप्ति नही कही. नवमेंगुणस्थानपर जब स्त्रीवेदका अन्नाव होजाय तन्नी अगाभीके गुणस्थानपर चढश के. फिर घातिककर्मोका क्षय करे. इसलिये वेदलक्षणलिंग-केवलज्ञानकी प्राप्तिमें-वर्जनीय—कहा. अगर स्त्रीकों पंचमहाव्रत नही मानतेहो तो नवमेंगुणस्थानपर तीनोंवेदका जो गोमटसार वगेरामे क्षय लिखा है वो क्योंकर होसके?- अगर कहोगे नावकरके पुरुषमें जो स्त्रीवेद है उसको क्षय करते है तो यह कहना नी झूठ है. क्योंकि- अप्रमत्त अवस्थामें पुरुषकों-स्त्रीका-और-स्त्रीको-पुरुषका-भाव मानना यह विरुद्ध है.

(३२)तर्क-वस्त्र आभूषण पहेनी हुइस्त्रीन्नी मुक्ति होजातीहोगी?-

( उत्तर )—महाशय !-वस्त्र आभूषण क्या !-सोलह शृंगार सजी हुइ स्त्री-अगर-सिंहासनपर बेठ करके नी ध्यानारूढ हो जाय-और-अनित्य अशरण नावना भावे तो वहांन्नी उसकों केवलज्ञान हो शकता है, आप किस ख्यालमें भूले हो?-केवलज्ञान और मुक्तिका रोधक शिंगार नही किंतु रागादि लक्षण अशुद्ध उपयोगही केवलज्ञान और मुक्तिका रोधक है, यहहम नही कहते है कि-शृंगारही मुक्तिका प्रधान कारण है. शृंगाररहित स्त्रीन्नी यदि उक्त अवस्थाकों प्राप्त हो तो उसकोंन्नी केवलज्ञान और मुक्तिकी प्राप्ति होशकती है, शरीर लक्षण स्त्रीलिंग तो विशेष करके मुक्तिका रोधक होही नही शकता, सबबकि-जबतक मनुष्य गतिमें मनुष्यका आयुष्य विद्यमान है तबतक वह चिन्ह तो रहताही है,

( ३३ )-तर्क-स्त्रीके अंगोपांग पुरुषके लिये अभिनवकारी याने मोति उत्पादक होते है वे खुल्ले नही रखजाते, उनकों ढांकनेके लिये वस्त्र रखने पडेंगें. वस्त्ररखनेसें परिग्रह होगा, जहां परिग्रह होगा वहां चारित्र नही. चारित्रनही तो मुक्तिकहांसे होगी?

( उत्तर. ) संयमनिर्वाहके लिये वस्त्र रखना परिग्रह नही, सोचनेकी जगह है कि मूर्छा विना परिग्रह कैसे होशकता है, ?-शास्त्रोंमे मूर्छाहीकों परिग्रह कहा. अगर इस वातकों नही मानते होतो अखंड पृथ्वीके भोक्ता-भरतचक्रवर्ती-वगेराकों निष्परिग्रही क्यों कहते हो ?-द्वादशांगवाणीका कथन है कि-परिग्रह होते हुवेभी यदि मूर्छा नही है तो परिग्रह नही. और नही होते हुवे यदि मूर्छा है तो परिग्रह है, अगर दिगंबराचार्योंके हठवाद पर ख्याल करे तो संसारमें सर्व दरिद्री मनुष्य नंगेही फिरते है उनकों भी त्यागी निष्परिग्रही कहना चाहिये, सबबकि-उनके पास शरीरके शिवाय दूसरा कोइ बाह्य परिग्रह नही, परंतु इससें क्या हुवा ?-हकीकतमें उनके पास इच्छारूप बडा भारी परिग्रह है, इसका नतीजा यह हुवाकि-केवल नंगेही होनेसे काम नही चलता. किंतु मूर्छाका त्याग करनेसे काम चलेगा. निश्चय नय पकडकर बैठ रहना यही मिथ्यात्वका कारण है.

( ३४ )-तर्क,-स्त्री जातिकों आप पापकी बाहुल्यता मानते हो या नही ?—

[ उत्तर. ]-मानते है लेकीन जिस प्रकार तुम लोग मानते हो उस प्रकार नही मानते.

[ ३५ ]-तर्क-वो प्रकार क्या है ?-

( उत्तर. )–जिसवख्त जिस जीवने स्त्रीपना बांधा उसवख्त यद्यपि अधिक पाप प्रकृति मिथ्यात्वादिरूपहो थी, लेकीनजब-वे प्रकृति–जव्यत्वपरिपाकसें सम्यक्त गुणपाकर क्षयकियी जाय उसवख्त स्त्रीकों पापप्रकृतिकी बाहुल्यता हम नही मानते, अगर जबतक स्त्रीका शरीर रहे तबतक बंधकेकारण मिथ्यात्वादिक बने रहते हो तो स्त्रीकों सम्यक्त गुणजी न पानाचाहिये, और मानते हो, फिर ! बमे अंधेरकी बात है ! !-कि–स्त्रीकों–चारित्र और मुक्ति-न मानना.

( ३६ )–तर्क,-स्त्रीका शरीर परमअशुचिहै इसलिये उसकी मुक्ति कैसे हो ?

( उत्तर. )–शरीरकी अशुचि जैसी पुरुषको वैसी स्त्रीकों है. मुक्तिका संबंध जावचारित्रके साथ है, जिसकों जावचारित्र होशके उसकी मुक्तिका इनकार करना युक्तिप्रमाणसें बाधितहै. अगर कहाजायकि-स्त्रीकी योनिमें बहुधा करके सन्मूर्छिमजीवोंकी उत्पत्ति रहती है. सोचनेकी बात है क्या !-पुरुषके शरीरमें रोगादिकारणसें जीवोत्पत्ति नही रहती ?- -अगर कहोगे रहती है तो उनकों जी मोक्ष न मानो.

( उत्तर )–तर्क,--मल्लिनाथ तीर्थंकर स्त्री हुवे यह बमी अयोग्य बात है,

( उत्तर )–हुंमासार्पिणीकालदोषसें कइबाते आश्चर्यजनक हुइ इसकों श्वेतांबर दिगंबर दोनों मानते है, आपलोगोंके शास्त्रोंमें लिखा है कि-हुंमासर्पणीकालदोषसें कइ अणहोती बाते हुइ. तीर्थंकरोंके घर पुत्र पैदाहो, पुत्री नहो, लेकीन रिषजदेवके घर पुत्री

पैदाहुयी-चक्रवर्त्तिका मानखंडन नहो और भरतचक्रीका मान बाहुबलीने खंडन किया. तीर्थंकरोंको किसी अवस्थामें उपसर्ग नहो लेकीन पार्श्वनाथजीकों हुवा. तीर्थंकर छद्मस्थअवस्थामें अवधिज्ञानकों प्रकाशित नकरे लेकीन रिषभदेवने किया,-वासुदेवका मरना किसीके हाथ न हो लेकीन कृष्णवासुदेवका मरना जरतकुमारके हाथसें हुवा. ब्राह्मणकुलकी उत्पति दूसरेकालमें नहीं होती लेकीन इसकालमें हुइ, सोचो!-जब कालदोषसें ये अनहोतीबातका होना आपलोग मानते हो तो-मल्लिनाथतीर्थंकर स्त्री हुवे एक युगलीया मरके नरक गया तीर्थंकर तुच्छकुलमें न पैदा हो लेकीन महावीर हुवे-तीर्थंकरोंकी धर्मदेशना खाली न जाय लेकीन महावीरकी पहेली देशना खाली गइ.— केवलज्ञान हुवे बाद उपसर्ग नहो लेकीन महावीरकों हुवा--ये बात न मानना इसमें क्या कारण है?-पक्षपात करके अपनी बातकों सच-और-दूसरेकी—झूठ कहना यह कोइ चतराइ नहीं. चौराशी बोलोंका जवाप कवित्तमें उपाध्याय यशोविजयजीने दिया है उसमें लिखा है कि—

(दोहा.)—तिथंकर थीवेदको-क्यों एकनकों बंध,?-
गुनथानक आकर्षथी-यहू हमारी संध,(१)

( ३० )—तर्क,—तत्वार्थ सूत्रके बनानेवाले उमास्वामीजी श्वेतांबर थे या दिगंबर?—

( उत्तर. )—उमास्वातिजी श्वेतांबराचार्य थे. ( ५०० ) पांचसें ग्रंथ उनोंने बनाये जिनमें तत्वार्थ सूत्रभी एक ग्रंथ है. पूजा प्रकरण—प्रशमरति-वगेरा कइ ग्रंथ वर्त्तमान समयमेंभी हमारे पास

मौजूद है. जिनकों तुमलोग नहीं मानते. यदि तुमारे कहने मुजब उमास्वातिजी तुमारेही आचार्य थे तो उनके अन्यग्रंथ तुमारे संघमें क्यौं न मान्य हुवे ?-तत्वार्थ सूत्रकी रचना बहुत उत्तम और चमत्कारी देखी इसलिये तुमलोकोने इसकों वाचना पढना स्वीकारलिया, लेकीन इससें क्या हुवा ?-हकीकतमें यह ग्रंथ श्वेतांबर आम्नायहीका है, तुमारे आचार्योंकी गंधभी इसमें नही. फिर देखिये !-एकादश जिने इस सूत्रमें केवलीकों कवलाहार कहा, क्यौंकि-ग्यारह परिसहमें-क्षुधातृषा पहेलेही गिनेहै, और तुमलोक केवलीको कवलाहार मानते नही, सोचो !-फिर किसका पक्ष सिध्ध हुवा ?-परिसहोंकी हेरफेर करनेमें-तुमारे आचार्योंने बहुतेरे उपाव किये लेकीन एक नही चला, तत्वार्थ सूत्रकी सर्वार्थसिध्धटीकामें टीकाकार कह रहे है-एकादश जिने न-संति-अर्थात् ग्यारहपरिसह जिनेन्द्रोंमें नही कहना. इधर प्रमेयकमलमार्त्तंड ग्रंथके रचयिता कह रहे है-एकेन अधिका न-दश-एकादश-अर्थात् एक और दश-ग्यारहपरिसह जिनेन्द्रोंमें नही, एसी एसी कुतर्क करनेमें तुमारे आचार्य अलबते ! चूके नही, परंतु झूठकी दोम कितनी ?-अखीरमें झूठे आदमी सच्चे नही होशकते, प्रशमरति ग्रंथमें मुनियोंकों धर्मोपकरण रखना कहा, सोचोकि-अगर उमास्वातिजी तुमारे आचार्य होते तो मुनियोंकों नंगाही रहना न कहते ?-जब तुमलोकोंके आशयसें उनका आशय भिन्न था तो वें खुदभी दिगंबर नही थे इस कहनेकों कौन रोक सकता है ?—

( ३९ )तर्क, केवलीकों-विहार-धर्मोपदेश-और-उठना बेठना वगेरा क्रिया ही नही होती तो भोजन क्रिया करना कैसे संभवे?-

( उत्तर, )—यह्वबात गलत है,-सबबकि—केवली चलतेवख्त जरुर कदम उठाते है, धर्म देशना देते शब्द उच्चारण करते है, और समवसरणमें सिंहासनपर बैठना वगेरा क्रियाभी जरुर करते है, इसका निषेध करना तुमारे आचार्योका हठवादहीसें हुवा, आजतक किसीने इस विषयमें कोइ प्रमाणीक युक्ति नही बतलाइ,

( ४० ) तर्क,-केवलीकों सबक्रिया स्वभाव सिद्ध है, प्रयत्न सिद्ध नही, प्रयत्नका होना मोहविना नही होता.

( उत्तर, )—यदि सबक्रिया केवलीकों स्वभावसेंही होतीहो तो प्रयत्न निरर्थक ठहरें, और प्रयत्नविना क्रियाका होना निर्मूल है, अगर कहाजायकि-केवलीकी चेष्टा प्रयत्नजन्य नही किंतु एक विलक्षण स्वभाववती है तो सवाल होनेकी जगह है कि-जैसे चेष्टा विलक्षण मानते हो वैसे प्रयत्नभी विलक्षण क्यौं नही मानते ?-और विलक्षण चेष्टा जैसे मोहविना कहते हो वैसे विलक्षणप्रयत्नभी मोहविना क्यौं न कहो ?-अगर कहाजायकि केवलीकी चेष्टा मनःपूर्वक नही तो इसीप्रकार प्रयत्नभी मन पूर्वक नही एसा माननेमें क्या दोष है ?—

( ४१ ) तर्क,-केवलीको रागका अभावहोनेसे वचन व्यापारकाभी अभाव है, धर्मोपदेशके, वख्त वे खुद नही बोलते किंतु श्रोता पुरुषोंकी पुन्यप्रकृतिके प्रभावसे केवलीके मस्तकमेंसें आपोआप एक प्रकारकी ध्वनि पैदाहोतीहै, सोभी निरक्षरीनाद

अर्थात् अक्षररूप वाणी नही किंतु एक बडे भारी अवाजका गोला जानना.

( उत्तर )-धन्य महाशय ! धन्य !!-आपकी तर्कभी तारीफ करने लाइक है जब विना राग केवलीके मस्तकसें उपदेशरुप अवाज निकसना माना तो अक्षररूप वाणी न माननेका क्या हेतु है ?-क्या भाषापर्याप्तिनाम कर्मका उदय केवलीकों नहीहै ?-जो निरक्षरीनाद पेदा हो.

( ४१ )-तर्क,-वीतरागकों रागभावसें पूजना यह कौनसें जैन आगमका वचन है, ?-

( उत्तर. ) अंगशास्त्रोंमें पूजा दो प्रकारकी लिखी है, एक द्रव्य पूजा-दूसरी भावपूजा-द्रव्यपूजा-केशर चंदन और पुष्पवगेराकी-और-भावपूजा-शुद्धमनसें गुणानुवाद करनेकी-पूजा--पूजक पुरुषकों हितकारिणी है पूज्यकों उससे कोइ प्रयोजन नही, पूजकका रागभाव पूज्यकों अनर्थका हेतु नही, तुमलोक अगर केवल वीतरागभाववर्द्धक प्रतिमाही मानते हो तो उस प्रतिमाकों रथपर क्यौं चढाते हो ?-क्या मुनिहुवेबाद वे कभी रथपर चढेथे, ?-प्रतिष्ठाके समय-अंकुरारोपण-नादीमंगल--वास्तुपूजा--कलशारोह-जलयात्रा--शांतिचक्र--चर्चनभूषण-नाटकगीत-दोक्षावृक्ष-अभ्रतालोश संस्कार-तिलकदान-और--अधिवासना--वगेरा-सरागभावकी क्रिया क्यौं करते हो, ?-अगर कहोगे पीछले भाव जो उनोंने अनुभूत किये है उनका अनुकरण करना चाहिये तो सवाल होनेकी जगह है कि-वीतरागपर सरागभाव करना तुमनेही खुद मंजूर रखा या नही !-अगर कहोगे प्रतिष्ठाके बाद तो हम सराग

नावकी कोइ बात नही करते ?-तो फिर सवाल पैदा होता है कि जो चीज बुरी है वो वीतरागकी प्रतिमापर एकवार नी क्यों करना ?-

अगर तुम-वीतरागनाव वर्द्धक प्रतिमाके सच्चे नक्त होते तो एक निर्वाण कल्याणकके शिवाय पहेलेके चार कल्याणककी कोइ क्रिया जिन प्रतिमापर न करते अथवा तो पांचो कल्याणककी पांचो प्रतिमा अलग अलग बनाते, सचितजलसें स्नान करना-चरणोपर तीलक लगाना क्या यह सरागनाव नही है?-सिंहासन-छत्र-चामंमल-वगेरा आंमबर क्या सराग नावके चिन्ह नही है ?-परंतु क्या किया जाय !--तुमारी समझकाही फरक है दिगंबरलोकोंका हठ विशेष करके इसबातपर ज्यादे देखागयाकि-बडी बडी बाते करना लेकीन उसपर चलना नही,—मंदिरमें ओछव करना--गाना बजाना नाचना-क्या यह रागनावके चिन्ह नही है !—इनकोनी छोमदो-केवल मूर्त्तिके सामनेबैठकर ध्यानही करलिया करो, परंतु फिरनी मंदिर तो बनवाना जरूर पमेगा, अलबते ! ढुंढियापंथी बनजाओ तो न्यारी बात है, परंतु फिरनी शास्त्रवाचनेके लिये तो मकान बनानाही पमेगा, उंची उंची बात खेंचकर तो गुरुओंका विनाश किया अब औरनी धर्मकार्य उठाते जाओ,-कितनेही दिगंबर श्रावक हमसें कह चूके है कि-क्या करे !-हमारे धर्माचार्योने वस्त्रपेहनना छोमकर खबर नही क्या सार निकाला ?--क्या शरीर--आत्माके लिये वस्त्र नही है ?--इस कालमें अगर हमलोक मुनिबनना चाहे तो नंगे हो नही शकते, वस्त्र रखे तो शिथिलाचारी कहलावे, गृहस्थपनेमें सोच फिकरके मारे वेसा धर्म पालन नही होशकता, आप लोगोंमे जैसा स्थविर

कल्पमार्ग इसकालमें मौजु है देशकाल मुजब बहोत ठीक है,-

फिर मुनियोंके संबंधमें कहते हो जो जिनेंद्रने किया सो उनके चेलोंकों करना चाहिये, परंतु इतना नही सोचतेकि-कहां केशरीसिंह और कहां हिरन ? तीर्थंकरोंकेलिये समवसरणकी रचना होतीथी मुनियोंकेलिये न हुइ न हो, पीछीकमंडलु जैसे मुनिको रखना कहते हो तीर्थंकरभी रखते थे क्या ?,-फिर प्राचीनताके बारेमें कहते हो कि-हम-श्वेतांबरोंसें पहेलेके है लेकीन जब पुछा जाता है कि--तुमारे ग्रंथोंमें जिस आचारांग सूत्रकृतांगवगेराके नाम है वे अंगशास्त्र अब कहां है दिखलाइये !--तो--उत्तर नही मिलता. कोइ पंडित-या-तेरहपंथीयोंका भाइ जो--अभिमानमे आनकर कुछ कहता है तो-विछेद होगये-इसके शिवाय औरकुछ नही कह शकता, परंतु सोचोकि-अंगशास्त्रही विछेद हो गयेथे तो जैनसंघ कैसे बनारहा ? दो हजारवर्षसें पहलेके ऐसे मंदिर और मूर्त्ति बतलाना चाहिये जिनके उपर संवत् मीति- प्रतिष्ठाचार्यका नाम-लिखा हुवा हो, और वो प्रतिष्ठाचार्य दिगंबर पट्टावलीके शाखा गणमें दाखिल हो.

स्त्रीकों उसीभवमें मुक्ति होना इनकारकरके फिर ( २० ) नपुंसक-( ४० ) स्त्री और ( ४८ ) पुरुष-एकसमयमें मुक्त होना मंजूर रखा, क्या ! ऐसे ऐसे पूर्वापर विरोधी वचन सर्वज्ञप्रणीत हो शकते है ?-क्या संसारमें सभी स्त्रीयां अभव्य ही है जो उनमेसें कोइकी मुक्ति न होशके ?-क्या सभीस्त्री अपूर्वकरण न पाशके यही नियम है ?-भावचारित्र किसी स्त्रीकों प्राप्त न हो यहभी क्या दिगंबराचार्योंने ठेका लिया है ?

इसप्रकार प्रश्नोत्तर हुवे--चौरासीबोलोंका वर्नन पुच्छा-आम्नानुसार उनका उत्तरदेकर संसयदूर किया, जितने तर्कवितर्क होते रहे सबका वर्नन यहां लिखना चाहे तो कहांतक लिखे, ?-

( दिगंबरश्रावक--फतेहलालजीके प्रश्नोका उत्तर )

॥ समाप्त ॥

# [ चिकित्साविद्या. ]

प्रथम वैद्यकों उचित है कि--किसी प्रकारका नशा नखावे. बदचलन न चले. धर्मपर श्रद्धा रखे और रोगीकों हिम्मत देता रहेकि--आप कुछ चिंता नकरे बीमारी जलदी आराम होगी, लोभ ज्यादे न रखे-छलकपटसें कोई औषधि बीमारको न खिलावे. और द्रव्यक्षेत्रकाल भावको विचारकर परहेज उनचीजोंका करावे जो उसरोगकों हानिकारक हो. जो जो चीजें उस बीमारीकों हटानेवाली हो उसकों दवाकेसाथ खानपानमें मददगार रखे.

बिमारकों चाहियेकि-वैद्यके वचनपर श्रद्धा रखे औषध खानेमें कमोबेसी न करे-और दवाके लिये जो कुछ खर्च पडे खुल्ले दिलसें करे, धन माल और खजाना शरीर तंदुरस्त नहो तो किसी कामके नहो कुछ बीमारीकी उत्पत्ति मिथ्याआहार-औरै मिथ्याव्यवहारसें होती है, आदमीकों चाहियेकि-उससें बचे,

ज्यादे कामचेष्टा सेवनेसें वीर्य कम हो जाता है, अजीर्ण-बंधेज-क-ब्जोरी-वगेरा अनेक बीमारी पैदा होती है,

थोडीसी कुछ नाडी परीक्षा लिखते है, वैद्य नाडी मर्दकी जीमणे हाथकी और स्त्रीको बामे हाथकी देखे. और इसी तरह पांवकीजो नाडी-मर्दकी जीमणी-स्त्रीकी-बामी देखे यहां कोई तर्क करेकि-स्त्री पुरुषके लिये तो ठीक समझलिया लेकीन जब नपुं-सककी नाडी देखना तो क्या करना चाहिये ?-(इसका खुलासा-) नपुंसक दो तरहके होते है, एक पुरुष नपुंसक-दुसरा स्त्री नपुंसक; पुरुष नपुंसककी जीमणे हाथकी-स्त्री नपुंसककी डावें हाथकी दे-खना. बिमारके हाथकी नाडीपर वैद्य अपनी तीन अंगुलीयां र-खकर इसबल्लाइमतासे देखेकि-जिससें रोगीको तकलीफ न हो और रोग पहेछानमें आजाय, नाडी सर्प या जोंककी-तरह टेंडी-बांकी चले तो वैद्य उसे वातवृद्धि समझे, अगर मेंडककी तरह कूदती हुइ चले तो पित्तवृद्धि-और कबूतरकी-या-हंसकी-तरह लचकाखाकर चले तो कफवृद्धि समझे,

डाक्तरलोक नाडी दुसरीतरह देखते है-वें कहतेहै एक वर्षके बच्चेकी नाडी एक मिनिटमें ( १४० ) खटके देती है, दो वर्षके बच्चेकी नाडी ( १३० ) और तीन वर्षके बच्चेकी नाडी ( ११० ) खटके देती है, तीन वर्षमें लगा सात वर्षके बच्चेकी नाडी (१००) खटके देती है, सात वर्षसें लगा चौदह वर्षके बालककी नाडी ( ८५ ) खटके देती है, चौदह वर्षसें लगा सतराह वर्षके लड-केकी नाडी (८०) खटके और सतराह वर्षसें लगा पचास वर्षके पुरुषकी नाडी ( ७५ ) खटके देता है. पचास वर्षसें लेकर अस्सी

वर्षके बुढेकी नाभी ( ६० ) खटके देती है. इससे कमी खटके देवेतो वैद्य उसे शीत-याने-वातवृध्धि जाने. और ज्याद देवेतो पित्तवृध्धि जाने.

रोगीकों सुंदर साफ वायुयुक्त मकानमें रखना चाहिये, पलंग कोमल बीछोंना साफ-और-नम्म हो,-मुर्खलोग रोगीकों छोटे और अंधेरे घरमें मालदेते है इससें उसकों बहुत तकलीफ होती है, बिमारी भी बढती है, रोगीके बीछोंनेकों रोज धूप और हवामें मालदेना चाहिये. हरहमेश-या-दो तीन दिनकेबाद रोगीके बीछोंनेकी चदर बदलदेना ठीक है. पहेननेके कपडे भी निर्मल होना चाहिये, मलीन कपडेसें रोगीका चित्त बिगडता है. हरवख्त रोगीकेपास बहोत आदमीओंका रहना अछा नही. लेकीन रोगीकों एकीला रखना भी योग्य नही. अत्यंत असाध्य रोग भी होजाय तोभी रोगीमें न कहे कि-तुम इस बीमारीमें मर जाउंगे. बल्कि-कहता रहे कि-तुम जलदी अछे हो जाउगे. यह बीमारी थोडी और छोटी है. रोगीके सामने सदा शास्त्रकी बात सुनाता रहे, रोगीकेपास बेठकर रोवे नही. रोगीकों बहोतदिनतक एक घरमें न रखे, बीचबीचमें घर बदलता रहे. अगर उस जगहका-वायु-या-जल अनुकूल न हो तो दुसरे नगरमें लेजाय. रोगका इलाज सुज्ञवैद्यसें कराना, मूर्ख वैद्य जानका जोखम है. वात पित्त और कफ जबतक सम रहे बीमारी पैदा नही होती, जो रोगी पथ्यसेवन करता है उसकों विना औषधही अछा होताहै. दिनमें थोडीसी देर हांसी खुशीकी बातें करना—परिश्रम छोडकर आराम भोगना-और-प्रमाणकेसाथ भोजन खाना-शरीरके

लिये हितकारी है. दिनमें सोना-रातको जागना-बहोत खाना-ज्यादे नसा करना-अधिक मैथुन सेवना-अधिक बोलना-ज्यादे बोज उठाना-अधिक गर्मी और शीतमें फिरना-मलमूत्रकी बाधाकों रोकना-और गीले घरमे रहना बीमार होनेकी निशानी है.

जो शख्श दातून नही करता उसके मुंहमें बदबू आती है. दांत मलीन रहते है, मसूडोंमें दर्द पैदा होता है, दांतोंकी जड शिथिल होजाती है, झाड दूखने लगती है, जीव्हापर और गलेमें बडेबडे रोग पैदा होते है. अगर मुखमें कोइ भारी रोग-हुवा हो तो न करनाभी ठीक है, खटाइ-कडवी वस्तु-और-रुखाअन्न-मुखरोगीकों खाना अछा नही.

वाताधिक प्रकृतिवाले पुरुषकों किस तरह बर्तना चाहिये? क्या! क्या! चीज उसे पथ्य और अपथ्य है!-सुनिये!-प्रथम तो बादीके शरीरवालेकों हवामें बचाव रखना ठीक है. नागरवेलकापान-केशर-पीपरामूल-सतावर-गोखरु-अरनी-खसका जल-सुंठ-वगेरा जितने बादी शांत करनेसे पदार्थ है और चांदीसोनेकी खाख वगेरा जितनी रसायन इस रोगकों दूरकरनेवाली है वैद्यकी सलाहसें उपयोगमें लाना अछा है, बहोत बोलना-अग्निका तापना-और-ज्यादे कामभोग करना इस रोगवालेकों अछा नही, वर्षा रुतुमें बादीवाले मनुष्य सुखी नही रहते. बूढेपनमें बादीरोगवालेकों जीनेकें मरनाही अछा मालूम देताहै. ठंढाभोजन-बरफ-चने मूंग-सुपारी-बादीरोगवालेकों हानिकारक है.

पित्त प्रकृतिवालेकों तरगरम शरबत-इक्षुरस-मिश्री-केले-अनार-करेले-बदाम-पीस्ते-कडूवे और मीठेरस-सेवन करना अछा

है.: चंद्रमाकी चांदनीमें सोना-गीतगान सुनना-बागबगीचेमें घूम-ना-नाचरंग देखना-पित्तप्रकृतिवालेकों विशेष आनंदकारी है. नदी समुद्र-सरोवर कनारे बेठकर हवाखाना-फूलसुंघना-शरीरपर ठंडे लेप लगाना-और-जलाशयकों देखते रहना-पित्तप्रकृतिवालेकों बहोत रुचता है, बल्कि-स्वप्नमें भी यही हाल रहता है कि-आज तो हम खूब नहायें, आज पहाडकी हरियालीमें और जलके झ-रनोमें खूब मोजलेफिरे,-भाषण करना-चर्चावार्त्तामें घंटोंतक म-गजपची करना यह तो पित्तप्रकृतिवालेकी जीवनग्रंथी है. बा-तोंमें लगादो तो खानापीनाभी भूल जाय. घी-दूध-गेंहू-चावल-दाख-सोनेचांदीकी भस्म-लोहेकी भस्म-वगेरा औषधी-वैद्यकीस-लाहसें खाना अच्छा है हवादार मकान-या-तलघरमें रहना पि-त्ताधिककों हितकारा है, तमाखूपीना-धूपमें मोलना-और अधिक कामभोग करना पित्ताधिककों बुरा है, मलमूत्रके वेगकों कभी न रोकना चाहिये. क्रोधकरना-क्षारमिलेपदार्थ खाना-रास्ता च-लना-इस रोगवालेकों बहोतही बूरा है परंतु क्या किया जाय!-पित्तवालेकी प्रकृतिही तामसी होती है तेल-गुड-हींग सरसों-इ-मली-और-संपूर्ण विदाहकारी पदार्थ पित्तरोगवालेकों हानिका-रक है. नागरवेलके पानभी बहोत खाना ठीक नहीं.

जिनका शरीर कफप्रधान है उनकों परिश्रम करना-रास्ता चलना और-प्यास लगी हुइकों रोकना अच्छा है. चने-मूंग-जव-कुलथी-राइ-क्षार-चरपरे और कसायलेरस-सरसोंका तेल-सोंठ-कालीमीरच-पीपर वगेरा चीजें कफप्रकृतिवालेकों पथ्य है. उड-द दूधके पदार्थ-केला-खटे-चिकने-भारी-शीतल-और-बासीअन्न

कफकारी खानपान और औषध-कफरोगवालेको विष समान है; छोड़ देना चाहिये.

जो लोक पढनेलिखनेके अभ्यासी है उनके मस्तकमें जरूर कमजोरी होजाती है, उन्होंको चाहियेकि-छमासे बादाम-छमासे मिश्री छमासे ताजाघी-और-दोरति केशर-इन चीजोको बारीक पीसकर मल्हममाबनाके एक शीशीमें रखे, और दो दिनतक सूंघते रहे, मगजको ताकात पहोचेगी. तमाखूपीना ठंडेजलसें स्नान करना-और-ज्यादे रास्ता चलना-मस्तकरोगीको बूराहै. घी-दूध-और-गेहूके बने पदार्थ खाना अछा है, तालवेपर चमेलीकातेल खूब मसलके उसपर गुलाबजल छांटना-या-चमेलीके फूल सूंघना-मस्तकरोगीको लाभकारी है, जिसकी आंखोंका तेज मस्तककी खुश्कीके कारण घटगयाहो उसके सीरपर ताजा मख्खन मलना अछा है. मलमूत्रकी बाधा रोकनेसें और मस्तकके केश न सुधारनेसेंभी सीरमें दर्द पैदा होता है. मस्तकको ठंडे जलसें धोकर जब केशोंको सवारना तो कंघीसें धीरेधीरे सवारना चाहिये. उल्टेबाल बहानेसें सीरके चमडेको इजा पहोंचती है. खारमिली कोइ चीज मस्तकमें लगाना ठीक नही. शरीरकी शोभा यातो वस्त्रआभूषणसें-या-केश शृंगारसेंही कियीजाती है, केशही मनुष्यकीसुंदरताका विशेष साधन है. स्त्रीकी खूबसुरतीकेलिये तो बालही मुख्यहै, बालबिगडनेसे मनुष्यका सबहीरूप बिगड जाताहै. जिसमनुष्यकी पित्ताधिकप्रकृतिहो उसके बाल जल्दी श्वेत हो जातेहै, कइमनुष्योंको थोडीउमरमेंही बालउडजातेहै, जोमनुष्य मातांके रंगरूपपरगयाहो उसके केश धोले होतेहै, जि-

सको डाढीमूछ बिल्कुल न आवे उसको नपुंसक समझना चाहिये.

सबप्रकारके रत्नोंमें नेत्रोंको अनमोलरत्न कहागया है, अधिक पढना-अंधेरेमें बारीक चीजको देखना नेत्ररोगवालेको बुरा है. अग्निकी तेजीकेसामने आंखोंकीज्योति बिल्कुल तबाह होजातीहै. लिखने पढनेवाले मनुष्योंको चाहियेकि-हरहमेश पांचसात तोले घी जरुर खायाकरें. एकीला घी न खाया जायतो रोटी-या-दालमें मिलाके खाना-या-तोलेभर बादामकी गिरी-तोलेभर ताजाघी-और चारतोले मिश्रीमिलाकर सवेरेही खाना अच्छाहै. लेकीन लालमीरच और हींग जबतक नछोडोगे फायदा नहोगा आंखके उपाव दो-याती चश्मा लगाकर कामलेना-या वैद्यकी सलाहमें कोई औषध खाकर इलाज लेना. नेत्ररोग बहुधा न-जलेके कारण उत्पन्न होतेहै, इस लिये जिस मनुष्यके नजलेका प्रकोप होकर नेत्रज्योति मंद होजाय-लालरहे-पानीझरे-अथवा चकाचोंध लगजाय-इत्यादि रोग शांत करनेकेलिये निम्नलिखित उपाव अति उपयोगीहै. बादामकी गिरी तोले (३०) तीस कालीमीरच छमासे-बडी इलायचीके बीज छमासे-बंसलोचन छमासे-दालचीनी एकमासा-केशरदोमासा-प्रथम बादामकी गिरीको रात्रीसमय जलमें भींगोना, सवेरे उसका सुर्ख छीलका उतारकर बटेपर सफेदगिरीकी पीठी पीसना, जबबहोतबारीक होजाय उसमें कालीमीरच-इलायचीके बीज-बंसलोचन-और-केशर पीस कर मीलादेना, परंतु केशरको पानीमें घीसकर मिलाना चाहिये जिससें संपूर्ण पीठीपर रंग आजाय. फिर उसपीठीकी एककढाईमें गौका ताजाघृत चढाकर पकोडीकीतरह छोटीछोटी डली भूं-

नलेनाचाहिये. जब उसमें कच्चापन नरहे एकथालीमें जुदाउतारता जाय. सब पीठी इसीप्रकारभूंनजाय तब उसमेंबराबर मिश्रीका चुराडालकर और पकोडीयांका चुराकर किसीमिट्टीके चीकने बर्तनमें रखना, तीनदिन हवासें बचाना. फिर सांज और सवेरकों एकएक तोला रोज खाना. खटाई–तेल–और–लालमीरचका बचावकरना–इससे नजलेकेसबप्रकारके नेत्र और मस्तकके रोग नष्ट होते है.

कानमें अंगुलीघालकर–या–तुणका वगेरासें बहोत उकेरना नही चाहिये, जगह नाजुकहोनेसें सहजमें बीमारी पैदा होजातीहै, खुटखुट शब्द होना–जलनहोकर पींव वहना–ये सब कर्णरोगके चिन्हहै. इसरोगवालेकों बहोतबोलना अच्छा नहीं. इसके उपाव अनेकहै लेकीन जिसकों जो माफिकआजाय उसकेलिये वही अच्छा. आकवृक्ष जो जंगलमें होताहै उसके पीलेपत्ते लाना, और कपडेसें पुंछकर नाममात्र घी उनपर लगाना. और फिर गर्मतवेपर–या–किसी और बर्त्तन थाली वगेरापर जिसके नीचे अग्नि हो उनकों गर्मकरना और फिर कानमें निचोड देना. परंतु इतनाध्या नरहेकि–पत्तोंपर घी विशेषभी न लगे और रूखेभी न रहे. और पुंछनेमें उनपर मैलभी न रहनेपावे, पत्तेभी जो जमीनपर पडकर पीलेपडजातेहै वे कामके नही. जो वृक्षपरही पककर पीलेहोजातेहै वे लाना चाहिये.

अजीर्णरोग सबरोगोंकी जन्मभूमिहै, चिकित्साशास्त्रका–वचनहैकि–अजीर्णमें भोजन नहीजीमना. अच्छीतरहभोजनपचनेपर कोईरोग पैदानहीहोता. अजीर्णसें जबतकदूसरीबीमारी नशुरू

हो उसके पहेले इसकाउपायकरना जरुरीहै, पतलादस्त आना-पेंट फूलना-खट्टीडकारआनी-ये अजीर्णहुवेके चिन्हहै. अजीर्णको मिटानेकेलिये कोईचूर्ण-या-शंखवटीकी गोली-खाना चाहिये. भोजन थोडा जीमना-कोसदोकोसकी मजल करना-या-दोचार घंटेदिनमें वामेपासे सोरहेना अच्छाहै. रातकोंभी नवघंटेसें ज्यादे नींदलेना चाहिये. इसपरभी अजीर्ण कम न होतो उत्तमवैद्यकीस-लाहसें चिकित्साकरना लेकीन बेपरवाह न रहना.

अजीर्णहोनेसे बुखारकीपैदाशहै, जबतक जठराग्नि तेजबनी-रहे बुखार कभी नहीं आता. बुखार देखतमें कमजोर मालूमदेताहै लेकीन सब रोगोंका सिरदार यहीहै. इसके होते सभीबीमारीयां हाजरहोजातीहै. रौजआनेवालाबुखार-दूसरेदिनआनेवाला-तीस-रेदिनआनेवाला-चोथेदिनआनेवाला-ठंडदेकर आनेवाला-मज्जा-गत-धातुगत-और हाडज्वर-वगेरा अनेक भेद इसके है. दस्त न आना-भोजन न पचना-शरीरदुबल होना-ये-सबज्वरोत्पत्तिके चिन्हहै, जबतक ज्वर न छूटे-छूटनेपरभी जबतक शरीरमें ताकात न आवे तबतक कामभोगकरना नही चाहिये. इससे स्त्रीकों और पुरुषकों दोनोंकों नुकशानहै, बुखारमें एकादोदिन भोजनजीमना बंदरखाजाय तोभी कोईहर्जकीबातनही. स्निग्धभोजन ज्वररोगमें बुराहै, आधारभूत थोडा और हलका खानपान लेना बुरा नहो.

बुखारकी दवा-संखीयाशुद्धतोलाएक-हडतालशुद्धतोलाएक डीकामारीतोलादो-इनकोंबारीकपीसकर थोहरके पत्तेके रसमें ती-नादिनतक खरल करे-बाद तीनदिनतक आकडेके पतेकेरसमें ख-रलकरे-फिर सींगरफमासा(६)-और-वछनागशुद्धमासा(४) भूं-

रीकपीसकर उसमें सामीलकरे. वाद तीनदिन गांजेके रसमें खरल करे, फिर तीनदिन नींबुकेरसमें खरलकरके एक पींड बनावे, बाद थोहरकेपत्ते (२०) तोले लेकर कूटके उसकी नुंगदी बनाके उस-पींडकों उसमें रखदेवे, दो मीटोके सकोरे लेकर उसएैसबकों बंदकरे, उसपर कपडाबांधकर मीटोलगाके दोशेर जंगलीछांणेकी आंचमें फूकें, फिर उसीतरह आकडके पत्तेकी नुंगदीमें और गांजे के पत्तेकी नुंगदीमें अलगअलग फूंके. बाद निकालकर नींबुकेरसमें खरलकरे और मुंगजितनी गोली बांधे. बुखारवालेकों-एकगोली शुभह और एक श्याम-देवे. शीतऔरवर्षारुतुमें अद्रककेरसमें-या सोंठके काडेमें-और-उनालेमें घीके शाथ थोडी मिश्री मिलाकर देवे. सबजातके बुखार-और-त्रिदोष-इससें शांतहोमें.

चिकित्साविद्या द्वादशांगवाणीकेज्ञानसें बहारनहीं. रसायण प्रकरणमें धातुओंकीभस्मबनानेका जहां अधिकारहै अनेकजडीबूंटीकेरस निकालकर उसमें डाले जातेहै, चूर्ण-गुटिका-औषधिमिश्रिततेल-और-एकीशप्रकारके पाक बनानेमें अनेकप्रकारकी वनस्पति-कूटपीसकरडाली जातीहै. अगरकोई महाशय समझेकि-ऐसे हिंसकप्रयोगसें मुनियोंकों क्याजरुरतथी?-तो-उसके जवापमें यह कहतेहोंकि-गणधर और पूर्वाचार्य-मुनि थे या गृहस्थ?-अगर मुनि थे तो बस !-इसीपर सोचलो! उनोंने चिकित्साविद्यामें क्यों एसे प्रयोग लिखे?-कि-जिसमें अनेक जडीबूटीयोंका छेदनभेदन करनापडे?-हकीकत तुमारी समझकाही फर्कहै उनोंका इरादा यहथा कि-दुनियादारोंसें ठीकठीकतोरपर धर्म-अर्थ-और-कामका-पालन होशके. शरीर एक-गाडीके-समान है उसके पैयेमें जबतक तैलब-

गेराचीजें नहीडालीजाय तो वह चले नही. उसकों चलानेके लिये चिकित्साविद्या एकपरमसाधनहै. आजकलके नयीरोशनीवाले जो कि अपनी अकलकेसामने दूसरेकों कुच्छमाल नही समझते उनकों समझानेकेलिये अगर हजारयुक्ति दियीजाय तोभी वृथाहै.

जिसकों श्वासरोग याने दमेकी बीमारीहोजाय उसे चाहिये कि-सबसे पहेले काम भोग सेवना बंद करे. श्वासरोग जेसी कोई भयानक तकलीफ दुनियामें नहीहै. इसबीमारीसे शरीर दुबला होतेहोते क्षीणहोजाताहै. रातकों यहरोग बुरीतकलीफ देताहै, उसवक्त ऐसा विचारआताहैकि-इसबीमारीमें जीनेसें मरनाहीअच्छाहै. छातीमें बोजसा मालूम पडना-श्वासखींचनेमें जोर लगनामुंह फीका और हाथपैर ठंडे होजाना-शरीरमें पसीनाआने लगना-कफकेसंगखून गिरना. नींद बिल्कुल न आना-वगेरा उपद्रवहोनेलगते है. यदि शरीर तंदुरस्त रखनाचाहतेहो इसरोगके होते ही ईलाजकराना शुरु करो. रोग और शत्रुकों बढनेदेना बिल्कुल मनाहै. श्वासरोगकी औषधी,-हडतालवरकीतोलाएक-इसकों (१०) दफेनींबुकेरसमें खरलकरे-जब सुकजाय-बाद अबरखके दो टुकडे बीलस्तभरलंबे लेना, उनमेंसें एकटुकडेपर वह हडतालका घुटा हुवा चुरा बीचमें फेलादेना. दूसराटुकडाउसपर धरके कोयलेकी थोडीसीआग नीचे और थोडीसीउपर रखना, जब धुआंनिकलना शुरुहो और बंदहोजाय देखनाकि-हडतालका क्यारंगहै?-अगर सुर्खरंग होगयाहो तो निकाललेना और पीलारहाहो तो फिरआंच देना. इसप्रकारबनीहुई हडतालतोलाएक-मोतीबारीकमासादो-चांदीकेवरकमासेछ-सोनेकेवरकमासाएक-कालीमीरचमासादो-अज-

बायनकेफुलमासाएक-लोबानकेफुलमासेतीन-इनसबकों आकडेके पत्तेकेरसमें तीनदिन खरल करे. जब गोलीबांधनेकेलाइकहोजाय मूंगसमानगोली बांधे,-एकगोली शुभह और श्याम पानबीडीमें खावे. शरीरमें लाक्षादितेल-या-चंदनके तेलकी मालीस करे. खानेमें तरचीजखावे. आराम होगा.

कोषवृद्धिरोगवालेकों हरवक्त-जांघिया-या-कोपीनसें-कसा हुवा रहना चाहिये. बहोतठंडाइपोनेसें-इसरोगकी पैदाशहै. भोजनजीमके तुरत पुष्कलजलपीना-चारेदिन बैठेरहना-और-ज्यादे खटाइखाना-इसरोगवालेको बुराहै. ग्रंथीमें दर्द होना-चलतेवक्त तकलीफ पाना-और-नामर्दहोजाना-इसरोगके चिन्हहै, कोषवृद्धि रोगकी चिकित्सा-लाजवंतीकेपत्तेतोलाएक-वचमासेछ-सरसोंमासे छ-कूठमासे छ-पींपरछोटीमासेतीन-सोंठमासे छ-भकलकरातोला एक-एलवा तोला दो-अफीमका तेलतोला एक-महेत तोला दो-इनसब चीजोंकों आकडेकेपत्तेके रसमें दोदिनतक खरल करे.बाद तोलेतोलेभरकी गोली बनावे. जब जरुरपडे पानीमें घीसकर थोडासागर्मकरके कोषग्रंथीपर लेप करे, और अग्निका सेंक देवे-तमाखूका पत्ता उपर बांधे. फायदा होगा.

खुनीबवासीर-याने-अर्शविकाररोगहोनेसें गुदामें पीडा होती है, लोही बहना-दस्तआतेसमय बडेबडे कष्ट भोगना-और-गुदामें जलन होना-सब इसीरोगके चिन्ह है. इसरोगवालेकों देरमेंपचनेवाली-और-गर्म्म-वस्तु खाना ठीक नही. जलदीपचनेवालीचीज दहींका-मठा-और पकेफलखाना अच्छाहै. गुदामें बहोतपीडा होतो लोबान-या-भांगका-धुंवा लेना ठीक है, भोजनमें बदामका तेल

खाना गुणकारीहै. नींबोलीकेबीजतोले पांच-रसोंततोले पांच-हा रशृंगारके बीज तोले पांच-कालीमीरचतोला सवा-मीलजाय तं हडतालकी भस्ममासा एक-इनसबचीजोकों गेंदेकेपत्तेके रसमें-अ थवा भांगकेपत्तेके रसमें-एकदिन खरल करे. फिर चनेके बराब गोली बांधे-बादीबवासीर होतो दोगोली शुभह और दोगोली श्याम ठंडे पानीकेशाथ खावे. और वही एकगोली घीमें घीसके गुदापर लगावे. और एकगोलीकों आगपरधरके धुनी देवे. बादी बवासीर दूर होगा. खुनीबवासीर होतो एक गोली सवेरे और एक श्यामकों खाकर उसपर पवाडेकेपत्तेका रस तीन तोला पीइ जाय, उपर लिखेमुजब धुनीदेना और लगाना शुरुरखे. आराम होगा. यह औषध (७) सातरौज जरुरलेना चाहिये. कुच्छबीमारी बाकी रहेतो (२१) रौज लेवे.

एसा कोइमनुष्य नही दिखता जो वीर्यरोगसेंपीडित न हो, सबकों एकनएक वीर्यरोग लगाहीरहताहै, इसरोगकेपैदाहोनेकी जड कइ है, ज्यादे कामचेष्टासें वीर्यक्षीण होजाताहे, अधिकइंद्रिय चालना आदि दोषोंसें वीर्य पतलापडजाताहै, वीर्यमें कमजोरीहो- नेसें स्वप्नदोष होनेलगताहै, स्त्रीयोंके देखने-छूने-और-यादकरने मात्रहीसें वीर्यपातहोजाना-मगजमें कमजोरी-स्मर्णशक्तिकी न्यून- ता-और चलतेवख्त चक्कर आना-वगेरा बडीबडी तकलीफें पैदा होतीहै. इसका उपाय न लियाजाय तो अखीरमें-आदमी सीरडो होजाताहै. इसरोगवालेकों सबप्रकारसें बलबढानेवाली चीज खा- नाचाहिये. चावल-घी-दूध-सबप्रकारका मेवा-घीमें पकी खीचडी- गेंहूकी रोटी-पुरी-या ताजीमीठाइखानाअच्छाहे. लेकीन बहुतदेरमें

पचनेवालीचीज एकवारही पेट भरके नहीं खानीचाहिये. दही-खटाइ-वासीअन्न-बीगडीहुइमीठाइ-वीर्यरोगवालेकों हानिकारक है, स्त्रीविषयकचिंता-अथवा-उसकेमीलनेका उत्साह-बिल्कुलछोडदेना चाहिये. सवेरे जंगलकी हवामें घूमनेकों जाना-शरीरकों सुगंधि तेलसें मर्दनकरके स्नानकरना-और-उसीसमयभारीकपडा ओढलेना अच्छाहै, इसका उपाव न लियाजाय तो प्रमेहरोग पैदा होजाता है, पेशावकेसंग धातु-या-रुधिर-गिरना-वारंवार पेशाब-आना-पेशाबके रास्तेमें घाव होना-और हाथपांवके तलवोंमें जलनहोना-ये सब प्रमेहरोगके चिन्हहै, मैथुन-हस्तमैथुन-शक्तिसें ज्यादे मिहनत-और-रातकों जागना-इसरोगवालेकों बुराहै. उत्तमवैद्यसें इसकी चिकित्साकराना व्याजबहै, आगेचलकर इसका उपावभी लिखेंगे लेकीन मुर्खवैद्यसे इलाज करायाजायगा तो जानका जोखमहै, गुड-तेल-लालमीर्च-सोंठ-तमाखू-खट्टे और निमकीनपदार्थ-खाना अच्छा नही.

स्त्रीकों बहोतसे रोग ऐसे होतेहै जो लज्जाकेमारे दूसरेकों कहनहीशक्ती, रुतुशूल-या-महिनारुकनेकेशिवायअधिक रज गिरना पेटमें पीडाहोना-गर्भधारण न करसकना-बेसमयगर्भ गिरना-प्रदर श्वेतप्रदर-रक्तप्रदर-गुल्म-वगेरा-अनेकरोग ऐसे होतेहै जिससें रात्रीकों चमक उठना-आलजंजालस्वप्न दिखने-नींदमें गुडगुडाना-शरीर दुबला होना-छातीमें गभराट-वगेरा कइ तकलीफें पैदा होतीहै, मूर्खलोक कहदेतेहै भूत पिशाचकी इसपर छाया है लेकीन नही सोचतेकि-इसकों रोग क्या है?-रोगकों देवकारण समझना बडीभूलहै, कितनीक स्त्रीयां एसीभी होतीहै जो कोरापाषंड क-

रतीहै, घरका धंदा नहोशके तो कहदेतीहै मेराशरीरभारीहै मुजे भूतणी आनकर सतातीहै, महाशय! अगर इसकी परीक्षाकरना चाहोतो एकछोटी शीशीमें छ मासा ताजा चुना-और-छ मासा नवसादर पीसाहुवा मीलाकर उसस्त्रीकी नाककों सुंघाना, भूतहोगा तो कुच्छ परवाह न करेगो-और-पाषंडहोगा तो चिल्ला उठेगी. जिसके शरीरमें सचेही देवछाया हो एसा समझाजाय तो उसे भविष्यत् वृत्तांत पूछना-या-मुठीमें कोइ चीजलेकर कहना बतला! इसमें क्या चीजहै?-अगर फोरन उसचीजका नाम बतलादेवे तो अलबते! देवकारण समझना, और फिर पुछनाकि-आजसें दश रौजके बाद क्या बनाव बनेगा? अगर जैसा कहे वेसाही उसरौज बने तो निश्चय देवकारण समझकर उसका इलाज करना.

बहुधास्त्रीयोंके रुतुधर्म रुकजाताहै और बहुधास्त्रीयोंके बचेपेदाहोनेकेपीछे मल साफ न होनेकेकारणभी उदर-तथा-नलोंमें विकारउत्पन्नहोजाताहै, बाद वहस्त्री शरीरसें पीलीपडजातीहै. हाथ पांवफुटते रहतेहै, शिरमें दर्द और भोजनपर अरुचीहोतीहै, कोई वस्तु प्यारी नही लगती, इसकासाधारण इलाज लिखतेहै, मुलेठी (जेठीमध) छ मासा-गुडवच छ मासा-पोस्त (अफीमडोडा) एक मासा-हलदी दो मासा-पुराना तीनवर्षका गुड देढतोला-और देशीचूना एकमासा-इनसबकों (२०) तोलाजलमें अग्निपर चढाना, जब पकतेपकते (१८) तोलारहजाय-अग्निपरसें; उतारकर कपडेसें छाने और ठंडाकरके स्त्रीकों पीलादेवे, एसातीनरौज सवेरे करनेसें रुकाहुवामल पुनःप्रवाह होकर शरीर शुद्धहोजायगा. यदि दवा गर्मी ज्यादेकरे तो एकएकदिन तथा दोदोदिनका अंतरदे-

कर पिलाना, और जो एकदिनमेंहीदवादेनेसें मलशुद्धहोजाय तो फिर दूसरीदफे देनेकी कोई जरुरतनही. यहरोगकि-जिसकी दवा उपरलिखीगयी है दो कारणसें उत्पन्न होताहै, एक तो किसीस्त्रीके बालकपैदाहुवाहो और वह अपनेपतिसें भोगकरनेकी शिघ्रता करे. कमसेंकम बालकके जन्मदिनसेंलेकर चालीशदिनभी पुरे न होनेदेवे तो इसरोगकी जड लगे, चिकित्साशास्त्रोंका वचनहैकि-बालकजन्मबाद (४०) दिन कामभोगसें बचानाचाहिये. जो नहीबचातेहै वे जरुररोगी होजातेहै. दूसराकारण-यहभीहैकि-रुतुधर्मवतीस्त्री तीनदिनके बीचबीच अगर पुरुषकेपास जाय तो उक्तरोग पैदाहो जाय, रुतुवतीस्त्रीसें संभोगकरनेमें पुरुषकोंभी बडीतकलीफ पहोचतीहै, पुरुषचिन्हमें अनेकतरहके कष्ट और गर्मीकेरोग पैदा होतेहै.

स्त्रीकों वीर्यरोगकी चिकित्सा-सुर्खहो-या-सफेदहो-इसदवामें दोनो रोगोंकों फायदाहै. मुशलीसफेद तोलेदश-गौकाताजाघी तोलेदश और-मिश्रीतोलेदश-दोनोंकों कूटपीसकर कपडछीनकरके घीमें मिलादेना और चोइसपहर एककलाइकियेहुवे डब्बेमें रखछोडना-बाद वीर्यरोगवाली स्त्रीकों चाहियेकि-हरहमेश तोलेतोलेभर खातेरहना. खानपानमें तेलमीरचका परहेजरखना, सात रोजमें आरामहोगा, (दूसरी दवा) मुशलीकाली-मुशलीसफेद-उटंगनकेबीज-सेंबलकीजडका छीलका-गोखरुछोटे-ये चीज तोलेतोलेभरलेना-और कूटपीसकर बारीककपडेसें कपडछाणकरके छमासे सुभह और छमासे श्याम-गौके ठंडेदूधकेशाथ फाकना, परंतु इतनायादरहेके-छमासे एकदम न फाके-थोडाथोडा हथेलीमें लेकर फाकते जाना और दूधके घुटकेसें उतारते जाना, वीर्यरोग

प्रदर-दूरहोगा. ( अगर किसीकों यह मंजूरहोकि-स्त्रीकों गर्भ रहे तो ) इसीदवाकों रजस्वलासें साफहोनेकेबाद याने पांचमें रौजसें लेकर आगे पांचरोजतक उसीतरीकेसें खावे जो उपर लिख चुके है. अकेलीस्त्रीकेलियेही यहदवा नही बल्किन् उसका पतिभी बरावर पांचरोजतक खातारहे, कामभोगसेवना पांचरौज मोकुफरखे. बाद संभोगकरनेमें गर्भस्थितिभी हो शकती है.

( गर्भस्थितिहोनेकी दूसरी चिकित्सा )-छमासे आसगंध कूटकर एकीश तोले पानीमें इतना औटानाकि-साढेदशतोले रह जाय उसकों चूलेसें नीचे उतारकर उसमें दशतोले कचागौकादूध और अढाइतोले घी-सामीलकरके रुतुधर्मवतीस्त्री जिसदिनरुतुधर्म आवे उसदिनसें लगाकर पांचरोजतक सवेरसवेरे पीयेतो उसकों गर्भरहनेकी संभावना है.

( दूसरी चिकित्सा )-पारसपीपल अर्थात् सफेतपीपलकीजड या-उसके बीज-सफेतजीरा-और-शरपुंखा-ये चीजे आठ आठ मासे लेना-कूटछानकर-छछमासेकी चारपुडियां बनाना-अगर रुतुधर्मके दिनमें लगाकर चाररोजतक कोइस्त्री एकीशतोलेगौकेकचे दूधके शाथ सवेरेसवेरे पीयेगी गर्भरहेनेका संभवहै. कितनेक कहते है रुतुधर्मके दिनोंमें स्त्रीकों दूध पीना अच्छानही, लेकीन दवामें मीलाकर पीनेकी कोइमना नही, अलबते !-यूं खानपानमें चाहे मत पीओ.

अगरकिसीकों अपने शरीरमें वीर्यवृद्धिकरना मंजूर हो तो नीचेलिखाहुवा केशरपाक बनाकर खावे,-[ केशरपाकवनानेकी तरकीब. ]-केशरतोलाएक-कस्तूरीमासे दो-अमरमासाएक-छोटेमो-

तीमामा दो-शिलाजीतशोधाहुवा तोलाएक-इनसबचीजोंकों लेकर गुलाबजलमें तीनघंटेतक खरलकरे, और एकतरफ रखे, फिर बादामकी मींजी पचास तोले-पीस्ते पनराह तोले-गर्मपानीमें धोकर छीलकर उतारडाले-और कूटकर मावासा बना लेवे-पांचतोले छोटीएलायची छीलकेउतारके कूटपीसकर उस मावेमें सामील करे और एकतरफ रखे, पारा शोधाहुवा तोला एक-गंधकशोधाहुवा तोलाएक और धतूराकेबीजतोले दो-लेकर तीनदिनतक खरल करे, जब चूर्णहोजाय एकतरफ रखे. फिर उरदका आटा तोला चौदह-धोलीमुशलीतोले तीन-सतावर तोलेतीन-आसगंध तोलेतीन-बेहमनसफेद तोलाएक-बेहमनसुर्ख तोलाएक-तोदरीसफेद तोलाएक-तोदरीसुर्खतोलाएक-तोदरीपीलीतोलाएक-जायफल तोलापांच-इनसबकों कूटपीसकर चूर्णबनाके कपडछान करे और एकतरफ रखे. बाद-गुलाबका इतर उमदा मासे छ-चांदीके वर्क तोला एक. सोनेके वर्क मासेदो मीश्रीतोले (२००) दोसे और-गौका घी तोले (१००) लेकर एकतरफ रखे, फिर एक कडाइ पीतलकी-या-तांबेकी-लेकीन कलाइकियीहुयी हो लेना, और पचासतोलेघी उसमें डालकर चूलेपर धरके थोडीथोडी आंच लगाना, बाद वीशतोले भीलावें लेकर उस कडाइमें डालना, जब सुंनसुंनकरना बंद होजाय और धुवांदेने लगे सभी भीलावें निकाललेना, लेकीन आंचका एसा ख्यालरखनाकि-घी जलकर कोडा न होनेपावे, अगर कोडा होगयातो सबपाक खराब होजायगा,

बहोतसे वैद्यलोक पाकबनातेहै लेकीन वो ठीकनहोबनता

और सैंकडेंरुपये मीट्टीमें चलेजातेहै इसका यहीसबबहैकि–बनानेकी क्रियामें चूकते है. इसलिये बहुतहुशियारीसें पाकबनाना चाहिये.

निदान! उसभीलामेंके तलेहुवे पचासतोले घीमें उडदकाआ-टाबगेरा काष्टादिक औषधीयोंका चूर्ण ( जो कपडछानकरके एक तरफ रखाथा. ) सेक लेना. सोभी एसा सेकनाकि–थोडासा सेक लगे और जलने न पावे. फिर उसको दूसरे वर्त्तनमें डालकर उ-सकडाइकों खूबमांजकर साफकरना. और चूलेपर धरकर उसमें (१००) तोतोले मिश्रीकी चासनी बनाना, चासनी गुच्छाबंध याने अंगुलीऔर अंगुठेपर रखनेसे छसातनार उठतेहो एसी हो जाय तब नीचे उतारकर उसमें वो जो पचासतोले घी बाकी रखा था डालदेना और खोंचेसे धीरेधीरे हिलातेजाना. जब मोतीकी माफक रवे पडजाय उसमें केशर–कस्तूरी अंबर–मोती–और–शी-लाजीत जो गुलाबजलमें खरलकरके एकतरफ रखेथे डालदेना बाद बादाम–पीस्ते–और–एलायचीका–जो मावासा बनारखाथा वो–और–उडदकाआटावगेराकाष्टादिक औषधोंका चूर्ण जो भी लावेंकतलेहुवे घीमें सेककर एकतरफ रखाथा–सब–उस चासनीमें डालकर धीरेधीरे बहोतयत्नकेशाथ मीलादेना. बाद पारा–गंधक और धतूरेकेबीज जो खरलकरके एकतरफरखे थे वे भी उसमेंसा-मीलकरदेना,-चांदीकेवरक और गुलाबका इतर डालकर जब सं-पूर्णपाक तयार होजाय दोतीनथालमें–घीचोपडकर डालदेना और उपरसें सोनेकेवरक चीपकाना, उमदा केशरपाक होजायगा.

इसपाक पुरुष या स्त्री जोखायगा दशगुना बलवीर्य बढेगा श-रीरकी रंगत और फुरतीबढेगी. अंगअंगमें चपलता और उत्स

जोरदेगा. [इसकों खानेका तरीका] प्रथम पांचसातरोज दोदो तोले शुभह और श्याम-खानाचाहिये, उपरमें बीश तोला दूध पीइकर देखना, जब इतना पचजाय तो फिर पांचपांच तोले पाक और उपरसें चालीशचालीशतोले दूध पीना, उनालेमें यहपाक खाना मनाहै गर्मी करेगा,-शियाले चौमासेमें-खाना वहोतअच्छा. दूध एकपरमऔषधी है, इसका पीनाकोइवख्त मनानही लेकीन इतना यादरखना चाहियेकि-कोरा पीनेमें पेटमें जाकर गुच्छासा बंध जाताहै. इसलिये उचितहैकि-इसतरकीबसें बनाकर पीये. दूध तोलाचालीश-गुलाबजल तोलाबीश-और मीश्री तोलेपांच एक कलाइदार वर्त्तनमें-डालकर-अग्निपर धरना, और बेदानेमासे (८) एकसफेदकपडेकी पोटलीबांधकर उसमेंडालना-जोश इतनादेना कि-पीछा चालीशतोला रहजाय, जब ठंडाहोजाय पीइलेना. चलनेफिरनेका अभ्यास हरवख्त बनाये रखना चाहिये. गहीतकीयाकेनोकरबने रहनाठीकनही. खटाइ और तेल खाना मना है, (४१) दिनतक अगरकोइ इसपाककों सावधानीसें खायगा वहोत कुच्छ फायदा उठायगा. जो लोक उदार प्रकृतिवालेहै और शरीरकों तंदुरस्तरखना चाहतेहै उनकेलिये यह निहायत उपयोगी चीजहै. जो शख्श महाकंजूसमखीचुस है उसकेलिये मेथीका आटा तेल-और गुडही अच्छे है.

जिसकों मूत्रकृछ्व्याधि हो उनकोचाहिये शतावरीकी गीली डका रस तोलेभर और छमासामीश्री मिलाकर पीये, तीनदिन रे इसप्रकार पीनेसें आशाहै आरामहोगा. शतावरी न मिले तो रीगिलोय तोलेभर लेना. जिसको बिनाइच्छा पेश निकल जाता

हो-या-टपकताहो-उनकोउचितहैकि-कालेतिल-और-अजवायन-तीनतीन तोले-कूटपीसकर गुडमें मिलाके नवनवमासेकी गोलीयां बनावे, और सवेरेही एकगोली खावे आरामहोगा, नागकेशरके फुल-गांके घीमें मीलाकर रजस्वलाहोनकेबाद चोथेरोजसें तीनदिनतक अगर कोइ स्त्री खावे और क्षीरकाभोजन करे तो गर्भस्थिति होनेका संभवहै, लेकीन दवालेनेके दिनोंमें कामभोगसेवन नकरे.

पुरुषभी यही दवा शाथशाथ लेता रहे, मुशलीपाक अगर ठीकठीकविधिसे बनाहो हरहमेश चारतोले खायाजाय तो धातुकी क्षीणतामिटे-मंदाग्नि-श्वास-अरुचि-विषमज्वर-और नपुंसकता-दूर करे, प्रमेहकों शांतकरे, शरीर पुष्टहो. स्त्रीकोभी यह पाकखाना अच्छाहै. सबतरहसें तेजी बढायगा. लेकीन सवामहिनेतक खाना चाहिये,—

जिसको अपनीबुद्धितेजकरना हो सरस्वतीचूर्णबनाकर(४१) दिनखाय. (सरस्वतीचूर्णबनानेकी तरकीब.)-विद्याब्राह्मीतोला-एक-शंखावलीतोलाएक-शतावरीतोलाएक-शुंठतोला एक-आंधाझाडतोलाएक-गिलोयसुकीतोलाएक-वायवडींगतोलाएक-वच-तोलाएक-अकलकरातोला दो-आसगंधतोला दो-कस्तूरीमासादो केशरतोलाएक-जायफलतोलाएक-जवत्रीतोलाएक-बादामकी गि-रीतोलादश-पीस्तातोलापांच-चीरोंजीतोला पांच-ककडीकेबीज-छीलेहुवे तोलाअढाइ-तरबुजकेबीजछीलेहुवे तोलाअढाइ-आलके बीजछीलेहुवे तोलाअढाइ-खरबुजकेबीजछीलेहुवे तोलाअढाइ-एलाचीछांटीतोलाएक-मोतीकीखाखमासा दो-सोनेकेवरकमासाएक चांदीकेवरक (७९)-घृततोला एकीस-(ताजा और गौका)-मी

श्री तोला साठ-इतनीचीजे लाकर इनमेसेंकाष्टादिकऔषधियें अच्छीसाफकरके हमामदस्तेमें खूबकूटे-और-कपडछानकरके एतरफ रखे.

बादाम-पीस्ते-चीरोंजी-गरमपानीमें धोकर छीलके निकालकर चकुसें कतर रखे. केशर-कस्तूरी-मोतीकीखाख-गुलाबजलकेशाथ घंटेतीनतक घोंटकर एककटोरीमें निकाललेवे, एलाची अधकचरी कूटकर रखे, सोनेकेवरक-चांदीकेवरक-कडाहीताबेकी या-पीतलकी-खोंचा कलाइ किया हुवा. मिश्री-और-घृत-ये-सब चीजेनजरकेसामने तयाररखे, फिर चतरवैद्य-या-कारीगर पहेले कहाडी चूलेपरचढाकर ( २५ ) तोलपानीकेशाथ मीश्रीकोंगलाकर छान लेवे, उसकीचासनी गुछाबंद-छसाततार अंगुलीपरनिकले वेसी-लेकर जमीनपर रखे, और उसएकीश तोले धीमेंसें ( १० ) दशतोलेलेकर चासनीमें डाल दे, और धीरेधीरे खोंचेसें हीलाताजाय-जब रवापडजाय-केशर-कस्तूरी-मोतीकीखाख-घुटीहुइ-उसचासनीमें डाल दे. और-खोंचेसें हीला देवे, बाकीरहाहुवा ( ११ ) तोले घी-लेकर-काष्टादिकऔषधियोंमें डालदेवे-अथवा चासनीमें डालकर खोंचेसें हीलादे, फिर बादाम-पीस्ते-और-एलाची-उसीचासनीमें डालकर हीलाता रहे, बाद चांदीकेवरकभी उसकेभीतरडालकर एकमेक करदेवें. बस!-फिर साफ थालीमें घी चोपडकर-तयार होयाहुवा पाक-उनमें फैलादेवे, और सोनेकेवरक उसपरचोटाकर रुइके फुएसें दबादेवे. उमदासरस्वतीपाक तयार होगा.

हरहमेशपांचतोले पाक-खाकर उपरसें ( १० ) दशतोलेतता

दूध मीश्रीकेशाथपीनेसें निश्चयहैकि-(४१.) दिनमें बुद्धि तेजहोगी. लेकीन!-भोजन एसाजिमनाचाहिये जो हलका और जलदीपचनेवालाहो. दातूनकुरला करके मुंहकोंसाफ रखना-हरहमेश शरीरमें पसीनाआजाय इतना परिश्रम लेतेरहना और-शाथशाथ दोचारकाव्य कंठाग्र करतेजाना ठीकहै. कुपथ्यखाकरपाककों दोषदेना बडीभूलहोगी. चतरआदमी-वो है-जोलिखे-मुताबिक-वर्ताव रखे.

सर्पकाटनेकीजगह मासाभरसंखीया घीसकरलगानेसें तुर्त्त-आरामहोगा, जिसकोंसर्पकाटे दोचारघंटेहोचूकेहै उसकोंलालफीटकरी कचीहीलेकर पानीकेशाथ तीनहिस्से बनाके आधआधघंटेकीदेरीसें पीलादेना आरामहोगा, कंमुदीकीजडघीसकर पीलानेसेभी सर्पकाझेर दूरहोताहै, नागदमनीऔषधि तो सबसे ज्यादे फायदेमंद है. ( गर्भवनीस्त्रीकों कष्टमिटानेकेलिये )-तीजयपहुत्त-स्तोत्रमें जिसकीविधि लिखी है वह यंत्र-केशरसें कांसेकीथालीमें लिखकर धूपदेना और पांचतोलेजलकेशाथ धोकरपीलानेसें पीडादूरहोगी और गर्भ फोरन छुटजायगा. अगरएकदफे पीलानेसे न छुटेतो दोतीनदफे पीलाना,

चिकित्साविद्या अगरपूर्णरूपसेंलिखीजाय तो बहोतकुच्छ विस्तारबढशक्ताहै, जिसतरफनेगाहकरो वही विद्या अपारहै, कइतरहकेग्रंथ छपेहुवे मौजुदहै, रगरगकेमाहितगार वैद्यलोग दुनियामें थोडेनहीं, इसलिये इसकाज्यादे वढावबढानाभी जरुरतनहीरहा. ग्रंथकारोंका नियमहैकि-जो बात सदाकेलिये सर्वोपयोगी अपूर्व हो लिखादियाकरे, वैद्य और ग्रंथकार आयुष्यकेमालिकनही, आरामहोना न होना कर्माधीनहै. निश्चयनयकों दिलमें रखकर व्य-

वहारनयसें बर्त्तावकरना सज्जनोंका कामहै. कितनेकआदमी क-र्मोपरभरुसाधरके कहदेतेहेकि-जो होनहारहोगा आपअच्छाहोजा-यगा हम दवा नहीखायगे, लेकीन! यहबातशास्त्रसें बखिलाफहै, आजकल वैसे शरीरनहीरहै, अन्नकेआधार प्राण रहगये, इसलि-ये मुनासबहै अच्छेवैद्यसे चिकित्साकरावे और उसकेकहने मुजब खानपान करे, रोगमेंमनका ढंगा चलाना अच्छानही. शरीरएक-अंधेरी कोठरीहै, इसमें चिकित्साविद्याहीका चांदना कामदेताहै. कइदफेदेखागयाकि-साधुलोग हरेक गृहस्थकीदियीहुइ औषधि विनावैद्यकीसलाह खालेतेहै, लेकीन!-सोचनाचाहियेकि-हरेक-आदमीवैद्य नहीहें, साधुलोगधर्मशास्त्रके जानकारहै, लेकीन!-शा-रीरीक विद्याके जानकारतो वैद्यहीहोतेहै. एकबारीष्टर एकडाक्तर केपासगया और कहनेलगा मेरेपांवमें दर्दहै इसका इलाज बत-लाइये!-पासबेठेहुवे पांचचार बेवकुफकहनेलगे क्योंजी!-दोदोह-जाररुपये एकादिनकी तनखामें पातेहो-क्या!-पांवकाइलाजभी नहीजानते!-बारीष्टरका जवापहुवाकि-में-वकालतकरनेमें अल-बले! होशियारहूं, लेकीन! शारीरीकविद्यामें नहीहूं, यहतो डाक्त-रोंकोंभी चाहियेकि-जब अपनारोग अपनीपहेछानमें न आवे तो दूसरेकीसलाहभी लेवे. सबबातकानतीजा यह आया कि-हरेक-आदमी रोगपैदाहो तुर्त वैद्यकेपासचलाजाय और जोकुच्छ वहहु-कम दे उसमाफिक बर्त्ते. अपनीबुद्धिकी कुतर्क नकरे. दवाकादाम उसीवख्त देदिया करे, दाम न देनेसें-या-देरीसें देनेसें वैद्यलोग शर्मकेमारे बोलेंगेंनही लेकीन!-ध्यानदेकर इलाज नहीकरेंगें. पै-

सारुपया शरीरसें बढकर नहीहै. इसबातमें बल्किन्!-ज्यादे उदारता रखनीचाहिये. उदारआदमी हरतरहसें सुखी रहताहै.

[ इति चिकित्सा प्रवाहपूर्त्ति-समाप्त,- ]

इतिश्रीमद्-विद्यासागर-न्यायरत्न मुनि-
शांतिविजयजीमहाराज-विरचित-
शांतसुधानिधिग्रंथका प्रथमतरंग समाप्त.





# [ स्वरोदयज्ञान,- ]

स्वरोदयज्ञानकावर्नन मूळसूत्रोंमें-प्रकीर्णकग्रंथोंमें-और-भाषामयकवित्तछंदोंमें कइजगहदेखागया, विवेकमार्तंडयोगरहस्य-हेमचंद्राचार्यरचितयोगशास्त्र-और कपूरचंद्रजीरचितस्वरोदयज्ञानभी स्वरशास्त्रहीकेग्रंथहै, अगरस्वरशास्त्रका अभ्यासकरनाचाहतेहो-स्वरोदयज्ञानीकों मिलकर इसकेभेदानभेदपुछो-सीखो-पढो-और-जो कुच्छ हुकमदे उसमाफिकचलो. स्वरोदयज्ञानसीखनेवाला आहार और नींद-थोडीले, संसारमें लिपटा न रहे. हरहमेशहृदयमें नवपांखडीकाकमलबनाकर-अरिहंत-सिद्ध-आचार्य-उपाध्याय-साधु-दर्शन-ज्ञान-चारित्र-और-तप-इनका ध्यानकरे, प्राणायामयोगकी दशभूमिहै उसमें पहेलीमजलस्वरोदयज्ञानहै, जिसकेबडेभाग्यहो उसकों इसकारास्ता मिलताहै, जिनेंद्रदेव-और-गणधरमहाराज-संपूर्णप्राणायामयोगके पुरेमाहितगार थे. महावीरअरिहंतकेबाद-चौदहपूर्वकेपाठी-भद्रबाहुस्वामी-जबहुवे-उनोंने सूक्ष्मप्राणायामध्यानका जब परावर्त्तनकियाथा श्रावकसंघने मीलकरउनोंकों विज्ञप्तिकियीथी-वगेराबातें जैनागममें कइजगह वांचने सुननेमें आती है, इससेंभी मालूमहोताहैकि-पहेलेकालमें साधुलोग इसकाखूब अभ्यासरखतेथे, अबशरीरकीताकात कमहोगइ, धर्मश्रद्धा उतरने लगी, और कुच्छलोभनेभी अपनापंजा ज्यादेफेलाया,-कहिये! अब-स्वरोदयज्ञानकाटंटा किसे अच्छा लगे?-यहकाम निर्लोभी और आत्मज्ञानीयोंकाहै, दशभूमितक न बने तो दोतीनचारभी

बनानाचाहिये. मेहनतकरनेसें मुश्किलबातभी सहेज होजातीहै.

( दोहा. )—नाडीतो तनमें घनी-पिनचौइस प्रधान,

तिनमें नवफुनताहुमें-तीनअधिककर जान. १

इंगला पींगला सुखमना-ये तीनोंके नाम,

भिन्नभिन्न अब कहतहूं-ताके गुन अरु धाम. २

भ्रकुटिचक्रसें होतहै-स्वासाकों परकास,

बंकनालके ढिगथइ-नाभिकरत निवास. ३

नाभितें फुनि संचरत-इंगला पींगला धाम,

दक्षिणदिशहै पींगला-इंगला नाडी वाम. ४

इनदोउकेमध्यमें-सुखमना नाडी जोय,

सुखमनके परकासमें-स्वर फुन चालत दोय. ५

डाबास्वर जब चलतहै-चंदउदय तब जान.

जबस्वर चालत जोमना-उदयहोत तब भान. ६

सोमकाजकों शुभशशी-क्ररकामकों सूर,

इनविध लखकारजकरत-पामे सुख भरपूर. ७

दोउस्वर समसंचरे-तब सुखमन पहिचान,

तामे कोउ कारजकरत-अवश होतकच्छु हान. ८

चंदचलत कीजे सदा-थीरकारज स्वरभाल,

चरकारज सुरज चलत-सिद्ध होतततकाल. ९

कृश्नपक्ष एकमादिने-प्रातसूर जो होय,

तो ते पक्ष प्रवीननर-आनंदकारी जोय. १०

शुक्लपक्षके आदिदिन-जोशशी स्वर उद्योत,

तो ते पक्ष विचारिये-सुखदायक अतिहोत. ११

चंद्रतिथिमें आय जो–भानुकरत प्रकाश,
तो क्लेश पीडा हुवे–किंचित् वित्तविनाश. १२
सूरज तिथि पडिवा दिने–चले चंदस्वर भोर,
पीडाकलह नृपभय करे–चितचंचल चिहू और. १३
दोउपक्ष पडिवादिने- सुखमन स्वर जो होय,
लाभहान सामान्यथी- तो निश्चे करी जोय. १४
सन्मुख वामी उर्द्धदिश–रहीप्रश्नकरे कोय,
चंद्योग हो तासमें तो कारज सिद्ध होय. १५
नीचे पीछे जीमणे- जो कोइ पुछे आय,
भानुयोगस्वर होय जो- तसकारज होजाय. १६
अष्टभेद है योगके- पंचम प्राणायाम,
ताके सप्तप्रकार है- सकल सिद्धके धाम. १७
वायु पांच शरीरमें- प्राण समान अपान,
उदानवायु चोथो -हो पंचम अनिलअव्यान. १८

स्वरोदयज्ञानकों सीखनेवाला पहले नाशिकासें चंद्र और सूर्यस्वरकी पहछानसीखे, नाकके डावेछेंकमेंसे हवा निकलतीहो चंद्रस्वर समझना चाहिये जीमनेमें निकलतीहो सूर्यस्वर समझे, हरमहिनेकी सुदीएकमकेरोज सवेरे सूर्योदयकेवख्त अगर चंद्रस्वरचलताहो अच्छाहै, पनराहरोज आनंदसें गुजरेंगें, इसीतरह हरमहिनेकी वदीअकेमकेरोज सूर्योदयके वख्त सूर्यस्वरचलताहो अच्छाहै, पनराहदिन आनंदरहेगा. अच्छेनिरोगमनुष्यके दिनरात घंटेघंटेभर चंद्र और सूर्यस्वर अदलबदलहोतेहुवे चलतेरहतेहै, रोगीकों यहनीयम नही रहता, ज्यादे कमभी होजाताहै.

# [ चंद्रस्वरचलतेवख्त जो जो कामकरनेचाहियेउसकी यादी. ]

जिनमंदिरबनवाना शुरुकरे तो बनानेवाला अपनाचंद्रस्वर चलताहो नींव डाले, प्रतिष्टाकेवख्त प्रतिमाजीको स्थापनकरे तो चंद्रस्वरमें करे, पूजाप्रभावना दिनपरदिन बढतीरहेगी. मंदिरकेशिखरपर कलशचढावे चंद्रस्वरमें अच्छाहै, पोषधशाला-धर्मशाला-दानशाला-पाठशाला-घर-हाट-हवेली-महल-कोट-और-किला-नयाबनाना-या-उनमें प्रथम प्रवेशकरना चंद्रस्वरमें करना, तीर्थयात्राकोंजाना चंद्रस्वरमें अच्छाहै, सुखचेन रहेगा. दीक्षादेनेवालागुरु जब चेलेकों दीक्षादे तो चंद्रस्वरचलतेवख्त देवे, मंत्रबतलाना चंद्रस्वरमें ठीकहै, लेनेवालेकाभी चंद्रस्वर हो तो निहायतफायदावातहै, लेकीन! जब देवसाधनकरनेकेलिये बेठना तो सूर्यस्वरमें ठीक है, याते जलदी सिद्धहो. नयेघरमें-या नयेनगरमें प्रथम प्रवेशकरना चंद्रस्वरमें करनाअच्छाहै आनंदरहेगा. नयाकपडा-और-नयागेहना-पहेनना चंद्रस्वरमें अच्छाहे गाम-और-देश-इजारेलेना चंद्रस्वरमें ठीकहै, फायदाहोगा. बीमारआदमी औषधखावे चंद्रस्वरमें अच्छाहै. बागलगाना-और खेतमें बीज डालना चंद्रस्वरमें बहोतठीक होगा.

राजासें पहेलीमुलाकातलेना चंद्रस्वरमें अच्छाहै फायदा होगा, लडाइ और मुकद्दमेकेलिये-जाना तो सूर्यस्वरमें अच्छाहै. राजा-जब गद्दीपरबेठे तो चंद्रस्वरमें बेठे, बहोतदिनोतकराज करेगा. नयीदुकानखोलनेवाला चंद्रस्वरमें दुकानखोले लाभ होगा

नदीनालेका पुलबांधना शुरुकरे-ता चंद्रस्वरमें कामचलावे, बहोत कालतक बनारहेगा. जवाहरातका काम पहेलेचंद्रस्वरमें शुरूकरना अच्छाहै.

## [सूर्यस्वरचलतेवख्त जोजो कामकरनेचाहिये उसकी यादी.]

विद्यापढना शुरुकरेतो सूर्यस्वरमें करे जलदी कंठ हो. राजाकों-या-किसीहाकिमको अरजीदेना सूर्यस्वरमें देना, दुश्मनको हरानेकेलिये बीडा उठाना सूर्यस्मरमें अच्छाहै, भूतउतारनेजाना या-सांपकेझेरउतारनेकेलिये झाडा देना सूर्यस्वरमें ठीकहै, जलदी फायदा होगा. वैद्यलोग जब रोगीकों दवा खीलावे अपना सूर्यस्वरचलताहो उसवख्त खीलावे जलदी कारकरेगी. बीमार अलबते! चंद्रस्वरमेंही खावे. लडाइकी तयारीकेलिये हथियार खरीदे-या-हाथीघोडे-मौलले-तो सूर्यस्वरमें ले. स्नान-और भोजन सूर्यस्वरमें करे.

(दोहा.)-दक्षिणस्वर भोजन करे-डावे पीवे नीर,
डावीकरवट सोवतां-होय निरोग शरीर. १
चलत चंद भोजन करे-अथवा नारी भोग,
जलपीवे सूरज विषे-तो तन आवे रोग. २
पांचसातदिन इनपरे-चले रीत विपरीत,
होय पीडा तनमें कछु-जानो धरी परतीत. ३

कामभोगसेवनकरना सूर्यस्वरमें योग्यहै, पुरुषार्थकी हानि न होगी. चंद्रस्वरमें करनेसें हानिपहुंचतीहै, नयीपुस्तकमें-या-न-

यीत्रहीमें लिखाण शुरूकरना सूर्यस्वरमें अच्छाहै. राजा-लडाइके-लिये सूर्यस्वरमें चढे जलदीफतेहपावे. समुद्रमें जहाज चलाना-या जहाजमेंबेठकर पारहोना सूर्यस्वरमें ठीकहै,-जलदी पार हो दुश्मनके घर जाना सूर्यस्वरमें अच्छा. उधारदेना-या-लेना-वगेरा जितनेजलदीकेकामहै सूर्यस्वरमें करने चाहिये.

सुखमनास्वर उसकों कहतेहै जो दोनोंस्वर एकशाथ चलने लगे-जब चंद्रबदलकर सूर्य हो-या-सूर्यबदलकर चंद्र हो-तब-पांच सातमिनीट-सूखमनास्वर चलताहै. इसवख्त कोइकाम नहीकरना चाहिये. फक्त ध्यानस्मर्ण-और परमात्माकानामही उच्चारन करना अच्छाहै.

चैतसुदीएकमकेरौज सवेरे सूर्योदयके वख्त-चंद्रस्वर चलताहो तो बहोतअछाहै पनरांहरौज आनंदसें गुजरेगें, जिसकों तत्वोंकी पहेछानकरना मालूमहोगइहो और देखेकि-चंद्रस्वरमें पृथ्वी-या-जलतत्व चलताहै तो बारांमहिनेका ज्ञान उसकों मालूम होशक्ता है. लेकीन!-गुरुगमसें सीखनाचाहिये. आपहीआप कोइविद्या नही जानीजाती, मेषराशिपर जिसदिन सूर्य आवे उसवख्त अगर जिसका चंद्रस्वर चलताहो तो समझलेवे वर्षभर आनंदरहेगा, अखात्रीजकेरौज सवेरे सूर्योदयहोतेवख्त चंद्रस्वरचलना बहोतअच्छाहै, वर्षतक आनंदरहे,-

चैतसुदीएकमके रौज दिनभरमें जिसका घंटाभरभी चंद्रस्वर न चले उसकों तीनमहिनेतक रोगकीतकलीफ उठानीहोगी, चैतसुदीदुजकेरौज दिनभरमें जिसका चंद्रस्वर घंटाभरभी नचले उसकों परदेशमें जानापडे और वहांभी तकलीफरहे.-चैतसुदीतीजकेरौज

दिनभरमें जिसका चंद्रस्वर घंटाभरभी न चले उसकेशरीरमें पित्तज्वरका खेद रहे,-चैतसुदीचोथकेरौज दिनभरमें जिसकाचंद्रस्वर घंटाभरभी न चले वो उसीवरसमें मरजाय.-चैतसुदीपंचमीकेरोज दिनभरमें जिसकाचंद्रस्वर घंटाभरभी न चले उसकों राज्यकीतरफसें जरीमाना भोगनापडे,-चैतसुदीछठकेरौज दिनभरमें जिसका चंद्रस्वर घंटाभरभी न चले उसकाभाइ उसीवरसमें मरजाय.-चैतसुदीसप्तमीकेरौज दिनभरमें जिसकाचंद्रस्वर घंटाभरभी न चले उसकी स्त्री उसवर्षमें मरजाय,-चैतसुदीअष्टमीकेरौज दिनभरमें जिसकाचंद्रस्वर घंटाभरभी न चले उसकों उसवर्षमें लाभ और सुखथोडा मिले,-वर्षदिनका भलाबुरा-नतीजा-आठदिनोंमें देखना चाहो तो देखशक्ते हो, ये आठदिन वर्षदिवसका मानों बीज है, जैसे जन्मग्रह सारोजींदगीका बीज है-स्वरोदयज्ञानमें उक्त आठदिन बीजरुप है.

शरीरमें-हाड-मांस-नस-चाम-और-रोम-ये पांचपार्थिवतत्व याने पृथ्वीके अंशहै. लाला-मूत्र-पसीना-वीर्य-और लोही-ये पांचजलके अंशहै. भूख-प्यास-निद्रा-आलस-और-शरीरकी-कांति ये पांच अग्निकेअंशहै, धावन-वलगन-रोध-संकोच-और-प्रसारण यें पांच वायुके अंशहै, आकाशकाअंश-सबशरीरमें व्याप्तहीहै,-विवेकमार्त्तंडयोगरहस्य-ग्रंथकेआधारसें उक्तबातलिखीगयीहै, स्वरोदयज्ञान जाननेका और उसमुजबबर्त्ताव रखनेका सबब यही हैकि-मन एकाग्रताकों पकडे, जबतक मन एकाग्रनहीहुवा पापका अंत न आयगा, शुद्धध्यानभी न होशकेगा, ध्यानकी निर्मलता बिदून जीवकी मुक्ति होना मुश्किलहै. योग उसीकानामहै जो

मनकी एकाग्रता लावे, भरतचक्री-और-मरुदेवाजी ध्यानकी एकाग्रताहीसे ज्ञानपाकर संसार तीरेहै, योगशास्त्र-जो श्री हेमचंद्र आचार्यका बनायाहुवाहै उसका लेखहैकि-

( अनुष्टुप्वृत्तम्. )-

अहो योगस्य महात्म्यं-प्राज्यं साम्राज्यमुद्वहन्,
अवाप केवलं ज्ञानं-भरतोपि भरताधिपः १
पूर्वमप्राप्तधर्मापि-परमानंदनंदिता,
योगप्रभावतः प्राप-मरुदेवा परं पदं. २

जिनकों भोगकेवख्तभी योग याद आवे उसकों धन्यवाद समझना चाहिये, स्वरोदयज्ञानी होलेहोले उसपदकों पहुचसक्ताहै जो आत्माकोंहितकारीहै. योगसाधनकरना चाहो तो पहेले स्वरोदयज्ञानीकों मिलकर उससें माहितगार बनो चंद्रस्वरमेंपानी और-सूर्यस्वरमें भोजनग्रहण करो. भोजनका न बन शके तो खेर! लेकीन-पानी तो चंद्रस्वरमेंही पीया करो अगर जिनको चतुर्विध आहारका रात्रीकेसमय त्यागहै वह सांजको चोविहारकरतेवख्त पुष्कलजल पीना चाहे तो लाजिमहैकि-पहेलेजब चंद्रस्वरचलताहो ज्यादेपीइले कोइ हर्ज न होगा-सांजको थोडानाममात्रपीइकर कामचलाशक्ताहै, इसीसेतोकहाकि-स्वरोदयज्ञानीकों शरीरसें मोह उतारना पडेगा, विवेकमार्त्तंडयोगरहस्यका लेखहैकि-

( अनुष्टुप्वृत्तम्. )

ब्रह्मचारी मिताहारी-योगी योगपरायणः
अब्दादूर्ध्वं भवेत्सिद्धो-नात्र कार्या विचारणा. १

आसनानि च यावंति—यावत्यो योगजातयः
एतेषामखिलान् भेदान्—विजानाति जिनेश्वरः २
आसनेभ्यः समस्तेभ्यो—द्वयमेतदुदाहृतं,
एकं सिद्धासनं नाम—द्वितीयं कमलासनं. ३
न गंधं न रसं रूपं—न स्पर्शं नच निश्वनं,
नात्मानं न परं वेत्ति—योगी युक्तसमाधिना. ४
दुग्धे क्षीरं घृते सर्पि—रग्नौ वन्हिरिवार्पितः
तन्मयत्वं व्रजत्येव—योगी लीनः परेपदे. ५

हरेकस्वरमें अदलबदलहोतेहुवे-पृथ्वी-जल-अग्नि-वायु-और आकाश-ये पांचतत्व चलते रहते है, इनकी पहेछान बहोत मुश्किलसें होतीहै.

(दोहा.) श्रवणअंगुठा मध्यमा-नासापुटपर थाप,
नयन तर्जनीसें ढकी-भ्रूकुटिमें लख आप. १

पद्मासनलगाके दोनोंहाथके दोनोंअंगुठे कानमें लगाना,और दोनोंहाथोंकी मध्यमाअंगुली नाकके दोनोंपडदोंपर टीकाना,दोनों आखोंके पडदे तर्जनी अंगुलीसें ढांककर भ्रूकुटिचक्रमें देखनाकि किसरंगका बिंदु पडता है, १-अगरपीलेरंगका पडे तो पृथ्वीतत्व समझना, सफेदरंगका पडे तो जलतत्व-लालरंगका पडे तो अग्नितत्व हरेरंगका हो वायुतत्व-और-श्यामरंगका हो आकाशतत्व जानना. पृथ्वीतत्वकावेग (१२) अंगुल-जलका (१६) अंगुल-अग्निका (४) अंगुल-वायुका आठअंगुल-और-आकाशतत्वकावेग नाककेभीतर ही चलताहै, बहार नही निकलता. पृथ्वीतत्व नाकके सामने च-

लताहै. जल-नीचा-अग्नि-ऊंचा-वायु-टेडा-और आकाशतत्व-नाककेसाथ लगाहुवा चलताहै, पृथ्वीतत्वका आकार चोखूटा जलका गोल-अग्निका त्रिकोन-वायुका धजापताकाकेआकार और आकाशतत्वका शून्यआकार जानना. पृथ्वीतत्व (५०) पलतक चलताहै,-जल-(४०) पल-अग्नि (३०) पल-वायु (२०)-और-आकाशतत्व (१०) पल चलताहै. पांचोंतत्वकी कुल गिनती करे तो (१५०) पल हुवे, साठपलकी एकघडी-इसहिसाबसे देढसेपलकी अढाइघडी हुइ, अढाइघडीका एकघंटा हुवा.

पांचतत्वोंमें पहेले वायु-फिर अग्नि-पृथ्वी-जल-और-पांचवा आकाशतत्व-चलताहै, पृथ्वी-और-जलतत्व-अच्छे, अग्नि साधारण-और वायुआकाश-निष्फल होते है, लडाइमुकद्दमेंकेलिये घरसेंचले सूर्यस्वरमेंचले, अगर दुश्मनभी सूर्यस्वरलेकर चलाहो तो जो पहेले चलाहो उसकी फतेह हो. सुखमनास्वरमें भूलकरभी नही चलना. नुकशान होगा, स्वरोदयज्ञानी अगर शुभाशुभप्रश्नका उत्तरदेनाचाहे तो देशक्ताहै,सामने-बायीतर्फ-या-ऊंचे-रहकर कोइ प्रश्नकरे उसवख्त स्वरोदय ज्ञानीका अगर चंद्रस्वर चलता हो-और पृछकके प्रश्नका अक्षर समहो-कहदेवेकि-फतेहहोगी. पीछाडी-जीमने-और-नीचे-रहकर कोइप्रश्नकरे उसवख्त स्वरोदयज्ञानीका यदि सूर्यस्वर चलता हो और-पृछकके प्रश्नका अक्षर विषम हो तो कहदेवे जरूरफतेह होगी. अक्षरोंके समविषमका विचार नभी कियाजाय तो भी कुच्छहर्ज नही, फतेहकहना,-पूर्णदिशामें-रहकर-कोइशख्श-दोनोंकेनाम एक शाथलेकर प्रश्नकरे उसमें जिसका नाम पहेले लिया हो उसकी फतेह कहना.

(सोहं)–इसशब्दका अर्थ यह हैकि-वही आत्मा-मैं-हूं जो अजर अमर है.इडा-पिंगला-और-सुष्मनाका जब पुरा साधन होजाय-और तत्वोंकी पहेछान ठीकठीकतोरसें मालूम देने लगे,-फिर आगे चलना चाहिये. शरीरकी बडीबडी नाडीयें कितनी और किसतर्फ बहती है?-यहभी जानने योग्यहै, नाभिसें (१०) नाडी-उर्द्धगामिनी-(१०)-अधोगामिनी-और-चार वक्र गामिनी-सबमीलकर (२४) नाडी बडी है, इनमें दशनाडी प्रधाही संज्ञाकीकहीगयी जिनके नाम (१) इडा-(२) पिंगला-(३) सुष्मना-(४) गंधारी-(५) हस्तजीव्हा-(६) पूषा-(७)-यशस्विनी-(८) अलंबुखा-(९) कुहू-और-(१०) शंखनी-है, इस चक्रकोंभी अच्छी तरह पहछानमें लावे. ज्यूंज्यूं इसका बर्ताव बढाते जाओगे आनंदका अनुभव मिलता जायगा. जिनकों ज्यादे माहितगारहोनाहो बडे ग्रंथोका अवलोकन करें. यहां नाममात्र बर्नन लिखागयाहै.

---

# अष्टांगनिमित्त.

---

अष्टांगनिमित्त चौदहपूर्वकेज्ञान सें अलगनही. लेकीन! पूर्वोकाज्ञान अब नही रहा. एकपूर्वकेपाठीभी अबनही रहे. तथापि!-समयानुसार अबभीबहोतकुच्छहै, जैनमत सोताहुवाभी सिंहहै, निमित्तशास्त्र इसवख्त कइ देखनेमें आये-परंतु जो-अंगविद्याशास्त्र आठहजारश्लोककेअंदाजकाहै इसके आगे दूसरे निमित्तशास्त्र-सब तरहसें कमजोरहै, अंगविद्याशास्त्र इसवख्त-जसलमेरमें-पांच-का-

सातसें ज्यादेनहीरहे, सबबकि–कठिनशास्त्रके जब पढनेहीवाले थोडेरहेतो शास्त्रज्यादेकहांसें आशकतेहै? अंगविद्याशास्त्र हमारेपास मौजूदहै, प्राकृतपाठ इसकाहरेकके समझमें नहीआशकता. एसीएसी विद्याये और आम्नाय इसमेंलिखीहै जो बहोतथोडोंके जाननेमेंहोगी. हमकों इसका सोलहवाहिस्साभी नहीआता, न उसका आधावर्ननभी हम खोलशकते है, जितना खोलशकते है उसका पुराबयान लिखनाभी–यहां मुनासिब नही समझते. जितना मुनासिब समझा लिखेहींगे, लेकीन !–समयबडाविचित्र है, मनुष्योंके दिल कमजोर होतेजातेहै, पुन्य पतले पडतेहै अधर्मकी वृद्धि और धर्मश्रद्धाकी हानि देखकर कोइबात इसवख्त न लिखनाभी फायदेमंद समझते है. सुन्नेकेपात्र बिदून जवाहिरात दूसरेमें नही जडी जाती.

निमित्त कइतरहकेहै लेकीन !–आठ उनमें बडे है, इसलिये इनका नाम अष्टांगनिमित्तभी बोलदो कोइहर्ज नही. जैसे–अंगका फुरकना-स्वप्नदेखना-स्वरविज्ञान–याने मनुष्य-पशु-पक्षीकी बोलीसें भविष्यत्ज्ञानका भेद जानना. जमीनके हीलनेसें भलाबुरा नतीजा सोचना. उत्पात-अंतरिक्ष–व्यंजन–और–लक्षणसें जोजो भेद जाननेके है आगेचलकर सबका खुलासा लिखेगें.

## [१]–[ अंगफुरकन निमित्त ]

(१)-जीमनीतर्फका मस्तकफुरके राजासें इनाम मिले, फिकर दूरहो और दोलत जरुरमिले, वामीतर्फ फुरकेतो फायदाहो लेकीन थोडा. (२)मस्तकका पीछलाभाग फुरकेतो परदेशमें दोलत मिले,

(३)–जीमनाकान फुरके अपनीतारीफ सुनाई दे, बामा फुरकेतो बुराइ जाहिर हो,

(४)-कपाल फुरकेतो राजाकाबुलानाहो-या-हुकमहोदामिले.

(५)-जीमनागाल फुरके सुंदरस्त्रीसें मिलाप हो. वामा फुरकेतो लडाइ हो.

(६)-जीमनी भ्रू फुरके खुशीपैदाहो, वामी फुरके तो दोस्तोंसें लडाइ हो.

(७)-दोनों भ्रूवोंके बीच फुरकेतो प्यारेका मिलाप हो.

(८)-जीमनी आंख उपरसें फुरके इरादा पूर्णहो, वामी आंख-उपर-या-नीचेकहींसें फुरके फिकर पैदा हो.

(९)-उपरका होठ फुरके लडाइ हो.

(१०)-नीचेका होठ फुरकेतो सुंदरस्त्रीसें मिलाप हो.

(११)-डाढी फुरके मुकद्दमा हारजाय,

(१२)-जीमनी गर्दन फुरके दोलतमिले. वामी फुरकेतो रंजहो.

(१३)-जीमनी छाती फुरके दुश्मनसें फतेहपावे, वामी फुरकेतो फिकर पैदाहो.

(१४)-जीमनाखभा फुरके भाइका मिलापहो, वामा फुरकेतो फिकर पैदा हो.

(१५)-जीमनाहाथ फुरके मुकद्दमाजीतजाय, वामा फुरकेतो तकलीफ पैदा हो.

(१६)-जीमना पडखा फुरके खुशी पैदाहो वामा फुरकेतो रंजहो.

(१७)-पेट फुरकेतो फिकर दूरहो.

(१८)-नाभिफुरकेतो अपने-होदेसें-गिराया जाय.

(१९)-गुदा फुरकेतो दुश्मनकी हार हो.

(२०)-जीमनेहाथकी हथेली फूरके दोलत मिले. वामेहाथकी

फुरकेतो नुकशान हो.

(२१)-पुरषचिन्ह फुरकेतो स्त्रीसें मिलापहो.

(२२)-स्त्रीका जीमनास्तन फुरके भर्त्तारसें वियोग हो. बामा फुरकेतो मिलाप हो.

जो जो फल पुरुषकेलिये जिमने अंगका कहा वही स्त्रीकेलिये बामेअंगका जानना. और जो पुरुषकेलिये बामे अंगका कहावही स्त्रीकेलिये जीमनेअंगका जानना, निदान !-स्त्रीका बामा अंगफुरकना अछा. पुरुषका जीमना अच्छा.

## (२)-[ दूसरास्वप्ननिमित्त ]

१-अनुभूतकियीहुइ चीजका स्वप्नआताहै. लेकीन !-वहझूठा समझना चाहिये. कुच्छ फल न देगा.

२-सुनीहुइबातका स्वप्नआताहै. वोभी झूठा.

३-देखीहुइ चीजका स्वप्नआताहै वोभी झूठा.

४-सोचफिकरसेंभी आताहै वोभी झूठा.

५-प्रकृतिकेविकारसे आताहै, जैसे पित्तप्रकृतिवालामनुष्य-पानी-फूल-अनाज-भोजन-जवाहिरात-मुंगे-और-लालपीलेरंगकी वस्तु ज्यादेदेखताहै सारीरातसेंकडे बागबगीचे और फुहारेकीशैर करतारहताहै. लेकीन !-यहभीझूठासमझनाचाहिये. सबबकि-प्रकृतिकेविकारसें इसको पैदाश हुइ, इसलिये फायदा-या-नुकशान कुच्छ-न-होगा.

६-बादीकीप्रकृतिवाला मनुष्य स्वप्नमें-पहाडपरचढजाताहै-वृक्षोंकेशिखरपर जाबेठताहै-मकानके ठीकउपरजाकर सरकजाताहै. कुदना-फांदना-सवारीपरचढकरहवाखोरीको जाना-आकाशमें उडना-वगेरा बनाव उसेस्वप्नमें ज्यादे दिखलाइदेतेहै, लेकीन!-यहभी झूठा समझना चाहिये. सबबकि-प्रकृतिकेविकारसें इसकी पैदाश हुइ इसलियेइसकाफल न होगा.

७-स्वप्न-वो-सच्चाहै जो धर्म और कर्मके प्रभावसें आयाहो-चाहे भलाहो-या-बुराहो-इसकाफल जरुर होगा.

८-रात्रीकेपहेलेपहरमें देखाहुवा स्वप्न (१२) महिनेमें फलदेताहै. दूसरेपहेरमेंदेखाहुवा (९) महिनेमें-तीसरेपहेरकादेखाहुवा(६) और चौथेपहेरकादेखा(३) महिनेमें फल देताहै. दोघडीरातरहतेयासवेरेसूर्योदयहोतेवख्तका देखाहुवा-स्वप्न जलदीफलदेताहै.

९-दिनमेंसोतेपडेहै और स्वप्नआया-वो झूठाहै, इसका फल न होगा.

१०-अच्छा स्वप्नदेखा-और-नींदखुलगइ तो फिरसोनानहीः धर्मध्यानकरतेंहुवे जागतेरहना चाहिये-याते फिरकोइ खोटा स्वप्न आकर पहेलेका फल बीगाड न डाले.

११-बुरास्वप्नदेखकर जागगये औररातबाकी रहीहै तो सोजानाठीकहै. लेकीन ! अपशोष इसबातकाहेकि-भलेबुरेकी पहेछानभीतो सबलोग नहीं जानते.

१२-पहेलेअच्छास्वप्नदेखा-और-पीछें-बुरादेखा तो अच्छेका फल माराजायगा, बुरा फलेगा, सबबकी-वो-पीछें आया है.

१३-पहेले बुरादेखा-और-पीछेसें अच्छादेखा-तो-पिछलाही

फलेगा-याने अच्छा फलहोगा. क्योंकि पीछला पहेलेका फल उडादेता है.

१४-अच्छा-या-बुरा-जैसास्वप्न-आया जिनप्रतिमाकेसामने जा-करबयानकरदो-रस्तेमें किसीसे कुछ नकहो देवगुरुकेसामने खाली हाथजाना मनाहै. फूल-या-नैवेद्य. प्रतिमाजीकेसामनेधरके स्वमका बयानकरना चाहिये. बाद निर्ग्रथमुनि शहरमें मौजूद होतो उनके सामनेभी अदबकेसाथजाकर बयानकरना. और जो कुछ-वे-फरमावे उसपर गौर करना. पहलेकालमें पूर्वगतआम्नायकेजानकार निमित्तिये हाजरथे, लेकीन अब वे नहीं रहे. मिथ्यावादीयोंके सामने जाकर दरयाफ्तकरनाल्लाभकेबदले हानि उठानाहै.

१५-स्वप्नमें जो हाथीपरचढकर समुंदरमें प्रवेशकरे वो थोडे रोजमें राजा बने.

१६-सफेदहाथीपर सवारहोकर जो नदीकनारे चावलोंका भोजन जीमे वोभी थोडेदिनोमें राजाहोजाय.

१७-स्वप्नमें समुंदरको हाथोंसेतीरकर पारहोजाय वो थोडे दिनोंमें राज्य पदवी पावे.

१८-तीर्थंकरको-निर्ग्रथमुनिको-और-तीर्थकीजगहको-स्वप्नमें देखना निहायत उमदाहै, इरादापूर्ण होगा. तीसरीकलममें लिख चूकेहैकि-देखीहुइ चीजका स्वप्न आताहै वो झूठाहोताहै, सोचोकि किसीने कोइ तीर्थको पहेलेदेखाहै और फिर उसीकास्वप्न आया, बतलाओ! उसे क्याफलहोगा? (इसका उत्तर.)-यद्यपि-यहबात सच्चहैकि-देखीहुइबातका स्वप्नआना व्यर्थहोताहै लेकीन!-तीर्थंकर की-मुनिकी और-तीर्थभूमिकीचिंतनाबनीरहनाभी तो अच्छाहै.

फिर उसका स्वप्नमेंभी दर्शावहोना क्यों न अच्छा हो, जरुर फायदेमंद होगा.

१९-हाथी-बैल-सिंह-लक्ष्मीदेवी-फूलोंकीमाला-चंद्रमा-सूर्य ध्वज-कलश-पद्मसरोवर-समुंदर-देवविमान-जवाहिरातकाढेर-और-निर्धूमअग्नि-ये चौदस्वप्न तीर्थंकरकीमाता जब तीर्थंकरकाजीव गर्भमेंआवे देखतीहै. तीर्थंकर उनकों कहतेहै जो साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका-इनचारोंतीर्थकों स्थापनकरे, जैसे रिषभदेव-अजितनाथ-वगेराचौइसहोगये. उनकीमाताने यहचौदह एक शाथ एक हीरात्रीमें देखेथे. बडेभाग्यवाला जीव गर्भमें आवे उसकी माता उत्तमवस्तुस्वप्नमेंदेखे उसमें आश्चर्यही क्या?-भरतचक्रीवगेरा १२ चक्रवर्त्ती हुवे उनकीमाताने‌भी यही (१४) चौदहस्वप्नदेखेथे, लेकीन!-माफनही सबबकि-चक्रवर्तिका तकदीर तीर्थंकरकी बराबरी नहीकरसकता, वासुदेवराजा जो आधेभारतखंडका मालिक होताहै जबगर्भमें उत्पन्नहो उसकीमाता इनचौदहमेंसेसातस्वप्न देखकर जागतीहै. जैसे लक्ष्मणजी-और-कृष्णजी-आधेभारतवर्षके अधिकारीहुवे-ऐसे सातवासुदेवराजे इनसेंपहलेभी होचूकेथे, कुछ नववासुदेव हुवे है. कृष्णजीकों जैनसूत्रमें एकप्रतापीराजाहुवा लिखाहै, बाइसवेंतीर्थंकर नेमनाथजीके चाचाकेबडे भाइ थे. जैनसूत्र मुआफिक कृष्णजी-जैनधर्मीश्रावक हुवेहै,-वेदधर्मकेकहनेमुजब-कृष्णजी-इश्वरपरमात्मा-सर्वज्ञ-सर्वव्यापी हुवे.-बलदेवकीमाता बलदेवगर्भमें आवे उसवख्त इनमेंसें चारस्वप्न देखे, रामचंद्रजी-लक्ष्मणजीकेबडेभाइ थे जैनसूत्रोंकेकहनेमुजब-रामचंद्रजीको बलदेवकी पदवीथी-कृष्णजीकेबडेभाइ बलभद्रजीहुवे इनकोंभी बलदेवपदवी-

थी. रावण-और-जरासिंध-प्रतिवासुदेव थे. नववासुदेव-नवप्रति-वासुदेव-और नवबलदेव-हरेककालचक्रके-आधेहिस्सेमेंहोतेहै, मंडलिकराजा-गर्भमेंआवे उसकीमाता चौदहमेंसेएकस्वप्न देखे.

२०-स्वप्नमेंजिसकों वीणा इनाममें मिले उसको सुंदरस्त्रीसें मुलाकात होगी.

२१-धजापताका-या-छडी-जिसकोंइनाममें मिले उसकों थोडेरौजमें दोलत मिलेगी.

२२-स्वप्नमेंजिसकों लालरंगकापेशाब-और-लालहीरंगका-दस्तलगे-उसका दिवाला निकलजाय.

२३-मीटीके हाथीपरसवार होकर जो समुंदरमें घुमे और डुबे नही वो थोडे दिनोमें राजा बने.

२४-स्वप्नमेंजिसकीगोंद-फूलोंसेंभरजाय उसे दोलत मिलेगी.

२५-कोइपुरुपस्वप्नमें स्त्रीबनजाय-और-स्त्री-अगर पुरुषबन जाय-उनको हरसुरतसेंलाभहोगा-अच्छेदिनभोगेगे-और-परवारकी वृद्धि होगी.

२६-जिसके जीमणहाथकों-सफेदरंगका सांपकाटजाय-उसे थोडेदिनमें दोलत मीले.

२७-स्वप्नमेजिसके-हाथ-पांव-मुंह-कान-या-नाक-लंबे बढजाय उसकी-दुनियामेंतारीफबढेगी.

२८-स्वप्नमेंजिसकेहाथी-घोडा-रथ-आसन-गाडी-और-वस्त्र चौर लेजाय-उसकामानभंग होगा. इज्जतमें बटालगेगा.

२९-स्वप्नमें सिंह-हाथी-घोडे-या-नाहर-जुतेहुवेरथपर सवार होकर मुसाफरीकरे वो थोडेरौजमें राजा बने.

३०–स्वप्नमें जिसपुरुषका लिंग–और–जिसस्त्रीकी–योनि–छेद नहोजाय–उनकों थोडेरोजमें विषयजन्य सुख मीले.

३१–गांवनगर–पहाड–या–मकान–अग्निसे जलरहाहै और उसके शिखरपर तुम सहीसलामत खडे हो तो थोडेदिनोंमें खुशी पैदा करोगे.

३२–स्वप्नमेंजिसके नख–और–केश–लंबे–बढजाय उसे कइ तरहकेफायदे होंगे.

३३–स्वप्नमेंजिसका–सुन्ना–चांदी–जवाहिरात–या–हथियार–चौर आनकर चोरीकर जाय–उसकी इज्जतमें धब्बालगे.

३४–स्वप्नमें–नदी–सरोवर–कुंड–या–समुंदर–पानीसें भरेहुवे देखे उसकोंगहेराधनमीले, पांचमीकलममें लिखचूकेहै कि–पित्तप्रकृतिवाला जलकेनिवाण बहोत देखताहै. अगर पित्तप्रकृतिके विकारसेंदेखाहोतो फल न होगा.

३५–स्वप्नमें उल्टीहोना बुरेदिनोंकी निशानी है.

३६–स्वप्नमें गाना गावे उसे रोना पडे.

३७ स्वप्नमें नाटककरे वो बूरेदिन भोगे.

३८–स्वप्नमें गहनेआभूषण–कपडा–मकान–सवारी–या–आशन–जिसकों इनाममें मीले–उसकाइरादा पूर्णहो.

३९–स्वप्नमें जिसके सफेदमलमूत्र आवे उसकी इज्जतबढे.

४०–सजेहुवेमकान–और–शिंगारे हाथीघोडेदेखना अच्छेदिनोंकी निशानी है.

४१–स्वप्नमें–सर्प–या–विंछू–देखे और डरेनही उसे धन मीले.

४२–कालेकपडेपहेनीहुइ–कालेरंगकीऔरत–स्वप्नमें जिसकों

दख्खनदिशातरफ घसीटलेजाय उसका मरना नजीकआया जानना.

४३–जिसके माथेमें खजूरका पेंड उगे वो थोडे रौजमें मरजाय.

४४–कालेकपडे पहेनकर कालेघोडेपरसवारहोके–जो–शख्श दख्खनदिशाकों जाय उसे बुरेदिन भोगने होंगें.

४५–स्वप्नमें–शाल्मली–या–केलकेवृक्षपरचढजाय उसे दोलतमीले.

४६–स्वप्नमें कोइशख्श–गरमगरमपानी–पीइजाय–उसकों बदहजमीरोगपैदाहोगा.

४७–स्वप्नमेंकालेरंगकी जितनीचीजदेखीजाय–बुरीहै, लेकीन!–हाथी–घोडा–गौ–और–देवीदेवता–कालेरंगकेदेखनेभी–बुरे नही.

४८–सफेदरंगकीजितनीचीजदेखीजाय–अच्छीहै, लेकीन!–कपास–और–नमक–देखनाअच्छा नही.

४९–स्वप्नमेंजिसकी–जबान हथियारसें काटदियीजाय यद्यपि–जाहिरातमें बुरीवात है, लेकीन!–इसकाफल अच्छाहोगा.

५०–सूर्यचंद्रकों जो शख्श हाथोंसें स्पर्श करे उसे हुकमहोदा मिले.

५१–स्वप्नमें सूअर–भैंसे–गधे–या–ऊंटजुतेहुवे रथपरसवारहोके जो–दखन दिशाकों जाय–वो–जलदी मरे.

५२–स्वप्नमें मशानकेलकडेपर–सूकेवृक्ष–या–धनुष पर जो शख्श–चढबैठे उसकामरना नजीक आया.

५३–स्वप्नमें जिसकीस्त्रीकों चौर लेजाय उसेजाननाचाहिये किसीतरहकानुकशान होगा.

५४–स्वप्नमेंजिसका–पलंग–या–जूता चोराया जाय–उसको–

औरत जलदी मरे.

५५-स्वप्नमें जो पुरुष अपनेघरकेदरवजेकी अर्गला-टूटीहुइ देखे-उसकी स्त्री जलदी मरे.

५६-स्वप्नमें-बादाम-पीस्तेवगेरामेवा-जिसको-इनाममें मीले उसे खुशी पैदा हो, बीमारीसें आराम पावे.

५७-स्वप्नमेंजिसको-अंगुठी-मीले उसकों स्त्रीसें फायदा हो.

५८-स्वप्नमें-अंगुठी-बेचदियीजाय-उसको स्त्रीसें बिगाडहोजाय.

५९-स्वप्नमें सेलडीकासांठा-या-रस-देखना अच्छा है खुशीपैदा होगी.

६०-स्वप्नमेंकोइ-आकाशमें-उडे उसकों बडाहोदा मीले.

६१-सितारे चमकतेदिखाइदे-तो-राजा महेरबान हो, इज्जतबढे.

६२-स्वप्नमें रोवे तो खुशीपैदा हो. हसे तो रौना पडे.

६३-अगरकोइपुरुष-स्वप्नमें-स्त्रीका-आलिंगनकियादेखे-उसको स्त्रीसे फायदा हो, स्त्री-अगर किसीपुरुषका-आलिंगनकिया देखे-तो-उसकों पुरुषसें-फायदा हो.

६४-स्वप्नमें-मोर-देखेतो राजासें मुलाकातहो.

६५-स्वप्नमें-जिसकों-मिश्रीकाढेर दिखलाइ देतो उसे खुश खबरीके-समाचार-मीलेंगे.

६६-स्वप्नेमें कुत्तेका भोंकना देखे तो रंज पैदा हो.

६७-स्वप्नमें घोडेसवार होकरचले उसका इरादा पूर्णहो.

६८-स्वप्नमें गेंदसें खेलना देखे उसे थोडेदिनमें दोलतमीले.

६९-अगरकोइपुरुष-स्वप्नमें-किसीस्त्रीका-मुखचुंबनकिया देखे उसकों हरतरहसें फायदाहो.

७०-स्वप्नमें-मोतियोंकेभरे थाल-दूसरोंकों बांटदेवे वो दूसरोंकों विद्या पढायगा-या-उपदेशदेकर धर्मकीतेजी बायगडा.

७१-स्वप्नमें नाचरंग देखे तो खुशीपैदाहो.

७२-स्वप्नमें अपनहाथोंसे-समुंदरकों तीरगयादेखेतो उसी भवमें उसकोमोक्षहोजाय-लेकीन !-इसकालमें मोक्षहोना रहानही. इसलियेदेवलोक जाना कहो.

७३-स्वप्नमें अपनेआपकों मरगयादेखे तो बुरा है तकलीफ होगी.

७४-स्वप्नमें-अपने आपकोंगंदगीसें भरगयादेखे उसे फायदाहो.

७५-स्वप्नमें-छत्र मीलें तो राज्यंतरफसें फायदाहो.

७६-बागबगीचेकी हरियालीदेखना अच्छा-खुशीपैदा होगी.

७७-स्वप्नमेंजिसके जूत्तेगमजायउसेतकलीफकेदिन भोगनेपडेगें.

७८-स्वप्नमें-जिसके-दांत गिरपडे उसे रंज पैदाहो.

७९-स्वप्नमेंजिसके-केशखिर जाय उसे तकलीफहो.

८०-स्वप्नमेंजिसशख्शकी हथेलीपर केश उगे उसे कर्ज लेना पडे.

८१-स्वप्नमें-महेल-कोटकीला-या-उचानकीजगह-चढना देखे उसकीइज्जत बढे, लेकीन !-छठीकलममें लिखचूकेहैकि-बादीकीप्रकृतिवाला-ऐसेस्वप्नहमेशादेखताहै उसका उसे फल न होगा.

८२-स्वप्नमें-रींछजानवरका देखना नुकसानकारी है.

८३-स्वप्नमें-अपनेको पकडनेकेलिये आदमी चलेआते दिखलाइदेवो-राजकाजरीमाना भोगना पडे.

८४-स्वप्नमें-गधेपरसवार देखे उसको रंजपैदाहो.

८५-स्वप्नमें-अपनेपरकिसीने छाछ छीटकादियी देखे उसको

बुरेदिन भोगने होगें.

८६-सफेदकपडेवालीस्त्री-स्वप्नमेंदिखलाइदे-तो-अच्छी है, कालेकपडेवाली बुरी. लेकीन !-हितकारिणीस्त्री-चाहे-जिसरंगके कपडेवालीहो-बुरी नही.

८७-स्वप्नमें-उंट-या-बकरे पर-सवारहुवादेखे-उसे नुकशानहो.

८८-बीमारशख्श-चंद्रसूर्यका-स्वप्नदेखे जल्दी आरामपावे.

८९-स्वप्नमैं उत्सव देखेतो खुशी पैदाहो.

९०-स्वप्नमें-दूध-दहीं-या-घी-दिखलाइदे अच्छा है इज्जत बढेगी. दूधकेशाथघीमीलाकर-पीनाभी-अच्छेदिनोंकी निशानीहै.

९१-स्वप्नमें-सुंदरलडका-दिखाइदे-तो-अच्छाहै फायदाहोगा.

९२-स्वप्नमें-उल्लुका देखना अच्छा नहीं.

९३-अपनेपर वीजली गिरीदेखे उसे केंद हो.

९४-स्वप्नमें-अंधीआइ-दिखलाइदे-उसकों-टंटेझगडेमें फसनापडे.

९५-स्वप्नमें-जिसके दांत सोनेकेहोजाय उसकों एश आराम मीले.

९६-स्वप्नमें-गेहू-यव-और-सफेद सरसोंका देखनाफायदेमंद है.

९७-स्वप्नमें-जिसकेपेटपर वृक्ष उगे उसे रोगपैदाहो.

९८-स्वप्नमें-जिसकों-नागरवेलकेपान-कपूर-चंदन-तगर या-सफेदफूल-दिखाइदे-या-एसामालूमपडेकि-ये-चीजें मेरेघर पैदाहुइ-तो-उसे-जाननाचाहिये फायदा होगा.

९९-स्वप्नमें-हाडके-और-राख-देखना बुरेदिनोंको नीशानीहै.

१००-स्वप्नमेंजलसेंभरेहुवेसरोवरमें बैठकर जोशख्श खीर-काभोजनजीमें वो थोडेरौजमें राजा बने.

१०१-स्वप्नमें-जो शख्श-अपनेआंतोंसें-गांव-या-नगरकों-लपेटडाले वोभी थोडे रौजमें राजा बने.

१०२-स्वप्नमें अपनेकों कोइ केदमें डाले-या-रसोंसेंबंधन बांधे-तो-अच्छाहै, फायदाहोगा.

१०३-स्वप्नमें सफेदकपडेवाली-स्त्री-जिसपुरुषको-आलिंगन करे-या-लेंपलगावे उसे दोलत मिले.

१०४-स्वप्नमें कोइशख्श-ऐसादेखेकि-मैंने-तेल-या घीसें मालीस करवाइ-उसे बुरेदिन भोगने होंगे.

१०५-स्वप्नमें-कनेर-या-केशुकेवृक्षपर चढना टंटे फिसादकी जड है.

१०६-स्वप्नमें-वीणा-चवर-और-आरीसा देखेतो अच्छाहै, हुकमहोदा मीले.

१०७-स्वप्नमें-सींही-भेंस-और-गौके आंचलसें दूध पीयेतो हकुमत मीले.

१०८-स्वप्नमें-जो-शख्श-पहाडोंकों उखेडडाले-वो-थोडे दिनोंमें राजा बने.

१०९-स्वप्नमें-उंदरा-बिलाव-गोह-और-नोलिया देखना अच्छा नही. तकलीफ होगी.

११०-स्वप्नमें-सुन्नाचांदीकेथालमें-खीरकाभोजनजीमे उसे खुशी पैदाहो.

१११-स्वप्नमें-जोशख्शअपनेशीरसें लोहीकीधारा गिरतीदेखे

वो-थोडेरौजमें राजा बने.

११२-स्वप्नमें-दिया देखेतो इरादा पूर्णहो.

११३-स्वप्नमें-आमकेवृक्षको-फल-लगेदेखेउसकों हरतरहसें फायदाहो.

११४-स्वप्नमें-मखीयां-या-डांसमच्छर-जिसकों काटे-या-चौफेरघेरले-वो-थोडेरौजमें साधु बनेगा.

११५-स्वप्नमें-पकाहुवाफल-छत्र-कन्या-और-धजा-देखेतो इरादापूर्ण हो.

११६-स्वप्नमें-जहाजपरचढे-उसे दोलतमीले.

११७-(१९) नंबरकी कलममें लिखचुकेहैकि-बिनाधुंएकी अग्निदेखना अच्छा है, लेकीन! यहां इतना तफावत है कि-धुंए सहित अग्नि-या-एकीला धुंआ देखना अच्छा नही.

११८-स्वप्नमें-हजारपांखडीके कमलपरबैठकर-जोशख्श-खी रकाभोजन जीमे वो थोडेदिनोंमें राजा बने.

११९-स्वप्नमें-लंबेलंबेशींगवालेजानवर जिसकों भगायेफिरे-या-सूअर औरवानर-जिसकों डरावे उसे राज्यकीतरफसें भयहोगा.

१२०-स्वप्नमें-कालेपीलेरंगका आदमी डरावनीसुरतबनाके-जिसकों डरावे उसका मरना नेडे आया.

१२१-स्वप्नमें-आंखोपर अंजन लगावे उसे रोग पैदाहो.

१२२-स्वप्नमें-जो शख्श-मस्तकतक कीचडमें डूबजाय वो थोडे रौजमें मरजाय.

१२३-स्वप्नमें-खंभकदारगांवनगर दिखकाइदे उसे खुसी पैदा हो.

१२४-स्वप्नमें-वानर-और-गींदड-दिखलाइदे बुराहै. फिसाद बढेगा.

१२५-स्वप्नमें-दावानल-लडाइ-वरसात-या-गर्जना-देखेतो राज्यकीतरफसें तकलीफ पैदा हो. जिसको-पित्तप्रकृतिकेविकारसें वरसात-गर्जना-दिखलाइदियी हो उसे इसका फल न होगा.

१२६-स्वप्नमें-तारेंखीरना-उल्कापात-या-जमीनकंपनी-दिखलाइ दे-उसे क्लेश पैदा होगा.

१२७-स्वप्नमें-केलेके वृक्षपरचढना दिखाइदे तो हुकमहोदामीले.

१२८-स्वप्नमें-जिनप्रतिमाकोंहसती-रोती-या-खंडित होगइ दिखाइदे उसकों तकलीफ पैदाहो.

१२९-स्वप्नमें-हराघास-चावल-और-तांबूल-दिखाइदे उसे दोलत मोले.

१३०-स्वप्नमें-खीरनीवृक्षपरचढजाय उसे हरतरहसें फायदाहो.

१३१-स्वप्नमें वीणालेकर जहाजपर चढे उसे सुंदर स्त्रीसें मिलाप हो.

१३२-स्वप्नमें-वीर्यपात-होना अच्छानही. नुकशान होगा.

मलमूत्रकी बाधापीडासेंभी-कंइ स्वप्नजाल दिखाइदेते है. लेकीन ! वह सच्चा नही समझना. सच्चा वही है जो ( ७ ) मी कलममें लिखचूके है. अगर कोइतर्क करे कि-इनमेंसे पांचदशस्वप्न हमनेभी कइदफे देखे लेकीन ! फल नहीं मिला, इसका समाधान यहीहै कि-जिसकाफल मिले वह सच्चा-और जिसका न मिले-प्रकृतिकेविकारवगेरासें आया जानना.

१३६-स्वप्नमें-अपने दिलपसंदगीकी चीज दिखाइदेना अच्छा है, फायदा होगा. नापसंद वस्तु दिखाइदेना अच्छानही.

१३७-स्वप्नमें-अपनीआंखकों जोजोचीज अछीलगतीहो-उनका दिखाइदेना किसीसुरतसें बुरानही, बुरीलगतीहो-उसका दिखाइदेना अलबते!-बुरा है.

१३८-स्वप्नमें-अपनेकानकों-नाककों-जबानकों-और-शरीरकों-सुहातीचीजका-इस्तिमाल करना दिखाइदे-तो-अच्छाहै, फायदा होगा.

## (३)-[ स्वरविज्ञान ]-



१.-षडज-रिषभ-गांधार-मध्यम-पंचम-धैवत-और-निषाद-इनसातस्वरोंसें स्वरविज्ञाननिमित्त देखाजाताहै, जितनेमनुष्य-और-पशुपक्षीहै इनसातस्वरसें अलग नही बोलते. किसीकीअवाज षडजमें-किसीकी रिषभमें-और-किसीकी गंधारवगेरास्वरमें होतीहै.

२-मौरकी अवाज षडजस्वरमें निकसतीहै घुरघेकी-रिषभमें,-हंसकी गंधारमें,-गडरियाकी मध्यगमें,-कोकिलाकी पंचममें,-क्रौंच पंखीकी धैवतमें,-और-हाथीकी अवाज निषादस्वरमें निकसतीहै.

३-जिसमनुष्यकी स्वाभाविक अवाज षडजस्वरमें निकसती हो-उसकेपास दोलतझलाझल रहे, स्त्री उसे बहोत चाहे, और खानपानसें खुश रहे, अगर सवालकियाजायकि-मौरकीअवाजभी षडजस्वरमें कहीगयीहै, क्या!-उसेभी-यहफल होनाचाहिये ?-(इस

का-जवाप,)-यहबात ठीकनही. सबबकि-मनुष्य और जानवरके नसोंवेका बडाफर्क होताहै, जोबात मनुष्यकेलिये कही गयी जानवरोंकेलिये नही समझना चाहिये.

४-जिस मनुष्यकी स्वाभाविक अवाज रिषभस्वरमें निकसती हो-उसे हुकमहोदा मीले, उसका खजाना तर रहे, इतरफुलेल-गेहनेगांठे-और-उमदाकपडे उसकों पहनेके लिये मीले. स्त्री उसके ताबेमें रहे. और फुलोंकी शय्यामें शयन करनेवाला हो.

५-जिसमनुष्यकी स्वाभाविक अवाज गंधारस्वरमें निकसती हो-वो-गायनकलामें हुशियार-या-कवीश्वर हो-धर्मशास्त्रकामाहितगार-और-दूसरोंकों तालीमदेनेवाला होगा.

६-जिसको स्वाभाविक अवाज मध्यमस्वरमें निकसतीहो-वो वडा खरचीला खुशमिजाज-और-एशआरामभोगनेवाला होगा-आप-हिंम्मतवान् और दूसरोंकों हिम्मत देता रहेगा.

७-जिसकीस्वाभाविकअवाज पंचम स्वरमें निसकती हो-उसे राजाधिराजपदवी मीले, सारीदुनिया बदलजाय डरेनही, बेपरवाह एसाकि-किसीसे दबे नही, फोजका मालिकहोकर इनाममें जहागिरी पावे.

८-जिसकी स्वाभाविकअवाज धैवतस्वरमें निकसतीहो-वो-दूसरोंकों लडादे और आप अलगनिकलजाय-दगलबाज पूरा-और-जिसबातकों पकड ले उसकों छोडे नही, कुस्तीलडवेमें खेलारी-उसका जोर चलेतो दूसरेकों जानसें मारडाले, मदिराके नशेमें मतवाला रहे. धर्मकीबात उसे सुहावे नही. और दाव लगेतो चौरीकरतेभी चूके नही.

९–जिसकी स्वाभाविकअवाज निषादस्वरमें निकसतीहो–वो- हमेशां टंटेझगडोंहीसें राजी रहे, हिंसाके काममें कसाईसेभी बढकर पापीहो नोकरी करके पेटभरे, और–मजूरीकरके बडी तकलीफ उ-ठावे. सातोंस्वरोंका बयान, ठाणांग–और–अनुयोगद्वारसूत्रमें–बडे विस्तारसें लिखाहै, यहां हमने उसीसे उताराकरके लिया है, ज्यादे विस्तार देखनाहो उक्त आगमोंकों देखलेना.

१०–षड्जस्वरकास्थान जबानका अग्रभाव–रिषवस्वरका छाती–गंधारका कंठाग्र–मध्यमका जबानके मध्यभाग–पंचमका ना-शिका–धैवतका दांत होठ–और–निषादस्वरका स्थान भ्रकूटिजानना.

११–परदेशजाते–या–किसीअच्छेकामकी नींव डालतेवख्त–म-नुष्य–या–पक्षीकी–षड्ज–रिषव–और–गंधारस्वरमय–अवाज सुना-ईदे तो जानना फतेह होगी.

१२–जिसघरके उपर रातकों सातदिनतक उल्लु बोले उस-घरमें रहनेवाला जलदी उजाड होजाय. घरके दरवजेपर बेठकर रातकों तीनदीनतक उल्लु बोले तो उसघरमें रहनेवालाका दिवा-ला निकल जाय.

१३–परदेशजातेवख्त पालेहुवे तोतेकी अवाज बामीतर्फ–और घरआतेवख्त–जीमनीतर्फ सुनाईदे तो अच्छाहै खुशी पैदा होगी. प्रयाणके समय घरसें निकले और पांचपचीसकदम अगाडीबढेबा-दवनके तोते उडउडकर सामने आनगिरे निहायत उमदा है. इरादा पूर्ण होगा. पिछाडीसें क्रांक्रांकरते रोतीअवाजसें अगाडीआनकर गिरे अच्छा नहीं. मुसाफरीमें फिसाद होगी.

१४–प्रयाणकेवख्त–या–अच्छेकामकी शरुआतकरतेवख्त–हं-

सकी अवाज सुनाईदे-या-हंस खुद नजरआजाय निहायतउमदा है काम फतेह होगा.

१५-परदेशजातेवख्त जिसका घोडा हनहनाटकरे-या-जीमने पांवसें जमीनकों उकेरेतो सवारकी फतेहहोगी. आराम मिलेगा.

१६-प्रवेशकरतेवख्त-जीमनीतर्फ गधा भोंके तो अच्छाहै खुशीपैदा होगी.

१७-परदेशजाते-या-अच्छेकामकी शरुआतकरते वख्त-मोरकीअवाज सुनाईदे तो ईरादापूर्ण हो, नाचताहुवा मौर दिखाईदेतो-निहायत उमदा है.

(१८)-परदेशजाते-या-अच्छेकामकी नींवडालतेवख्त-चकोरकी अवाज सुनाईदे-या-खुद चकोर वहांपर नजर आजायतो बहोतअच्छा है. कामजलदी फतेहहोगा, दुसराशख्श चकोर एसा-नाम मुंहसें बोलदे और तुमारेकान अवाज सुनाईदे तोभी निहायत उमदाहै.

(१९)-भारद्वाजपक्षीकि-जिमकों मारवाडदेशमें रुपारेल बोलते है इसकी अवाजभी अच्छेकाममें—चकोरकीतरह अच्छी गिनीगई है.

(२०)-परदेशजातेवख्त-गींधपंखी-बामा-जीमना-या-सामने बोले तो अच्छा नही. जानेवालेकों तकलीफ उठाना होगी. पिछाडी बोले तो अच्छा है.

(२१)-चलतेवख्त-या-अच्छेकामकी नींव डालतेवख्त-रोनेकी अवाजसुनाईदे तो बुराहै. घंटेघडीयाल-सारंगीतबले-या-सुरीलेबाजोंकी अवाज सुनाईदेना अच्छाहै, ईरादापूर्णहोगा.

(२२)-षडज-रिषभ-गंधार-मध्यम-पंचम-धैवत-और-निषा

द--येसातस्वर जो पहेले लिखचूकेहै ईनके बिना पहेछाने संगीत कला एसोहै जेसा आस्मानमें चित्र बनाना-तीनग्राम-एकीसमुर्छना-और-गुनंचासतान-बिनातालीम पाये नही आशकते. डरतेडरेतगाना-या-बेताला गाना-गवैयोंकेलिये शर्मींदेहोनेकी बातहै. मोठीअवाजसें तालस्वरमें गाना ईसीमें गवैयोंकी तारीफ है.

(२३)-(सा-रि-ग-म-प-ध-नि-) ये सातस्वरकेबीज है. छराग-छत्तीसरागनी-और अडतालीस पुत्र-कुलपरिवार (९०) हुवे, भेरव-मालकोश-दीपक-हिंडोल-मलहार-और-श्रीराग-इनछहोंरागोंकीपहलेजमानेमें वहताहसीरथीकि-असलीभेरवरागसें बिनाबैल घांणीचलजातोथी-मालकोशमें पथ्थर पानीहोजाता था-दीपकसें दियाजल उठना,-हींडोलसें झूलना खुद चलने लगजाना-मलहारसें वरसात बरसने लगना,-और-श्रीरागके गानेसें-घरमें लक्ष्मी बढना सहजबातथी. नैयायिकोंके मतमें शब्दकों आस्मानका एक-गुण माना है लेकीन! जैनमतमें यहबात गलत समझीगईहै, क्यौं-कि-शब्द आकाशका गुण किसीसुरतसें नही बनशकता. किंतु पुद्-गलका गुण बनशकताहै, ईसका खुलासा देखनाहो तो-रत्नाकरा-वतारिका-ग्रंथ देखो. निदान! रागके पुद्गल उसवख्त असे छाजातेहै जो उपरलिखे बनाव आपही आप बनपडते थे. इसमें देव-कारण समझना भूलहै, अगर कोई सवालकरेकि-आजकलके गवैये क्या!-असलीराग नही गाशकते?-अगरचे गाशकतेहै तो फिर भेरवसें घांणीका चलजाना-मालकोशसें पथ्थर पानी होजाना-वगेराबनाव क्यौंनही बनपडते?-(ईसका जवाब.)-आजकल जमाना एसा आगयाकि-अच्छीवस्तु अपने-असेपनकों-खोबती जारहीहै,

मंत्राकी ताकात कमजोर होनेलगगई-सचकी जगह झूठने आनकर दखल किया-और-धर्मका नाशहोकर अधर्म छागया-गानेवाले ऐसे नेक और पाक-न रहे-बस !-यही सबबहैकि-अच्छीवस्तुमें अब-अच्छापन नही रहा जैसा पहले था.

(२४)-भैरव-कालिंगडा-भैरवी-सिंधभैरवी-ललित-बिभास वेलावल-गुजरी-पटमंजरी--देवगिरि-रामगिरि-टोडी-आसउरी-हिंडोल-सारंग-गोडसारंग-नट-सिंधु-मारवी-मुलतानी-धनासिरि-भीमपलासी-गोडी-पूर्वी-श्रीराग-दीपक-कल्याण-सुवासोगराई--कानडा-वागेसरी-जेजेवंती-केदारा-भोपाली-हमीर-अडाणा-विहाग-खमाच-सोरठ-मालकोश-परज--सोहनी-जंगला--झींझोटी-जीला-जोगिया-वसंत-देवगंधार-मल्हार-गोडमल्हार-सामेरी-तिलंग-छाया-वहार-ईमन-बिलासखानीटोडी-जोनपुरीटोडी-गुनकली-माधवी-वेराडी-बंगाली-नटनारायण-छायानट-केदारनट-कोकभ-जेतसीरी-मालसीरी-देशकार-धुलियासारंग-शुद्धसारंग-बरवा-बडहंस-लछासाग-देवसाग-भवसाग-पुरिया-दरबारीकानडा-पंचमराग-पंचमवहार-कामोद-तिलकामोद-मारुविहाग-काफी-जलकेदारी-गोंडमल्हार-सुरकीमल्हार-मियाकीमल्हार--धुलियामल्हार-और-मालगुंज-वगेरा (३२०००) बत्तीसहजार देशीयरागणी दुनियामें अब मौजूद है, जिनकों ईसकाशौख है हजारोलाखोंरुपये खर्चकर सीखते और सुनते है. कंजुसोंकी ताकातनहीकि-रागरागणीका आनंद उठाशके. जो देवलोककी गति भोगकर आयेहै उनकों गानेबजाने और सुननेका शौखहोताहै. उत्तम गाना-मध्यमबजाना-नेष्ट नाचना-विकट-बताना-यह मसाल उस्तादोंने ठीक-

हीहै कि-गाना-सबसें उत्तमहै, तालस्वरसें ईश्वरकी स्तुति कियी-जायतो यकीनहैकि-पापोंका नाशहोकर पुन्यानुबंधीपुन्यका लाभ होशके,-बडेबडे गवैये दुनियामें मौजूदहै जिनोंने सारीजींदगी इसी-में पूरीकरादिइ-लेकीन ! अबतक उसके खोजी बनेहुवे कहरहे है हम कुछ नही जानते. बाजोमें सबसे बढकर देखना चाहोतो-बीन-सें सब नीचेहै, जितनी गुंजास इसमें रहीहै और बाजोमें नही. लेकीन!-गलेसें तो वोभी नीचीहै, सबबकि-गवैयेलोग जितनाकाम गलेमें करतेहै साजेंद-बाजोमें नहीकरशकते. हां!-अगरचे-दोंनो-एकसे मीलजाय तो अलबते !-अच्छा आनंद आ शकताहै. गानेकेसंगमें जोकुच्छकाम सरंगी देशकतीहै दूसरेबाजे नही देशकते. बीन-सीतार-दिलरुबा-ताउस-सुरसींगार-रबाब-सरोद-जलतरंग-नशतरंग-या-हारमोनियम-कोइ साज हो-लेकीन ! जो कुच्छकाम गवैयेके शाथ सरंगी देगी दूसरे नहीं देशकेगें. इसीलिये सरंगीका दूसरानाम दूतीभी कहीगइहै, सबबकि-गलेकी नकल करना इसीको आताहै, अगर सवालकिया जायकि-दूसरेबाजे फिर क्या कामके रहे ?-तो-इसकेजवाबमें कहशकतेहोकि-दूसरे बाजें-गत तोडा-और-आलाप-देनेमें बहोतठीक लेकिन ! गानेके संग तो वही दूती काम देगी-अपशोषहै तो. इतनाही हैकि-दूसरे बाजोंके सामने इसकी आबरु बहोतकम है.

(२५)-गानेमें-और-बाजोमें-वो-तासीर रहीहैकि-जिसके वेगसें लडाइमें नामर्दभी-मर्द-होजातेहै. करुणा-वीर-या-शींगार रसमय गानाबजाना होता हो वहां अलबते ! कहशकतेहो कि-आदमीका-दिल-औरही-होजाताहै, बाजेबाजे ऐसे बजानेवाले हैकि-मु-

हसे बोलेनही और बाजोंमें बजाकर दूसरेको समझा शकतेहैकि-तु-म-उसजगह जाकर वो चीज ले आओ.

(२६)-गानेमें आदमीके कंठसें औरतकेकंठकी नाजुकता ज्यादे वर्ननकिइगइ है. एलममें अलबते ! जीतनी हदको आदमी पहोचशकताहै औरत हरगिज नही पहुंचशकती-लेकीन !-कंठमें उसके ज्यादे मुलामीयत रहतीहै. जवान औरत-मीठा गाना गाती है. श्यावलेरंगकी तेज गातीहै. गोरीऔरत स्पष्ट-कांणी ठहरठहरके और-अंधी-जलदीजलदी गाती है.

(२७)-बंशरी-अलगोजा-तूती-बेहला-और-नफीरीभी-गाने के शाथ अछासंग करती है, तीर्थंकरदेव जब मालकोश-और-भी मपलाश-रागरागणीके जरीये धर्मोपदेश देतेथे-देवते उसवख्त दि-व्यबाजोंसें संगतकरतेथे. सोचोकि-तीर्थंकर जैसे सुझगानेवाले और इंद्रादिदेव जैसे स्वरोकी संगतकरनेवाले जहां मिलजाय वहां फिर किस बातकी कमी रहशकतीहै ?-जिनशख्शोंके बडे भाग्य हो-उनहीको जिनेंद्रोंकी वाणीसुननेका मौका मीलताहै, आर श्रद्धामें लाशकते है.

---

# (४)-[भूकंप.]-

---

(१)-भूकंपके बारेमें कइकहतेहै जमीनकेनीचे खारीपदार्थोमें समुद्रकाजल घुमजानेसें-वे-उभरजातेहै और उसकी भापसे जमीन कांप उठती है. कइ कहते है शेषनाग मथा हिलादे तो जमीन

कांपउठे. स्कोटलांडमें सन (१७०८) में भारी भूकंपहुवाथा, भूकं प क्यौं हुवा!-इसका भेद जाननेके लिये-एवरडीननगरमें-कृस्तां नपंडितोकी सभा जुडीथी, सभामें कइतरहके मत जाहिरहुवे-को इकुच्छ और कोइ कुछ कहनेलगे-लेकीन? सबबाते ऐसीथी जो माननेमें न आशके, सचहैकि-सर्वज्ञोंके कथन बिदून सीखे पर्वे सच्चामार्ग कैसे पाशकताहै?-सर्वज्ञप्रणीत धर्मशास्त्रके मुताबिक-भू कंप-एकभारी उत्पात है. सब चीजका आधार जमीन-जब ज मीनही कांप उठे इससे ज्यादे उत्पात और क्या होगा?-भूकंप का होना धर्मशास्त्रमें इसकारणसें लिखाहैकि-जबकभी-पाताल वासीदेवते आपसमें लडाइलडे-या-गुस्सा खाकर-जमीनपर ला त मारे-तो-जमीनकांपउठे. अलबते-हजार दोहजार कोशतक कांप उठना कोइ आश्चर्यकी बात नही. क्योंकि-बडेदरजेकेदेवकी ताकात कम नहीं होती. यहबात जरुरहै कि-जब दुनियादारोंका नसीबा कमजोर आवे तभी ऐसे भारी उत्पात होताहै.

(३)-अगर निमकीनपदार्थोंकी भापसेंहि जमीन कांप उठ ती होतो-बतलाइये?-उछलकर उंची क्यों नही आजाती?-कइदफे देखाजाताहै गांव के-गांव-फटकर-बलिकन् पातालमें गायब होजाते है, सोचो!-अगर उक्तबात सच्च होतीतो यह बनाव कैसे बनता? दूसरामत-शेषनागका कहा वहभी जूठहै. सबबकि-अगर जमीन शेषनागके मथेपर ठहरी हो तो बतलाना चाहिये!-शेषनाग-कि सके मथेपर ठहरा है?-यह सबबात लडकपनकी है, सच्च बात व ही है जो धर्मशास्त्रका प्रमाण देकर पहले लिखचूके.

(४)-जमीनकंपनेका-फल,-राजाओमें लडाइदंगे-बडे-ब-

खार-हैजा-महामारी वगेरा रोग फैले-बरसात थोडा बरसे और हरतरह दुनिया दुःख पावे,-अन्न न मिलनेसें हजारां आदमी भूखे मरजाय-लेकीन!-सारी दुनियाके लिये यह बात नही समजना. जिस चौखरेमें जमीन कांपी हो उसी चौखरेके लोगोंको फल होगा, ऐसा जानना.

( ४ )-जमीनकंपनेसें-लोग-त्राहित्राहि करदेते है-पांच सात चींमटी बजावे उतनी देरका भूमिकंप भी-गजब करडालता है अगर ज्यादे वख्ततक भूकंप होता रहे खबर नही क्या अनर्थ होजाय?-पहाड-नदी-सरोवर-वृक्ष-और-घर-टूटकर चूरचूर हो जातेहै. कभी एसा भी होजाताहैकि-गांवके गांव जमीनमें दबजाते है. नदीयोंका जल उछलकर कहींका कहीं जागिरताहै, घरआंगण रास्ते-और-बागबगीचे फटकर बडेबडे-जंगल-होजाते है, बेशुमार रौनापीटना-हाहाकार और जानका जोखम-इसी उत्पातसें उठाना पडताहै. कइ विज्ञानबाजोंने इसका भेद जानना चाहा, लेकीन! चालाक भूकंपने अपनाभेद किसिसें जाहिर नहि किया और क्यों करे? संसारमें अपनाभेद किसीकों कौन बतलाता है!-यह तो सर्वज्ञोंहोकी ताकातहै कि-बेपरवाहरुपसें सबचीजोंके गुणदोष और उत्पात विनाश अपने ज्ञानसें स्वतःजानशकते है.

---

## ( ५ )-[उत्पात.]-

---

( १ )-जबदुनियादारोंकानसीबा कमजोर आताहै अनहोते

बनाव बनने शुरु होतेहै, इनहीअनहोतेबनावोंका दूसरानाम उत्पा तकहदो कोइहर्जकोबातनहो, जो जो उत्पात जमीनके तालुकहै उनको यहां पांचवे निमित्तमें लिखलर–अंतरीक्षनिमित्तमें आकाश के उत्पात दिखलाये जायगे.

( २ )–जो जो उत्पात आमलोगोंकेलिये कहदेना मुनासिबहै वेंही इसपुस्तकमें लिखेजायगें, बाजे ऐसे योगभी है–जो–बडेही योग्य शख्शोकों बतलानेके है–वें–यहां नही लिखेजायगें, उत्पात के कइतरीकेहै जो संपूर्ण लेखकों पढलोगें मालूमहोजायगें. हकी-कतमें जब खोटे दिन आतेहे निमित्तभी उल्टे मीलना शुरुहोतेंहै.

( ३ )–जिसदेशके–जंगलमें–गांवमें–या–शहेरमें–उत्पातकाहोना देखो वहां यकीन करलोकि–खोटेदिनोंकी निशानीहै.

( ४ )–जिसशहेरकेदरवजेपर–या–देवमंदिरके शिखरपर बि-जली गिरे–वहां–छमहिनेपें दुश्मनका जोर बढे.

( ५ )–जिसदेशमें नदीयोंकाजल जिसतरफ वहताहो–बदल कर–उल्टा वहनेलगजाय वहां एकवरसके भीतर राज्यकी ब-दली होजाय.

( ६ )–जहां देवमूर्त्ति–खुद्हसनेलगजाय–या–रोतीहुइ दिखाइ दे–सिंहासनसें बिदून उतारे आपही नीचे उत्तरजाय–वहां–राजा ओमें तलवार चले–हजारां आदमी लडमरे–देशलूटजाय–या–आग लगे, और खजाना जलकर खाख होजाय.

( ७ )–जहां किसी दिवारपरबनीहुइ चित्रामकी पुतली रोने लगें–हसतीहुइ दिखाइ दे–या–भ्रकुटिचढाकर गुस्सा करे–वहां–उ-जाड होजाय. और आदमीयोंकों घर छोडकर भगना पडे.

(८)-जहां रात्रीकों कागडे बोले वहां दुकाल पडे-या-राज्यमें हीलचल पैदा हो. सबेर हाने लगे जबतो कागडे हमेशां बोलतेही है. यहां उसका विचार नही किंतु आधीरात वगेरा की बात है.

(९)-जिस देशके राजेका-डंका निशान-लडाइके लियेचढते वख्त-बिदूनचोटलगे टूट जाय-उसकों बुरेदिन भोगने पडेगें.

(१०)-जहां देवमंदिरके-या-राजाके चवरमेंसें-बिदून अग्नि आगके इंगारे झरनेलगे वहां टंटेझगडेहोकर बहुतोंके मस्तक फुटेंगें.

(११)-जहां दिनकों शियाल और रातकों तीतर बोले वहां दुकाल पडेगा. तीतर दोरंगके होते है. यहां काले रंगका लेना.

(१२)-वृक्षोमेंसें लोहीकीधारा छुटना लडाइ होनेकी निशानी है.

(१३)-जहां राजाके छत्रमें बिदूनअग्नि-आग-लगजाय-वहां राजविरोध जरुर हो.

(१४)-जिसराजेके कोठारमें-या-आयुधशालामें-बिना अग्नि धूआं-निकलने लगे-वहां गदरहोगा.-और-हजारों आदमी-तलवारसें कट मरेगें.

(१५)-जहां वृक्षोमेंसें-दूध-दही-घी-या-सहेतकी-धारा छूटे वहां रोग चाला फैले.

(१६)-जिस उत्पातका फल-छ-या-बारांमहिनेमें-नहो-वह उत्पात झूठा जानना.

# ( ६ )-[अंतरिक्षनिमित्त.]-



(१)-जो जो उत्पात-आकाशके तालुक है-उनका बयान सुनिये !—

(२)-चंद्र-सूर्यकी-चौफेर मंडल दिखाइ देना किसी सुरत अच्छा नही.

(३)-धूमकेतु-यानी-पूंछडीयातारा-दिखलाइ देना बहोत बूरा है, जिसदेशमें धूमकेतु दिखाइ दे उसी देशवालोंको तकलीफ होगी दूसरोंको नही.

(४)—लोही-मांस-हाड-तेल-घी-दूध-चरबी-सांप-वींछू-और-कीडे मकोडोंकी वृष्टिहोना-भारी उत्पातका-कारण है, दुकालपडे-देशलूटजाय-या-रोग फैले, लोहीका वरसात फक्त लाल पानीहीसें नहीसमझना-सफेदवस्त्रपर गिराहुवा जल-अगर सुकेबादभी लालरंगका बनारहे उसको लोहीका वरसात कहना ठीकहै.

(५)-ग्रहोंमेंसें धुए छुटना-सूर्यमंडलसें इंगारे झरना-दुकालकी निशानी है. चंद्रसूर्यका अकाले ग्रहण होना-किसी सुरतसें अच्छा नही.

(६)-संध्याके वख्त-सूर्यअस्तहोनेकेपीछे-और-चंद्रोदयसें पहेले-अगर आकाश एकदम-लाल-होजाय-और कुच्छ समय बना रहेतो पृथ्वीपर प्रचंड युद्धका कारण जानना और उसमेंसें-एकमूर्त्ति-आदमीके आकार हाथोंको पसारकर निकले-बाद-छीपजाय और-फिर मथेपर हाथदेकर रोतीहुइ-निकले-वहां छमहिनेमें तल

वार चले. उजाड होजाय-या-हजारे आदमी वहां बैठकर रोवे.

(७)-जहां दिनमें सूर्यकी तेजीहोतेभी-तारें-दिखाइ दे-और रातकों बिल्कुल न दिखे-वहांके मनुष्योंकों-बुरेदिन भोगने होंगे.

(८)-आकाशमें-नकली बाजे-बज वहां गदर होगा.

(९)-उल्कापात उसकों कहते है जो जाज्वल्यमान अंगारेकी तरह आकाशमें पैदाहोकर बढती हुइ-लंबी शिखा बनजाय और-पीछें-लोंप होजाय, अगर धजाके आकार होकर लोंप होतो अच्छाहै. हाथी-या घोडेकेआकारभी अच्छा-हंसकेआकार-चंद्रमाके आकार-पाहाड-शंख-वज्र-कमल-श्रीवत्स-और-मच्छके आकार होकर लोंप होनाभी अच्छाहै. इसके शिवाय दूसरी तरहकी-उल्का-बुरीहोतीहै, उल्कापात अक्सर दिनके अंतमें और रातके पहिलेही होताहै.

(१०)-उल्कापात-देवप्रासादपर-या-नगरके दरवजेपर गिरे तो बुरा है.

(११)-उल्कापात जहांसें पैदाहुवाहो-वहां-पीछा लोट जाय अच्छाहै, लोटाहुवा-फिर पीछा आवे तो-बुरा, उंचानीचा-या सांपकी तरह वलखाता हुवा दिखाइदे बहोत बुराहै. जिसदिशामे जाकर उल्कापात गिरे उसदिशाके मनुष्योंकी हरतरह हारहोतीहै.

(१२)-तारे आकाशमें बडेजोरसें हीलते दिखाइ दे-या-उनमेसें धुआं छूटता दिखपडे-वहांके-मनुष्योंकों खोटेदिन भोगने पडेगें.

(१३)-गांधर्वनगर-उसकों कहते है जो आकाशमें कइतरहके पुदगल-तदाकार-परिणमन-होकर-रंगबेरंगमें नगरके आकार-दिखाइ दे-कालेरंगका दिखाइ दे-तो-बुराहै-लालरंगका दिखाइ

दे तो जानवरोंकों तकलीफ होगी. चाहे किसीरंगका हो पूरव पश्चिम-और-दखनादिशाका गांधर्वनगर अच्छा नही होता. उत्तर दिशाका-गांधर्वनगरकि-जिसमें गेहरा-साफ-और-चमकीला रंग हो-किला-तोरण-वृक्ष-और-पशुपक्षीके-आकार-जिसमें उमदातरीकेसे दिखाइदेतेहो-वह-अलबते!-अच्छाहै. लोगोंको सुखके दिन उपस्थित होगे. ये संपूर्ण अंतरीक्षनिमित-जो-उपर लिख आये-जिस चौखरेमें दिखलाइ दे उसी चोखरेके-मनुष्यो-उक्त फल-होगा-सारी दुनियाकों नही.

---

## (७)-[ व्यंजननिमित्त. ]-



१-व्यंजनशब्दकरके तील-मसा-और-लहसन-तीनोंही जानना चाहिये.

२-शरीरकीचमडीपर तीलजैसे आकारका श्यामरंगचिन्ह जो होताहै उसकों तील बोलते है.

३-चमडीसे कुच्छ ऊंची बढकर मांसकी छोटीसीगोलगांठ-राइ-या-बाजरीके-मुताबिक हो-उसकों मसा बोलतेहै, इससें वडा मसा खूबसुरतनहीकहलाता.

४-लहसन-उसकों कहतेहैं जो कुंकु-या-कसुंबेके रंगमाफिक लालवर्णका चिन्ह-चमडीपर होताहै. तील-मसा-या-लहसन-कोइहो-अगर खूबसुरत और अखंडित होगा अच्छाफल देगा. बद-

सुरत-खंडित-या-छिन्नभिन्न-होगा-अच्छाफल न देगा-महानिशीथ-और-प्रवचनसारोद्धारमें-व्यंजनशब्दका-अर्थ तील-और-मसा लिखा है. तील-मसेका-रंग श्याम-और-लहसनका रंग-बहोतकरके लाल और कुच्छ श्याम होताहै.

५-मस्तकपर-या-कपालमें-तील-मसा-या-लसनहो-वो-हरजगह मान पायगा.

६-भ्रूपर-तीलहो-देशांतरमें फायदा उठायगा.

७-आंखपर-तीलहो-नायकपदवी पावे.

८-मुंहपर-तील होतो दोलत झलाझल मिले.

९-गालपर-तील हो खूबसुरत औरत मिले.

१०-नाकपर-तील हो-इतर बहोत सुंघे.

११-होठपर-तील हो-उसकीबात सवाइ रहे. नीचलेहोठपर हो तो कंजूस रहे.

१२-कानपर-तील हो उसे गेहने आभूषण बहोत मिले.

१३-गर्दनपर-तीलहो उसे ऐशआराम ज्यादे मिले.

१४-छातीपर तील हो-उसको अच्छी औरतसें फायदा होता रहे.

१५-हाथपर-तीलहो-अपने हाथकी कमाइ भोगे, दुश्मनसें फतेह पावे.

१६-हथेली-या-पंजेपर-तीलहो-बडाखरचीला हो.

१७-पुरुष चिन्हपर-तील-होतो अच्छी स्त्रीसें मुलाकात बनी रहे.

१८-कोषग्रंथीपर-तीलहोतो-प्रतापी हो.

१९–जांघपर–तील हो उसे सवारीचढना बहोत मिले.

२०–पांवपर–तीलहो–वो–परदेशमें ज्यादे फिरे.

२१–अगर कोइ सुवाल्करेकि–हमारे–उक्तजगह–तीलहोतेहुवेभी–फलदायक क्यौं नही होता?–(जवाब.) अखंड और खूबसुरत–नहोगा इसलिये फायदा नही पातेहो, पुरुषकों जीमनेअंगपर तील–मसा–या–लहसन–अखंड और खूबसुरत होगेंतोजरुर अच्छा फल करेगें, हां !–इतनाजरुरहेकि–नामर्द और कंजूस आदमीके कोइचिन्ह फलदायक नही होते, सबबकि–उसके अच्छे लक्षण भी कमजोर होजाते है, हिंम्मत और उदारता पुन्यवानो के लक्षण है.

## (अथ,)–[स्त्रीकों–वामेअंगपर–तील–मसा–या–लहसन अखंड–और–खूबसुरतहो–उसका–फल,–]–

१–माथेपर–तीलहोतो राजाकी रानी हो.

२–कपालपर–तीलहोतो–बडेघरानेकी स्त्री हो.

३–आंखपर–तीलहोतो–निजपतिकों अतिवल्लभ हो.

४–गालपर–तीलहोतो–ऐशआराम बहोतकरे.

५–नाकपर–तीलहो–फुलगजरे सुंघती रहे.

६–कानपर–तीलहो–जेवरबहोत पहने.

७–गलेपर–तीलहोतो–घरमें हकुमत चलावे.

८–स्तनपर–तीलहोतो पुत्रवतीहो.

९–स्तनका–मुखलालरंगका हो–उसकेपास दोलत झलाझल बनी रहे.

१०–हाथपर–तीलहोतो घरवालोंकों प्यारी लगे.

११–योनिपर–तीलहो–तो–मैथुनाक्रिया बहोत चाहे.

१२–जांघपर तीलहो–उसकेपास दासदासी बने रहे.

१३–पांवपर–तीलहो तो परदेशमें बहोत फिरे.

१४–जीमनेअंगपर–तील–मसा–या–लहसन–होतो कमजोर फल देगा, सबबकि–स्त्रीका बामाअंगही प्रधान गिनागया है.

# (८)–[ लक्षणविज्ञान, ]–



१–शरीरके लक्षण कइतरहसें देखेजातेहै. जिसकेशरीरका रंग–चंद्रमा–सूर्य–बीजली–हीरा–माणक–मोती–पुन्ना–हींगलु–मूंगे–हरताल–मणसील–अग्नि–जल–चंदन–कमल–वरसात–प्रियंगु–शंखया चंपेकी तरह–रंगदार और चमकीला–हो वह प्रतापी होता है, चाहे मर्दहो–या–औरत–उमदाशरीरपाना भाग्यवानीका चिन्ह है—

अगले जमानेमें जैसा कुच्छ रुपरंग था अब वैसा नही रहा, इसलिये कहशकतेहैकि–पुन्यवानी अब विदा होतीजातीहै, उपर लिखे–मुताबिक–रंग रुपवाला–अलबते!–खानपानसें–सुखी होताहै, इतरफुलेल–गेहने आभूषण–और–फुलगजरोंसें–सुशोभित रहताहै,

२–मेघध्वनि–दुंदुभि–हाथी–सिंह–शार्दूल–भ्रमर–सारस–कोकिल–चक्रवाक–क्रौंच–हंस–वीणा–सरंगी–और–घुंघरुकीतरह जिसकी मीठीअवाज हो–वह प्रतापी और सुखी होता है. चाहे मर्दहो–या–औरत–मीठीअवाजवाला हरजगह मानपाताहै, उसकी इज्जतआबरु अच्छी फैलतीहै. गधा–सूअर–और–काककेसमान जि-

सकी अवाज हो-वो-पापी-और दुखी होता है.

३-जिसकी चाल हंसकीतरह-या-सिंह-व्याघ्र-वृषभ-और-हाथीकीतरहहो-वह विजयीपुरुष होताहै. नोकरचाकर-और-मित्र परिवार उसकी सेवामें सदा बने रहेगे.

४-खूबसुरतरुपवाला चाहे मर्द हो-या-औरत काइ हो-अकसर!-सुखी और दोलतमंद होते है. उमदारुप पुन्य बिदून नही मिलता. दुनियामें सबसेंभारी वशीकरणरुप है, शास्त्रमें बयान है कि-अमूककुमारका रुपदेखकर अमूककुमरी मोहित हो गइ, अमूक कुमरीका रुपदेखकर अमूककुमर मोहितहोगया बल्किन्-रुपवान् प्राणीपर देवतेभी मोहित होजाते है, पुख्तासंठाण. और संघातन भी पुन्यविना-नही मिलता.

५-सत्व-नाम-हिंम्मतका है. जो शख्श बहोत हिंम्मतवान् हो वो-बडाभाग्यवान् होताहे, खालीवडाइमारनेवाले दुनियामें बहोत है लेकिन!-तकलीफ के वख्त-हिंम्मतरखे-हम उसे हिंम्मतवान् कहते है. तीर्थंकर गणधर-चक्रवर्त्ती-वासुदेव-और-महर्द्धिकराजे-अवनहीरहे, सारीदुनिया दुश्मन होजाय और डरेनही वैसेभी कम है, आजकल जैसेकुच्छ हिंम्मतवान् रहे है आपलोगों किसीसें छीपे हुवे नही, बस!-हमे यहां इतनाही कहना बहोत है कि-तकलीफके-वख्तभी गभराय नही और हिंम्मतरखे-उसीकों सत्वावान्की पंक्तिमें गिनलो. एकतर्फ एकत्तीस लक्षण-और-एकतर्फ-धीरजगुण सबसें बढकर कहा, अगर तुमकों सुखीरहनाहै-तो-हिंम्मतरखो-या-हिंम्मतवान् कहे उस माफिक चलो, दुनियामें कहलावतभी मशाहूरहैकि-मर्दकी गिर्दमें रहना-लेकिन!-नामर्दकी

उगेहो-वो-बडाप्रतापीपुरुष होताहै. ललाटपर केशका होना जो उपर लिखआये वह आजुबाजुकोबात उपरकी नही. जिसका मस्तक बडा और खूबसुरत हो-वो-राजा-या-साधु होगा. छत्रके आकार मस्तक होना निहायत उमदा है.

१४-जिसकी आंखका सफेद भाग स्वभाविकरुपसें कुच्छ लाल हो-स्त्री उसकों-चाहकर मीलेगी. जिसके नेत्रकी पुतली कुच्छ पीलासलियेहो उसकेपास दोलत बनी रहेगी. जिसके नेत्र-चमकीले-यानी-तेजस्वीहो उसके बडेभाग्य समझना चाहिये, मुरघेके जैसे नेत्र हो वो-मूर्ख होताहै, बिलाइके समान मांजरी आंखवाला बडा दगाबाज और पीली आंखवाला खूंनी होताहै. सर्पके नेत्र जैसे नेत्रवाला रोगी-स्निग्धलोचनवाला सुखी-दीननेत्रवाला निर्धन-उंडी आंखवाला दीर्घायु-और-टेडी आंखवाला मतलबी होता है. कमलसमाननेत्र उमदा होते है.

१५-जिसके-बत्तीसदांत हो-वो-मुनि-राजा-या-प्रतापी गृहस्थ होगा. एकत्तीस हो-वो-दिवान-तीसहो-वो-सुखी-और-इससें कमहो-वो-सुखी कम रहता है.

१५-जिसके कपालमें पांच रेखा होवो-(१००) वर्ष-जीयेगा. चार रेखावाला-(८०) वर्ष-तीन रेखावाला-(६०) वर्ष-दो रेखावाला-(४०) वर्ष-और-एक रेखावाला-(२०) वर्ष-जीयेगा. जिसका कपाल उंचा और बडाहो उंचीपदवी पायगा, अर्द्धचंद्रमाके आकार कपाल उमदा कहा. जिसके कपालमें खड्डा हो-वो-अच्छा नही. बीचमेसें थोडासा उंचा होतो अच्छा है.

१७-जिसकी दाढी मांससें पुष्ट हो-दोलतमंद-होता है, जि-

सकी पतली और लंबी-हो-वो-दुरीद्री जानना.

१८–जिसका मुख सदा हसता रहे-वो-कभी दुखिया न होगा. आंखों मीचकर हसनेवाला पापी होताहै. जिसके आंखके पर्दे कनारेपरसें लाल हो-वो-द्रव्यवान् होताहै. जिसकेकान लंबे और खूबसुरत हो-वो-सुखी रहेगा. छोटे कानवाला कंजुस होताहै. जिसके गालमें हसते वख्त खड्डे पड जाय वो-परायेधनसें धनवान् बने-और पराइ औरतसें दोस्ताना करे तात्पर्य यह है कि-वो-निज मातापिताका सुख न भोगे.

१९–जिसकी छाती सपाट हो बडेबडे आनंद भोगेगा. जिसकी बीचमेंसें उंडी हो-वो-रुपये पैसेसें तंग रहे.

२०–हरमनुष्यके हाथमें जो तीनरेखा-बडी होती है उनमें कनिष्टा अंगुलीके नीचेसें चलकर तर्जनी अंगुली तक जानेवालीका नाम आयुष्यरेखा जानना. बीचलीका नाम विभवरेखा-और-मणिबंधसें निकलकर अंगुठे और तर्जनीके बीच जामीलनेवालीका नाम जशरेखा है. विभवरेखाका दूसरा नाम मातृरेखा-और-जश रेखाका दूसरानाम पितृरेखाभी बोलते है, ये तीनोंरेखा अखंडित और लंबी होतो उसकी-इज्जत आबरु-दोलत-और उमर-पुरीजानना. खंडित होतो खंडित, कइ जगह विभवरेखासेंभी आयुष्यका विचार करना कहा है, अगर विभवरेखा छोटी हो-तो-छोटा-और लंबी हो-तो लंबा आयुष्य जानना.

२१–जिसके हाथमें शंखका चिन्ह हो-वो-दोलतमंद रहेगा. जिसके हाथमें छत्रका-या-धजाका चिन्ह हो-वो-देवकीतरह सत्कार पाता रहेगा. जिसके हाथमें-केशरीसिंहका-या-हाथीका चि-

न्ह हो-वो-राजा-या-राजकी तरफसें हुकमहोदा चलानेवाला होगा. जिसके हाथमें अंकुशका चिन्ह हो उसके घर हाथी बंधे. जिसके हाथमें सूर्यका चिन्ह हो-वो-हिंम्मतवहादूर होगा. जिसके हाथमें सिंहासनका चिन्ह हो-वो-उंचे आसनपर बैठेगा. जिसके हाथमें चंद्रमाका चिन्हहो-वो-भोगविलासी होगा. जिसके हाथमें बैलका चिन्हहो-वो-बहोत मनुष्योंको पालन करेगा.

२२-जिसके हाथमें देवमंदिरका-या-नंद्यावर्त्तका-आकार हो वो-बडेनसीबेदार होगा, धर्महीके प्रभावसें उसके सबकाम फतेह होते जायगे. जिसके हाथमें तलवारका आकारहो-वो-बडा जीदी होगा, जिसके हाथमें-धनुष्यका आकार हो दुनिया उसे बहोत चाहेगी, दूसरोको उसके दर्शन होना भी मुश्किल होगा. जिसके हाथमें फुलमालाका आकार हो-वो इज्जतदारोसेंभी बढकर पूजायगा. जिसके हाथमें चवरका आकार हो-वो-राजाका दिवानहोकर अपनेपर चवर डुलायगा. जिसके हाथमें मुकुटका आकार हो वो-पूज्यपदवी पायगा. जिसके हाथमें रथका आकार हो उसके घर रथ बंधेगा. जिसके हाथमें कलशका चिन्हहो उसके इरादे पूर्ण होते चले जायगे, जिसके हाथमें कमलका आकार, हो-वो-भोगविलासी होगा. जिसके हाथमें सांपका आकारहो प्रकृतिका जल्लाद, लेकीन!-दोलतमंद जरुर बना रहेगा.

२३-जिसके हाथमें स्वस्तिकका चिन्हहो-वो-पीछली उमरमें सुखी रहेगा, जिसके हाथमें पदमका चिन्हहो-वो-बुद्धिमान् सहस्रावधानी होगा. जिसके हाथमें मृदंगका चिन्हहो-वो-धीरजवान् होगा. जिसके हाथमें भालाका चिन्हहो-वो-लडाइखोर-और

तीरका चिन्हहो-वो-पंडित होगा. जिसके हाथमें विमानका चिन्हहो-वो-जिनमंदिर बनानेवाला होगा, जिसके हाथमें-वृक्ष-या-तोरणका-चिन्हहो-वो-जहागिरदार होगा. जिसके हाथमें जहाजका चिन्हहो-वो-कोटीध्वज-होगा. जिसके हाथमें हल-मुशल-या त्रिकोणका चिन्हहो-वो-किसानहोगा-या-जमीन उसे इनाम मीलेगी. जिसके हाथमें पुष्करणीका चिन्हहो उसकीबात सवाइ रहेगी. जिसके हाथमें समुंदरका चिन्हहो-वो-राजाओकाभी राजा बनेगा. जिसके हाथमें त्रिशूलका चिन्हहो-वो -धर्मध्वज होगा. और धर्मचर्चामें बडेबडे पंडितोकाभी लाजवाब करेगा. जिसके हाथमें चक्रका चिन्हहो-वो-हरजगह फतेह पायगा. जिसके हाथमें मौरका चिन्हहो-वो-विजयी होगा, जिशके हाथमें कच्छुवाका चिन्हहो-वो-शांतस्वभावी होगा.

२४-जिसके हाथमें वज्रका आकार हो-उसे-बडाहोद्दा मिलेगा. जिसके हाथमें योनिका आकार हो-वो-प्रतापी होगा, जिसके हाथमें पहाडका आकार हो-वो-राजाका मंत्री होगा. जिसके हाथपर बहोतकेश उगे हुवे हो-वो-दुखसें जींदगी तैरकरेगा. जिसके हाथकी दशअंगुलीयोमें दशचक्र हो- ो-साधु-या-छत्रपतिराजाहोगा. नवचक्र हो-वो-राजा-दोलतमंद गृहस्थ होगा, आठचक्रवाला हमेशां रोगी रहेगा. सातचक्रवाला सुखी छचक्रवाला कामी-पांच-चार-तीन-दो-या-एकचक्रवालाभी-गणवान् होताहै, जिसके दोनों हाथोंकी अंगुली-और-अंगुठोंमें-जीमनेमें दक्षिणावर्त्त-और-बामेमें बामावर्त्त-शंख हो-वो-हरतह सुखी रहेगा. जिसके हाथकी अंगुली और अंगुठोंमें सींपका चिन्ह हो-वो-तीनो अव-

स्थामें दुखी रहेगा.

२५–जिमने हाथकी आयुष्यरेखा जितनीअंगुली लंघजाय एकएक अंगुलीपर वीशवीश वर्ष गिनकर संख्या लगाओ. जैसे किमीकी तीनअंगुलीये लंघगइ हो उसकी साठवर्ष आयुः जानना. एकएक अंगुलीपर पचीस पचीस वर्षकी संख्या लगाना भी ठीक है, वीश वर्षकी वात कालहानिके सबब किइ गइ है. जिसकी आयुष्यरेखा वीचमेंसें टूटीफूटी हो उमर उसकी बहोतकम होतीहै.

२६–आयुररेखामेसें अंगुलीयोंकी तर्फकों जितनी रेखा निकसीहो–उतनी उस पुरुषकों विपदा भोगनी पडेगी. मणिबंधकी तर्फकों जितनी निकसीहो उतनी उसे धनसंपदा मीलेगी.

२७–मणिबंधसें पांचतरहकी उर्द्धरेखा–जो–अंगुली और अंगुठेकी तर्फकों जाती है उसका बयान सुनिये!–प्रथम उर्द्धरेखा–जो–मणिबंधसें निकसकर अंगठेके नीचे तक जामीले उसकों राज्यकी तर्फसें फायदा होगा. जिसकी दूसरी उर्द्धरेखा मणिबंधसें चलकर तर्जनीतक जामीले–वो–राजा–या–राजका दिवान होगा. इसी तरह जिसकी तृतीय उर्द्धरेखा मणिबंधसें चलकर मध्यमातक जामीले–वो–अगर साधु हो जायतो आचार्यपदवी पावे गृहस्थ रहेतो सेनापति बने. इसी तरह जिसकी चतुर्थ उर्द्धरेखा–मणिबंधसें चलकर अनामिकातक–जा मीले–वो–दौलतमंद होगा और बहोतसें मनुष्याकों पालन करेगा. इसी तरह जिसकी पांचमी उर्द्धरेखा मणिबंधसें लगाकर कनिष्ठा अंगुलीतक जामीली हो–वो–बडा इज्जतदार और होसलेवाला होगा.

२८–जिसके जिमनेहाथकी विभवरेखा–अखंड वेधवर्जित–

और लंबी हो-वो-अपने खानदानमें-सबसें बढकर प्रतापी होगा, विभवरेखासें अंगुलीतर्फ जितनी पल्लवरेखा निकसी हो उतने उसकें दुश्मन-और-जितनी अंगुठेकी तर्फ निकसी हो उतने साहाय्यकारक होगें.—

२९—जिसके मणिबंध-यानी-पहोंचेकी जडमें तीनरेखा आडी पडी हों-वो-बडा प्रतापी होगा. अगर मणिबंधके उपरभी तीनरेखा पडी हो-तो-बहोत बडा राजा होगा. जिसके दोरेखा हो-वो-दिवान होगा, जिसके एकरेखा हो—वो—सामान्य मनुष्य गिना जायगा.

३०—अंगुठेके मध्यभागमें जिसके यवका आकार हो-वो-दोलतमंद होगा, अंगुठेके उपरलेभाग-यानी-पिछलेपासे जिसके यवका आकारहो-वो-सदा सुखी रहेगा.

३१—जिसकी अनामिका अंगुलीकी अंत्यरेखासें कनिष्ठाअंगुली-और-मध्यमा अंगुलीकी अंत्यरेखासें-तर्जनी-बढगइहो-वो दोलतमंद होगा. कमहोतो रुपये पैसेसें तंग रहेगा.

३२—जिसके हाथकी अंगुली खडीकरके देखो और परस्पर मिली हुइ देखाइ दे-वो-दोलतकों इकठी करेगा और जिसके बीचबीचमें अंतरपडा दिखाइ दे-वो-हरकार्यमें बहोत कुच्छ खर्च करेगा, याने दिलका दलेर होगा, अनामिकाके मूलसें-कनिष्ठाअंगुलीका मूल कुछ नीचेकों हो-वो-बुद्धिमान् होगा. इसी तरह जिसका मध्यमासें तर्जनीकामूल नीचेकों हो-वोभी-अकलमंद और उपदेशक होगा. अनामिका अंगुलीके नीचे और आयुरेखाके बीच जीतनी खडी-या-तीरश्चीन रेखा हो उतना उसपुरुषकों ध-

मंज्ञ और शास्त्रवेत्ता जानना, कनिष्टा अंगुलीके ठीक नीचे और आयुररेखाके सामने जितनी खडीरेखा हो—उतनी उस पुरुषको सुखसंपदा मीलेगी.

३३—अनामिका अंगुलीके—निचलेपोरवेमें—जितनी—आडीरेखा हो उतनी—वो—पुरुष ठकराइ भोगेगा. जितनी खडीरेखा हो—उतनी उसकी धर्मश्रद्धा पुष्ट रहेगी. मध्यमा अंगुलीके निचलेपोरवेमें जितनी आडी और उभी रेखा हो—उतनी उस पुरुषकी—ठकुराइ—और श्रद्धा—कम—होगी. अनामिकासें मध्यमाका फल शास्त्रोंमें उलटा कहाहै.कनिष्टाअंगुलीके निचले दोपोरवेमें उर्द्धरेखाकाहोना अच्छाहै.

३४—जिसके हाथमें अंगुठेके निचे—और—पितृरेखाके सामने जितनी आडीरेखा-हो—उतनी उसको आरामकी जगह मीलेगी.

३५—जैसे जिमनेहाथके लक्षण—पुरुषके देखते हैं वैसे वामेहाथके भी देखने चाहिये, जिमनेहाथके लक्षण संपूर्ण फल देते है, वामेहाथके न्यूनदेते है, बिल्कुलव्यर्थ नही जानना, कृष्णपक्षमें जन्मे हुवेके वामेहाथके लक्षण दाहनेहाथके लक्षण समान फलदायक होता है, इसलिये निश्चय है कि—वामेहाथके लक्षण भी कार्यकारी है, जैसे जिमनेहाथमें—पितृ—विभव—और—आयुरेखा सबके होती है वैसे वामेहाथमें भी होना स्वाभाविक नियम है, वामेहाथकी पितृरेखा जिसके निर्दोष हो—वो—देवलोककी गतिभोगकर आया जानना. इसी तरह विभवरेखा निर्दोष हो तो मनुष्यकीगति—और आयुरेखा निर्दोष हो—तो—अधोगति भोगकर—यानी—तिर्यंच होकर आया है ऐसा समझो. जिमनेहाथकी पितृरेखा जिसके निर्दोष हो-वो-यहांसे मरकर देवलोक जायगा, विभवरेखा निर्दोष

हो-वो-मनुष्यगतिमें-और-आयुरेखा निदाष हो-वो-तिर्यंचगतिमें जायगा.

३६-जिस पुरुषके वामेहाथकी विभवरेखा अखंड निर्दोष और लंबी हो उनकों मनचाहा भोगविलास मीलेगा, जिसके वामेहाथमें कृपाणि अर्थात् खुरपोका आकार हो उसे दुष्टस्त्री मिलेगा. जिसके ध्वजाका और चंद्रमाका आकार हो उसे चंचल और गोरवर्णका स्त्री मिलेगी. जिसके वामेहाथकी आयुरेखा और कनिष्टा अंगुलीकी जडके बीचमें जितनी आडी रेखा हो उतनी उस पुरुषके स्त्रीये मिलेगी. जिसका विवाह सारी उमरतक न हुवा हो और उसके उक्तरेखा मौजूद हो तो जानलोकि उतनी स्त्रीयोंसें उसकी मोहबत हो चूकी है. जिसकों दीक्षारेखा और स्त्रीरेखा दोनों मौजूद है-तो-कहदो-जो-अखंड और निर्दोष होगी. वही फलदायक होगी. दीक्षारेखा पुरुषके वामेहाथमें स्त्रीरेखाके अग्रभागमें होती है, दीक्षित हुवे बाद स्त्री संगमका अभाव होता है इसलिये उक्त स्त्रीरेखा उनकों दूसरी तरहकी प्रभुता देती रहेगी. स्त्रीकों पतिरेखा उसके जिमने हाथमें आयुरेखा और कनिष्ठाकी जडके बीचमें होता है. उसकों देखकर उसके पतिके सुखका विचार करना. जो स्त्री संसार छोडकर दीक्षा लेती है उसकी पतिरेखा उसे ज्ञानप्राप्तिद्वारा फलदायक होती है. पुरुषके वामेहाथकी कनिष्टा अंगुलीके और आयुष्यरेखाके बीचमें जो राज्यरेखा होती है. उसमें भी दीक्षा-धर्म-और इज्जत आबरुका विचार किया जाताहै. जिस पुरुषके वामेहाथकी आयुष्यरेखा अखंड और निर्दोष हो उसकों अपनी स्त्रीसें अत्यंत प्रीति रहेगी.

३७–बामेहाथकी चारों अंगुलीयोंके बीचले पौरवेमें जितनी खडीरेखा हो उतने उसके बडे दुश्मन–और जीमनेहाथकी अंगुलीयोंके बीचले पौरवेमें जितनी खडीरेखा हो उतने उसके प्यारे मित्र होंगे.

३८–एकहजार आठ–एकसौ आठ–या–बत्तीस लक्षणोंमें–एक भी लक्षण–पुरेपुरा स्पष्ट–जिसके हाथमें–या–शरीरमें हो–वो–एकही बहोत कुच्छहै, सारी उमर तक वही फल देता रहेगा, हां! इतना जरुर है कि–जो–सुलक्षण–या–कुलक्षण–बहोत साफ–और–बलवान् होगा वह ज्यादे फल देगा.

३९–हस्तरेखा दिखलाने वाला मनुष्य–उमदाफल–मीटाइ–या नगदरुपया–हाथमें लेकर–रेखाज्ञानीके सामने जावे विनयके शाथ–रुपया–या–फल–जो कुच्छ लेगया हो रेखाज्ञानीके सन्मुख रखे. यानी–भेट करे. रेखाज्ञानी उसकी जाति–कुल–और–धर्मश्रद्धा–देखकर फल कहे. पहले आयुष्यका हाल बयान करना चाहिये क्योंकि आयुष्य टुकी हो तो–फल क्या काम आयगा. रेखाज्ञानी अगर–नास्तिक श्रद्धावाला हो तो धर्म पुरुषको चाहिये उसको अपना–हाथ न दिखलावे, अधर्मीओंकी विद्या सत्य नही होती. अधर्मीको धर्मी पुरुष हाथ दिखलावे यह योग्य भी नही है.

४०–जिस पुरुषके स्त्रीरेखा मौजूद है और कोइ कुयोगसें उसका विवाह नहुवाहो तो अनुमान करलोकि–स्यात् इसने पराइ स्त्रीयोंसें संभोग किया है–या–करेगा. रेखाका फल मारा नहीजाता. क्योंकि–आठ बरहके जो–कर्म जैन आगममें बतलाये है उनमें नामकर्मकी प्रकृतियोंमें रेखा लक्षण वगेराकी पैदाश कही, निका-

चितकर्म निष्फल कभी नही जाते. जरुर भोगने पडते है, इसलिये कहे शकते है कि-रेखाविज्ञान-बहोत ठीक और प्रमाण करने योग्य चीज है. लेकीन!-देखनेवाला होशियार होना चाहिये.

४१-जो पुरुष-अपने हाथकी अंगुलीयोंसें (१०८) अंगुल प्रमाण उंचा हो-वो-तेजस्वी होगा. क्योंकि-उत्तम पुरुष अपने हाथकी अंगुलीयों एकसोआठ अंगुल प्रमाण उंचे होते है (९६) छनुं अंगुल उंचा-मध्यम पुरुष-और चोरासी अंगुल-उंचा हो-वो-मामान्य-और इससें भी कम हो. वो दुखसें जींदगी तेर करेगा खडे होकर लंबी डोर लेना और जीमने पगके अंगुठेसें दबाकर मस्तक तक नापना-फिर उसे डोरकों अपनी अंगुलीयोंसें इस तरह नाप देखना कि-कितनी अंगुल प्रमाण डोर लंबी हुइ,-इसतरकीबकों कोइ न समझ शके-तो-रेखाविज्ञानके भेदीकों मिलकर पूछे. विना शिखे पढे कोइ काम ठीकठीक तोरसें मालूम नही होता.

४२-जिसके पांवके तलवेमें (९) नव अंगुललंबी उर्द्धरेखाहो वो-निश्चय-राजा-या-निर्ग्रंथमुनि बनेगा. जिसके पैरमें वज्र-हल या-कमलका-चिन्ह हो वो भी-राजा-या-निर्ग्रंथमुनि जरुर हो, जिसकी जंघापर थोडे केश हो-और-रगें-न दिखाइ देती हो-वो-अच्छा आनंद भोगेगा. जिस पुरुषकी जंघा-हिरनजंघाकी तरह हो-पुन्यवानीकी निशानी है. जिसके पांवमें चक्र हो-उसके-बडे भाग्य-समझना चाहिये जिसके पांवके अंगुठोंमें-या-अंगुलीमें-यवका चिन्ह उसे हकुमत मिलेगी. जिस पुरुषका-शुक्र-वजनदार-होगा-वो-प्रतापी-या-पंडित होगा. जिसका शुक्रपात जलदी होता हो-वो-लंबी आयुष्य-भोगेगा. जिसके पांवके तलवेमें-तोरण-

पद्म-अंकुश-और-वज्रका चिन्ह हो-वो-जरूर राजा-या-मुनि होगा. जिस पुरुषकी चाल कागडेकी-उलुकी-या-कुतेकी तरह हो-वो-दुखसें जिंदगी तैर करेगा. जिस पुरुषका वीर्य सुगंधवाला हो-वो-स्त्रीयोंकों-वल्लभ-लगेगा.

४३-जिसकी नाभी उंडी हो-वो-सुखी रहेगा.-कान-नाक-पैर-हृदय-हाथ-और-नेत्र-लंबे हो-उसकी आयुष्य लंबी जानना. अत्यंत बुद्धिमान्-अत्यंत कीर्तिमान्-अत्यंत शुरवीर-और-अत्यंत सुखी थोडी आयुष्यवाले होते हैं. सबबकि-इस कालमें ज्ञानीयोंने उमदावस्तुकी नास्ति फरमायी,जिसका नाक-तोतेके नाककी तरह अनीदार हो अच्छा है, नाकके दोंनों छिद्र छोटे होना निहायत उमदा है. जिसका नाक हमेशा सुका रहता हो लंबी आयुष्य भोगेगा. जिसका पुरुष चिन्ह वामीतर्फ झुका रहता हो-वो-स्त्री संभोगकों वहोत चाहे लेकिन! मिले नही. ललाटमें जिसके-एक-या-दो रेखा हो-उसकी उमर छोटी जानना. तीन-या-चार-रेखा हो उसके बडे भाग्य-और-बडी उमर समझना चाहिये. जिसके शरीरमें हाडके वजनदार हो-वो-दोलतमंद होगा. जिसके शरीरमें हाड-और-नश-न दिखाइ देते हो-वो-सुखी रहेगा. जिसके शरीरकी चमडी मुलाइम हो ऐश आराम ज्यादे भोगेगा. जिसकी आंखे लक्षणवती होगी उसे भोगविलास बहोत मिलेगा.

४४-लक्षणवती आंखे उसको कहना चाहिये-कमलसमान खुबसुरत हो. दोंनों कौने लाल-कीकी-श्याम-और-बीचमें सफेदी होना यही लक्षणवती आंखोके चिन्ह है. सफेदीकी जगह जिसके लाली हो-उसे-स्त्रीकी तर्फसें आनंद रहेगा. हाथीके नेत्रकी तरह

जिसके नेत्र होगें सेनापति पदवी भोगेगा. कबूतरकी आंख स-मानं आंखवाला-कामी-होगा, मोरकी आंख समान आंखवाला शख्श न सुखी-न-दुखी. कागडेकी-और-मेंडककी-आंख-जसी आंखवाला-पापी और चालाक होता है. लंबी आंखवाला लंबी उमर भोगेगा. सर्पके नेत्रकी तरह-नेत्रवाला-हमेशा रोगी रहेगा. दीन नेत्रवाला निर्धन-उंडी आंखवाला-दीर्घायु और-जल भरी आंखावाला दरिद्री रहेगा. एक आंखवाला दगलबाज-और-अं-चाताणा-अपने मतलबमें पुरा होगा. जिसकी आंखे बिमारीके स-बबसे लाल-या-सफेद रहती हो-उसकी गिनती यहां नही है, यहां जितनी बात लिखी गइ है स्वाभाविक नियमानुसार जानना.

४५-रेखा-चिन्ह-और-लक्षण-तीनोंकों एक कह दो-कोइ हर्ज नही. सबबकि तीनोंका मतलब एकही आता है, हां! इतना जरुर कहेंगे कि-बाह्य लक्षणोंमें अंतःकरणका लक्षण ज्यादे फायदे मंद होताहै. जिसका मन साफ और हिम्मपुरी है उसकी देव र-क्षा करते है. चाहे उसके बाह्यलक्षण- ोइ भी अच्छे-नहो-लेकिन! हिंम्मतमें पुरा हो-यानी-धीरजगुण करके निर्भय हो-उसकों-अलबते! अच्छे लक्ष्णोंवाला कहना चाहिये. क्योंकि-सत्वगुण-सब लक्षणों से बढकर है. अनुयोगद्वार सूत्रकी टीकामें कहा है कि-(सर्वं सत्वे प्रतिष्ठितं.) सब लक्षण सत्वमें आजाते है.

( पुरुषोंकेलिये रेखाविज्ञान-पुरा हुवा. )

---

# -[ अब स्त्रीयोंका रेखाविज्ञान सुनिये ]-



४६-जिसस्त्रीका मुख-गोल-और-केश-लंबेहो तो समझलो-पद्मनीके लक्षण है, जिसस्त्रीकेशरीरपर रौम थोडेहो-वो-दोलतमंद बनी रहेगी. पतले हृदयवाली-स्त्री-हरहमेश मीठाभोजन जीमेगी-और-स्वभावसें उदार होगी-जिसस्त्रीका कपाल छोटाहोगा-अच्छा नही, बडे कपालवाली स्त्री-सुखी-रहतीहै. जिसस्त्रीके ललाटपर वामेपासे तीलहो-वो-हरजगह मान पावे. बहोत लंबी-और-बहोत ठींगणी स्त्री पतिका हुकम न मानेगी. और-कइतरहके दुःख उठायगी. जिसस्त्रीका नाक छोटा और खूबसूरत हो-वो-सुखसें जींदगी तैर करेगी. जिसस्त्रीके नाककी अणीपर तिलहो-वो-पतिका सुख थोडाभोगेगी. मांजरीआंखवालीस्त्री-बहोतबुरी होतीहै, कोइ शख्स उसकी संगतकर नफा न उठायगा. जिसस्त्रीकी-डाढी-या स्तनपर केश उगेहुवे हो-वो-पतिके सुखसेंरहित होगी.

४७-जिसस्त्रीके हाथमें धजा-चक्र-छत्र-तोरण-अंकुश-कुंडल हाथी-घोडा-रथ-तीर-चवर-जव-पहाड-मछली-चावल-वेदी-महेल-कलश-पद्म-त्रिशूल-तलवार-नगारा-और-मालाका-आकारहो उसकी दुनियामें तारीफ बढेगी-रानीकीतरह संसारमें उसका आदरसत्कारहोगा. और धर्ममेंभी उसकी श्रद्धा अडोल रहेगी. ये लक्षण यदि किसीस्त्रीके पांवमेंभी मौजूद-हो-तोभी-वही फल कहो जो उपर लिखचुके. जिसस्त्रीके शरीरपर केश थोडेहो-नींद-और पसीनाभी जिसके थोडा आताहो-पद्मनीस्त्रीके लक्षण है. जिस स्त्रीके स्तन गोलाकार-होठपतले-और-लालहो-वो-सदा सुखचैन

भोगेगी. जिसस्त्रीकी नाभी गंभीरहो-उसकेपास दोलत सदा बनी रहे, जिसस्त्रीके गालमें हसतेबख्त खड्डे पडजाय-वो-सदा दूसरेकी तावेदारी करती रहेगी. जिसस्त्रीकी जांघपर केश उगे हुवेहो-वो पतिकों दुःखदेनेवालीहोतीहै. जिसस्त्रीकी-जांघ-लोहीसेंभरी-और-केशकरके-रहित हो-वो-बडेबडे ऐशआराम भोगेगी, जिसस्त्रीके हाथमें-काक-उल्लु-और-सर्पका-चिन्हहोगा बुरेदिन भोगेगी.

४८-कोयलके कंठसमान अवाजवालीस्त्रीके बडेभाग्य समझने चाहिये. उसका खजाना तररहेगा. और-जहां जायगी आदर पायगी. जिसस्त्रीके दांत छोटे और पतले हो-वो-हरहमेश मीठाभोजन जिमेगी. जिसस्त्रीकी नाशिकाके दोंनों छेक-छोटे-केश-पतले-और-गेहरेहो-जिसके नेत्रोंमें शर्म हो-ये-सब पद्मनीके लक्षण है. जिसस्त्रीके स्तनपर-और-मुंछकी जगह-केश-उगे हुवेहो-वो-जल्दी विधवा होजायगी. जिसस्त्रीके पांवकी तर्जना अंगुली अंगुठेसें लांबी हो-वो-व्यभिचारिणी होगी. जिसके पांवमें सातअंगुललंबी उर्द्धरेखा-त्रो-राणीकीतरह हकुमत चलायगी. जिसस्त्रीके केश लालरंगके हो-वो-छोटी उमरमें विधवा होजायगी. जिसस्त्रीकी पीठपर केश उगे हुवेहो-वो-पतिके सुखसें थोडेरोजमें हीन हो जायगी. पद्मनी-हस्तिनी-चित्रिणी-और-शंखनीस्त्रीके-गुण लक्षण आगेचलकर-मानवधर्मसंहितामेंभी लिखना है इस लिये दिग्दर्शनमात्र बतलाकर इसविषयकों यहांही खतम करतें है.

( रेखाविज्ञान समाप्त. )

## ( इति अष्टांगनिमित्त संपूर्ण. )

# [ शकुनशास्त्र. ]



१-शकुन-दोतरहके है, एकदृष्ट-दूसराशब्द-दृष्टशकुन-वो-है जो कार्यारंभ करते वख्त-या-परदेश जाते समय-नेत्रद्वारा दिखाइदे, दूसराशब्दशकुन-जा-शब्दद्वारा सुनाइ दे.

२-जैनकेनिर्ग्रंथमुनि-राजा-हाथी-घोडा-मौर-बैल-राजहंस-और-पद्मनीस्त्री-या-स्त्रीपुरुषकाजोड्ला-परदेशजाते-या-घरआते हुवे मिले सबकाम फतेह होगें, ढुंढिये साधु-जोकि-मुंहके अगाडी कपडा बांध रखते है,-वें-जैनकिताबोंकीरुहमें जैनी नही जैनाभासहै. सबबकि-जैनकिताबमें मुंहकेआगे कपडा बांधना किसी जगह नही लिखा.

३-परदेशजाते वख्त-यदि-जिनप्रतिमा-फलफुल-गेहनेआभूषण-धजापताका-छत्र-चमर-हाथी-घोडा-सुन्ना-चांदी-रथ-पालखी-बाजा-वीणा-सरंगी-सितार-मृदंग-मलयागिरिचंदन-आरिसा जलभराघडा-रसोइकाथाल-दूध-दहीं-घी-मिटी-गोरोंचन-सहेत-सुरमा-कमल-हथियार-पंखा-झारी-बैल-मौर-वनास्पति-सिंहासन रत्न-अंकुश-तांबा-विनाधुंवेंकी अग्नि-चावल-सरसों-धोये हुवे कपडे लेकर आता हुवा धोबी-तांबूल-मिठाइ-इतर-उमदा वर्णगंधरस-और-उमदास्पर्शवाली कोइभी चीज हो-सामने मिले तो फतेह होगी. इरादा पूर्ण होगा-और-किसीतहरकी तकलीफ नही होगी. कोइ किसीका भला बुरा कर नही सकता, जितने उपर लिखे-निमित्त है-सब-शुभाशुभके सूचक और द्योतके है. होना न

होना सब अपने पूर्वसंचितकर्मके आधीन है, लेकिन! हां!!–इतना जरुर कहेगें कि–अच्छे निमित्त मिलनेसें अच्छे होनेका–ओर बुरे निमित्त मिलनेसें बुरेका अनुमान किया जाताहै, मनकी गति अस्थिर होनेसें अच्छे निमित्त पाकर कुच्छ धीरज आसक्ती है,–कोइ अज्ञानी निमित्तज्ञानकों झूठा समजे तो उससे सर्वज्ञभणित तत्व झूठा नही हो सक्ता.

४–खुबसुरतपुरुष–या–स्त्री–शृंगारपहने हुवे–सामने मिले अच्छाहै, गर्भवती–रजस्वला–या–विधवा औरत–सामने मिलना अच्छा नही. माता विधवा हो और सामने मिलेतो कोइ हर्ज नही. क्यौंकि–माता–पुत्रकेलिये सदाहितकारिणी होती है. उंट–गधे–या भैंसेपर सवार हुवा–मनुष्य–परदेश जानेवालेकों सामने मिले निहायत बुरा है. हिजडा–या–रोता हुवा आदमी–अगर सामने मिल जाय तो बहुतही बुरा है. गांवनगरमें प्रवेश करते वख्त हसना गाना मना है. पेशवाइमें आये हुवे हसे–या–गायन करे कोइ हर्जकी बात नही. लेकिन खुद गाना हसना ठीक नही. परदेश जाते वख्त अपने पीछे खालीघडालेकर कोइ–स्त्री–या–मर्द आता हो निहायत उमदा है, जैसे–वो–जलभरकर घर आयगा देशाटन जानेवालाभी दोलत लेकर घर आयगा. सर्प–किरकाटिया–पछी–और–गोंह–परदेश–जानेवालेकों आडे उतरे तो बुरा है. काम फतेह नहोगा. परदेश जानेवालेकी बायीतर्फ भमरा आनकर गुंजार करे–या–फुककारस पीतादिखाइदे अच्छाहै कामफतेह होगा. परदेश जातेवख्त घुरघेकी अवाज सुनाइ देना–या–खुदनजरआना बहोत ठीक है इरादा पूर्ण होगा.

५–लडाइके लिये जानेवालेके–निशान–या–रथपर–सखरा–आनबैठे निहायत उमदा है जीत होगी. सखरेकों कइ लोग बाज–पंखीभी बोलते है. परदेश जानेवालेकों चलते वख्त पहिलाकदम अटक जाय–हाथ पांवको ठोकर लगे–कपडा फंस जाय–या–ध्वजा–पताका गिरपडे–तो–देशांतरमें तकलीफ होगी. लुला–लंगडा–का–णा–और–अंधा–सामने मिलना परदेश जानेवालोंके लिये तक–लीफकी सुरत है. लकडीका भारा लेकर कठिहारा मिले–बिल्लीयां दंगा करती दिखाइ दे–या–दुर्गंधकी चीज–सामने आना–किसी सु–रत अच्छा नही.

६–अंगारे–राख–हाडके–लकडे–पथ्थर–विष्टा–तैल–गुड–चम–डा–चरबी–खाली और फुटा हुवा भांडा–नमक–सुकाघास–छाछ–कपास–अनाजके छीलके–रसे–केश–कालेरंगकीवस्तु–लोहा–वृक्षकी छाल–दवा–अर्गला–लोहेकी सांकल–खल–अकालवृष्टि–अशुभवर्ण गंधरस–और–अशुभस्पर्शकी चीज परदेश जाते वख्त सामने मि–लेतो अच्छानही. तकलीफ होगी.

७–हाथमें फल लेकर–औरत–या–मर्द सामने मिले–तो–देशा–टनीकों जानना चाहिये फतेह होगा. सारसका जोडला चाहेकिसी तर्फ दिखाइ दे–या–दोंनों एकसाथ अवाज करे–तो–देशाटनीकों–फायदा जरुर होगा. एकीलासारस दिखाइ देना अच्छा नही. छत्री हाथमें लेकर तंबोल खाता हुवा कोइ शख्श सामनेचला आ–ताहो जानना चाहिये फतेह होगी. रोते हुवे आदमी शाय हा–वै–सा–मुर्दा–सामने मिलना बुरा है. कइ देशमें मुर्देका बाजेगाजेसें ले जाते है उसका मिलना बुरानही किंतु अच्छा है.

८–परदेश जाते वख्त पिछाडी और दाहनी तर्फका पवन चलता हो–तो–अच्छा है फतेह होगी. घर आते वख्तभी यही पवन अच्छे जानना, सन्मुख–या–बायीतर्फका–वायु देशाटनकों जातेवख्त अच्छा नही. परदेश जातेवख्त–या–किसी कामकी नींवडालते वखत–नोलिया दिखाइ दे–या–उसकी अवाज सुनाइ देतो–अच्छा है, काम फतेह होगा. चलते वख्त–तीतर–या–मुरघा–दाहने हाथकों मिलेतो फतेह होगी. गधा–बायेहाथकों–भोंके तो देशाटनीकों जलदी फायदा हो. बंधी हुइ रोटी लेकर कोइ सामने मिले तो निहायत उमदा है,

९–घरसें चलते वख्त अच्छा शकुनहुवा–और–जहांगये वहां पहुंचते वख्त भी अच्छे शकुन हुवे तो जानना चाहिये इरादा पूर्ण होगा. पहुंचते वख्तके शकुनसें चलते वख्तके शकुन ज्यादे ताकतवर होते है. जब अपना चंद्रस्वर चलता हो उसवख्त बामे पासे जोजो शकुन होयगें पूर्णफल देयगें. सूर्यस्वर चलते वख्त दाहने पासे जितने शकुन होयगें पूर्णफल देयगें. खालीस्वरमें अच्छे शकुनभी कमजोर होजाते है, पूर्णस्वरमें कमजोरभी ताकतवर होकर पूर्णफल देते है. घरसें निकसे और तुर्त्तही अच्छे शकुन हुवेतो समझ लो काम जलदी फतेह होगा, कोश दोकोश गये बाद चाहे जैसा शकुन हो हुवा है, शकुन उसीका नामहै जो अपने घर–या गांवके नजीकमें हो.–हां!–इतना जरुर कहेंगेकि–जो–शकुन नजीक दिखाइ देगा जलदी फल देगा. दूरगयेबाद दिखाइ दे–वो–देरीसें फल देगा. एकदफे खोटेशकुन हुवे तो थोडी देर ठहर जाना ठीक है, दूसरी दफेभी ठहरना कोइ हर्जकी बात नही, तिसरीदफे खोटेशकुन होतो जानना चाहिये मुसाफिरीमें जरुर बिगाड होगा,

शकुनशास्त्रका लेख है कि-सज्जन-शकुन-और-निमित्तिया-मना करे उसवख्त परदेश जाना अच्छा नही. तकलीफ होगी.

१०—शब्दशकुन उसकों कहते है जो शब्दद्वारा देखा जाय जैसे कोइ शख्श किसी कार्यकी नींव डालने लगा-या-देशाटनकों चला-चलते ही किसी दुसरेके मुखसें सुनाकि-फतेह होगी बडा आनंद उठाओगे-तो-जानना चाहिये शब्दशकुन अच्छे हुवे. अगरचे-ऐसा सुनाकि-तुमारे काममें गलती है-डूब जाओगे-तुमारे भाग्यमें ही अंधेरा दिखता है-तो-जानना चाहिये शब्दशकुन अच्छे नही हुवे. इस लिये मुनासिब है कि-शब्दशकुन भी-खयालमें रखना. यह बातभी जानने योग्य है कि-निमित्त भी एकसें एक बलवान्-और-कमजोर-होते है. जैसे वारसें-तिथि-बलवान्-तिथिसें-नक्षत्र-बलवान्-नक्षत्रसें करण-करणसें लग्न, लग्नसें निमित्त निमित्तसें मनके भाव-मनके भावसें पूर्वसंचितकर्म-और-पूर्वसंचितकर्मसें धर्म-बलवान् होताहै. सबबकि-धर्मके प्रभावसें सबकाम फतेह होतेहै. मुनासिब है कि-धर्मपर ज्यादे ध्यान रखे.

(इति शकुनशास्त्र.)

---

# [ कालज्ञान. ]



१—शुक्रके अस्त-और-बृहस्पतिके उदय अस्त-मंगलके चकित-और-शनिश्वरके उदय अस्त-तथा-राशिप्रवर्त्तनके समय-ज-

कर वृष्टिहों, इसमें संदेह नही. वृष्टिकालमें जब कन्याराशिपर मंगल और बृहस्पति-इकठे मिले वरसातकों रोके, चौमासेकेकालमें ऐसा भी कहते है कि-आगे मंगल पीछे भान-फिर वर्षाकी निश्चय हान,—

२—असाढ सुदी एकमके रौज-जितना पुनर्वसुनक्षत्र-हों-उतना उस चौमासेमें वरसात होगा, अर्थात् ज्यादे होंतो-ज्यादे-और-कमहोतो कम-जानना. (भावार्थ)-पुनर्वसुकों पीछली अमावास्यामें जितना व्यतीत हुवाहों उतना पडवेके पुनर्वसुमें मिलाकर-आठ घटाना अगर कुच्छ बचे तो उमदावृष्टि होगी-और-घटे तो कम होगी, चैत्रमहिनेकी पंचमीके रौज-रोहणी-सप्तमीकों आर्द्रा-और-नवमीकों पुष्य-हों-और-इनतीनों ही दिन वृष्टि होजाय तो जानना चाहिये चौमासा-सुका-जायगा.

३—आषाढ सुदी पुनमके रौज अगर पूरवकी पवन चले तो बरसात अच्छा होगा-घास ठीक पैदाहोगा-और-लोक आनंद भोगेंगे. अग्नि कौंनकी पवन चले तो-वरसात थोडा होगा-अन्न भी थोडा-और-रैयतकों तकलीफ पडेगी. दखनकी पवन चलेतो घास नहोगा-और-राजाओंकों-कलेश होगा. नैरुत्यकी पवन चलेतो-वरसात थोडा होकर दुकाल पडेगा. पश्चिमकी पवन चले तो सुकाल, वायव्यकी पवन चले तो सारावर्ष प्रचंडवायु चलता रहेगा. उत्तरकी-या-ईशानकौंनकी पवन चले तो अन्न बहोत पैदा हो और रैयत सुखी रहे. जिस देशमें जैसी पवन चले उस देशमें वैसा फल जानना.

४—मंगलके निचे गुरु-आर-गुरुके निचे-शनि-आजाय तो

दुनियाकों भारी तकलीफ हों,-जैसे मेषराशिपर मंगल-मीनराशि पर गुरु-और-कुंभराशिपर शनि हो-(अथवा)-मेषराशिके विससें तीस अंशतक मंगल-दशमें विशतक गुरु-और-शून्यसें दशअंशतक शनि हो-उपर लिखा योग जानना. तुल-वृश्चिक्-धन-मकर-कुंभ-और-मीन-ये संक्रांति अपनी अपनी तिथिके रौज लगे तो दुनियाकों तकलीफ रहे-दुकाल पडे-और-देश लुटजाय, अर्थात् सप्तमी-अष्टमी-नवमी-दशमी-एकादशी-और-द्वादशीके रौज अनुक्रमसें लेना. मंगल-सूर्य-बृहस्पति-और-शुक्र ये-चारग्रह एकराशिपर इकठे हो-तो-दुनियाकों-तकलीफ रहे-रोग फैले-और-अन्न महेंघा बीके. अगर कोइ सवाल करेकि-संपूर्ण दुनिया कभी सर्वथा सुखी-या-दुखी-नही देखी जाती फिर उपर लिखी बात कैसे सच ठहरेगी! (जवाब.)-यह बात ठीक है कि-सारी दुनिया एकसरखी नही होती उपर लिखी बात बाहुल्यता आश्रित जानना चाहिये,-और-ये उपर लिखे-तथा-अगाडी जो जो योगायोग लिखे जायगें-बहुधा करके आर्यखंडकेही साथ ज्यादे संबंध रखते है. सबबकि-सूर्योदयद्वारा उपर लिखे योग ज्यादेतर इसीसें संबंध धराते है, देशांतरकी गणित न्यारी भी है.

९-शनिश्चरके स्थानपर-(भावार्थ.)-मकर-वा-कुंभराशिमें-सूर्य मंगल और शुक्र-तीनों इकठे हों-और-उनमें चंद्रमाभी जामिलेतो दुर्भिक्षका सूचक है. वृषराशिपर मंगल-और-राहु-इकठे होवेतो छठे महिने दुकाल पडनेका संभव है. सूर्य-चंद्र-मंगल-बुध-बृहस्पति-और-शनि-ये छग्रह एकराशिपर इकठे हो तो राजा प्रजाकों तकलीफ पैदा हो. यहयोग संवत् (१९६६) में आयगा.

शुक्र–शनि–और–मंगल–ये–तीन ग्रह–वृषराशिपर आवे तो देशमें उपद्रव हो.

६–बृहस्पतिसें सातमें शनि–बारहमें राहु–पांचमें मंगल–और–दूसरे सूर्य–आजाय उस वख्त देशमें टंटे झगडे फैले–तलवार–चले देश लूटजाय–और–दुकाल पडे. इनचारों योगोमेंसें एकयोग मिलनाभी बुराहै चारोंही मिल जाय फिर कहनाही क्या!–आर्द्रा तथा स्वातिनक्षत्रपर शनि और राहु बैठे हों और उस वख्त चंद्रमा–रोहणी शकटको वेध डालेतो देशमें दुकाल पडे. जिस संवत्में कर्क–और–मकरसंक्रांति–रवि मंगल–या–शनिवारके रोजहोवे उस वर्षमें लडाई दंगे बहोत हो. और बडे हाकिमोंको तकलीफ रहे. जबतक मीनराशिपर शनि–कर्कपर बृहस्पति–और–तुलापर मंगल रहे दुनियाके बहोतसें लोग तकलीफ भोगे, किसी वर्षमें तीनोंही योग मिल जाय तो बहोत ही बुरा है, अषाढवदी (१०) मीके–रोज–रोहणीनक्षत्र हों तो देशमें अनाज बहोत पैदा हो. दुनियाका तीनहिस्सा सुखी रहे. ग्यारसके रोज होंतो बरस ठीक ठीक–और–बारसके रोज होंतो–दुकाल पडे. यह अषाढवदी(१०) मी–गुजरात देशकी अपेक्षा है. दिल्ली मंडलके निकट श्रावणवदी दशमी जानना.

७–आर्द्रानक्षत्रपर–जब–सूर्य–और–केतु मिलकर आवे उसके आगे एक महिने तक अनाज महघा रहे, रेवतीनक्षत्रपर सूर्य हो–और–उस वख्त–स्वातिपर मंगल आजाय राजाओं द्वारा रैयतको दुख भोगना पडे. चैत्रमासमें–गुरु शुक्र–एकराशिपर इकठे होंतो–एकमास तक–घी–तैल–और–सूतका संग्रह करना चाहिये, आगे

महिनेमें फायदेमंद होगा. जब मीनराशिपर शनि-हों-उसवख्त क-र्कका बृहस्पति और तुलका मंगल होतो-महादुकाल पडे.

८-मूलनक्षत्रपर शनि आवे उन दिनमें अगर स्वातिपर बुध और-मघापर चंद्रमा आजाय-उस वख्तका संग्रह किया हुवा अ-नाज जरुर फायदेमंद हो. श्रवणनक्षत्रपर जब क्रूरग्रह-( भावार्थ ) सूर्य-मंगल-शनि-राहु-और-केतु-आवे तो अनाज और घास म-हेघा बीके, धनिष्ठानक्षत्रपर शनि-और-मंगल-दोनो इकठे होतो वृष्टिकी हानि-और-घासकों अभाव करे, यह योग संवत्(१९३४) में-था. चोतीसाकाल छिपा हुवा नही है. बृहस्पति-और-शनि-एकराशिपर-या-एक दूसरेके सातमें घरपर होतो रैयतकों दुख-और-अनाजका क्षय जानना. यह योग संवत् ( १९५६ ) के-मृग-शीर्ष महिनेमें आयगा. बृहस्पति-सूर्य-शुक्र-शनि-और-मंगल-ए-कराशिपर इकठे होतो-राजाओंकों पीडा-लडाइकी तेजी-और-अनाज-महघा होगा. यह योगभी संवत् (१९५६) में-आयगा, श-नि-और-राहु-एकराशिपर आवे जब अनाज महघा बीके-और राजे महाराजोंकों-तकलीफ रहे, एकराशिपर कोइसे सातग्रह जब इकठे हो बहोतसें देश लूट जाय और दुकाल पडे. जब बृहस्पति-का अतिचार हों तब राजाओंकों भय-और-प्रजाकों पीडा जा-नना. अधिकमासमें-मंगल-या-बृहस्पतिका राशि प्रवर्तन होना अधिकवृष्टि होनेका सूचक है.

९-तेरह दिनका पखवाडा भयजनक होता है. हरेक महिनेके कृष्णपक्षमें तिथिका बढना-और-शुक्लपक्षमें तिथिका घटना-अना-जकी तेजी होनेका द्योतक है. और कृष्णपक्षमें तिथिका घटना

शुक्लपक्षमें तिथिका बढना-अनाजकी मंदी होनेका कारण है, जेठ महिनेमें आद्रासें कमाकर नवनक्षत्र मूके जायतो चौमासेमें बरसाद बहोत बरसे. एक दो-या-उपर कहे हुवे संपूर्ण नक्षत्रके दिनोंमें अगरचे वरसात वरसे तो चौमासेमें वरसात बिल्कुल न वरसेगा.

१०-आषाढ वदी पंचमी (गुजरातकी अपेक्षा जेठ वदी) के-रोज चंद्रमा बादलोंमें उदय हों-तो-वरसात अच्छा होगा. निर्मल आकाशमें उदय होतो वरसात थोडा होगा. तीज-चोथ-अष्टमी-नवमी-और-चौदस-इन तिथियोमें-(अथवा) रवि-मंगल-शनश्चर-कों-आद्रानक्षत्रपर सूर्य आवे तो अच्छा नही, और शेष तिथिवा-रकों आवे तो अच्छा है तथा-भरणी-कृत्तिका-आर्द्रा-मूल-ज्येष्ठा अश्लेषा-मघानक्षत्र-मूल-गंड-व्यतिपात-व्याघात-परिघ शिव-व-घृत-अतिगंड-इनयोगोमें आवे तो अच्छा है और शेषमें आवे तो अच्छा नही. लेकिन!-जब सूर्य-आर्द्रानक्षत्रपर आवे और उसी रोज वरसात हो-तो अच्छा होतेभी देढ महिनेतक वृष्टिका अ-भाव जानना.

११-कार्तिक सुदी पुनमके रोज भरणीनक्षत्र हों-तो अच्छा नही. माघसुदी सप्तमी चंद्रवारी हो तो-बहोतसें देशोमें दुकाल पडे और-राज्यकी तर्फसें क्लेश रहे. फाल्गुन महिनेमें शुक्र अस्त हो तो भादवेमहिनेतक अनाज महघा बीके. मघानक्षत्रपर-शनि वक्री हो-तो-छत्रपति राजाओंकों भय पैदा होनेका कारण है. जिस महिनेकी पुनमके रोज मासनक्षत्र-घडीयोंमें-कमहो-तो अनाज व-गेरा सस्ते बीके. सम (अथवा) अधिक होतो महघे बीके. जैसे

कातिकसुदी पुर्णिमा तीसघडी-बारापल है उस दिन मासनक्षत्र पचीसघडी-सातपल हो-तो-अनाज वगेरा शस्ते बीके,-ऐसा जानना. अगर किसी समय एकराशिपर आठग्रह इकठे हो जाय-तो जानना चाहिये निहायत बुरा होगा.

१२-जितनी बातें उपर लिखी गइ है भरुसे करने योग्य है. इतनेपर भी कोइ बात न मिले तो उसपर हठ करना मुनासिब नही. आजकल तादृशज्ञानी नही रहे-जो-भूल न जाय. भूल चूक सबके पीछे लगी हुइ है. उपयोगी बात जानना और दूसरोंकों विदित कराना यही ग्रंथकारोकों इरादा रहता है. इसलिये-मैं-आशा करता हूं कि-सज्जन पुरुष तात्पर्यपर ध्यान देयगें.

( इति कालज्ञान समाप्त. )





☞ इति-श्रीमद् विद्यासागर-न्यायरत्न-
मुनि-शांतिविजयजीमहाराज-विरचित-
शांतसुधानिधि-ग्रंथका दूसरातरंग
समाप्त,-

# [ मानवधर्म संहिता. ]

(१)–मानवधर्मसंहिता हजारे ग्रंथोंका सार है. इसके पढनेसें अलबत्ते !–थोडा पढा हुवा भी–बहोत कुच्छ फायदा उठा सकेगा. ज्यादे करके इसमें गृहस्थ धर्मका बहोत हाल है. धर्म–अर्थ–और–काम–यथासमय पालनकरना गृहस्थोंका जरुरी काम है. इस लेख-में कइ बातें ऐसी आयगी जिसकों पढकर अज्ञानी लोग उल्टा वि-चार करेगें. लेकिन ! हमको यहां उनकी कोइ परवाह नही. ती-र्थंकर–गणधरोंने यह नही फरमाया कि–सच्चबात लिखते–अज्ञानी-कों हानि पहुंचती होंतो नही लिखना. बल्किन !–घंटानादकेशाथ फरमाया है कि–सच्च बातकों बेधडक होकर लिखो. कइ लोग कहेगें–साधु होकर शृंगाररस वगेरा क्यों बयान किया ?–( इसके जवाबमें ) इतनाही कहना काफी हैकि–तीर्थंकर गणधर–साधुथे–या–गृहस्थ ?–अगर–साध थे–तो–कहिये !–उनोंनें–शास्त्रोंमें शृंगार-रस क्यों वर्नन किया ?–क्या ! उसकों वांचकर कोइ शख्श काम भोगमें ज्यादे ध्यान देगा तो उसका पाप तीर्थंकर गणधरोंको ल-गेगा ?–कभी–नही !!–यथार्थ बात वर्नन करना ज्ञानीयोंका धर्म है. समजनेवाले उल्टा समझे तो–वे–डूबेगें. उनोंनें ऐसा पाप–क्यों–कि-या ?–जिससे अज्ञानी हुवे ?–जो–जैसा करेगा वैसा फल पायगा, यह सिधि सडक है. इसे तोडनेवाला कोइ नही जन्मा. जो बात सदाके लिये सर्वोपयोगी हैं–उसका बयान करना ग्रंथकारोंका ज-रुरी काम है. दुर्जनोंके नाक चढानेसें क्या होता है ?–द्वादशांग-

वानीके ज्ञानसें कोइ बात छीपी नही. हां! इतना जरुर है कि–जो बात जिस वख्त पकडने योग्य है पकडना–और–छोडने योग्य है छोड देना.

(२)–मनुष्योंके कर्तव्य धर्मका जिसमें वर्नन किया गया हों उसीका नाम–मानवधर्म संहिता–है, बस!–इसको यहां पहिले यही कहना मुनासिब आया कि–गृहस्थोंकों किस वख्त–और–क्या क्या करना चाहिये?–प्रतिदिनचर्या–जन्मचर्या–और–अंतिमक्रिया–हरेककों जानने योग्य है. सवेर वख्त–जब–चारघडी रात बाकी रहे नींद छोडकर जागृत होना अव्वलदर्जेका काम है, दूसरा दर्जा दो घडी रात रहते–और–तीसरा सूर्य चढे बादका है. दिन चढे जाव और सोते रहना चतराइकी बात नही. जाग्रत होतेही पहिले–स्वरोदय ज्ञानका–विचार करना चाहिये. चंद्रस्वर चलता होतो–बाया पांव–और–सूर्यस्वर चलता होतो दाहना पांव जमीनपर रखना अच्छा है. सुखुम्नास्वर चलता होतो पलंगपर ही बैठे रहकर परमेष्ठिका ध्यान करना ठीक है. सुखुम्नास्वर–दशमिनिटसें ज्यादे नही चलता- स्वरोदयज्ञानका भेद इसी ग्रंथमें लिखा गया है–दूसरे तरंगमें–बाच लो.

(३)–पलंगसें उतरकर मलमूत्रकी पीडाकों दूर करें–और–साफहोकर मंत्राधिराजका स्मर्ण करे. तीर्थवंदन–या–स्तोत्र वगेरा जो कुच्छ याद हो–मनमें पढे, कुच्छ भी याद न होतो निचे लिखे श्लोक पढ लिया करे.

( अनुष्टुप् वृत्तम्. )

मोक्षमार्गस्य नेतारं–भेत्तारं कर्म्मभूभृतां,
ज्ञातारं विश्ववस्तूनां–वंदे तद् गुणलब्धये. १

जिने भक्ति जिने भक्तिः—जिने भक्ति र्दिनेदिने,
सदा मेस्तु सदा मेस्तु—सदा मेस्तु भवेभवे. २
नहि त्राता नहित्राता—नहित्राता जगत्त्रये,
वीतरागसमो देवो—न भूतो न भविष्यति. ३
वीतरागं स्मरन् योगी—वीतरागत्वमश्नुते,
सरागं ध्यायतः पुसां—सरागत्वं तु निश्चितं. ४
दर्शनेन जिनेंद्राणां—साधूनां वंदनेन च,
न तिष्ठति चिरं पापं—छिद्रहस्ते यथोदकं. ५
अर्हमित्यक्षरं ब्रह्म वाचकं परमेष्टिनः,
सिद्धचक्रस्य सद् बीजं—सर्वतः प्रणिदध्म है. ६
मंगलं भगवान् वीरो—मंगलं गौतमः प्रभुः,
मंगलं स्थूलभद्राद्याः—जैनधर्मोस्तु मंगलं. ७

इन श्लोकोंको—पढकर जो कुच्छ व्रतनियम धारना हो दिलमें धार लेवे. देवदर्शनकों जाना तो शरीरसें साफ होकर जाना चाहिये, संभोगके वख्तकी अशुचि विना साफ किये जो लोग दर्शनकों जाते है अच्छा फल नही पाते, कइ देशोमें ऐसी रशम भी देखी जाती हैकि-स्त्रीयें नापाक ही उठकर देवदर्शनकों चली जाती है यह बात ठीक नही. संपूर्ण अंगका-या-पंचांग स्नान करके जाना चाहिये.

(४)—सवेरके वख्त जंगलकी हवामें घूमना बहोत फायदेमंद होता है. दोलतमंद गृहस्थ-या-राजा-बादशाह हो-तो-हाथी घोडेपर बैठकर-या-गडीपर सवार होके-जंगलकी-हवा लेना चाहिये.

साफ हवा सेवन करनेसें शरीरकी ताकत बढती है. बीमारी मिटती है औरं दिलकों आराम मालुम देता है. जो लोग पापके प्रभावसें दूसरेके तावेदार-या-गरीब है उनकों सवारीका योग नमिले तो पांवसें घूम आया करे. जो लोग गादी तकीयाके नोकर है उनकों अलबते!-हमारी शिक्षा कभी नही रुचेगी, लेकिन!-उन्होपर हमारी निगाह नही है. हम यहां मनुष्योंके जरुरी काम लिखनेकों बैठे है. जिनकों न रुचे मत मानना. शास्त्रोमें जो सुस्ती उडानेके लिये मल्लयुद्ध करना लिखा है उसीका दूसरानाम पहेलवानोंकी कुस्ती कह दो कोइ हर्जकी वात नही. ऐसी कुस्ती करना कोइ जरुरत नही जिससें शरीरकों भारी नुंकशान पहुचे. गेंदखेलना-कोश दोकोश पैदल फिर आना-जलमें तैरना-या-जिस महेनतसें शरीरपर थोडासा-पसीना आजाय-वैसी कसरत करना मना नही. कसरतका नतीजा यही है कि-जिससें सबरगोंकों महनत करना पडे. सबसें अवल दर्जेकी कसरत वही है जो शुभह और श्याम-जंगलकी साफ हवामें घूमना. दंड पेलना लडकोंकी तरह उठ बैठ करना अच्छी कसरत नही. किंतु लडकपन है.

(५)-कसरत करनेसें अनाज अच्छी तरह पच जाता है, रक्त भ्रमण ठीक होता है. जिस दिन शरीरमें कफ ज्यादे मालूम दे उस दिन जरुर परिश्रम उठाना चाहिये. बिल्कुल भूखे-या-पेट भरकर भोजन जिमेबाद-तुर्त कसरत करना ठीक नही. बुढे आदमीओंकों-जोकि-खुद कमाता रुत हो चुके है उनकों कोइ जरुरत नही कसरत करे. कइ स्त्रीयें हरदम घरमें बेठी रहकर कोइ काम नही करती यह भी एक बीमार होनेकी निशानी है. लाजिम है कि-घरके

काममें लगी रहे और चलती फिरती भी रहे. शरीरमें जब थोडा सा पसीना आजाता है उस वख्त ठंडी हवासें बचना चाहिये. जैसे कामभोग सेवन करके बचते हो. पसीना आनेसे शरीरके बुरे द्रव्य बाहर निकल जाते है. अगर पसीना निकलना रुक जाय-तो-वे-बुरेद्रव्य शरीरमेंही रह जाय-और रोगकी जड लगे.

(६)—साफ हवा शरीरमें प्रवेश करे तो जानो लाख औषधि सेवन किइ, इसी लिये कहने वालोंने कहा है कि—सो दवा—और एक हवा,—श्वासमार्गमें जब कोइ रोग पैदा हो जाता है शरीरका लोही भी बिगडने लगता है. इसी लिये साफ हवा लेनेकी जरुरत है. लोहीका खजाना हृदय है. वामे स्तनके निचे जठराग्नि तप्तमान हो रही है. उसीसें शरीरके सब द्रव्योंका ज्वलन होता है. फेंफडे छातीमें दोंनों तर्फ स्वाश्वोस्वास लेनेके यंत्र है. बुरी हवासें इस यंत्रकों-और इस यंत्रसें संपूर्ण शरीरकों नुकशान पहुंचताहै . कुवे-वावडी-नदी-नालियां-पाखाने-गंदे जलका तालाव-और जहां-गधे-सूअर-बैठते हों-वहांकी हवा जरुर बिगडी हुइ रहेती है. कसाइ-रंगरेज-और-चमार-जहां वसते हों-मर्दे गाडनेकी या-जलानेकी जगह जहां गांवके पास हों-वहांकी हवा भी जरुर बिगडी हुइ रहती है. बिगडी हवाके पास रहनेसें विस्फोटक-दाह सिरमें चक्कर आना-वगेरा रोग पैदा होता है. इस लिये गंदी हवासें बचाव रखना बहोत ठीक है. यह बात सबसें अवल दर्जेकी है कि-पूर्व संचितकर्म रोग-किसीका रोका नही रहता. लेकिन!-यहां जो कुच्छ कहा गया है व्यवहार नयको आश्रितहोकर कहा है.

(७)—(मलमूत्र त्यागनेकी विधि)—दिशा जंगल जाना तो दूर

जगहपर जाना चाहिये. देवालयके पास-या-मशानमें दिशा जंगल जाना ठीक नही. मलमूत्रकी पीडाकों रोंकनेसें आंखोंकी तेजी मंद होती है. सिरमें दर्द-वगेरा कइ उपद्रव पैदा होते है. छींक-उल्टी-उबासी-और-प्यास-रोंकनेमें शरीरकी तंदुरस्ति बिगडती है. नींद वातोत्सर्ग-श्वास-वीर्य-और-आंसु-आते हुवेको रोंकनेसें कइ तरहके विकार पैदा होते है. जिसकों छींक आते ही एकशाथ-वीर्य-पैशाव-और-मल-छूट जाय उसकों जानना चाहिये आयुष्य अब थोडा रहा धूपसें जलती हुइ जमीनपर-छतपर-या-पथ्थरकी शिलापैर-पेंशावकरना बहोत नुकशानकारी है. सबबकि-सूर्यके तापसें उसमें जितनी गर्म हवा इकठी हुइ है इंद्रियद्वारा प्रवेशकरके बडेबडे रोग पैदा करती है. गुप्तमोरीमें जहांकि-सदा आर्द्रता बनी रहती हो पैशाब करना कोइ चइतराइकी बात नही. धर्मशास्त्र के कायदे मुजब बडा पाप लगता है. जो लोग नास्तिक श्रद्धावाले है इस बातको जूठ समझे तो उससें धर्मशास्त्र झूठे नही होसकते. सर्प-या-उंदरके-बिलमें पैशाव करना महामूर्खोंका काम है. नजरे देखी हुइ बात है कि एक शख्सने एक बिलमें पैशाव करना शुरु किया. उसकी धार जब भीतर पहुंची तुर्त उसमेंसें एक सर्प निकल आया. इधरसें पैशाव करनेवाला मारे डरके ऐसा भगाकि-सब कपडे खराब हुवे और लोगोंने हांसी किइ, कहिये! क्या!! फायदा हुवा?—

(८)-दातूंनकिये बिदूनकोई चीज मुंहमें डालनी नही चाहिये. जो लोग हरहमेश दांतुन नही करते है उसके मुहमें ऐसी बदबू आती है कि-उसके पास बैठनेकों जी नही चाहता. जिसके क-

पडे और शरीर मैला उसकी बुद्धि भी मैली होती है. इस लिये उचित है कि-हरहमेश दांतून करके पीछे कोइ चीज मुंहमें डालना. जिस रोज मुखमें छालें पडे गये हो उस दिन दांतून करनेकी जरुरत नही. जिसके मुखमें दाह होता हो-कंठ बेठ गया हो-होठ फट जाते हो-उनकों चाहिये घीके कुरलेकर-या-हरेनालियरकी गिरि चावे, जरुर फायदा होगा. दंतकाष्ट बबूलका करना चाहिये. अगर नमिले तो निचे लिखा हुवा मज्जन बनाकर अंगुलीसें दांतोपर घिसना-जिससें वात-पित्त-और-कफ-तीनों तरहके रोग दूर होकर आराम मिलेगा. (दांतोके लिये मज्जन )-हरडे तोलाएक-बहेडे तोलाएक-आवले तोलाआधा-माजुफल तोलादेढ-सफेदकथा तोलाएक-छोटीइलाची तोलादो-कपूरकाचली तोलाआधा-मोलसीरीकीछाल तोलादो-पठाणीलोंध तोलाआधा-संखद्राव तोलाआधा-और-नागरमोथ तोलाआधा-इनचीजोंको-कुट पीसकर कपडछान करना-और-बोतल भर रखना, सवेर वख्त थोडासा लेकर दांतोंकी जडमें मसलनेसें बिल्कुल आराम मिलेगा, बदबू मिट जायगी. और अनारके दानोंकी तरह दांत चमकीले बने रहेंगें.

(९)- दातूंनकरके-चमेली-या-गुलाबके सुगंधि तैलसें शरीरकों मर्दनकर स्नानकरना चाहिये. तैलके मसलनेसें शरीरकी रगें पुष्ट होती है, जिसकों तैरना न आता हो गेहरे जलमें कुदना अच्छा नही. साफ और छाने हुवे जलसें नहाना और हरहमेश तिलक लगाना आर्यलोगोंका नित्यकर्त्तव्य है. नंगे होकर स्नानकरना म्लेच्छोंका काम है, कितनेक देशोंमें ऐसी रसम देखी जाती है कि-स्रीयें बिल्कुल नंगी होकर नहाती है, लेकिन!-यह रसम बहोत

बुरी है. एकसाडी-या-दुपट्टा-पहेनकर पीछे नहाना चाहिये. नहा-कर कपडे साफ पहने-चाहे थोडी कीमतके हो-कोइ हर्ज नहीं. लेकिन!-मैले कपडे पहेनना बहोत बुरा है, जिसके कपडे मैले उ-सकी बुद्धि भी मलीन रहती है. अगर कोइ सुवाल करे कि-साधु-ओंके कपडे बहुधा मैले होते है तो-क्या!-उनकी भी बुद्धि मलीन समझना चाहिये? (जवाब.)-साधुओंके लिये भी वस्त्रका धोना और साफ रखना धर्मशास्त्रोंने फरमाया है कौन कहता है मलीन रहना! अनसमझदारोंके लिये सभी जगह अंधेरा है. कोइ धर्म-शास्त्र-या-लौकिक व्यवहार-यह नही कहता कि-मलीन रहो,-

(१०)-अच्छे कपडोंसे मनुष्यकी इज्जत बढती है. जहोरी-और-इतर बेचनेवाला-जितने साफ वस्त्र पहनेगा उसके मालकी तारीफ होगी. इतर गुलाबका-सब इतरोंका सिरदार है, इसकी ताहसीर ठंडी होती है. बाराहआनेसेलेकर तीन-या-पांचरुपयेतोले तकका आजकल ज्यादे इस्तिमाल किया जाताहै. यूंतो जितना बढाओ बढ सकताहै, लेकिन!-इतरकी परीक्षा हरेकसे नही हो सकती. जिनोंने बहोत इतर सुंघे हो-खरीदे-या-बनाये हो-वेही-अच्छी तरह पहिचान सकते है. अच्छे इतरकी परीक्षा यह है कि-थोडासा लेकर कागदपर डालदिया जाय-और-निचे अंगुल देढ अंगुल दूर अंगारा आगका दिखलाया जाय उसीदम मिनिट देढ मिनिटमें उड जायगा. जिसमें रोसे वगेराका भेल होगा देरीसे-यानी-पांच सात-या-दस मिनिटमें उडेगा, चंदनके तेलकीभी प-रीक्षा इसीवजह समझलेना चाहिये. जिस इतरका फुया दोनोंका-नोंमें लगाकर रातको कपडा ओढकर सोजाओ और शरीर प-

इसकी खुशबूसेंतर होजाय नही अच्छा जानो. पन्दरांह रोज जिस इतरके फुयेकी खुशबूबनी रहे उसकी ज्यादावत है, ?-वहइतर चार पांच रुपये तोलेसें कम नहोगा. महिनेतक खुशबू रहे-वो-सात आठ रुपये तोलेका होना चाहिये.

(११)-इतरचंपेका-इसकी ताहसीर गर्म-बारांआने तोलेसें लेकर पांचरुपये तोले तकका ज्यादे इस्तिमाल कियाजाता है. इतर केवडेका-इसकी ताहसीर ठंडी और परोपकारी है, जो शख्स केवडेकाइतर लगाताहै उसकी खुशबू उसेकम और दूसरेकों ज्यादे माळूम देयगी, इतरमोतियेका-इसकी ताहसीर न-ठंडी-न गर्म,- इतरकेशरका-इसकी ताहसीर गर्म, इतरचमेलीका-इसकी ताहसीर ठंडी, इतरखसका-इसकी ताहसीर ठंडी,-इतरहीनेका-इसकी ताहसीर गर्म, इतरजुइका-इसकी ताहसीर ठंडी और मादील,इतरमौलसोरीका-इसकी ताहसीर ठंडी, और मादील, इतर गुलदाउदीका-इसकी ताहसीर ठंडी, इतरपनडीका-इसकी ताहसीर न ठंडी-न गर्म, इतरदवमरेका-इसकी ताहसीर गर्म, इतरमदनमालतीका इसकी ताहसीर ठंडी, इतरअरमजाका-इसकी ताहसीर गर्म, गंधीलोग इसकों मुष्कअंबरकाइतर कहकर वेचते है. सबबकि-इसकी खुसबू अंबर और कस्तूरीसें कुच्छ मिलजाती है. इतर केतकीका-इसकी ताहसीर ठंडी, इतरसेंदेका-इसकी ताहसीर मादील, चंपेके इतरसें लेकर इतरगेंदेतक जितने नामलिखे बारांआने तोलेसें लेकर तीनरुपये तोलेतक अच्छे मिलसकते है, ज्यादे दिन महेनतकरके उताराजाय तो ज्यादे किंमत भी होसकती है, अैलम किसीके घरका नही, जोकरे उसीका है, जैसे आर्यखंडमें सभीदे-

श आबाद है युरप-एसिया-अमरिका-रुस-चीन-जपान वगेरामें भी है, सभीदेशमें इतर बनते है. जिसकों जहांसें मंगानाहो मंगा सकतेहो. पूरव-पंजाब-बंबइ-गुजरात-काठियावार-दखन-मारवाड राजपुताना-दिल्ली-लखनउ-कंनोज-अजमेर-जोंनपुर-और-जहांसी-वगेरा-इतरके लिये मशाहूरस्थान है. गर्मीकी प्रकृतिवाला ठंडा इतर और बादीकी प्रकृतिवाला गर्म-इस्तिमाल करे अच्छा है. कंजुसोंकी ताकत नही कि-इतरका-आनंद उठासके. जो लोग उदार प्रकृतिवाले है-वेही-उमदाचीज खरीद सकते है.

(१२)-जिनकों अपनेशरीर-या-कैशोपर खुशबूदार तैल लगाना मंजूर हो चमेलीका तैल इस्तिमाल करे. इसकी ताहसीर ठंडी और-तरहै. तैल-हीनेका-गर्म होताहै, जिनकी बादीकी प्रकृति हो हीनेका तैल लगाया करे, अरगजाका तैल भी गर्म होताहै. इसकी खुशबू तीनदिन तक केशोंसें नही जाती. गुलाबका तैल जितनी सुगंधरखता है दूसरा नही रखता. इसकी खुशबू ठंडी और तरहोती है. तैल केवडेका बहोत उमदा और ठंडा होता है. जिनकों मोगरेका तैल पसंद हो-बहोत ठीक-और-ठंडा है. इन सब तैलोंको बनानेकी तरकीब वेही जानते है जो हरवख्त बनाया करते है. तिलोंमें फुलोंकों बसाकर बडी महनतसें फुलेला बनाया जाता है. दोरुपये सैरपका तैल अच्छा होताहै. तीन-चार-पांच-सात-या-दसरुपये सैर लेना चाहो मिल सकताहै. लेकिन!-उसकी"पहिचान करना बडा मुश्किल है. सैरभरपके चमेलीके तैलमें तोलेभर केवडेका-इतर-डालदिया जाय-वो-खुशबू-देगी सारा मकान महेंक उठेगा. इसीतरह सैरभरपके-तैल चमेलीमें-तोलाभर चमेलीका इ-

तर, हीनेके तैलमें हीनेका-अरगजेमें अरगजाका-गुलाबमें गुलाबका-और मोगरेमें मोगरेका इतर-डालदिया जाय-खुशबू बढेगी. जिसकों जैसा मंजूर हो करे. लेकिन! इतनायाद रहे-जितना इतर अपने शरीर-और स्त्रीपुत्रोंकों-लगाते हो-उतना देवमूर्त्तिकों भी लगाया करो. आधा चोथाइ भी लगाओगे तबभी ठीक-जो लोग अकेले हाडमांसके पुतलेकों ही शिंगारना जानते है, उनके धनमाल और खजानेकों धिक्कार है.

(१२)-जिनमंदिरमें जाना हथियारकों और-उपानहकों-बहार छोडकर जाना चाहिये, देवमूर्त्तिकी दाहनी बाजुसें तीनपरकम्मा देना और तीननमस्कार करना नित्यकर्तव्य है. साफ पानीसें शुकी जमीनपर बैठकर स्नान करना-और-उमदा कपडे पहेनकर अष्टद्रव्यसें जिनमूर्त्तिका पूजनकरना सम्यक्तनिर्मल होनेका कारण फरमाया. पूजन करनेका जैसे पुरुषकों अधिकार है वैसे स्त्रीकों भी है. रजस्वला होनेके दिनोंमें अलबते! मना है, लेकिन! सदाकेलिये कोइ शास्त्र मनादी नही करता, पूजामें मन-वचन-काया-और-पहेननेके कपडे पवित्र होना चाहिये. जिसकपडे पहेनकर मलमूत्र किया हो-कामभोग सेवाहो-पूजाके वख्त बिल्कुल छीना नही चाहिये. नयेकायोग नहो-तो पुरानाही ठीक है. लेकिन! धोया हुवा और साफ होना चाहिये. पूजक पुरुष अपने शरीरमें चार जगह तिलक लगावे. ललाट-कंठ-हृदय-और-नाभि-इनके शिवाय दूसरी जगह तिलक लगाना नही कहा. जिनप्रतिमाके नवअंगपर तिलक लगाना इसतरकीबसे समजना चाहिये. पांवकेअंगुठे-जानु-हाथ-और-स्कंध-इनचार अंगमें तिलक आठ

हुवे-लेकिन १-गिनतीमें चारही गिनेजायगे. मस्तक-ललाट-कंठ-हृदय-और-नाभि-ये-नवअंग और तेरह तिलक हुवे. पूजा-तीन प्रकारकी है. (१) अंगपूजा-(२) अग्रपूजा-और-(३) भावपूजा, नवअंगतिलक लगाना-विलेपन करना-फुल चढाना-और-महंगे आभूषण धारन करना-सब-अंगपूजाके भेदमें है. धूप-दीप-नैवेद्य फूल-अक्षत वगेरा अग्रपूजामें दाखिल है. और-गीतगान-नाटक चवर करना वगेरा भावपूजाके भेदमें है. चैत्यवंदन करते समय-पुरुष-जिमनीतर्फ-और-स्त्री-देवमूर्त्तिकी बाधीतर्फ-बैठे,-बैठनेका अधिकार जघन्य सवाहाथ दूर-और-उत्कृष्ट साठहाथ दूर तक है, (भावार्थ)-मूलगर्भद्वारसें बहारके मंडपमें जितनी गुंजास देखे उतनी दूर बैठे. जिनमंदिरकी चौरासी आशातनासें सदा बचते रहना चाहिये. देवद्रव्य खाना महापाप है. देवमंदिरके रुपये पैसे अपनेकों देने हो-तो-जल्दी देदेना चाहिये. जींदगीका भरुसा नही-देवद्रव्य देना रह जायगा तो अगले जन्ममें बडे दुःख भोगने पडेगें.

(१४)-जिनपूजामें मनः परिणाम-हिंसकरुप-नही इसलिये-भावहिंसा-नही. और भावहिंसा विदून पापबंध नही. अर्थात् पूजाकरते हुवे अशुभकर्मोंकी निर्जरा और-पुन्यानुबंधी पुन्यका प्राप्ति होना सिद्ध हुवा. कोइ मूर्ख-इस आशयकों न समझे और कुतर्क करे तो उसके खोटे भाग्य-समझना चाहिये. धर्म-और-प्रीत जोरजोरी नही होती. अगर सवाल किया जायकि-अविधिसें पूजन करनेसें तो न करना अच्छा, (जबाब.) यह बात ठीक नही, कोइ शख्स जब किसी कामकों करने लगता है तो पहिले ही

यथार्थ नही बनता. मिहनत करते यथार्थ भी बन सकता है. इसी तरह पूजनमें भी अविधिसें करते विधि प्राप्त हो सकती है. लेकिन! अविधिके डरसें बिल्कुल छोड बेठना अच्छा नही. केशर चंदन फल नैवेद्य वगेरा हरहमेश नये चढाना चाहिये. घरं चैत्यालयमें–एकसें लगा–ग्यारह अंगुलतक उंचीप्रतिमा रखना ठीक है; इससें बडीप्रतिमा घरमें रखना ठीक नही. बडेमंदिरमें पधरा देना चाहिये. घरमें रखा जाय–वोभी–धातुकी–या–चित्रामकी होना ठीक है. पाषाणकी मूर्त्ति–बडेमंदिरमें रखना अच्छा. परदेश जाते वख्त सिद्धचक्रकायंत्र साथ रखना बहोत ठीक है. बिदून देवदर्शन भोजन जिमना अच्छा नही. नया बनवाया हुवा–सिद्धचक्रयंत्र–बिदून–गुरुकेवासक्षेप किये पूजनीक नही होसकता. जिनमंदिरमें स्तोत्र–लावनी–स्तवन–पढना तो उमदा भावार्थवाला पढना चाहिये. शास्त्राज्ञासें बखिलाफ–रचनाका–पढना मुनासिब नही. पूर्वाचार्य रचित उमदा अर्थावाले–स्तवन–पद–थोडे नही है.

(१८)–अगर ज्ञानी और–त्यागी गुरुका–योग होतो–उनके पास–धर्मोपदेश सुननेको जरुर जाना चाहिये. शास्त्र श्रवणसें धर्मश्रद्धा दृढ होती है. जो–धर्मोपदेष्टा अधर्मी–और–नास्तिक है उसके पास धर्मोपदेश सुननां कोइ जरुरत नही. असल पूछोतो उसको उपदेश देनेकी योग्यताही नही फिर उसका वचन दूसरेको कैसे असर करसकेगा.!–प्रत्यक्ष देख लिजियेकि–अगर–वेश्याओंको–पतिव्रता धर्मका उपदेश देनेके लिये नियत कियाजाय तो–क्या!–उनका उपदेश दूसरेको असर करसकता है? कभी नही!! बस!–इसी उदाहरणसे–समजोकि–धर्मोपदेष्टा गुरु कैसा होना

चाहिये ?-आजकल खुशामदीलोग रह गये. साधुजनभी अपने निस्पृह धर्मकों छोडकर खुशामदी बनते चले जातेहै, कहिये !-फिर सच्चे धर्म-का उपदेश कैसे हो सकेगा ?-दोलतमंदकों-और-गरीबकों-एकसा धर्मोपदेश देना मुनिजनोंका मुख्यधर्म है. शास्त्रके पाठकों उथ्थापन करना इसके समान कोइ पाप नही. जिनाजिनलोगोंने धर्मशास्त्रों-का-पाठ-उथ्थापन किया उनोंने अच्छाफल नही पाया. इसभवमें बेइज्जती-और-परभवमें दुर्गति-होना इसीका फल है, कइ ऐसे मायावी है जो साधु होकर भी दगाबाजीकों नही छोडते, साधुलो-गोंने संसार छोड दिया तो अब मुनासिब है साफ दिल रहे और सच्चे धर्मका उपदेश देवे.

(१६)-जीवोंकावध न करना-सच्च बोलना-चोरी न करना-स्त्री संभोग न करना-धन धान्य सुना चांदी रुपया पैसा वगेरा न रखना-इन पांचोंका नाम-महाव्रत है. भिक्षामांगकर खाना-और-रात्रीकों अन्न पाणी न लेना-मुनिजनोंका मुख्य कर्त्तव्य है. साधु साध्वी-श्रावक-श्राविका-इनचारोंकी समुदायका नाम-संघ-बोलते है. एक आचार्यकी वाचनांवाले साधुओंके समूहका नाम-गच्छ-और बहोतसें एकसरिखे सजातीय गच्छोंके समुहका नाम-कुल-कहते है. आजकल पंचमकालमें-बकुस-और-प्रतिसेवना नियंठेके-मुनि-विद्यमान है, इन्हीके जरीये पंचमकालके अंततकधर्म चलेगा. अगर सवाल किया जायकि-निर्ग्रंथ-सनातक नियंठेके उमदामुनि जब इस कालमें नही रहे-तो-औरोंकों-मुनि-क्यौं कहना ?-( जबा-ब. )-पहिले दिनोंमें चौदह पूर्वके पाठीकों-गीतार्थमुनि-कहते थे-तो-क्या !-आजकलके जघन्य आचारप्रकल्प-निशीथ-और-प्र-

ध्यम आचार प्रकल्प-बृहत्कल्पके-पाठीको-गीतार्थ न कहना चा-
हिये, ?-पहिले कालमें दश प्रकारके कल्पवृक्षकों वृक्ष कहते थे क्या!
आजकल आम्रकों वृक्ष कहना न चाहिये, ?-पूर्वकालमें सहस्रमल्ल-
याद्धोंकों-योद्धा-बोलते थे-क्या!-आजकल किसीकों योद्धा न क-
हना चाहिये, ?-पूर्वकालमें बडेबडे मंत्र और अंजनधारी चौर थे
क्या !-आजकलके साधारण चौरोंकों चौर न कहना चाहिये!
बस!-इन्ही दृष्टांतोसें समझलो कि-आजकलभी मुनियोंका-अभाव
नही है. हां!-इतना जरुर है कि-निस्पृहमुनि-थोडे है. साधु होकर
जो लोग-स्त्री-धन धान्य घर हाट हवेली मकानात-और-खजाना
रखते है, और दुनियाकों मिथ्या उपदेश देते है उनकों साधु क-
हना मुनासिब नही.

(१७)-साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका-पुस्तक-प्रतिमा-और-
जिनमंदिर-ये-सातधर्म-क्षेत्र-जो-शास्त्रोमें बयान किये है इनके ब-
चावके लिये धर्मोपदेश देकर साहाय्य करना मुनिजनोंके लिये
उचित कार्य है, कोइ गृहस्थ देव मंदिरका पैसा खाजाता हो उस-
कों रोकना-या-उसकों-संखवहार करादेना मुनियोंकों हुकम है.
कोइ धर्मशास्त्र नही फरमाताकि-इसमें बेपरवाह रहे. कोइ जगह
देव मंदिरका पूजारी खुद मालिक बनबैठा हो तो उसकों राज्यद्वा-
रा प्रयत्न करके निकलवा देना, देव मंदिरमें मकडीकाजाला-या
शिखरपर-कोइ वृक्ष-लग गया हो-तो-उसकों-दूर कराना.—श्रा-
वकलोग धर्मश्रद्धासें पतितहों तो खुद दूर करना. इसमे देव मंदि-
रकी रक्षाका इरादा होनेसें पुन्यानुबंधि पुन्य.-और-अशुभकर्मकी
निर्जरा है पाप नही. अगर सवाल किया जाय कि-साधु त्यागी

है उसकों क्या गरजकि-मंदिरके काममें पडे?-(जवाब.)-साधुने पांच इंद्रियके विषयका-और-पापारंभका त्याग किया है धर्मद्वेषोकों हठाना नही त्यागा है, साधु-धर्मके थंभ है धर्ममें साहाय्य न देवे तो उनकों अधर्मताका दोष आताहै. भगवती सूत्रका-पाठ है कि-संघके लिये-साधु-अपनी-लब्धि-फोरवे, और-शक्ति मुआफिक धर्मकी रक्षा करे. जो-साधु-धनवानके-खुशामदी और धर्मका-सच्चा उपदेश नही देते-वे-साधु नही किंतु अधर्मी है.

(१८)-शास्त्र सुनने जाना तो हथियार-लकडी वगेरा छोडकर जाना चाहिये. राजा बादशाह वगेरा अपना राज्यचिन्ह-छडी चवर-मुकुट बहार रखकर जावे. गुरुदर्बारभी एक पूज्यस्थान है, इसमें महत्वताके चिन्ह नही लेजाना गुरुकी अदप है, शास्त्र सुनते वख्त मनकों एकाग्र रखना चाहिये. वातचित और अवाज करनेसें चित्त डामाडोल होजाताहै. श्रोते-तीन तरहके (१) जानकार (२) अजानकार-और-(३) दुर्विदग्ध-नंदीसूत्रका लेखहै कि-दुर्विदग्धश्रोता-ज्ञान प्राप्तिका अधिकारी नही. जहां सभीश्रोते दुर्विदग्ध मिले हों उस सभाकों-शास्त्र सुनाना- कोइ जरुरत नही, कागडेकों दूधसें नहलायाजाय कभी सफेद नहोगा इस तरह दुर्विदग्धश्रोताभी कभी न सुधरेगा. शास्त्रवचनपर श्रद्धावान्-और-उदार-श्रोता धर्मकी उन्नतिकरसकता है, धर्मशास्त्रका अवर्णवादीश्रोता-अगर कुतर्ककरके-अपनी मूर्खता जाहिर करताहोतो मुनासिब है कि-उसकों ताडनातर्जना करना. आवश्यकसूत्रके पहिले अध्ययनका वचन है कि-विनय रहित शिष्यके साथ बलाभियोग (यानो) ताडना तर्जना करना. जो साधु-अपनी महत्वताके लोभी बनरक-

ताडनातर्जना नही करते-वे अलबते!-इसलोगमें समतावान् कह-लाते है लेकिन!-ज्ञानीयोंके ज्ञानमे महाअन्यायी समझे जाते है. क्यौ कि-उनोंने-न्यायमार्गको लोप किया और अपनी वाह वाह!-करवाई.

(१९)-आजकल-वैसे-श्रोते नही रहे जो-बहोत बारीक बातें समझ शके,-इसलिये सूक्ष्म पदार्थोंका बयान थोडा-और-आवश्यक-ज्ञाता-उवाइ-उपासकदशांग-उत्तराध्ययन-रिषभचरित-वासुपूज्य चरित-शांतिचरित-अरिष्टनेमिचरित-और-पार्श्वचरित वगेरा-वाचना चाहिये. जिससें सबलोगोंकों जल्दी समझमें आवे. शास्त्र सुनकर साधुजनोंकों भिक्षाके लिये प्रार्थना करना चाहिये, साधुओंकों भिक्षा देनेसें वडापुन्य होता है. अपना पेंट तो सबलोग भरते है लेकिन!-साधुओंकों-मातापिताकों-और-अपने आश्रितलोगोंकों-भोजन जीमाकर खानाखानेवाले बहोत थोडे निकलेगें. एक दुर्विदग्धश्रोताकि-जिसका बयान उपर लिख चूके है एक साधुके पास जाकर कहने लगा-मैं-चेला होनेकों आया हूं. कोइ उपाव ऐसा वतलाइये कि-दिल-साफ होजाय. साधुमहाराज बडे चतर थे, उसकी चालाकी पहिचान गये और तुर्त जवाब दियाकि-भैया! यह कौन बडी बात है! जुल्लाब ले डालो. या-निमकपानीसें एकदो उल्टी कर डालो. दिल क्या!-सारा शरीर साफ हो जायगा. साधु महाराजने ठीक जवाब दिया. ऐसे चालाकोंकों यही जवाब काफी है.

(२०)-जैसे गड्डीके पैयोंमें तैल पहुचाना जरुरत है देहरुपी यंत्रमें भोजन पहुचाना भी जरुरी बात है. आटेमें थोडासा निमक-

और-घी-डालकर रोटी बनाना-बहोत ठीक होता है, कच्ची रोटी पचावमें बाधा डालती है मुनासिब है अच्छी तरह पकाकर बनाइ जाय. ताजा आटा मिले तो बहोत दिनका पुराना बिल्कुल छोड देना चाहिये. बाजरेकी-या-जवारकी-रोटी भी अगर ठीक ठीक तौरसें बनाइ गइ हो अलबत्ते!-ताकतवर होती है. जितने किसान लोग हैं इसीके आधार जीवन-बीताते है. काल दुकालमें यही जवार बाजरी-और-मक्की-सहारा देती है, गेहू अलबत्ते!-पौष्टिक पदार्थ है, लेकिन!-सबलोगोंके खानेमें ज्यादेतर जवार बाजरी-और-मकी हो आती है. चावल बहुत हलका और जलदी पचनेवाला अन्न है. बहोतसे देशोमें चावलकाही खाना ज्यादे पसंद रखते है. बासमतीके-कमोदके-और-अंबामहोरके चावल अवलनंबरके गिने जाते है. उमदा चावल उसीकों समझना चाहिये जं. पकनेकेबाद सुगंध देवे. चावलके शाथ-दाल-घी-और सागभाजी ज्यादे फायदेमंद है.

(२१)-करेला-भींडी-तुरइ-परवर-सब तरहकी फलियां-वगेरा कुल्लभाजी-जो-खाने योग्य है इसलिये खाना चाहिये कि-इनमें सबतरहके क्षार रहते है. और-ये-क्षार शरीरकों पुष्ट बनानेमें फायदेमंद है. जहां बिल्कुल सागभाजी न मिलती हो-वहां नींबुका रस सेवन करना जरुरी है. हरहमेश एक नींबुका रस सागभाजीमें मिलाकर खालिया जाय कोइ बिगाडकी सुरत नही. हां!-दांत खट्टे पडजाय उतना खाना जरुर मना है. नींबुका रस-रोचक-और-पाचक-पदार्थ है. इसमें ऐसा गुण रहा है जो-शरीरके लिये उत्तेजक-और-बादीकों-हरन करनेवाला-है, इसके पीनेसें तृषा

शांत होती है. सोडा और चोनी-नींबुके रसमें मिलाकर पीनेसें पित्त शांत होते है. तीनदिनके बाद कोइ आचारखाना ठीक नही. धर्मशास्त्रका फरमाना है कि-तीन रौजबाद उसमें सूक्ष्मजीवोकी उत्पत्ति हो जाती है. आंमका-शांमका-कैरका-करोंदेका-इमलीका-ककडी-मीरच-और-गवारफलीका-वगेरा सब तरहके आचार-तिन रौजके बाद अभक्ष्य है. चौथेदिन इनमें बेइंद्रिय जीव उत्पन्न हो जाते है. अगर जूठा हाथ लगाया जाय तो सन्मूर्छिम जीवभी उत्पन्न हो जाय इसलिये अभक्ष्य कहा. नींबुका सुका आचारखाना बहोत फायदेमंद होता है.

(२२)-लाख औषधियोंका नतिजा दूध है. जो शख्श-हरहमेश-दूध-पीता है कमजोरी उससे हजारकोश दूर रहती है. लेकिन!-दूध-ऐसा होना चाहिये जो जल मिलाया न हों,-बेचनेवाले जलमिला देते है इससें दोनोंकों बडा नुकशान पहुंचता है. गरम करते वख्त अगर उसमें मिश्री मिलादिइ जाय तो क्याही!-उमदा बात है. वो-दूध-कभी अनपच न होगा. ताजामख्खन अंतमुहूर्त्तकालतक शास्त्रकारोंने जीवोत्पत्तिसें रहित कहा. अगर औषध भैषज्यकेलिये-ताजामख्खन (यानी) तुर्तका मथनकर निकाला हुवा-इस्तेमाल करे कोइ हर्जकी बात नही. बाद अंतमुहुर्त्तके जीवकी पैदाश होजाती है इसलिये धर्मशास्त्रमें इसका त्याग रखना फरमाया. अंतमुहूर्त्तकालकी मर्यादा शास्त्रोंमें दो घडी तक कही,—

(२३)-अनाजकों पचानेमें दही ज्यादे फायदेमंद होता है,इसके खानेसें रुचि बढती है, गर्मीके दिनोमें निमक और जीरा डा-

लकर खानेसें बहोत जलदी फायदा पहुंचाता है, मिश्री-साफ-चमकदार-सुखी-और-सफेद-होनो शरीरके लिये बडी पौष्टिक चीज है. चाहकीपत्ती पानीमें गर्मकर उसमें थोडी मिश्री मिलाके पीना सुस्तीकों दूर करता है. हृदयव्यापारकों बढाता है और मगजमें फुर्ती पैदा करता है. लेकिन!-इतना याद रहे चाहका बनाना हरेककों नही आता, चाहदानीमें पहिले पानीकों खुब तपाना-बाद उसमें चाहकी पत्ती छोडकर तुर्त ढकनेसें ढांक देना. और पांच मिनिटमें जब उसका असर हो जाय-छानकर दूध मिश्री मिलाके पीना-यही इसकी उमदा तरकीब है. बाज़े आदमी बहुत चाह पीते है यह अच्छी बात नही. सबचीज मानप्रमाण अच्छी होती है.

(२४)-सवेर वख्त-थोडा खाना-खाकर काममें लगना अच्छा होता है. अच्छे लोग सवेर वख्त-चाह दूध-या-बदामकी-रोटी-वगेरा कुच्छनकुच्छ-खाकर बहार निकलते है, सवेरवख्त-दूध-या-कोइ हलका-अन्न न खानेसें-पेंट खाली रहता है और उसमें बुरी हवाका प्रवेश होकर बिमारी पैदा होती है. इसलिये सवेरवख्त कुच्छ चीज खाना जरुरी है. जिनकों व्रत नियम हों उनके लिये तो त्यागही रखना चाहिये. सागूदाना-दूध-और-मिश्री मिलाकर पकाना और थोडा ठंडा होनेके बाद पीना-तंदुरस्त-और-बीमार-दोनोंके लिये फायदेमंद है. नारियल खाना शारीरीक परिश्रम करनेवालोंकों बहुत फायदा पहुंचाता है. कइ देशमें मजदूर लोग ज्यादे नारियलही खाते है. उरदकी दाल-घीकी-तरह-तर और-पौष्टिक बस्तु होनेसें शरीरकी ताकत बढाती है. जिनकों पसंद हो जरुर खाया करे.

(२५)-(रुतुका खानपान)-वर्षारितुमें-निमक ज्यादे खाना अच्छा होता है. तरगरम भोजन-सीरा-मोतीचूरकेलाडु-मालपुवे-छुहारे-और-पानसुपारी-खाना ज्यादे फायदेमंद होता है. केशर-जायफल-लौंग मिलाकर-तता किया हुवा दूध पीना भी ठीक है. हीने-या-मोघरेके तैलकी मालिसकरके गर्मजलसें नहाना अच्छा है. (शरदरितुमें) शरदपुनमका चांद रितुका एक अनुपम शिंगार है. इनदिनोंमें-कडुवा-कसायला-और-मीठा भोजन-जीमना बहोत फायदेमंद होता है. जितनी तरहकी हरीवनस्पति इनदिनोंमें आती है गरममसालेके शाथ-गहरेघी-या-तैलमें तलकर खाना ठीक है. जल डालकर खानेसें बिगाड लाती है. मकीके दानें घीमें-भूनकर-मसालेके शाथ खाना-कच्ची ककडी-निमक जीरा और कालीमीरच-मिलाकर इस्तिमाल करना कोइ हर्जकी बात नही. लेकिन !-इतना याद रहे-गलेतक भोजन जीमना इन दिनोंमें बहोत बुरा है.

(२६)-(हेमंतरितुमें)-दूध पीना बहोत ठीक होता है. गरम-चीकना-और-मीष्ट भोजन-ताजी मीठाइ-घी-और-गहरेमसालेके शाथ तली हुइ भाजी तरकारी वगेरा जो चीज खाना-गरम गरम खाना चाहिये. जलकी कोताइ रखना ठीक नही, (शिशिररितुमें) गरम और चरपरा भोजन जीमना ज्यादे फायदेमंद होता है. सामर्थ्य वृद्धिके लिये केशरपाक-आसगंध-मुशली-या-शालमपाक वगेरा-इन दिनोंमें खाना अच्छा होता है. जायफल-जवत्री-लौंग-और-केशर मिलाकर ताकिया हुवा दूध पीना भी बहोत ठीक है. चाह-मेंवा-बादामकी रोटी वगेरा उमदा खाना और उमदा कपडे

इन्हो दिनोंके लिये है. हरेचने-साठें-जामफल-सीताफल-ताजे पिस्ते-दाख-चनेकीभुनी दाल-भजिये-और-सेव-वगेरा-इन्ही दिनोंकी सौकात है.

(२७)-(वसंतरितुमें)-वसंतराग गाना-रंगरंगके कपडे पहनकर बागबगीचोंमें घूमना-सबकों प्यारा लगता है, घृतका खाना इन्ही दिनोंमें फायदेमंद होता है. दूध घी-खाना सदाके लिये ठीक है लेकिन!-इन दिनोंमें-कुच्छ ज्यादे अच्छे है, खारा-और-थोडा मीठा भोजन जीमना इस रितुका शिंगार है. दहीं-गुड-इन दिनोंमें खाना अच्छा नही. कफ पैदा करते है. (गृषमरितुमें) गर्मीकेमारे सबकों घभराहट मालूम देती है. कइ सुकुमार शरीरवाले इन दिनोंमें निहायत तंग रहते है. अन्न खाना नही रुचता. पानी-या-शरबतपीनेहीपर मन ललचाता है. आवलेका सेंवका और-साठेका-मुरब्बा-इन्ही दिनोंमें अच्छा लगता है. मेंदेका सीरा-जिसमें मिश्री और घी-गहरेडाले गये हों शुभहके वख्त खाया जाय क्या-ही!-उमदा बात है, दिनभर प्यास नसतायगी. गृषमरितु आमकीतो फसलही है, सबका दिल चाहता है कि-आम-खावे. लेकिन!-अकेला आम-या-उसका रस-बादी पैदाकरता है इसलिये मुनासिब है उसमें घी-और-कालिमीरच-डालकर खावे. कइ देशोमें आम्रकेरसमें दूध मिलाकर खाते है. देशदेशकी ताहसीर अलग अलग है जिसकों जैसा रुचे वैसा करे. भोजन और कपडा दिलकी पसंदगीके ही तालुक है. मीठाइ-केले-दहीं-और-घी-खाना इनदिनोंमें ज्यादे फायदेमंद है.

(२८)-गृषमरितुमें क्या! गरीब-क्या!-अमीर-सभीलोग ब-

रबत पीना चाहते है. अत्तारलोग जो सिर्फ मिश्रीकी चासनी ब-नाकर बेचते है उसकों फेंककर असली चिकित्सा मणालीसें बना हुवा शरबत व्यवहारमें लाना चाहिये, जिनकों प्रमेह वगेरा ग-र्मीकी बीमारी हो उनकों-चंदनका-गुलाबका-केवडेका-या-खसका शरबत इन दिनोमें जरुर पीना चाहिये. लेकिन!-कितना पीना? किस वख्त पीना?-इसकी सलाह हकीमलोगोंसे पुछो, चंदनका शरबत ठंडा और पीनेसें तबीयतकों खुश करता है, दस्त साफला-कर दिलकों कुव्वत पहुचाता है. कफ-प्यास-पित्त-और-लोहीके फिसादोंकों दूर करके दाहकोंभी मिटाता है. दो तोले चंदनका शरबत-दशतोले पानीके साथ पीना चाहिये. गुलाबका-या-केव-डेका-शरबत भी इसीतरकीबसें पीना अच्छा है, गर्मी शांत होकर कलेजा तर करेगा. दोतोले नींबुका शरबत-दसतोले जलमें डाल-कर पीया जाय तो गर्मी शांत होगी. और-भूख-दुगुनी लगेगी. बीस नींबुके रसकों-चालीस तोले मिश्रीकी चासनीमें डालकर ब-नानेसें नींबुका शरबत बन सकता है. अनारका शरबत-चारतोले भरलेकर बीसतोले पानीके शाथ-पीया जाय तो नजलेंको मिटा-कर दिमागकों ताकत पहुंचाता है. जिस गांवमें असली शरबत न मिलसकता हों और गर्मीका जोर बहोत दिखाइ दे-तो-पचीस बा-दामकी गिरी-घोटकर एकगिलासभरजल बनावे-और-उसमें मि-श्री डालकर पीइ जाय-गर्मी बिल्कुल न सतायगी.

(२९)-चंदन-केवडा-गुलाब-हीना-खस-मोंतिया-जुही-और पनडीके इतरोसें बनाये हुवे-साबुन-गर्मीयोंके दिनोंमें दिलकों खु-बतर रखते है. जिनोंने पूर्वभवमें-देवगुरु धर्मकी सेवा किइ है-इस

भवमें जिनोंका दिल धर्मपर-रजु है-और जो उदार स्वभाववाले है-उनहीका मनुष्यजन्म तारीफ करने योग्य है. शालदुशाल-कडे कंठी-हुकमहोदा-और-मोतियोंके हार-धर्महीकी बदोलत मिले है. लेकिन!-अपशोष है कि-इसवख्त उसकों तुम भूले हुवे-हो. इस कालमें ऐसा जमाना बर्तरहा है कि-धनवान् लोग-धनकेनशेमें-पडकर-धर्मकों छोड बैठे है. कहते है हमें क्या! परवाह है किसीकी? लेकिन!-यह सब उनकों पुरेपुरी भूल है. जिससें फल पाये हो-उसकों-नमते रहो, और-आगेके लिये परलोकका रास्ता साफ करो. जो धनवान् और धर्मवान् है उनकी दोनों लोगमें तारीफ है, जिनोंने पूरवभवमें धर्म किया है उनोंकों रोटी कपडेकी तंगी नही रहती. पुन्यवानोंहीकों खानपानका सुख रहता है, कइ ऐसे भी है जिन्होंकों खानपानका भी सुख नही. दुनियामें इससें ज्यादे तकलीफ और क्या होगी?-जिनकों रोटीका भी ठिकाना नही. आदमी सब तरहके दुख भुगत सकता है रोटीका दुख किसीसें नही सहा जाता.

(३०)-हमेश थोडी भूख रखकर भोजन जिमना अच्छा-गलेतक खाना कभी अच्छा नही होता-ताकतसें बढकर भूखे रहनेसें और भूखसें बढकर खानाखानेसें तंदुरस्तीमें बिगाड पहुंचता है. चौइसघंटेमें एकहीदफे पेटभर लेनेके बदले उतनाही अन्न-दो या-तीनवख्त करके खाना अच्छा होता है. पानी जेसे थोडा पीनेसें बीमारी आती है वैसे ज्यादे पीनेसे भी रोगकी जड लगती है. निमकके घडेमें ज्यादे जल गेरनेसें जैसे निमक जलमय हो जाता है वैसेही भोजन जिमकर तुर्त गहेराजल पीनेसें अन्न-जलमय

हो जाता है, कुवेका-या नदीका-चाहे जिसका मिले लेकिन!- साफ होना चाहिये. गंदाजल शरीरकी तेजी कम करता है. पानीकों खूबतपाकर ठंडाकर लिया जाय और उसीका पान किया जाय तो यकीन है उसकों-फोडा फुनसी या-वाला-कभी न निकलेगा. गंदाजल पीनेसें-और-गंदेजलसें-स्नान करनेहीसें-शरीरमें खुजली-दाद-और-फोडे फुनसी पैदा होते है. जिस-कुवे-या वावडीमें गंदी चीजे पडी रहती हो उसका जल पीना बीमार होनेकी निशानी है. कुवोंके मुंहपर ढकना रखा जाय तो बहोत ही अच्छी बात है. बुरी चीज उसमें गिरने न पायगी. कमरतक कठेरा होना-और-चौफेरकी जमीन उंची बनाना-कुवोंकी शोभा है. इससें जीव मरनेका-और-कीचड बढनेका-सबतरह बचाव रहता है. जिसकुवे-या-वावडीमें-मनुष्य थुकते और-कुरला करते है-लोटा साफ करते है-और-फिर वहीजल रसोइके काममें भी लाते है कहिये!-फिर रोग-क्यों न पैदा हो?—

(११)-जबकभी बदहजमी होकर-या-और-किसी सबबसें पेटमें दर्द होता है-तो-नाइकेपास पेट मलवाते है-और-कहते है- नाभि-ठिकाने-आजायगी. लेकिन!-यह जूठी बात है. इस तरह न करके अगर पेंटपर अच्छी तरह सेंककरा लिया जाय-या-वातहारक-पाचक-और-रेचक-औषधियां-खाइ जाय-तो-निहायत उमदा बात है. पेंटकों बहोत मसलनेसें आंतोंकों बडा नुकशान पहुंचता है. और-अकसर कइवार देखा गया है कि-उनमें गांठभी पड जाती है. मुखके पीछे जहां अन्नमार्ग मुखसें लगा है वहीसें उपरकी तर्फ श्वासमार्ग शुरु हुवा है, वह आगे दोशाखोंसें फैफडोंमें

जाकर मिल गया है. जहां अन्नमार्ग-और-श्वासमार्ग-मुखमें शुरु हुवे है वहांपर-दोनोंके मध्यमें-एक तरहका-पर्दा है. मनुष्य जब कोइ चीज निगलता है तब वह पर्दा श्वासमार्गके द्वारपर ढकना हो जाता है. और बाद निगलनेके उसी वख्त श्वासमार्गको खोल देता है. कभीकभी कोइ चीज खाते-या-पीते वख्त-जलदी करनेमें जब उक्त श्वासमार्ग तर्फ चली जाती है उसवख्त बडे ही जोरसें खांसी उठती है. जीव घभराने लगता है, यह बात किसीसें छीपी हुइ नही. इसलिये हरेककों खयाल रखना चाहिये कि-खानापीना धीरजके शाथ करे. ठंडी रसोइ पेटमें दर्द पैदा करती है जहांतक-बने तुर्तकी बनी रसोइ जिमे.

(३२)-खाना खाकर मुंहकों साफ करनेके लिये तांबूल-खानाभी-एक जरुरी बात है राजसभामें-या-जातबिरादरीमें-जाना-तो-पानबीडी खाकर जाना चाहिये. उल्टी हुवे बाद भी-पानबीडी खाइ जाय कोइ हर्जकी बात नही, अच्छेलोग-रास्ते चलते भी-पानबीडी खाना बुरा नही समजते. जिनलोगोंको व्रत नियम हो-वो-न-खावे-कोइ हर्ज नही. पानबीडी सभीलोग खाते है लेकिन! उसकी तरकीब क्या है उसकों पहिले जानना चाहिये. पान-सुपारी-भीमसेनीकपूर-कंकोल-लौंग-जायफल-जवत्री-एलाची-बादाम-केशर-कथा-और-चुना इतनी चीज मिलाकर पानबीडी बनाइ जाय तभी तांबुलके गुण उसमें पैदा हो सकते है. शास्त्रोमें तांबुल-के जो तेरहगुण-बयान किये-है-इस तोरसें बनाइ हुइ पानबीडीमें समझना चाहिये. चुना ज्यादे लगाया जाय तो जबानको बिगाड सकता है, सुपारी ज्यादे होगी तो-रंग-अच्छा न आयगा-इसलिये

कथा-चुना-और-सुपारी-माफिकसर होना चाहिये.

(३३)-खानपानकी चीजें देशदेशके लोगोंने अलगअलग पसंद किइ है. लेकिन!-यह बात सबकी मंजूर रखनी पडेगी कि-क्षुधा वेदनीकर्मके उदयसें ही-जीवकों-आहार संज्ञा पेदा होती. धर्मशास्त्रके पाठकों देखा जाय तो मांसखाना सर्वथा मना है लेकिन! कइ देशवालोंने इसीकों अवल नंबरका खाना समझा है. दूध-दहीं-घी-मीठाइ-और-अन्न-ये चीजें-भोजनका शिंगार है लेकिन!-मांसखानेवालोंके मगजमें-ये-अच्छी नही मालूम हुइ. आर्यसिद्धांत आर्यलोगोंकों-और अनार्यसिद्धांत अनार्यलोगोंकों मंजूर हुवा, लेकिन! इतना जरुर कहना मुनासिब आयाकि-आर्यसिद्धांत-सर्व ज्ञप्रणीत होनेसें सर्वथा प्रमाणीक है अनार्यसिद्धांत असर्वज्ञप्रणीत होनेसें सर्वथा प्रमाणीक नही. इसालिये कह सकते है कि-मांसखाना-अनार्यलोगोंका काम है.

(३४)-मांसखानेवालेकों दिलमें रहेम नही रहती, उमदाखाना छोडकर-मांसखाना-कौन तारीफ है?-कइलोग कहते है मंत्र पढकर जीव मारा जाय तो पाप नही लगता. जैसे मुसल्मानलोगोंके काजी कल्मापढकर हलाल करते है, इधर वेदमतवाले जब यज्ञकरते है तो मंत्र पढकर पशुओंकों होमते है. लेकिन!-मंत्र-या-कल्मा पढकर जीवमारनेसें पाप नही लगता यह बात युक्ति प्रमाणसें सिद्ध नही होती. धर्मशास्त्रोंका फरमाना तो ऐसा है कि-जीवकों मारनेवाला-मांसकों बेचनेवाला-मांसकों पकानेवाला-मांसखानेवाला-मांसको बिकात लेनेवाला-मांसखानेकी सलाह देनेवाला-और-मांसका दान देनेवाला-खुद घातक है. इसलिये कहांका स-

कवा है कि–मांसखाना अधर्म है. इसका रिवाज अनार्य–और–नास्तिकोंसें ही–शुरु हुवा, जैसे अपनाशरीर अपनेकों प्यारा है जानवरोंकों भी उन्होंका शरीर उन्होंके नजदीक प्यारा है. शिकार खेलकर–या–अपने घरमें–लाकर–जीवोंका मारना–या–कसाइकी दुकानसें मौललाना–धर्मशास्त्रके कायदे मुताबिक–सभी पापहीमें दाखिल है, जिनका खयाल धर्मपर रजु है मांसखाना कभी मंजूर न करेंगे. कइलोग दलील करते है कि–मांस अगर खाने योग्य पदार्थ न होता तो दुनियाका तीन हिस्सा इसकों खाना क्यौं मंजूर रखता?–(जवाब.) यह कोइ नियम नही कि–जो–बहोतसें अधर्मी लोग–जिस बातकों मंजूर रखे–वह–धर्मीयोभी मंजूर रखना चाहिये. निदान!–किसी युक्ति प्रमाणद्वारा यह सबूत नही हो सकता कि–मांसखाना धर्मका अंग है. जब धर्मका अंग न हुवा तो पापअंग आपही कहना मुनासिब आया. जो जो गृहस्थलोग–श्रावकव्रत अंगीकार करना चाहे उनकों मांसखाना पहिले छोडना होगा.

(३५)–जमीनके भीतर जितनेकंदहोतेहै–सबअनंतकायके–सामोल जानना चाहिये. जैसे–प्याज–लसन–अद्रक–गाजर–सकरकंदो–सुरण–रतालु–मूलीकाकंद–अरबी–सलगम–हरिहलदी–और–गिरमीर वगेरा–कंदमूल–धर्मज्ञजनोकों खाना मूनासिब नही. इनके खानेसें–शरीरमें–जितनाफायदा पहुंचता है उससे ज्यादा नुकशान है. कइतरहके विकार पैदाहोकर शरीरकी तंदुरस्तीमेंभी फर्क आता है. और ज्यादेजीवोंका वधहोनेसें पापभी ज्यादे लगता है. जिनकों धर्मशास्त्रोंपर श्रद्धा है जबानका–रसछोडकर–जीवोंकी रक्षा–

और–धर्मका पालन करते है. दहीं–छास–और–कच्चेदूधमें–द्विदल (यानी)–जिनकी दोदालहोती है जैसे–मुंग–मोंठ–उरद–रवां–वाल तुअर–मटर–मसुर–और–चने वगेराकी चीज मिलाना इसकानाम द्विदल है. इसके संयोगसें फौरन उसमें बेइंद्रियजीव पैदाहोजाते है. कच्चेदहीं–और–छासमें–दालकेवडे–या–पकोडी वगेरा डालकर ब-नायाजाय इसकोंभी द्विदलही समझना चाहिये. धर्मीमनुष्यकों मु-नासिब है कि–इसे नखावे. अगरचे सवालकियाजायकि–इसमें जी-वपैदाहोते है इसमें प्रमाण क्या?–(जवाब.)–प्रमाण यही है कि–ज्ञानीयोंने इसमें जीवोंकी पैदाशहोतोदेखी. इसकेशिवाय दूसरा कोइप्रमाण नही. जिनकों श्रद्धाहो माने. दहीं–या–छास–गरमक-रके उसमें द्विदलचीज मिलाइ–जाय–कोइ हर्जकी बात नही.

(३६)–राइ–और–सरसों–द्विदलमें नही, सबबकि–इनमेंसें तैल निकसता है. जिनमेंसें तैल न निकसता हों और दोदालहोजातीहो उसकों द्विदल समझना चाहिये. रोटी–दाल–सागभाजी–खीचडी–नरमपुरी–खीर–और–सिरा–चारपहरकेबाद चलितरस होजानेसें अभक्ष्य है. जिनकों बासीअभखानेका नियम है उनकों मुनासिब है रात बासीरखीहुइ उपर लिखीचीजें न खावें. मीठाइमें जलका अंशनहोनेसें चौमासेमें पनराहरोजतक खानेयोग्य है. बाद अभक्ष्य होजायगी. पनराहरोजकाभीकुच्छ नियमनही–अगरचे दसदिनमें ही बिगडजायतो दसहीदिनमें फेंक देना चाहिये. उनालेमें बीस दिन–और–शीयालेमें–महिनेदिनतक–मीठाइ–नही बिगडती, कची चासनी–हो–तो–तीनदिनमेंभी–बिगडजाती है. यहां जोबात लि-खीगइ है बाहुल्यताकों आश्रित होकर लिखी है. दहीं–और–छास

सोळहपहरतक-नही विगडते. बाद विगडजाते है. मक्खनकेलिये पहिले लिखचूकेहै कि-मथनकरके निकालेबाद-दोघडीपीछे-उसमें जीवोंके उत्पत्ति होजानेसें अभक्ष्य है. नेमिचरितमें-हेमचंद्राचार्य-लिखते है कि—

( अनुष्टुप्वृत्तम्. )

अंतर्मुहूर्तात्परतः-सुशूक्ष्मा जंतुराशयः
यत्र मूर्छंति तत्त्याज्यं-नवनीतं विवेकिभिः १,

आचारकेसंबंधमेंभी पहिले थोडासाबयानलिखागया है यहां और भी खुलासादियाजाता है कि-चाहे-घीका-हो-तैलका-हो-या चाहे-पानीका हो-सब तरहके आचार तीन दिनकेबाद अभक्ष्य है. तीनदिनतकभी-वो-आचार-भक्ष्य है जो खट्टीचीजका बनाहुवा हो या-खट्टीचीज-उसमें डाली गइहो-जो-आपखट्टी नही है-या-खट्टी चीज उसमें डालीनहीगइ है उसका काल एकही दिनका जानना.

(३७)-कितनेक कहते है-मिरच-या-नींबुवगेराका आचार तीनदिनकेबाद यद्यपि हरारहता है-और-अभक्ष्यभी होगया कहेगें लेकिन!-चोथेदिन अगर कोइतिथिपंचमी अष्टमीवगेरा आजाय-और-वनास्पतिकेत्यागवाला-वो-आचार खावे तो वनास्पतिखानेका दोष नही लगता. सबबकि-वो-तीनदिनकेबाद वनास्पति नही रही,-(जवाब.)-यहबात गलत है. कोइ जैनशास्त्रमें नही लिखाकि-तीनदिनकेबाद-वो-वनास्पति-नही रहती. अगर कहाजाय अचित्तहोगइ-(जवाब.)-अचित्ततो-शस्त्रलगेबाद दोघडीमें हो जाती है तीनदिनसें क्या मतलब रहा?-तात्पर्ययह निकलाकि-

तिथिकेदिन जिसको हरीवनास्पति खानेका त्यागहो-वो-उसको खाव और दोषनही यहबात गलतहुइ. और सिद्ध हुवाकि-नही खाना चाहिये. अगर इसबातको नही मानो तो-बतलाओ!-भीं-डी-तोरुवगेरा हरिवनास्पति-जो-चाकुसेंकाटकर अग्निपर पकाइ जाती है उसका तिथिकेरौजवनास्पतिकायका सोगनवाला खासकता है-या-नही,?-कहोगे नही खासकता-तो-पूर्वलिखितबात सबूतहोचूकी कि-अचित्त होवेहुवे भी वनास्पतिकायका त्यागी उसकों नही खासकता. क्यौंकि-उसमें हरीवनास्पतिका आर्द्ररस अबतक मिटानही है. अगर कहाजायकि-तीनदिनका प्रमाण है-वो यहबात किसी शास्त्रमें बतलाना चाहिये. अगरकहोगे-शास्त्रमें भी नही लिखा-फक्त रुढी-चलपडी है-तो-मनोकल्पितरुढीकों-मानना कोइ न्याय नही. जोजो हरीवनास्पतिके मुरब्बे बनाये गये हो-तिथिकेरौजवनास्पतिकेसोगनवाला-न-खावे. अगरचे सुकाकर मुरब्बाबनायागया हो-तो-तिथिकेदिनभी खासकते हो. क्यौंकि-उसमें हरारसनहीरहा. तात्पर्ययह निकलाकि-जबतकवनास्पतिकायकेरसकी आर्द्रता बनी रहेगी-तबतक तिथिकेत्यागवाला नखावेगा मुरब्बे और शरबतका-काल-तबतक है जबतक-वें-चलितरस न होजाय. जबउनमें दुर्गंधआने लगे-बेस्वाद-होजाय-तब न खावे. अगरसवाल कियाजायकि-यहबातकहांलिखी है?-(जवाब.)-शास्त्रोंमें जगहजगह लिखाहै कि-चलितरसहुवेबाद-वस्तु-अभक्ष्य हो जाती है. देखो!-प्रवचनसारोद्धार वगेरा.

(३८)-हरडे-बहेडे-पींपर-बादाम-पीस्ते-दाख-वगेरा मेवा-जहाजोंमें-समुंदरद्वारा-सो (१००) जोजन गयेबाद अचित्तहोजाता

है. गेहू-बाजरी-जव-और-कपासवगेरा तीनवर्षकेबाद अचित्त,-मुंग-मौंठ-चने-उरद-कूलथ्थ-मसूर-वाल-तिल-तूअर-अलसी-कोद्रवा-कांगणी-जवार-और-मकी-इनसबका खुलासा शास्त्रोमें है देखलेना. भोजनजिमनेसें पहिले उसकोंनाकसें सुंघलेना अच्छा होता है. याते मालूमहोसके कि-इसमें किसीनेझेरतो नहीमिलाया! बहोतखट्टाभोजन-शरीरकेबलकों-नाशकरता है. ज्यादे निमक आंखकी तेजीकों घटाता है. जिनकों कफज्यादे रहता हो-कोंडा-और चरपरा-खानाखायाकरे, जिनकों पित्तज्यादेहो-कसायला-और मीठाखाना खायाकरे. जोलोग रुखाखाना खातेहै उनकी अकल तेजनही रहती. मुनासिब है-पांचतोलेघी-हरहमेश खाते रहना. ज्यादे शाख खाना अच्छानही. भोजनजिमकर तुर्त-दिशाजंगल-जाना-या-स्नानकरना निहायत बुराहै. जूतापहने भोजनजिमना अनार्यलोगोंकाकामहै. रजस्वलाके हाथका बनाया-या-परोसा हुवा-अन्न-खाना बिल्कुलमनाहै. देवमंदिरमें-गुरुकों-और-राजाकों-तकलीफहो-तो-भोजनजिमना अच्छा नही. चिकित्साशास्त्रोंका वारवार फरमानाहैकि-अजीर्णकेवख्त भोजन मत जिमो.

(२९)-ठाणांगसूत्रके सातमें स्थानमें भोजनसाततरहके बतलाये है, मनगमता भोजन-मधुर-धातुकों बढानेवाला-जठराग्नि तेज करनेवाला-कामवर्द्धक-और-उत्साहबढानेवाला-इनसातोमें मनगमता भोजन-वो-है-जो-धर्मशास्त्रके कहनेसें बखिलाफ नहो-और-अपनेमनकों रुचता हो. जिसपर अपना मन राजीनही-वो-भोजनलाखरुपयेका क्यों न हो-खानानही चाहिये. बिगाडहोगा. बेटोंकों मातापितासें पहिले-और-स्त्रीकों पतिसें पहिले-भोजनजि-

मना मुनासिबनही. कइदेशोमें सभीकपडे पहनेहुवे भोजन जिमने बैठ जातेहै लेकिन!-यहबात ठीकनही. धर्मशास्त्रोमें-धोतीदुपट्टा-पहेनकरही भोजन जिमना कहा. एकदूसरेका-जूठापानी-पीना-या-सामीलबैठकर-जिमना रोगपैदा होनेकी निशानी है. भोजन जिमकर-तुर्त-ज्यादेजल नही पीना चाहिये. दोतीनघंटेबाद जितनी प्यास हो बेशक!-पीओ. लेकिन!-इतना यादरहे चंद्रस्वरमें जलपीना-और-सूर्यस्वरमें भोजन जिमना-तंदुरस्त रहनेकी निशानी है.

(४०)-भोजनजिमतेकों अंतरायदेना-या-उठादेना-बहोतही बुरा है, क्या!-गरीब-और-तवंगर-सबकों भोजनप्यारा है. भूखसबकों सताती है. अगर भूख नलगती-तो-कोइ किसीकी नोकरी नकरता. कइजगह देखागयाकि-जबकभी कोइशख्श-विवाह-या मृत्युसंबंधी-अपनेघर जिमनहार करता है पांचदस बिनानोंतेभी आजाते है, उनकों उठादेना कोइबहादूरी नही. सोचो कि-उन बिचारोंकों-भोजनकी सामग्री-नही मिली होगी तभी तुमारेघर आये. ऐसेदीनहीनोंकों उठादेना किसीसुरत अच्छानही. जब हजाररुपये खर्चकिये-तो-पांचपचीसकेलिये टोटा नहीआता. लेकिन!-क्या! कहा जाय!!-कंजूसोंका स्वभाव कभी उदार नही होता. दिलकेदलेर होगें उन्हीकों यश मिलता है.

(४१)-जैसे-हवा-और-खानपानसें-शरीरकी हिफाजतकरना कहा-वैसे-कपडोसेंभी-करना मुनासिबहै. ठंडी-और-गरमहवासें बचानेकेलिये कपडेंही कामदेते है. मनुष्यकों-अन्न-जल-हवा और-कपडोंका-बडाआसान मानना चाहिये. अगर-वे-नहोते-

तो-मनुष्यका जीना मुश्किलसें होता. शीतकालमें ऊनीकपडा ठीक होता है. दोकतमंदलोग-फलालेन-दुसाले-बनात वगेरासें-और-गरीबलोग-कंबल-गुदडोंसें ठंड मिटाते है. बीमारोंको फलालेनका कपडा अच्छाहोताहै. गरमीके-दिनोंमें सूतकाहल्का-और-बारीककपडा पहेनना चाहिये. सबरंगमें सफेदरंगका कपडा अच्छा होताहै. पद्मनीस्त्री सफेदकपडोंहीसें खुश रहती है. देशदेशकी पोशाक देखोतो बडाही अचंभा होगा, लेकिन!-जिसदेशवालोंने जैसी पोशाक पसंद किइहै उन्होकेलिये वही ठीक है. कइदेशोंमें-स्त्रीये-कांचली न पहेनकर अंगीयां पहेंनती है, लेकिन!-यह रसम अच्छेलोगोंने पसंद नहीकिइ. स्त्रीकों तो कांचलीपहेननाही मुनासिब कहा. बहोततंग-या-बहोतढीला-कपडा पहेनना अच्छानही. ओढनेबिछोंनेकेकपडोंकी-सफाइरखना चतरमनुष्योंका कामहै. द-बपूजनके-रात्रीके-और-दिशाजंगलजानेके-कपडें अलगअलग रखना चाहिये. जोलोग अपनीइज्जतके मुआफिक मौलदारकपडें नहीपहेनते है उनकेबराबर कोइमुर्ख नही. चारचीजे दुनियामें खूबसुरतीकी निशानी है. केश-कपडें-फुलोंकाशिंगार-और जवाहरातके गेहने-शरीरकीदुगुनी खूबसुरती दिखलाते है. अच्छेकपडें पहेननेसें-खजानाकम-नहीहोता. खजानाका कमीबेसीहोना नसीबेके तालुक है, जोलोग-गरीबहालमें है उनकों चाहे थोडेमौलका कपडा मिलो-कोइहर्जकीबातनही, लेकिन!-साफहोनाचाहिये. मैलेकपडेवालोंकी बुद्धि तेजनहीरहती.

(४२)-जैसे-हवा-जल-अन्न-और-साफकपडें-शरीरकों फायदा पहुंचाते है. वैसे रहनेका मकानभी अगर शिल्पशास्त्रकेफर-

याने मुलकिक बना हुवा हो-निहायतउमदाबात है. बुरेमकानमें र-हना और रोगकों बुलाना एकसरखा है. जिसमकानमें बदबू आ-तीहो-बहोतअंधेरा रहताहो-और-जिसकेभीतरसें गंदीहवा निक-लकर साफहवा-न-आसकतीहो-उसमेंरहना और नरककुंडमें पडना कोइफर्कनही. मकानकी कुरसी गजभर उंची होना अच्छीहोतीहै. याते उसमें बहोतसरदी-या-बरसातका-जल-न-घुसने पावे. म-कानकी-लिंपाइ-पोंताइ-हरसाल-करातेरहना चाहिये. बारीशकी-मोसममें-पानी-टपकताहो ऐसेमकानमे रहना बिल्कुलअच्छा नही. जिसमकानमें सदाउजालाबनारहता हो-रोजमर्रे जिसमें बुहारी दि-इजातीहो-और-जहांहरहमेश दानपुन्यकेकार्यकियेजातेहो-वो-घर-देवलोगका नमूनाहै.

(४३)-घरबनानेकी तरकीब देशदेशमें अलगअलग है. कहीं पथ्थरके-कहीं लकडके-और-कहीं लोहेके-घरबनायेजाते है. जिन लोगोंको जो पसंदहुवा उन्होंकेलिये-वही ठीक है. अलबते!-लक-डेकेघरमें आगका बडाडररहता है. पथ्थरकेघरमें पथ्थरकी छत अगर अचानकटूटपडे आदमीयोंका बेमोतमरनाभी जरुरहोजाता है. इसलिये अगर-छत-लकडकीबनाकर दूसरासबकाम पथ्थरइंटका बनायाजाय कोइहर्जकीबातनही. लेकिन!-हमारे कहनेलिखनेपर कौन अपनेदेशकी रसमछोडता है?-जिसदेशमें जोजोबुरी रसम चलती है उसकोंछोडना बडेहीचतरमनुष्योंका कामहै. कइदेशोंमें मकानके भीतर-बडाहीअंधेरा और दरवजे बहोतनिचे रखेजाते है, लेकिन!-यह समझदारोंका कामनही. हरवख्त माथेमें चोट लगे-और-निचानमनापडे-इससेंतो पहिलेहीसें उंचेदरवजे रखे-

जायतो क्या बिगाडहै !-एकसोआठ (१०८) हाथ-लंबा-घर-बहोत अकलहुशियारीसें बनायागयाहो तो रहनेवालोकों बडाही आराम हासिल होतारहे, देवमंदिर-राजमहेल कचहरी-और-धर्मशाला-बडेहोनाही अच्छे, अकेलीलंबाइचौडाइसें कोइगरजनही. संगीन-उमदा-और-हवादारहोना तारीफकीबात है. पचास-चालीस-या-तीसहाथलंबे घरभी-अगर ठीकठीकतौरसें बनेहुवेहो-तो जयानादेखते-अच्छेही है. यूंतो छोटीछोटीकोठरीयोंमेंभी गुजरान करनेवाले करतेही है.

(४४)-घरकी उंचाइ उतनी बढानाचाहिये. जितनी उसकी चोडाइहो. बहोतउंचे घर जल्दीगिरजाते है. सो (१००) हाथसें ज्यादेउंचेघर अच्छेनहीहोते. सीढो चौडी-और-पावडीयें-ऐसीबनानाचाहिये जो-न-बहोतबडी-न-छोटी हो. क्या ! बुढा-और-लडका-मजेमें चढशके. पहेलीमजलसें दूसरीमजल-बारहमाहिस्सा छोटीहोनीचाहिये. घरकी दिवारें जिनकों साफरखाना मंजूरहो-साफ-रखे, चित्राम कराना पसंदहो-चित्रामकरावे. काक-बिनागर्दनका आदमी-सांप-या-लडाइका देखाव-वगेराबुरेचित्राम घरमें चित्राना कोइफायदा नही. अगर चित्रामहीकरानाहै-तो-स्वर्गविमान-सिंहासन-नाचतीहुइ अप्सरा-बागबगीचे-वगेराउमदाचित्रकारी कराओ. जिसकेदेखनेसें दिलपसंदरहे. घरकेपास जिनकों बडेवृक्ष लगाना मंजूरहों-एकसेंदूसरावृक्ष-पनरांह-बीस-हाथदूर लगानाचाहिये. पासपासलगानेसें-एकदूसरेका स्पर्श होगा-और-उनकेमूल जमीनमें एकमेंकहोजानेसें अच्छीतरह फलेंगेभी नही. ठंडीहवा-या-घाम-लगनेसें वृक्षोंकोंभी बीमारी होजाती है. अंकूरे

न-आना-शाखा सूकजाना-पत्ते-सफेदपडजाने-यही इनकेलिये बीमारी है. खजूरीका-बेंरका-और-बबूलका-वृक्ष घरकेपास बोना अच्छा नही.

(४९)-जिनमंदिरके बामे-या-पिछाडीके पासे बसना फायदेमंद नहीहोता. जिमने-या-सामने-बसना ठीकहोताहै, लेकिन! तोभी-थोडादूररहनाही अच्छा, ऐसासामने-बसनाभी ठीकनही जो-घरमें-भोजनजिमते जिनप्रतिमा नजरआती रहे. इससें बेअदबी होती है. जिनमंदिरकेशिखरकी धजाछाया जिसघरमें दूसरेतीसरेपहरकों छोडकर पडतीहो-वो-घर फायदेमंद नहीहोता. विष्णु मंदिरकी बामीतर्फ-ब्रह्माजीकेदाहने-और-चंडीदेवीके चौफेर-किसीतर्फे-घरहोना-गृहस्थोंकेलिये तकलीफहोनेकी निशानी है. घरकेकाममें-लकड-इंट-पथ्थर-या-चूनावगेरा जोजो मसाला लगाना मंदिर-उपाश्रय-मशाण-या-कुवावावडीका उतराहुवा-नहीलगाना चाहिये. इसमें दुनियादारलोग बुराइकरेंगे. और-धर्मशास्त्रकी हुकमअदुलीभीहोगी. अनार-इमली-और-बबूलका लकड घरकेकाममें पायेदारनही होता. जिसघरमें उमदागालिचे बिछायेजातेहो-तस्वीरोंसें-और-सुनहरीकामसें-दिवारें झलाझलबनीहुइहो-छतमें मीनाकारीकाम-तरहतरहके-झाडफनुस-और-रोशनदानोंके चटकीले देखाव-जिसमें दिखपडतेहो-ऐसेघर-उन्हीलोगोंकों हासिल हो सकते है जिनोंने पूरवभवमें धर्मकियाहै. कइलोग कहदेते है धर्मतो कुच्छचीजहीनही. जैसा प्रयत्नकरो वैसासुख मिलताहै. लेकिन!-यह उनकीबडीभूलहै. दुनियामें कौन अपनेलियेसुखीहोनेका प्रयत्न नहीकरता!-सभी करते है. लेकिन!-होतेनही. इससें क्यासिद्ध-

बाकि-कर्म-(यानी) पुन्यपाप-सबसें ज्यादे बलवान्है. पुन्यकाउदयहो और उसवख्त जोजो प्रयत्नकियाजाय वही फलवान् होजाताहै. पुन्यका उदय नहोतो-वही-उद्यम व्यर्थहोजाताहै, मतलब सबतरहके-सुख-पुन्यकेताल्लुक है, और पुन्य-देवगुरुधर्मकी सेवाके ताल्लुकहै.

(४६)-जैसे मकानकी सफाइरखना फायदेमंद कहा-वैसे-शहरकीसफाइभी अगर रखीजातीहो-तो-क्याही!-उमदाबातहै. कचराकुडा-और-मलमूत्र-जहांबहोतजमारहताहोगा वहां जरुरदुर्गंध फैलेगी. बडेबडेशहरोमें दिशाजंगलजानेकी बडीतकलीफ उठानीपडती है. घरमेंही कोठरी बनाकर कामलेते है. लेकिन!-कोठरीभी चतराइकेशाथ बनवाना चाहिये. नही तो सारे शहरमें बदबू छाजाती है. घर बनवानेकेलिये हजारोरुपये खर्चकरडालते है लेकिन!-मलमूत्रविसर्जनकी जगह इतनीबुरी हिकमतसें बनवातेहै कि-कुच्छ पुछोनही. अवलतो!-उक्तजगह मकानसें अलगहोना चाहिये. उपरसें हवा आतीरहे और निकलतीरहे-तो-दुर्गंध कभी नबढेगी. जमीनसें हाथभर उंचे-दो-पथ्थर इसवजहसें चिनेकि-जिसकेनिचे एकपथ्थरकी शिला ढलमी बनीरहे. जिससें मलकों बहोतवख्त ठहरेरहनेकी दिक्कत नरहे. दूसरीतर्फ एकछोटी मोरी इसढबसें बनाइजायकि-जिससें गंदाजल-या-मुत्रवगेरा तुर्त बाहार निकलजाय. इसतरकीबसें कोठरीबनीहोगी-तो-दुर्गंध कभी नबढेगी. और मकानकी खूबसुरतीभी बनीरहेगी. कइलोग ऐसीबुरी ढबसें उक्तजगह बनवाते है जहांसें बरसोंतक बदबू नहीहटती. मैलावगेरा-दोदो-दिनतकभी नहीउठवाते. एकघरकें जहांबहोतआ-

दमी बसतेहो मुनासिबहै एकदिनमें दोदफे सफाइ कराया करें. जिससें बदबू बढेनही. मलमूत्रकी बाधाकों रोकनाअच्छा नही. ब-होतदेरतक रोके जायतो मलकीगर्मीसें वातपित्तमिलकर तमाम श-रीरमें विकारपैदाहोताहै. मुनासिबहै दिनमें दोदफे दिशाजंगलजा-ना और पेशाबकोंभी जिसवख्त बाधाहो रोकना नही.

(४७)–शहरके रास्ते छोटेछोटे और बांकेटेढेहोनेसें बडाअन-र्थहोताहै. राजा–दिवान–सुबाजहागिरदारवगेरा जोकोइ उसजगह-का अधिकारीहो मुनासिबहै रास्ते सिधे–और–चोडे बनवावे. ख-ड्डोंकों पुरवाके दुरस्ति करवावे. कुडाकचरा दूर फेंकवाकर नालियोंका–पानी–दूर–पहुचानेकी तजविज करे, चमार–रंगरेज-कसाइ–और–मदिरावेचनेवालोंकुं–अलगअलग–निवास करावे. ब-जारमें बदबूदेनेवाला–या–आरोग्यबिगाडनेवाला कोइपदार्थ हो-उसीवख्त–दूर फेंकवादेवे. छोटेछोटे गांवमें सफाइकाकाम–पटेल या पटवारीकेजिम्मे–रखना चाहिये. राजाओंकों–और–हाकिमोकों–मु-नासिबहै अपनेशहरके दुकानदारोंकों बिगाडेनही. अच्छाव्यापार चलता होगातो हजारांहतरहकी रवंनक बढेगी. अलबत्ते!–झूठेतो-लेमापे-रखनेवालोकों-और–घरमें–धन रखकर दिवालाफुंकनेवालो-कों जरुर शिक्षादेनाचाहिये. अर्हन्नीतिवगेरा न्यायशास्त्रोंका फर-मानाहैकि–न्यायमें दया रखनेसें कामनही चलता. हां!–विदूनप्र-योजन किसीकों तंगकरना अच्छानही. अपनेशहरकी रवंनकबढा-नेकेलिये अगरखजानेसेंभी पैसाखर्चनापडे कोइहर्जकीबातनही. राजमहेल–कचहरीघर–और–कोतवालीका–मकान–रवंनकदार औ-र पायेबंद–बनानाचाहिये. शहरमें सिपाहीलोगोंका पहरा हरव-

न्त चकलेचकलेपरतयार रहे-याते-दंगे फिसादकरनेवालोंकों तुर्त शिक्षा मिलजायाकरे. और सज्जनगृहस्थोंकों तकलीफ नपहुंचे वैसा प्रबंध बनारहे. कइराजे एशआराममें मस्त रहकर विद्याअैलम नहीपढते और कहतेहै हमे पढकर क्यालेनाहै?-उनकीअज्ञानताका किस्सा सुनिये!-एकराजासाहबकेपास जाकर एकभाटने कवितसुनाया. राजाजीने खुशहोकर हुकमदियाकि-सवारुपया-इनामदियाजाय!-खजानचीनें उसकों सवारुपया दिया. जब-बोइनामलेकर लोटा तब राजानेपूछा, क्यौंरे!-तुजे सवारुपया मिलगया. भाट बोला-हां!-महाराज!!-मुजे बीसआने मिलगये. राजा गुस्सेहोकर कहताहै खजानचीकों बुलवाओ!-खजानची आया, महाराज!-क्या! हुकमहै? राजाजी गुस्सेहोकर बेंतोंसें कुटने लगे. और कहते है हमनेतो तुजे सवारुपयादेनेकों कहाथा-बीसआने क्यौं दिये?-इसीतरह तेने मेरेखजानेका नाश करदिया. राजाजीकी बुद्धिमानीकों देखकर भाटसें न रहागया, हाथजोडकर बोला!-महाराज!-सवारुपया-और-बीसआने-एकहीबातहै. राजाजी खजानचीकों-छोडकर-भाटकों तंगकरनेलगे. क्यौंरे!! तेने पहिलेहीसें क्यों नकहाकि-सवारुपया-और-बीसआने-एकहीबात है. देखिये!-अनपढराजाओंकी खूबी,!

(४८)-दुनियामें असंख्यराजे बादशाह होगये-लेकिन!-जमीन किसीकेसंग नहीगइ, सबलोग अपनीकमाइ भोगकर रवाना होगये-इसीबातकों कोइ सोचले-तो-घमंड-कभी-न-करेगा. सबसें बलवान और दोलतमंद बडाराजा चक्रवर्त्तीहोताहै. अगरचे सारी दुनियाभी बदलजाय-क्या! हुवा!!-एकिला सबकोंसिधा करस-

कवाहै. आजकलकेराजे बादशाह कमताकत और हथियारसैंल-डाइलडनेवाले रहगये. चक्रवर्ती किसीकी परवाह नरखकर भुजा बलसें सबकों वशमें करताहै. एकतर्फ सारीदुनियाका बल-और एकतर्फ एकीलेचक्रवर्तीका बल-कहिये!-बिदूनतकदीर एसाहोद्दा कौनपासकता है?-जिसने पूरवजन्ममें तप कियाहै-देवगुरुधर्मकी तावेदारी किइहै-और-परोकारकरके धर्मकी बढवारीफेलाइहै-उसीकों धर्मज्ञता और राज्यपदवी मिलसकती है, पुन्यकाफल राज और-पुन्यधर्म-नकरे-तो-नरकगति तयारहै.

(४९)-जिनकेघर-नवनिधान-चौदहरत्न-सोलहहजार देवते नोकर-बत्तीसहजार मुकुट बंदराजे मुजराकरे-खूबसुरतरानीयां-कौतलघोडे-हाथी-रथ-दिवान-नायबदिवान-डंका-निशान-चौघडीये-गांवनगर-बागबगीचे-राजधानी-रत्नोंकीखांण-सुनाचांदी-और-लोहेकीखांण-दासदासी-नाटकमंडली-रसोइये-भीस्ती-तंबोली-भांड-गोकुल-खच्चर-हल-बंदूक-तापें-मसालर्च-म्यानेपालखी और-अष्टांगनिमित्तीये-सदाहाजररहतेथे, छडीचवर-गवैये-और-वारांगना-जिनकी तावेदारीमें हरवख्त उपस्थितरहतेथे-और-जिनकी जुतियोंमें अमोंलजवाहिरातके नग-झलाझल थे-वेभी-चले गये-तो-दूसरोंकी गिनती कौन करे?-चक्रवर्ती जैसे नरहे तो औरोंकी क्याचलाइ?-जंबूद्वीप-जो-लाखयोजनलंबाचोडाहै उसमें दखनदिशाकीतर्फ-भारतवर्ष-एक-सबसें छोटाटुकडाहै. इसके खंडविभाग गिनेतो छहखंड होतेहै. चक्रवर्त्ती छहोंखंडका मालिक होताहै. वासुदेव तीनखंडका-मालिक-मंडलिकराजा-उससें छोटा-मुकुटबंध उससेकम-और-छत्रपति उससेंभी छोटा होताहै. सामंत

राजा-ठाकर-जहागिदार-और-सिरदारवगेरा अपनीअपनी ज-मीनके राजेही है. दिवान-नायबदिवान-सुबा-राजानही नोकरहै. लेकिन! हां! रैयतके लेखे राजातुल्यही हैं. गवरनरजनरल-गवर-नरवगेराहाकिमभी राजानही-राजाकेभेजेहुवे-नोकरहै. बडोकेभे-जेहुवे होनेसें अलबत्ते! छोटेकों राजातुल्यही गिनना चाहिये. स-बअधिकारीयोंकों मुनासिबहै न्यायकी सडक चले. एकदिन-वो-जमाना था-जो-आर्यखंडकेराजोंकों अनार्यखंडके राजे मुजराकर-तेथे,-और-आज-वो-दिनहै-जो-अनार्यखंडकेराजोंकों आर्यराजे मुजराकरतेहै, जब जिसका सितारा तेजहोताहैउसीका जोरशोर फैलजाताहै, कइलोग कहदेते है अपनी अकलहुशियारीसें राज्य मिलताहै, लेकिन!-यहबातगलतहै. जिसका नसीबा तेज हो-उ-सीकों राज्यका मिलना ज्ञानीयोंने कबूल रखा. हजार अकलहु-शियारीकरो और भाग्यमें हकुमत न होतो कभी न मिलेगी.

(५०)-आजकल कइलोग कहदते है जमीन पचीसहजार मी-लके घेरेमेंहीहै. आगे नही. लेकिन!-यह बात धर्मशास्त्रोंसें बखि-लाफहै. उत्तरदिशाकों सिधे चलेजाओ तो बहोत जमीन-और-आबादी मिलेगी. लेकिन!-जानेवाले बर्फकेसबब-या-शक्तिकी हीनताकेकारण अगाडीजानही सकते. इसीलिये कहदेते है ज-मीन इतनीही है. लेकिन!-धर्मशास्त्रके फरमाने मुताबिक जमीन बहोत-और-उनकेमालिकराजेभी बहोतहै, राज्यके काममें हरेक-कों अकलहुशियारीसे चलना चाहियें, विना दरयाफ्तकिये कि-सीके पक्षमेंसामीलहोना-या-बिदून तहकीकातकिये किसीलेखपर दस्तावेजकरना-बहोतबुराहै. वचनका घाव-तलवारके घावसेंभी

ज्यादेहोताहै इसलिये किसीकों कुच्छकहनाहोतो सौचकरकहो. जो आदमी दूसरेकों-रे-रे-तूं-तूं-करकेबुलाताहै वो खानदानके घरानेका नही राजाओंकोंभी-मुनासिबहैकि-जिसकों बुलानातो उसके होदेमुआफिककहकर बुलाना,—

(५१)—नसाकरना किसीकेलिये अच्छानही, लेकिन!-राजाओंकेलिये-तो बिल्कुल्ठीकनहींकहा. सबबकि-रैयतकेन्यायकीडोरी राजाकेहाथमें है. नसेके फंदेमें पडकर कइल्लोग खराबहुवे है, अपनी फजिती और दुनियाकीहंसी कराना मंजूरहो-वे-मदिरापान करे, संसारमें जितने कुव्यसनहै उनका आधाहिस्सा मदिरापान है. जिसने एकदफे मदिरा पीइली उसकों दूसरीदफेभी पीनेकी इच्छा जरुरहोगी. जैसेकामभोगका सुख दूसरीदफे-जीकों-ललचाताहै मदिरापानभी दूसरीदफेलेनेकीइच्छा जाहिरकरताहै. मगजमें और कलेजेमें दाहपैदाकरना और दिनरातजमीनपरलौटना कौन चतराइकीबातहै?-अगर सवालकियाजायकि-पहेलेजमानमें आर्यलोगभी मदिरापीतेथे-फिर बुराक्योंकर कहतेहो?-(जवाब.)-चाहे-आर्य-या-अनार्य-कोइहो मदिरापान किसीकेलिये अच्छानही. जो पियेगा बडेबडेअनर्थ पैदाकरेगा. मदिरा कइचीजोंकी बनतीहै, जैसेगेहूकेआटका-सत्व-मैदाहै-मदिराभी-एकतरहका सत्वहै. लेकिन! बनावटमें-और-पीनेमें जोजो नुकशानहै इसकेनतीजेपरखयालकर ज्ञानीयोंने इसकी मनादीकिइ, अगर कोइकहे हमको भोगविलासका सुख मिलताहै इसलिये हम मदिरा पीते है. (जवाब.)-यहबात बिल्कूलगलतहै. वल्किन!-इससेंतो वीर्यनाडीकों बहोतबडा नुकशान पहुंचकर साराशरीर निकामहोजा-

ताहै. वीर्यनाडीकों ताकतदेनेवालीचीजें दुनियामें थोडीनही है, दूध जायफल-जवत्री-केशर-आसगंध-और-शिलाजित-वगेराक- इचीजें ऐसीहै-जो-वैद्यकीसलाहसें खाइजायतो आशाहै बहोतबडा फायदा पहुंचे, लेकिन! अपशोसहैकि-नसेबाजोकों यहचीज क्यौं करपसंद होसकेगी?-जिनकों जबरजस्ती लडाइ मौल्लेना मंजूर है-वे-मदिरापीना कैसे छोडेगे?—

(९२)-अफीम-गांजा-भंग-और-तमाखू-वगेराजितनीनसी- ली चीजें है उसका खाना पीना-या-सुंघना-नसेबाजोकों-छोडकर कोइ अच्छानही कहता, नसीलीचीजें खानापीना पागल बनने- कीनिशानीहै. जिनकों अपनास्वभाव बिगाडकर सीरडीबननाहो वो-नसा-करे, कितनेक ऐसे शौकीनहैकि-अपनाव्यसन-अपनीस्त्री कोंभी-लगादेते है. हुक्का-चिलम-या-बीडी-आपपीइकर खुशीकेसा थ स्त्रीकोंभी पाते है, न पीयेतो लोभलालचदेकर पाते है. लेकिन! सौचलो!-इसमें फायदाहै-या-नुकशान?-नसेबाजोंका-मुंह-हरव- ख्त दुर्गंधवाला बनारहताहै. दूसराआदमी उसकेपासबैठना नही चाहता. अपशोषहै नसेबाजस्त्रीपुरुष जब पासबैठतेहोगें कैसे अच्छा माल्लूम देताहोगा. अफीम एकबडाविषहै, इसका बहोतखाना अ- लबते!-हानिपहुंचाताहै. जिसकों रिवाज पडगया हो उसकोंभी अफीमका छोडना कुच्छमुश्किलबातनही, अगरचे दिलमें धार ले- वे,—लेकिन!—एकदमछोडदेनाभी नहीबनपडेगा, इसलिये मुनासि- बहै थोडेप्रमाणसें घटातेघटाते बिल्कुल छोडदे, दूध-और-उसमें थोडा केशरमिलाकर पीया जाय तो सबनसोंकों रदकरके शरीर- की दुगुनीतेजी बढायगा.

(५३)–एकअफीमची नसेकेतारमें छतसें गिरपडा. लेकिन! यहमालूम नहीहुवाकि–कौनगिरा!–नोकरसें पुछताहै देखतो!–कौन गिरा!–नोकरने जवाबदिया, हजूर!–आपही गिरेहै, आपउठकर कहनेलगे–अच्छा!–कोइहर्जनही. मुजे तो तलाशकरना था सोहोगइ. फिर थोडीसीदेरकेबाद आप घोडेसवारहोकर जंगलकी हवाखोरो चले. रास्तेमें नोकर शाथही था–आप पुछते है अबे!–सहीस!–घोडा किधर है?–सहोसने जवाबदिया. आपहीतो सवार होकर चलरहेहो, अफीमची कहने लगे–अबे!–तोभी खयालरखना अच्छाहोताहै, कोइ–ले–न–जाय!–एकअफीमची एकदिन सामकेवख्त दूधलेनेकेलिये अहीरकेघर गये. लोटा अहीरनके हाथ सोंपकर कहनेलगे इसमें दूधदेना–आप!–अहीरनकेघरकेसामने थोडीसीदूर एकदिवारकेशाथ टेकालगाकर खडे होगये. अहीरनने दूधभरके पास रखदिया. लेकिन! अफीमची नसेमें चकचूर हुवे कुच्छमालूमनहोकि–अहीरन घरकेभीतरसें दूध लाइ–या–नही!–नसेकेतारमें दिवारकेसहारे वहांही खडेरहेगये. और सारीरात उंघतेरहे. सवेरका वख्तहोनेलगा जब अहोरन पैशाबकरनेकेलिये घरसें बहार निकली, अंधेरेमें अफीमचीकेपास थोडीदूर पैशाबकरनेलगी. अवाजहोनेपर अफीमचीकी कुच्छनींद खुली. दिलमें सोचनेलगे हमारेलिये दूधमें पानी–न–मिलातीहो!–अवाजसें बोले अबे! रंडी!!–हमारे लोटेमें पानी मत मिलाना. अहोरन हसकर कहने लगीआप यहांही खडे हैक्या! अफीमची शर्मिंदे होकर कुच्छनही बोले–और–घरकों चलेगये. अफीमचीयोंकी लीलाका कहांतकबयान करें.

(५४)-भंगपीनेवालाभी नसेमें चकचूररहताहै. लेकिन!-हां! मदिरा और अफीमसें कुच्छ इसमें नसा थोडारहताहै. भंगपीनेवालोंकी कोषग्रंथी पानीउतरनेमें बढनेलगती है. उसके वीर्यमें विकारहोनेसें औलादहोनेमें भी-खतरा है. और होभीजायतो किसी लाइक नही निवडर्ता. राजाओंके वर्ननमें नसाकाबयानालिखना इसलिये मुनासिबआयाकि बहुधा राजेमहाराजेभी नसेमें पडकर बडीबडी तकलीफ उठाते है. अंग्रेजलोग-गांजा-और-भंगवगेरा-नसेकेपदार्थोंका व्यवहारकरनेवालोंमें कानून बनाते है और कमीशन नियतकरते है. लेकिन! शराबपीनेवालोंपर कानूननहीबनाते-इसकासबब-यही जानपडताहैकि-वें-खुद-शराबप्रियहै. विलायतमें इतनीशराब खर्चहोती है-जितनीमिठाइवगेरा खर्च नहीहोती.

(५५)-शिकारखैलनाहोतो-हमकहे उसका खैलो. क्रोध-मान माया-और-लोभ-ये-आत्माके असलीशत्रुहै इनकों मारना-इसीकानाम-असलीशिकारहै, अगर तुमकोंशिकारही खैलनामंजूरहै इनहीका खैले. जैसे तुमाराशरीर तुमकों प्याराहै जानवरोंकों अपनाशरीरप्याराहै. उनपर हथियारचलाना कौनसी बहादूरीकी बात हुइ?-कोइगुनेहगार मुहमें घासकेतुणकेलेकर सामने आजाय तो क्षत्रीपुत्र उसकों फौरन छोडदेते है-बिचारे खुद मुंहमेंतृणालिये हुवे-उनकों मारना कितना अन्यायहै?-क्षत्रीपना इसमेंनही जो वे गुनाहबेतकसीर किसीजीवका वधकरना, गुनेगारकोंभी उसके गुनेमुआफिक ताडनादेना न्यायहै, लेकिन! शिकारखैलना कोइ न्यायनही. अगरकहाजायकि-पहिलेजमानेमें आर्यलोगशिकार करतेथे, (जवाब.)-यहबात गलतहै. हवाखोरीकों जाना शिकार न-

हीकहाजाता, राजे महाराजे-या-कोइ-दूसराहाकिम-हवालेनेकों-जाय और जीवोंकों नमारेतो-इसकानामशिकार नहीकहेगें. आव हवा बदलनाकहेगें. जिसजीवकों वधकियाजाता है वह फिरकभी अपनेकों वधकरेगा, जिनकों इसबातपर यकीन नही वेही-अनसमजलोग-शिकार खैलते है.

(५६)-कइ राजे-शिकारके फंदमें-पडकर जानछोडके चले गये, कइ ऐसेघायलहुवे जो सारी उमरतक यादकरते रहे-सिंहके सामने जैसे वहबिनाहथियारहै वैसे हथियारछोडकर कोइ राजा शिकार नही खैलता, वडेबंदोबस्तकेसाथ-मकानके घेरेमें छीपकर छलकपटसें शिकार खेलते है. लोभदेकर मारते है. कहिये!-यहकोनसी बहादूरी और क्षत्रीपनेकी बात है?-क्षत्रीपन उसकानाम है जो धर्मकीरक्षाकरना, और दुखीमनुष्योंकों शरणदाता होना.जानवरोंपर लालआंखकर तीरबंभालोंकी मारचलाना कहोतो सही!-कौनसीबहादूरीका काम है?-दिलकों पथ्थरबनानाहै-तो-तुमारे खोटेकर्त्तव्योपर क्यौं नही बनाते?-राजनीतिभी यह नहीफरमातीकि-विनाअपराधीकों मारो, नीतिशास्त्रका वचनहैकि-अपराधीकों भी मारो तो न्यायसें-उसपर सबूतीपहुंचाकर मारो. प्रथम श्याम-दाम-दंड-वगेरान्यायद्वारा शिक्षादो-इतनेपरभी नमाने तो हथियारसें लडो, लेकिन! तोभी उसकों इतलादेकर-नकि-दगलबाजीकरके-लडना. अन्यायसें किसीपर कदम न उठाओ. कहिये!-हिरन-शशे-सुअर-और-मछलीओंने तुम्हारा कौनसा गुनाह कियाहै?-जो-उनके प्यारे प्राणोंका विछोहा करडालतेहो.

(५७)-आपकी चढीहुइ भृकुटीदेखकर जब वनचरपशु-इधर

उधर दौडते है-शरीर उनका थरथरकांपने लगताहै-तब-आनंदत-रंगे-आपकों खूबदिवाना बनाती है. इसीकानाम आप लोगोने-(जिनकों शिकारखैलना मंजूरहै)-शिकार समझरखाहै, लेकिन! असलपुछोतो यह शिकार नही कुव्यसन है. शांतनुराजा इसकु व्यसनसें-बडादुखभोगचूका है. शिकारीआदमी किसीकी दिइनसी यत नहीमानता. हां!-अगरशिकारमें गिरपडे-या-कोइजानवर-आनंकर फाडखाय तभी सिधाहोताहै. अगर कोइज्ञानी आदमी उसे मनाकरेतो-वह-कब मानताहै?-पापीआदमी बिनाशिक्षापाये अपनापाप नहीछोडता. अगरसवालकियाजायकि-शिकारी-हजारोंजीवोंकों मारडालताहै लेकिन!-इसजन्ममें उसको रोग क्यौं नही सताता?-या-उसकेशरीरमें कीडे क्यौं नही पडते?-(जवाब) जबतक उसकेपूरवजन्मकी खरची पुरीनहीहुइहै तबतक उसकों सुखकाअभाव कैसे होशकताहै?-जब खरचीपुरी होजायगी-पाप-का-फल-जरुर भोगेगा. वर्त्तमानमें चाहे नमानो-लेकिन!-अगाडीकों बडादुख भोगना पडेगा. जो लोग-पुन्यपाप-और-स्वर्गनरक-नहीमानते है उनकों धर्मशास्त्रपर श्रद्धा बिलकुल नही आती. बिदून आस्ता धर्मकीजड लगना मुश्किल है, ऐसे नास्तिकलोग अगर अपनीकुतर्कोंसें ज्ञानीयोंका-कहना-नमाने तो-उससें ज्ञानीयोंका-कुच्छबिगाड नही, बिगाड उन्हीमूर्खोंका है जो-अपनेही पांवपर कुहाडा मारते है. सच्चानास्तिकहमउसकों समझतेहैजो हमारे इसनीचेलिखे सवालका जवाब देवे. (सवाल,) अगरचे पांचतत्वके संयोगसेंही जीवकी पैदाशकहतेहो-तो-बतलाना चाहिये पांच तत्व-जडहै-या-चेतन?-अगरचे चेतनहैतो उनमें आत्माकीसिद्धि

बिदून पांचतत्वके संयोगसें हुइ?-सो तुमकों मंजूरनही, अगरक-होंगे जड़है-तो-जडसें चैतन्यकी पैदाशहोना असंभवहै. इधरभी तुमकों मुंहखोलनेकी जगह नही, बस! इसीसें मालूमकरसकतेहो कि-नास्तिकोंकामत-झूठाहै. शिकारखैलनेवालौंका इरादा सदैव जीवमारनेमें लगा रहताहै, और धर्मशास्त्रका फरमाना यहहैकि-भलेबुरेइरादेहीसें पुन्यपापकी पैदाश है, इसलिये हर आदमीयोंको मुनासिबहैकि-शिकारखैलना पापसमझकर छोडदेवे.

(५८)-नसेका-और-शिकारका-बयान-राजाओंके वर्णनमें इसलिये लिखदियागयाहैकि-बहुधाराजे महाराजे इसीव्यसनमेंप-डकर दुखीहोते नजरआते है. अगरचे छोडदेवे तो निहायत उमदा बातहै. आर्यावर्त्तकेसमस्तधर्मशास्त्र-और-इतिहासिकग्रंथोंका-आ-शयहैकि-अवलसें-यहां-क्षत्रीजातिका स्वतंत्रराज्य-चलाआया.कि तनेकविदेशी इतिहासकार-चीन-जापान-वगेराकों पुरानाराज्य बतलाते है लेकिन!-नही!-सबराज्य-और-रीति रसम-पहिले भा-रतवर्षहीसें (यानी.)-मध्यखंडहीसें प्रचलितहुइहै. किसीजगह ज्यादे और-किसीजगहकम-लेकिन!-सबतरहकेन्याय-कलाकौशल्य-वि-द्याविनोद-और-चतराइ-इसीमध्यखंडसें जारीहुइ ऐसेकहेनेमें कोइ हर्जनहीहै, धर्मशास्त्रोंका फरमानाहैकि-सभीदिन एकसरीखे कि-सीके नहीहोते, पहिलेजमानेमें आर्यराजाओंका ऐसापुन्य थाकि-वे-अनार्याधीशोंकों अपनीछायामें रखतेथे, और आज-वो-दिनहै कि-आर्यराजे-अनार्याधीशोंकी छायामें होरहेहै, इसीका नाम स-मयका-फेरफारहै. जिसमुसल्मानोंने इसजमीनपरहुकुमत जमाइथी आज वहीजमीन अंग्रेजोंकी हुकुमतमें विराजरही है, सबोंमतरस-

जोकों जबतकन्यायका आधारबनारहताहै कभी उनकी पडतीदशा नहीआती. जोराजा-न्यायसें-नाकचढाताहै-वो-शतरंजका राजा है. उसकों असलीराजा कोइनहीकहता. यह संपूर्णधर्मशास्त्रोंका फरमानाहैकि-जबकिसीआदमीकों हद्सेंज्यादे घमंडआजाय जानना चाहिये-इसकीपडतीकेदिन आये, रावणनें घमंडकिया राज्यसें भ्रष्ट हुवा. मुसल्मानीअमल्दारीमें-बादशाहोंने-वजीरोंने-मुल्लाओने-जबबिल्कुलअन्याय किया उसीदिनसें उनकीघटवारी होती गइ, बाद दख्खनकेपेंशवोंने कुच्छदिन अपनाप्रतापसूर्यप्रकाशित-किया-लेकिन !-जब अन्यायपरपांव बढानेलगे उसीदिनसें सिकस्त खातेगये. कोइदिन पंजाबके सिख्खोंका सितारा तेज रहा. लेकिन !-जब-उनलोगोंनेभी प्रजापर अन्याय चलाया-और-आसपासके राजोंकों घासकेबतौर समझे-तभी-उनकाराज्य नष्टहोगया. निदान!-अन्यायकी सडकचलना किसीकेलिये अच्छा नही. जो चलेगा रंज उठायगा.

(५९)-अंग्रेजोका-निष्पक्षपातन्याय-इसवख्त जगतप्रसिद्ध है. इनका अवलदर्जेकान्याय यहहै कि-जोशख्श जिसधर्मका है उसके साथ धर्मविरुद्धकाम नहीकियाजाता, संवत (१९१४) के बादगदरसें यहभीप्रतिज्ञाहैकि-हम-अपनेसभीधर्म-और-सभाजातिकीप्रजाकों-समदृष्टिसें देखेगें. धर्म-तथा-रंगमें-किसीतरहका पक्षपात नहीकरेगें. आजकल जो किसीकिसीन्यायमें अन्यायांश दिखपडताहै इसमें कानूनका दोषनहीसमझना चाहिये, दोषहैतो-अयोग्यन्यायकर्त्ताओंका है, जोकि-थोडेअपराधपर ज्यादे-और-ज्यादेपर थोडादंड देकर फैसलादेते है. कभीकभी यहभीहोजाताहैकि

न्यायकर्त्तागण-विनासंतोषदायकप्रमाण मिलेभी-पकडलायेहुवेशख्शकों-अपराधी ठहरादेतेहै. यह भी कानूनकादोष नही कहेगें. न्यायकर्त्ताओंकाही दोष कहाजायगा. दूसरे-जबकोइ आदमी-अपनीबदचलनऔरत-मारडालनेकेलिये-दोषित-ठहरायाजाता है-तब-न्यायकर्त्तागण-उसकेचित्तकेभावोंमें-उसव्यभिचारिणीस्त्रीके कुकर्मसें उससमय क्या भाव उत्पन्नहुवाहोगा-उसपर गौर नकरके-उसकों खूनकरनेका-अपराधी ठहरादेते है इसपर धर्मशास्त्रका क्या अभिप्राय है इसकों सोचना चाहिये. खेर!-हजार आक्षेप पैदाहो कोइहर्जनही-लेकिन!-हां-वर्त्तमानमें राज्यनीतिप्रवर्तकोंका है इस कहनेमें कोइ दोषनही है.

(६०)-इंग्लांडमें पार्लेमेंटकीस्थापना इस्वीसन (१६४०) के अंदाजनहुइ. सन (१६६५)में-न्युजपेपर निकलना शुरुहुवा. इस्वीसन (१६९४) में-डाकखानेजारीहुवे. सारीदुनियामें जितने डाकखाने अलगअलगराजे महाराजे-रानी-बेगम-बादशाह-और शहनशाहवगेराकी तर्फसेंजारी है उनमें-(६०००)-छहहजारतरहकीटीकीट चलरहीहै. किसीपर राजारानीकीतस्वीर-कोइपरहाथी घोडा-सिंह-सांप-सवारवगेरातरहतरहके चित्र बनेहुवे मौजूदहै. बोलीका हिसाब लगाकर देखागयाहैकि-जगतभरमें (३४२४) तरहकी भाषा बोलीजातीहै, इनमेसें (९३७) एशियाखंडमें (५८७) यूरोपमें-(२७६) अफ्रिकामें-और-(१६२४) अमरिकाखंडमें-बोलीजातीहै. सबभाषामें पुरानीभाषा कौनहै!-इसकेनतीजेपर खयालकियाजाय तो संस्कृतसें कोइबढकर नहीहोसकती. कइभाषा इसकेसामनेपैदाहोकर गिरचूकी है, सबमें फेरफार होताचला आ-

या इसमें एकमात्राकाभी कोइ फेरफारनही करसका. इसकेनियमही एसेहैजो इस तोडकर कोइ नया नहीबनासके, भारतवर्षके मध्यखंडकी यही मातृभाषा है, और जितने कलाकौशल्यके ग्रंथ है इसीभाषामें बने हुवे है इसीकेजरीये-कहसकतेहै कि-जितनी-कलाकौशल्य-विद्याविनोद-न्याय-और-चतराइ दुनियामें फैली-यहांसेही उत्पन्नहोकर फैलीहै. ज्यादेतर ज्ञानीयोंकी पैदाश पूर्वकालमें यहांहीहुइ, उन्हीकेज्ञानसमुद्रका बिंदु दूसरेदेशवाले लेगये और-आज-सभ्यताकाझंडा-उडानेके अधिकारी बनेहै. और कहते है संस्कृतवाणी-अंग्रेजी-और-उर्दूके-आगेकुच्छचीज नही. लेकिन!-अंग्रेजी-तो-क्या!-उर्दूभी-जो अपनेआपकों साफवननेनकरही है संस्कृतकेआगे बहोतकमजोरहै. संस्कृत-और-प्राकृत-दो-वाणीकों-सबसें अवलदर्जेकी कहदो-कोइहर्जकीबात नही. इनके गौरवकों कोइभाषा नही घटासकती. उर्दूअक्षर ऐसे अपूर्ण और कठिनहोतेहैकि-अगर-आलूबुखारा-लिखाजायतो-उसे-उल्लु बिचारा-पढाजाताहै, धन्य!-उर्दूमहारानी!! तुम!-देववाणीकों हरानाचाहितीहो?-लेकिन!-तुम्ही हार जाओगी,—

(६१)-भारतके मध्यखंडकेअधिकारी आजकल-अंग्रेज-है. अंग्रेजोंकों भारतकाही ज्यादे आसानमाननाचाहियेकि-जिससें-विकटोरियारानीकों-राजराजेश्वरी (एम्प्रस) कीं-पदवी-प्राप्तहुइ जितने उपद्वीप-अंग्रेजोंके-हाथमें है उनमें किसीकीताकतनही जो भारतके मध्यखंडकी बराबरीकरसकें, जितनेधनकीप्राप्ति अंग्रेजोंकों भारतसेंहोती है उससें अर्द्धांसभी दूसरे उपद्वीपोंसें नहीहोती. मिसर-काबूल-और-आफ्रिका-वगेरा स्थानोंमें भारतीवीरोंहीने ल-

इकर अंग्रेजोंकों विजयप्रदान किइ, जिससें अपनेकों फायदाप-
हुंचे उसका आसान माननाचाहिये. रैयतसमझती है राजाओंकों
बडाआराम होता है लेकिन!—शायमें यहभीसमझना चाहियेके-
ज्यादेहकुमतवालोंकों—तकलीफभी ज्यादेही रहतीहै. संसारके रा-
जाओंकी आमदनी—और—करजतरफ—खयालकरो-तो—यहीजाहिर
होगाकि-बडोंकों जितनाआराम—उतनीचिंताभी—शायलगी है. रु-
सके जारकी आमदनी एकदिनमें पांचहजारपौंड—सुलतानटर्कीकी
(३६००) पौंड—शहनशाहआस्ट्रियाकी (२०००) पौंड—शहनशाहज-
र्मनीकी (१६००) पौंड—शाहइटली—भारतेश्वेरीविकटोरिया—और-
शाहबेलजियममेंसें—प्रत्येककी (११००) पौंड—प्रेसीडेन्टफ्रांसकी
(१०००) पौंड—और—प्रेसीडेन्टयुनाइटेडस्टेटस (संयुक्त अमरिका)
की—(२५०) पौंड—दैनिकआमदनी है. एकपौंड आजकल (१६) सो-
लहरुपयेमोलका समझना चाहिये.

(६२)—अंग्रेजीराज्यका प्रबंध—लंडनमें जहां मल्कामहेजमा र-
हतीहै दोस्थानहै. एकका नाम लार्डहाउस—दूसरेकानाम कामन्सहा-
उस—पहिलेमें जो गवर्नरजनरल भारतसें पीनसल पाकर जाते है
दाखिलहोते है. और दूसरेमें बहुसंम्मतिद्वारा चुनेजाकर दाखिल-
होते—और—ये—सब—पार्लमेंटके मेंबर कहलाते है. इनकेउपर मल्का-
विकट्रिया—प्रेसीडेंट—है. (यानी)—प्रमुखहै. उसपार्लमेंटके—आधीन-
एकसेक्रेटरी औफ स्टेटसहै. जिंसकानाम संस्कृतमें महामंत्री भार-
तवर्ष है. उसपार्लमेंटकी तर्फसें भारतमें एकगवर्नरजनरल रहताहै.
और उसकेसाथ सेक्रेटरी ओफ स्टेटकी लिखापढी होती रहाकर-
तीहै. भारतमें गवर्नरजनरलकीतर्फसें एकसभा—(यानी)—कौन्सल

है. जिसमें बडेबडेदेशीराजेभी सामिलहै, और उसमें भारतसंबंधी कानुन बनायाजाताहै. गवर्नरजनरलके आधीन-एक कमांडरचीफ है. जिसकों जंगीलाट कहते है, यह संपूर्ण भारतमध्यखंडसेनाका अधिपतिहै. बंबइ-और-मद्रासमें एकएक गवर्नर रहते है. इनका पद-गवर्नरजनरलके पदसें-इतनाछेटाहै जितना पार्लमेंटके पदसें गवर्नरजनरलका-और-सबसामग्री-इनकेपासभी अपनेअपने हाते में स्वाधीनहै, इसकेशिवाय-कलकत्ता-इलाहाबाद-लाहोर-ये-तीनछोटेहाते है. इनमें एकएकलेफटेंटगवर्नर रहते है, जो संपूर्णकार्यों में गवर्नरजनरलकी आज्ञा पालन करते है. और लखनौ-नागपुर-आसाम-ब्रह्मा-लंकामें-एकएकचीफकमीश्नर-रहतेहै. इंदोरमें एक एजंटगवर्नरजनरलभी रजवाडोंपर रहते है. ये-सब-गवर्नरजनरल-के आधीनजानना. वडागवर्नरजनरल-और-कमंडरइनचीफ-शीतकालमें कलकत्ता-और-उश्नकालमें-शिमला रहते है,-या-देशाटन-करते है. और बंबइ-मदरासके-गवर्नर अपनेअपने इलाकेमें इसीतरह करते है. लेकिन!-कलकत्तेका लेफटेंटगवनरनरउश्नकालमें कलकत्तेके किलेकी अंग्रेजीकमेटीका प्रमुख कहलाताहै और उसके इलाकेका नाम बंगाल-इलाहावादके इलाकेका नाम पश्चिमउत्तर-लाहोरवालेके इलाकेका नाम पंजाब-ब्रह्माआसामका ब्रह्माआसाम-नागपुरका मध्यप्रदेश-लंकाका सिलौन-लखनौका अवध-और-इंदोरका राजपुताना-कहलाता है. इनकेताबेमें कमीश्नर-और-उनकेताबेमें कहीं कलकटर-और-कहीं डिप्टीकमीश्नर-एकएकजीलेके मालिक होते है. अपनेअपने सूबेमें जैसें गवर्नर-या-लेफटेंटगवर्नर-बडेहाकिमहैवैसेही कलकटर-या-डिप्टीकमीश्नरकों-समझों.

(६३)–क्वीनविकटूरियाने इंग्लांडकाराज्य (६०) वर्षसें ज्यादे भोगा. साठवर्षसें पहिले इंग्लांडमें रैल नही थी. तार–न–था, जहाज–न–था,–विकटूरीयाहीकेराज्यमें अंग्रेज–भारतके सर्वमय–कर्त्ता–हुवे. अफ्रिका–और–आष्ट्रेलियामें–प्रभुत्व–बढा, यहांतककि–क्रिमियाकी–लडाइमें–रुसकों–निचादेखाकर–अंग्रेज–दिग्विजयी होगये. जिसवक्त जिसकासितारा तेजहोताहै उसीकी रौशनी झलाझल चमकने लगती है. जगहजगह–रैल–और–तारकेहोजानेमें एक स्थानकीबनीहुइचीज–दूसरेस्थान जलदी पहुंच सकतीहै. कितनेक बहुदर्शी–अंग्रेजव्यापारी–कहरहे हैकि–विलायतका माल भारतमें–बंबइ–या–कलकत्तेमें–जाकर–जहाजकेजरीये उतरताहै, वहांसे पंजाब–राजपुताना–अवध–बुदेलखंडवाले–रैलद्वारा–अपनेदेशोंमें लेजाते है, इससें उनकों दुगुनाकिरायावगेरा खर्च होताहै. अगरविलायतसें जहाजद्वारा माल–करांची–उवारदियाजाय–और करांचीसें–दिल्लीतक रैल बनादिइजाय–तो–उक्तदेशवालोंकों–थोडेखर्चमें–विलायतका माल पहुंचसके.

(६४)–अखबारोंमें जाहिर होचूकाहैकि–जगतमें रैलके अंजन एकलाख और नवहजार चलते है. इनमेंसें यूपरोपमें (६३) हजार एशियामें (३) हजार–आष्ट्रेलियामें (२) हजार–आफ्रिकामें (७००) और–बाकीरहे–सो–अमरिकामें चलते है. कितनेक कहदेते है जो जो विद्या और ऐलम–आजहै–पहिलेजमानेमें नही थे. ( जवाब. ) यह बात गलतहै, बल्किन! जोजो विद्या–चातुरी–पहिलेथी–अब नहीरही. त्रिकालज्ञपुरुष पहिलेजमानेमें होगये अबनहीरहे. जोजो कलाकौशल्य–और–चातरीकेग्रंथ–पहिले कालमें थे उसकेहजारमें

हिस्सेंभी अब नहीरहे. पहिलेकालमें रैलनहीथी तो मनुष्योंको आ-काशगामिनीविद्या सिद्ध थी. विद्याकेबलसें विमानबनाकर उसमें लाखोमनुष्योंकों बैठाके एकगांवसें दूसरेगांव लेजातेथे. शास्त्रोंमें सुनतेहीहोकि-अमूकविद्याधर-अमूकशख्शकों-यहांसें-वहां लेगया रामचंद्रजी-लंका-जीतकर अयोध्या आये जब विमानद्वारा आ-काशमार्ग आये. सोचो!-अगर उसवख्त आकाशगामी विमान नही चलतेथे तो-यह लेख क्यों होता!-रैलकों रौकनेकेलिये एकपथ्थर काफी है विद्याधरके विमानकों पहाडभी नहीरौकसकताथा. टेशनमास्तरोंकी असावधानीसें जब-दोंनोंरैल-आपसमें-लडती है. या-पटरीसें गिरजाती है-उसवख्त-जोकुच्छतकलीफ उठानीपडती है विद्याधरोंके विमानमें यह बात कब होतीथी!-रहा-तार-घडी-फोटोग्राफ-और-छापखाना-सो-जैसे-दूसरीकइचीजें-चतराइकेताल्लुकहै-येभी-चतराइसें बनाइगइहै. जिसकेपास-बुद्धि-और-दो-लत-दोंचीजे-मौजूदहो बडेबडेसंचे-और-कारखाने-बनासकता है, इसमें चकितहोनेकी कोइबातनही, अनादिसंसारमें कइरीतिरसमें चलती-और-बंदहोती चलीआइ, हां! इतनाजरुर कहेंगेंकि-कोइ रीति-मध्यखंडकेलोगोंसें जारीहुइ और-कोइ अन्यखंडकेलोगोंसें हुइ. कइ कलाकौशल्य और चतराई-आर्यखंडसें बंद होकर अनार्यमें-और-कइ अनार्यखंडसें-बंदहोकर आर्यखंडमें चलती रही. किसीवख्त आर्यखंडकेवासींदोंका पुन्य प्रबल रहा-किसीवख्त अनार्यखंड निवासीयोका रहा. सदा एकसरीखे दिन किसीके नही रहते.

(६९)-कइलोंग समझरहे हैकि-कपडेबूननेकी-कल-अंग्रेजोंसें चली है लेकिन! यहबात गलतहै, चीनदेशमें इसामसीहके जन्मसें

(३०००) तीनहजारवर्ष पहिले कपडेबूननेकी कल मौजूदथी और इसामसीहसें(३०००)तीनहजारवर्षपहिले-चीनमें-नोंटभी-चलताथा, रुसके-अजायब घरमें-अबतक-एक-इसामसीहसें (२) दोहजारवर्ष पहिलेका-नोंट-रखाहुआहै. ये-नोंट-रेशमीकागजपर-नीलीस्याही-सें छपते थे. कइलोंग-समझरहे है-नोंटका-चलाना-अंग्रेजोंहीसें जारीहुवाहै. लेकिन!-नही!-पहिलेभी चलता था. इससेंकहसकते हैकि-अनादिसंसारमें अपारकलाकौशल्य चलाआताहै, कभी-कम-और-कभीज्यादेहोना यहतो एककुदरतीनियमहै, लेकिन!-जो लोग कहरहे हैकि-पहिलेजमानेमें अंधेरा था अब उजाला हुवाहै उनकों सोचनाचाहियेकि-हमाराकहना कहांतक सचहै,?—

(६६)—काठकेकबूतर उडजाना-और-फिर वहांही आजाना-काठकी मख्खी-अंगुठपरसें उडकर घरमें घुमआना. बोलनेवाली पुतली-जिसकों कहो अवाजसें बुला ले, काठका वानर सारंगीब-जाकर गान करे, दरवजेपर काठका कुत्ता-बंदूकउठाकर पहरादे-वे. और कोइ उसे हाथलगावे तो दांत किडकिडाकर उंचीअवा-जसें भौंके, शतरंजका खिलारी शतरंजबिछाकर संदूकपर बैठे और सचे आदमीके सामने खेलखेले. अगर आदमी भूलकरे तो काठका-खिलारी संदूकपर थापदेकर हंसे, जैसे-ये-चीजें-शिल्पशास्त्रोंके जान-नेवालोंने भारतमध्यखंडकी शिक्षासें बनाइ है-वैसे-तार-फोटोग्राफव-गेराभी परमाणुंओंके-संयोग-और-आकर्षणद्वारा बनाइगइहै. जैनशा-स्त्रोंका लेखहैकि-हरेकचीजमेंसें हरवख्त-आठस्पर्शीपरमाणुं निकसते और प्रवेशहोतेरहते है, अगर यह बात नहोतीहो-तो कालांतरमें जवान बूढा-और-नयीचीज-पुरानी-क्योंकर हो सके?-आरीसेमें जब-अक्स

मुखदेखाजाताहै तो शरीरसें निकलेहुवे जो परमाणुं उसपर जा-गिरेहै वही अपनेकों दिखते है. बस ! वही परमाणुं दवाकेजोरसें वहांहीलगारहनेकी तरकीब बनादिइगइ-इसीकानाम-आलोकयंत्र या-फोटोग्राफ-कहागया.

(६७)-यह ज्ञानीजनोंका फरमानावहोतठीकहैकि-मांसआ-हारीयोंकेदिलमें रहेमनहीहोती. अन्नपानीखानेवाले-अध्यात्मिक-यानी-धर्मी-ज्यादे-और-मांसाहारी-भौतिक-अर्थात् वैभवके चा-हनेवाले ज्यादेहोते है, ज्यादे पापारंभकरके दोलतपैदाकरना अ-ध्यात्मिकों कों नामंजुर और भौतिकोंकों मंजुरहोताहै. ज्ञानीयोंके वचनोंपर खयालकरते है तो दौलत शाथ नहीचलती-धर्म-शाथ च-लेगा. देशका हितचाहना-और-वाणिज्य व्यापार अच्छाचले-वै-सा-प्रबंधकरना-राजाओकेलिये बेशक ! मुनासिबहै लेकिन !-धर्मकों साबतरखकर-नकि-खोकर कोइ कामकरना, औरकुच्छ-नबनेतो मांस-मदिरा-शिकार-चोरीयारी-और-दगाबाजी-तो-जरुर-छोडना-चाहिये-जोलोग-धर्मकों कुच्छचीज-न-समझकर कोरीजबानजोरीक-रते है-वे-आदमी-नही-जानवर है, जोजो राजेमहाराजे नीतिसें चलते है उनकी सबलोग तारीफकरत्ते है, धर्मशास्त्रके फरमाने मु-जब उनकों स्वर्गलोगकी गति मिलेगी. राजाओंकों रानीयें कइ-होतीहै लेकिन !-अफशोष हैकि-वे-सबकों एकसरखी खुश नहीर-खते. मुनासिबहै सबकों एकसरखी-पोशाक-गहने-और-जहागीरी देवे. कमीबेसी करनेसें दुनियामें तारीफनहीहोती, यद्यपि किसी-पर-ज्यादे-और-किसीपर-कम-मोहबतरखना यहतो होसकताहै लेकिन !-वोभी-चाहियेकि-जिसकोंहाथपकडकर लायेहो-उसे-बे

गुनाह-बेतकसीर छोडना नही, हां!-जो-बदचलन-या-हुकमअ-दुली-करती हो-उसे-बेशक! छोडदेना कोइहर्जकी बातनही. लेकिन!-वैश्याओंके वशमें पडकर खासरानीयोंको-तकलीफदेना किसीसुरत अच्छानही. कितनेक ऐसेभी देखेगयेहैकि-वैश्याओंके तावेदार बनकर बडेबडेअन्याय करचूके है, वैश्याओंको-गांव-नगर-जमीन-या-अपने पहेननेका गेहना देदेना कोइ न्यायमार्ग नही. अगरचे आपको यहीमंजूर है कि-अपनी पासवनको खुश करना-तो-खैर!-उसे-लाख-दोलाख-पांचलाखरुपये देदो, नोकरचाकर रखदो-अपनी मरजीकीबात है, लेकिन!-महैलसें अलग-और दूररखना अच्छाहै. याते अपनी खासरानी और बेटोंको तकलीफ नपहुंचे. चक्रवर्त्ती-और-वासुदेव-वगेराको हजारें रानीयें होतीथी, लेकिन!-वे-न्यायवान् किसीको दुखनहीदेतेथे. उनके शरीरमें यहभी ताकतथी कि-रात्रीकेवख्त-रानीयोंकेपास-वैक्रियलब्धिकेप्रभावसें-एकहीवख्त-अनेकरुपकरके जाते थे. अर्थात् जितनी रानीयें उतनेस्वरुप-बनाकर-उनकेपास जाते थे. हजारोंरानीयोंके साथ भोगकरनेसेंभी उनको रोग नहीहोताथा. आजकल वह पुन्यवानी कहांरही?-जितनी है उससेंभी घटवारी होतीचली जारहीहै. पुन्यकियाथा तो राजे-बनेहो-अब मुनासिबहै न्यायसें चलना. बे गुनाह-बेतकसीर-किसीको कैद करना-गोलीसें मार देना-तलवारसें कतल करादेना-या-जरीमाना लेकर उसकी इज्जतमें धब्बा लगाना. किसीसुरत अच्छानही है.

(६८)-इक्ष्वाकुवंश-सूर्यवंश-चंद्रवंश-हरिवंश-यादववंश-मोर्यवंश-चोलुक्यवंश-चावडावंश-सोलंकीवंश-कदंबवंश-परमारवंश

शकवंश-और-गुहिलवंश-वगेरा कइवंश दुनियामें मौजूदहै, लेकिन!-इनमें-इक्ष्वाकु-सूर्य-चंद्र-हरि-यादव-और-मौर्यवंश-ज्यादे प्राचीन है, रिषभदेव-इक्ष्वाकुवंशके थे. उनके (१००) बैटेहुवे. भरत सबसेंबडाथा, उसके सूर्ययशा बेटाहुवा, उससें सूर्यवंशीराजोंकी शरुआत हुइ. बाहुबली-जोकि-भरतसें दूसरेनंबरका था उसके चंद्रयशा बेटा हुवा. उसकी औलादमें जोजो राजेहुवे-वें-चंद्रवंशी-कहलाये, इसीतरह-अपनेवडेरोंके नामसें-या-उनकोकिइहुइ नेंकीसें-उनकेवंशकी पैदाशहोतीचली आइ. जैसे श्रीपालजीके वख्तमें सातसेंसुभटोंने बहादूरी किइ जिससें-राणे-कहलाये. इसीतरह असंख्यबातें है, कौन कहांतक गिनतीकरे ?-अपारसंसारमें वंश और गोत्र बेंगिनत होचूके. रिषभदेव-काश्यपगोत्रके थे. मुनिसुव्रत-और-नेमिनाथजीकों छोडकर-और तीर्थंकरभी-काश्यपगोत्रमें-हुवे, बारह चक्रवर्त्तीभी इसीगोत्रमें हुवे है, जितने यादववंशीलोगहुवे सब गौतमगोत्रमें समझना चाहिये.

(६९)-कइराजे-गायनकलामें लीन रहकर न्यायकों भूलजाते है, कइ-वैश्याओंके-नाटक देखनेमें राजीरहते है, कइ-कामभोगमें आसक्तहोकर हजारांहऔरतोंसें महोबत करते है, कइ-चित्रांमदेखने बनानेहीमें लगेरहते है, और कइ-देशाटनकरनेमें सारी उमर पूरीकर राज्यकार्यकों एकतर्फ रखदेते है, लेकिन!-नही!-राजाओंकों सबसें ज्यादे यहीबात मुनासिबहैकि-प्रजाके-न्यायकरनेमें-हरवख्त खयाल रखे. नाटक-रंगराग-स्त्रीसंभोग-और-देशाटन-कौनकों अच्छानहीलगता ?-सभीकोंप्यारा लगताहै, कौन नहीचाहताकि-हम-ऐशआराम-न करे!-लेकिन!-तारीफ उनकी

है जो-ऐशआरामके वख्त ऐशआराम-और-न्यायके वख्त-न्यायमें उपस्थितरहे. राज्यमें जितनाधर्म होताहै-राजा-अगर उसका साहायक और रक्षकबना रहे-तो-शरीरसें बिनाधर्म किये भी-धर्मकाफल-पासकताहै. सबबकि-उसका इरादा धर्मपररजु रहा. अगर पापकेकाममें साहाय देगा तो इरादा अधर्ममयहोनेसें पापफल हासिलकरेगा, जिनकों धर्म-प्याराहो-धर्मकेसहायक बने, पाप-प्याराहो-पापके साहायकबने.

(७०)-न्यायसें किसीशख्शपर गुना सबूतहोजाय-और-राजा उसकों बिनापक्षपात दंड देवे-तो उसमें पाप नहीलगता. सबबकि-न्यायमार्गभी-धर्ममें सामीलहै. दंडदेना-सोभी-धर्मकी रक्षाहीकेलिये देनाहै. जीवहिंसा-चौरीयारी-और-दगाबाजीवगेरा अन्यायकरनेवालोंकों दंड न दियाजाय तो अधर्मकी वृद्धिहोकर धर्मकानाश होजाय, इसलिये कहाजासकताहैकि-न्यायधर्मसें बिनापक्षपात किये दंडदेना पापनही. हां!-अगर बेंगुनाह बेंतकसीर किसीकों दंड दिया जाय-या-रागद्वेषकेप्रभावसें-कमीबेसी-करदिया जायतो अलबते!-पापहै. हरेकराजेमहाराजोंकों-और-न्यायाधीशोंकों-मुनासिबहैकि-सत्यपर खडे रहकर न्यायसें कामकरे. जींदगी थोडेदिनकी है, और सबकों विदाहोनाहै. जो जो राजेमहाराजे और हाकिमलोग-धर्मकों जूठा समझते है उनकेलिये न्यायसें चलतेभो कुच्छ धर्म नही होसकता. सबबकि-उनकेलिये-तो धर्म-कुच्छचीजही नही फिर किसकी रक्षाकेलिये न्याय करेगें, असलमें उनसें न्यायहोनाभी मुश्किल है. एकमुसाफिरने किसी गांवके एकमसकरेसें पूछा कि-भैया!-इसगांवका मालिक कौनहै?

मसकरेने जवाबदिया-अपनेअपने-घरके मालिक सबहै, मुसाफि-रने कहा नही!-भैया!!-मैं-यह पुछताहूं इसगांवका ठाकुर कौन है?-मसकरेने जवाब दिया-किसकिसकों बताउ,?-अपनेअपने घरमें सबकेवहां ठाकुरजी है. किसीके शिवजी-किसीके घर कृश्न-जी-किसीके घर रामचंद्रजी-और-किसीकेघर गणेशजी विराजरहे है, आप किसकों पूछते है,?-उसने कहा!-भैया!-मैं-इनठाकुरोंकों नही पूंछता, इसगांवका राजा कौनहै? मसकरेने जवाबदियाकि-कल इसगांवमें एकचमार मरगयाथा-सो-उसकी स्त्री-यह कहकर रोतीथीकि-हाय! मेरे राजा! हाय मेरे राजा!!-इससें यह-मैं-जानताहूंकि-अपनेअपने घरके सभीराजा है, मुसाफिरने कहा-यह क्याबातहै,?-मसकरेने जवाबदिया-आप समझे!-इसगांवका राजा अन्यायी है इसलिये मुजे इतनी तरकीबे सुनानी पडी.

(७१)-जहां-राजा-न्यायवानहोगा उसकी रैयतभी अकसर न्यायवती होनीचाहिये. यह नहीकहा जासकताकि-सभी-लोग ए-कसे बनजायगें. लेकिन! हां!-इतनाकहना बनसकताहैकि-जैसा राजा-वैसी रैयत.-युंतो संसारमें ऐसेऐसे अधर्मी पडे है जिनका बयान सुनकर कलेजा कांप उठताहै, लेकिन! खैर!-यही कहना बनसकताहैकि-सभी एकसरखे नही होते. दौलतका भूखा संसार है. आदमी इरादे वडेवडे बांधताहै लेकिन! पार पाना मुश्किल है. ज्ञानीलोग-उसका सोचाफिकर नहीकरते-अज्ञानी करते है. बस! ज्ञानी और अज्ञानीका यही तफावतहै. असलमें सोचाफिक-रनेसें कुच्छ बनता नही, बनता वहीहैजो-जिसके भाग्यमें है. कइ लोग दौलतकों जोडजोडकररखते है लेकिन! जबजानेवालीहो

एकघंटेमें चलीजाती है. बडेबडेराजे दौलतकेलिये लडमरे औरम-रते है रैयत बिचारी कौनगिनतीमे? लेकिन! तारीफ उन्हीकी है जो धर्ममें खरचकरते है. कइलोग ऐसे है जो आप खरचकरना चा-हते है बैटे खरचने नहीदेते. कइ ऐसे है जो दूसरेकी दौलतदेख-कर झूरते है और अपनेकों कोडी एक नहीमीलती. दौलतकेलोभ-सें नकरनेकेकाम करगुजरते है, युवानीमें औरतसें और धनसें बे-परवाह रहना बडेहीनसीबेदारका कामहै. दौलत मीलना पुन्य-केताल्लुकहै. दौलतपाकर खरच नकियातो उसकेसमान कोइ बे-वकुफ नही.

(७२)—धर्मीजीव-चंदनकीतरह अच्छे-और-पापीजीव भेरु-रकीलकडीकीतरह बुरे होते है. कइआदमी ऐसे है जो अपनेआप-कों खोटेकर्मोंसें हठासकते है दूसरोंकों नहीहठा सकते. कइअ-पनीऔरतकों अपने हुकममें चलासकते है कइ नही चलासकते, कइ ऐसे है जो-आप-नाराजहै लेकिन! दूसरोंकों नाराज नहीक-रते, जोशख्श विद्यामें और ऐलममें बडाहै उमरमें अगरछोटाहो-तोभी-उसकोबडा समझनाचाहिये. जैसे राजहंस जिसनदी-या-स रोवरके कनारे पानी नहीदेखते वहांसे चलेजाते है तुमभी अगर जहां तुमारी कदर न होतीहो चलेजाया करो, दुनियामें इज्जतसमान कोइ धन नही, ऐलमवालेंकी कदर जितनी पहिलेजमानेमें होती-थी अब नहीहोती, बल्कि न्! —आजकल ऐलमदारोंके दुश्मन बहोत, सारीजींदगी एकसरखे दिन किसीके नहीहोते. बंदेकों चाहिये स-दाहिम्मत रखे. हिंम्मत बरावर कोइचीज नही. एकतर्फ बत्तीस लक्षण-और-एकतर्फ धीरजगुण सबसें बढकर कहा. वें-बेवकुफ है

जा दौलतके चलेजानेपर बेहोश होजाते है. हिंम्मतहारनेवालोंकी दूसरीदफे तेजी नहीहोती.

(७३)–कइ ऐसे शख्श है–जो अच्छेखानदानकेघरानेमें–जन्मे–लेकिन! इरादा उनका हमेशां निचे कामोंमें लगारहता है. कइ ऐसे है–जो–निचेकुलमें पैदाहुवे लेकिन! इरादा उनका उंचेकामोंमें रजु रहताहै. कइ रुपरंगसें बडेखूबसुरत–लेकिन!–विद्यासें रहित है. कइ दौलतसें झलाझल–लेकिन!–चलन अच्छानही. कइ चलन अच्छाचलते है लेकिन! दौलत उनकेपास नही. कइ परोपकारकरनेमें होशियार–और–कइ अपनेही पेंटभरनेमें मस्त है. कइ आंखोंसें अंधे है लेकिन! अकलसें अंधे नही. कइ अकलसें अंधे है आंखोंसें अंधे नही. कइ ज्ञानगुणसें बढतेजाते है लेकिन! मान गुमान बिलकुल नही करते. कइ बिल्कुल मूर्ख है लेकिन! घमंड इतनारखते हैकि–कुच्छ पूंछोनहीं. कइ ऐसे है–जो–अपनी–औरतसें निगाहभी नही मीलाते–और–पराइऔरतसें पसंद रहते है, कइ अपनीऔरतशिवाय दूसरीपर कभी खयालही नहीकरते. कइ–दूसरोंकों–सच्चाउपदेश देसकते है आप उसमुजब नही चलसकते. कइ शरीरसें कमजोरहै लेकिन!–घमंडसें कमजोर नही है, कइरूपवान् है शीलवान नही–कइ शीलवान् है रुपवान् नही.

(७४)–कइलोग–म्यानेपालखीमें बैठेहुवे तकलीफ मानते है–और–कइ पैदलचलनेहीमें–राजी है. कइलोग घरसेंबहार कदमरखनाभी नही चाहते–और–कइ जंगलमेंही पडे मस्तहै. कइ–खूबसुरत औरतकेशाथ पलंगमें सोतेहुवेभी दुखी है कइ झोंपडीमेंही बैठे आनंदमानरहे है. कइ हाथीघोडेपर सवारहोना नहीचाहते–और–कइ

उसीकीमाला फरतेरहते है कि-कब हमकों मीले. कोइकों हजाररुपयेभी कुच्छचीजनही-और-कोइकों सोरुपयेभी बहोतकुच्छ है,दौलतमंद बाजरीकी रोटी खानाचाहताहै गरीब-मेंवेके-लडु चाहता है. कोइकों शहरका रहना पसंद-कोइकों बिल्कुल नापसंदहै. कोइ गुडसें राजी-कोइ मीसरीसें राजी, कोइकों एकरतिभर अफीम नहीसुहाता-कोइ तोलेभर खाजाताहै. एककों लाठियोंसें कुटो-लेकिन!-कुच्छपरवाह नही, और एककों फूलकीछडीभी बहोत है, घमंडकरनेसें और जुठीबातका हठकरनेसें आदमीकी इज्जतमें धब्बा लगताहै.

(७८)-आदमीकों हुकमहोदेका सुख उसवख्तमालूम देताहै जब उससें गिरजाय, इसीसें कहाजाताहैकि-जोकुच्छकरनाहो वख्तपर करलो, नहीतो पीछेसें पस्ताना पडेगा. आजकलके जमानेमें सारीउमरतक भाग्योदयबनारहना बहोतही मुश्किल समझो. किसीके पहिलीउमरमें सुख-और-किसीके पीछलीमें सुखहोताहै, कइ ऐसेभी है जिनोंने सारीउमरतक तकलीफ उठाइ आराम एक दिनभी नहीपाया. जिसने पूरवभवमें पुन्यानुबंधिपुन्य उपार्जन कियाहै-वो-यहांभी सुखी-और-परभवमेंभी सुखीहोगा. जैसे अच्छेसाधु-अच्छा गृहस्थ-और-अच्छाराजा. जिसने पूरवभवमें पापानुबंधिपुन्य उपार्जनकियाहै-वो-यहां सुखी-और-परलोकमें पापकेप्रभावसें दुखीहोगा. जैसे वेश्या अन्यायीराजा-और-अन्यायीगृहस्थ, इसका मतलब यहहुवाकि-पूरवकेपुन्यसें तो यहां सुखी हुवे लेकिन! उस पुन्यकेभोगतेभोगते बांधलिया पाप-इसलिये उक्तपुन्यका नाम-पापानुबंधिपुन्य-कहागया. पुन्यानुबंधिपाप-वो-है

जो-पूरवकृतपापसें यहां दुखीहुवे लेकिन! यहां पुन्यकेकाम कर-ताहै इसलिये अगलेभवमें सुखी होगा. जैसेकोइ गरीबआदमी यहां खानेपीनेसेंभी तंग है लेकिन!-पुन्यकेकामकरनेसें अगाडीभवमें सुखी होगा. पापानुबंधिपाप-वो है-जो पूरवकृतपापसें यहां दुखी और यहांभी फिर पाप करताहै इसलिये परभवमेंभी दुखी होगा. जैसे कसाइवगेरा हिंसकजीव होते है,—

(७६)-जिसराजासें-या-वडेहाकिमसें तुमारा विरोध हो गया-तो-मुनासिबहै उसकेराज्यकों छोडकर दूसरेराज्यमें च-लेजाना, वडेलोगोकेदिलमें गुस्साभी वडा रहताहै. जहां एक चीजपर दोशख्श मालिकहोगें वहां कभीनकभी जरुर दंगाहोगा. इसलिये मुनासिबहैकि पहिलेहीसें उसके दोहिस्से करदियेजाय. अगर किसीस्त्रीसें दोशख्श मोंहवत रखना चाहतेहो-तो-यह कभी न-होगा, समझदारकों मुनासिबहै उसस्त्रीसें अपनी दोस्तीकों ख-तम करे. और यह सोचतारहेकि-मर्दकेलिये औरत-और-औ-रतकेलिये मर्द-प्रीतिहोनेसें इसीभवमें हितकारी है, लेकिन !-पाप-बंधके हेतु होनेसें परभवमें हितकारी नही, कइ शख्श ऐसे है जो बोलीसेंमीठे-लेकिन!-कामपडे बुरे, कइ बोलीसें कठोर लेकिन!-कार्यपडे अच्छेहै, और कइ दोनोंतरहसें निकामहै. जहां बहोत लोग-गप्पमारनेवाले-बैठेहो वहां अकलमंदकों मुनासिबहै चूप रहे. जिसकों समझानेपर हसदेताहै उसे बेशरम समझो. जो मालिक नोकरोंका हक नहीजानता-वो-खता खाताहै. दौलत और जवा-नीका ठहरना बहोतदिन नहीहोता, मुनासिबहैकि-अपनीमेंकच-कन न छोडना.

(७७)–भारतकेमध्यखंडकों छोडकर इसवख्त जितनेदूसरेदेश मशहूरहै तरहतरहकेलोगउनमें वसते है, उनकी जातबिरादरी–और–कुटंबकेभेद गिननेलगे तो कब पारपासकते है, उनकीचालचलन और–खानपानका–ब्यौरा–यहांलिखनाशुरुकरे तोभी–अंत न आसकेगा. एकदेशवाले जिसबातकों पसंदकरते है दूसरेदेशवाले फौरन उसे नापसंद करदेते है. इसीसेकहाजाताहैकि–खानपान–और चालचलन–चाहे जिसतर्फसें लिखनाशुरुकरोगें पार न पासकोगे. इंग्लंड–अमरिका–अफ्रिका–आस्ट्रेलिया–न्युसौथवेल्स–चीन–होलांड बेलजियम–नरवे–स्वीडेन–युनाइटेडस्टेट्स–न्यूफाँडलेंड–डेनमार्क–स्पेन–रूस–ग्रीस–इटाली–पर्तुगाल–जामेका–बहामा–जंगरी–जर्मनी–जापन–हवाइ–हंगरी–वगेरा जोजो देशहै उनकी जातबिरादरी वंश और–चालचलन हजाराहतरहके है. कइदेशवाले झींगामछलीकों जीतोही खालेते है, एकगिलासमें जल भरके उसमें मछलीकों डालदेते है, फिर उसमें शराबका सिरका और तेल डालकर थोडी सीदेरबाद जब मछलीयां नशेमें आके कूदनेलगती है उनकों पकडपकडकर जीतीहीकों खाजाते है. धन्यहै ! उनके हृदयकों–उनकी लीलाकों कहांतक वर्नन करे ! जिनकों जीतेजीव खानेसेंभी नफरत नही. कइदेशमें बीमारघोडेकों गोली मारदेना दया समझते है. कइ देशवाले पक्षीयोंकेअंडेकों सुइलगाकर उसका रसपीजाना अच्छासमझते है. कइदेशकी पढीगुनीस्त्रीयोंकों–थियेटर–सैर–साविल–सिंगार–बनाव–नाच–बाल–खेल–तमाशोंसें एकघडी फुरसत नहीमीलती. कइदेशकी स्त्रीयें–पतिसें–जरानाराजहुइकि–वलाकके लिये अदालतमें हाजिर होजाती है. कइदेशकीस्त्रीयोंने पुरुषोंकेकाम

छीनलिये है जैसे-डाक्तर-एडिटर-बारीष्टर-जज-कप्तान-इंज्जिनियर-वकील-मास्तर-बल्लुमटेर-कलर्क-मजदूर-सबकुच्छ स्त्रीयां है. अमरिकाकीस्त्रीयें कइबातोंमे पुरुषकी बराबरी करसकती है. विलायतमें कुच्छपद ऐसेभी है जो अबतकस्त्रीयोंकों नहीमीले, पार्लमेंटकी मेम्बरी-फौजकी करनैली-और-जहाजकी कप्तानी-अबतक उनकों नही मीली है. हां!-फ्रांसकी स्त्रीयोंकों मर्दाना कपडें पहेंनकर निकलनेकी आज्ञा मीली है.

(७८)-कइदेशकी स्त्रीयोंने शराबपीनेमें पुरुषोंकों मात दीइहै. कइदेशकीस्त्रीयोंने चुरटपीनेमें-और-पैरगाडीपर बैठकर शैरकरनेमें पुरुषोंकों पीछाडी करदिये है, कइदेशबाले कहरहे है स्त्रीकीस्वाधीनताकों रोकना चाहियें, लेकिन! क्या करें! रुकती नही. देशदेशमें विवाहकी रीति अलगअलगहै. कइदेशमें सरेबाजार स्त्रीयां बिकती है. कइदेशवाले कुत्तोंकों और कइ बिल्लीकों-पालना पसंदकरते है, चीनदेशके अनेकस्थानमें-लोग-कागजके वस्त्र पहेनते है और कहते हैकि-कागजकेकपडेकी ताहसीर रुइके कपडेसें ज्यादे गर्महोती है. पानीसेंतो सबलोग नहातेही है लेकिन!-कइजगह दूधसेंभी नहाना पसंदकरते है-बतलाते है दूधसें नहानेसें शरीर स्वच्छ और खूबसुरत होजाताहै, इसीमतलबसें आजकल अमरिकाके न्यूयार्ककी-मेमें-दूधसें नहायाकरती है, एकऔरतके नहानेकेलिये दससेरदूध चाहिये, कइदेशोंमें गर्मजलकेकुंड-और-ज्वालामुखीपहाडोंकों-करामात-समझते है, और कइदेशकेलोग-अग्निकायकेजीवोंकी पैदाश वहां ज्यादेसमझकर-करामात नही समझते. हमारी रायभी यही हैकि-करामात नही-जमीनकी ताहसी-

रहै. कइ देशकीजमीन हरसाल आधावर्ष बर्फसेंढकी रहती है और कइदेशमें बर्फका नामनिशान तक नही, कहीं ढेरआबादी और कहीं बिरानपडाहै, कइदेशके वाशिंदे कालेरंगके-और-कइके-लाल या-गौरे है. कइदेशवाले-दूसरेदेशवालोंकों नयीदुनियाकी पैदाशके कहते है और कइ अपनेआपकों नयेकहकर दूसरोंकों पुरानेबतलाते है. कइदेशवाले खुलेमैदानपडी हुइ दूसरेकी चीज नही उठाते और-कइदेशकेलोग नजरकेसामनेसें चीजलेजाय और मालूम न-होनेदे. कइमहाशय फरमाते है-(जुओ-बडारोजगार-जो-हार-न होती,)-(चोरी-बडाव्यापार-जो-मार-न-होती,)

(७९)-जगतभरमें मुसल्मानोंसें इशाइलोग दुगुने है, इस्वीसन (१८८२) की-मर्दमसुमारीकों-देखते है-तो-जगतभरमें-बारहकरोड चौदहलाख-मुसल्मान-और-बाइसकरोड-सीत्तेरलाख-इशाइ-गिनतीद्वारा मालूमहोते है, संपूर्णबंगालहातेमें सातकरोड आदमी बसते है और इंग्लेंडमें कुछ चारकरोडही वसते है, लेकिन!-जिनका पुन्यप्रबल उन्हीका जोरशोर पसारहोताहै, आदमी बडानही है तकदीर बडाहै. हां! किस्मत और उद्यमका जोडा जरुरहै लेकिन! तोभी इतनाजरुरकहेंगेंकि-किस्मतबडा-और--उद्यमछोटा है. सबबकि-उद्यम झूठाभीहोजाताहै किस्मत झूठा नहीहोसकता-मनुष्यका भव-आर्यावर्त्तमें पैदाश-शरीरसें तंदुरस्त-लंबीउमर-धर्मपर आस्ता-और-न्यायमार्ग-इतनीवस्तु अच्छेपुन्याबिदून नहीमिलती, जिन्होंने पुन्यकिये है सबतरहकेसुख-और-धर्म-उन्हीकों प्राप्त होसकते है,—

(८०)-भारतकेमध्यखंडमें-क्षत्रीय-ब्राह्मण-वैश्य-और-शुद्र-

येचार कौम अनुक्रमसें उत्तम-मध्यम-गिनीगइहै. इनकेभी भेदानु भेद कइहै लेकिन!-वे-सब-चारमेंआजाते है इसलिये बडेभेद चारहीकहे. जिनमेंभी क्षत्रीयजाति सबके सिरताज इसलिये कहीगइ कि-वें-लोग हिम्मतबहादूर सबसेंअवलदर्जेके होतेहै. क्षत्रीयोंका यहधर्महो हैकि-अन्यायी पुरुषोंकों धर्मका विध्वंसकरते रौके. देवमंदिर-धर्मकेस्थान-साधु-सती-और-दीनदुखीका जहांतकवने बचावकरे. परमेष्ठीमहामंत्रका जाप-और-जिनेंद्रदेवका पूजन-हरहमेशा करतारहे. रातकों खानपान न करे. धर्म-अर्थ-और-कामकों यथासमय पालनकरे. अन्यायकी लडाइ-न-लडे-और-न्याययुद्धसें कभी पीछा-न-हठे, देवगुरुधर्म-और-प्रजाकेरक्षणमें अपनी जान देनेकोंभी तयाररहे. शरणागतकी रक्षा करे-लेकिन!-अन्यायीका शरणदाताभी-न-बने, शिकार-न-खेले. अगर खेलनाहोतो क्रोध-मान-माया-और-लोभ-जो-जीवकेअसलीदुश्मनहै उनकेसाथ खेले. कितनेही क्षत्रीयपुत्रोंने अपना कुलधर्म छोडदियाहै. लेकिन! दुनिया बिल्कुल निर्वीज नही, कइ ऐसेभी है जो अपने व्रतनियममें अडौलरहकर सदा नेंकीसें चलते है. बडेबडे राजेमहाराजे-और शूरवीरपुरुष इसीवंशमें हुवे है. हरेकक्षत्रीयकों अपनेवंशकी कीर्त्तिपर खयालरखना चाहिये.

(८१)-मांसखानेकेलिये आर्यधर्मशास्त्रकी किसीकों मंजूरी नही है. चीडीया-तोते-कबूतर-हिरन शशे-सूअर-वगेराके-प्राणोंका विछोहाकरना और-उनकामांसडालकर पुष्टाइचाहना कौनसा न्यायमार्ग है. जीवोंकी हिंसाकिये बिदून मांस उत्पन्ननहीहोसक्ता? जीवोंकोंमारना स्वर्गसुखकों देनेवाला नही. इस वाक्यसें मांसखा-

ना पाप ठहर सकताहै. जीवोंकों बांधना-मारना-निर्दयोंकाकाम है, जिसके दिलमें रहेम नही उसे-धर्मीआदमी-कौनकहसकता है? इसवाक्यसें मांसखानेवाले अधर्मी सबुतहोसकते है. बस!-इससें ज्यादे क्या कहे?-और कहेगें भी तो बुरामानेगें. मांसखानेसें शरीरमें रोगभी पैदाहोताहै, सबबकि-वह-भारीचीज होनेसें ठीकठीक नहीपचता. तर्ककरनेवाले कहेगें क्या! घी-दूध-भारी-नही है!-इसेभी नखानाचाहिये!-(जवाब.)-मांससेंबढकर घी-दूध-भारीनही कइलोगकहते है यज्ञमें मांसखानेसें दोषनहीलगता ऐसा मनुस्मृतिकावचनहै-(जवाब.)-यहबात गलतहै-सबबकि-दोषनहीलगता इसमें प्रमाण क्या?-बिनाप्रमाण-कहनासुनना-वृथाहै. क्या! जो कुच्छमनुस्मृतिमें विनाविचारे कहदिया वही प्रमाणहोसकताहै? कभी-नही, देखिये!-मनुस्मृतिके कइ वचन-अविचारशील-है,जहां पिछलेअध्यायोमें मांसका वर्ननलिखाहै (५६) में-श्लोकमें पाठहै कि-मांसभक्षणमें दोष नही. मदिरा पीनेमें दोष नही,-तथा-मैथुन करनेमें दोष नही-यह प्राणियोंकी-प्रवृत्तिहै. इसमें दोष नही. लेकिन!-इनसें निवृत्तिकरना तो महाफलदायकहै. इसपरसवाल कियाजाता हैकि-जिसकी प्रवृत्तिमें पाप नहीलगता उसकी निवृत्तिमें पुन्यफल कहांसें आया?-इसको गौरकर सौचना चाहिये, बडा नामधराना सहजहै लेकिन! पूर्वापर विरोधरहितवचन बोलना सहजनही. अगरकोइ मनुस्मृतिकारागी-इससें-नाराजहो-तो-शास्त्र वचनसें लडे. कइलोग कहते है मनुस्मृतिका अभिप्राय आपनेनही जाना, उसकाअभिप्राय ऐसाहैकि-मांसभक्षणमें दोषनही ऐसानही कहना-बल्किन्! दोषहै ऐसा कहना, (जवाब)-मूलपाठमें ऐसाज

र्थ नहीनिकलता-अगरचे निकलता होता-तो-प्रवृत्तिरेषा-भूतानां यहपाठ-न-होता. विनाप्रमाण प्रतिपक्षीलोग कब मानेगें. अगर कहाजायकि-कस्तूरी गौरोचनभक्षणकरना मांसभक्षणमें आगया-इसलिये मांसभक्षण किससें छूटाहै?-(जवाब,)-कस्तूरीगौरोचन-मांसनही, किंतु-जैसे केश-वगेराहै वैसे कस्तूरीगौरोचनभी-मांससें अलगचीज है. सोभी प्राणीकी विदून हिंसाकिये मीलसकते है, लेकिन!-मांस-प्राणीयोंकी हिंसाबिदून नही मीलता, अगरकहा-जायकि-**माहिंस्यात् सर्वभूतानि**-यहवचनभीतो स्मृतिवगे-रामें मौजूदहै-(जवाब.) सोचो!-फिर क्या सिद्धहुवा?-इससेतो यह पायागयाकि-किसीजीवकी हिंसा नहीकरना. फिर!-यज्ञमें हिंसा-करना किसस्वर्गकेलिये कहागया?-क्या पितृदेवताओंकी-पूजा-जलचंदनकेशर-और-घी-दूधवगेरासें नहीहोसकती? अगरचे हो-सकती है-तो-त्रसजीवोंकी हिंसाकरना कैसे मुनासिब ठहरसकता है. निदान!-त्रसजीवोंकी हिंसाकरना मांसखाना-शिकारखेलना और-मदिरापानवगेरा अयोग्यवर्तावरखना कोइ आर्यधर्मशास्त्र न-ही फरमाता. क्षत्रीयपुत्र बडेनसीबदार और राजस्वीतेजवालेहोते है, मुनासिबहै आर्यधर्मशास्त्रके फरमाने मुताबिक चले. और अ-पनेवंशकी कीर्त्ति कायम रखे.

(८२)-ब्राह्मणोंकों शिक्षा-आप-धर्ममेंपावंदरहे और दूसरों-कों पावंदरहनेकी तालीमदेवे. अर्हन्देवकी-त्रिकालपूजा-करे, पर-मेष्ठिमहामंत्रका हरहमेशपाठकरे. और निर्ग्रंथमुनियोंकी सेवाभक्तिमें सदैव हाजिररहे. गृहस्थधर्मके-जो-गर्भाधान वगेराह-सोलहसंस्कार है उनमेंसें एक-व्रतारोपसंस्कारकों-छोडकर बाकीके पनराहसं-

स्कार गृहस्थलोगोंके घरजाकर करावे. सत्यबोले-प्राणीरक्षामें ह-रवख्तखयाल रखे-और-खेतीवारीका-काम-खुद नकरे. जलकों छानकर पीए-कंदमूलफल-न-खावे-रातकों खानपान न-करे-क्षत्रीय-और-वैश्यकेघरका पवित्रभोजन जीमे-तो-कोइहर्जनही. लेकिन! बनतेप्रयत्न अपनेहाथकाही वनायाभोजन खाना अच्छाहै, जो ब्राह्मण क्रियावान् नही है उसकों ब्राह्मण कहना मुनासिबनही. तोनतंतु-गलेमें-धारखनेसें ब्राह्मण नही वनसकते. ब्राह्मणहोकर-जो-मांसमदिराखातेपीते है उनकों कसाइकहना कोइ हर्जकी बात नही, शुद्रकेघरका अन्न-और-देवकेसामनेचढायाहुवा-नैवेद्य ब्राह्मणके लिये खाना मनाहै. जोलोग खातेहै शास्त्रके बखिलाफ कामकरते है. अपनीज्ञातीबिरादारीका कोइशख्श मांसभक्षीहोजाय फौरन उसे अलगकर देवे. क्रियासें पाकरहनेहीसें अपनाउपदेश दूसरेपर असरकरसकताहै. राजेमहाराजे-और-दूसरेलोग-अगर क्रियासें नापाकरहोगें कव इज्जत करेगें?-इसलिये मुनासिबहै शरीरसें और मनसें-साफ-रहे.

(८३)-अगर सवाल कियाजायकि-ब्राह्मण-किसकों समझनाचाहिये?-क्या!-शरीरकानाम-ब्राह्मणहै?-या-जीवका नाम ब्राह्मणहै?-अगर जीवकानाम ब्राह्मणहै तो सारीदुनियाकों ब्राह्मणकहनापडेगा. सबबकि-जैसाजीव ब्राह्मणकेहै-वैसा-सबकेहै, अगर कहोगे शरीरकानाम ब्राह्मणहै तो सभीदुनियादारोंको शरीरहै, इसलिये शरीरकानाम ब्राह्मण नहीबनसकता. अगरकोइ बहोतहीहठकरवैठेकि-शरीरकानामही ब्राह्मणहै तो बतलावे!-जब ब्राह्मणके बेटे अपनेमातापिताके मरजानेपर उनके मुर्दोकों जालते

है तव क्या!-ब्रह्महत्याकरनेके पातकी बनते है?-अगरकहाजाय पातकी तो नहीबनते फिर शरीरकानाम ब्राह्मणमानना कैसे सबुत होसकताहै? अगर जातिकानाम ब्राह्मण माने तो यहबातभी नही बनसकती. क्यौंकि-ब्राह्मणकीजातिके शिवाय दूसरेभी तपकरके ब्राह्मण कहलाये है. इसलिये ब्राह्मणपना जातिके ताल्लुक नही ठहरसकता. महाभारतकेशांतिपर्वमें-बयानहै कि—

( अनुष्टुप्वृत्तम्. )

कैवर्तीगर्भसंभूतो-व्यासो नाम महामुनिः
तपसा बाह्मणोजातः-तस्माज्जातेरकारणं १
उर्वशीगर्भसंभूतो-वशीष्टस्तु महामुनिः
तपसा बाह्मणो जातः-तस्माज्जातेरकारणं २
श्वपाकीगर्भसंभूतो पारासरमहामुनिः
तपसा बाह्मणो जातः-तस्माज्जातेरकारणं ३

धीवरकीलडकीके पेटसे व्यासजी पैदाहुवे-लेकिन! तपकरके ब्राह्मण कहलाये. उर्वशीकेगर्भसें वशीष्टजी और-चांडालीकेगर्भसें पारासरजी-पैदाहुवे, और तपकेजोरसें ब्राह्मणकहलाये, इसप्रमाणसें जाहिरहुवाकि-ब्राह्मणहोना-नहोना-जातिकेताल्लुकनही. अगरकहाजायकि-पंडितकानाम-ब्राह्मणहै-तो-यहकहनाभीठीकनही. सबबकि-क्षत्रीय-वैश्य-और-शूद्रभी-विद्यापढनेसें पंडितहोसकते है. विद्या-जोकोइ-पढे उसीकी है, कुच्छब्राह्मणोंने उसका ठेका नही लिया इसलिये कहसकते है कि-ब्राह्मणपना-शरीरजातिवगेराके ताल्लुकनही. किंतु व्रतके ताल्लुक है. महाभारतमें बयानहै कि—

( अनुष्टुप्वृत्तम्. )

न योनि नापि संस्कारो–न श्रुतं नापि संततिः
कारणानि द्विजत्वस्य–व्रतमेव तु कारणं १
ब्राह्मस्वभावः कल्याणि !–समः सर्वत्र दृश्यते
निर्मलं सकलं ब्रह्म–यत्र तिष्ठति सद्द्विजः २
एकस्मात् स्थानतो जन्म–क्रियाः षष्ठ्यादिकाःसमाः
पश्चात्तंतुत्रये क्षिप्ते–द्विजोहं इति किं मदः ३

उत्पत्ति-संस्कार-विद्या-और-औलाद-ब्राह्मणहोनेका हेतुन-ही–ब्राह्मणहोनेका हेतु-व्रत-है. जिसमें निर्मलब्रह्मस्वभावहो-वही-ब्राह्मणहै, तीनतंतु गलेमें डालदिये उससे ब्राह्मणहोनेका दावा नही होसकता. किसी धर्मशास्त्रमें नहीलिखाकि–मरनेवालेकेपीछे–उसके निमित्त-दियाहुवादान-उसे पहुंचसकताहै. लेकिन! ब्राह्मणलोग उसबातकों क्यौं जाहिरकरे?–इससे तो उनकों चीजवस्त मीलनेकी हानि पहुंच-लेकिन! हां! दुनियामें सभीब्राह्मण एक सरखे नही है. कइ ऐसेभी है जो शास्त्रकेफरमाने मुजब चलते है-और मिथ्याउपदेश कभीनही देते, वैसे ब्राह्मणोंकों-अलबते! सज्जन समझना ठीक है,

(८४)–वैश्यपुत्रोंकों शिक्षा न्यायसें व्यापार करे, अन्यायसें पैदाकिइहुइ दौलत बहोत वख्ततक ठहरतीनही है. झूठबोलना-या देवधर्मकी कसम खाना किसीसुरत अच्छानही, जिनप्रतिमाकी विदूनपूजाकिये–दुकानपरजाना मनाहै, निर्ग्रंथमुनि-व्याख्यान-देतेहोतो-सुनाचाहिये उनकीसभामें शास्त्रसुननेकों जाना, सबकाम शास्त्रसुननेकेनीचे है. जिनपूजाभी शास्त्रसुननेहोसें जानीजाती है,

इसलिये अगर शास्त्र पहिले सुनलियाजाय और पूजन पीछे हो-तो-कोइ हर्जकीबातनही. बडेबडे पापारंभ-न-कर-थोडेमें अपना गुजरानचलसकताहो-तो-बेहत्तर है उतनेहोमें संतोष रखना, एसा देशहित-और-पापारंभकरना कोइ जरुरत नही-जिससें अपना-जीव पापमें लिपटकर नरककुंडका अधिकारी बने-आठपहरमें तो-नघंटे-तो धर्मकाममें-जरूरलगानाचाहिये. इसकेबिना परलोकका रास्ता साफ-न-होसकेगा. किसीकी बुराइकरना अच्छानहीहोता. जिसमेंभी-राजाकी बुराइकरना बिल्कुलठीकनही. राजाकी अपने परबहोत रहेमनजरहो-तोभी-उनसेंहरवख्त खोफरखनाचाहिये, सबबकि-राजस्वीतेजवालोंको गुस्सा आतेदेर नहीहोती. होद्देदारोसें हरवख्त बचकर चलनाचाहिये. मांसमदिरा-रात्रीभोजन-और-कंदमूल-खाना बडेपापोंकी गिनतीमें-है, अगर औरकुच्छ न-बनसके-तो-बडेपापोंसें जरुर बचना मुनासिबहै.

(८५)-ओशवाल-श्रीश्रीमाल-श्रीमाल-पोरवाल-पल्लीवाल-जैसवाल-खंडेलवाल-हुंबड-मोंढ-वायडा-गोलालारे-श्रावगी-परवाल-बीजावर्गी-मीमा-भटेरा-वगेरा-वैश्योंकेकइभेदहै. जो जिस-भेदमें-हो-न्यायमार्गसें उलटा न चले.-जींदगी थोडेदिनकी है. दौलत किसीकी थीर नहीरही. गृहस्थोंकेलिये दानपुन्यकरना निहायत उमदाकामहै. घरसें बहारनिकसना-तो-हरवख्त-पांचदस-रुपये-पासरखकर निकसना चाहिये. एकदोरुपयेसें-तो-कम-कभी रहना ठीकनही. तुमको अच्छेगृहस्थ समझकर किसी दिनदुखीने कुच्छ याचना किइ और तुमारेपास कुच्छ-न-निकसा-तो कितनेशर्मिंदेहोनेकी बातहै?-राज्यका महसूल न देना चौरीकेभेद-

में दाखिलहै. जो जिसचीजका व्यापारकरताहो जैसे-जवाहिरात-सुना-चांदी-कपडे अनाज-रुइ-अफीम-सराफी-तांबा-पीतल-लोहा-रेशम-हुंडी-घी-तैल-आटा-दाल-मीश्री-सूत-दियासलाइ-लौनमीरच-तमाखू मेवा-मीठाइ-रंगरोगन-सालदुसाले-गोटे कीनारी पघडी-दुपट्टे-कागज-छापखाना-दवाबुटी-शेयर दलाली-इतर-फुलेल-घडी-चश्मे-नकलीसुनाचांदीकेगेहने-गालीचे-पानसुपारी-चीनीरुसी-या-अंगरेजीमाल-वगेरा-जिसजिसचीजकी दुकानदारी चलतीहो उसमें-दगाबाजी-हथफेरी-या-अदलबदलकरना-अच्छानही, इज्जतके कांकर-और-दौलतका नाशकरनाहो-तो दगाबाजी करो. दगाबाजो बहोतदीनतक नहीचलती, कोइनकोइदिन जाहिरात जरुरआतीहै. अपनीचोरी अपनेसें-तो-छीपीही नही रहती, दूसरे केवलज्ञानी देखतेहै, तीसरे जब चौरीकाभेद खुलजाताहै तब दुनियाभी देखलेतीहै, इसलिये मुनासिबहैकि-चौरी दगाबाजी-न-करना.

(८६)-एक-बापबेटा-दूसरेकेखेतमेंजाकर हरहमेश चौरीकरलिया करतेथे. एकदिनकीबातहै दोनों मिलकर खेतमें चौरीकरने कों गये. बापने चारोंतर्फ नजर फैलाकर देखा-जब-कोइ-नहीदिखनेमें आया चौरीकों हाथ चलाया. लडका कहनेलगा सबतर्फतो आपने देखलिया-लेकिन!-एकतर्फतो भूलही गये. पिताने विचारा इसने किसीकों आते देखलियाहै, उसीवख्त चौरीहुइ वस्तु इधरउधर फैंकदिइ-और-पूछनेलगा किधर कौन आता है?-बेटेने कहा उपरदेखना तो भूलही गये. परमेश्वर देखताहै-या-नही?-पिता! बोला!-सचहै यहतो हम भूलहीगयेथे. बस! उसदिनकी बात

है और फिरकभी चोरी नहीकिइ. इसतरह अगर हरकिसीको असरहोनेलगे-तो-क्याही ! अच्छीबातहै.

(८७)-☞ (अकलके फुव्वारे.)

| | |
|---|---|
| -सच बोलो, | -बारुदसे दूररहो, |
| -विद्या पढो, | -सांपको छुओ मत, |
| -धर्मपर श्रद्धा रखो, | -दिलको साफ रखो, |
| -पूरा तोलो, | -बकवाद मत करो, |
| -बडेसे अदप रखो, | -दुश्मनसे बंदोबस्त रखो, |
| -गातेवख्त खुल्लकर गाओ, | -वहेमी मतबनो, |
| बडेकेघर बडाअंधेरहोताहै, | -शास्त्रकी बातें यादरखो, |
| -नकलोफमें होशियार रहो, | -कालका भरोसा नही, |
| -सोचकर बोलो, | -बदनको साफरखो, |
| -गयावख्त फिर नहीआना, | -आंखें हृदयके आइनेहै, |

(८८)-सभामें जाते शर्म मतकरो, शास्त्रकेहुकमपर सबकोइ लाचार है,

दुनियामें बोली सेंकडोंतरहकी है लेकिन!-चतराइबिदून एक भी कामकी नही,

दौलतमंदहोकर खानेपोनेमें कोताइकरे बडानालाइक है,

किमीयागिरी आजकल विदाहोगइ इसकीतलाशकरना सो-रडीआदमीयोंका कामहै.

दूसरेके मकानपर जाओ-तो-इतलादेकर जायाकरो, क्या जाने घरवाले किसतरहबेठेहो ?

जितनीताकत उतनाही बोजाउठाना चाहिये,

जो शख्श-लुगाइकेकहनेमें चलताहै, उसकी इज्जत नहीबढती.

दिलकीबात दोस्तकोंभी एकदम मतकहो, नमालूम! किसवख्त दुश्मन होजाय,

एकदिन ऐसाभी आयगा जिसमें दोस्तभी दुश्मन बनजायगें,

आजका काम कलपर मतडालो एकदमकाभी भरोंसा नही,

इशारेसें न समझे-वो-आदमीनही गधा है,

जोशख्श बहोतमौलकीचीज थोडेमेंदेताहै-जाननाचाहियेचौरीका मालहै,

चलतीगाडीसें कुदना किसीसुरतअच्छा नही, अगर कुदनाही है तो फुरती करो,

आदमी जैसा दुश्मनसें डरताहै अगर पापसेंडरे तो क्याही! उमदा बात है!

(८९)-तकलीफदार कपडे-और-जूते-पहेनना समझदारोंका काम नही.

रजस्वलाऔरतसें भोगकरना रोगकों बुलानाहै,

मुर्ख-बालक-और-बीमार-गालीदेबैठे उसपर खवाल मतकरो,

दौलतमीलनेपर बहोतआदमी अकलसें अंधे होजाते है,

दूसरेकों नंगाकरना-या-आप-नंगेहोना बडीबेइज्जती है,

कुच्छरुपयेपैसें हरवख्त पासरखनाचाहिये-नजानें किसवख्त कामपडजाय,

दोआदमी बातकरतेहो बिनाबुलाये जानानही,

कोइशख्श-चीठी-या-खत-लिखरहाहो बिदूनहूकम उसेमतदेखो,

पैसेकेलालचसें इज्जत हलकी मतकरो,

बेवकूफोंके सामने जीदकरना ठीकनही, अगरचे अपनीबात सच्चीभी-हो,-

किसीके धमकानेसें दिलकों रंजमें डालना कोइजरुरतनही,

अगर कोइशख्श तुम्हारीबहोतहीखुशामद करे-तो-समझलो! कुच्छमतलबहै,

कदरदान अगरचे गरीबहै-तोभी-उसकेपास जानाचाहिये,

(९०)-जैसे लडाइकेवख्त सुवर्णसें-लोहा-ज्यादेकामदेताहै अकलभी वख्तपर दौलतसें बढकर कामदेती है,

गुनेहगारकों माफी जब देना अगर-वो-अपनीभूल कबूलकरे,

स्त्रीकारुपदेखकर जिसपुरुषकों-और-पुरुषकारुपदेखकर जिसस्त्रीकों विकारनहीआया उसकी तारीफ है,

भोगकेवख्त योग याद आवे उसे पक्का सम्यक्त्ववान् समझना,

जिसकों बुरीबात समझकर छोडनाचाहो-और-छूटेनही तो उसमें-पापकाउदय-जानना,

हरहमेश दातूनकरना-और-हाथपांवधोकर रसोइजिमना-चतरआदमीका कामहै,

मित्रकों-या-अपनेप्यारेकों-महिनेमें एकदफे चीठीलिखना फायदेमंद होताहै,

धर्मादेके पैसेकों जलदी लगादेनाचाहिये, नालाइकबेटे पीछेसें लगायगें नही,

घरमें गहेराधनहै फिर क्या! चाहते हो?-इतनेपरभी कंजूसबननाहै-तो-तुमारे जैसा कोइ मूर्ख नही,

मीठाभोजन-और-मीठीबोली सबकों प्यारी लगती है,

जोशख्स अपनेकों नहीचाहता उसकी मुलाकातकों जाना फजूल है,

धर्मकी बराबर कोइ करामात नही,

लोभीआदमीकों बेवकूफ कहना सच है,

हिंम्मववान् आदमी हजारोंमें एकहोता है,

जहां बेमतलब अपना मानभंगहोताहो वहां रहना अच्छानही,

बाहियातखर्च करनाभी मूर्खोंका कामहै,

(९१)-जहां खुशी वहां नाराजीभी आयगी,

आगामी-संचित-और-प्रारब्ध-यहतीनाहिस्से कर्महोके समझना चाहिये,

भविष्यकालमें जो जो कर्म बांधोगें उसकानाम आगामी-पूर्वकालमें बंधेहुवेकानाम-संचित-और-वर्त्तमानमें मोहममत्वकररहे हो-इसकानाम प्रारब्धकर्म है,

उत्तम-मध्यम-और-अधम-येतीनदर्जे हरवस्तुपर कायम हो सकते है,

दुखीकों सताना कोइ बहादूरी नही,

जिसकों अपनीइज्जतबढाना मंजूरहो-नेंकचलन-चले और हाथका उदार रहे,

जिसशरीरकी इतनीहिफाजत किइजाती है-वोभी-अपनानही तो-दूसरेकों अपना कैसे समझे,?

नास्तिकलोग कहते है पृथ्वी-जल-वायु-अग्नि-और-आकाशके योगसें जीव पैदा होताहै, इससें न्यारा परलोकसें जीव नही आता, लेकिन! यहकहना झूठहै,

सबबकि-पांचतत्वमें-जोजोगुणहै चैतन्यगुण किसीमें नही, यह सीधीसडक है कि-जोगुण जिसमें नही-वो-संयोगसेंभी नही पैदाहोता,

अपनेवख्तकी नियमावलीबांधनेसें सबकाम फुरतीसें बन सकते है,

हाथमें लकडी रखनसें हरतरह अपना बचाव होसकताहै,

पुरुषार्थ कमजोर होजानेसें कइरोग पैदाहोते है मुनासिब है इसे कमहोने न देना,

प्रेमकेबंधनकों हजारहाथी-और-हजारघोडेभी-नही तोडसकते,

उल्टेअर्थकरनेवालेकों शास्त्र-शस्त्ररुपहै,

(९२)-जोलोग दुनियामेंभी नहोसमातेथे, तीनहाथजमीनमें समागये-बडे आश्चर्यकी बात है,

कामविकारसें फतेहपाना वडेही भाग्यसें मिलता है,

रुपसें विद्याका दर्जा वडाहै,

दुश्मनकाभी दुखदेखकर हसना नहीचाहिये,

जिसका मालिक अंधा उसकी फौज कुवामें,

एकविद्याभी जिसकों अच्छीतरहआतीहो-दूसरी-उसे जलदी आसकेगी,

धर्मका मूल श्रद्धा-और-पापका मूल कदाग्रह,

जिसकेपास पैसानही उसकों दुखीकहनाठीक है-लेकिन!-जिसकेपासहै और खर्चे नही उसकों अवलदर्जेका दुखी कहना चाहिये.

जिसकाममें इज्जत न बढे और धर्ममेंधकापहुंचे-वो-कामकर-

ना मुनासिब नही,

जोशख्श अपनेसें प्रीतिरखे उससें टेडे रहना अच्छानही, मूर्खोका कामहै,

रातकों स्नान और भोजनकरना मनाहै लेकिन!-कामभोग करके स्नानकरना मना नही,

जोलोग नंगेहोकर स्नान-और-शयनकरते है-वे-आर्यपुत्र नही है,

जैसे-दूधमें घी-तिलमें तेल-और-काष्टमें अग्निरही है वैसे शरीरमें आत्मा रहाहै,

आत्माकों प्रत्यक्षपने संसारीजीव नही देखसकते, सर्वज्ञ देखसकते है,

जबतक रोंमरोंममें धर्म नही फरसा तबतक मुक्ति न होगी,

अगर दुनिया इश्वरने बनाइहै-तो-एकदुखी-एकसुखी क्यों? क्या-वो-किसीपरनाराजभी रहताहै?-अगर सुखदुखकाहोना तकदीरसें है-तो-फिरउसनामर्दनें क्या किया?

मन-मोती-और-काच-टुटेपीछे मीलतेनही,

मन-तो-फिरभी मीलसकताहै अगर साफसाफ बातें हों,

एकअवगुणकों देखकर बहोतगुणवान्कों छोडनानहीचाहिये, अग्निमें धुआंनिकलनेका अवगुण है लेकिन!-छोडनेसें काम नही चलता,

देवमंदिरका पैसा जिसकेघरमें रहजायगा उसघरका नाश होजायगा,

(९३)-नयातीर्थ-और-नयेसाधुओंकों-जरुरदेखने चाहिये,

लेकिन! कूतीर्थ-और-धर्मभ्रष्टसाधुकों देखना कोइ जरुरतनही,

अगर छायापुरुषदेखनेका ऐलम सीखेहो-तो-उसकादेखना भी बहोतठीकहै,

अधर्मीपुरुषकों छायापुरुषका ऐलम तकलीफ देताहै,

किसीकामकेलिये स्थानसें चलना तो-जो-स्वरचलताहो-उसीतर्फकेपांवकों पहिले उठाकर चलना-जरुरफतेहहोगी. कर्मयोग फतेह न-हुइ-नुकशान-तो-कभी नहोगा,

जिसशहरमें बहोतकंजुस-लोभी-और-क्रोधीआदमी बसतेहों वहां-धर्मकी तेजीहोना मुश्किलहै,

साधुलोगोंकों वैसे शहेरमें-न-जानाचाहिये-जहां वाहियातझगडे आनपडतेहो,

जहां दुश्मनोंका जोरहो-वहां-अकेलेजाना मुनासिबहै,

सत्यधर्मके उपदेशकोंकों जरुरसाहाय्यकरना चाहिये,

अपने अवगुण आपहोसें हठते है दूसरेके हठाये नहीहठते, समुंदर अपनीलहेरआपही संकोचकरसकताहै. दूसरेकी ताकतनही.

औरतकी तावेदारी और बेटोंकों कुलधनमाल सोंपदेना अखीर पस्ताना होगा,

भाटलोगोंकी तारीफसें फुलजाय-वह-बिनापूंछका बैल है,

(९४)-बिदूनरोग दवाखाना क्या जरुरत!

नोकरोंसें डरे-वो-मालिक नही तावेदार है,

हांसीखुशीमें गुस्साकरे-वो-मूर्ख है,

साधुहोकर भोगविलासका सुख चाहे-बडीभूल है,

बडेबडे ज्ञानीहोगये लेकिन!-अधर्म-किसीसें नही हठा-इस

लिये अधर्मभी वडा है एसा समझना वेवकुफोंका है, क्या! चां-डालकों कोइ स्पर्श नहीकरसकता इससें वह वडाहोसकताहै?-

काम ऐसाकरना चाहिये जिससें सज्जनलोग स्वतःअपनेपर भक्तिमान् वने रहे,

(९५)-जर्मनीवालोंके हिसावसें-दुनियामें-एकअवज-(७०) करोड मनुष्यकी आवादी है,

इस्वीसन (३५०) में-पाणिनि नामके पंडितने अष्टाध्यायी व्याकरण वनाया,

इस्वीसन (७१०) में-शंकराचार्य जन्मे-और-वत्तीसवर्षकी उमरमें मरगये, कितनेक कहते है शंकराचार्यने जैनीयोंकों हराये और देशनिकाला दिलाया था-लेकिन!-यह वात जूठहै, शंकराचार्यका वादानुवाद वौधलोगोंसेहुवाहै, जैन-और-वौद्ध-एकनही न्यारेन्यारे है, जोलोग एकसमझते है वडीभुल करते है.

इस्वीसन (१०००)में-मुसल्मानलोग-भारतकेमध्यखंडमें आये और-उन्होंने हिंदुस्थाननाम रखा, पहिले भारतवर्ष नामथा,

इस्वीसन (५७) में-विक्रमसंवत्-और-(७८) में-शालिवाहन-शक-जारीहुवा;

(९६)-उससभामें विल्कुल नवोलनाचाहिये जहांअपनीवातकी कदर नहोतीहो,

वेमौके वातनिकालना मूर्खोंका कामहै,

अच्छेलोग तुमकों वरसोंसें समझतेरहे लेकिन! तुमने अपनीवकवाद नहीछोडी,

तुम्हारामगज कुत्तेकेमगज जैसाहो तो वेशक!-वकवाद करो,

लेकिन! यादरखो । भैंसके सामने भैरवीरागनीगाना कोइफायदानही,
जहां मूर्खोंका समाजमिलाहो-वहां-नसीयत-क्यों देना ?
शरीर थोडेदिनकाहै-दुखपडे दुखसहो-सुखमें घमंड मतलाओ,
मनकों धीरजवाला बनाओगें बडा फायदा होगा,
वैश्याके साथ व्यापारकरना अच्छा नहीं,
कामीपुरुषके चित्तमें धीरजनहीहोती,
विरहिन लुगाइका मन उसके बशमें नही रहता,
तामसीआदमीके दिलमें छलकपट ठहर नहीसकता.

(९७)-सुनार-दरजी-लुहार-सुतार-नाइ-कुंभार-धोबी-कसारे-नीलगर-छींपे-घांची-कलाल-भील-चारण-भाट-सीकलीगर-पींजारे-भडभुंजे-गुजर-अहीर-माली-गंधी-रंगरेज-चूडागीर-नट जुलाहे-मोंची-और-चमार-वगेरा कोइ हो अपनेअपने ऐलममें दगलबाजीकरे उसकों अकलमंद नहीं समझना, अकलमंद-वो-है-जो-नेंकीसें चले. जोलोग दगाबाजीकरके दौलत मिलाना चाहते है वे-कभीनकभी पकडेजायगें, छलकपट जाहिरहोगा इतनेशर्मींदे होनापडेगा-जो-उनका दिलही जानेगा.

(९८)-ज्योतिष्-चिकित्सा-स्वरोदयज्ञान-अष्टांगनिमित्त-और-मंत्रविद्या जाननेवाले सबजगह-सन्मानपाते है. वैद्यलोगोंकों मुनासिबहैकि-बीमारआदमीसें औषधकेदाम पहिलेसे लेलियाकरे बीमारी मीटेबाद कोइ नही पूछेगा, व्याकरण-काव्य-कोश-न्याय और-अलंकारका पढाहुवा-सबशास्त्रोंका-अर्थ करसकताहै,-शास्त्र पढकर सभाकों रंजनकरना-बहोतही तेजबुद्धिका कामहै, मूर्खलोग मर्मकों नहीपहेचान सकते, बडेलोगोंने इसीलिये कहाहैकि-दाना

दुश्मन अच्छा-लेकिन! मूर्खमित्र अच्छानही.

(९९)-मूर्खशब्द यद्यपि विद्याहीनोंकाही वाचकहै लेकिन!-न-मालूम-इनअढाइअक्षरोंमें क्या!-ताकतरहीहैकि-इसकेसुननेसें जगतभरके मनुष्य गभराजाते है, कभीकभी यहशब्द पंडितोंकीसभामें लडाइभी करादेताहै, यह शब्द जितना उसके वाच्यार्थको दुखदायी नहीहोता पंडितोंको होपडताहै, जरा किसी पंडितको-मूर्ख-ऐसाकहदोकि-तुर्त-लडाइ होजातोहै, इसलिये कहसकते है कि-मूर्खशब्दमें एकतरहकी ऐसीबडीभारीताकत रहीहुइ है जो दूसरेमें होना मुश्किलहै, एकरास्तेहोकर तीनमूर्ख कहींकोंजारहेथे थोडीदूरपर उन्होंको एकउंचा मीनारा दिखाइदिया, जबपासगये और उसके बननेका विचारकरनेलगे. एकमूर्खनेकहा-देखो! अगाडीकेआदमी कितनेलंबेहोतेथे जो ऐसी ऐसी ऊंचीमीनारें बनाकर तयारकरदेतेथे, दूसरेनेकहा तूं! बडामूर्ख है!-कुच्छभी नही समझता, अगाडीकेआदमी इतनेलंबे नहीहोतेथे, बल्किन!-पहिलेदिनोंमें ऐसे ऐसे लंबेमीनारे जमीनपर बनाकर खडाकरादिया करदेते थे. तीसरेनेकहा तुमदोंनो मूर्खहो-तुमने इसकाभेद नहीपाया-असलमें यह मीनारा नहीं है, किंतु कुवा है-जो उल्टाकरके खडा करादियागयाहै, अगर इसकों सुल्टाकरदियाजाय तो बनाबनाया कुवाही है,

(१००)-(औरभी-मूर्खोंके दृष्टांत सुनिये-)-एकरोजकीबातहै एकआदमीकी भैंष मरगइ-जब उसकों बहोतादिलगीरी आइ और रोनेलगा-पडोंसीने आनकर पुछाकि-भैया! क्यौं रोतेहो?-वो-बोला!-मेरी भैंष मरगइ जो सारे कुणबेकों पालतीथी-पडोंसी क-

हनेलगा-धीरजधरो-हमे तुमे कालेरंगकी वस्तुसें फायदा नही-मेरे भी आज कालीं हंडीया-फूटगइहै. इसबातकों सुनकर सबलोग ह-सनेलगे, मूर्खोंकी लीला अपरंपारहै, (दूसरा दृष्टांत.) एकसमय-कीबातहै कचहरीमें जजसाहबके सामने एकशख्सका मुकद्दमाच-लताथा, जजने पुछा! तुम ब्याहेहो-या-नही?-वो-कहताहै हजूर! मैं तो नही ब्याहा, मेरी औरत ब्याहीहुइहै, जजने कहा क्या! अ-दालतसेंभी मश्करी करते हो?-वहकहताहै हजूर! मेरी क्यामजाल है?-जो मश्करी करुं? असलबाततो यहहैकि-मेरी औरतने मुजे छोडकर दूसरेसें पुनर्लग्नकर लियाहै. इसबयानकों सुनकर सब लोग हसने लगे.

(१०१)-बेटेकी-और-चेलेकी-तारीफ उसकेरुबरुमें करना अच्छानही अलबते! औरतकी तारीफ उसकेरुबरुमें करना ठीक है.-याते-वह-ज्यादे-तावेदारी करतीरहेगी, बापकों-और-गुरुकों मुनासिबहै कि-बेटे-और-चेलेकों अपनासंपूर्ण ऐलम सीखला दे, हां!-अगर नालाइकहो कोइजरुरतनही, लाइकबरोंहीकों ऐलम सीखलाया जाताहै. दुर्जनकों विद्यापढाना और सांपकों पालना एकसरखाहै, मुनासिबहै योग्यकों विद्या देना,-किसी लेखपत्रकों या-प्रबंधकों लिखने बैठना तो एकचित्तहोकर बैठना चाहिये, ध्यानकों इधरउधर डोलानेसें अच्छालेख नही लिखा जाता. ची-ठीलिखनेमेंभी बडीचतराइ चाहिये. बिनाविचारे कुच्छलिखदिया जाय तो पीछेसें शर्मींदा होनापडताहै, एकमहाशय!-अपनी औ-रतकों चीठीलिखने बैठे. लिखते लिखते उपरसें चींडियाने काग-जपर बींठ करदिइ, आपने उसीतर्फ ध्यान लगादिया-और गु-

इसमें आनकर पत्रमेंभी लिखादियाकि-क्या करुं! दूरहै-अगर पा-सहोती तो टांगपकडके सीधी करता-चीठी जब स्त्रीकों पहुंची-बांचकर बहोतनाराज हुइ-और जबपतिकेपास आइ ओलंभा दि-या-आपने चीठीमें क्यालिखा था,?-महाशय! शर्मींदहुवे-और-कहनेलगे मेराध्यान उसवख्त चौंडियामें था.

(२०२)-जिसकों वख्तपरजवाबदेना नहीआता-उसकों मू-र्खोंकीपंक्तिमें गिननाचाहिये. हाजिरजवाब आदमी बाजेवख्त बडे मौकेकों साधलेताहै, (एकवख्तकी बातहै)-बादशाहने हुकमदिया कि-रातकों कोइशख्श शहरमें रास्ता न चले. तमामलोगोंने बा-दशाहके हुकमसें मकानकेबहार पग नही रखा. लेकिन!-एकयु-वान-लडका-रास्ते चलता-सिपाइयोंकों मिला. सिपाइने टौका कि-क्योंरे!-तेने बादशाही हुकम नही सुना?-लडकेने कहा, बे-शक! सुनाहै, सिपाइ बोला!-फिर हुकम अदुली क्यौ! किइ?-लडकेनेकहा-तुजेमालूमभी है? मैं! किसका लडका हूं?-याद रख! मैं-उसका लडका हूंकि-जिसके सामने तमामबादशाह-सरदार-और-शाहजादे-गर्दन झूकाते है. सिपाइकों मालूमहुवाकि-खलिफ-हजाम-नाउका-लडका था. हजामकी औलाद बडीसैतान होती है. यहां उसके हाजिरजवाबकी तारीफ लीइयहै.

(२०३)-हरहमेश खुसमीजाजरहनेकी आदतडालना बुद्धि-मानशख्शोंकाकामहै, हरबातपर बहोत फिकरकरना कोइजरुरत नही, जैसा जिसकाभाग्य होगा अखीरमें वैसाहीबनाव बनेगा. बाजेआदमी ऐसे वहेमीहोते हैकि-भूत-डाकिन-या-जादूकेडरखो-फमेंही दिनरात डूबेरहते है. किसीरोज-भेंस-या-गौने-दूध-नही

दिया तो बहेमलाते हैकि-नमालूम-इसपरकिसीनेजादू कियाहोगा, लेकिन! यहबात अच्छी नही. किसीका मुंह-टेडा-बांका-होजाय तो-कहदेते है किसी देवताका इसपर कोपहुवा है, लेकिन! यह नही सौचतेकि-इसकों रोग क्याहै?-ज्ञानीयोंने बारबार कहरखा हैकि-जबतक जिसकेभाग्य अच्छे है-कोइ-रोग-या-तकलीफ नही होसक्ती,-रोगी-औषधमें अच्छानहो-तो-उसमें वैद्यका-या-औषधका-दोषनिकालना कोइजरुरतनही. वैद्यलोग इलाजकरनेके अधिकारी है आयुष्यके अधिकारी नही. एकतरहकी गर्मीके रोगकों मूर्खलोगोने शीतलाकारोग कहरखाहै लेकिन!-बडीभूलहै कि रोगकों-देवीका कोपसमझना. शीतलादेवीकापाखंड अकसर औरतोंहीसें चलाहै, आजकल जमाना ऐसाबर्तरहाहैकि-जिसमें औरतोंका कहना मंजूररखनेवाले ज्यादे-और-उनकों अपने कहनेमें चलानेवाले थोडे है. शीतलादेवीके नामसें मानता करना-सप्तमीकेरौज बासीभोजन जिमना-और-शीतलादेवीकों-औलाद बचानेवाली समझना बडीभूलहै, असलमें शीतलादेवी-कोइवस्तु-नही औरतोंने अपनीमूर्खतामें एककल्पितबात जाहिरकररखी है. समझदार औरत कभी इसमें सामिल नहीहोती.

(१०४)-सुंना-चांदी-मुंगा-हींगलु-पारा-हरताल-लोहा-कथीर-तांबा-पीतल-सीसा-मीटी-पथ्थर-सुरमा-नमक-अबरख-हीरा पंना-मानक-नीलम-वगेरा पृथ्वीकायके भेदमेंहै, मतलबकि-इनमें पृथ्वी कायके जीव पहिले उतपन्न होचूकेहै. हथियार लगनेसें जीव मरगये और कलेवर रहगया. कुवा-नदी-समंदर-कुंड-वगेरा के जितनेपानी है सब अपकायकेभेदमें जाननाचाहिये. घनोदधि-

एकतरहका जलपींड है, लेकिन !-जमेहुवे घीकीतरह पृथ्वीके नीचे रहाहुवा-यहभी-अपकायकेहीभेदमें समझना चाहिये. जलकों तताकियेबाद उसमें जीव नहीरहते, (यानी)-अग्निकेजरीये जीव मरजातेहै, दवाबुटी-मिश्रीवगेरा मिलानेसेंभी जल-अजीव-होजाताहै. जोलोग उष्नजल बनाकर ठंडाकिये बाद पीतेहै उनकों फोडेफुनसी-बाला-कभी नही निकसता. जगहजगहकेपानी उसकों बिगाडभी नहीलाते. सबबकि-उसकाविकार अग्निकेयोगसें नास होजाता है. उष्नजलपीनेवालेकों कामविकारभी नही सताता. सब तरहकी हवा-वायुकायके भेदमें जानना चाहिये. वृक्ष लता-बल्लरी-सबतरहके छोटेछोटेपेंड-बीज-अंकूरा-फल-फूल-पत्ते-और जितनी औषधिये है-सब-वनस्पतिके भेदमें-समझनाचाहिये-(यानी) इनमें जीव-उत्पन्नहोना-और-सुकजानेसें उनमेसें नास हो जाना सहीबात है.

(१०५)-पृथ्वीमें-अगर जीव नहोते तो-मूंगे-नमक-और-पथ्थरमें-जो समानजातिके अंकूर उत्पन्नहोतेहै-न-होनेचाहिये. होते जरुरहै इसलिये कहसकतेहो कि-पृथ्वीमें-जीवकाहोना सहीबातहै. पानीमें जीव-न-होते तो जमीनके खोदनेसें आपहीआप बहार-न-निकलआता. और दर्दूरकीतरह निकल जरुर आताहै. इसलिये जलभी जीवमयहै ऐसाकहना झूठबात नही. अगर-अग्निमें जीव-नहोते तो घी-वगेरा उसमें डालनेसे उसकी बढवारी न-होती, और होती जरुरहै इसलिये अग्निमेंभी-जीवका होना सही है. वायुमें जीव न होते तो-बिदून प्रेरणाकिये-उसमें नियत तीरछीनगति नहोसकती. और होतीजरुर है. इसलिये इसमें जीव

भावश्वासी सहोहुवा-(यानी) जीवमय पवनहै ऐसाकहना कोइभी कौतव नही. वनास्पतिमें जीव-न-होवेतो-लाजवंतीवगेराके मैद हाथलगानेसें संकोच-न-होजाते, जलकेसंयोगसें लतावल्लरिवोंकी बढवारीहोना यहभी जीवकी पैदाशकों सबूतकरताहै. भियंगुवृक्ष-न-खीलताहो ओर पदमनीस्त्री-उसे प्रीतिकेशाथ स्पर्शकरेतो खील जायगा. अशोकवृक्ष-पदमनीस्त्रीके नेवरपहनेहुवेपांवके प्रहारसें विकासमानहोजाताहै, तीलक-और-कुरवकवृक्ष-पदमनीस्त्रीके-कटाक्षमारने-और-आलिंगनकरनेसें विकस्वर होजाते है. कर्णिकारवृक्षके नीचे पदमनी नृत्य करे तो आबादहोजाय. वगेरालक्षणोंसें जानाजाताहै कि-वनस्पतिमेंभी-एकइंद्रियजीवहै. एकइंद्रियजीव उसकों समझनाचाहिये जिसकों-जबान-नाक-आंख-और-कान-न हो, फक्तएकीलाशरीरधारीही हो.

(१०६)–अगर सवालकियाजायकि-जमीन-पानी-हवा-और वनस्पतिमें जीवहै-तो-वें-धूपकेवख्त छांवमें और छांवकेवख्त धूपमें क्यौं नही चले आते?–(जवाब.) जीव दोतरहके-एकस्थावर दूसरेत्रस-जो एकइंद्रिय-यानी-केवलशरीरधारीही होते है-वें-स्थावरजीव कहेगये, दूसरे त्रसजीव-वें-द्वींद्रिय-त्रींद्रिय-चतुरिंद्रिय-और-पंचेंद्रिय-है. वें-धूपमेंसें तकलीफहोनेपर छांवमें-और-छांवमें सें धूपमें चलेजाते है, त्रसजीवोंका यही भेद हैकि-वें-त्रास-पाकर इधरसें उधर चलेजाय-स्थावर नही जाय. शंख-कृमि-पानीमें पैदाहोनेवाले पूरे-और-जोंक-ये-द्वींदियजीवोंकेभेदमें है, शरीर-और जबान-इनकोंहोती है, कनखजूरे-खटमल-जूं-चींटी-मकोडे-कुंथुवें और-गोंबरकेकीडे-ये-तीनइंद्रियवाले जीवहै, शरीर-जबान-और

नाक-इनकों होते है. बींचू-भवरा-मक्खी-डांस-मच्छर-तीड-पतंगीये-और-मख्खी-ये-चारइंद्रियवाले जीव है, इनकों-शरीर-जबान-नाक-और-आंखे होती है, सांप-मच्छली-पौर-कौवा-चीलतोता-चीता-चींटी-कुत्ता-गधा-गौ-बैल-घोडा-हाथी-सिंह-और-मनुष्य-ये-पांचइंद्रियवालेजीवहै. इनकों-शरीर-जबान-नाक-आंख-और-कान-होते है. जीव जैसीकरनीकरताहै वैसाफल पाताहै, एकजन्मसें दूसराजन्म-और-दूसरेसेतीसरा-इसतरह जबतक निस्पृहतपकरके सबपापोसें मुक्त नहोगातबतक-वह-संसारमें अटककरता रहेगा. जीव अनंतहै यानी उनकी गिनतीकरे तो पारनही आता. एकसुखी एकदुखी-एकराजा-और-एकरंक-यहसब अपने अपने किये हुवे पुन्यपापका फलहै,

(१०७)—आकाशमें ग्रहण होताहै तब कइलोगकहते है चंद्र जब-पृथ्वी और सूर्यके बीचमें आताहै और उसवख्तजब चंद्रकी छाया सूर्यपर पडतीहै तब-सूर्यग्रहण होताहै. और जब पृथ्वी-सूर्य और चंद्रकेबीच आती है उसवख्त जब-पृथ्वीकीछाया चंद्रपर पडती है चंद्रग्रहण होताहै. (जवाब.)—यह कहना गलत है, सबबकि-यहबात तब बनसकती है जब पृथ्वीकों अस्थीर यानी फिरतीहुइ माने. पृथ्वीका फिरना युक्तिप्रमाणसें साबीतनहीहोता जो लोग साबीतकरते है-वे-झूठेप्रमाणसें कुतर्कद्वारा करते है, पृथ्वीकी-दैनिक-और-वार्षिक-दोतरहकी गतिमानकर कहना कि-अपनी धूरीपर-वह फिरती है यह बात सही नही ठहरती. क्योंकि वह धूरी किसके आधार है! अवलतो इसका जबाब कोइ नहीदे सकता.-और-कोइ देताभी है. तो बताता है कि-वह धूरी-एक-

कल्पितरेखा-समझो-( जवाबमें ) कहनेवाले कहसकते है कि-जब धूरी कल्पितरेखाहै तो उसपर रहकर पृथ्वीका फिरना-कल्पित-क्यौं नही?-बस! इत्यादि प्रमाणोंसें पृथ्वीका फिरना, और उसकी छायासें चंद्रग्रहणहोना वगेरा सही नही होसकता. ग्रहणहोनेका सबबयहहैकि-आकाशमें-एकपर्वराहु-और-एकनित्य राहु-यहदो-विमान भ्रमण करते है जैसेकि-और-ग्रहोके भ्रमण करते है, उक्तदोनोंराहुके विमान श्यामरंगके है-और चंद्रसूर्यके विमान तेजस्वी है, प्रकाशवाले विमानकी बराबरीमें जबश्यामरंगके विमान आजाय तो अलबते!, उनपर श्यामताका प्रतिबिंब दिखाइदे, बस! ग्रहणहोनेका यही सबबहै दूसरा कोइ नही, पृथ्वी स्थीर-और-चंद्रसूर्य वगेरा ज्योतिषचक्र-अस्थीर-(यानी)-आकाशमें फिरता हुवा है, पृथ्वी स्थालीके आकार गोल और इसके कनारे आकाशमें उपररहकर ज्योतिषचक्र-जैसे घाणीके चौफेर बैल फिरे-वैसे-मेरुकी चौफेर फिरताहै. जो लोग-पृथ्वीकों-गेंदके आकार गोलमानकर मसालदेते हैकि-अगर पृथ्वी गोल-न-होती तो समुद्रके जहाजकी धजा पहिले क्यौंदिखती?-( जवाब. )-यह बातगलतहै, पहिलेधजाही नही-किंतु-जहाजही खुद एकछोटासा आकारका दिखाताहै, सबबकि-दूरकीचीज छोटी दिखना यह नेत्रोंकी ताहसीरही है, जैसे जंगलमें सीधीसडकपर खडेहोकर दूरनिगाहसें देखोतो पांवोंकीजगह सडक चौडी-और-दूरपरवही सडक-सकडी मालूमदेती है, कहिये! सडकतो वहांभी एक सरखी चोडी है फिर सकडी क्यौं दिखी?-सोचो-तो-यही सबबहैकि-दूरकीचीज छोटी दिखना, मैदानमें खडेहोकर देखनेसें यहभी मा-

लूमहोताहै कि-आकाश-पृथ्वीके चौफेर मोलाहुवा-एकतंबुकी बराबर गोंलहै, अगरकहाजायकि-पृथ्वीकी गोंलाइसें आकाशभी गोंल दिखताहै-तो-यहबात गलतहै, सबबकि-पृथ्वीकी इतनी दूरमें इतनीगोंलाइ नहीहोसक्ती. बल्किन्! नेत्रोंहीकी तासीर है दूरकीचीज थोडीदिखना, इसीसबबसें जिधर देखो? गोंलाकार मालूम देताहै,

(१०८)—तीर्थंकर-चक्रवर्त्ती-वासुदेव-प्रतिवासुदेव-और-मंडलीक राजे जब मौजूदथे उसजमानेमें उनकेनामसें संवत् चलता था. इसलिये कहसकते हैकि-दुनियामें संवत्-कइ-चलचूके. और आगेकों-कइचलेगें. जिसवख्तमें जो राजा प्रतापी हुवा-उसवख्त उसीकेनामका संवत् जारी होगया और अगला लोंप हुवा. कइलोग अपनेअपने धर्मप्रवर्त्तकोंके-नामकों अगाडीरखकर संवत् चलाचूके है, इनदिनोंमें चारतरहके संवत्-भारतकेमध्यखंडमें जारी होरहे है. अवल-विक्रमसंवत्-बाद-शालिवाहनशक-इस्वीसन-और-हिजरी—

(१०९)—कोइशख्श जब कैद होजाताहै-या-दौलत-चलीजातीहै उसवख्त बडाही अचंभामानकर कहताहै हाय!-ये-दिन-मेरेलिये कहांसें आये!-लेकिन! अगरसोचाजाय तो-सबदिन एकसरखे किसीके नहीरहते. जैसेजैसे-कर्म-किये गयेथे-वैसे-सामने आये-अब घबडाना क्यौं?-कियेहुवेकर्मके उदयसें रिषभदेवजीने वर्षदिनतक भोजन नही पाया, मल्लिनाथ-स्त्री-हुवे, रामचंद्रजीकों वनवास करना पडा, रावणकी लंका हाथसें गइ, सुभूम चक्रवर्त्ती समुंदरमें डुबा, कलावतीसतीके दोनोंहाथ छेदन हुवे, सब अपने

अपने किये हुवे-कर्मोंका फलहै, खेंतीकरो और बिगडजाय-किसीकेघर भोजन जिमने जाओ और-परोसनेवाला कंजूस मिले-अपनेकर्मोंका दोष समझना चाहिये. अच्छाखाना खाया और उसमें मख्खी-खाइगइ-सब उल्टानिकालना पडेगा. साधुलोग भिक्षामागनेगये-और-योग-न-मिला. किसीशख्शको धनदौलत बहोतहै-लेकिन!-अच्छी औरत-नही-मिली. अच्छी औरत मिली-तो-धनदौलत नही,-सब-अपनेअपने खोटे कर्मोंहोका फलहै. ज्ञानीशख्श दिलगिरी नहीलाते अज्ञानी लाते है, बस!-समझदारोमें और मूर्खोमें इतनाही फर्क है,

(११०)-हरबात बोलनेसें पहिले सौच लेना चाहियेकि-जो कुच्छ-मैं-बोलता हूं-दूसरेलोग उसको समझ सकेगें-या-नही?-अगर न समझसके वैसे लोग जहां मिले हो-वहां-उसबातका बयानकरना कोइजरुरतनही आदमीको हरबात बोलते पहिले सौचलेना चाहियेकि मुजे इससे क्या फायदा-और-नुकसानहोगा?-इसवख्त कौन मेरेदुश्मन और कौन दोस्तहै?-किसराजाके राज्यमें मैं बैठा हूं?-जमाना कैसाहै?-लोगोंकी हवा किसतर्फ चल रही है?-और कौनकौन मेरे यहां मदतगारहैं?-इनबातोंको सौचकर बोलनेवा कभी खता नही खाता, सबबात बुद्धिके ताल्लुकहै. बुद्धिमान आदमी विकारको प्राप्त होजायगा तो भी अपने आपको संभाल सकेगा. देशाटनकरनेसें-और-सभामें भाषणदेनेसें बुद्धि तेज होती है, देशाटन किये बिदून देशदेशकी चालचलन मालूमनहीहोती. लेकिन! इतना यादरहेकि अपनाधर्म-खोकर-देशाठनकरनाभी कोइफायदा नही. धर्म रखा उसने सबकुच्छ रखा, दोलत धर्मकी

दासी है, एकशख्श-दौलतके घमंडमें अंधाहोयाहुवा-बगीपर स-वारहोकर हवाखोरीकों जारहाथा. रास्तेमें कुच्छ रातपडगइथी और दरवजेकेपास एक अंधा उसके सामने मिला, जो एकलडके के कंधेपर हाथदेकर दूसरहाथमें लालटेंनलिये हुवे आरहाथा. ब-गीपर बैठनेवाला धनाढ्यशख्श-उस-अंधेसें-पुछताहैकि-अबे! अं-धे!!-तुझे-लालटेंन रखनेसें क्या! फायदा पहुंचता है?-अंधेने-जवाबदिया-लालटेंन-मेरेलिये नही है, लेकिन!-जो-पैसेके घमंडमें अंधे होरहे है उनकेलिये है. मतबकि-दौलतमंद आदमी आंखोंके होते हुवे भी अंधे होजाते है. वो-चूपहोकर-आगेकों चलागया.

(१११)-दोस्ती उसकेशाथ रखना मुनासिबहै जो-हिम्मत-बहादूर-उदार-और-चतरहो. मूर्खमित्र जानका जोखमहै. अपनी खूबसुरतीकी तारीफ करे-या-दुनियामें मेरी बराबर कोइ अकल-मंद नही ऐसा घमंडकरे-वो मूर्ख है. दुनियामें एकसेंएक बढकर पडे है, जो मनुष्य मनःपरिणामसें खोटेइरादे कररहाहै ज्ञानीजनोंने उसकों भावहिंसक कहा, अगर इरादाकरेकि मेरे दुश्मनके घर आगलगे. हैजा-होजाय, उसका धन चौर लूट जाय, वो-नदीमें डूबमरे, वगेरा खोटाध्यानकरनेसें उसका कुच्छ नही होता, ब-ल्किन्! अपनेकों पापलगता है, मनवचनसें कियाहुवापाप-अगर-पश्चातापद्वारा-आत्मशाक्षीसे-या-गुरुसाक्षीसे-आलोचे-नींदे-नही-तो अगले जन्ममें कायासें भोगना पडे, जिसका मन विरक्तहै-वो सदा त्यागी है, क्रोध-मान-माया-और-लोभ-इनचारोंकों जिसने कमकिये-उसनेधर्मका रास्ता पहिचाना ऐसाकहनेमें कोइहर्जनही, देवमंदिर-या-धर्मका-पैसा देनाहो-तो-जलदी देनाचाहिये. न-

मालूम-कल क्या होगा?-देवके-केशरचंदनसें तिलक नहीकरना-देवकजलसें स्नान नही करना-और देवके भांडेबर्त्तन-सारंगोतबले-भेरो-सितार-नगारेवगेरा कोइचीज-हो-अपने काममें नही लानाचाहिये. इससें देवकी बेअदबी होती है, मनःपरिणाम मलीन होनेसें पाप लगताहै, और लौकिकमेंभी बुराइ जाहिरहोती है. देवकेसामने चढाहुवा-फल-नैवद्य-चावल-बादाम-नालियेर-सोनेचांदीकेवरक-गेहनेआभूषण-अंगीयां-छत्रचवर-और-नगदरूपयेपैसे-जोकुच्छहो देवमंदिरके भंडारमें रखनाचाहिये, फक्त-फल-और-नैवेद्य-जोकि-रात्रीको रखेनहीजाते-वे-मालीवगेरा जो देवकेलिये फुलवगेरालातेहो उनकों देदेना चाहिये. सोभी एकहीकों नही, आज एककों तो-कल-दुसरेकों-इसतरह जो नेंकीसें काम करताहो उसकों देना ठीकहै, एकहीकों देनेसें-वो-घमंडमें आकर जहागीरदार बनजाताहै, कोइदिनपिछें कहनेलगेगा-मैंही-इसका मालिक हूं-इसीलिये. धर्मशास्त्रोंमें फरमायागयाहै कि-देवमंदिरोंमें पूजारीलोगोंकों रखो तो उनकी तनखाह मुकरर करके रखो, चढापा उसकों देकर बे तनखाह मत रखो.

(११२)-कंजूसआदमी सबकों बुरालगताहै. उसकीतारीफ कोइनहीकरता. कंजूसआदमीकों धर्मपाना बहोतमुश्किलहै, जबतकउसकों मिट्टीपर मोहब्बतहै धर्म प्यारा कैसे होसकताहै?-बिदून धर्मके प्यारेबने मुक्तिहोना कोइधर्मशास्त्र नहीफरमाता, कंजूस-और-लक्ष्मीके दोएक-सुवाल-जवाब-सुनलिजिये!—

## [ सोम-लक्ष्मीके-सुवाल-जवाब. ]

( लावनी. )

सोमलक्ष्मीदोनोंका झगडा-सुनजो पंचों! चित्तलगाय,
कहती लक्ष्मी सुनो! सोमसें-ना खरची ना खाइजाय, १
कहता सोम तूं! सुनवे लक्ष्मी!-तुजे कभी नहीजाने दूं,
खाडाखोदके रखूं तुजेकों-ना खरचूं ना खाने दूं, २
योगीजंगम आवे मांगने-ना मुठीभर दाने दू.
बजारमेंमें रे! कभी पैसेकी-चीज नही लाने दूं, ३
ऐसी जुगतसें रखूं तुजेकों-तूंभी जाने रखी छिपाय,
कहती लक्ष्मी सुनो! सोमसें-ना खरची ना खाइ जाय, ४
कहती लक्ष्मी सुनवें! सोम तूं-है मूरख पापी नादान,
परपुद्गलका मोह त्याग दे-करले निज आतम पहिचान, ५
कहता सोम तूं सुनवे! लक्ष्मी-महापापिनी हत्यारी,
दौलतखातर वहेनने मारी-भाइपर कटहारी, ६
भाइभाइमें शिशकटावे-बेटा बापसें लडता री!,
तेरे कारने बिचारे!-कइहुवे दुर्गतचारी, ७
तूं! पापी चंडाल सोम-तेरेसें कछु नही धर्मदेवाय,
कहती लक्ष्मी सुनो सोमसें-ना खरची ना खाइ जाय. ८

(११३)-बचनाचाहिये कंजूसोंकी दोस्तीसें-दुर्जनकी संगतसें कुपढके व्याख्यानसें-वैश्याओंकी कीतानसें-बारुदकी कोठीसें-जुआरीओंकी मुठीसें अजीर्णरोगसें-और-बचनाचाहिये बदचलन औरतके नखरोंसें,-जो शख्स फक्तजबान जोरीही करना जानते

है और-रुपयापैसाहोतेहुवेभी-खरचनहीकरते-वें-कभीनकभी-बेइ-ज्जतीका फल उठायगें. गृहस्थोंकों चाहियेकि-वक्तपर-धनखरच नेमें कंजुसपना नकरे, साधुओंकों चाहिये कि-धर्मशास्त्रका पठन करे याते कोइउसें धर्मचर्चामें लाजवाब न करसके, अखबारवाले हमेशा लेखनीकीलडाइलडते है, लेकिन!-हां! तलवारोंकीलडाइसें लेखनीकीलडाइ-ज्यादेमुश्किलहै इसमें कोइशक नही. जो सभा-जिसकामकेलिये-उठीथी-वह-काम-न-करसकी तो उसकों बिल्लि-योंकी बरात समझनाचाहिये. अखबारोंकों पढनेवाले-बहोतकुच्छ अकलहोशियारी पासकते है इसलिये सबमहाशयोंकों मुनासिबहै कि-अखबार रोजमर्रे-पढा-करे.

(११४)-आजकल भारतकेमध्यखंडकी खेतीकाव्यापार-और देशीचीजोंका-आदर इसलिये घटगयाकि-देशीचीजोंपर उनकों अरुचि-और-बिदेशीवस्तुओंपर रुचि बढती गइ, यद्यपि कमदा-मोंकी चटकीलीचीज-स्वदेशकीबढिया और पायेदारचीजोंकेआगे कुच्छभी ताकतवर नही है, लेकिन! इसतर्फ उनका ध्यानही-नही-ठहेरता इसका क्या! कहाजाय,!! पारिसशहरमें-दुपहिया-तीनपहिया-पैरगडीपर-बैठनेका बडारिवाज है, वियोसनामके मैं-दानमें-इतवारकेरोज तीसतीसहजार पैरगडीयां देखीजाती है. इ-नमेंबहोतसी गाडियां स्त्रीयोंहीकी-और-थोडी मर्दोंकी सबबकि-पुरुषोंमें-स्त्रीयोंकों-वहां-हरबातका ज्यादेशोक है, कइदेशोमें लोग, कुत्तोंकों पालकर हरवक्तपासरखते है लेकिन! ज्ञानीजनोंनें-जा-नवरोंकों हरवक्त पासरखना अच्छानही फरमाया. नमालूम कि-सवक्त बेइज्जती-करबैठे?-एकसभ्यबीबीकों-कुत्तापालनेका-बहोत

ही शौक था. हरवख्त उसकों प्यार करतीथी, लेकिन!-एकवख्त वेसमझकुत्तेने उसकेमुंहपर ऐसादांतमाराकि-उसविचारीकों दवाखानेजाना पडा. यद्यपि पशुओंमें कुत्ता बहोतहीचतर-परिश्रमी-और-स्वामीभक्त-होता है, मालिकका खौफ रखना, सिपाहीके बतौर घरोंमें पहरा देना-जो मिले उसीकों सबररखके भोजनकरना, अपनेमालिककी हमेशा तर्फदारीमें-रहना-और-हमेशा-चौरोंसें-मालिककों-बचाना वगेरा कइगुण-कुत्तेमें-मौजूदहै लेकिन!-अखीरमें जानवर जानवरही है, इसका वहोतसंगरखना फायदेमंद नहीं.

(११८)-वारहआदमीकाबल एकबैलमेंहोताहै, दसबैलोंकाबल एकघोडेमेंहोताहै,-और-बारहघोडोंका बल एकभेंसेमें होताहै. पांचसोभेंसाकाबल एकहाथीमें-पांचसोहाथीकाबल एकसिंहमें-दोसेंसिंहकाबल एकअष्टापद जानवरमें दोसेंअष्टापदोंकाबल एकबलदेवमें-दोबलदेवोंकाबल एकवासुदेवमें-नववासुदेवोंकाबल एकचक्रवर्त्तीमें दशलाखचक्रवर्त्तीका बल एकदेवतामें-एककरोडदेवताओंकाबल एकइंद्रमें-और-तीनकालके इंद्रोंकाबल एकअरिहंतमें होताहै, आजकल एसेबलवानपुरुष नहींरहे, कोइशख्श घमंडकरेतो उसका घमंड झूठाहै, आदमीओंमें-और-जानवरोंमें-जोजो-ताकत पहिले जमानेमेंथी अबनहीरही, पहिलेकालकेराजे ऐसे बलवानथे-जो-रैयत बदलजायतो अकेले उसकों वशमें लासकतेथे, इसवख्तकेराजे अगर फौज बदलजाय कुच्छनही करसकते, ताकतभी एकबहोत बडीचीजहै, कइ पहेलवान ऐसेभीमौजूदहै जो जमानादेखते उनकों दूसरेलोगोंसें बलवानकहना ठीकहै, लेकिन? वैसेनहीरहे जो पहिले कालमें थे.

(११६)–सातव्यसनोंमें जुआव्यसन सबकासिरदारहै, जिसकों जाहन्नममें जानाहो जुआकों खैले. जुआरीआदमी जहां मिलते है आपसमें कहते है खेलो भाइ! जुआ, जुआसें भाग्यकी परीक्षा होती है, आजतो दिवालीहै हम एकरात जुआ खेलकर वर्षभरके भाग्यकी परीक्षा न करे?–अमृतसें मीठा जुआ, जुएसें मीठा संसारमें कौनहै?–दुनिया भूलमें पडीहै जो जुआ नहीखेलती. बेमौके दूधकीमलाइभी फायदा नहीपहुंचाती. लेकिन! जुआ बेमौकेभी फायदापहुंचताहै, किसीवख्तमें जुआ बेचैनी नहीदेता, हमतो–राज्य–खजाना–औरत–और–बेटाबेटी–तिलांजलिकरदेवे, लेकिन! जुएकों न छोडे. साबासीदेना चाहिये पांडवोंकीछातीकों–जिनोंने अपनीऔतरकोंभी धरदिइ, इससें ज्यादें औरक्या होगा? हमारेपास हारनेजितनेकों क्यारखाहै?–लेकिन!–तोभी–हम जुआ-तो जरुर खेलेंगें. जुएबाजोंकी लीला अपारहै, कहांतक समझावे? अगर जुआही उमदाहोता तो सारी दुनिया जुआही खेलेकरती, लेकिन! सबजहान मूर्खनही है, मूर्ख–वेंही–है–जो–जुआ खेलते है, जुआखेलनेसें पांडवोंने जोजो तकलीफपाइ उनकों–न–सोचकर द्रौपदी हारजानेकी बहादूरीपर जिनकों साबासीदेना मंजूर है उनकों कौन समझासकताहै?–जिनकों नीतिपर लातमारकर चौरीयारीकों मोललेनाहो–या जिनकों बेइज्जतीका तकमाहासिलकरना हो–जुआको–खेले,–नलराजा जुआकेखेलसेंही राज्य हारगया था.

(११७)–(स्त्री-शिक्षा,)–(१)पद्मनी (२)चित्रनी (३)हस्तनी और–(४)शंखनी–येचारभेद जहानभरकी स्त्रीयोंपरदाखिलहोस-

कते है, पदमनीस्त्रीकी बोली मीठी होती है, आंखोमें शर्म-मुख चंद्रमाकीतरह गोल-नाक तोतेकाचंचसमान खूबसुरत-दांत अनारकी कली-केश पतले-शरीर चंपेकेरंगकीतरह, चमकीला-कमरपतली-नाभी विचमेंसें उंडी-हृदय खूबसुरत-शरीरकी चमडी मुलाइम अंगुली लंबी-नख लाल-निलाड पांचअंगुल उंचा-अर्द्धचंद्रमाके आकार-होठ लाल-और-पतले-पसीनेमें चंदनकी तरह खुशबू आवे-हंसनीकीतरह अच्छीचाल-नींद थोडी-काम थोडा-घमंड बिल्कुलनही-इतरफुलेल बहोत चाहे. पदमनी स्त्रीकेरजमें फुलोकीतरहखुसबू आवे-रातकों पदमनीके शरीरकी झलक ऐसी दिखाइदे जैसी वीजलीकी चमक हो-शींगारपहेनना बहोतरुचे-गहने अच्छे लगे-स्वभावसें बडीदलेरहो-रुपयेपैसेकों कंकरकीतरहसमझे-अवाजकरके कभीहसेनही-हसे तो थोडासा हसे-पदमनीके ओढनेमेंभी खुशबू महेकती रहे-धोकर सुकावे तो खुशबूकेमारे भवरें उसपर आनबैठे-पदमनीका खजाना तर बना रहे-देवदर्शन-और-तीर्थयात्रामें खुशरहे-धर्मपर श्रद्धा अटल होय-साधुलोग बहोतप्यारे लगे धर्मस्नेही पुरुषोंकों साहायदेतीरहे-शास्त्रसुनना और पुस्तकपंनेबांचना पदमनी बहोत चाहे-धर्मकेकाममें खर्चकरके पुरुषोंकोंभी मातकरडाले-पदमनीस्त्रीकों धर्मकीपुतली कहदो कोइहर्जकीबातनही पतिकेदिलकों कभी नाराज नकरे दासदासीसें लडाइ न लडे-वचन ऐसाबोले जो सबलोग खुशहोजाय-बामे अंगपर उसके अच्छे लक्षण मौजूद रहे. पदमनीस्त्रीके स्तन सुंदर-योनि लक्षणवालीऔर-आंखें-कमलकीतरह रसीली-होती है,-जिसके अच्छे भाग्य हो-पदमनीस्त्री-मिले,-पतिसें जुदाइ कभी नहीसमझती-रसोइबना

नेमें चतर-पानबीडी खायेबिदून चैन-न-पड-सदा-तावेदार बनी रहे-ये-सब पद्मनीस्त्रीके-लक्षण वर्ननकिये गये. स्त्रीकेलिये पति-केकहनेमें चलना इसकेशिवाय दूसराकोइवशीकरण नही-पद्मनी स्त्री-चौसठकलाकी पूरी जानकार होती है.

(११८)-चित्रणीस्त्रीकों रंगरंगीलेकपडे अच्छेलगे-शरीर बहोतसुंदर हो हिरनीकी तरह नेत्र उसके चकितरहे-खर्चकरनेमें दलेरहोय-चतराइकरके सबका मनमोहलेवे-मुख चंद्रमाकीतरह गोल-शरीर गौरा-ललाट चारअंगुल उंचा-भ्रू-तीक्षन-फुलोंका शिंगार बहोतचाहे-चित्रणीका-वीर्य-सहेतकीतरह खुशबूवाला-केश पतले लंबे-चित्रकारी ओढना उसकों अच्छालगे-चित्रकारीकाममें चतर हो-दांत खुबसुरत-होठ पतले-स्तन गोल-बोली रसीली-वनास्पति खाना बहोत चाहे-कामकलामें चतर-कटाक्षमारकर पुरुषकों वश करे-बातबातमें पतिकों रिझावे-नाटककरनेमें बडीचतर-वीणाबजाकर मोहितकरे प्रेमकरना पद्मनीसें चित्रणीकों ज्यादे आताहै पतिका मन फुलकीतरह विकासमान करे-इतरफुलेलसें खुशबूदार रहे-बामेअंगमें तील हो-तरहतरहकेपाक बनावे-मोतियोंकेहार और जवाहिरातलगे गहने चाहकर पहने-देवदर्शन-और-तीर्थयात्रामें राजीरहे साधुलोगोंकी सेवाभक्ति बहोतकरे-धर्मशास्त्रका सुनना ज्यादे रुचे-जिसके अच्छेभाग्यहो उसके चित्रणीस्त्रीका योग मिले चौसठकलामें चित्रणीभी पुरीमाहितगार होती है-पद्मनी भोले-स्वभाववाली चित्रणी कुच्छ स्वभावसें चालाक होती है.

(११९)-हस्तनीस्त्री-पद्मनी चित्रणीसें-अलबते! कमदर्जेपर है, लेकिन! तोभी अच्छीहोती है, हस्तनीस्त्रीका शरीरपुष्टहोता है,

हथनीकी तरह सदा मतवाली-और-मंदमंद चाल चले-शरीरका रंग-गेंहूवर्ना-कामभोगसें तृप्ति नपावे-लाज थोडीरखे-हस्तनीका वीर्य-हाथीके मदकीतरह गंधवालाहो, धर्मश्रद्धा होवेभी-ना-भी-होवे-जैसीसंगतमीले वैसाधर्मकरे-कला-और-चतराइ हस्तनीके मंद होय-(शंखनीस्त्रीका वर्नन सुनिये!)-शंखनीस्त्री सख्तबोलीबोले-प्रेम क्याचीजहै बिल्कूल पहिचानेनही-शरीरका रंग तथा अंगोपांक ठीकनही-लिखनापढना न-जाने-लाज बिल्कुलनही-बेशर्महोकर हसे-शंखनीका वीर्य मरीहुइमछलीतरह बदबू मारे-नींद बहोत-अच्छेलोगोंकी संगत उसे पसंदनही-अपना अवगुन-न-पहिचाने-धर्मपर श्रद्धानही-साधुलोग उसकों बुरेलगे-दान-पुन्य करना जाने नही प्रीतकरनेकी तरकीब यादनही-येसब शंखनीकेलक्षण है. आजकल पद्मनीस्त्री दुनियामें बहोतकमहै, चित्रणीभी कमही है लेकिन! तोभी जिनकेअच्छेभाग्यहो मिलभी जाती है,-आजकल ज्यादेतर हस्तनी-और-शंखनीही नजर आती है, असलमें चाहे पुरुष-हो-या-स्त्री-हो रुपपाना पुन्यके आधीन है, अच्छहुशियारीपाना उससेभी ज्यादे पुन्यके आधीन कहा; और धर्मपाना सबसे बडे पुन्य हो तब मिल सकता है.-आजकल मनुष्य पुन्यहीन रहगये, अच्छे आदमी या अच्छीस्त्री ज्यादे कहांसे मिलसके, !—

(१२०)-पद्मनी चित्रणी हस्तनी और शंखनी इनके अवांतरभेद गिने तो एकएकके सोलहसोलहभेद होते है. चारोंके गिननेसें (६४) भेद होसकते है, जाति लक्षण और गुण तरहतरहके है, बिदून ज्ञानी उसका पुरेपुराहाल कौन मालूमकरसकताहै ? इस

लिये बडे चार-और-उसकेनीचे चौसठ कहेगये वही बहोत है, ज्ञातयौवना अज्ञातयौवना प्रौढा मध्या धीरा वासकशय्या अभिसारिका कामकंदनी मुग्धा विप्रलब्धा विस्रब्धा और प्रोषितभर्तृका वगेरा जिसजिसतरहकीस्त्रीये कामशास्त्रोंमें बर्ननाकिइ है यहां कहांतक लिखे,?-जिसशास्त्रकों बर्ननदेखा अपार है, और हमकों वहां थोडेमें बहोतकुच्छ कहनाहै इसलिये इतनाही लिखाण यहां पर ठीक समझा गया.

(१२१) स्त्रीकों विद्यापढना जरुरचाहिये, जैसे कचेघडेपर जोजो चिन्ह कियेजाय वह कभी नही मिट सकते वैसे छोटीउमरकी पढीहुइविद्या जींदगीतक यादरहती है, विद्याबिदून मनुष्य अंधाहै अगर अंधेकों अंधी मिलजाय फिर बिगाडकीसुरत पैदा-होगी या नही? स्त्रीकों पढानेवाली स्त्री होनाचाहिये, धर्मपुस्तक और कलाकौशल्यताकेग्रंथ स्त्रीकों पढना ज्यादे फायदेमंद है, जो लोग स्त्रीकों पढाना बुराबताते है वे असलमें मूर्खोकेसिरदार है, अगरकहाजायकि स्त्री विद्यापढेगी तो खोटेकामोंमें खयाल करेगी, (जवाब.) पुरुष पढाहुवा अगर खोटेकामोंमें खयालकरेतो इससे पढना बुराकहसकते हो?-अगर नहीकहसकते तो फिर पढनेसें क्या!-विगाड आया! हां! ऐसी स्वाधीनता स्त्रीकों न दो जिससे वो मतवाली बनकर पुरुषकों कुच्छ न समझे, आर्यलोगोंके कायदेही ऐसे है जो स्त्री कभी स्वाधीन होही नहीसकती, हमारा कहना यहनही हैकि स्त्री केवल अंग्रेजी और फार्सीही पढे, स्त्रीकों धर्मशास्त्र और कलाकौशल्यताके ग्रंथ पहिले पढना चाहिये जो कि-संस्कृतभाषामें-बनेहूवे है. स्त्रीशिक्षाका मतलब यह नही है कि-

स्त्री-किताबें बगलमें दबाकर मिशनस्कुलोमें जाके बायबिल पढे, बी०ए०-एम०ए०पासकर हाइकोर्टकी वकालत और डाक्तरी करे, कांग्रेसकी डेलीगेंट बनकर स्पीचोंका गोला छोडे, और विलायतजाकर सिविलियन बने, बरन्!-स्त्रीशिक्षाका यह मतलबहै कि-स्त्रीयां-संस्कृतपढकर धर्मग्रंथ बांचतीरहे, गृहस्थधर्मके कार्य सीखें, पतिसें किसतरह वर्ताव रखना, अपने होनहारबेटाबेटीकों किसतरह विद्यापढाना, धर्ममार्ग कौनसाहै-वगेराबातोसें माहितगारबने, माता पढीहुइहोगी तो अपनीऔलादकों खोटेमार्गसें रोकेगी. और ऐसी शिक्षा देगी जिससे-वें-अंग्रेजीपढकरभी होटलमें टोटल देकर बोतलकेवशीभूत नबनेगें. और ऐसा मंत्रभी-वह-उनके कानमें फुंकदेगी जिससें-वे-कभी-अपनेधर्मसें भ्रष्ट न होसकेंगें.

(१२२)-बहुतेरे अकलके अंध-जो-कहरहे हैंकि-स्त्रीकों-पढना-अच्छानही उनसें पूछा-जायकि-बतलाइये!-उपरलिखे गुण पढनेसें हासिलहोसकते है-या-मूर्खरहनेसें-पढीलिखीस्त्रीयोंमें सेंकडे एक-बदचलन निकलेगी-मूर्खणीस्त्रीयोंमें सेंकडे ननाणुं बदचलन निकलेगी.-कहिये! यह फायदा हुवा-या-नुकशान?-स्त्री-पुरुषकी अर्धांगनी कहलाती है और दुखमें मित्रवत् पतिकों सहायता पहुंचातीहै, कहिये! कौन ऐसा मूर्खहोगा-जो-आधेअंगकों साफ और आधेअंगकों, मलीन रखना मंजूररखेगा?-जो आपही कुवेकीमेंडकी है वह पतिकों क्या! फायदा पहुचासकेगी? पुरुष तो चौदह विद्याका खजाना और स्त्री कालाअक्षर भेंस बराबर गिने, कहिये! उनका मेंल कहांतक ठहरसकताहै?-और-उनका-प्रेम कहांतक वृद्धिकों पहुचसकताहै!-इनबातोंकों सौचकर अगरकोइ कुच्छ

कहेतो-उसपर-गौरभी होसकताहै, लेकिन! जो कोरा शंखनाद करजानते है उनका क्याकहाजाय?-सबशास्त्रोंमें लेखहैकि स्त्रीकों विद्या-जरूर पढना चाहिये, चौसठकलामां लिपिविज्ञान-एककला लिखी हुइहै, मूर्खोंके फरमाने मुजब अगरस्त्रीकों शास्त्रकारोंने मूर्ख रखना मंजूर था-तो-ऐसालेख क्यों लिखते?-वगेराप्रमाणोसें स-बूतपाया जाताहैकि-स्त्रीशिक्षाकी परिपाटी ज्ञानीयोंकों मंजूरथी, मूर्खलोगही इसबातसें नाक चढाते है,

(१२३)-स्त्रीकों ऐसाखेल न-खेलनाचाहिये जिससें बेशर्म-भरीबात मुंहपर चढजाय. विद्यापढनेका वख्त छोटी उमरही है, छोटीउमरमें मातापिताके हुकममें चलना-और-विवाहितहोयेबाद पतिके हुकमकों शिरचढाना-स्त्रीकेलिये निहायतउमदाहै. पतिसें छलकपटकी बात कभी-न करना स्वामीकोदियेहुवे धनकों वाहि-यातकाममें नही लगाना. मनसेंभी परायेपुरुषकी चाहना न रखना पतिहीकी सेवामेंदाखिलहै. मीठेवचनबोलना-और-पतिके उपभो गमें अनुकूलरहना-खानदानस्त्रीकी निशानी है, कोइस्त्री अपनेस्वा मीकों वशीकरणकरना चाहे सच्चीपतिव्रता होकर रहे, स्वामीके हुकमकों फूलकी तरह सिरपर चढावे. शय्या-कपडे-और-मकान साफरखना-चतरस्त्रीयोंका कामहै. रूपवतीस्त्री-अगर अपनेरूपका घमंड-करेतो-पतिकों मुनासिबहै उससें अपना मन खेंचलेवे. बो-लना बंदकर उससें अलगशय्यामें सोवे. वहस्त्री-कौनकामकी-जो स्वामीके हुकमपर-न-चले, वैसीस्त्रीकों-रोटीकपडे जितना खान-पान-देकर-अलगकरदेना चाहिये. सोभी-अगर-सदाचारिणी-रहे-तो-अगर-व्यभिचारिणी-होजाय-तो खानपान-देनाभी-मु-

नासिब-नही,-जोलोग स्त्रीकों अपने शिरपर चढालेते है-वे-अंतमें बडीबेइज्जती-और-तकलीफ उठाते है, अच्छेलोगोंने वारवारफर-मायाहै कि-स्त्रीकों-वहोत-शिरपर-न-चढाओ, एकस्त्रीके मरजाने-पर जब कइपुरुष-दूसरीस्त्रीकों विवाहते है तब पहिलेवालीके बे-टेकों बडीतकलीफ-पहुचाते है, नयीस्त्रीकों खुशकरनेके लिये उस लडकेकों मारपीट करते है, घरसें अलगकर जितनाहिस्सा उसकों देनाचाहिये नही देते है. लेकिन!-यहवात न्यायमार्गसें बर्खिलाफ है. संसारव्यवहारमें जितनानाम-बेटेसे-चलता है स्त्रीसें नहीचलता मुनासिबहै उसपुत्रकों-नयीस्त्रीसें-ज्यादेआनंदमें रखे, उसके पुन्य उदयमें-खामीथी-जो उसकी असलीमाता मरगइ. अब बल्किन्! उसलडकेकों ज्यादे दिलासा देना चाहिये,-नयीस्त्रीके प्रेममें लंप-टहोकर जो लोग बेटोंकों कुच्छ चीज नही समझते उनकी दुनि-यामें बुराइ-और-परलोकमें दुर्दशा होतीहै.

(१२४)-कामविकार मोहनीकर्मका-एक-अवांतरभेद है, इ-समें फसकर-स्त्री-पुरुष-अंधेहोजाते है. तारीफ उनकी है-जो-अंधे न-वने, हाव-भाव विलास और विभ्रम ये चार-कामविकारके ब-ढानेके हेतुहै, कामीमनुष्यका चित्त मलीनइरादोंसें-गर्क-रहताहै, कइलोग कहदेते हैकि-स्त्री जितना पुरुषकों नहीचाहती उतना-पुरुष स्त्रीकों चाहताहै. (जवाब.) यह बात गलत है, सबबकि-काम विकार-एसीवस्तु है-जो-इसमें पडकर दोंनों बेहोश होजाते है, सं-सारमें निगाह फैलाकर देखलो-खुद मालूमहोजायगा. हां! इतना कहसकते हो-कामविकार-जीतना बडामुश्किल है. जिनोंने इसकों जीतलिया तारीफ उनकी है. अगर सवालकिया जायकि-किसीने

जीताभी है?-जवाबमें-इतना कहसकते होकि-हां!-ज्ञानीजनोंने इसकों-जीतभी-लियाहै, जो लोग-कामविकारतर्फ दिल बहोतब-ढाते है उनकों अलबते! इससें फतेहपाना-मुश्किल है. कोइवृक्ष दुनियामें ऐसानही जिसकों हवा-न-लगीहो, जैसे यह मसाल ठीक ठीक सही है-वैसे कामविकारकी हवा लगनाभी मनुष्यकेलिये एक कुदरतीनियमहै, लेकिन! तारीफ उसकी है-जो-टूटेफूटे नही.

(१२८)-पूरवजन्मके-कियेहुवे-सुकृत्यसें मनुष्य रुपवान् होते है. चाहेस्त्री-हो-या-पुरुषहो,-जैसे अकल होशियारी एकतरहका वशीकरण है वैसे अच्छारुपभी एक वशीकरण समझो. रुपदेखकर कइपुरुष-और-कइस्त्री मोहित होगये हैं. घरछोडके एककेपीछे एक चलेगये-यहबात किसीसे छीपीहुइनही. जिसपुरुषकों जिसस्त्रीके-साथ रागहै उसकों धर्मशास्त्रका वचन जितना असर नहीकरता उस स्त्रीका वचन असर करता है. अगर कोइ-मुनि-उस-पुरुषकों धर्ममें धनखर्चनेका उपदेशदेवे तो खर्चे-या-नभी-खर्चे, लेकिन ! अगर वहस्त्री उसपुरुषकों-कहेकि-आप-इतने रुपये-इसकाममें देदो-तो-उसी वख्त देदेगा. इसीतरह जिसस्त्रीकों जिसपुरुषकेसाथ रागहोगा-उसकों-अगर-वहपुरुष कहे कि-तुम!-इसकाममें-इतनाधन देदो उसीवख्त देदेगी. राग-वो-चीजहै-जो इसकेवशमें पडकर बडेबडे चकरा जाते है. संसारके तीनहिस्से ऐसे नजर आते है-जो ऐशआराममें गर्क है. मुठीमें पारा रखना और कामविकारसें दिलकों बचाना एकसरखाहै, जिसपुरुषका या जिसस्त्रीका मर्म तुमने देखलियाहै उसकोंभी बनतेभ-यत जाहिरकरनेसें बचाव रखो, दूसरेका मर्म जाहिरकरनेसें अ-

स्रीरमें बडे झगडे आनपडते है. स्त्रीका पक्षकरके जो जो पुत्र अपने मातापितासें लडते है वे आदमी नही जानवरहै, मातापिताकी बे अद्बी करना या अपनी स्त्रीसें उनका मानभंगकराना बेवकूफों-का कामहे, तुमकों लाजिमहै कि मातापिताकी तावेदारी करो. उ-नोंने तुमकों पालाहै, पैशावपाखाना उठाया है, रातरातभर तुमारे लिये जागे है, तुम अब उनकेसामने बोलतेहो या स्त्रीसें उनको गालीयां दिलवाते हो,–तुमारेसमानकोइपापी अधर्मी और भाग्यही न नही, शिरपरचढानेयोग्यपदार्थकों खाखकीबतौर समझते हो.

(१२६)–जो शख्श मातापिताकी तावेदारीकरते है उनकी स्त्रीभी मारेडरके सासमुसरेसे कभी सामना नही करती लेकिन ! अपशोषहैकि-आजकल ऐसे लाइकवर पुत्र बहोत थोडे रहगये. स्त्रीकी और अपनीमाताकी लडाइहोजाय तो मुनासिबहै पहिले अपनी स्त्रीकों हठाना. सबबकि माताका दर्जा बडाहै, मातापि-ताका अन्यायहो–तोभी–आप–स्त्रीका पक्षपकडकर–उनकेसामने–न बोंले–मुनासिबसमझेतो–उनकेदोस्तोंसें–तावेदारीकेशाथ–कुच्छविज्ञ-प्तिकरावेकि–आप–क्षमाकरे, जो–पुत्र–मातापितासें–ऐसाजवाबदेता हैकि–वहू–छोटीहै आपतो बडेहो–समता करो, वह–पुत्र–नही–दुश्म नहै, इससेंतो अपनीस्त्रीका पूरेपूरापक्ष सबूत होजाताहै, स्थानांग-सूत्रके तीसरेस्थानमें लिखाहैकि–मातापिताका–और–धर्माचार्यका बदला–कभी–नहीदियाजाता. अगर कोइपुत्र–मातापिताकों–फुलै-लतैलसें मालीसकराके–हरहमेश–स्नानकरावे–अच्छेकपडे पहनाक र छत्तीसतरहकेभोजन जिमावे, और सारीउमरतक सेवा करे तो भी उनकाबदला–न–देसके हां !–अगरचे ! सर्वज्ञकथितधर्मसुनाकर

उनकों धर्मश्रद्धामें पक्के करे-तो-अलबते! उनका बदला देसकता है, जिनकों ऐसे बचनोपर श्रद्धाहै कभी मातापिताका सामना न-हीकरते. कितनेक ऐसे शख्श है-जो-स्त्रीकेवशमें पडकर भाइका अपमान करते है, लेकिन!-तकलीफकेवख्त-भाइही-कामआताहै, रामचंद्रजीकों भाइनेही-कामदिया था. रामचंद्रजी ऐसे शूरवीर थे जो कभी कमेदिल नहीहुवे, लेकिन!-जब लंकायुद्धमें लक्ष्मनकों मूर्छाआइथी-रो-दिया था, भाइहो-तो-ऐसेहो, बेटामरजायतो दू-सरीस्त्री विवाहनेसें-दूसरा-पैदाहोसकता है, लेकिन!-सगीमातासें जन्माहुवा-भाइ-मिलनामुश्किलहै. वो-नालाइकहै-जो-भाइकेशाथ दुश्मनीरखते है. हरेकआदमीकों मुनासिबहै देवगुरुधर्मकों अवल नबरमें समझे-और-उनकेशाथ बर्तावभी ऐसाही रखे, बाद माता-पिताकों दूसरेनंबरमें-समझे-भाइकों तथा बेटोंकों तीसरेनंबर और स्त्रीकों-चौथेनंबरपर समझे. और उसमुजब वर्तावभी रखे. स्त्री-के-रागमेंपडकर उपरलेदर्जेवालोंकों कुच्छचीज-न-समझना. बडी भूलहै.

(१२७)-एकशेठकेबेटेकों एकवैश्यासें बडीमोहबतथी. सबधन उसकों खीलादिया, जब खर्चसेंतंगहुए शहरछोडकर देशांतरकों गये, नसीबकेकारण वहां नोकरी मिलगइ, तहसीलदारहोगये. दो चारमहिनेकेबाद अपनेनोकरसेंकहा-यह-(५००) रुपये लेजाओ.-इसमेंसें-(४००)-हमारीवैश्याकों-और-(१००) रुपये-हमारीघरवा-लीकों देना, रसीद लेते आना. नौकर चतरथा पहिलेही वैश्याके घर गया. कहनेलगा तुम्हारे सबसें ज्यादेप्यारेदोस्तने-(४००)-रु-पये-भेजे है, सो-लेलो!-और-उसकेनामकी रसीद देदो, वैश्या

बोली!-रुपये किसनेभेजे है!-नोकर कहताहै तुम्हारेप्यारेदोस्तने-वैश्या-बोली-उसका नाम-क्या-है?-नौकर बोला! क्या! तुम नही जानतीहो?-वैश्या बोली-मेरे बडेप्यारेदोस्त तोनहै. नौकरने उनतीनोंकेनाम लिखलिये. लेकिन?-अपनेमालिकका नाम नहीआया, वैश्याने फिर-तेरह-और-फिर-छप्पनभी-नाम लिखवाये. लेकिन!-किसीमें अपनेमालिकका नाम नहीआया. नौकरने फिर पुछाकि-अबभी कोइबाकी रहता है?-वैश्याने कहा!-यूतो-सेंकडे भडवे मैरीगलीमें फिरा करते है. नोकर चलाआया, और-(५००) रुपयेही अपनी मालकीनकों देदीये. रसीदलेकर मालिकके पास आया, रसीद दिइ, मालिक नाराज हुवे. कहनेलगे उसकेहाथकी सही क्यौ नही?-नौकर बोला!-हजूर! हिसाब सुन लिजिये!-न तीनमें-न-तेरहमें, न-छप्पनमें-बहत्तरमें. बतलाइये!-आप किसगलीके भडवे हो,? वैश्याकी दोस्तीका यह नतीजाहै जिसकों अपनी इज्जतमें कलंकलगानाहो वैश्याकी दोस्ती करे.

(१२८)-उपदंशवगेराबीमारी जो-अक्सरमर्दोंकों-होजाती है वैश्याका संगभी एक-रोगकीजडहै. बातसचभीहैकि-जहां बहोतसें आदमीओंका वीर्य मिलेगा रोग क्यौं-न-होगा?-जिसजगहउपदंशकारोगी पैशावकरे उसजगहपर पैशावकरने वालेकोंभी यहरोंग लगजाताहै. इसबीमारीवालेकों चाहिये छिपावे नही. शर्मकेमारे दूसरेकों-न-कहोगे-बीमारीवढतीजायगी. उपदंशकरोगीकों मुनासिवहै वैद्यकीसलाहसें इंद्रियजुल्लावलेकर रोगका इलाजकरावे. जबतक आराम-न-हो-स्त्रीकेपास-न जावे, मनकेढंगेसें खाइहुइदवाकार-नहीकरती. वैद्यकी दिइहुइ थोडी चीजभी फायदा पहुंचाती

है, मासिकधर्म कमीवेंसीहोनेसें स्त्रीकों-कमरमेंदर्द-वेंचैनी-सिरमें दर्द-वगेराबीमारीजारीहोता है. कभी-काला-या-वहोतगर्म-रक्त-निकलना,-हमेशा शरीरगर्म रहना,-हाथपांवके तलवोंमें पसीना आना,-कलेजा धडकना-कमर और जांघमें दर्द-पेंटकेनीचेभीदर्द रक्तजारीहोनेसें पहिले तकलीफहोकर फिर मीटजाना-ये-सब मासिकधर्म कमीवेंसीहोनेके लक्षण है.

(१२९.)-स्त्रीकों-पुरुषकीबनीस्पत कामविकार ज्यादेहोना फरमाया. पुरुषकीतरह जाहिरातमें मुखसें नहीकहती, लेकिन! छलकपटकेजरीयें आंखोंके इशारेसें मालूमकराती है, पुरुषका कामविकार थोडी देरतक-और-स्त्रीका-वहोतदेरतक रहताहै. स्थानांग सूत्रके तीसरेस्थानमें स्त्रीकी योनि तीनतरहकी वर्नन किइ,-(१)-कूर्म्मोन्नता-(२)-शंखावर्त्ता-और-(३)-वंशपत्रिका-जिसकी कुर्म्मोन्नतयोनिहो उसस्त्रीके-गर्भमें-तीर्थंकर-चक्रवर्त्ती-बलदेव-और-वासुदेववगेरा उत्तमपुरुष पैदाहोते है. चक्रवर्तीकी चौसठहजारस्त्रीयोंमें-जो-पटरानी-होती है उसकों शास्त्रमें रत्नस्त्री कहा. रत्नस्त्रीकहनेसें यह मतलबहैकि-दूसरीस्त्रीयोंसें उक्तस्त्री-ज्यादे-रुपवतीहोती है, इसकी योनि-शास्त्रोंमें-शंखावर्त्तके आकार फरमायी. इसके गर्भ नहीरहता, चक्रवर्त्तीराजा-जब-संभोमकेलिये इसकेपासआता है तब मूलशरीरसें आताहै, और दूसरी-जो-तेसठहजार-नवसें-ननाणुंस्त्रीरही उसकेपास जाताहै तब वैक्रिय लब्धिकेजरीये न्यारे न्यारेरुपबनाकर जाताहै.

(१३०)-स्थानांगसूत्रके पाचवेंस्थानमें विनासंभोगकियेभी-स्त्रीकों-गर्भरहनाफरमाया, यद्यपि यहबनाव बहोतथोडीजगह बन-

ताहै लेकिन!-जोबात-बनने योग्यहै उसका बयानकरना कोइ ह-र्जकीबातनही, अगर सवाल कियाजायकि-विना-वीर्य-गर्भस्थिति कैसेहोसकेगी,?-(जवाब.)-कौनकहताहै? विना वीर्य-गर्भ-रहे. अ-लवते!-संभोगकिये बिदून-गर्भ-रहनाकहासो ठीकही है. सुनलि-जिये!-कोइस्त्री-किसीपुरुषका-वीर्य-मंगाकर अपनीयोनिमें स्था-पनकरे और वह गर्भाशयतक जाकरस्थितहोजाय-तो-गर्भरहना संभवहै. दूसरा यहभी सबबहैकि-जबकभी-किसीसरोवरमें-या-कुं-डमें-स्त्री-स्नानकरनेजाय वहां समझो कोइपुरुष-पहिले स्नानकर-गयाहै और उसका स्खलितहोयाहुवा-वीर्य-उसजलमें तैररहाहो-वो-वीर्य-लोहचूंबककीतरह आकर्षणहोकर गर्भाशयमें संचार हो-जाय तो गर्भ रहना संभवहै. इसीलिये स्त्रीकों-नग्नहोकर स्नानकर-ना मुनासिब नहीफरमाया. आदमीभी अगर नग्नहोकर स्नानकरे तो उसेभी कौन अच्छा कहता है,?

(१३१)-[ अप्राप्तयोवना ]-बारहवर्षसें कमउमरवाली-स्त्री-आजकलकेजमानेमें-अप्राप्तयोवना-कहीजाती है, एसी कमउ-मरवालीस्त्री-पुरुषकेसंयोगसेंभी-गर्भधारण-नहीकरसकती. सबब-कि-छोटीउमरमें उसकों रितुधर्म नहीआता, पचवनवर्षकी उमर-वालीस्त्रीकों आजकल [ अतिक्रांतयोवना ]-कही, उसकों रितुधर्म-केअभावसें गर्भ नहीरहसकता. किसीस्त्रीकों खानपानकी सामग्री अच्छीमिलनेसें ज्यादेउमरतक ताकतवर बनीरहे-तो-उसकों गर्भ-रहभी सकताहे, लेकिन! बहोतस्त्रीयोंकों-न-रहनेसें-यहीकहना मु-नासिबआयाकि-पचवनवर्षके बाद-स्त्री-अतिक्रांतयोवना है. स्त्री-पुरुष-दोंनों-युवाअवस्थाकेहो-गर्भाशय-मार्ग-रक्त-शुक्र-अनिल-

और-हृदय-येछह्चीजनिर्दोषहो-तो-ताकतवरपुत्रपैदाहोनेकासंभवहै उक्त छहचीज दोषितहोतो कमताकत होगा. स्त्रीका-रजः-ज्यादेताकत वरहोतो गर्भमें-लडकी-और-पुरुषका-वीर्य-ज्यादेताकतवरहो-तो-लडका-होनेकासंभवहै. जन्मसें लगाकर-जो-स्त्री-निर्बीज-(यानी) वंध्याहो वह पुरुषकेसंभोगसेंभी गर्भ-न-धरेगी. सबबकि-उसने पूरवभवमें एसेहीकृत्यकिये है जिसमे उसके गर्भाशयमें औलादहोनेकी ताकत-न-हासिलहुइ. जिसस्त्रीकों हरहमेश रक्तप्रवाह वहता रहे उसकोंभी गर्भरहनेका संभवनही जानना. रितुधर्म-आयेबाद पनराहरौजवतीतहुवेपीछें बाकीके-जो-पनराहरौज-अगलेरितुधर्म-आनेकेबीचमें-रहे उनमें संभोगकरनेसेंभी गर्भ नहीरहता, स्त्रीकों जब रितुधर्म आवे तीनरौजतक संभोगकरनाठीकनही, करनेसें स्त्री और-पुरुष-दोनोंकों रोगपैदाहोताहै, कइ एनेभी है-जो-इनदिनोंमेंभी संभोगकिये विदूननहीरहते. और अखीरमें बीमारीपैदाकर हकीमोंके घर तलाशकरते है, रितुधर्म-आयेपीछें तीनदिनकेवाद-जो-बारह-रौज-रहे उनदिनोंमें संभोग-न-कियाजायतो-गर्भ-नही रहे. सबबकि-गर्भस्थितिहोनेके-यही-दिनहै. जिसस्त्रीकों रक्त-पित्तकेप्रकोपसें गर्भहोगयाहो उसकोंभी गर्भस्थिति नहीहोसकती. कइस्त्री-जडीबूटीखाकर अपनेगर्भाशयकों शक्तिहीन करदेती है उसकोंभी गर्भरहना संभवनही जैसे-कइवेश्या-और-विधवा-कामविकारकी चाहनासें ऐसा करलेती है,

(१३२)-बाजेआदमी कहदेतेहैकि-दुनियामें-एक-स्त्रीही-उमदा चीजहै. (जबाब.)-यहबात गलतहै, क्या?-स्त्रीकेलिये पुरुष चीज नही?-जब एकदूसरेकेलिये एकसरखीबातहै फिर-ए-

ककों उमदा-और-एककों नहीकहना कौन चतराइ, ?-कितनेक कहते है स्त्रीका-स्पर्शकरनेसें जब आरामपैदाहोताहै-तो-फिर-वो-अच्छीचीज क्यौं नही?-(जवाब.)-क्या! स्त्रीकों-पुरुषका स्पर्शकरनेसें-आराम-नहीहोता? अगरचेहोताहै-तो-फिर-एकहीकों अच्छीचीजकहनेसें क्या! जरुरत?-हां!-इतनाकहना मुनासिबहैकि कामजन्यसुख-दोनोंकेलिये एकसरखाहै. कितनेक कहते है पुरुषकी पैदाश-स्त्रीसें-है, इसलिये उसकीनींदा करना मुनासिब नही. (जवाब.)-क्या!-स्त्रीकी पैदाश पुरुषसें नही?-अगरकहाजाय एकदूसरेकोंमिलापसें दोनोंकी पैदाशहै-तो फिर सोचो! क्याबात सिद्ध हुइ? और नींदा किसचीजका नामहै पहिले उसे सोचलिजिये! महाशय! सचबातकों सचकहना नींदा नही. नींदा उसकानामहै जूठाआरोप कियाजाय, पुरुषकेपुन्यसें स्त्रीका-पुन्य हीन-है, इसलिये उसकों छोटेदर्जेपर कहीगयी. अगरइसबातकों नींदासमझे-तो-अलगबातहै,-या-आपकों स्त्रीकापक्षपकडनाही मंजूरहैतो-उससें हमे कोइपरवाह नही. कइलोग कहतेहै-महिनेमहिने-स्त्रीकों-जो-रितुधर्म आताहै वही उसकेसबपापकों दूरकरदेताहै. (जवाब.)-यहबात गलतहै, अगर इसीसें उसका पाप चलाजाताहो-तो-फिर-उसे धर्मकरनेकी क्या! जरुरत रही?-महिनेमहिने रितुधर्म आना उसके रुधिरदूरहोनेका-हेतुहै-पापदूरहोनेका हेतुनही. नास्तिकलोग काम क्रीडाहीकों उमदाचीज समझे-तो-मरजीकीबात है. लेकिन!-धर्मशास्त्रके फरमानेवाले बेंजा बातकों सच नहीकहसकते. कितनेक कहते है संभोगकेवख्त-पुरुष-स्त्रीसें-प्रियभासन-करता है पीछेसें नहीकरता. (जवाब.)-क्या! स्त्री-पुरुषसें-प्रियभासन-नहीकरती!

अगरचे करती है-तो-फिर-पुरुषकेही शिर बोज क्यौं ?-क्या! पुरुष-और स्त्री-सदा एकसे रहनेवाले बहोतथोडे निकसेगें. महाशय! जितनी धीरज पुरुषमें होती है उसके हजारदर्जेकमभी-स्त्रीमें नहीहोती. पतिकेपीछे जलमरना कोइउमदाबात नही. वरन्! खोटीगतिजानेका कारनहै,

(१३३)-कितनेक कहते है-स्त्रीकेलिये-पुरुष-कइतरहके मंतर जंतर करता है इससें-स्त्री-कुच्छअच्छीचीज समजना चाहिये, (जवाब.)-जैसे मंतरजंतरके उपाव-पुरुष करताहै-स्त्रीभी-करती-है, यहबात दोनोंकेलिये एकसरखी है, चाहे-स्त्री-हो-या-पुरुषहो इसबातमें एकदूसरेकों कमोबेंसी कहना नही बनसकता. कितनेक कहते है दूसरेकेदोष-बयानकरे-वो-दुर्जन-और-गुणबर्नन-करे-वो सज्जन जानना.-(जवाब.)-यहबात शास्त्रकेहुकमसें बखिलाफहै, हरेकवस्तुके गुण-और-दोष-यथार्थ बयानकरना-ज्ञानीजनोका-कामहै. दोषवर्ननकरनेका नाम-मूर्खलोगोंनें नींदा कहरखाहै, लेकिन! नींदा उसका नाम नही. नींदा-वो-है-जो-जूटीबात कही जाय. अगर एकीलेगुणही बयानकियेजाय-और-दोष-न-बर्नन करे-तो-वो-यथार्थवक्ताही क्या ?-खुशामदीहुवा,-कितनेकलोग अपनीलडकीका मोंललेकर स्यादीकरते है लेकिन!-जिसने मोंललिया उसने कन्यादान नहीदिया-बल्किन्! लडकीवेचनेका-एक धंदा-शुरुकिया जानना. कहिये! शास्त्रज्ञपुरुष इसबातकों कैसे अच्छाकहसकते है,?-आजकल मनुष्य धर्मपरदृष्टिरखनेवाले थोडेरहेसे, बूढेहोकरभी-लोग-विवाहकराना चाहते है इधर लडकीका चाहताहै-बेटी-बडीहो-और-मुजे धन मिले. लेकिन!-अच्छे

लोग इसबातकों पसंद नहीकरते,

(१३४)—जापानदेशमें गेहूआंरंगकी—स्त्री—बहोतरुपवती समझी जातीहै. असलमें ज्यादेगौरापनभी अच्छानहीहोता. ज्यादेगौरीचांम कोईमनुष्यकों होती है—तो—वें—बुरेही—कहेजाते है. भारतकेमध्यखंडकी-स्त्रीयें-अपनदांतोंकों—मसाला—लगाकर-काले-करलेती है, और चीनदेशकी—स्त्रीयें-हरें—और—पीलेंरंगोंसें रंगाकरती है. इसीसें कहा जाताहैकि—शींगार—और—पोंशाकमें—अपने अपने दिलकी रुचिही प्रधानहै. रसोइबनाना—कुवेसें जललाना—और—शय्या बिछाना—वगेराघरकाकाम—स्त्रीके—ताल्लुकहै, जो—लोग—स्त्रीकों—इतनी महेनतसेंरहित करदेते है उनकीस्त्रीये अभिमानके शिखरपर चढकर स्वामीकों यत्किंचित् गिननेलगजाती है, जोलोग दौलतमंदहोते है उनकेघर नौकरचाकरोंकी कमी अलबते! नहीहोती, लेकिन! तोभो उनकों इतना जरुरचाहियेकि—अपनेखानेकी रसोंइ अपनीस्त्रीसेंही बनवावे, याते उसकेलिये एक—उद्योग—बनारहे, बिल्कुलबिठायेरखनेसें दोनोंकेलिये बिगाडकीसुरतहै.

(१३५)—विषयसमुद्र अगाधहै, धीरपुरुषभी इसमेंपडकर कायरहोगये, देवता देवांगना, नर नारी, सिंहसिंहनी, हाथीहथनी, शुकसारिका, हंसहंसनी,—और—चीडाचीडीतक—इसकेरंगमें गाफल होचूकेहै, जिनोंने कामविकार ज्यादे सेवन कियाहै उनकों पिछलीउमरमें बडीतकलीफउठानी होगी. आंखोंका तेज कमहोजाना कानोंसें बहेरेहोना—और—दम चढना—वगेरा इसीकेबुरे नतीजे है. जो—पुरुष—या—स्त्री—कामविकारसें बचनाचाहतेहो—मुनासिबहै एक मकानमें—इकठे—न—रहे, एक शय्यामें—न—सोवे, कामविकार पैदाहो

वैसेशब्दोंसें-प्रेमकीबातें-न-करे, विकारकी दृष्टिसें-न-देखे, माजू-मवगेरा-नसेंकी चीज-न-खावे, और-जहांतकबने चित्तकों डामा-डोल-न-होने दे, तपकरना-जंगलवासीबनना-और-हजारोंआद-मीओंके सामने बहादूरीसें लडाइलडना-मुश्किलनही, लेकिन!-युवानोमें कामविकारकों जितना मुश्किलहै, रुपवतीस्त्री-पुरुषका-और-रुपवान् पुरुष-स्त्रीकों-मोहपैदाहोनेकेहेतुहै. तथापि जिनकों मोह-नही-आता-तारीफ उनकी है.

(१३६)-पहिलेकालमें जैसे सुखी-गृहस्थ-होतेथे अबनहीरहे, लेकिन!-तोभी-नास्ति-नहीकहसकते, कइऐसे सुखीभी है-जो-व-र्त्तमानमें-होने चाहिये. दौलत इतनी है-जो-खानपानसें खुटेन-ही. नोकरचाकर-गेंहनेकपडे-मेवामीठाइ-और-इतरफुलेल-सबहै, शरीर तंदुरस्त-और-शींगार-जैसाकरना-चाहे करसकते है, ले-किन! जिनका स्वभाव कंजूसहै उनकी लीला-तीनलोगसें-निरा-ली है. दौलतपाकर जिनोंने धर्ममें-और-शरीरकेआराममें-खर्च-न हीकिया उनकों पूछना चाहिये तुमकों दौलतपानेका क्या फलहुवा?

(१३७) —[ अनुष्टुप्वृत्तम्. ]—

सुगंधो वनिता वस्त्रं-गीतं तांबुलभोजनं,
मंदिरं वाहनं चैव-अष्टौ भोगाः प्रकीर्त्तिताः १,

( अर्थः )-सुगंधिचीज-स्त्री-कपडें-गीतगान-तांबूल-भोजन-म-कान-और-सवारी-ये-आठचीजें भोगविलासके अंगहै. जैसे स्त्री-केलिये सोलहशींगार शास्त्रोंमें बयान किये है-वैसे-पुरुषोंकेभी-व-र्णितहै, लेकिन!-चतराइ-और-उदारता-दोनोंही शींगार सबसें बडे समझेगये है. यूंतो येभी शींगारही है-जैसे-स्नानकरना इतरफु-

तेल लगाना-केशोंको सवारकररखना-अच्छेकपडे पहनना-हाथमें अंगुठा रखना. सदा हिंम्मतबहादूर रहना-हाथका सखीहोना-वचनदेकर बदलनानही-सचबोलना-और-देशाटनमें होशियारहोना-वगेरा औरभीकइहै लेकिन! चतराइ-और-उदारतामें सभी अंतर्गतहोजाते है. स्त्रीकेलिये-स्नानमज्जन-अच्छेकपडे-कडे-कंठी-बाजुबंद-कंकण-पांवोंमें नेवर-आंखोंमें लाजशर्म-और-चतराइ-ये-सब-शींगारहीके भेदहै.

(१३८)-स्थानांगसूत्रके पांचमें स्थानमें-कामसेवन-पांचतरहसें होना फरमाया. (१) पुरुष-या-स्त्री-मनमें-कामभोगकी चाहना करे इसकानाम-मनःपरिचारणा-बयान किया, (२)-काम विकार जागे वैसेशब्दोंसें वार्तालापकरना इसकानाम-शब्द परिचारणा-कहा,-(३)-परस्पर रागजागे वैसी दृष्टिसें देखना इसका नाम-रुपपरिचारणा-(४)-आलिंगन वगेरा केवलस्पर्शमात्रसें कामसेवना इसकानाम-स्पर्शपरिचारणा-और-(५)-एकशय्यामें संपूर्णअंगसें अंगामिलाकर-कामभोगकरना-इसकानाम-कायपरिचारणा-फरमाया. संभोगकियेबाद तुर्त जलपीना मनाहै, सबबकि-उसवख्त-वीर्यनाडी-खालीहोंजाती है उसमें जलगिरनेसें रोगपैदा होगा. शरबत-कडुआ-कसायला-और-खट्टाखाराभोजन जीमना भी उसवख्त ठीकनहीं. तुर्त ठंडीहवामें चलेजानेसेंभी रोगपैदाहोताहै मुनासिबहै कुच्छकाल ठहरकर जावे. उश्नरुतुमें कामभोग थोडासेवनकरना चाहिये, रुतुकास्वभाव गर्महोनेसें शरीरमें कइतरहकेरोग पैदाहोजाते है.

(१३९)-संभोगकियेबाद गर्भमे लडका-या-लडकी-जोकुच्छ

होनाहो तुर्त आजाताहै, जोलोग-महिने दोमहिनेबाद जीव उत्पन्नहोना बतलाते है झूठे है, गर्भरहेबाद जिसस्त्रीकों अच्छेस्वप्न दिखाइदे-समजना चाहीए पुन्यात्माजीव गर्भमेंआयाहे बुरेस्वप्न दीखाइदे-जानना-बुराजीव गर्भमें आयाहै. गर्भवतीस्त्रीकों-सताना ठीकनही. ऐसेभी-जोस्त्री-अपनेकहनेमुजब चलतीहो-अपनेकों देखकर खुशहोतीहो-उससें नाराजरहना मुनासिबनही. प्रसूतक्रियासें बिना तकलीफ पारहोना स्त्रीकेलिये-एक-दूसराजन्महै. इस अवस्थामें उसका गौररखना जरुरत है.

(१४०)-गर्भवतीस्त्रीकों बहोतमार्ग चलना-रातकों जागना-बातपित्तकों बढानेवाली चीजखाना-दोमहिनेहुवेबाद मैथुनसेवना-और-जुल्लाबलेना किसीसुरत अच्छानही, गर्भवतीकों सातमहिनेहुवेबाद स्तनमें दूध पैदाहोनेलगताहै, आठनवमहिने होजाय-तो-भोजनदेखकरअरुचि आवे, भोजन जिमतेजिमते उल्टीहोजाय, वगेरा कइतरहकी बेचेनी पैदाहोती है. हंसीकीजगह चूपहोजाना मौनकीवख्त हंसउठना-अकेलीरहनेकी मनसाहोना-और-मानसिकविकारसें कइतरहकी तकलीफरहना-एक-स्वभाविकनियमहै, इनबातोंसें-गभराना नहीचाहिये. किसीकिसीस्त्रीकों बालकजन्मनेमें पहिले शरीरमें मूंजन आजाती है, इसवख्त असलपुछोंतों स्त्रीकेलिये मौतकीनिशानी है, जिसके बडे भाग्यहो गर्भप्रसूतहोतेसमय सुखचैन रहे. जिसस्त्रीके दहिनेस्तनसें दूध पहिले निकसे-चलतेसमय दहिनापांव पहिले उठावे-जिसके-पेटका दहिना पासा उचाहो-और-दहिनेपासेकी रोमपंक्ति उठीहुइहो-जानना-चाहि इसके लडका पैदाहोगा, जिसस्त्रीमें-इससें उल्टेलक्षण पायेजाय-जानना इसकेलडकी पैदाहोगी.

(२४१)–स्त्रीकीनाभिके नीचे–दोनाडी–कमलफूलकीतरहबनी हुइ अधोमुखकमलाकार है, गर्भका ठहरना इसीमेंहोताहै, इसके नीचे–जैसे आंमकीमांजरहो–एक–मांसमांजरहै. और उसमांजरके नीचे योनिहै, महिनेमहिने जो–स्त्रीकों–रुतुधर्म–आताहै इसीमांजर-सें लोही गिरकर योनिकेरस्ते बहार आताहै, रुतुस्नानकियेबाद चोथेदिनसें लगा बारहदिनतक गर्भठहरनेका काल पहिले लिख चुके है. कायपरिचारणासें कामभोग सेवेबाद–उस–वीर्यश्रोणितमें कचीचोइसघडी (नवघंटे और छत्तीसमिनिट) तक–गर्भठहरनेकी ताकत रहसक्ती है, बादनही. सबबकि–फिरजब दूसरीदफे संभोगकियाजायगा तब होगी. इसीमानवधर्मसंहिताकी (१३०) मी-कलममें जो–लिखआये हेकि–संभोगकियेबाद–जीव–उत्पन्नहोनेवा-लाहो–तो–तुर्त्त–होजाताहै इसका मतलब यहहैकि–महिनेदोमहिने-बाद नही किंतु चोइसघडीके भीतरभीतर उत्पन्नहोजाताहै, गर्भमें जीव आतेही–पिताके वीर्य–और माताकेरुधिरका आहार लेकर–अपना शूक्ष्मशरीर–जो–अगलेभवसें शाथलायाहै जिसकेशाथमें त-रहतरहकीकर्मप्रकृतिभी–है–उसकों गर्भाशयमें डालकर उसकेजरीये स्थूलशरीरकी रचना शुरुकरताहै, जीव–एकगतिसें मरकर जब दू-सरीगतिमें जाताहै तैजस–कार्मणरुप–शूक्ष्मशरीर–उसकेशाथ रहता है. पुन्य–पाप–वगेरा कर्मभी उससूक्ष्मशरीरके शाथ लगेरहते है. बस!–इसीतरह जबतक–संसारमें–जीव–भ्रमणकरताहै तबतक उ-सके उक्तशूक्ष्मशरीरका अभावनही होसकता. जबमुक्तहोकर श-रीरहितहोगा जन्ममरण–शरीरवगेरा–न–करनेपडेगें. जिसके राग द्वेषमोहवगेरा उपाधि कमहोतीजाय उसकेपूर्वसंचितकर्म जल्दी छूट

सकते है, दुनियाकेपदार्थोंका-और-आत्मतत्वका-सच्चाज्ञान होनेसे रागद्वेषमोहवगेरा उपाधि कमपडतीजायगी, किसीचीजकी-ममता न-रखकर-तपकियाजाय-तो-सबतरहकेकर्मोंकी उपाधि छूटसकेगी और-जीवकी मुक्ति होसकेगी जबतक कर्मउपाधिमें लिप्तहै तबतक जीव-संसारी-यानी-दुनियादार है कर्मउपाधिसें रहितहोजाय-तब वहीजीव-मुक्तहुवा-कहलाताहै. जीव-शरीरके संयोगवियोगकी अपेक्षा-अनित्य-और-आत्मधर्मकीअपेक्षा-नित्यहै. जैसे-दीयाका चांदना छोटेमकानमें संकोच-और-बडेमकानमें-विस्तारसें फैलताहै वैसे आत्मा-पूरवकृतकर्मानुसार छोटेबडेशरीरमें विकासमानहोता है, जब आयुष्यकर्मकी पूर्णताहोनेपर दूसरेजन्मका आयुष्य उपार्जनकरके इसशरीरको छोडताहै लोग कहते है-मरगया, जीव असलपूछोतो मरतानही है यानी उसका नाशनही होता. हां! स्थूल शरीरका नाश जरुरहोताहै.

(१४२)-गर्भठहरेबाद सातदिनमें उसवीर्यश्रोणितका गर्भाशयमें कुच्छ गाढापन बनताहै, बाद सातदिनकेपीछे उसका और ज्यादेतर कठिनपींड बंधकर आमकीगुठलीकीतरह बनताहै, बाद सातदिनकेपींछे उसपींडकी कठिनमांसग्रंथी बनकर महिनेभरमें-वह-सोलहतोले-वजनदार होजाती है, दूसरेमहिने कुच्छज्यादे कठिनहोकर तीसरेमहिने-दूसरेलोगोंकोभी-गर्भकाआकार मालूमदेनेलगताहै, पांचवेमहिने हाथपांव-और-मुख-तयार होते है, छठेमहिने पित्त-और-लोहीबननेकीशरुआतहोती है, सातवेमहिने छोटी नसें-और-आठवेमहिने पूरेपूराशरीर तयारहोजाताहै, नवमेंमहिने हाड-केश-और-नखवगेराबनते है. माता-जोकुच्छ खातीपीती है

उसका-रस-पहुचकर गर्भको ताकतमिलतीरहती है. अंधेरकोठरीमें पडेहुवे आदमीकी तरह अकसर उसको तकलीफही उठानीपडती है, गर्भको गिरादेना बडाहीपापहै, कइस्त्रीयें-और-वैद्यलोग-इस-कामको करते है और अपनेआपको नरककुंडमें डालते है. गर्भमें जीव-रोमकेजरीये खानपानकरताहै. जैसेहमतुम खाते है-वैसे-नही करता. तीसरेमहिने गर्भवतीको-दोहद-उत्पन्नहोनेलगते है, अर्थात् कइतरहके इरादे पैदाहोते है, पुन्यात्माजीव गर्भमेंआयाहो अच्छे इरादे होगे. पापीजीव आयाहो बुरेइरादे होगे, कितनेक कहते है इश्वरने पुतलावनाकर औरतकेपेटमें डाला और नवमहिनेबाद वह जन्मा-(जवाब,) यहबात जूठहै, सबबकि-सबजीवोंका शरीरबने-राबनाव उसके पूरव जवके कियेहुवेकर्मके जरीयेसें बनते है. ऐसा न-होताहोतो-एक-दौलतमंद-और-एक-गरीब क्यौं!-एकराजा-एकरंक क्यों?-एकखूबसूरत-एकज्ञानी एकमूर्ख क्यों?-क्या इश्वरका उन्होंने कुच्छ विगाड-सुधार-कियाथा?-अगरचे नहीकिया था तो विचित्रबनाव क्यों?-अगरकहोगे जैसेजैसे जीवके कर्मथे-वैसे-रुप-रंग-आकार-सुख-दुख-हुकमहोदा-ज्ञान-और-अज्ञान-उसको प्राप्तहुवे-तो-बतलाइये? फिर उस ईश्वरने क्या! किया?-असलपुछोतो-काल-स्वभाव-कर्म-और-उद्यम-इनकेसमागमसें सब बनावबनते है, जिनमेंभी, पूरवकृतकर्म-सबसें-ज्यादेताकतवरहै, पूरवभवके कियेहुवेकर्मानुसार जैसा कर्मका संचा-जीव-साथलेता आयाथा उसकेजरीये माताकेपेटमें अपना रुप बनाया, जैसे खांडकोखिलौने संचेकेजरीये बनायेजाते है जीवभी अपनाशरीर पूरव संचितकर्मरूपसंचेद्वारा बनाताहै. इश्वरकर्त्ता माननेवालोको यहबात

नापसंदहुइ-और-निर्दूषण परमात्मा रागीद्वेषी बनकर कुंभारकी तरह हमारातुमाराशरीर दिनरातबनाता रहे यह पसंद हुवा.

(१४३)-जगत्काकर्त्ता इश्वरहै ऐसामाननेवाले-नवीनवेदांती-नैयायिक-वैशेषिक-पातंजल-नवीनसांख्य-इशाइ-और-मुसल्मान है, जैन-बौध-प्राचीनसांख्य-वगेरा-जगतकाकर्त्ता इश्वर है, ऐसा नही मानते. अगरजगतकाकर्त्ता इश्वरहै ऐसामानाजाय-तो-पहिले यहस्वाल पैदाहोगाकि-इश्वर-देहधारी है-या-देहरहितहै.?-अगर कहोगे देहधारी है-तो-उसके पुन्यपाप होनेचाहिये. बिदून पुन्य-पाप-शरीर-नहीबनसकता. अगरकहाजाय-देहरहितहै-तो-विना हाथपांव किसीसें कोइचीजकी रचना नहीहोसक्ती. अगरकहाजाय इश्वरने लीलामें आनकर दुनियाबनाइहै-तो-वह-रागवान्है, इश्वर नहीकहाजायगा. सबबकि-रागद्वेषहोना इश्वरकेलिये दूषणहै. अ-गरकहाजाय कृपाकरके रचनाकियीहै तो एककोसुखी और एककों दुःखी क्यों बनाये? अगर कहाजाय सुखदुख काहोना जीवोंके कर्माधीनकीबातहै-तो फिर-बतलाना चाहिये उस इश्वरने क्याबनाया?-इतनेपरभी कोइइश्वरवादी हठवादकरे उसको यह सवाल पुछनाचाहियेकि-जब उसने जीवोंको बनाये तब-बतलाओ!-निर्मल-बनायेथे-या-मलीन?-अगरकहोगे सब-कों निर्मल बनायेथे-तो-बतलाना चाहिये फिरकोनकों निर्मलहो-नेकेलिये धर्मशास्त्र रचेगये?-अगरकहोगे मलीन बनायेथे-तो-बि-नाही पापकिये उनकों पापरुपमलीनता क्यों लगादिइगइ?-ऐसे अन्यायीकों इश्वरकहनाभी नहीबनसकता. कितनेककहते है इश्वर अपनीइच्छासें सबजीवोंको सुखदुखफल देताहै. (जवाब.)-वो इ-

च्छा–इश्वरसें भिन्नहै–या–अभिन्नहै?–अगर भिन्नहै–तो–वह–इश्वरका कुच्छ नहीकरसकती. अगर अभिन्नहै-तो–उसका घडीमेंउत्पन्नहोना–और–घडीमें नाशहोना–नित्यइश्वरमें नहीहोसकता.

(१४४)–अगर इश्वरवादीयोंकी खातिरसें जगतकाकर्त्ता इश्वरहै ऐसामाने-तो-उपादानकारण कौन रहा?–अगर इश्वरकीशक्तिकों उपादानकारण माने-तो-सवाल पैदाहोताहै–वो-शक्ति-इश्वरसें भिन्नहै-या-अभिन्न?–अगर अभिन्नहै-तो-बतलाना होगा वो-जडहै-या-चेतन,?–अगर जडहै तो-कहिये!-नित्यहै-या-अनित्य?-अगर भिन्न-और-नित्यहै-तो-यह जो कहनाहोताहैकि-सबसें पहिले-एक-इश्वरही-नित्यपदार्थ था-यह झूठ हुवा, अगरकहोगेवो-शक्ति-अनित्यहै-तो-उसका उपादानकारण कौन,?-और-यह नियमहैकि-नित्यसें अनित्यकी पैदाश नहीहोती. अगर-वो-शक्ति इश्वरसें अभिन्नहै-तो-फिरसबवस्तुकों इश्वरहीकहानाचाहिये. उंच नींच-राजारंक-नरकस्वर्ग-धर्मअधर्म-सबइश्वरही बना. फिर इश्वरने जगत-क्या!–रचा-बल्किन्! अपनास्वरुपही बिगाडलिया, ठीकहै महाशय! आपका इश्वर ऐसाही होनाचाहिये, जो अवतार बनकर सुंदर स्त्रीयोंसें भोगकरे. चोरबनकर चोरीकरे–दूसरेसें सगाइकिइहुइस्त्रीकों भगाकर लेजावे–दूसरोंकों दिलासादेकर ठगाइ करे–बाजा बजावे–नाचेखेले–और-फिर–निर्मलज्योति स्वरुपबनजावे, धन्यहै!-ऐसे इश्वरकों!–अपनीस्त्रीकों–कोइ हरणकरजावे-तो उसकेपीछें रोताफिरे एकभाइबनाकर उसकों जब लडाइमें-घाव लगे–बहोतरोवे, उसकों आरामहोनेकेलिये जडीबूटी मंगावे–जोइश्वर–बैलपर चढे-एकस्त्रीकों अपने अर्द्धांगमें रखे–किसीके आगे

नंगाहोकर नाचे किसीकों वर और किसीकों सराप देवे. तथा जो-अप्सराकारुपदेखनेके लिये चारमुखबनावे-और-अपनीबेटोसें भोगकरे धन्यहै जो ऐसे अन्यायीकों जगतकेकर्त्ता-हर्त्ता-तथा-इश्वर-मानते है, कइलोग कहते है इश्वरने जलमें अपनावीर्य छोडा उसका-अंडा-बना-फिर उसअंडेके-दोहिस्से-बनकर-एककानाम पृथ्वी और एककानाम स्वर्ग कहलाया, कितनेककहते है इश्वरही जगतमें घुसकर सबखेल खेलरहाहै.

(१४५)—कितनेकहते है-मनुष्योंकों अपनेउद्धारका कोइरस्ता नही मिलातब वें रोने लगे तब करुणानिधान विश्वपिताने उसकों सुनकर एक-वेदज्ञरिषिके हृदयमें प्रकटहुवे, ऐश्वरीयशक्तिसें बलवान्होकर महर्षि खडेहुवे और संसारकों कहनेलगे हे! विश्वपुरवासीलोग!—सुनो! मैने उसअनादिपुरातनपुरुषकों जानाहै, आदित्यकीतरह उसका वर्ण है. अज्ञानीलोग उसकों स्पर्शनही करसकते. उसकों जाननेसें तुमलोग मृत्युकेहाथसे छूटोगे. इसकेशिवाय दूसरामार्ग नही है. धन्यहै! क्या! कहना यहभी खूबढंगहुवाकि इश्वर रिषियोंकेशरीरमें घुसकर बोले-सत्यबातवही ठहरसक्ती है कि-जीव और-जड अनादिसें मिलेहुवे इनकों किसीने बनायानही. अगरबनायाकहे-तो--उसका मसाला (यानी) उपादानकारणरुपपदार्थ कौन था जिससे वें बनाये गये? अगरकहोगे मसाला पहिले बनाहुवा अनादिसें था-तो महाशय! फिर इश्वरने क्या बनाया? यौगिक-या-मिश्र पदार्थोंके सूक्ष्मअणु दो-तीन-हजार-लाख-करोड-संख्यात असंख्यात या अनंतपरमाणुओंके बने स्कंध कभी अलगअलगभी होजाते है, लेकिन! मूलपरमाणुओंका विश्लेष नही

होता. (यानी)-एकपरमाणुंके दोहिस्से नहीहोते. इससे-सिद्ध हुवाकि-मिश्रपदार्थ विनाशशीलहै, असलीपदार्थ-विनाशशील-नही, जीवअनादिअमरहै-एकदेहसें दूसरीदेहमें जानेका नाममृत्युहै, वर्तमानअवस्था पूरवकृतकर्मके अनुसार-और-आगामीअवस्था-वर्तमानमें-जो-कियेजाते है-कर्म-उसके अनुसारहै. यह आत्मा जब तक-सबतरहके-कर्मोंसेंरहित-न-होगा-जन्ममरणकेचक्रमें-घूमतारहेगा. शक्तिमान् होतेहुवेभी-मदिरापीये हुवे मनुष्यकीतरह निर्बल हो रहाहै.

(१४६)-कितनेककहते है-इश्वर-वायुचलाताहै-वरसात वरसाताहै-जीवोंकों-जन्म देताहै-मारताहै-और-जोकुच्छकरताहै उसीकी रचनाहै.-(जवाब.)-क्या!-इश्वरकों ऐसे करनेसें कुच्छफायदाहै-जो-इसतरहकी महनतकों उठाताहै?-अगर कहोगे-हां!-उसेफायदा है-तो-बतलाइये-क्या! अबतक-उसके असलीस्वरुपमें कुच्छकमी रहगइहै-जो-इसफायदेसें पूरीकरना चाहताहै?-अगर कहोगे विनाफायदे ऐसा करताहै-तो-सोचो!-उसकेबरावर अज्ञानी कौन रहा-जो-फायदे विदून तकलीफ उठावे. पुरुषविना-स्त्री-नही, स्त्रीविना-पुरुष-नही, बीजविना वृक्षनही,-वृक्षविना बीजनही-हवा-पानी-जमीन-और-आकाश-इनकेविना-मनुष्योंकी-और-वृक्षोंकी स्थिति-होनामुश्किलहै,-जड-और-चैतन-इनदोपदार्थोंमें सबपदार्थ-अंतर्गत-होसकते है, हरपदार्थमें अपनाअपनागुण रहाहुवाहै, मिट्टीमें यहगुणरहाहै कि-वो-अग्निमेंपडकर कठोर-और लालरंगहोजाती है. लेकिन! कागजकों अग्निमेंजलाकर कोइ कठोर-नहीकरसकता, इसीतरह लकडीमें यह गुणहैकि-उसपर

दूसरी लकडीधरकर मेख ठोंकदिइजाय-तो-दोनों जुडजायगी, किंतु धूलपर धूलरखकर मेख लगानेसें-जुड नहीसकती. इसीतरह संसारकेसंपूर्ण पदार्थोंकी परीक्षाकरनेसें सिद्धहोताहैकि-इनवस्तुओंमेंही जुदेजुदेस्वाभाविकगुण रहेहै, जिनके मिलनेविछडनेसें अनेकनवीनभाव उत्पन्नहोते है, जैसे श्याम-और-पीतरंग मिलकर हरितभाव पैदाहोताहै, घासका बीज-जमीनमें-कौन-डालनेजाता है?-जैसे-वह-वरसातकायोगपाकर खुद पैदाहोताहै इसीतरह संसारमें पदार्थोंका अलट पलट प्रवर्त्तन होकर कइतरहके नवीनभाव उत्पन्न-और-नाशहोतेरहते है, बस!-इसीकानाम-थोडी बुद्धिवालोंने ईश्वरकीरचना समझ रखाहै. कइलोग कहदेते हैकि-इश्वरकों जगतरचनाकी क्यों इच्छाहुइ?-तथा-बैठेबैठाये किसीकीनिंदास्तुतिका क्यों पात्र बना?-इसका भेद कौन बतासकताहै,?-(जवाब.)-महाशय!-जब इतनाभी नहीवतासकते-तो-मालूमहोताहै तुमकों इश्वरका कुच्छपक्षपातहै. न्यायप्रियहोतेतो-झूठबातको पकड-न-बैठते. अगरकहाजायकि-निराकारहोकरभी-जगतरचनाकरनेकी उसमें ताकत-न-हो-तो-वह-सर्वशक्तिमान् कैसे ठहरे?-(जवाब.) सर्वशक्तिमान्-उसकानाम-नही-जो-अपना स्वरुपबिगाडकर-कोइ काम-करे, जगतरचनाकरनेसें उसकों रागीद्वेषीबननेका दोष आताहै, कितनेक कहते है जगतकों इश्वरने नही बनाया-तो-क्या! आपहीआपबनगया?-(जवाब. )-हां-जैसे-तुमारा-इश्वर-आपही आपबनाहुवा अनादिसिद्धहै-वैसे-जड-चेतनपदार्थभी आपहीआपवने हुवे अनादिसिद्धहै, जीव-जैसे जैसे कामकरते है तदनुसार उनकों फलप्राप्त होते रहते है इश्वरकों इसमें फसनेकी कोइजरुरतन-

ही. कोइ ऐसा न्यायीशख्श दुनियामें नही-जो-रागद्वेषरहित-इ-श्वरकों जगतका बनानेवाला सबूतकर शके, जोलोग पक्षपातरुप गुदडी औढकर बैठे है युक्तिप्रमाणकों कुच्छचीज नही समझते-वे अगर अपनी वक्तृतासें सबूतकरदेवे-तो-उसकों बुद्धिमान्लोग मान्य नही करसकते. इतना कहनाबनसकताहैकि-कारणरुप दु-निया-(यानी)-जड-चैतनपदार्थ-अनादिमें है-और-कार्यरुप दु-निया-(यानी)-तरहतरहकीचीजें जो बनीहुइ नजरआरही है उ-नके बनानेवाले सबसंसारीजीवहै. इश्वर इनका कर्त्ताहर्त्ता नही.

[ अनुष्टुप्वृत्तं ]

स्वयं कर्म करोत्यात्मा-स्वयं तत्फलमश्नुते,
स्वयं भ्रमति संसारे-स्वयमेव विनश्यति, १
कर्त्ता कर्मभेदानां-भोक्ता कर्मफलस्य च
संसर्त्ता परिनिर्वाता-सह्यात्मा नान्यलक्षणः

(अर्थः)-आत्मा अज्ञानकेउदयसें बुरे-और-ज्ञानकेउदयसें अच्छेकर्म आपही करताहै. आपही संसारमें भ्रमणकरताहै और उमरपुरीहोनेपर आपही एकगतिसें दूसरीकों जाता है, जिसकों जाहिरातमें लोग कहते है मरगया. जब सबबातसें निस्पृहहोकर धर्मसाधनकरेगा जन्ममरणसें छूटकर सबकर्मोसें मुक्तहोजायगा. और संसारमें न-रुलेगा.

(१४७)-निदान! माताके-पैटमें-जीव-जब दूसरीगतिसें आ-ताहै-पूर्वभवके पुन्यपापानुसार भला-या-बुरा-शरीर बनाता है. शरीरपूर्णहोनेपर जन्मपाताहै. आयुष्य थोडाहोगा तुर्त्त मरजाय-गा-ज्यादेहोगा बहोतअर्सेतक-जीयेगा. अच्छेभाग्य होगें-सुखी-

बुरहोगे-दुखी-होगा-यह सीधीसडकहै, इसकों छोडकर चलेगा खता खायगा. इश्वरवादीयोंकी-चीं-पीं-इसलिखाणसें बंदहोसकती है, उनकी खौंपडी ठंडीहोकर कंधेसें कुतर्करुपीभूत नीचे उतर सकताहे, व्यर्थबकवादमें बचनाचाहै तो बचभी सकते है, लेकिन! अपशोष इतनाही हेकि-हठवादीयोंका मन निर्बल होनेमें भी-त्रैमुखसें कब-हां!-करसकेगें?-खैर!-तोभी-इतनाफायदा जरुरहोगाकि-जामेसें बहारहोकर-जो-मगज माराकरते है स्यात् नहीमारेगें. इश्वरलीलाकी-तान-नही उडावेगें, जिनका मस्तक खराब होगया होगा इसलिखाणमें कुच्छ दवा मिलसकेगी, कइमहाशय फरमाते है जोजो चीजें इश्वरने बनाइहे उसका सबबयहहैकि-उनकों देखकर लोग मुजपर विश्वासलावे, लेकिन! यहवातभी गलतहै सोचोकि-उसकों दुनियामें विश्वासहासिलकरानेकी क्या! जरुरत थी?-इतना विश्वासका लालची क्यों! बना?-दुनियाके विश्वास न लानेसे उसका क्या! बिगडता था?-अगरकहोगे-उसका इसबातसें कुच्छ बिगाड था-तो-महाशय!-वो इश्वर नही होसकता. सबबकि-उसकों परतंत्रताका दोष आताहै. इश्वर अपने स्वरुपमें स्वतंत्र होनाचाहिये.

(१४८)-[ गर्भाधानवगेरा सोलहसंस्कारोंका-बयान-]

संस्कारकरना एकधर्मरुपमर्यादाका किलाहै, इसकाविधान कइशास्त्रोंमें देखागया-आजकल कइलोगोंने भाषामेंलिखकर छपवायाभी-लेकिन! लेखप्रणाली अच्छीनहोनेसें कइ लोग उसे समझभी-न-सेकं, संस्कृतसें भाषा किइ और उसभाषासेंभी-जब पुरेपुराफायदा-न-पहुंचा-तो-उसके बनानेसेंभी क्या लाभहुवा?

निदान! भाषा ऐसी बनानाचाहिये जिससें हरकोइ समझसके. संस्कारकराना असलमें कुलगुरुका अधिकारहै-जो-धर्मज्ञ-और-धर्मपरश्रद्धावान्-हो, धर्मभ्रष्ट-अनाचारीकुलगुरुसें कोइकार्य कराना मुनासिबनही, कुलगुरु गृहस्थ होताहै, ऐसा धर्मज्ञ कुलगुरु-न-मीले-तो-जानकार श्रावक-ही-करादे कोइहर्जकीबातनही है, संस्कार गृहस्थधर्मके सोलहहोते है. (१)-गर्भाधान, (२)-पुंसवन, (३)-जन्म, (४)-सूर्यचंद्रदर्शन, (५)-क्षीराशन, (६)-षष्ठिपूजन, (७)-शूचिकर्म, (८)-नामकरण, (९)अन्नप्राशन, (१०)-कर्णवेध, (११)-केशवपन, (१२)-उपनयन, (१३)-विद्यारंभ, (१४)-विवाह, (१५)-व्रतारोप-और-(१६) अंतकर्म.

(१४९)-(१)-गर्भाधानसंस्कार गर्भठहरेबाद पांचवेमहिने कराया जाताहै, गर्भस्थिति होनेकी मालूम चतरस्त्रीकों-तो-उसीवखतहोजाती है, लेकिन!-उसकानिश्चय जब एकमहिनेकी अखीरमें रजस्वला-न-हो-पुरेपुरा होसकताहै. दोतीनमहिनेबाद-तो-सभीकों-जाहिरहोजाताहैकि-इसेगर्भ-रहा. पांचवेमहिने-जिसरौज सोम-बुध-गुरु-या-शुक्रवार-हो,-दुज-तीज-पंचमी-सप्तमी-या-दशमीतिथीहो,-रोहिणी-हस्त-स्वाति-अनुराधा-श्रवण-शतभिषा-तीनों उत्तरा-या-रेवती-नक्षत्र हो,-उसरौज मेष-और-मकरलग्नकों छोडकर-दूसरेलग्नोंमें ग्रहशुद्धिदेखकर गर्भाधानसंस्कार कराना-चाहिये. अगर स्त्रीकों स्वरोदयज्ञानकी पहचानहो-तो-अच्छे रौज चंद्रस्वर चलतेसमय उक्तसंस्कार करायाजाय निहायतउमदा है. जितने स्थिर और प्रभावशालीकार्य है चंद्रस्वरमें करने अच्छेहोते है, गर्भाधानसंस्कारकरानाहो उसरौज कुलगुरु-नहाधोकर अच्छे-

कपडे पहेनके केशरकातिलक लगाकर गृहस्थकेघर आवे. गर्भवतीस्त्री-और-उसकापति-साफजलसें-स्नानकर अच्छेकपडे पहेनके जिनमंदिरमें जाय, उसवख्त अगर बाजेगाजे सहित-मंगलगान गाती हुइ सोहागनस्त्रीयेंभी शाथचले बहोतठीकहै. जिनमंदिरमें जाकर कुलगुरु-स्नात्रपूजनकरावे-और-जिनप्रतिमाका स्नात्रजल एक बर्तनमें लेकर सबलोग घरकों आवे. फिर गर्भवतीस्त्रीकों एक सोहागनस्त्री-केशरवगेरासुगंधीचीजका-विलेपनकरे,कुलगुरु-पतिके दुपट्टेकेशाथ-गर्भवतीके ओढनेकी साडीसें ग्रंथीबंधनकरे. और इसमंत्रको पढे-(ग्रंथीयोजन मंत्र)-ॐ अर्हं-स्वस्ति संसारसंबंध-बद्धयोःपतिभार्ययोः-युवयोरवियोगस्तु-भववासांतमाशिषा, फिर गर्भवतीकों-और-पतिकों अलगअलग चौंकीपर पासपास बिठावे-आप उनकेसामने बैठकर-जिनप्रतिमाका स्नात्रजल-तथा-दूसरापवित्रजल जिसमें गुलाब या केवडेकापानीभी मिलायाहो लेकर कु-*शाग्रसें गर्भवतीस्त्रीके शरीरपर थोडाथोडा सिंचन-करे. और नीचेलिखेहुवे मंत्रकों सातदफे पढे, [मंत्रः]-ॐ अर्हं-जीवोसि जीवतत्वं असि-प्राणी असि-जन्मी असि-जन्मवानासि संसारादिसंसर असि-कर्मवानसि-कर्मबद्धोसि-भवभ्रांतोसि-भवविभ्रमिषुरसि-पूर्णपिंडोसिजातोपांगोसि जायमानोपांगोसि स्थिरोभव नंदीमान् भव वृद्धिमान् भव पुष्टिमान् भव ध्यातजिनो भव ध्यातसम्यक्तो भव तत्कुर्यात् न पुनर्जन्मजरामरणसंकुलं संसारवासं-गर्भवासं प्राप्नोसि अर्हं ॐ,-पढकर सातही दफे जलसिंचनकरतारहे. बाद ग्रंथीबंधनकों छोडकर ग्रंथीमोचनमंत्र पढे, [मंत्रः] ॐ अर्हं ग्रंथौ वियोज-

---

* दुर्वासें.

मानेस्मिन्-स्नेहग्रंथिः स्थिरोस्तु वा शिथिलोस्तु भवग्रंथिः-कर्मग्रंथि दृढीकृतः-इतनाविधानहुवेबाद पहिले पति और पीछें स्त्री उठे, कुलगुरुकों रुपया श्रीफल या मोहोर वगेरा शक्तिहो देवे, कुलगुरु इसमंगलकाव्यकों पढकर अपनेघरकों जाय [काव्यं]-ज्ञानत्रयं गर्भगतोपि विंदन् संसारपारैकनिबद्धचेताः-गर्भस्यपुष्टिं युवयोश्च तुष्टिं युगादिदेवः प्रकरोतु नित्यं,-इति०-सोहागनस्त्रीयें जो मंगलगीतगानेकों आइथी उनकों मेवामिठाइ बांटना और जिनमंदिरमें अंगीरोशनीकराना मुनासिबहै.

(१८०)-(२) दूसरा पुंसवनसंस्कार गर्भवतीके आठवेमहिने करायाजाताहै. जिसरौज मृगशिरा पुनर्वसु-पुष्य-हस्त-मूल-या-श्रवणनक्षत्रहो, षष्टि-अष्टमी-द्वादशी-अमावास्या-रिक्ता-दग्धा-क्रूर-बढीहुइ या टूटीहुइ तिथि न हो, किंतु दुज-तीज पंचमी-सप्तमी-दशमी त्रयोदशी या पौर्णिमा तिथिहो, रवि भौम या बृहस्पतिवार हो उसदिन लग्नशुद्धिदेखकर पुंसवनसंस्कार कराना चाहिये. लग्नशुद्धिमें-केंद्र-त्रिकोणस्थित-बृहस्पति-होना निहायतउमदा है. पापग्रह-केंद्र-त्रिकोण-अष्टम-और-द्वादशस्थानसें रहित-अन्यकिसीस्थानमें बैठेहो-तो-बहोतठीकहै-बस!-इसतरहकीलग्नशुद्धिदेखकर उक्तसंस्कार करायाजाय-बहोतअच्छाहै. जिसरौज पुंसवनसंस्कारकराना मुकररकियाजाय उसरौज सवेरेही सोहागनस्त्रीयें गर्भवतीकेघर इकठीहोकर मंगलगीतगान करे, गर्भवतीकों चमेलीकेतैलसें मालीसकरके अच्छेजलसें स्नानकरावे, और अच्छेगहने कपडें पहनाकर बाजेगाजकेसाथ जिनमंदिरकों दर्शनलिये लेजाय, जिसगांवमें जिनमंदिर-न-हो-वहां-एक-अलगमकानमें-चांदी

या-पीतलका-बनाहुवा सिद्धचक्रयंत्र-काष्टकीचौकीपर स्थापनकरके उसकेसामने लेजाय. मंदिरमें-या-सिद्धचक्रयंत्रकेसामनेजाकर तीनपरकम्मादेकर गर्भवतीस्त्री नमस्कार करे, कुलगुरु-स्नात्रपूजन करावे, और जिनप्रतिमाका स्नात्रजल एक भाजनमें लेकर घर आवे, गर्भवतीकेंहाथमें एकश्रीफलदेकर एकचौंकीपर बिठावे, और स्नात्रजल तथा दूसरा पवित्रजलकि-जिसमें गुलाबकेवडेका पानी मिलायाहो-लेकर-दूर्वासें गर्भवतीके शरीरपर थोडाथोडा छांटताजाय और इस मंत्रकों पढतारहे. [मंत्र]-ऑं अर्हनमः-तीर्थंकरनामकर्मबंधसंप्राप्तसुरासुरेंद्रपूजार्हते-आत्मन्-त्वं-आत्मायुःकर्मबंधप्राप्तमनुष्यजन्मगर्भावासमाप्तोसि-तद्-भव-जन्मजरामरणगर्भवासविच्छित्तये-प्राप्तार्हद्धर्मो-अर्हद्भक्तः-सम्यक्तनिश्चलः-कुलभूषणः-सुखेन तव जन्म-अस्तु-भवतु त्वन्मातापित्रोः कुलस्याभ्युदयः-ततः शांतिः पुष्टिः तुष्टिः ऋद्धिः वृद्धिः कांतः सनातनी-अर्हं ऑं-इसमंत्रकों सातदफे पढे, फिर गर्भवतीस्त्री-चौंकीपरसें उठकर-कुलगुरुकों-रुपया-श्रीफल-मोहर-जोकुच्छदेनाहो देवे. जिनमंदिरमें नैवेद्यका थाल भेजे, शक्तिहो-तो-उसरोज पंचकल्याणिककीपूजा अंगी-रौशनीवगेराधर्मके कामकरनेमें ध्यानदेवे, अपनीअपनी जातबिरादरीकी रसम सबलोग करतेही है लेकिन!-शाथशाथ धर्मकीबढवारीकेकामभी जरुरकरतेरहना चाहिये. गीतगाने आइहुइ स्त्रीयोंकों मेवामिठाइ बांटना-और-अपनेकुटंबपरिवारकों मिष्टान्नभोजनजिमना-गृहस्थोंके कर्तव्यकार्य है. जिनमहाशयोंकों इस भोजनजिमनेका नियमहो-वे-न-जिमें.

(१९१)-(३)-तीसरा जन्मसंस्कार-जिसवख्त पुत्रकाजन्महो

अच्छेज्योतिषीकों बुलाकर जन्मग्रहस्पष्ट कराना-और-उसकों-रुपया-श्रीफल-मोहर-जो कुच्छमुनासिब समझाजाय देना गृहस्थधर्मके उचितकार्य है. सूर्यवगेराग्रह-किसीका भलाबुरा नहीकरते. किंतु शुभाशुभकें द्योतकहै. जैसेकिसीकार्यको चले-और-सामनेही डंकानिशान-मिला-तो-कहाजाताहै काम अच्छाहोगा, वैसेही जन्मके वख्त ग्रहोंकी अच्छीस्थितिदेखकर कहसकते है कि-इसलडकेके पुन्य अच्छे है. ज्योतिषी जन्मग्रहस्पष्टकरके उसकाफलादेश बर्नेनकरे-और-आगेलिखेहुवेमंगलकारी वाक्य सुनावे, ऒँ अर्ह-कुलं वो वर्द्धतां-संतु शतशःप्रपौत्राः-अक्षीणमस्त्वायुर्धनंयशः सुखं च-अर्ह ऒँ-[काव्यं]-आदित्योरजनीपतिः क्षितिपतिः सौम्यस्तथावाक्पतिः-शुक्रः सूर्यसुतोविधुंतुद इतिश्रेष्टाःग्रहाःपातुवः-अश्विन्यादि कमंडलं तदपरोमेषादिराशिक्रमः-कल्याणं प्रतनोतु वृद्धिमधिकंसंतानमप्यस्य च-१,-[दूसरा काव्य.]-योमेरुशृंगेत्रिदशादिनाथै-र्दैत्यादिनाथैस्सपरिछदैश्च-कुंभामृतैःसंस्नपितःसदेवः-आद्योविदध्यात् कुलवर्द्धनं च,-[२]-इसतरह ज्योतिषीके मंगलवाक्य पूर्णहुवेबाद कुलगुरु-बालककोंस्नानकरानेकेलिये-नीचेलिखेहुवे मंत्रमें पानीकों मंत्रितकरके तयारकरे,-[मंत्रः]-ऒँ अर्ह-नमोर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यः-[काव्यं,]-क्षीरोदनीरैः किलजन्मकाले-यै मेरुशृंगे स्नपितो जिनेंद्रः-स्नानोदकं तस्य भवत्विदंच-शिशो र्महामंगलपुन्यवृद्ध्यै-१,-इसमंत्रकों (७) सातदफेपढकर जलकों अभिमंत्रित करे-और-सूतिकाकर्मकरनेवाली-कुलवृद्धा-इसजलकों लेकर सुतिकाघरमें जाके पुत्रकों स्नानकरावे, और-नाल-छेदनकरे. प्रसूताস्त्री-किंचितुउष्नजलसें स्नानकरे-इसहालतमें शरीर कमजोर

होजाताहै इसलिये मुनासिबहै सबतरहसावधान रहे, जन्मक्रियासें आरामकेशाथपारहोना-स्त्रीकेलिये-दूसराजन्महै. खानपानमें पौष्टिकपाकवगेरा-जोकुच्छ-वैद्यलोग सलाहदे खानाचाहिये, अशौचनिर्णयकेलिये-निशीथसूत्रके सोलहमे उद्देशेमें-और-व्यवहारसूत्रकीभाष्यमें-जन्म-तथा-मृत्युकेघरकों-अशौचयुक्त-कहा. जिसके घर पुत्रजन्मे दसादिनतक अशौच-यानी-दसादिनतक उसघरमें भो जनजिमनेवाले-मनुष्य-जिनेंद्रभगवानकी पूजा-नकरे, धर्मशास्त्र-न छुहे, और मुखसें स्तवनपाठवगेरा-न-बोले, अगरकोइशख्श भोजन दूसरेकेघर जिमे-और-अलगरहे-तो-उसकों-अशौच-न-लगनेसे जिनपूजावगेरा करनेकी मनाही नही. जिसकेघर लडकी जन्मे उसके वहां ग्यारहादिनका अशौच-सगेभाइके घर बालकजन्मे और पासपासरहनेसें कइतरहके खानपान वगेरामें-संयोगसंबंध-होतेहो-तो-मुनासिबहै सगेभाइकों पांचदिनतक अशौचमानना, अगर संयोगसंबंध-न-होताहो तो-अशौचनही, परदेशमें अपनी औरतकों बालकपैदाहो-तो-जिस दिनसुने उसीएकदिनका अशौच, जिसघरमें रहतेहो उसमें किसी दासदासीकों बालकपैदाहो तो-चौइसपहरका अशौच, गौ-भैंस-उंठणी-घोडी-या-बकरी-घरमें प्रसूतहो-तो-एकदिनका-अशौच मानना. निदान!-पुत्रजन्मका दसदिनतक अशौच कहा-इसलिये-जिनमंदिरमें पूजन-अंगीया-रौशनीकरनेकों-नगदरुपये भेजने अच्छेहै, राजेलोग पुत्रजन्मकी खुशीमें-जितनाचाहे उत्सवकरसकते है. केदखानेसें केदीयोंकों छोडदेना-गरीबलोगोंकों भोजन जिमाना-और-कइतरहके राज्यकीय-महसूल-माफकरना-रैयतकेलिये-बडीखुशीकी बातहै. कुल-

गुरुकों दानदेकर खुशकरना-और-प्रसूताकों-तथा-पुत्रकों-साफ मकानमें-रखना यहोतठीकहै, याते उनकी तंदुरस्ति अच्छी बनी रहे.

(१५२)-(४)-चोथा-सूर्यचंद्र दर्शनसंस्कार,-जन्मदिनसें दो-रौजबतीतहुवेबाद तीसरेरौज कुलगुरु सूतिकाघरके नजदीक अलगमकानमें-जिनप्रतिमा-या-धातुमय सिद्धचक्रका यंत्र स्थापनकर अष्टद्रव्यसें पूजनकरे. पोछें एक दूसरीचौकीपर-सुर्नेकी-या-तांबेकीबनी सूर्यकीमूर्त्ति स्थापनकरे-और-आगे-लिखाहुवामंत्र पढकर अष्टद्रव्यसें उसकी पूजाकरे.-[मंत्रः]-ॐनमः सूर्याय-सहस्रकिरणाय-जगत्कर्मसाक्षिणे-इहजन्ममहोत्सवे-सायुधः-सवाहनः-सपरिच्छदः-आगच्छआगच्छ-इदंअर्घ्यं-पाद्यं-बलिं-गृहाणगृहाण-सन्निहितो भवभव स्वाहा जलं गृहाण-गंधं-पुष्पं-अक्षतान्-फलानि-धूपं-दीपं-नैवेद्यं-मुद्रां-सर्वोपचारान् गृहाण-शांतिंकुरुकुरु-तुष्टिंकुरुकुरु-ऋद्धिं-वृद्धिं-सर्वसमीहितंदेहिदेहि स्वाहा-इसमंत्रसें सूर्यमूर्त्तिकीपूजाकरके-साक्षात्सूर्य-जो-आकाशमें उदय होरहाहै-पुत्रकों-मातासहित-उसका दर्शनकरावे. और-कुलगुरु-इससूर्य मंत्रकों-जो अगाडीलिखाहै पढे,-[मंत्रः]-ॐ अर्हं-सूर्योसि-दिनकरोसि-तमोपहोसि-सहस्रकिरणोसि-जगच्चक्षुरसि-प्रसीद-अस्यकुलस्य-तुष्टिपुष्टिंप्रमोदं-कुरुकुरु शांतिहितो भव-अर्हं ॐ,-और-इस अगाडीलिखे हुवे-छंदकों-पढकर-आशीर्वचन बोले, [आर्या छंदः]-सर्वसुरासुरवंद्यः-कारयिता पूर्वसर्वकार्याणां-भूयात्रिजगचक्षु-मंगलदस्ते सपुत्रायाः-१,-फिर जिनप्रतिमाकी-तथा-सूर्यमूर्त्तिकी-स्थापना-जो किइथी विसर्जनकरे, अशौचके सबबसें-घरवाले उनकों छुवे नही.

फिर जब संध्यासम आवे-चंद्रदर्शनसंस्कारकेलिये-पुनः-उसीतरह जिनप्रतिमास्थापनकरके अष्टद्रव्यसें पूजनकरे. और-दूसरी चौंकी-पर-चांदीकी-या-सफेदचंदनकी-बनीहुइचंद्रमुर्त्ति-स्थापके-अगाडी लिखाहुवा-मंत्रपढकर-अष्टद्रव्यसें उसकी पूजाकरे,-[मंत्रः]-ॐन-मश्चंद्राय-तारागणाधीशाय-सुधाकराय-इहजन्ममहोत्सवे-सायुधः-सवाहनः-सपरिच्छदः-आगच्छआगच्छ-इदंअर्घ्यं-पाद्यं-बलिं-गृहाणगृहाण-संन्निहितो भवभव स्वाहा-जलंगृहाण-गंधं-पुष्पं-अक्षतान् फलानि-धूपं-दीपं-नैवेद्यं-मुद्रां-सर्वोपचारान् गृहाणं-शांतिंकुरुकुरु ऋद्धिबृद्धिसर्वसमीहितं देहिदेहिस्वाहा. इसमंत्रसें चंद्रमूर्त्तिकी पूजा करके साक्षात् चंद्र-जब उदयहोवे-पुत्रकों-मातासहित-उसकादर्श-नकरावे. और कुलगुरु इसचंद्रमत्रकों जो-अगाडी लिखाहै पढे,-[मंत्रः]-ॐ अर्हं-चंद्रोसि-निशाकरोसि-नक्षत्रपतिरसि-सुधाकरोसि-औषधीगर्भोसि-प्रसीद-अस्य-कुलस्य-तुष्टिपुष्टिप्रमोदं-कुरुकुरु शांतिहितो भव-अर्हं ॐ,-और इसअगाडीलिखेहुवे-काव्यकों-पढ-कर-आशीर्वचन बोले. [काव्यं,]-सर्वौषधीमिश्रमरीचिराजिः-सर्वापदां संहरण प्रवीणः-करोतुवृद्धिं सकलेपि वंशे-युष्माकमिंदुः सततं प्रसन्नः-१,-फिर कुलगुरु जिनप्रतिमा तथा चंद्रमूर्त्तिकों वि-सर्जनकरे, घरवाले-रुपया-मोहरवगेरा-जो कुच्छ कुलगुरुकों देना हो-देवे. रुपये पैसेकों अशौच नहीहोता. आजकल-इस संस्कार कीजगह-लोग-आरीसाही-लडकेकों दिखलादेते है.

(१८३)-(५)-पांचवाक्षीराशनसंस्कार-जिसरौज चंद्रार्कदर्श-नसंस्कार करायाजाय-उसीरोज-या-उसके दूसरेदिन-बालककों स्तनपानकरानाचाहिये. जन्मकालसें तीनरौजतक प्रसूतास्त्रीकादूध

विकारवालारहताहै, इसलिये उनदिनोंमें औषधीद्वारा-या-गौके-दूधमें-बालकका रक्षणकरना ठीकहै, जोलोग जलदी करते है उनके बालककों-कइतरहके रोग पैदाहोते है. स्तनपानकरानेसें पहिले कुलगुरु-इसमंत्रद्वारा-ॐ-अमृते-अमृतोद्भवे-अमृतवर्षिणी-अमृतं श्रावयश्रावय-स्वाहा-(१०८)-दफे-पानीकों अभिमंत्रितकरके प्रसूतास्त्रीकों-देवे, प्रसूतास्त्री-उसजलसें स्नानकरके-जिसतर्फकास्वर-चलताहो उसतर्फका स्तन-लडकेकों-पहिले पिलावे. कुलगुरु उसवख्त एक चौकीपर सामनेबैठकर इसमंत्रकों पढे.-[मंत्रः]-ॐ अर्हं-जीवोसि-आत्मासि-गुरवोसि-शब्दज्ञोसि-गंधज्ञोसि-रसज्ञोसि-स्पर्शज्ञोसि-सदाहारोसि-कृताहारोसि-अभ्यस्ताहारोसि-कावलिकाहारोसि-लोमाहारोसि-औदारिकशरीरोसि-अनेनाहारेण-तवांगं वर्द्धतां-बलंवर्द्धतां-तेजोवर्द्धतां-पाटवं वर्द्धतां-सौष्टवंवर्द्धतां-पूर्णायुर्भव-अर्हं ॐ.-तीनदफे इसमंत्रकों पढे, बस! इतनाहीविधान इससंस्कारमेंकियाजाताहै, कुलगुरुकों रुपया-मोहर जोकुच्छदेनाहो-देवे.

(१५४)-(६)-षष्टिपूजनसंस्कार-जन्मसेंछठेरौज करायाजाता है. उसरौज श्यामकेवख्त-न्यातगोतकी-स्त्रीयें-इकठीहोकर प्रसूता स्त्रीके स्थानपर मंगलगीत-गानकरे, और काठकी एकचौंकी लेकर चांदी-या-कांसेका स्थाल स्थापनकर उसमें केशर-या-कुंकुमका साथिया बनावे, फिर उसपर चावलोंद्वारा चक्रेश्वरी देवीके चरणोंकी स्थापना करे. फिर सोहागनस्त्रीयें कुंकुम अक्षत धूप दीप नैवेद्य फुल वगेरासें उनकी पूजाकरे, और प्रसूतास्त्रीकों सुगंधकी धूप देवे. फिर कुलगुरु-परमेष्टिमंत्रसें जलकों मंत्रितकरके बालक-

पर दुर्वासें अभिषेक करताहुवा-इसमंत्रकों पढे,-[ मंत्रः ]-ॐ-अर्हं जीवोसि-अनादिरसि-अनादिकर्मभाक् असि-यत्त्वया-पूर्वं-प्रकृति स्थितिरसप्रदेशैः-आश्रववृत्याकर्मबद्धं-तद्बंधोदयोदीरणा सत्ताभिः-प्रतिभुंक्ष्व-माशुभकर्मोदयफलं भुंक्ष्व-उच्छेदंदध्याः-नचाशुभकर्मोदयफलभुक्त्या-विषादमाचरे-तवास्तु-संवरवृत्या-कर्मनिर्जरा-अर्हं ॐ,-कुलगुरुकों-रुपया-मोहर-जोकुच्छदेनाहो-देवे.

(१०५)-७-सातवा शूचिकर्मसंस्कार-जन्मसमयसें दशदिन व्यतीतहोनेकेबाद-ग्यारहमें-रौज करायाजाताहै. लेकिन!-अगर-उसरौज-भरणी-कृत्तिका-आर्द्रा-पुनर्वसु-पुष्य-अश्लेषा-मघा-चित्रा-विशाषा-मूल-श्रवण-धनीष्टा-और-पूर्वाभाद्रपद-ये-नक्षत्र-या रवि-मंगलवार-आजायतो उसरौजकों बचाकर एकदोरौज आगेकों करना चाहिये. जिसरौज शूचिकर्मसंस्कारकराना-हो-उस रौज-अपनेघर उमदावाजा बजवाना-और-दीनहीनलोगोकों-अनुकंपादान-देना-जरुरीकामहै. जिसमकानमें जन्महुवाहो-उसकों लींपापौताकर साफकरना-मबतरहसें दुर्गंधकों हटाकार-सुगंधी धूपसें पवित्रबनाना-और-प्रसूतास्त्रीकों-तथा-पुत्रकों-उवटनालगाकर स्नानकरानाचाहिये. साफकपडे पहेनकर अशौचदूरकरना-बहेनभाणेजकों-वस्त्रआभूषण देना-और-न्यातबिरादरीकों-मिष्टान्न भोजन जिमाना-गृहस्थधर्मके उचितकामहै.ज्यादेशक्ति-न-हो-तो श्रीफल-मोहर-मीठाइवगेरा देना, धनवान-और-राजेलोग-तरहतहरके-भोजनाजिमाकर-जातबिरादरीकों-तथा-संपूर्णरियासतकों-सत्कारकरनाचाहे-तो-करसकते है. लेकिन!-जितनाधन-संसारके कामोंमें लगायाजाय-उतनाही-धर्ममेंभी लगायाजाय तभी तारीफ

जीवात होगी. पंचम कालकादोष बताकर कोइमहाशय!-कहना चाहे-आजकल-ऐसे धर्मीशख्श कहांहै?-जो इतनाधन धर्ममें लगावे?-( जवाब. )-इतना-न-लगासकेतो-आधा-या-चौयाइ हिस्सातो अलबते! लगानाचाहिये. क्या! जिनमंदिरमें अंगीरीशनी कराना-स्वधर्मीवात्सल्यकरके-धर्मको उत्तेजनपहुंचाना-इतना-भी-न-बनसकेगा?-जितनाबने उतना बनानाचाहिये, जगतमें सारवस्तु-धर्मही-है.

(१५६)-८-आठवा-नामकरणसंस्कार-यह-संस्कार उसीरोज करदियाजाताहै जिसरौज शूचिकर्मसंस्कारकरना उपर लिख आये. अगर उसरौज लडकेकानाम-न-रखागया हो-तो-जिसरौज मृदु-ध्रुव-क्षिप्र-और-चर-संज्ञावाले नक्षत्र हो. चंद्र-बुध-बृहस्पति शुक्रवारहो-चौथ-अष्टमी-नवमी-चतुर्दशी-अमावास्या-पौर्णिमा-संक्रांतिकेदिन-तथा-पंचककेदिन न-हो-और-लग्नशुद्धिमें-गुरु-शुक्र चोथे भुवनमें-बैठेहो-ऐसे-अच्छेवख्तपर-नाम-रखनाचाहिये. बहोतरौजतक बिदून-नाम-रखना अच्छानही. ज्योतिष्शास्त्रके फरमाने मुताबिक-जिसराशिका-चंद्रमा-उसके जन्म समय-हो-उसराशिकेहर्फोपर-लडकेका नामरखना ठीकहै. चू,चे,चो,ला, (अश्विनी १) ली,लू,ले,लो, (भरणी-२) अ,ई,ऊ,ए, (कृत्तिका-३) ओ,वा,वी,वू, (रोहिणी-४) वे,वो,का,की, (मृगशिरः-५) कू,घ,ङ,छ, (आर्द्रा-६) के,को,हा,ही, (पुनर्वसु-७) हू,हे,हो,डा, (पुष्यः-८) डी,डू,डे,डो, (अश्लेषा-९) म,मी,मू,मे, (मघा-१०) मो,टा,टी,टू, (पूर्वाफाल्गुनी-११) टे,टो,प,पी, (उत्तराफाल्गुनी-१२) पु,ष,ण,ठ (हस्तः-१३) पे,पो,रा,री, (चित्रा-१४) रू,रे,रो,ता, (स्वातिः-१५

ती,तू,ते,तो, (विशाखा-१६) ना,नी,नू,ने, (अनुराधा-१७) नो, या,यी,यू, (ज्येष्ठा-१८) ये,यो,भ,भी, (मूलं-१९) भू,ध,फ,ढ, (पूर्वाषाढा-२०) भे,भो,ज,जी, (उत्तराषाढा-२१) जू,जे,जो,खा, (अभिजित्-२२) खी,खू,खे,खो, (श्रवणं-२३) ग,गी,गू,गे (धनिष्ठा-२४) गो,सा,सी,सू, (शतभिषक्-२५) से,सो,द,दी, (पूर्वाभाद्रपदा-२६) दू,थ,झ,थ, (उत्तराभाद्रपदा-२७) दे,दो,च,ची, (रेवती-२८)

अश्विनीभरणीकृत्तिकापादे [ मेषः ] कृत्तिकाणांत्रयःपादारोहिणीमृगशिरोर्द्ध [वृषः] मृगशिरोर्द्ध आर्द्रापुनर्वसुपादत्रयं [मिथुनः] पुनर्वसुपादमेकं पुष्य—अश्लेषांतं-[ कर्कः ] मघाच पूर्वाफाल्गुनी उत्तराफाल्गुनी पादे [ सिंहः ] उत्तराफाल्गुनीपादत्रयं हस्तचित्रार्द्ध [कन्या] चित्रार्द्ध स्वातिविशाखापादत्रयं [तुला] विशाखापादमेकं अनुराधा ज्येष्ठांतं [ वृश्चिकः ] मूलं च पूर्वाषाढा उत्तराषाढापादे [धनुः] उत्तराणांत्रयः पादाःश्रवणधनिष्ठार्द्ध [मकरः] धनिष्ठार्द्ध शतभिषक् पूर्वाभाद्रपदापादत्रयं [ कुंभः] पूर्वाभाद्रपदापादमेकं उत्तरा भाद्रपद रेवत्यांतं [मीनः]-

इसतरह ज्योतिषकेकायदे मुजब नाम रखाजाय तो अच्छाहै, नामशब्दका संबंध जबतक आत्मा शरीरमें बनारहताहै तबतक रहताहै. इसलिये नाम ऐसा उमदा और सार्थक रखनाचाहिये— जो-बोलतेही खुशी पैदाहो. बहोतसे लोग-अपनेबालकका नाम- (यह समझकरकि-इसपर किसीकी खोटीनजर असर-न-करे )- कुडा-छीतर-गोबर-गांडा-घेला-वगेरा रखदेते है यह ठीकनही. बल्किन्!-उनको बडेहोनेपर संसारमें सदाकाल अपमानितशब्दोंका

सहन करनापडताहै. इसलिये-नाम-वह-रखनाचाहिये-जो कुलवि-ध्यक-और-आल्हादजनक हो. नामका निश्चयकरके पीछे स्वजन-कुटुंबपरिवारके सामने बोलदेनाचाहियेकि-इसबालकका नाम-यह-रखागया.

(१८७)-९-नवमा अन्नप्राशनसंस्कार-लडकेकों-छमहिने-और-लडकीकों-पांचमहिनेबाद करायाजाताहै. जिसरौज-अश्विनी रोहणी-मृगशिरः-पुनर्वसु-पुष्य-उत्तराफाल्गुनी-हस्त-चित्रा-अनु-राधा-उत्तराषाढा-श्रवण-धनिष्ठा-उत्तराभाद्रपद-और-रेवती-ये-नक्षत्र-निर्दोष-(यानी)-क्रुराक्रांतवगेरा दोषवाले-न-हो, रवि-सोम बुध-गुरु-और-शुक्रवारहो, रिक्ता-अमावास्यातिथि-और-व्यति-पात वगेराखोटेयोग-न-हो, उसरौज लग्नशुद्धिदेखकर अन्नप्राशन कराना चाहिये, [लग्नशुद्धिः]-लग्नमें सूर्य-मंगल-शनि-या-क्षीण-चंद्रमा-पडाहो-तो अच्छानही, बुध-पडाहोतो-लडका-ज्ञानवान् होगा, शुक्रपडाहो-तो-एशआरामकरनेवाला-होगा. बृहस्पति-या पूर्णचंद्र-हो-तो-दातारहोगा. येही बुधशुक्रबृहस्पति-केंद्रत्रिकोण-या-आठमें-बारहमें-एकशाथ-या-अलगअलग-पडेहो-तोभी-अच्छे है, चंद्रमा-छठे-आठमेंभुवनमें पडना ठीकनही. जन्मराशिकी गि-नतीसें चंद्रमा-चोथे-आठमें-या-बारहमेंहोनाभी अच्छानही. इस-तरह लग्नशुद्धि देखकर अन्नप्राशनका वख्त मुकरर करना. जि-सरौज यहसंस्कारकरानाहो-जिनमंदिरमें स्नात्रपूजन कराना चा-हिये. नैवेद्यकीजगह-क्षीर-लडडु-पैडे-पुरीकचौरी-या-चावलवगेरा जोकुच्छ-अपनेघर बनायाहो-एकथालमें रखकर जिनप्रतिमाकेसा-मने चढाना, जिसगांवमें जिनमंदिर-न-हो-वहां-धातुमयसिद्धच-

कयंत्र-रखकर उसके सामने यह विधान करना, फिर घर आकर कुलमें जो बडेरीहो-लडकेको एकचौकीपर बैठाकर मुखमें भोजनका कवल देवे. और कुलगुरु उसवख्त सामने बैठकर इसमंत्रको जो-अगाडी-लिखाहै तीनदफे पढे,-[मंत्रः]-ओँ अर्हं-भगवानर्हन्-त्रिलोकनाथः-त्रिलोकपूजितः-सुधारितशरीरोपि कावलिकाहारं आहारितवान्-तपस्यन्नपि पारणाविधौ-इक्षुरसपरमान्नभोजनात्-परमानंदात्-आपकेवलं-तद्देहिन्-औदारिकशरीरमाप्तः-त्वमपि-आहारय आहारंत-स्ते-दीर्घमायुरारोग्यमस्तु-अर्हं ओँ,-इसतरह अन्नप्राशन-संस्कारकरायेबाद कुलगुरुको रुपया-श्रीफलवगेरादेना चाहिये. आजसें लडकेको-अन्न-खाना शुरुहुवा.

(१५८)-१०-दसमा-कर्णवेधसंस्कार-तीसरे-पांचमें-या-सातमें-वर्षकराना ठीकहै जिसरौज-अश्विनी-रोहणी-मृगशिरा-पुनर्वसु-पुष्य-उत्तराफाल्गुनी-हस्त-चित्रा-अनुराधा-उत्तराषाढा-श्रवण-धनिष्ठा-उत्तराभाद्रपद-या-रेवती-नक्षत्रहो-रिक्तातिथिको छोडकर अन्यतिथि-रवि-मंगल-बृहस्पति-शुक्रवार-और-अच्छायोग हो-उसरौज-लग्नशुद्धिमें-तीसरे-ग्यारहमें शुभग्रह बैठेहो-और-शुभमह्लकेस्थानमें पापग्रह-न-बैठेहो-एसेवख्तपर-अच्छे-कर्णवेधक पुरुषको बुलाकर लडकेके कान वींधाना चाहिये. और-उसको रुपया-या-वस्त्र-देकर खुशकरना मुनासिबहै.

(१५९)-ग्यारहमा-केशवपनसंस्कार-जिसरौज-मृगशिरा-पुनर्वसु-हस्त-चित्रा-स्वाति-ज्येष्ठा-श्रवण-धनिष्ठा-और-रेवतीनक्षत्र हो-१-२-३-५-७-१०-११-१३-ये-तिथिहो-सोम-बुध-और-शुक्रवारहो-उसरौज चंद्रबल-तथा-ताराबलदेखकर-लडकेके मथमके-

श उतराना चाहिये. जिस रुमालमें केशपडे उसमें रुपया वगेरा कुच्छद्रव्य लडकेकेशिरपर उवारकरके डालना-और-नाइकों शिरोपावदेकर खुशकरना मुनासिबहै, क्यौंकि-उसने-लडकेके-केश पहिलपहिले उतारे है, केशउतरायेबाद-दहीं-या-दूधसें-लडकेका मस्तक धुलाकर साफपानीसें उसकों नल्हानाचाहिये. शक्तिहो-तो-जातबिरादरीकों मिष्टान्नभोजन-जिमाकर सत्कारकरना-और जिनमंदिरमें-अंगी-रौशनी-कराके-धर्मको उत्तेज्जन देना-जरूरी कामहै.

(१६०)-१२-बारहमा-उपनयनसंस्कार-आठवर्षकी उमरहुये बादकरायाजाताहै, जिसरौज-अश्विनी-मृगशिरा-पुनर्वसु-पुष्य-हस्त-चित्रा-स्वाति-श्रवण-धनिष्ठा-और-रेवती-नक्षत्रहो-२-३-५-७-१०-१३-ये-तिथिहो-बुध-गुरु-या-शुक्रवारहो-उसरौज-त्यागी गुरुकेपास आनकर-स्वधर्मका मंत्र लेना चाहिये. पहिले कालमें जिनोपवीतरखनेका रवाज था-लेकिन!-इसकालमें वह रवाज रहानही, वर्त्तमानमें उसके मुकाबिला निर्ग्रंथगुरुसें वासक्षेपकराके निजधर्मका मंत्रलेना यही रवाज देखाजाताहै इसलिये उसीमुआफिक वर्त्तना ठीकहै, कइलोग पहिले विद्यारंभ संस्कारकराना जरुरत समजते है, लेकिन!-नही!-पहिले उपनयनकराकर फिर विद्याध्यनकराना योग्यहै. जिसरौज उपनयनसंस्कारकरानाहो-लडकेकों-स्नानमज्जनकराके-अच्छे कपडेपहनाकर-बाजेगाजेकेसाथ निर्ग्रंथगुरुकेपास-लाना, और उनकेसामने नमस्कार कराके-एक चौकीपरें चावलोंका स्वास्तिक बनाना-उसपर-श्रीफलवगेरा चढाकर ज्ञानपुस्तककी पूजाकरना,-(यानी)-पुस्तकपर-रुपया-मोहरव-

गेरा-कुच्छद्रव्य चढाना, निर्ग्रंथगुरु त्यागीहोते है उसद्रव्यकों ज्ञानमें लगादियाजाय कोइहर्जकी बात नही. इतनेकार्य होजानेबाद निर्ग्रंथगुरु जब अपनाचंद्रस्वर चले-वर्द्धमानविद्या-पढकर शिष्यपर वासक्षेप करे, और परमेष्टिमंत्र सुनाकर उसकेमुखसें तीनदफे उच्चारण करावे. वर्द्धमानविद्या-और-परमेष्टिमंत्र-यहां इसलिये नहीलिखेकि-वें-गुरुओंके कंठहीहोते है. हां!-परमेष्टिमंत्रकी तारीफ सुनाकर-बयानकरेकि-यहमंत्र सबशास्त्रोंका-सार-और-सबतरहके पातककों दूरकरनेवालाहै, हरवख्त इसकों यादरखना, इससें तेरी धर्मश्रद्धा अचल रहेगी-और-धर्मकेप्रभावसें सबकाम अच्छे होते रहेगें. जगतमें सारवस्तु धर्म है. मुनासिबहै कि-हरहमेश जिनप्रतिमाका दर्शन-और-निर्ग्रंथगुरुकों-नमस्कारकरके फिर दूसराकाम करना. जितलियेहो-रागद्वेषवगेरा-दुश्मन जिसने-उसकानाम-जिन है, और-निर्गता-( यानी ) दूरहोगइहो-लोभलालचरुप-ग्रंथि-जिसकी-उसकानाम-निर्ग्रंथ-है. इसतरह उपनयनसंस्कार पूर्णहुयेबाद जिसतरह बाजेगाजेके साथ गयेथे-वैसेही-पुनःअपनेघरआना-और-जो-लोग-साथ-गयेथे-उनकों श्रीफल-या-मिठाइवगेरा बांटकर विसर्जनकरना चाहिये. इधर निर्ग्रंथगुरुकों आहारकी निमंत्रणाकरके उनकों आहार प्रदान करना-और-जिनमंदिरमें अंगीरौशनी बनाकर धर्मको उत्तेज्जन पहुंचाना-अवश्यकर्तव्य-है.

(१६१)-१३-तेरहमा-विद्याभरंसंस्कार,-जिसरौज-अश्विनी-मृगशिरःआर्द्रा-पुनर्वसु-पुष्य-अश्लेषा--पूर्वाफाल्गुनी-हस्त-चित्रा-स्वाति-मूल-पूर्वाषाढा-श्रवण-धनिष्ठा-शततारका-और-पूर्वाभाद्रपद ये-नक्षत्रहो-२-३-५-७-१०-११-१२-१३-ये-तिथिहो-रवि-सोम-

बुध-गुरु-और-शुक्रवारहो-उसरौज अच्छेलग्नमें-बालककों-विद्या पढाना शुरुकरना चाहिये. विद्यारंभकरतेवख्त-अगर-पढनेवालेका सूर्यस्वर-चलताहो-तो-अच्छाहै, विद्या जल्दी आयगी. जोलोग-पढानेवालेपंडितकों-अपने घरबुलाकर लडकोकों तालीम दिलवा-तेहै उससे पाठशालामें भेजकर तालीम दिलाना ज्यादे फायदेमंद है, जितनीविद्या उसकों पाठशालामें हासिलहोगी घरमें बैठकर प-ढनेसें-न-होगी, विद्याविदून मनुष्य जानवर बराबरहै. विद्वान्म-नुष्य हरऐलमकों समझसकता है. विद्यासें बडेबडे होदे मिलसकते है, विद्याकों ज्ञानीलोगोने जवाहिरातसेंभी बढकर कहा. विद्याके बलसे आदमी दिग्विजय करसकताहै. पढनेकी मिहनत पहिलेतो तकलीफदेतीहै लेकिन! अखीरमें बडेबडेफायदे पहुंचायगी.

[ पाठशालामें लडकोंकों-ये-बातें जरुर सिखलाना चाहिये. ]

जीव अनादि है,-संसारकी आदि नही,-
दुनियाका बनानेवाला कोइ नही.-
सुखदुख-अपने पूर्वभवके कियेहुवे-कर्मोंका-फलहै,
पुन्यकर्मसें स्वर्ग मिलताहै-पापकर्मसे दुर्गति होती है.
धर्मप्रवर्त्तक-तीर्थंकर-सर्वज्ञ-होते है,
मनुष्य-आज-महेलमें है-कल-न-मालूम कहांहोगा,?
चाहे राजाहो-या-रंकहो-मरना सबकेलिये है,
दौलत विद्याकी दासी है-इसकाघमंड-न-करनाचाहिये,

राजे लोगोंने पूर्वभवमें पुन्य कियेथे-लेकिन! यहां-न-करेगें तो-उनकेलिये बुराहै,

जिसवख्त जिसकाराज्यहो-उनकी विद्याकोंभी जरुरपढना चाहिये,

जितनी उमर-जीव-पूर्वभवसें-बांधलायाहै उतनीही भोगेगा,

रास्तेचलते आकाशतर्फदेखना मूर्खोंका कामहै,

वख्त चलाजायगा फिर-न-मिलेगा,

सोकर भोरही उठो-और-मुंहाथ धोडालो,

मातापिताकों मुजरा करो. और-फिर-जंगलकी हवाखानेकों जायाकरो,

सबेरकी हवा बडी फायदेमंद होती है,

कपडें साफ पहेनों-और-माथेके केशोंकों चमकदार रखो,

भोजनजिमते वख्त बोले मतकरो-चबाचबाकर खाओ,

खाकर थोडीदेर सोजाओ-तुर्त्तही मत खैलो,

पिताका कहना हंसीमें मत उडाओ,

गहेरेजलमें मत खैलो-डूब जाओगे,

तमाखूकी-डिब्बी-मत खोलो,

अफीम-भंग-माजूम-तमाखू-चिलम-और-हुका-मतखरीदो,

छतपर चढकर मतबैठो-छूरीकटारी मत खोलो,

झूठतुफानकरना नालाइकोंका कामहै,

जैसीबातहो-वैसी-साफ कहो-झूठ मत बोलो,

दूधका गडवा खुला मतरखो-बिल्ली-आकर पीइजायगी,

मांसखाना बडापापहै, मदिरापीना बडा दोषहै,

शिकार खैलना पापीलोगोंका कामहै,

आरामकेवख्त सब तुमकों चाहेगें-तकलीफमें कोइ-नही-चाहेगा,

बहत्तरकलाजाननेवाले शख्श बहोत थोडे होते है,

चौसठकलाकी माहितगारस्त्री-हजारोंमे-एकहोती है,

बर्ताव ऐसा रखो-जो-सदा एकसरखा चलाजाय,

अगरकोइशख्स सिधादखनदिशातर्फ समुंदरमें चलाजाय-फिर-पिछा-न-आसकेगा-यानी-दोलाखयोजनतक समुंदरहीसमुंदरहै-जातेजाते मरजायगा-उससमुंदरके आगे दूसरीदुनियाभी है, जिसकों शास्त्रोंमें धातकीखंड कहा.

जिसमें हमतुम रहते है उसकानाम भारतवर्ष है, जो जंबूद्वीपका एकछोटाभाग समझना चाहिये.

राजधानी उसकों कहते है जहां राजा रहताहो,

शहर उसकों कहते है जहां व्यापार-और-आबादी ज्यादेहो,

कस्बा उसकों कहते है जो छोटीवस्तीहो, गांव उसकों बोलते है जहां फक्त पांचदस झोंपडेंही आबाद हो-व्यापारका नाम निशान नही,

जो राजा अपनीरैयतकों तकलीफ पहुंचाताहै कभी खता खायगा.

आकाशमें जो सूर्य-चंद्र-तारावगेरा देखतेहो इश्वरकेबनाये हुवे नही है, द्रव्यार्थिकनयकी अपेक्षा नित्य और पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा अनित्यहै, उनमें देवतालोग बसते है और-वेंही-देव-उनकों चलाते है, थोडी बुद्धिवाले उसकामका बोजा इश्वरकेमाथे डालते है, शरीर-हाथपांव-कान-नाक-दांत सभी अपनीअपनी? तकदीरसें बने है, बंदेकी तकदीर और तदबीर उसे सबतरहके भलेबुरे नतीजेपर पहुंचाती है, अगर इश्वरमें ताकतथी तो सबकों एकसरखे सुखी बनाता, एककों अंधा-और-एककों-आंखोंवाला क्यौं बनाया?-क्या! इश्वरभी पक्षपाती है?-जैसे रैलगाडी जमीनपर चलती है पहिलेजमानेमें विद्याधरलोग आकाशमें विमान च-

लातेथे, लोगोंको एकगांवसें दूसरेगांव पहुंचातेथे. रेलमें जैसे मृत्युका खतराहै विमानमें नहीथा. जैसे डाककेजरीये चीठीयां आजकल एकगांवसें दूसरेगांव आदमी पहुंचाते है पहिलेकालमें विद्याधरलोग आकाशद्वारागमनकर पहुंचाते थे. जोलोग कहते है दुनियामें पहिले अंधेरा था-अब-उजयाराहुवाहै वहीभूल करते है, बल्किन-पहिलेकालमें ज्यादे उजयारा था-बडेनसीबेदार और बडीउमरवाले आदमी होतेथे. धनदौलत रूपरंग और पुन्यवानी लाखदर्जे तेजथी, आजकल धर्मकेघटजानेसें सबतरहकीपुन्यवानी भी घटने लगगइ. भारतवर्षके-छह-खंड जो जैनशास्त्रोमें लिखेहै उनमेंसें वैताढ्यकी दखनतर्फके जो तीनखंडहै इतनेहीकों आजकलके लोग संपूर्णदुनिया समझरहे है, सबबकि-वैताढ्यपर्वतकों उलंघके आगेकों-आजकल कोइ नही जासकता. असलमें भारतवर्षकी दखनहीकी तर्फ समुंदरहै, लेकिन!-सगरचक्रवर्ती नहेरखोदकर जब समुंदरकेजलकों उरे लाया-तबसें-उरलीखाडीकोंहीलोग समुंदर कहने लगगये. इसीसे भारतवर्षक्षेत्रकी मर्यादा चलविचल होगइ. जैसे आजकल नदीकों काटकर अलग नहेर लेजानेसें-क्षेत्रकीमर्यादा छिन्न भिन्न होगइ है-वैसे-सगरचक्रवर्तीके वख्तसें बडा फेरफार होगयाहै, पहिलेकालमें बारुदकों अग्निचूर्ण कहते थे, तोपोंकों सहस्रघ्नी कहते थे, अग्न्यास्त्र-वज्रास्त्र-मोहनास्त्र वगेरा कइतरहकेहाथियार पूर्वकालमें होतेथे. जो आजकलके हथियारोसें लाखदर्जे बढकर थे. भारतवर्षका मध्यखंड आजकल-दारा-सिकंदर मुसल्मान-और इशाइयोंके युद्धसें निर्बल होकर पराधीन हुवाहै. नकशा उसकों कहते है जिसमें देश, राजधानी, नगर,

गाव-पहाड-नदी-वन-और-जंगलका आकार बतायागयाहो.

पृथ्वी गेंदकीतरह गोलनही-थालीकी तरह गोलहै,

एकघडेमें बादाम भरीहुइथी एकलडकेने उसकों देखा और उसमेंसें बादाम लेनेकों हाथ डाला, मुट्ठीभरकर निकालने लगा लेकिन! घडेका मुंह छोटाथा, हाथ न निकल सका. उस्तादने कहा इतनीबादाम एकसाथ कैसे निकलसकेगी? थोडी ले, लडकेने आधीमुठी छोडदीइ-और-हाथ तुर्त बहार निकल आया. इसीलिये कहते हैकि-लोभकों घटातेरहो.

देखो!-हाथी कैसा बडागंभीरहे. किसीकों मारता नही, चाहे कोइ पास जावे, आदमी तो उसपर बैठतेही है, गधा देखो! कैसा खराबहै जो जरा उसकेपास जाओकि-लात मारदे, कहो! तुमकों हाथी बनना है?-या-गधा?-सोचकर जवाब दो, बिदून सोचे जवाब देना मूर्खोंका कामहै,

मातापिताकों गाली बोले सो मुर्ख,
बिदूनमतलब दूसरेके घर जाय सो मुर्ख,
तैरना न आताहो और जलाशयमें कुदे सो मुर्ख,
गुप्तबात करतेहो वहां बिनाबुलाये जावे सो मुर्ख,
सभाका काम सभाकी सलाह बिना करे सो मुर्ख,
नग्नहोकर शयनकरे सो मुर्ख,
दोस्तके साथ दगलबाजीकरे सो मुर्ख,
देवगुरुधर्मकी कसम खावे सो मुर्ख,
पंडित होकर गर्व करे सो मुर्ख,
भयकी जगह एकीला जावे सो मुर्ख,

सर्पकेशाथ खेल खेले सो मुर्ख,
धर्मीपुरुषकी नींदाकरे सो मुर्ख,
हांसीखुशीमें गुस्साकरे सो मुर्ख,
बातकरते आप हंसे सो मुर्ख,
किये उपकारकों न पहिचाने सो मुर्ख,
देवदर्शन विना किये भोजन जिमे सो मुर्ख,
अनमिलती बस्तुकी चाहना करे सो मुर्ख,
देवद्रव्य भक्षणकरे सो मुर्ख,
स्त्रीकों गुप्तबात कहे सो मुर्ख,
विना हुंकारा बातकरे सो मुर्ख,
अजीर्णहुवे खाना खावे सो मुर्ख,
बिना सवार उंठ घोडेपर चढे सो मुर्ख,
वैश्याकेशाथ व्यापार करे सो मुर्ख,
नाइके घरजाकर हजामत करावे सो मुर्ख,
धूपमेंबैठकर भोजन जीमे सो मुर्ख,
मृत्युके दिनकों हरदम याद न रखे सो मुर्ख,
तकलीफके वख्त परमेष्ठिमंत्रकों भुलजाय सो मुर्ख,
दुखआनेपर गभराजाय सो मुर्ख.
बुखार खांसीवगेरा रोगमें मैथुनसेवे सो मुर्ख,
ज्ञानदर्शनचारित्रके उपकरणकों परिग्रह समझे सो मुर्ख,
न्यायाधीश होकर अन्यायकरे सो मुर्ख,
नमस्कारकरनेवालेसें आकड रहे सो मुर्ख,
पैशाबमें मुखदेखे सो मुर्ख,

पैदाशमेंसें सोलहमा हिस्साभी धर्ममें न लगावे सो मुर्ख,
व्याकरणपढकर संस्कृतबोलते न जाने सो मुर्ख,
युक्तिप्रमाणकों न माने सो मुर्ख,
भौजन जीमकर तुर्त दिशाजंगल जावे सो मुर्ख,

पढानेवाले गुरुसें हंसीमश्करीकरे सो मुर्ख,-एकमास्तरसाहब मदर्सेमें लडकोंकों पढारहेथे, उनमें एकलडका ऐसाथा जो हरवख्त सामनेबोलदियाकरता था-और-मास्तरकीबातकों कुच्छ खयालमें नहीलाताथा, मास्तरसाहब एकदिन बेंतकों सिधाकरके बोले!- हमारे बेंतके कौनेके सामने एकगधा बैठाहै, जो लडका बेंतके ठीकसामने बैठाहुवाथा बोल उठा, अजी! मास्तरसाहब! बेंतके दोकौने होते है! आप किसतर्फके कौनेका जीकर करते है?-मास्तरकों इस बेअदबीसें ऐसा गुस्सा आयाकि-उसलडकेकों खूब पीटा-और-मदर्सेसें निकाल दिया. पढनेवालोंकों चाहियेकि-उस्तादके सामने न बोलना-और-हरवख्त ताबेदारी करते रहना, विद्या जभी आयगी.

मनुष्य जितना दिनभर मजदूरीकरनेसें नही थकता उतना तीन घंटे लगातार मानसिक परिश्रमकरनेसें थक जाताहै, जिनलोगोकों लिखने पढनेका-और-वाचनेका बहोतकाम पडता है, जो हरवख्त धर्मशास्त्रका उपदेशदेते रहते है, लडकोंकों तालीमदेते है, अदालतमें वकालतकरते है, समाधिलगाते है, और-जो-न्यायकरनेकी मिहनत उठाते है, उनकों जरुर मानसिक परिश्रम उठाना पडता है, उनकाशरीर ताकतवरहोनेसेंभी थक जाते है; उनकों चाहिये कि-खानपानकी सावधानी-रखे, दूध-घी-मीश्री-द्राख-केशर-शि-

लाजित्-मेहूकेवने पदार्थ-उर्दकीदाल-ताजीमिठाइ-ताजीशीर-ताजासीरा-पके फल-पानबीडी-और-तती रसोइ-हरहमेश खायाकरे; और चीजोंका समागम न मीले तो खेर !-लेकिन! रसोइ तो जरुर तत्तीजिमना चाहिये; ठंडीरसोइ बिल्कुल फायदा नही पहुंचाती,

हरहमेश आठघंटे शयन करो; बायीकरवट सोजाओ-जीमनाकरवट सोना तो घंटा आधघंटाहो सोना चाहिये, बहुधा बायीकरवट सोना फायदेमंदहै, सबबकि जठराग्निका स्थान उसीतर्फको है, सोनेकेमकानकी खिडकीयें खुल्ली रखाकरो, पलंगको दिवारसें लगाकर मत बिछाओ, पगकों साफकरके बिछौंनेपर बैठो, खारापानी कभी मत पीओ-अगर तुमारेशरीरमें अच्छीताकतहै-तोभी-हरहमेश पांचतोले-घी-जरुर खायाकरो, शरीरके संचे इससें तेज रहते है,

अबतक लोग जानतेथेकि-चीनदेशका-किनपान-अखबार सबसें पुराना छपाहुवा मिलताहै, लेकिन!-अब मालूमहुवाहैकि-चीनराजधानी पेकिनका-स्टिंगपाव अखबार उससेंभी पुराना छपाहुवाहै, किनपानकों छपते अभी एकहजारवर्ष ही बीते है, परंतु स्टिंगपाव बराबर (१४००) वर्षसें छपरहा है. इसमें सब बादशाही खबरे रहती है,

चीनदेशमें अगरकोइ शख्श दूसरेको टोपीउतारकर सलाम करे तो मश्करी किइ समजीजाती है, अमेरिकामें एकदस ऐसा पायागयाहै जिसमेंसें रात्रीकेवख्त मसालकीतरह प्रकाश निकलताहै, सारा जंगल चांदनासें-झळाहल बनजाताहै, काशिरके दा

स्थोंमें पीरपंजालके दामनेपहाडके जो पाहाड है वहां बनस्पतयुक्त कुछी पैदाहोती है, वहां कइ वृक्ष ऐसे है जिनमेसें रात्रीकेवख्त दीयेकीतरह अग्निकी लाट निकलती माळूम होती है, मणिमंत्रौषधीनां अचिंत्यःप्रभावः-ठीकहै, शास्त्रोंमें मणिमंत्र और औषधीयोंका अचिंत्यप्रभाव इसीलिये ज्ञानीयोंने बयान किया,

(२६२)-१४-चौदहवा विवाहसंस्कार तब कराया जाताहै जब स्त्रीपुरुष उमरलाइक हो, जैसे कच्चाफल खाना ठीकनही वैसे कचीउमरमें विवाहकाहोनाभी ठीकनही फरमाया, विवाह दूरदेशमें होना अच्छाहै, एकगांवमें कन्याकों दिइगइहोतो-पिताकोंभी कइतरहकी तकलीफ रहती है, जबजब कन्या पिताकेघर आयगी कुच्छनकुच्छ देनाही पडेगा. एकगांवमें विवाहहोनेसें स्त्रीकों अपने पिताकी सहायताका भी घमंड रहेगा. जब जब लडाइ दंगा होगातुर्त आपने पिताकेघर चलीजायगी, पतिके संबंधी स्त्रीके संबंधीयोंसें लडेगें, जिनके मातापिताकों बवासीर-क्षय-दमा-मीरगी-और-कोढका-रोगहो उनके बेटाबेटीसें विवाहहोना ठीकनही, माजरीआंखवाली तथा भुरेनेत्रवालीकन्या कुलक्षणी होती, पुरुषभी मांजरीआंखवाला बडा दगलबाज होताहै, इसकालमें पनरांह-सोलह वर्षकी कन्या और बीसवर्षका पुरुष अगर विवाहशृंखलासें योजितकिये जाय तो समयानुर ठीकहै, लेकिन!-अपसोष हैकि ग्यारहवर्षकी लडकी और बारहवर्षका लडका-विवाहितकरादिये जाते है, आजकल स्वकके हुकमपर कोइ खयाल नहीलाता, जमाना बारीक आरहाहै, इसलिये-कोइदिनोंमें यहभी बर्ताव देखोगे जो बहोतही-बेमुनासिब होगा, स्त्रीसें-पति-उमरमें सवाया-देढा-या-दुगुनाहो-तबतक वि-

वाहका होना फिरभी ठीकहै, लेकिन! पचास साठवर्षके बुढेसें दश ग्यारवर्षकी लडकी विवाहदेना किसीसुरत अच्छा नही. अपशोषहै कि-आजकल इसबातकाभी कोइ खयाल नहीकरता. अगर सवालकियाजायकि-जिसस्त्रीके भाग्यमें-जो पति-होनाहो-वो कैसे मीटे!-(जवाब.) तथापि व्यवहारमें तो यहबात अयोग्यही कहीजायगी. जहांतकवने व्यवहारनयभी प्रमाण करने योग्य है, असलमें-तो-निश्चयनय-मुजबही-बनावबनेगा लेकिन! तोभी बर्तावतो व्यवहारनयमुजबही रखनाचाहिये, निश्चयनय जाननेयोग्यहै और व्यवहारनय प्रवर्त्तिमार्गमें लानेयोग्यहै,

(१६३)-जिस स्त्रीकी बोली अच्छी-न-लगतीहो-और-जिसका रुप सोहावना-न-हो-उसकेशाथ विवाहकरना ठीकनही, अच्छीबोली-और-अच्छारुपभी-भाग्यवानीकी निशानी है, आजकलके जमानेमें पुरुषकों अच्छीस्त्री और-स्त्रीकों-अच्छापुरुष मिलना वडाहीमुश्किलहै, जबतक स्त्रीपुरुषका मन नहीमिलता सुखकी स्थिति नही होती. मन जभी मिलताहै दोनोंमें चतराइ-या रुप-हो, इसलिये मातापिताकों-मुनासिबहैकि-अपने बेटाबेटीकों पहिले पुछलेवे, और उनकी रुचीमुजब विवाहकी बातकरे, अगर दोनोंमेंसें किसीकी इच्छा बखिलाफ देखे तो उनकेशाथ स्यादी न करे, अगर कोइ सवालकरेकि-ऐसी-शर्मभरीबात-कैसे पुछीजाय!-(जवाब.)-अगर आप न पुछशके तो उनके मित्रोंसें तलाशकरावे, बिदून इच्छा विवाहकरनेसें अगाडीपर विरोधपेदाहोगा, जिनकों मित्रोंसें दरयाफतकरातेभी शर्म आतीहो-उनकोंहमारा कहना-अलबते! न-रुचेगा, खेर!-उनकों चाहिये अपनी-

मरजीपर आधार रखे, हमको तो यहां जो पुनासिबबातहो लिख देनाचाहिये इसइरादेसें उक्तबात लिखीगइहै, जिसको मंजूररखनाहो रखे-न-रखनाहो-मत रखे, कइदेशवाले कहते है एकस्त्री-एकहीपुरुषकेशाथ-या-एकपुरुष-एकहीस्त्रीकेशाथ-उमरभर विवाहकी रस्सीसें बंधे रहे यहबात अच्छीनही, बल्किन्! जब शर्त्तमें फर्क आजाय तुर्त विवाहबंधन छूटजानाचाहिये, आर्यलोगोंने यह बात फिसादकी जड समझकर मंजूर नहीरखी, संसार अपारहै, यहनहीकहसकतेकि-अमूकरसमें अमूकदेशमें सनातनसें चलतीआतीहै कभी नही बदली, हरजमानेमें रीतिरसम बदलतीरहती है, लेकिन!-अच्छेलोगोने पुनर्लग्नकी रसम फिसादकीजड समझकर अच्छीनहीकही,

(१६४)-पुनर्विवाहसें इतनेदोष पैदा होंगे. अवलतो स्त्रीपुरुषमें पुरेपुरा प्रेम-न-रहेगा, जहचाहे तब पुरुषकों-स्त्री-और-स्त्रीकों पुरुष-छोडकर दूसरेसें विवाहकरलेगें, अगर एक दूसरेके मरनेके बाद दूसरा विवाहकरलेना ऐसानियम जारीकियाजाय तोभी कइतरहके दोष पैदाहोगें, स्त्री-जब विधवाहोकर दूसरेसें विवाहकरलेगी-तब-पहिलेवालेपतिकी चीजवस्तकों उडालेजानेका-उपाय करेगी, उनकेकुटंबीलोग उसस्त्रीसें लडेगें, बहोतसें धार्मिककुलोंका नामनिशान न रहेगा, और उनके पदार्थ छिन्नभिन्न होजायगें. अच्छेलोगोंने इसीलिये पुनर्विवाहकी मनादी किइहै, अच्छेलोगोंने जोजो कायदे बुरे समझकर नामंजूर रखे है उनकों अब चलाना चाहतेहो-तो-सोचकर चलाओ, अगरकहाजाय कि-पुनर्विवाहकी रसम जारी-न-होनेसें व्यभिचार दोष बढताहै, (जबाब.)-क्या!

पुनर्विवाह होनेसें व्यभिचार नहोगा?-अगरकहोगे-इसबातका ठें-
का हम कैसेलेसके?-तो-फिर सोचलो उक्तबातकेजारीहोनेसेंभी
क्या फायदा निकला!-अगर कहा जाय-गर्भपात होते बचावहोगा
इसकाजवाबभी-यहीहैकि-चाहे उक्तरसम जारीकरो-या-न-करो,
पापकर्म तो संसारमें सदाही होता चला आया-यहतो जभी मीट
सकताहै धर्मपर श्रद्धा बढेगी, बिदून धर्मश्रद्धा पापकर्मका हटना
मुश्किलहै, अगर सवालकियाजायकि-स्वदार संतोषव्रती पुरुष-
किसीवेश्याको मोलदेकर कोइकालतक अपनीस्त्री-बनावे-और-उ-
सकेशाथ भोगकरे तो उसकेव्रतमें दोषलगे-या-नही?-( जवाब )-
दोष जरुरलगे, क्योंकि-वैश्या अपनीस्त्री-नही. स्त्री-वो-है-जो पं-
चोंकी साक्षीसें शास्त्रोक्त विधानद्वारा विवाही गइहो. अगर कहा
जायकि-स्वदारसंतोषव्रतीपुरुष अपनीस्त्रीके मौजूदहोतेहुवे-या-प-
रजानेकेबाद दूसरीस्त्रीसें विवाहकरेतो-उसको अतिचार-या-अ-
नाचार-लगे-या-नही?-( जवाब. )-उसको अतिचार-या-अना-
चार-न-लगे, सबबकि-उसको अपनीस्त्री-खुली है, ( सवाल. )-इ-
सीतरह कोई स्वपुरुषसंतोषव्रतधारणीस्त्री-अपनेपतिके मौजूदहोते
हुवे-या-उसके मरजानेकेबाद दूसरेपुरुषसें पुनर्विवाहकरे तो उस
स्त्रीको अतिचार-अनाचार-लगे-या-नही?-( जवाब. )-जैसे पुरु-
षकेलिये पुनर्विवाहकरना मर्यादा है वैसे स्त्रीकेलिये भी अगर पु-
नर्विवाहकरनेकी मर्यादा सर्वसंघमिलकर जारी करदेवे तो स्त्रीको
भी अतिचार-अनाचार न लगे,-( सवाल. )-सर्वसंघ मिलकर उ-
क्तमर्यादा जारी न करे-और-कोइस्त्री-अपनी स्वछंदतासें-पुनर्वि-
वाह करलेवे-तो-उसको कैसी समझना चाहिये?-(जवाब.)-उसको

बदचलन-समझना चाहिये, क्योंकि-उसने अच्छेलोगोंकी मर्यादा उल्लंघन कीइ, अगर सवालकियाजायकि-आपने खूबप्रंघनडाला-सबसंघकी सलाह एकसरखीहोवे नही-और पुनर्विवाहकी रसम जारीहोनही. ( जवाब. )-श्रेष्टपुरुषोंके बांधेहुवे कायदेकों रद्करके नयी रसम जारीकरना चाहतेहो-तब-इसतरहसबकी संमतिलिये विदून समाधिकैसे रहेगी. चाचे-तायेकी-बेटी-या-मामा-फुफीकी बेटी-एकअपेक्षा बहेनही हुइ, लेकिन!-पहेलेजमानेमें ऐसे बहेन भाइयोंका विवाहना अच्छे कुलवाले लोगभी बुरा नही समझतेथे, और अब ऐसे बहेनभाइयोंका विवाहना बुरासमझते है, कहिये! पहिलेकालके कायदे जब रदकिये होगें तो सबकीसलाहसें किये होगें-या-एकदोशख्सोनेही मिलकर करदियेहोगे?-अगर एकदो-शख्शनेही किये होते-तो-सब-संघ-कभी मंजूर न करता, इसीलिये कहाजाताहैकि-सबकी सलाहसें कामकरना चाहिये, यहबात सबकोइ कहसकतेहैकि-पंचमकालके प्रभावसें दिनप्रतिदिन-धर्मकी हानि-और-अधर्मकीवृद्धिहोना बढताजायगा, देवगुरुधर्मकों लोग कुच्छचीज नही समझेगें, सचबोलना छोड देयगें, राजेलोग रैयतकों तकलीफदेयगें, साधुलोग लोभी होजायगें, अच्छेघरानेकीस्त्री व्यभिचारिणी होजायगी, पुनर्विवाहकेलिये लोग हठवाद करेगें, बेटे बापका सामनाकरेगें, धर्मीलोग दुखी और अधर्मी मौज उडायगें, कालदोषसें ऐसेऐसे बनावबनेगें जो-बहोतहीबुरेहोगें, लेकिन! खैर!-अबतकतो फिर भी दुखमयकालका पहिलाही-हिस्सा-वर्त्तरहाहै, अबसेंही-क्यौं?-इतिश्री-करने बैठेहो-जहांतकबन पडे धर्ममर्यादाका पालन करनाचाहिये, इसन्यायसेंभी मुनासिब

आयाकि-वनतेमयत्न अच्छेकाममें पावंद रहना.

(१६८)-कोइस्त्रीपुरुष प्रेमानुरागसें आसक्तहोकर मातपिता-की विदूनरजामंदी गुप्तविवाह करलेवे इसकानाम गांधर्वविवाह कहते है, किसी मकानमें एकांत मिलकर औरत कहेकि-मैं-आपकी-स्त्री-हूं-और-पुरुषकहे-मैं-तुम्हाराभर्त्ता हुं-बस! इतनेविधानसेंही विवाहहोगा मानलेवे-इसकानाम विषयासक्तलोगोंने गांधर्वविवाह रखाहै, लेकिन! ज्ञानीलोगोंने इसकों प्रमाणीक नही कहा, सबबकि-शास्त्रकेहुकमसें बखिलाफहै, शर्त्तलगाकर कन्या देना इसकानाम असुरविवाहहै, जैसे जुआखेलतेवख्त कोइशख्श शर्त्तलगावेकि-मैं-इसमे हारजाउंमातो अपनी लडकी तुमकों देदूंगा, जोराजोरी दूसरेकी लडकी लेकर अपनी स्त्री बनालेना इसकानाम राक्षसविवाह कहते है, छलकपटसें-या-विद्याकेजोरसें-किसीकीलडकीकों उडालेजाना इसकानाम पिशाचविवाह कहतेहै, कइमतावलंबीयाकों मंतव्यहैकि-घरछोडकर वनमें जारहना और-स्त्रीपुत्रकोंभी शाथरखना कोइहर्जकीबात नही. घरछोडनेसें वेभी मुनी कहेजायगें, लेकिन! ज्ञानीलोगोंका फरमाना इससें विरुद्धहै, वें-फरमाते है जबतक धनदौलत-बेटाबेटी-और-स्त्री-नहीछोडी तबतक मुनि नहीकहेजासकते-खेर!-हमकों यहां-आर्षविवाहका भेद बतलानाहै इसलिये समझलो वैसे वनवासीमुनि-अपनी लडकीकों दूसरे वनवासीमुनिके लडकेसे विवाह ते समय फक्त एकगौ-या-बछडा-देकर पाणिग्रहणकरावे इसकानाम आर्षविवाह बोलते है, प्राजापत्यविवाह जो-मातापिताकी रजामंदीसें पंचोंके रुबरु शास्त्रोक्त प्रमाणसें कराया जाताहै बुद्धिमानोंकों यही विवाह मंजूररखना चाहिये, यही विवाह जगत प्रसिद्धहै,

(१६६)-विवाहमुहूर्त्त किसतरह शोधनकरनाचाहिये?-उसका बयान,-रोहिणी-मृगशिरा-मघा-उत्तराफाल्गुनी-हस्त-स्वाति-अनुराधा-मूल-उत्तराषाढा-उत्तराभाद्रपद-और-रेवती-ये नक्षत्र-विवाहके योग्यहै, लेकिन!-इसमें लत्ता-पात-एकार्गल-वेध-उपग्रह वगेरादोष नहोनेचाहिये, नक्षत्रगंडांत-तिथिगंडांत-भद्रा व्यतिपात और-वधृति वगेरा खोटेकालकोभी विवाहमुहूर्त्तमें बचाकर शोधन करना चाहिये, जानकारज्योतिषी क्रांतिसाम्य-दग्धातिथी-अधिकमास-चौमासा-वगेरा बचाकरकेही शोधनकरते है, बढीहुइ-या-टूटीहुइतिथि-रिक्ता-अष्टमी-षष्टिद्वादशी-और-अमावास्याको छोडकर जिसरौज-२-३-५-७-१०-११-१३-१५-तिथिहो उसरौज विवाहमुहूर्त्त शोधनकरना चाहिये, जिसवख्त सिंहराशिका बृहस्पति-और-धनमीनका सूर्यहो-तथा-गुरुशुक्रग्रह अस्तहो-उसवख्त विवाह-दीक्षा-और-प्रतिष्ठा-करनामुनासिब नही. संक्रांतिके रौज तथाउसके दूसरेरौज-ग्रहणहो-उसरौज-तथा-उसकेबाद सातरौज तक-विवाहकरना मनाहै, जन्मलग्न-जन्मवार-जन्मनक्षत्र-जन्मतिथि-और-जन्ममासमेंभी-विवाहकराना निषेधहै, जन्मलग्नकास्वामी अस्तंगतहो-या-क्रूरग्रहकरके पराजितहो उसवख्तभी विवाहकराना अच्छानही, जन्मराशिसें और जन्मलग्नसें आठमें लग्नमें विवाहहोना नेष्टहै, बुध-गुरु-या-शुक्रवार इनमेंसें कोइहो-विवाहकेलिये अच्छे है, स्थिर-द्विःस्वभाव-या-चर-इनमेंसें कोइसा लग्नहो अच्छे है, हां! उत्पात वगेरादोषकरके-रहित-और-लग्नशुद्धिमें उत्तमता जरुर देखलेनाचाहिये, विवाहलग्नकी उदयशुद्धि और अस्तशुद्धि भीअच्छे लोग जरुर देखलियाकरते है, लग्नकास्वामी-और-लग्नके

नवांशकास्वामी-नवांशकों देखताहो-या-नवांशमें युक्तहो-उसकों उदयशुद्धि बोलते है, सप्तमनवांशकास्वामी-सप्तमनवांशकों देखता हो-या-सप्तमनवांशसें युक्तहो-उसकों अस्तशुद्धि बोलते है, लग्न-दोपापग्रहोंकेबीचमें होनाठीक नही, चंद्रमाभी दोपापग्रहोंके बीच या-पापग्रह करके दृष्टहोना अच्छानही, लग्नमें शुभग्रहका नवांशहो-और-उसकों शुभग्रह देखातेहो-वैसे-लग्नपर विवाहकरना अच्छाहै, सूर्य-तीसरे-छठे-या-दशमेंभुवनमें होना अच्छा, चंद्रमा पहेले-छठे-और-आठमेभुवनकों छोडकर अन्यभुवनमें होना श्रेष्ठ, मंगल-तीसरे-छठेभुवनमें होना अच्छा, बुध-पहिले-दूसरे-चौथे-पांचमें-छठे-आठमें-या-दशमेंभुवनमें होना ठीक, बृहस्पति-पहिले-दूसरे-पांचमें-सातमें-नवमें-या-दशमेंभुवनमे होना अच्छा, शुक्र पहिले-पांचमें-छठे-या-दशमें-भुवनमेंहोना अच्छा, शनि-तीसरे-छठे भुवनमेंहोना उमदा, ग्यारहमें भुवनमें सभीग्रह श्रेष्ठहोते है, छठे-या-तीसरेभुवनमें राहू-हो-और-पांचमेभुवनमें कोइ पापग्रह न हो-और सप्तमभुवनमें शुभाशुभ कोइभी ग्रह-न-हो-ऐसे लग्नपर विवाहका मुहूर्त्त शोधनकरना ठीकहै, स्त्रीकेलिये बृहस्पतिकाबल देखनाचाहिये-पुरुषकेलिये सूर्यबल देखना अच्छा,-और-चंद्रबल दोनोंकेलिये देखना अच्छा-और-चंद्रबल दोनोंकेलिये देखना-बहोतठीक होताहै, इसतरह शोधनकरके विवाहमुहूर्त्त निश्चय करे,

(१६७)-अगर ऐसा शुद्धलग्न-न-मिलेतो-सामान्यदिनशुद्धि देखकर चंद्रस्वरचलते वख्त विवाहकार्यमें प्रवर्तना चाहिये, बरात चढतेवख्त जरूर चंद्रस्वर लेकर चलना-तोरणछबतेवख्तभी चंद्र-स्वर होतो उमदाहै, चंद्रस्वर अमृतनाडी फरमायी, इसमें गृहस्थ-

धर्मके जितने स्थिर और प्रभावशाली कार्य है अच्छे होते है, जि सपुरुषका विवाह अच्छेलग्नमें-या-चंद्रस्वरमें नहीहुवाहै उसकों अपनीस्त्रीसें प्रेम नहीरहता, इसलिये मुनासिबहै अच्छेलग्न और अच्छेस्वरमें विवाहकरे, अगर लग्न कमजोरभी हो-कोइहर्जकी बातनही, स्वर चंद्र होनाचाहिये, हस्तमेलनके वख्त तो चंद्रस्वर जरुरहोना चाहिये, अगर सवाल कियाजायकि सारीरात चंद्रस्वर न-चलेतो क्याकरना?-(जवाब.)-स्वरका बदलना घंटेघंटेभरमें हुवाकरताहै, सारीरात चंद्रस्वर न चले यह नहीबनसकता, अगर सवाल कियाजायकि-ऐसी देखादाखीकरके खालीवहेममें पडना क्याफायदा?-( जवाब.)-जिसकी इच्छा नहो मतदेखो, शास्त्रका- रोंका फरमाना जो माने उनकेलिये है, नमाने उनकेलिये शास्त्र क्या?-सर्वज्ञभी कुच्छचीजनही है, ज्ञानीयोंका फरमाना अच्छे लो गोंने हजारदफे शिरपर चढायाहै, और अबभी लाखोंक्रोडों लोग शिरपर चढाते है, कुच्छ गिनतीके लोगोंने नमानातो कुच्छ पर- वाह नही.

(१६८)-विवाहका मुहूर्त मुकरर होजाय जब वरके संबंधी लोग कन्याके संबंधीयोंकों लिखेकि-अमूकरौज विवाहकामुहूर्त है, फिर कन्याकेसंबंधी ज्योतिषीकों बुलाकर लग्नपत्र लिखावेकि- हमारेकुलकी अमूकनामकीकन्या तुम्हारेकुलके अमूकनामके वर- कों पंचोंकी साक्षीसें दिइजायगी. उसका यहलग्नपत्र भेजाजाता है, वह लग्नपत्रजब वरके मातापिताकेपास पहुंचे आदरपूर्वक लेवे, उसवख्त वरकीतर्फका कुलगुरु इसआगे लिखेहुवे मंत्रकों पढे, [मंत्रः]-ॐ अर्हं परमसौभाग्याय-परमसुखाय-परमभोगाय-

परमधर्माय-परमयशसे-परमसंतानाय-भोगोपभोगांतराय-व्यवछेदाय-इमां अमूकनाम्नीकन्यां-अमूकगोत्रां-अमूकनाम्नेवराय-अमूकगोत्राय ददाति प्रतिगृह्णाण अँई ओं,-फिर वरके मातापिता-गेहनें कपडे और इतरफूलेल कन्याकेघर भेजवावे, जब विवाहकेपहिले अंदाजन पनराहरौज रहजाय-अच्छेवख्तपर सोहागनस्त्रीयें मिलकर बाजेगाजेशाथ कुंभकारके घरजाय,-और-चार मंगलकलश बधायकर अपनेघर लावे, मीटीका घडा सबकार्यमें मंगलीक मानागयाहै, सोनाचांदीके कलश अलबते! मौलमें ज्याद है, लेकिन! अच्छेकाममें पहिले मीटीका घडाही अच्छासमझागयाहै, दूसरा यहभी कारण हैकि-इसअवसर्पणीकालमें रिषभदेवभगवान्के वख्त पहिलपहिले कुंभकार शिल्पही जारीहुवाथा, इसलिये गृहस्थावासके अवसरमें उसका सत्कारकरना पहिले बयानकियागया, इसतरह चाकवधायकर कुंभकारके घरसें चार मंगलीकघडे अपनेघर लाना-और-उसकों अच्छेकमरेमें स्थापन करना चाहिये, इसरौजसें समझो विवाहका आरंभहुवा, कुंभकारकेघरसें मंगलकलश लाना जैसे वरकेघरसें होताहै कन्याकेघरसेंभी होनाचाहिये, दोंनोंके घर गीतगान होना-पीठीवटनालगाकर स्नानमज्जनकरना-और-शिंगारपहेनना-ये-कार्य शुरुरहने चाहिये, जब विवाह मूहुर्तके आडे सात-या-पांच रौज रहजाय वरके तथा कन्याके दोंनोंके घर जवारारोपन करना चाहिये, पांचप्याले मीटीके लेकर उसमें जवधान्यकों बोंना और उनकों उसमंगलीक घडेकेपास स्थापनकरना, इसतरह जवारारोपन कियेबाद वहांही उसकेपास एकचौंकीपर सातकुलकरोंकी-और-एकचौंकीपर शासनदेवीकी स्थापना करनाचाहिये,

(१६९)–सप्तकुलकरोंकी स्थापना इसतरहकरना, स्थापनाकि-येहुवे चार मंगलकलश-और-जवारारोपनकेपास-सोनेचांदीका-या-काष्टका-पट्ट-स्थापनकरे, स्थापनकरतेवक्त-[ ओंआधारायन-मः आधारशक्तयेनमः आसनायनमः ] इसमंत्रको सातदफे पढे,फिर, [ ओं अमृते अमृतोद्भवे अमृतंवर्षिणी अमृतं वर्षय वर्षय स्वाहा, ]इ-समंत्रको पढकर कुंकुमचंदन अक्षतसें पट्टका अभिषेककरे,(मानी) उसकी पूजाकरे, और उसपर इसतरह .:·:. सातपुंज चावलों-का बनावे, फिर एकएकपुंजपर एकएककुलकरका मंत्रपढकर उ-सकी स्थापना श्रीफल और पुष्पमालसें करे, प्रथमकुलकरकी स्था पनाका मंत्र इसतरहहै,–[ मंत्रः ]–ओंनमः प्रथमकुलकराय-कांचन वर्णाय-श्यामवर्णचंद्रयशाप्रियतमासहिताय-ह्माकारस्थापितन्यायपथाय-विमलवाहनाभिधानाय-इहविवाह महोत्सवादौ-आग-च्छआगच्छ-इहस्थानेतिष्टतिष्ट-सन्निहितोभवभवक्षेमदोभव-उत्सव-दोभव-आनंददोभव-भोगदोभव-कीर्त्तिदो भव-अपत्यसंतानदो भव स्नेहदोभव-राज्यदोभव-अर्घ-पाद्यं-बलि-अर्चा-आचमनीयं गृहाण गृहाण-सर्वोपचारान् गृहाणगृहाण-ऐसामंत्र पढकर सातपुंजोमेंसें उपरकेप्रथमपुंजपर श्रीफल और पुष्पमालकी स्थापनाकरे और उ-सपर एकरुमाल-रुपया-या-शक्तिहोतो-एकमहोर-चढावे-फिर धूप दीप-नैवेद्य-फल-फुल-और-इतर-चढाकर-उसस्थापनाकेपास-दो पानबीडी धरे, यह प्रथमकुलकरकी स्थापना और पूजाहुइ, [ दु-सरेकुलकरकी स्थापनाका मंत्र इसतरहहै. ]–( मंत्रः )–ओंनमःद्विती-यकुलकराय-श्यामवर्णाय-चंद्रकांताप्रियतमासहिताय-ह्माकारस्था-पितन्यायपथाय-चक्षुष्मानाभिधानाय-इहविवाहमहोत्सवादौ

आगच्छआगच्छ-इहस्थाने तिष्ठतिष्ठ-सन्निहितो भवभव-( शेषं पूर्ववत्)-इसतरहमंत्रपढकर श्रीफल-और-पूष्पमालकी स्थापना पूजा उपरलिखेमुजब करना, [ तीसरेकुलकरकी ] स्थापनाका मंत्र इसतरह है. [ मंत्रः ]-ॐनमःतृतीयकुलकराय-श्यामवर्णाय-सुरूपाप्रियतमासहिताय-हाकारमात्रख्यापितन्यायपथाय-यशस्मानभिधानाय इहविवाहमहोत्सवादौ आगच्छआगच्छ-इहस्थाने तिष्ठतिष्ठ-सन्निहितो भवभव-( शेषं पूर्ववत्) इसतरह मंत्रपढकर श्रीफल और पुष्पमालकी स्थापना पूजा उपरलिखे मुजबकरना, [ चौथे कुलकरकी स्थापनाका मंत्र इसतरहहै ]-( मंत्रः)-ॐनमः चतुर्थकुलकराय-श्वेतवर्णाय-श्यामवर्णप्रियतमासहिताय-माकारमात्रख्यापितन्यायपथाय-अभिचंद्राभिधानाय-इहविवाहमहोत्सवादौ आगच्छआगच्छ इहस्थाने तिष्ठतिष्ठ-सन्निहितोभवभव-( शेषं पूर्ववत्) इसतरह मंत्रपढकर श्रीफल और पूष्पमालकी स्थापना पूजा उपर लिखे मुजब करना. [ पांचमें कुलकरकी स्थापनाका मंत्र इसतरहहै, ]-( मंत्रः) ॐनमः पंचमकुलकराय-श्यामवर्णाय-चक्षुःकांताप्रियतमासहिताय धिक्कारमात्रख्यापितन्यायपथाय-प्रसेनाजिदभिधानाय-इहविवाहमहोत्सवादौ आगच्छआगच्छ-इहस्थानेतिष्ठतिष्ठ-सन्निहितोभवभव-(शेषंपूर्ववत्)-इसतरह मंत्रपढकर श्रीफल और पुष्पमालकी स्थापनाका पूजा उपर लिखे मुजब करना--[ छठेकुलकरका-मंत्रइसतरहहै, ]--( मंत्रः )--ॐनमःषष्ठमकुलकराय--स्वर्णवर्णाय-श्यामवर्णप्रियतमासहिताय-धिक्कारमात्रख्यापित न्यायपथाय-मरुदेवाभिधानाय-इहविवाहमहोत्सवादौ-आगच्छआगच्छ-इहस्थाने तिष्ठतिष्ठ-सन्निहितोभवभव-( शेषं पूर्ववत् )-इसतरहमंत्रपढकरश्रीफल और पुष्पमालकी स्थापना पूजा उपरलिखेमुजब करना, [ सातमें

कुलकरकी स्थापनाका मंत्र इसतरहहै, ]-( मंत्रः )-ॐनमःसप्तमकु- लकराय-कांचनवर्णाय-श्यामवर्णप्रियतमासहितायधिकारमात्रस्था- पितन्यायपथाय-इहविवाहमहोत्सवादौ आगच्छआगच्छ-इहस्थाने तिष्ठतिष्ठ-सन्निहितो भवभव-( शेषं पूर्ववत्. )-इसतरहमंत्र पढकर श्री- फल और पुष्पमालकी स्थापनापूजा उपरलिखेमुजब करना, सप्त- कुलकरोंकी स्थापना कियेबाद उनकेपास दूसरी चौकीपर शास- नदेवीकी स्थापना करनाचाहिये, सोनेचांदी-या-काष्ठका-पट्ट स्था- पनकरना-और उसका अभिषेककरनावगेरा जैसे-कुलकारोंकी स्थापनाकेलिये लिखआये-वैसे-करके एकचौंकी स्थापनकरना- और-उसपर चावलोंका एककमल आठपांखडीका बनाना, [ शा- सनदेवीकी-स्थापनाका-मंत्र इसतरहहै. ]-ॐनमोभगवतीशासनदे- वि !-चतुर्थगुणस्थानवर्तिनि-जैनेंद्रधर्मालंकारसाज्जितांगि-पुन्यमुखि! अस्मिन्‌विवाहमहोत्सवादौ आगच्छआगच्छ-इहस्थाने तिष्ठतिष्ठ-स- न्निहिताभवभव-धूपं-दीपं-नैवेद्यं-अलंकारं गृहाणगृहाण-सर्वसिद्धिं कुरुकुरुस्वाहा. इसमंत्रको पढकर उसकमलपर श्रीफल-और-पुष्प- माल स्थापनकरना-और-धूप-दीप-नैवेद्य-मुद्रावगेरा चढाना,- फिर षोडशविद्यादेवीयोंके नामसें जिसतरह दिवारपर सोलह टीके लगाना-और जिसतरह चित्रमय स्वस्तिक तथा मंगलकलश ब- नाना उसकी स्थापना निचेमुजबबतलाइ जाती है,

## [ कौतुकागारकी स्थापनाका आकार. ]





( षोडश विद्यादेवीकी स्थापना, )

* * * * * * * *

* * * * * * * *



| मंगलकलश—२, | जवाराकेप्याले—२, | सप्तकुलकरकी स्थापना. * | जवारोकाप्याला—१ | शासनदेवीकी स्थापना. * | जवाराकेप्याला—२, | मंगलकलश—२, |
|---|---|---|---|---|---|---|

चार मंगलकलश-सातकुलकर-शासनदेवी-जवारारोपन-षोडशविद्यादेवी-चित्रमयस्वस्तिक-और-मंगलकलश-उपरलिखेमुजब देखलो, चारमंगलकलश-पांचजवाराकेप्याले-सप्तकुलकर-और-शासनदेवी-इनकीस्थापना भूमिपर करनाचाहिये, और षोडश-

विद्यादेवी-स्वस्तिक-और-चित्रमयकलश-इनकी-स्थापना दिवार-पर करनाचाहिये, षोडशविद्यादेवीयोंके नाम-रोहिणी प्रज्ञप्ति-वज्रशृंखला-वज्रांकुशी-अप्रतिचक्रा-नरदत्ता-काली-महाकाली-गौरी, गंधारी-महाज्वाला-मानवी-वैरुट्या-अच्छुप्ता-मानसी-महामानसी इनमें-जो-काली-महाकालीनामकी देवी है उनकों समक्तवतीही जानना, जिस कालीमहाकालीकों मिथ्यात्वश्रद्धावाले मानते है, मांसमदिरा चढाते है उसकों-यहां नही समझना, भूमिपर चारमंगलकलशकी स्थापनाकरना जो उपरलिखआये-वो-इसतरह समझनाकि-दोनोंबाजु दोदो कलश-एकपरएक उपरनीचे धरना-नीचेकाकलश कुच्छबडा और उपरका कुच्छछोटाहोनाचाहिये, याते खूबसूरती मालूम दे, उपरलेदोनोंकलशोपर एकएकश्रीफल और लालरुमाल-लच्छेसहित बांधदेनाचाहिये, उनकलशोंके बीचमें-जमीनपर जो दोहाथका फासला छोडाहै उसमें कुलकर-और-शासनदेवीकी स्थापनाकी चौंकी-तथा जवारेके पांचप्याले उपरबतलायेमुजब स्थापनकरना. इसस्थानकानाम शास्त्रोंमें कौतुकागार फरमायाहै, जहांजहां विवाहसंस्कारमें कौतुकागार नाम लियाजाय वहां यही स्थान जानलेना, इसकीस्थापना वरके तथा कन्याके दोनोंकेघर किइजाती है, और विवाहपूर्णहुवेबाद सातदिनतक रखीजाती है,

(१७०)-विवाहके प्रारंभमें जिसदिन मुनासिबसमझाजाय घरकेपास साफजगहपर एकमंडप बनानाचाहिये. स्थंभोंपर आरीसे दरवजोंपर-तोरण-धजापताका-मंडपके उपर चांदनी-हांडीतखते वगेरा मकानकीसजावट अकसर विवाहकाममें जरूरकरना पडती

है, कन्याकेघर मंडप ऐसाबनानाचाहियेकि-जिसमें-ठीकबीचमें-एक वेदी और चौरीबनानेकी जगह तयाररहे, कइलोग विवाह कार्यमें लाखोंरुपये लगा देते है और कइलोग इज्जतमें कलंकलगा-कर कंजुसाइका टीका लगवालेते है असलपूछो तो दोनोंबातें ठीक नही, घरवेंचकर संसारमें वाहवाह कराना, या-धनवान् होकर कंजूसबनना दोनोंकाम अच्छे नही, आदमी उसकानाम है-जो-अपनीशक्ति-और-इज्जतकों संभालकर चले, हां!-इतनाजरुर कहे-किमें-फजूलखर्च करनामुनासिब नही, लग्नदिवससे पहिले जब बरात चडे तब अच्छे गेहनेकपडे पहेनकर वर अश्वारुढहोके चले, सबके अगाडी बाजा-उसकेबाद-बरातीलोग-और वरके-पिछाडी सोहागनस्त्रीये मंगलगीतगातीहुइ प्रयाणकरे, कइदेशोमें गवैयेलोग और वारांगना नृत्यगानकरती हुइ बरातमें शाथचलती है, यह देशदेशकी रसम न्यारीन्यारी है, लेकिन! हां!-ज्ञानीलोग इसकों पसंद नहीकरते, बल्किन्! मना फरमाते है, असलमें यहबात ठीकभी हैकि-इसका नतीजा अच्छानही. अकसरकरके नयीउमर-वाले युवान मोहितहोकर घरका धन जरुर उडादेते है, आतिस्बा-जो-(यानी)-बारुदखाना-छोडनाभी अच्छेलोगोंने पसंद नहीकि-या. इसमें दोतरहके नुकशानहै एकतो फजूलखर्च लगना-और-दूसरे जीवहिंसाका पाप शिरचढना-इसलिये मुनासिबहैकि-बारुदखाना-न-छोडनाचाहिये, क्या!-राजा-या-रंक-कोइहो-विवाहहोनेकी खुशी दोनोंकेलिये एकसी है, गरीबहोगा उसकोंभी एकदफेतो खुशीकी लहेरे असर करजायगी. जैसे लडकापैदाहोने-की खुशी राजाकों और गरीबकों एकसा होती है वैसेही विवाह-

कीखुशीभी एकसा समझनाचाहिये, इसमें दौलतमंद अपनी दौ- लतका घमंड लावेकि-जैसी मुजेखुशीहुइहै वैसी गरीबकों न हुइ होगी तो उसकाघमंडलाना फजुलहै. यह खुशीतो गरीबकों भी वैसीही होती है,

(२७१)-इसतरह बरात चलतीहुइ अगाडीबढे. और कुल- गुरु शांतिमंत्रपढताहुवा शाथचले,-[ शांतिमंत्रः]-ओं अर्हं-आदिमो अर्हन्-आदिमोनृपः-आदिमोदाता-आदिमोनियंता-आदिमोगुरुः- आदिमः श्रेष्ठः-आदिमोभर्त्ता-आदिमोजयी-आदिमोनयी-आदिमः शिल्पी-आदिमोविद्वान्-आदिमोजल्पाकः-आदिमःशास्ता-आदि- मःसौम्यः-आदिमःकाम्यः-आदिमःशरण्यः-आदिमोवंद्य-आदिमः स्तुत्यः-आदिमोज्ञेयः-आदिमोभोक्ता-आदिमः सोढा-आदिमएक आदिमोनेकः-आदिमस्थूलः-आदिमः कर्म्मवान्-आदिमोऽकर्म्मा- आदिमोधर्म्मवित्-आदिमोऽनुष्ठेयः-आदिमोऽनुष्ठाता-आदिमःसह- जः-आदिमोदशावान्-आदिमः सकलत्र-आदिमोविवोढा-आदिमो ज्ञापकः-आदिमःकुशलः-आदिमोवैज्ञानिकः-आदिमःसेव्य-आदि मोगम्यः-आदिमोविमृश्यः-आदिमोविमर्ष्टा-सुरासुरनरोरगप्रणतः- प्राप्तविमलकेवलः-दयालुः-परोपेक्षारहितः-परात्मा-परंज्योतिः-परं ब्रह्म-परमैश्वर्यभाक्-जगदुत्तमः-सर्ववित्-सर्वजित्-सर्वप्रशस्यः-स- र्ववंद्यः-सर्वपूज्यः-सर्वात्मा-असंसारः-अव्ययः--हतशंस--यदूतः-- विश्वसारो निरंजनो निर्ममो निकलंका-निःपापः निःपुन्यः निर्मना-निर्देही-निःशंसयो निराधारो निरवधि प्रमाणप्रमेयप्रमा- ता-जीवजीवपुन्यपापश्रावसंवरबंधमोक्षप्रकाशकः-सएवभगवान्-शां तिंकरोतु-तुष्टिंकरोतु-पुष्टिंकरोतु-ऋद्धिंकरोतु-वृद्धिंकरोतु-सुखंकरोतु

सौख्यंकरोतु-लक्ष्मींकरोतु-अँर्ह ओं,-[इतिशांतिमंत्रः]-इसतरह च-लतीहुइ बरात-जिनमंदिरमें और निर्ग्रंथगुरुकेपास नमस्कारकरने-कों जाय, फिर अगाडी बढे जिसगांवजानाहो एकगांवसें दूसरे-गांव प्रस्थानकरतेहुवे जाय, जब उसगांवमें पहुंचे-कन्याकेसंबंधी लोग-बरातकी-पेशवाइकरे, बरातसहित-वर-जब तोरणछबने जा-य-उसवख्त कन्याकेदरवजेपर-जो-आम्रपत्रका तोरण लगा होता है उसकों अपने दाहनेहाथसें स्पर्शकरे, राजालोग तलवारसें स्प-र्शकरते है, उसवख्त बाजेगाजेवालोंकों और याचकोंकों प्रीति-दान देनाचाहिये, अच्छेलोगोंका कायदाहैकि-अपनेकों खुशीहो उसवख्त-दूसरोंकाभी खुश करना तोरणछत्रकर पीछा फिरे और जहां बरातका डेरा मुकरर कियागयाहो वहां जाय,

(१७१)-जब विवाहमुहूर्त्तमें घंटाभरका फासलारहे-वर-बरा-तीलोगोंकेशाथ-घोडेपरसवारहोकर-कन्याके मंडपद्वारपर जाय, व-हां सासु-एककोरा मीटीकाघडा और कुंकुमवगेरा तीलककरनेकी सामग्रीलेकर सामने आवे और-वरकों-तीलककरे, वर-उसमीटी-के घडेमें रुपया या-मोहर-वगेरा डाले, फिरवरके पांव-सासु-दू-धसें प्रक्षालनकरे,-और-मंथान-हल-मुशल-धूसर-तथा-चरखेकी त्राकसें वरकों-पौंखे,-(यानी)-इनचीजोंकों लालकपडेमेंलपेटकर अलगअलग तीनदफे वरके मस्तकतक फिरातीहुइउतारे, येचीजें बहोतछोटीछोटीबनीहुइ-इसीकामकेलिये तयाररहती है. ज्ञानीलोग इसपौंखनेका मतलब इसतरह फरमाते हैकि-सासु-जो-तुमको मं-थान दिखलाता है इससें जानलो विवाहहुवेबाद तुम गृहस्थावासमें मथ जाओगे, हल दिखलानेका यहमतलबहैकि-तुम-जमीनकी तर-

खंडातेरहोगे, मुशल दिखलानेका मतलब तुम अनाजकीतरह खं-डातेरहोगे, धूसर दिखलानेका मतलब तुम बैलकीतरह जोतेरहो- और चरखेकीत्राक दिखलानेका तात्पर्य तुम मायाजालसें लपेटे-रहोगें, सासु इसतरकीबसें तुमकों होशियार करती हैकि-अबभी-सौचलो-और-समझजाओ-विवाहमें कोइफायदा नही. वर-इसका अर्थ-एसे समझताहैकि-सासु-जो-हमकों येये चीजें दिखलाती है इससें हमारे येये फायदे होगें, मंथानकेदिखलानेसें-जानाजाताहै हमारेघर दूधदहीं बहोतहोगा. हलदिखलानेसें जानाजाताहै हमारे खेंतीवाडी बहोतहोगी, मुसल दिखलानेसें जानाजाताहै. हमारेघर अनाजबहोत खंडातारहेगा, धूसरदिखलानेसें जानाजाताहै हमारे घरगाडी बैंल बहोत चलतेरहेगें, और चरखेकीत्राकके दिखला-नेसें कहसकते हैकि-हम-इसकी लडकीकेशाथ स्नेहतंतुसें बंधहुवेर-हेंगे. इसलिये विवाहकाहोना अच्छा है ऐसा मानकर परवानगी देताहै, इतनेकामहुवेबाद-सासु-चूपहोकर वरकों भीतरआनेकी-अगाइ देती है, इसतरह अगाइहुवेबाद-वर-भींतरप्रवेशकरे, और जहां सप्तकुलकरवगेराकीस्थापना फिइहुइहो उसजगह कौतुका-गारमें जाय,-

(१७३)-वहां शींगारपहनकर कन्या पहिलेसें आनकर हा-जिररहे, कुलगुरु उसकों वरकीदाहनीतर्फ और कुलकरोंकी स्था-पनाके सामने बैठावे, फिर कुलगुरु-केशरचंदन-श्रीफल-और-सु-पारीवगेरासें-कुलकरोंकी और शासनदेवीकी पूजाकरावे, (यानी) सातश्रीफल-सातकुलकरोंकी स्थापनापर-और-एक-शासनदेवीकी स्थापनापर चढावे, केशरचंदनकुंकमके टीकेदिलावे, बाद लालसू-

त्रकी वरमाल बनाकर वरकन्याकों धारणकरावे, और फिर वरके दुपटेसें कन्याकी चुंदरीकी ग्रंथीबंधन करे, और पीसीहुइ शमीवृक्षकीत्वचा-तथा-पीपलवृक्षकीत्वचा-मिलाकर वरकन्याके दाहने हाथमें देकर दोनोंका हस्तमेलन करावे, और इसमंत्रकों पढे; [हस्तयोजनमंत्रः]-ॐअर्हं-आत्मासि जीवोसि-समकालोसि-समकर्मासि-समाश्रयोसि-समदेहोसि-समक्रियोसि-समस्नेहोसि-समचेष्टितोसि-समाभिलाषोसि-समेच्छोसि-समप्रमोदोसि-समविषादोसि समावस्थोसि-समनिमित्तोसि-समवचोसि-समक्षुत्तृष्णोसि-समागमोसि-समविहारोसि-समविषयोसि-समशब्दोसि-समरूपोसि-समरसोसि-समगंधोसि-समस्पर्शोसि-समेंद्रियोसि-समाश्रवोसि-समसंवरोसि-समबंधोसि-समनिर्जरोसि-सममोक्षोसि-तदेकत्वं इदानीं अर्हँॐ,-इतिहस्तयोजनमंत्रः,-फिर कन्याके संबंधीलोग मंडपमें वेंदीबनानेकीतयारी करे, वेंदी चारहाथलंबी होनाचाहिये, उसके चारों कोंनेपर हरेवांशकी चौरी बनावे, सात-या-नव-छोटेछोटे मोटीकेघडे एकएकतर्फ क्रमसें बडेपरछोटा इसतरहरखे,-और-त्रिकोण हरेवांससें उनकों बंधन करे, इसतरह चौरी बनाकर चारों तर्फ आम्रपत्रकातोरण बांधे, वेदीके ठीकबीचमें त्रिकोणाकार अग्निकुंड बनावे, फिर कुलगुरु कौतुकागारसें मंडपमें आनकर उसवेंदीकी प्रतिष्ठाकरे, पुष्प-चावल-कुंकुम-हाथमेंलेकर वेदीकाप्रतिष्ठाकामंत्र पढे,-[वेदीप्रतिष्ठामंत्रः]-ॐनमःक्षेत्रदेवतायै शिवायै क्षाँक्षींक्षूँक्षौँक्षः-इहविवाहमंडपे आगच्छआगच्छ इहबलिपरिभोगंगृन्हगृन्ह-भोगंदेहि-सुखं देहि-यशोदेहि-संततिंदेहि-ऋद्धिंदेहि-वृद्धिंदेहि-सर्वसमीहितं देहिदेहिस्वाहा, इसमंत्रकों पढकर चारोंकोंनेपर

चावल-पुष्प-वगेराचढावे, चौरीके कलशोंपर लालवस्त्र गजभरलं-बाचौडा लेकरढके और फूलकीमाला उनपर चढावे, फिर तोर-णकी प्रतिष्ठा इसमंत्रसें करे, [ तोरणकी प्रतिष्ठाका मंत्र इसतरहहै ] ओँह्रिँद्वारश्रिये सर्वपूजिते-सर्वमानिते-सर्वप्रधाने-इहतोरणस्था-स-र्वसमोहितं देहिदेहिस्वाहा-इसतरहतोरणकी प्रतिष्ठाकरके त्रिको-णाकार अग्निकुंडमें मंत्रपढकर अग्निस्थापन करे, [ अग्निस्थापनमंत्रः ] ओँरंररांरूँरौंरः-नमो अग्नये-नमो बृहद्भानवे-नमोअनंततेजसें-नमो-अनंतवीर्याय-नमोअनंतगुणाय-नमोहिरण्यतेजसे-अत्रकुंडे-आगच्छ आगच्छ-अवतरअवतर-तिष्टतिष्ट-स्वाहा, त्रिकोणाकार कुंडमें अ-ग्निकों स्थापनकरके कौतुकागारसें वरकन्याकों मंडपकीवेंदीमें लावे, वेंदीमें प्रवेशकरतेवख्त दखनकेदरवजेसें प्रवेशकरना चाहिये,

(१७४)-वेंदीकामें पहुचेबाद वरकन्याकों चौंकीपर पूर्वकीत-र्फमुखकराके बैठावे, कुलगुरु उत्तरदिशातर्फमुखकरके पास बैठे, कइदेशोंमें ऐसारवाजहैकि-वरकन्याका-हस्तमेलन-इसवख्त-वेंदी-कामें आयेबाद कराते है, लेकिन!-आवश्यकसूत्रकी टीकामें जहां रिषभदेवजीकेविवाहका वर्ननचलाहै वहां हस्तमेलन कौतुकागार-मेंही करनेका लेखहै, इसलिये वहांही करना मुनासिबहै, चौंरीमें बैठेबाद कुलगुरु त्रिकोणाकारकुंडमें-जो-पहिले अग्नि स्थापनकि-इहै उसकों पींपल-या-कापिथ्थवृक्षके काष्टोसें प्रज्वलितकरे, और उसमें घृत-मिश्री-जव-तील-इंद्रजव-नागरमोथा-छाडछडीला-लोंग एलाचीं-कपूरकाचली-और-चंदनकाचुरा वगेरा हवनकीसामग्रीमें होम करे, फिर वरकीदाहनीतर्फ बेठीहुइ कन्याकों उठाकर वरके-सामनेबिठावे, और यह मंत्र पढे, [ मंत्रः ]-ओँ अर्हं-इदमासनम-

ध्यासीनौ-स्वध्यासीनौ-स्थितौ-सुस्थितौ-तदस्तु-वां-सनातनःसं-गमः अर्हं ओं,-इसतरह मंत्र पढकर दुर्वासें पवित्रजलद्वारा वरक-न्याकों अभिषेक करे, फिर कन्याका दादा-पिता-बडाभाइ-या-कोइ वृद्धपुरुष-हो-वरकन्याकेपास बैठे, उसवख्त-कुलगुरु-नमोर्ह-त्सिद्धाचार्योपाध्याय-सर्वसाधुभ्यः-ऐसापढकर कहेकि-आपके गौ-त्रोंकासंबंध मैने जाना-लेकिन! इससमय सबकेरुबरुभी प्रकाशित होनाचाहिये, ऐसासुनकर वरके संबंधोलोग अपना गौत्र-जाति-वंश-प्रकाशकरे, फिर कन्याके संबंधीलोगभी इसीतरह गौत्रजातिवंशादि प्रकाशकरे, तद्अनंतर कुलगुरु इसतरह गौत्रका उच्चारणकरे, ओं अर्हं अमुकगोत्रीयइयत्प्रवरःअमुकज्ञातिः-अमुकान्वयः-अमुकप्रपौत्रः-अमु-कंपौत्रः अमुकपुत्रः अमुकगोत्रीयः इयत्प्रवरः अमुकज्ञातीयः अमुका-न्वयः अमुकप्रदौहित्रः अमुकगोत्रीयः इयत्प्रवरः अमुकज्ञातीयः अमु कान्वयः अमुकप्रपौत्री-अमुकपौत्री-अमुकपुत्री-अमुकगोत्रीयःइयत्प्र-वरः-अमुकज्ञातीयः अमुकान्वयः अमुकप्रदोहित्री अमुकमात्रीयः-इय-त्प्रवरः अमुकज्ञातीयः अमुकान्वयः अमुकप्रदौहित्री अमुकावधू-तद्यु वयोर्निविडो विवाहसंबंधोस्तु-शांतिरस्तु-तुष्टिरस्तु-पुष्टिरस्तु-धनसंता-नवृद्धिरस्तु-अर्हं ओं, फिर वरकन्याकेहाथसें गंधपुष्प-धूप-नैवेद्यव-गेरासें अग्निकी पूजाकराके चावलकीधाणी अग्निमें प्रक्षेपकरावे, और अपनीदाहनीतर्फ वरकों-और-बामीतर्फ कन्याकों बैठाकर इसमंत्रकों पढे,-[ मंत्रः ]-ओं अर्हं-अनादिविश्वं-अनादिरात्मा-अनादिकालः-अनादिकर्म्म-अनादिसंबंधो देहिनां-वेदानुमतानुग-तानां-क्रोधाहंकारछद्मलोभैः संज्वलनप्रत्याख्यानाप्रत्याख्याना नंतानुबंधिभिः शब्दरूपरसगंधस्पर्शेच्छापरिसंकालितैः संबंधो

सुबंधःप्रतिबंधःसंयोगःसुगमः सुकृतःस्वनुष्ठितः सुप्राप्तःसुलब्धो द्रव्य-भावविशेषेण अर्हं ओं,

(१७८)–फिर कुलगुरु ऐसावाक्य उच्चारणकरे–तदस्तु–वां–सिद्धप्रत्यक्षं–केवलिप्रत्यक्षं–चतुर्निकायदेवप्रत्यक्षं–विवाहप्रधानाग्निप्र-त्यक्षं–नामप्रत्यक्षं–नरनारीप्रत्यक्षं–जनप्रत्यक्षं–गुरुप्रत्यक्षं–मातृप्रत्यक्षं पितृप्रत्यक्षं–मातृपक्षप्रत्यक्षं–पितृपक्षप्रत्यक्षं संबंधःसुकृतःसदनुष्ठितः सुप्राप्तःसुबंधःसुसगंतः–तुमारा विवाहसंबंध सिद्धप्रत्यक्ष केवलीप्र-त्यक्ष मातापिता सर्व जनप्रत्यक्ष उत्तमप्रकार हुवा, अग्निकीचौत-र्फ प्रदक्षिणा दिजिये, फिर वरकन्या ग्रंथीबंधनसहित अग्निकी चौतर्फ प्रथम फेराफिरे जिसमें कन्या आगे और वर पीछें रहे, पहिलाफेरा फिरकर पूर्वोक्तआसनपर बैठे, चावल–या–चावलोंकी धाणी हाथमें रखे, तदनंतर कुलगुरु इसमंत्रको पढे,–[ मंत्रः ]–ओं अर्हं–कर्मास्ति मोहनीयमस्ति दीर्घस्थित्यास्ति निविडमस्ति–दुच्छेद्यम स्ति अष्टाविंशतिप्रकृत्यस्ति क्रोधोस्ति मानोस्ति मायास्ति लोभोस्ति संज्वलनोस्ति–प्रत्याख्यानावरणोस्ति अप्रत्याख्यानावरणोस्तिअनं-तानुबंध्यस्ति–चतुश्चतुर्विधोस्ति–हास्यमस्तिरतिरस्ति–अरतिरस्तिभ-यमस्ति जुगुप्सास्ति शोकोस्ति पुंवेदोस्ति–स्त्रीवेदोस्ति नपुंसकवेदो-स्ति–मिथ्यात्वमस्ति–मिश्रमस्ति–सम्यक्तमस्ति–सप्तकोटाकोटीसागर स्थित्यस्ति–अर्हं ओं, तदस्तु–वां–निकाचितनिविड बद्धमोहनीयक-र्मोदयकृतः स्नेहसुकृतोस्तु सुनिष्ठितस्तु–सुसंबधोस्तु–आभवमक्षयो-स्तु–अग्निकीचौतर्फ प्रदक्षिणा दिजिये, फिर वरकन्या ग्रंथीबंधन सहित दूसरा फेरा फिरे, धाणीकीमुष्टि अग्निमें प्रक्षेपकरे, इसमेंभी कन्या अगाडीरहे, फिर उसीतरह चावलोंकीधाणी मुष्टिमें लेकर

पूर्वोक्त आसनपर बैठे, और कुलगुरु इसमंत्रको पढे,–[ मंत्रः ]–ओँ अर्हँ–कर्मास्ति वेदनीयमस्ति सातमस्ति असातमस्ति सुपुंवेद्यंसातं दुपुंवेद्यं असातं–सुवर्गणाश्रवणंसातं–दुर्वगणाश्रवणं असातं–शुभपुद्गलदर्शनंसातं–दुःपुद्गलदर्शनं असातं–शुभपुद्गलास्वादनंसातं–अशुभपुद्गलास्वादनं–असातं–शुभपुद्गलस्पर्शनंसातं–अशुभपुद्गलस्पर्शनं–असातं सर्वसुखंकृतं सातं–सर्वदुखकृतं असातं–अर्हँ ओँ, तदस्तु–वां–सातावेदनीयं–माभूदमातावेदनीयं–तत्मदक्षिणी क्रियतां विभावसुः–फिर वरकन्या उसीतर तीसरा फेरा फिरे, धाणीकी मुष्टि अग्निमें प्रक्षेपकरे, इसमेंभी कन्या अगाडी रहे, और उसीतरह पूर्वोक्त आसन पर बैठे, फिर कुलगुरु इसमंत्रको पढे, [ मंत्रः ]–ओँ अर्हँ सहजोस्ति स्वभावोस्ति संबंधोस्ति–प्रतिबंधोस्ति–मोहनीयमस्ति वेदनीयमस्ति नामास्ति गोत्रमस्ति आयुरस्ति हेतुरस्ति आश्रवबद्धंअस्ति–क्रियाबद्धमस्ति कायबद्धमस्ति–तदस्तिसंसारिकसंबंधः अर्हँ ओँ,–इसमंत्रके पूरेहोनेपर कुलगुरु–कन्याके–पिता–चाचा–बडाभाइ–या–जोकोइ–कुलमेंबडाहो उसकेहाथमें तील–जव–कुश–और–जलदेकर ऐसेकहे, अद्यअमुकसंवत्सरे–अमुकायने–अमुकऋतौ–अमुकमासे–अमुकपक्षे–अमुकतिथौ–अमुकवासरे–अमुकनक्षत्रे–अमुकयोगे–अमुककरणे–अमुकमुहूर्ते–पूर्वकर्मसंबंधानुबद्धवस्त्र गंधमाल्यालंकृतां–सुवर्णरूप्यमणि भूषणभूषितां–कन्यां–ददात्ययं–प्रतिगृन्हीथ–ऐसाकहकर वरवधूके हाथपर जल निक्षेप करावे, उसवख्त–वर–कहे–प्रतिगृन्हामि–कुलगुरु–कहे–सुप्रतिगृन्हितास्तु–शांतिरस्तु–तुष्टिरस्तु–पुष्टिरस्तु–ऋद्धिरस्तु वृद्धिरस्तु–धनसंतानवृद्धिरस्तु–इतनाकहकर–वरको–अगाडी और कन्याको पिछाडीकरके कहे–अग्निकीचौतर्फ प्रदक्षिणा किजिये, प-

हिलेके तीनफेरेमें वरकाहाथ कन्याकेहाथसें नीचे रखागयाथा-इसचौथे फेरेमें-वरकाहाथ-उपर-और-कन्याकाहाथ-उसकेनीचे रखनाचाहिये, फिर वरकन्या अग्निकीचौतर्फ चौथाफेरा फिरे,धाणीकीमुष्टि अग्निमें प्रक्षेपकरे, चौथे फेरेके अंतमें कन्याकों वरके बामीतर्फ पूर्वोक्त आसनपर बैठावे, इसवख्त-कन्याका-पिता-या-उसकेकुटुंबका-औरकोइवृद्धपुरुषहो-वस्त्र-आभूषण-हाथी घोडा-रथ पालखी-दासदासी-जोकुच्छदेनाहो-शक्तिमुआफिक देवे, औरभी कुटुंबीलोग जोकुच्छ देनाहो-इसवख्त-देसकते है, फिर कुलगुरु-दुर्वा-अक्षत-वगेरा सुगंधिवस्तु हाथमेलेकर-येनानुष्ठानेन-आद्योअर्हन्-शक्रादिदेवकोटि परिवृतो भोगाय-संसारीजीवव्यवहारमार्गसंदर्शनाय-सुनंदासुमंगले-पर्यणैषीत्-ज्ञातमज्ञातं-वा-तदनुष्ठानानुष्ठितमस्तु,-ऐसा कहे और वरकन्याके मस्तकपर प्रक्षेपकरे, फिर कन्याकापिता-जव-तील-कुश-और-जलकों हाथमेलेकर वरकेहाथमें देवे. और ऐसेकहेकि [दायंददामि] अर्थात् दायचादेताहूं-वर-कहे [प्रतिगृन्हामि]-अर्थात् लेताहूं, इसवख्त कुलगुरु कहे [सुगृहितमस्तु-सुपरिगृहितमस्तु] इसवख्त जमीनजहागीर भांडबर्तन जोकुच्छ देना हो फिर देवे, इसतरह दायचादियेबाद कुलगुरु ऐसेकहे वधूवरौ-वां-पूर्वकर्मानुबंधन निबिडेन-निकाचितबद्धेन-अनुपवर्त्तनोयेन-अनुपायेन-अश्लेषेन-अवश्यभोग्येन विवाहःप्रतिबद्धो बभूव तदस्तु-अखंडितो अक्षयो अव्ययो निराबाधःसुखदोस्तु-शांतिरस्तुपुष्टिरस्तु ऋद्धिरस्तु वृद्धिरस्तु धनसंतान वद्धिरस्तु, ऐसे वचनबोलकर तीर्थजलसें कुशाग्रद्वारा वरकन्याकों अभिषेककरे, इतनेकार्य हुवेबाद चौरीमेसें उठाकर कौतुकागारमें जहां कुलकरोंकीस्थापनाहै वहां लेजाकर बैठावे,

(१७६)–वहां कुलकरोकी स्थापनाके रुबरु कुलगुरु ऐसे कहे अनुष्ठितो-वां-विवाहः-समस्नेहौ-समभोगौ-समायुषौ-समधर्माणौ-समसुखदुखौ-समशत्रुमित्रौ-समगुणदोषौ-समवाङ्मनःकायौ-समाचारौ समगुणौ भवेतां-इसप्रकारकहकर-करमोचनकरनेका मंत्रपढे, [करमोचनमंत्रः]-ॐ अँर्ह-जीवस्त्वं कर्मणाबद्धः-ज्ञानावरणेनबद्धः दर्शनावरणेनबद्धः-वेदनीयेनबद्धः-मोहनीयेनबद्धः आयुषाबद्धःजात्याबद्धः-गोत्रेणबद्धःअंतरायेणबद्धः-प्रकृत्याबद्धःस्थित्याबद्धःरसेनबद्धः प्रदेशेनबद्धः-तदस्तु-ते-मोक्षागुणस्थानक्रमारोहक्रमेण-अँर्ह ॐ, मुक्त्योःकरयोस्तु-वां-स्नेहसंबंधो अखंडितः-एसाकहकर वरवधूका हस्तमोचन करावे, इसवख्त-कन्याकापिता-जमाइकों-जोकुच्छदेनाहो देवे, फिर कुलगुरु इसकाव्यकों पढे–[काव्यं] पूर्वँयुगादिभगवान् विधिनैव येन-विश्वस्य कार्यकृतये किल पर्यणैषीत्-भार्याद्वयं तदमुनाविधिनास्तु युग्मं-एतत्सकामपरिभोगफलानुबंधि-१,-इसतरहमंगलवाक्य उच्चारणकरके ग्रंथीमोचन करावे, [अचलसौभाग्यं अस्तु भवतां] ऐसा आशीर्वचन बोले, फिर कौतुकागारसें चलकर वरवधू बहार आवे और-बरातीलोगोंकेसहित जिसआडंबरसें आयेथे वाजेगाजेकेशाथ अपने डेरे पर जाय, दोचाररौजकेबाद जब बरातकी विदागीरीहो-वहांसें-चलकर अपनेशहेर आवे, और वाजेगाजेकेशाथ अपनेघरमें प्रवेश करे, याचकलोंगोंकों दानदेवे, जिनजिन नोकरचाकरोंकी जितनीजितनीतनखाह ठहराइहो तु देवे, बरात घरआये बाद सातरौजपीछे-कुलकरकी स्थापनाकों-विसर्जनकरे, विसर्जनकरतेसमय प्रत्येककुलकरकी पूजाकरना और प्रत्येककुलकरका मंत्र जो (१६९)मी कलममें लिखआये है देख-

कर पढना-मंत्रपुराहोनेपर-[ पुनरागमनाय स्वाहा ]-इतनापद बोलकर प्रत्येककुलकरकी स्थापनाकों विसर्जन करना, इसीतरह शासनदेवीकीभी पूजाकरके-मंत्र-जो-उसी ( १६९ ) मो-कलममें-लिखआये है देखकर पढना, मंत्रपुराहोनेपर [पुनरागमनाय स्वाहा] कहकर शासनदेवीकी स्थापनाकों विसर्जन करना,

(१७७)-विवाहकी रसम कइदेशोंमें न्यारीन्यारी है लेकिन! उपरलिखीहुइ विधि सबकों मान्यरखनेयोग्यहै, विवाहकाकाम पुराहोजाय तब धर्मके उत्तेजनमेंभी ध्यानदेनाचाहिये, विवाहमें तरहतरहके खानपानकिये, तरहतरहके आनंद भोगे,-और तरहतरहके गायन सुने, तो अबधर्ममेंभी ध्यान देना चाहिये,-स्वधर्मीवात्सल्यकरके धर्मज्ञजनोकों जीमानाचाहिये,-जिनमंदिरमें तरहतरहके नैवेद्यधरके रागरागणीसें पूजन करानाचाहिये, तीर्थयात्रामें और साधुसाध्वीयोंकी सेवामें द्रव्यव्ययकर धर्मकीबढवारी करनाचाहिये, संसारीककाममें हजारांह रुपये लगाये तो आधाचोथाइ दशांशषोडशांश धर्मकाममेंभी लगाना मुनासिबहै, अपशोषहैकि-आजकलकेजमानेमें धर्मतर्फ लोगोंकी निगाह घठती जाती है, धर्मकी बातें बतलानेवालोंकों-लोग-हंसोमें उडाते है, लेकिन! यादरहे! सुख और आनंदाजितना तुम पायेहो धर्मरुपी कल्पवृक्षका फलहै, सुंदरस्त्री-अच्छेमकान-अच्छासवारी-और-अच्छाखानपान सब धर्मकी बदौलतमिलाहै, पूरवजन्ममें तुमने धर्म कियाथा उसीका यह नतीजाहै,

(१७८)-विवाहहुवेबाद स्त्रीपुरुषमें स्नेहवृद्धि जरुरहोती है, लेकिन! ऐसा स्नेह किसकामका जो अपनीइज्जतमें कलंक लगे,

स्त्रीकों मुनासिबहै पतिके हुकममें चलना, जो पुरुष अपनीस्त्रीकों अपनेहुकममें नहीचलाते उनकों पुरुष नही बल्कि ! स्त्री-कहना चाहिये, ज्यूंज्यूं स्त्रीकों शिरचढाओगें बहोतपस्ताना पडेगा, जिनकेघर दोस्त्री है उनकों महाविडंबना रहेती है, आजकल वैसे पुन्यवान् नही रहे जिनकेघर बत्तीसबत्तीसस्त्रीयें होतेहुवेभी टंटेझगडेका कुच्छकामनही था, दोस्त्रीकी चाहना छोडकर एकहीमें संतोषकरो तो अच्छाहै, राजाओंकी देखादेखी तुम राजे मतबनो, अपनीपुन्यवानी तर्फ खयालकरो, ज्यूंज्यूं स्त्रीकों बहोतमनाते जाओगे-तुमारे शिरचढतीजायगी, स्त्री-पुत्र-नोकर-और-चेला-पहिले दिनसेंही अंकुशमें रखोगे तो अच्छाहै, अगर तुम समझतेहोगें पीछेसें अंकुशमें करलेगें तो यहसमझना फिजुलहै, इसपर अनुयोगद्वारसूत्रकी टीकामें जो एककथा लिखी है यहांपर सुनादेते है, सुनकर अमलकरना, एकस्त्रीकों तीनलडकीयें कवारी मौजूद थी, जब उसमेंसें एकलडकीका-विवाहहुवा माताने उसकों सिखलायाकि-बेटी ! जब तूं अपनेपतिके पास जाय उसकीपीठपर पांवसें एकलात मारदेना, और वह जोकुच्छ तुजेकहेसुने सवेरे आनकर मुजे कहना, लडकीने विवाह हुवेबाद पहिलेरोज उसीमुताबिककिया, (यानी)-लात मारदी, पति-कुच्छनहीबोला, उल्टाकहनेलगा तेरेपांवमें लगीतो नही? बस! इसीतरह बातेंकरते हुवे-रात पूरीहुइ जब लडकी अपनीमाताकेपास गइ, माताने सबबात सुनी और कहा बेटी! तेरे पतिमें कुच्छदम नही है, तेरे आधीनमें रहेगा, जो तूं नाच नचावेगी नचेगा, खुश रहना, दूसरी बेटीका विवाह हुवा तब उसकोंभी सिखलायाकि-तूंभी जब तेरेपतिके पासजाय

उसकीपीठपर एकलात मारदेना, उसनेभी पतिकेपासजाकर उसकीपीठपर एकलात मारदीइ, पतिने गुस्साखाकर कहा–नालाइक! तूं किस चांडालकी लडकी है?–क्या! पतिसें पहिल पहिले मिलतेवख्त ऐसे करना चाहिये?–खेर! आजका गुनाह माफकरताहुं, लडकीने सवेरे जाकर अपनी माताकों सबबातकही, माताने कहा बेटी! तेरापति कुच्छ हिम्मतबहादूर और कुच्छनामर्द है, इसलिये कुच्छ डरतीभी रहना और कुच्छ हुकमभी चलाना, फिर तीसरी लडकीका विवाह हुवा और उसकोंभी सिखलादियाकि–पतिकी पीठपर लातमारदेना, उसने उसीमुआफिक पतिकेपासजाकर उसकीपीठपर लात मारदीइ, पतिने उसीवक्त स्त्रीके मुंहपर दोतमाचे ऐसे धरेकि–मुंहमेसें लोही निकल आया, लालआंखकरके कहनेलगा नालाइक तूं किसचांडालकी लडकी है? अभीवख्त मेरेघरसें चली जा, ऐसाकहकर गलापकडकर बहार धकेलदिइ, सारीरात–वो–रोतीरही, लेकिन! पतिने मुंहसेंभी नही बुलाइ, सवेरहोनेपर उठकर अपनी माताकेपास गइ और कहने लगी तेने अच्छीसिक्षा दिइ, आज मेरातो मरनाहोजाता, माताने कहा क्या हुवा?–बेटीने सबबात बयानकिइ, माताने कहा–बेटी! मेंतो–तेरे अच्छेकेलिये यहबात सिखलाइथी, याद रख!–तेरापति बडा बहादूरआदमी है, उससें सदा डरती रहना, कभी सामने नहीबोलना, जोकुच्छ–वो–कहे उसमुजबकरना इसीमें तेरा अच्छा है, महाशय! इसकथाका मतलब समझसको तो समझलो, और तुमकों जिसमें दाखिलहोनाहो उसपंक्तिमें बैठजाओ, स्त्रीकों अपनेहुकमसें बर्खिलाफ चलनेदेना अच्छानही, मुनासिबहै हुकमसें

रखना, जो लोग कायरहे उनकों यहकथा कभी-न-सोहावगी, और जो बहादूरशख्शहै उसकों आपहीआप रुच जायगी.

(१७९)-पनराहमा-व्रतारोपसंस्कार-जिसपुरुष-या-स्त्रीकों व्रत लेनाहो-स्नानमज्जन करके अच्छेकपडे पहनकर निर्ग्रंथगुरुकेपास जाय-और-नमस्कारकरके प्रार्थना करेकि-महाराज! मुजकों-व्रत-लेनाहै, तब गुरु उसकीयोग्यतादेखकर यदि वह दीक्षाकेयोग्य और अभिलाषीहो-दीक्षा-देवे, और जो दीक्षालेनेकी ताकत-न देखे-तो-उसकों गृहस्थधर्मके बारहव्रतमेंसें जितनेव्रतकी इच्छाहो अंगीकार करावे, और समझावेकि-इसवख्त-तुम्हारीयोग्यता इतनीही है, कितनेकसाधु जोराजोरी व्रत प्रत्याख्यान दिलवाते है यहबात ठीकनही, कितनेकसाधु-गच्छकेपक्षपातसें-दूसरेगच्छके श्रावककों अपनेगच्छमें खेंचते है यहभी मुनासिबनही, कोइगच्छका साधु-या-श्रावकहो-जो-सर्वज्ञप्रणीतवचनानुसार धर्मपालनकरेगा उसका निर्वाण होगा, हां! जो सर्वज्ञप्रणीतशास्त्रके पाठकों उथ्थापन करेगा उसका निर्वाणहोना मुश्किलहै, दुनियामें जितनेमतमांतरवाले है सब अपने आपकों सत्यवादी बतलाते है लेकिन! सत्यवादी वही है जो सर्वज्ञप्रणीतशास्त्रसें बखिलाफ-न-हो, सर्वज्ञ-उसकों समझना जिसकेवचनमें पूर्वापरविरोध-न हो, मिथ्याभाषण-न-करताहो सत्यसत्यबातका बयानकरनेवालाहो-आजकल-सर्वज्ञपुरुष नही रहे, उनके कथन कियेहुवे शास्त्र-जो-मौजूद है उन्हीके फरमाने मुजब चलना चाहिये, सर्वज्ञोंकों इसकालमें प्रत्यक्ष कोइ नहीबतासकता सबबकि-वें-रहे नही, हां! अनुमान प्रमाणसें सबूतकरसकते हैकि सर्वज्ञ-जरुरहुवे;क्योंके-

दुनियामें-जितनेपदार्थ है-वे-प्रमेयरूपहै-जोजो प्रमेयरूप है वे-किसीकोंजरूर प्रत्यक्षहोनेचाहिये, इसलिये जानाजाताहैकि-प्रमेयवस्तुका-जाननेवाला सर्वज्ञपुरुष जरुर हुवा.

(१८०)-दीक्षामुहूर्त्त-जिसरौज-अश्विनी-रोहिणी-मृगशिरा-पुनर्वसु-पुष्य-पूर्वाफाल्गुनी-उत्तराफाल्गुनी-हस्त-चित्रा-स्वाति-अनुराधा-ज्येष्ठा-मूल-पूर्वाषाढा-उत्तराषाढा-श्रवण-धनिष्ठा-शतभिषा-पूर्वाभाद्रपद-उत्तराभाद्रपद-और-रेवती-ये-नक्षत्रहो-रवि-बुध गुरु-शनिवारहो-रिक्तातिथिकों छोडकर और कोइ तिथि-व्यतिपात वैधृति भद्रावगेराकुयोगसें रहित हो-उसरौज दीक्षादेनेका मुहूर्त्त शोधनकरनाचाहिये,-गणिविज्जापयन्नेमें जो-संध्यागत-रविगत-विटेर क्रुराक्रांत-विलंबी-राहुगत-और-ग्रहभिन्न-ये सातदोष जो नक्षत्रके बयानकिये है-उनकों-तथा-वेध-लत्ता-पात-और-एकार्गलवगेरादोषोंकों बचाकर शुद्धनक्षत्रकों लेनाचाहिये, हां!कोइ अच्छायोग मिलजायतो नक्षत्रचाहे जो हो-हर्जनही जानना. धन-मीनके सूर्यमें बृहस्पतिके अस्तमें-अधिकमासमें जो पहिलाहे उसमें-तथा-चौमासेकेकालमें दीक्षादेना मनाहै, मिथुन-वृश्चिक-धन-और-कुंभलग्न दिक्षाकेलिये अच्छे है, वृषभ-और-तुलालग्न अच्छेनही. वृषतुलाका नवांशकभी दीक्षाकेलिये निषेधहै, और लग्न दीक्षाकेकाममें साधारणहै, लेकिन! लग्नशुद्धिमें बलवान् निकले तो लेना मनाभी नही, लग्नकी उदय और अस्तशुद्धि देखना चाहिये, दोनों एकसरखी-न-मीलेतो-उदयशुद्धि तो जरुर देखना चाहिये, दीक्षालग्नमें सूर्य-दूसरे-पांचमें-छठे-या-ग्यारहमेंभुवनमें बेठाहोतो अच्छा, चंद्रमा-दूसरे-तीसरे-छठे-बारहमें होतो अच्छा,

मंगल-तीसरे-छठे-दसमें-ग्यारहमें होतो ठीक, बुधभी-तीसरे-छठे-दसमें-ग्यारहमें होना अच्छाहै, बृहस्पति-केंद्र-या-त्रिकोणमें होना उत्तम, शुक्र-तीसरे-छठे-नवमें-बारहमें होना अच्छा, शनि-दूसरे पांचमें-आठमें-ग्यारहमें होना ठीक, सूर्य-तीसरेभुवनमें बेठना अच्छानही. चंद्रमा-दसमें ठीकनही, बुध-या-बृहस्पति-आठमें-बारमें अच्छे नही, शुक्र-केंद्रमें-या-आठमें-ठीकनही, शनि-तीसरे-छठे-अच्छानही, मंगल-शुक्र-और-शनिसें-सातमें चंद्रमा ठीकनही, चंद्रमासें सातमें-राहु-केतुभी अच्छेनही, सूर्यकेशाथ चंद्रमा बेठजाय तो राज्यकी तर्फसें भय पैदा हो, मंगलके साथ चंद्र बेठे तो कलेशकारी जानना, बुधके साथ चंद्र बैठे तो-तकलीफकी निशानी है, बृहस्पतिके साथ चंद्र बैठे तो बडी तकलीफ होगी, शुक्रके साथ चंद्र बैठे तो मान भंग होना पर्ने, शनिके साथ चंद्र बैठे तो-विपत्ति पैदाकरे, चंद्र बुध गुरु-याशनिका-लग्न-और-इन्हीका नवांशक दीक्षाके वख्त होना अच्छा है, होराद्रेष्काणवगेरा षड्वर्गभी इन्हीका होना ठीक होताहै,

( २०१ )-दीक्षा किसी अच्छे स्थानमें जाकर देना चाहिये, बाग बगीचेमें-या-किसी दूसरे रमणीक स्थानमें तीन चौकी एकपर एक रखकर उसपर सिंहासन धरके जिन प्रतिमा स्थापन करना, और दीक्षा लेनेवाले शिष्यकों वहां ले जाना. वहां पहुंचनेपर नमस्कार कराके जिन प्रतिमाके सामने चार पांच हाथके फासलेपर उसकों खडा रखकर पांच सात फुल उसके हाथमें देना-और-जिनप्रतिमाके सिंहासनपर क्षेपन करानां, अर्थात् सिंहासनपर फुल उछालना, अगर एकभी फुल सिंहासनमे न पडेतो

जानना इस शख्ससें दीक्षा न पळ सकेगी, फिर दूसरी दफे प्रक्षेप कराके देखना, और फिर तीसरी दफेभी इसीतरह देखना, अगर एक दफेभी सिंहासनपर फुल जागिरे तो जानना अच्छा है, तीनोंही दफे फुल खाली जाय तो मुनासिब है अयोग्य समझकर उसकों दीक्षा न देना, अगर सवाल किया जायकि-इतना महोच्छव-करकेभी क्या वृथा जानेदेना चाहिये? ( जवाब. ) हां!-बेशक!-वृथा जानेदेना, कोइ हर्जकी बात नही. जिस काममें अगाडी जाकर बुरा नतीजा पाना है उसकों पहिलेहीसें क्यों करना?-यह अधिकार पंचाशक सूत्रकी टीकाके अधिकारसें लिखा गया है, जिनकों शंसय हो देखलेना. अगर कोइ सवाल करेकि-साधु होकर श्रावकके पास सचित फूल कैसे उछलवावे?-(जवाब.) शास्त्रोंमें कइ जगह ऐसा बयान है कि-शिष्यकी परीक्षाके लिये-गुरु वहार भूमिका जाते हुवे रास्तेमें जान बुझकर आप वनास्पतिपर कदम देते हुवे चले. अगर चेला गुरुके पीछे पीछे वनास्पतिही उपर चला आवे और विनयके साथ कहेभी नही कि-आप रास्तेकी मौजूदगीमेंभी वनास्पतिपर किस कारणसे चलते है?-तो-जानना चाहिये कि-चेलेके दिलमें रहेम नही है, अगर सवाल किया कि-इसमें गुरुकों दोष लगाया नही?-(जवाब.) हरगिज नही लगा, सबबकि-इरादा उनका शिष्यकी परीक्षा करनेकाथा, इसीतरह यहांभी शिष्यकी पुन्यवानीकी परीक्षा करनेके लिये फूल उछलवाना कोइ हर्जकी बात नही. कोइ शख्श वहेंमलावेतो उसकीभूलहै, पहिलेसेंही किसीकार्यकी परीक्षाकरना औरज्ञानियोंके-कहनेपर वहेंमलानायही मूर्खोंकाकामहै. यहांतक

परीक्षाकरना लिखाहैकि-दीक्षादेतेवख्त-प्रतिमाकी चारोंतर्फजो-चारदीपक धरेजातेहै उनमेंजीतनेदीपकोंकी शिखामंदहोजाय-या-बुझ जाय उतनेही अंश उसकीदीक्षाकी कमजोरीजानना, अगर दीपशिखा-ज्यूंज्यूंतेज होतीजायत्यूंत्यूं उसकीदीक्षाकी तेजीहोगी ऐसाजानना. ज्योतिषके कायदेमुजब अगरलग्न कमजोरमीले तो उसकोंछोडकर सामान्यदिनशुद्धि देखलेना, और जिसवख्त दीक्षालेनेवालेका चंद्रस्वर चलनेलगे उसवख्त उनकोंदीक्षादेना, चंद्र स्वर अमृतसमानफलदेनेवालाहै, उसमेंभी अगरपृथ्वी-या-जल तत्व-चलताहोतो निहायतउमदाजानना, अगर सवालकियाजाय कि-जिनप्रतिमाके सिंहासनपरफूल उछालनेकीपरीक्षामें उत्तीर्ण-न-हुवाहो-उसकोंभी-चंद्रस्वरमेंदीक्षादेनाठीकहै ?-(जवाब.)नही !-वोतो-पहिलेही अयोग्यहोचूका,-यहांउसकीबातहै जो उसपरीक्षा उत्तीर्णहुवाहो-वैसा-शख्श-अपनेचंद्रस्वरचलतेवख्त-अगर-दीक्षा-लेगा बहोतउमदातरहसें पालन करसकेगा.उसके धर्मोपदेशसें बडे बडे अच्छेकाम बनेगें.औरउसके ज्ञानकीख्यातीसबलोगमंजुर करेंगे.

(१८२-)-जिसकी ताकत दीक्षालेनेकी नहो वो गृहस्थधर्मके बारहव्रतअंगीकारकरे, मुहूर्त्तकेलिये दीक्षामेंजोजोनक्षत्रवारवगेरा बयानकरचूके-उसमुजब अच्छायोगदेखलेना-चंद्रस्वरसबमेअच्छाहै.

सचेदेव-सचेगुरु-और-सचेधर्मपर श्रद्धालाकर उनकों मानना पूजना-इसकानाम-सम्यक्तवहै, झूठेदेव-झूठगुरु-और-झूठेधर्मकों-माननापूजना या उनपरश्रध्दालानाउसकानाम मिथ्यात्वहै. अपने कियेहुवेकर्मकों कोइफेरनहीसकता, फिरक्याफायदा संसारीकफायदेकेलियेभी कुदेवादिककों माननेसें ?-बडीभूलहैकि-अपनेपुन्यके

शिवाय दुसरेकों फायदादेनेवाला समझना, ढुंढियापंथीलोग स-वालकरतेहैकि-बारहव्रतमें प्रतिमाकीपूजाकरना कौनसेव्रतमेंसमज-ना? (जवाब)-प्रतिमाकीपूजा सम्यक्त्वमेंही दाखिलहै और सम्य-क्त्व सबव्रतकामूलहै,इसलियेजिनप्रतिमाकी पूजा गृहस्थोंकों करने योग्यहै,(१)निरापराधीत्रसजीवकों बिनाकारण नहीमारना इसका नाम प्राणातिपातविरमणव्रतहै, (२) झूठबोलनेका त्यागकरना इ-सकानाम मृषावादविरमणव्रतहै, किसीकोधरीहु थापनकों नामुकर जाना-झूठालेखलिखना-और-झूठीगवाहीदेना इसव्रतवालेकों छोड देनाहोगा, (३)धाडा मारना,रास्तेचलतेकों लूटनाजोराजोरी कि-सीकीचीजखोंसलेना, किसीकोधरीहुइ अनामतचीजपचाजाना, चीजकीअदलबदल करदेना,एकचीजमेंदुसरीझूठीचीज मिलाकर वेंचना,विनामंजूरीकिसीकीचीजउठाजाना,यहसब चौरीकेभेदमें दाखिलहै,तीसरे अदत्तादानविरमणव्रतवालेंकों न करना चाहिये, जंगलमें पडीहुइचीजभी व्रतधारीपुरुष नउठावे,(४)परस्त्रीविरमण व्रतवालापुरुष-दूसरेकीस्त्रीकों न भोगे किंतु अपनीस्त्रीपरही संतोष रखे, इसीतरह स्त्रीभी अपने पतिकेशिवाय दूसरेकों नभोगे, वेश्या कोइकी स्त्री नहीहै-तो-अपनीभी नही,इसलियेउसकोंभी न भोग-नाचाहिये. सारांशयहहुवाकि-कवारी-विधवा-सोहागन-वेश्या-और अपनीविवाहितास्त्री-इनमे एकअपनीनिजस्त्रीकों छोडकर सबपरस्त्रीहै,जोलोगविधवास्त्रीका पुनर्लग्नकरनाचाहतेहै उनसेपूछ-नाचाहियेकि-आपलोगकिसका पुनर्विवाहकरनाचाहतेहो? क्या! -जोस्त्री पतिके जीतेजीभीउससेंनाराजरहकर अलगकोठरीमें सोती है उसका-या-जो-पतिसें पुराप्रेमरखतीहै उसका-? बतलइये!

किसका पुनर्लग्नकरनाचाहतेहो?—अगरकहाजायकि–जो–नाराज रहतीहै उसका–तो–महाशय! वोतो पहिलेहीसें दूसरेकीहै.अगर पतिसें प्रेमयुक्तहै उसका कहोगे–तो–सौचो! वोपतिकेमरनेबादभी दूसरेकों कैसे चाहेगी?—जिसकीकामाग्नि नही बुझीहै वो तो पहिलेहीसें अनेकगुप्तपतिकरचूकीहै,जिसकी कामाग्नि बुझगईहै वो क्यौं दूसराविवाहकरनाचाहेगी?—खैर!—अगर विधवाकापुनर्विवाहकिया और कर्मयोग–वो–दूसरापतिभी मरगया–बतलाइये! फिर वो तीसरा करे यानही? अगरतीसराभी मरजायतो चोथा करे या नही? इसतरह कितने प्रतितक करतेजाना इसकाभी भेद खोलकरपुनर्लग्नकी रसमजारीकरनाचाहिये. विधवाविवाहजारीहोनेसें देशकी उन्नति नही नाशहोगा.ज्ञानीलोगोंने जो विवाहकी रसमजारी कररखी है बहोत सौचसमझकर रखीहै,आर्यलोगोंका मस्तकजोअनार्योसें उंचाहै इसीउमदाकाररवाइयोंसें है.आर्यलोगोंमें भी अगर यह खोटीरसमजारीहोजायतो जो स्त्रीयोंकी महाभक्ति पतिपर रहाकरतीहै यह उठजायगी.क्यौंकि–वहसमझेगीकि–इसकों छोडकर दूसरापतिचाहे जब करलुंगी.(सवाल.)क्या! पुरुषनही चाहेगाकि–मैं–दूसरीविवाह लुंगा–(जवाब.)–चाहेगा,लेकिन! यह मालूमहैकि–दोनोमेंसें किसकों अपनाघरछोडकर दूसरेके घरआना पडताहै?—स्त्रीकोंअपनें पिताकाघर छोडकर पतिकेघर आना पडताहै, इसीसें कहागयाहैकि–स्त्रीका–पुन्य कमजोरहै, उसकों मुनासबहैकि–पतिके आधीनरहे. अगरआर्योमेंभी पूनर्लग्नकी रसमजारी होजाय तो इग्लांडदेशकीतरह तल्लाकके मुकदमोंसें अदालतकों फुरसतक नमीले. हमऐसी अवस्थामें कभी

सहमत नहीहोसकतेकि-इसमर्यादानाशक पुनर्विवाहकी रसमजारी किइजाय.जोलोगविधवास्त्रीयोंका दुखदेखकर दयावानबनतेहै सो ठीकहै,लेकिन! यहनही सोचतेकि-इससे नतीजाक्या आवेगा. काम वोकरना जो दूरंदेशीअच्छेनतीजेवालाहो,

## [सवैया.]

देवगुरुशास्त्रकी श्रद्धासें प्रीतिकरों-
यहीसबसूत्रसिद्धांतोंका मूलहै,
इनमेंजो शंशयकरे चारोंगतभ्रमफिरे
धिग्धिग्संसारकहेकेसी बडीभूलहै,
आदरसत्कारनहीहोयऐसेजीवनका
अपजशकापंजबने शीशपडे धूलहै
राजमेंभी उनकी सुनवाइ कहांकैसेहोय?
धर्मसेंप्रतिकूल जाके दुनियांप्रतिकूल है,

(५)पांचमें परीग्रह्प्रमाणव्रतमें अपनीइच्छामुजब.दोलतकाप्रमाणकरनाकि-लाख-दोलाख-या-पांचलाख-रुपयें-में-रखुंगा,इससेंज्यादेहोजायगें तोधर्मकाममें खर्चदूंगा,कोइबडाआदमी-या-राजाहो-तो-वो-करोड-दोकरोड-अबजतक रखे,

( १८३ )-छठ्ठेदिशापरिमाणव्रतमें पूर्व पश्चिम उत्तर दखनचारोतर्फ-दोदोहजारकोस-पांचहजार-या-उससें कमीबेंसी-जितनारखनाहो-रखे,(७)मांसमदोरा-रात्रीभोजन-जमीकंद-वगेराअभक्ष्य चीजोंका त्यागकरना और चौदहनियमधारनकरना-इसकानाम-भोगोपभोगविरमणव्रतहै,(८)-आर्त्तरौद्रध्यान करना-हाथी-बैल-

मुरघे-मैंढे-और-भैंसे-वगेरालडाना, विनाकारण वृक्षपरलाठीमार देना,किसीकों फांसी दिइजाय-और-उसमेंखुशीमानना, इसका नामअनर्थदंडहै,इससेंबचना चाहिये,(९)नवमासामायकव्रत-दिनमें कमसेंकम एकसामायिक जरुरकरनाचाहिये,(यानी)दोघडीतक एकस्थानपर बैठकर वाचनापढना-याध्यानकरना,(१०)दशमा देशावकासिकव्रत-(११)ग्यारहवा-पौषधव्रत-पर्वतिथिकेरोज ज-रुरकरनाचाहिये,(१२)-बारहमें अतिथिसंविभागव्रत-इसकानामहै जो साधुजनोंकों आहारपानीदेकर भोजन जिमना-अगर-योग-न-मिलेता-भावना रखना,

(१८४)-जैनपर्व,-दीवालीकेरोज महावीरतीर्थंकरका निर्वाण हुवा, कार्तिकसुदीपंचमीकेरौज ज्ञानपंचमीपर्व,कार्तिकपौर्णिमाकेरौ-ज शत्रुंजयतीर्थकीयात्रा, मगसीरसुदी एकादशीकेरौजमौनएकादशी पर्व पौषवदी दसमी-गुजरातीमाहिनेकी अपेक्षा मगसीरवदी दसमीके रौज पौषदशमीपर्व,-माघवदी-(गुजरातीकीअपेक्षापौषवदी)त्रयोद-शीके रौज मेरुत्रयोदशीपर्व-वैशाखसुदी तृतीकेरौज अक्षयतृतीयापर्व, भाद्रपदवदी-(गुजरातीकीअपेक्षा श्रावणवदी)द्वादशीसें भाद्रपद सुदीचौथतक पर्युषणपर्व, पर्वकेरौज देवपूजा-व्रतनियम-या-ज्ञान भंडारकी वृद्धिकेकाम ज्यादेकरनाचाहिये,

(१८५)-जनक (१०८)तीर्थोंके नाम, १,शत्रुंजयतीर्थ सौराष्ट्र-देशमें पालिताणानगरकेपासहै, पहाड चढाइमें बडासहजहै,वृक्षों-की घटा-जलकेकुंड-पानीकेझरने-औररंगबेरंगीलतावल्लीयोंसें सारा पहाड मानों बागकीतरह फूलरहाहै, चारोंतर्फ फलफूल हंसरहेहै, इसपहाडकीसुंदरसोहावनीजगह मनकों मोहे लेतीहै,जोयात्री इस

तीर्थका संयोगकरलेताहै फिर नहीचाहताकि-इसका विरहहो, कृपणसें अधिककृपण क्यौं नहो! यहां आनकर दिलका हरिआवहोजाताहै, इसतीर्थपर जैनमंदिरोंकी योजना और अगणितधनकी लागत कौनकेदिलकों चकितनहीकरती. कौन ऐसासुंदरमंदिरहै जो इसतीर्थपर नहो?-कौन ऐसीसुंदर जैनमूर्त्तिहै जो यहां नहो?-वीतरागकी निरागमयमूर्त्ति मनकों वीतरागबनाडालतीहै, मंदिरोंकी धजा पवनको झकोरसें नाचरहीहै, जब रिषभकूटकेमध्य वीमलवसी टोंकपर जातेहै तो मानो मंदिरोंकी श्रेणी औरआस्मानकी छव ऐकहोजातीहै, दिलनही चाहताकि-नीचे उतरें, वर्षमें चैत्री और कार्तकी पौर्णिमाकेरोजयहां दोदफेमेंलाभरताहै, जिसमें कार्तिक पौणिमाका मेंला देखनेलाइकहै, (२)गिरनारतीर्थ इसीसौराष्ट्र भूमिकादूसराशींगारहै, जुनागढसें दोकोश अगाडीवढो तो गिरनार पहाड शुरुहोताहै, वृक्षोंकी शाखापर वानर कलोलें करतेरहतेहै, जलकेकुंड-पानीके झरनें-और-सरोवर ठोरठोरपरनजरआताहै, मयूर-क्रोंच-तोंते-वगेरापक्षी लतावल्लरीयोंमें आनंदकररहेहै, तरह तरहकी वनास्पति यहांपर मौजूदहै, आदमीकी ताकतनहीकि-यहांकी जडीबुटीयोंकापारपासके, गिरनारकी गुफायें दुनियामें मशहूरहै, इसतीर्थपर नेमनाथभगवानकेदर्शन-सहस्राम्रवन-और-पांचमीटोंक-देखनेलाइकहै,

(१८६)-३,-सम्मेतशिखरतीर्थ-पूरवदेशमें-अतिउत्तमजगहहै, इसकोंवहांके आमलोग पारसनाथकापहाडकहकर बोलतेहै, इसपहाडमें हरड वहेडें आवलें सतावरी सफेद स्यामपुशली-चीरोंजी-और-कसुंबावगेरा कइचीजेंपेदाहोतीहै, मधुवन-गंधर्वनाला-सी-

तानाछा-चंद्रप्रभुकीटोंक-शामलीयामहाराजकामंदिर-और-तीर्थंकरोंके चरणपादुकाकी छतरीयें यहां देखनेलाइकहै, ४, आबुतीर्थ-मारवाडमें एरावली घाटीसें मीलाहुवाहै, इसकी हवा बडीनिरोग और पुष्टिकारकहै, देलवाडेमें विमलशाहशेठका-बनायाहुवा रिषभदेवभगवानकामंदिर-और-उसकेपास-वस्तुपाल तेजपालका मंदिर-कारीगरीसें भरपूरहै, संगमर्मर पथ्थरमें कारीगरोंने जो जो कामकियाहै देखकर दिल चकितहोजाताहै, जिसजिस इतिहासमें देखोगें आबुकेजैनमंदिरकी तारीफ लिखीहुइ नजर आयगी, अचलगढ जो इसीपहाडका एकउत्तंगशिखरहै इसमें धातुमय जिनप्रतिमा बहोतखुबसूरतहै, तरहतरहकी वनस्पति-यहांपर मौजूदहै, सुन्नाचांदी-तांबाशीशा-रांग-और बिलोरीपथ्थर-यहांकी खान्मिंमें पैदा होते है, ५, केशरीयाजीतीर्थ मेवाडदेशमें उदयपुरके प. [illegible] इसतीर्थकीयात्रा करनेकों आमलोग जाते है, असलमें इसीलिये इसकानाम केशरीयाजीतीर्थ कहागया, ढुंढियापंथीलोग मूर्त्तिकों नही मानते-लेकिन! यहांपर आनकर केशर फुल नगदीरुपया चढाते है और नहाधोकर पूजाभी करते है, सवाल होनेकी जगहहैकि-जब मूर्त्तिकों मानना मंजूरनहीं था-तों-वहांजाकर पूजा कैसे किइ? अगरंकहाजायकि-हमन अपने संसारीक मतलबकेलिये किइतो बतलानाचाहिये तुमकों धर्म प्यारा रहा-या-लडकालडकी प्यारे रहे? बडीशर्मकी बातहै कि-जिसकेधर्मकों मानना उसीकी मूर्त्तिसें नाकचढाना. ६, हस्तिनापुरतीर्थ-कुरुक्षेत्रमें दिल्लीमेरठके पासहै, ७, अंतरिक्षतीर्थ-वराटदेशमें मौजूदहै, ८, मकसीतीर्थ-मालवादेशमें उजेनकेपासहै. ९, तारंगातीर्थ-गुजरातकी उत्तरसीमापर-घा-

लनपुरकेपासहै. १०, फलोदीपार्श्वनाथकातीर्थ-मारवाडमें अजमेरकेपासहै. ११, शंखेश्वरतीर्थ-गुजरातमें राधनपुरकेपासहै. १२, स्थंभनपार्श्वनाथकातीर्थ-गुजरातमें खंभातशहरमें है. १३, वरकाणा, १४, घाणेराय, १५, नाडोल, १६, नाडलाइ, १७, राणकपुर-यह छोटीपंचतीर्थी-मारवाडमें पालीकेपासहै, १८, लाटदेशमें नर्मदाकेकनारे भरुचमें मुनिसुव्रत स्वामीकातीर्थ है, अश्वावबोधतीर्थ भी इसीका दूसरानामसमझीये, बंबइइलाकेमें नाशिक्यशहर चंद्रप्रभुकातीर्थ है. २०, दखनदेशमें सोपारकपत्तन-यहांपर-रिषभदेव भगवानकातीर्थ है, २१, दखन हेदराबादसें तीसकोसदूर कुल्पाकतीर्थ-इसमें माणिक्यदेवकामंदिरहै, इसको श्वेतांबर-दिगंबर-दोनोंमानते है, मूलमूर्त्ति श्वेतांबर और आसपास दिगंबर मूर्त्तिहै, लकेटेशनसें तीनकोस आगे जाना पडेगा.

(१८७)-२२, किष्कंधापर्वतमें शांतिनाथकातीर्थ है, २३, लंकामें शांतिनाथकातीर्थ-मंदोदरीदेवतावसर पहिले था-अब नही रहा. २४, महाराष्ट्रदेशमें गोदावरीकेकनारे प्रतिष्ठानपुरतीर्थ है-इसका दूसरानाम पेंठण बोलते है, २५, त्रिकूटपर्वतमें शांतिनाथकातीर्थ है, २६, विंध्याचलपर्वतमें गुप्तपारसनाथ-तथा-श्रेयांसनाथकातीर्थ है. २७, मांहेंद्रपर्वतमें छायापार्श्वनाथकातीर्थ है-२८, ऊँकारपर्वतमें सहस्रफणापार्श्वनाथकातीर्थ है. २९, पुंद्रपर्वतमें महावीरस्वामीकातीर्थ है-३०, मलयगिरिमें पार्श्वनाथका-तथा-श्रेयांसनाथकातीर्थ है. ३१, सेगमतीगांवमें-( जहांसें नर्मदानदी निकली है) अभिनंदनस्वामीकातीर्थ है, ३२, उदंड विहारमहानगरीमें रिषभदेवभगवानकातीर्थ है-३३, हेमसरोवरमें-बहुत्तरजिनालयकातीर्थ है

३४, चारिणसी-और-३५, दंडखातमें-पुष्करावर्त्तपार्श्वनाथकातीर्थ है. ३६, कोयाद्वारमें-सुविधिनाथकातीर्थ है. ३७, तारणमें-और-३८, वंदरीमें-अजितनाथजीकातीर्थ है-३९, काशहृदमें-त्रिभुवनमंगलकलशआदिनाथकातीर्थ है. ४०, अंगदिकानगरीमें-अजितनाथशांतिनाथकातीर्थ है, ४१, खेंगारगढमें-उग्रसेनपूजितमेदिनीमुकुटआदिनाथकातीर्थ है. ४२ अणहिल्लपुरपटनमें-पंचासरा पार्श्वनाथकातीर्थ है. ४३, करहेटकमें-उपसर्गहरपार्श्वनाथकातीर्थ है. ४४, डाकुलीभीमेश्वरमें-पार्श्वनाथकातीर्थ है ४५, भायलस्वामीगढमें-देवाधिदेवपार्श्वनाथकातीर्थ है, ४६, गुजरातदेशमें हरिकंखीनगरमें-पार्श्वनाथभगवान्का तीर्थ है, ४७, आंवुरीगांवमें श्रीमतीदेवकातीर्थ है,. ४८, हारवतीमें-अनंतनाथजीका तीर्थ है. ४९, माणिकदंडस्थानमें-मुनिसुव्रतस्वामीकातीर्थ है, ५०, प्रभासपटनमें-शशिभूषणचंद्रप्रभुकातीर्थ है,

(१८८)-५१, हिमालयपर्वतमें-छायापार्श्वनाथ-मंत्राधिराज-और-स्फुलिंग पार्श्वनाथकातीर्थ है, ५२, नेपालभोटानमें जैनका तीर्थ था-अब नही रहा-५३, पांचालदेशसें उत्तर दिशातर्फ सौवीरदेशमें जहां उदयनराजाहुवा-वहां-वीतभयपत्तनमें-महावीरस्वामीकातीर्थ था-आजकल वीतभयपत्तननगर नहीरहा. उस जगह-जेहलमनदीकी दखनतर्फ भेरागांव वसताहै, कौशांबीनगरीका-उदयनराजा-दूसरा हुवा-और-उक्त-वीतभयपत्तनका-उदयनराजा दूसरा हुवा, ५४, काबुलगजनीतर्फ तक्षशिलानगरीमें पहिलेकालमें-रिषभदेवकेपुत्र बाहुबलीजीका बनायाहुवा धर्मचक्रतीर्थ था-अब-नहीरहा, ५५, गंगायमुनाके संगममें जहां अब इला-

हवादहै प्रियंगुवटकेबीचे जैनतीर्थ था-अब-नही रहा, अबभी कि-लेमें जैनमूर्त्ति मौजूदाहै, ५६, बनारससेंछकोश-सिंहपुरीमें विमल-नाथजीकातीर्थ है. ५७, ज्वालामालिनी देवतावसरमें-गणधरगौ-तमस्वामिप्रतिष्ठित-चंद्राप्रभुकातीर्थ है. ५८, हिमालयकेपास-गंगा-कीझीलमें-विमलनाथजीकातीर्थ है. ५९, पूर्वतर्फ कोशलदेशमें अ-योध्यानगरी-जैनकातीर्थ है-विनीतानगरी-कौशला-और-साके-तपुर-इसीअयोध्याके-दूसरेनामहै, ६०, पूरवमें मगधदेशकी राज-धानी-राजगृही-जैनकातीर्थ है. विभारगिरिपहाड यहांही है. ६१ इलाहाबादसेंदखनकीतर्फ (४०) मीलदूर-कौशांबीनगरीमें-छठे प-द्मप्रभुतीर्थंकरका तीर्थ है, आजकल कौशांबीकीजगह कोसुंभगांव बसताहै, पहिलेजमानेमें वत्सदेशकीराजधानी-कौशांबीनगरी ब-डीआबादथी, उदयनराजा जो शतानीकका बेटाथा. इसकौशां-बीका-मालिक था, ६२, अयोध्याकेपास-सरयूनदीकेकनारे-रतन-पुरीमें-धर्मनाथकातीर्थ है. ६३, अयोध्याका शाखानगर-पुरिमताल जैनका तीर्थ है. ६४, पूरवमें अंगदेश चंपापुरी-वासुपूज्यभगवान्-का तीर्थ है. सुभद्रासतीने कुवेसें चालनीभरकर पानी इसी चंपा-नगरीमें निकालाथा, ६५, पूरवमें विदेहदेशकी राजधानी मिथि-लानगरी-जैनकातीर्थ है, जो दरभंगा और चंपारनके पासहै, आ-जकल उसजगहका नाम तीरहुतदेश बोलते है, ६६, इलाहबादके और भरवारीटेशनकेपाससावथ्थीनगरी-संभवनाथका तीर्थ है, ६७, सुरसेनदेशमें मथुरानगरीकेपास-शौरीपुरनगर-जैनकातीर्थ है यहां बाइसमें नेमनाथ तीर्थंकरका जन्म हुवा था, आजकल इसज-गहकानाम-बटेश्वर-बोलतह, यहां-चरणपादुका और छतरी बनी

हुइ है, ६८, विहारभूमिमें लखीसरायके पास काकंदी नगरी जैनका तीर्थ है, ६९, पूरवमें राजगृहीनगरीकेपास क्षत्रीय कुंडगांव-जैनका तीर्थ है-यहां महावीरभगवानका जन्म हुवाथा, ७०, चंद्रावती नगरी-जिसकों-आजकल चंद्रपुरी-बोलते है बनारसके पास-जैनका तीर्थ है, ७१, पूरवदेशमें शीतलनाथजीकी जन्मभूमि-भदीलपुर-जैनका तीर्थ है, कइलोग कहते है भोपालके पास जो भेंलसागांव-है यही भदीलपुरथा, लेकिन ! यहबात गलत है, सबबकि-यहां-कोइ चिन्ह-ऐसा नही मिलता जो उक्त बातकों सबूत करता हो, भेंलसागांव-हमने देखाहै, ७२, सुरसेनदेशकी राजधानी मथुरामें-कल्पद्रुम पार्श्वनाथका तीर्थथा-आजकल मथुराकी गिर्दकों व्रजभूमि बोलते है, मथुराके जैनटीलेमेंसें अबभी जैनमूर्ति निकसती है, ७३, पूरवमें कायमगंजके पास-कांपिल्यपुर-विमल तीर्थंकरकी जन्मभूमि-जैनकातीर्थ है. ७४, माणिकदंडक स्थानमें मुनिसुव्रत स्वामिका तीर्थ है ७५, श्री पर्वतमें-मल्लिनाथजीका तीर्थ है,

( १८९ )-७६,-पूरवमें मगधदेश-पावापुरीमें-महावीर तीर्थंकरका निर्वाण तीर्थ है. ७७, कलिंगदेशमें-रिषभदेवभगवान्का तीर्थ है, ७८, कादंबरी अटवीमें कुंडसरोवरके कनारे अहिछत्ता नगरीमें कलीकुंडपार्श्वनाथका तीर्थ है, ७९, शंखजिनालयमें पातालगंगाभिध-नेमनाथ भगवानका तीर्थ है. ८०, श्रीरामशयनमें प्रद्योतकारी वर्द्धमानस्वामीका तीर्थ है. ८१, नंदीवर्द्धनकोटीभूमिमें-महावीर भगवानका तीर्थ है. ८२, चर्मणवतीनदीके कनारे-ढींपुरीनगरीमें जैनका तीर्थ है. ८३ क्रौंचद्वीपमें तथा ८४, हंसद्वीपमें-सुमतिनाथभगवान्की चरणपादुकाका तीर्थ है, ८५, श्रीमाल

पत्तनमें तथा ८६, उपकेशपुरमें-महावीरभगवान्का तीर्थ है. ८७, गुजरातमें अहमदाबादके पास भोयणी जैनकातीर्थ है, इसमें मल्लि नाथ भगवानकी प्रतिमा अतिशययुक्तहै, ८८ पाटलीपुत्र ( पटना )-जैनकातीर्थ, स्थूलभद्रमहर्षि इसीपटनाके रहनेवाले थे, सुदर्शनशेठका मकानभी यहांपर मौजुद है, ८९, ताम्रलिप्ती नगरी जैनका तीर्थ है. ९०, मारवाडमें नाणेबेडेमें-महावीर भगवान्का तीर्थहै. ९१, मालवादेशकी राजधानी उज्जेनमें अवंतीपार्श्वनाथका तीर्थहै. ९२, कच्छदेशमें अंजारकेपास भद्रेश्वर-जैनका तीर्थ है, ९३, मारवाडमें पिंडवाडेके पास बंभणवाल जैनकातीर्थ है, ९४, कच्छदेशमें दूसरा तीर्थ-सुथरीगांवभी-प्रभाविक तीर्थ है, ९५, गुजरातमें खंभातकेपास कावीगंधार जैनका तीर्थ है, ९६, द्वारकामें-नेमनाथभगवान्कातीर्थ-पहिलेजमानेमें था-अब नहीरहा, ९७, मालवेमें धारानगरीके पास मांडवगढ जैनका तीर्थ है, ९८, मारवाडमें सांचोरगांवम-महावीरभगवान्का तीर्थ है. ९९ कुंकणमें श्रीपालराजाकास्थापित जैन तीर्थ था-अब नही रहा, १००, विशालानगरी-जैनकातीर्थ-पटनेसें उत्तरकीतर्फ तिरहुतमें आजकल (बुस्स) नामसे मशाहुरहै, चेडाराजाके मरनेबाद कौणिकने उजाड करडालीथी अब-नाममात्र रहगइहै, १०१, पूरवतर्फ श्वेतंबिकानगरी जैनका तीर्थ था, अब नाममात्र समझीये, १०२, मालवदेशमें दशपुरनगरसें चारकोसदूर वहींपार्श्वनाथका जैनतीर्थहै, दशपुरका दूसरानाम मंदसौर समझना चाहिये, १०३, दशार्णभद्रराजाकीराजधानी दशार्णपुर-जिसका दूसरानाम आवश्यकसूत्रकी टीकामें एडकाक्षपुर लिखाहै दशार्णभद्रने महावीरतीर्थंकरको नमस्कार करते वख्त थ

हांही अपनी राजरिद्धिकामान कियाथा, इंद्रने अपनीदेवसेनासहित यहांही समवसरणकी चौफेर प्रदक्षिणादिइथी, हाथीयोंके पांवसें जमीनमें खड्डे पडजानेकेलिये लोगोंने इसनगरका नाम गजपंथाभी बोलना शुरुकरदियाथा पहिले यहां श्वेतांबर जैनतीर्थथा, अब पहाडमें दिगंबरोंने दिगंबर मूर्त्तियें उकेरवालिइ इसलिये हालमें दिगंबरोंका तीर्थ मशाहूर होगयाहै, आजकल इसकानाम गजपंथातीर्थ बोलाजाताहै, नाशककेपासजोअब मौजुदहै क्या जाने! यही दशार्णपुरकी जगहहो? कितनेक मंदसौरकों दशार्णपुर बतलातेहै लेकिन! यहबात गलतहै, १०४, बनारसमें-१०५, चितोडमें, १०६, काश्मिरमें, और-१०७, गौडदेशमें-पहिलेजमानेमें प्रभावशाली जैनतीर्थ थे, अबनाममात्र रहगये है, १०८, अष्टापदतीर्थपर भरतचक्रवर्त्तीने चौइसतीर्थंकरोंकेमंदिर बनवाये थे, आजकल वहां-जाना मुश्किल है.

( ११० )-सिंधमें-बराडमें-माढरमें-टंकास्थानमें- रुस्थलमें-पुंडस्थलमें-और-मेतुंडकस्थानमें कइजगह जैनकेतीर्थथे, अबनही रहे, अनार्यदेशोंमें जैनतीर्थ कमहोनेकासबब-यहहैकि जैनमें मांसमदिराका त्यागरखना फरमाया, और अनार्यलोग मांसमदिराके प्रेमी ज्यादे ठहरे, फिर उनलोगोंमें धर्मका-या-तीर्थका फैलाव कैसे होसकताहै?-[ वर्षचर्यामें ]ज्ञानी लोगोने फरमायाहै कि-आदमीकों-एकवर्षमें एक नयेतीर्थकी यात्रा जरुर करना चाहिये-अपनी पैदाशमेंसें-अर्द्धांश-चतुर्थांश-दशांश-या-षोडशांश-धर्मकेलिये खर्चकरना, अपने गुरुकेदर्शनकरनेकों जाना, और एक नवीन पुस्तक मौललेकर धर्मकीपुस्तकालयमें धरना गृहस्थलोगोंकी फरज

है, [ जन्मचर्यामें ] लिखाहैकि-सारी जींदगीमें एकदेवमंदिर-या-देवमूर्त्ति-जरुर बनानाचाहिये, व्रतनियमलेकर पालन करना चाहिये, देवद्रव्यभक्षणका त्याग-दीनदुखीका उद्धार-पुर्धमाकपोंकों मदत-और मातापिताकी सेवाकरना जींदगीका सारहै, अगर ताकतहोतो एक-अपूर्वग्रंथ-बनाकर दुनियामें रखजानाचाहियेकि-जिससें अपने मरेबादभी-लोगोंकों उससें फायदा पहुंचतारहे, बनतेप्रयत्न संसारछोडकर दीक्षाभीलेनाचाहिये-जिससेंपर लोगका रास्ता साफहो, इतनेकार्यमेसें जिसने एकभीकार्य सच्चेदिलसें कियाहो उसकों वारंवार धन्यवादहै,

(२००)-तीर्थनाम उसकाहै जहांजाकर आदमी संसारसमुद्रसें तीरे, जैनतीर्थकों जैनी बौधतीर्थकों बौध-वैदिकतीर्थकों वेदमतावलंबी-मक्कामदीनाकों मुसलमान-और-अपने-गिरजेघरकों अंग्रेजलोग-तीर्थ-(यानी)-पवित्रजगहसमझकर उसमें जातेहै, वहां ईश्वरकाध्यान और प्रार्थनाकरते है, इसाईलोग जरूजलमस्थानकोतीर्थ मानतेहै. कोइलोग मनोमयमूर्त्तिकों-और-कोइलोग साक्षात् मूर्त्तिकों नमतेहै, मूर्त्तिविदून किसीकाकाम नहीचला, मशजिद् और-गिरजा-क्याचिजहै ?-सौचोतो !-यही कहना बनेगाकि-ईश्वरकाघर है, जब ईश्वरकाघर माना तो उसकी मूर्त्तिमाननेमें क्याबिगाडथा ?-अगर कहाजाय-निराकार ईश्वरकीमूर्त्ति नहीबनसक्ती-(जबाब,) जैसेमूर्त्ति नहीबनसक्ती वैसे निराकारईश्वरकाघरभी नहीबनसक्ता, ईश्वरकाघर मानना और उसकी मूर्त्ति नहीं मानना एक जिदहै, जिद्दी आदमीकों कौन समझाशकता है. ? कुरान और बाइबल क्याचीजहै ? इसकों सौचतेहै तो यहीकहना बनताहैकि-वह-पाकपरवर्दीगारकी जबानहै,

कहने वाले कह सकतेहैकि-जब जवानका इतना आदर करनातो मूर्त्तिके आदरकरनेमें क्याहर्ज था ? जब जुबीलीका जलसाहुवाथा अपने देशके हजारांहलोगोंने जोकि-मूर्त्तिमाननेसें नाराजभीथे भारतेश्वरीविक्टोरियारानीकी मूर्त्तिकों मुजरा कियाथा और फुलोंकी मालाभी पहनाईथी, कहिये ! उसवख्त मूर्त्तिमाननेकी नाराजी कहां चलीगईथी ?-दयानंदसरस्वतीके मतानुयायी दयानंदजीकी मूर्त्तिका आदरकरते है और ईश्वरकीमूर्त्तिसें नाराजरहतेहै यह उनकी जिदहै-या-नही ?-ढुंढीयापंथीलोग अपने मुहबंधे गुरुओंकी मूर्त्तिको नमस्कारकरते है और जिनेंद्रोंकी मूर्त्तिसें नाराजरहते है यहभी उनकी जिद है या नहीं ?-शिख्ख लोग-उनके ग्रंथ साहबका आदर करते है-और-देव मूर्त्तिसें नाराज रहते है यह उनकी जिद है या नही ?-लेकिन ! क्या कहा जाय ! जो लोग अपनी अकलके सामने दूसरेकों कुच्छचीज न समझे-उनकों कौन समझा सकता है. ?-अदालतमें हरेकमतावलंबीकों कहा-जाताहै कि-अपनेअपनेधर्मकी-किताबकों-या-अपने ईश्वरकी मूर्त्तिकों-हाथमें लकर कहोकि-मैं-सच्च बोलताहूं, उसवख्त सबलोग उसी मुआफिक करते है, मूर्त्तिमें नाराज रहने वालोंकों पुछना चाहियें उसवख्त आपकी नाराजी कहां गायब होजाती है ?-अगर कहाजायकि-यह कामतो अदालतके खोफसें किया जाताहै-तो-बतलाना चाहिये-क्या-ईश्वरकी हुकमअदुलीके खोफसेंभी अदालतका खोफज्यादे है?-आजकलके नयीरोशनीवाले कुच्छ अंग्रेजी फारसीपढकर मंदिरमूर्त्तिसें नाराज रहतेहै लेकिन ! यह नही सोचते हमारेही तालीमदेनेवाले बडेबडेसमझदार अपने गिरजे ब-

रमें जाकर ईश्वरकी प्रार्थना करतेहै, मशजिदमें जाकर शिरझुकाते है, कहिये ! गिरजाघर औरमशजिद् कुच्छ चीज नहीथी तो ये कारवाइ क्यौं करते ?-निदान! तीर्थकी जगह भी ईश्वरकों और धर्मकों-याददिलानेवाली है, उसमेंजाकर देवमूर्त्तिकी पूजा करना, उसजगेह बैठकर ध्यानसमाधिकरना धर्मका एक अंग है, मेरुशिखरपर-मानुषोत्तर वगेरापर्वतोंपर-नंदीश्वरद्वीपमें-और-रुचकद्वीपमें जो जैनतीर्थ है उसका बयान यहांइसलिये नहीलिखाकि-वहांजानेकी ताकतवाले मनुष्य इसजमानेमें नही रहे, विद्या और लब्धियोंके कारणसें जो आकाशगामिनी विद्या पहिले जमानेमें लोगोंकों थी अब नहीं रही, पवनके यंत्रसें आकाशमें उडना एकनकली आकाशगमन है, इससें वैसा फायदा नही होता जैसा विद्यापढकर आकाशमें उडनेसें होताथा, बेलूनमें बैठकर आजकल कइ लोग उडते है लेकिन ? इसमें खतरा वहोत और फायदा थोडा हासिलहोता है. बल्किन्! कइ लोग इसकाममें जान खो बैठे है एकअखबारमें एक शख्शने लिखाथाकि- कइ बेलूनबाजसाहब-बेलूनमें चढकर मेरुपर्वतकी तलाशकों गयेथे, लेकिन ! पीछें नही लौटे, एक साहब गुब्बारेमें बेठकर पधारेथे, अपनी पहोंचकी खबर-कितने-करौजतकतो-वे-अपनेकबूतरोंद्वारा भेजतेरहे, लेकिन ! अखीरमें कबुतर आनेभी बंदहुवे, सोचो !-मेरुकी तलास क्या इसतरह हो सकती है ?-उतनी ताकतका नहोना ज्ञानीयोंने पहिलेंही फरमा दिया, फिर क्या फायदा इसतरह जानकी जोखममें पडना, व्रतारोपसंस्कारमें तीर्थका बयान इसलिये लिखा है कि-तीर्थमे जानाभी मनुष्योंकी एक फरज है, अभिग्रहप्रत्याख्यानभी कइतरहके

है जिनकों स्वायेसहो आवश्यक सूत्र और प्रवचन सारोद्धार ग्रंथ देखे, व्रतारोपसंस्कार पूरा हूवा—अब अंतकर्म संस्कारका बयान सुनिये.

( २०१ )–१६–सोलहमा–अंतकर्मसंस्कार, अंतकर्मका दूसरा नाम–मृत्यु–है, संसारमें कोइ ऐसा नही जो मृत्युसें बचा हो, जितना आयुष्य कर्म पूर्व भवमें जीव बांधलायाहै उसका पुरा होजाना इसीकानाममृत्युहै, क्या राजा–और–रंक–सभीकों मरना है, मनुष्य अपनी जीवित दशामें धन्यवाद और सुख्याती प्राप्त करसकते है. लेकिन ! गुणाविदून सुख्याती कभी नही फैलती, फुलनही लेकिन ! गुणोजनोंकी खुशबू बनीहुइ है, दुनियामें आदमीकों–मान अपमान–सुखदुख–और–हंसीखुशी–अलबते ! प्राप्त होतीहै लेकिन! तारीफ उनकी है–जो–समभाव रहे, जलमें डूब मरना–या–झेर खाकरमरना बेवकुफोंका कामहे, क्या ! इसतरह मरनेसें स्वर्गमिलता है ?–कभी नही ! बुरीगतिहोकर जन्म जन्ममें तकलीफ उठानी पडेगी, अगर अच्छे लोगोंकी तालीम पाइ है तो याद रखो इस तरह जानखोना बूरा है, स्थानांग सूत्रके दूसरे स्थानमें लेखहै कि–क्रोध–मान–माया–और–लोभ करके आत्मघातकरना दूर्गतिका हेतु है, अज्ञानी अव्रतीका मरना बालमरणमें दाखिल है, ज्ञानी और सर्व विरतिका मरना पंडितमरण है, देशविरतिका मरना बालपंडितमरण है, आराधना करके अच्छे ध्यानमें मरना अच्छी गति पानेका सूचक है, स्थानांगसूत्रके सातमें स्थानमें–और–आवश्यकसूत्रका निर्युक्तिमें–सात कारणसें आयुष्य टूटजाना फरमाया, जैसे अकाले किसीवृक्षकों फलआजाता है वैसे खोटे निमित्तमिल-

नेपर अकालमरनाभी होजाताहै, जैसे भस्मरोगी मनुष्यकों बहोत कालमें पचनेवाला भोजन थोडेकालमें पच जाता है वैसे निमित्त पाकर आयुष्य भी थोडे कालमें भोगलिया जाता है, जैसे पचास हाथलंबीडोर एकतर्फके कनारेपर अग्निलगानेसें बहोतकालमें जलकरखाखहो सकती है, लेकिन—वहीडोर इकठी करके अगर आगमें धर दीइजाय तो जलदी जलजाती है वैसे आयुष्यभी उपक्रम लगनेसें जलदी भोग किया जाता है, यानी टूट जाता है, ऐसा कहनाभी कोइ हर्जकी बातनहीं, १, अतिराग और—अतिखोफके मारेभी आयुष्यटूटजाता है, २ चाबक-तलवार-बरछी-बंदूक-तोंप वगेरा निमित्तसें भी आयुष्य टूट जाता है, ३, ज्यादे खाना खानेसें और ज्यादे भूखारहनेसें-४, मर्मप्रदेशमें अत्यंततकलीफहोनेसें ५, दीवार परसें या-पहाडकेशिखरसें-गिरजानेसें-कुवाबावडी—नदीसरोवर समुंदरमें पडजानेसें आगमें गिरनेसें-वगेरा कारणसेंभी आयुष्य टूट जाता हैं, ६, सर्प काटखाय-या-झेरकाप्याला पीइलीया जाय तोभी आयुष्य टूट जाता है, ७, स्वासरुकजानेसें (यानी) फांसी वगेराके निमित्तसेंभी आयुष्य टूट जाताहै, अगर सवाल किया जायकि—वैसाही होनहार था जिससें वैसा निमित्त मिला और मर गया-इसमें आयुष्य टूट गया-वैसा क्यों कहना?- (जवाब )—अगर वैसानिमित्त न मिलता तो वो शख्स न मरता ऐसाभी ज्ञानीयोंने अपने ज्ञानके जरीये देखाथा-इसीलिये उन्होंका फरमाना हुवाहै कि—वैसा निमित्त मिलनेसें आयुष्य टूट भी जाता है, अगर सवाल किया जायकि-कइलोग-प्राणांत करनेवाले निमित्तमिलनेपरभी जितेरहगये है, फिर आयुष्य टूटना कैसे स-

वृतरहा, ( जवाब. )-जितेभी रहजातेहै और मरभी जाते है, इस लिये यह निश्चय नही कहाजासकताकि-जितेही रहे-या-मरही-जाय, हां ! इतना कहना बनसकता हैकि-उपरलिखे निमित्त मिलनेसें मरजानेकी संभावना है, इसलिये बनतेप्रयत्न इन निमित्तोंसें बचना चाहिये,

( २०२ )-जिसरोगीकों रात्रीमें नींद न आवे, सभी इंद्रियें अपने अपने कार्यकों छोडदेवे-तो-जानना रोग असाध्य है, स्वास चलना, मूल उठना, हीचकीचलना, तृषा बहोतलगना-सभी पदार्थ लालरंगके दिखनेलगना. वृक्षोंतर्फदेखनेसें जलते हुवे मालूमदेना-ये-सबलक्षण असाध्य रोगके समझना चाहिये-लेकिन ! इतना यादरहेकि-बहोतादिनके बिमारकेलिये-ये-बातें है, तंदुरस्तकों किसीकारणसें एकदम ऐसा हो जाय तो उसके लिये एक दम नहीं समझनाकि-यह असाध्यरोग होगया. जिसरोगीके पांव गर्मरहे और सावधानीसें बातेंकरे उसको असाध्यरोग हुवा नही जानना, आंखकी चमक मोतीके पानीकीतरह उतरजाय, और किसीकों पहचाने नही तो जानना कुच्छ असाध्यरोगके लक्षण शुरुहुवे, जिसकों अपनी जबान-आर-नाककी अणी-अपनी आंखोंसें-बिदून आरीसे न दिखे उसकों जानना चाहिये मरना नजदीक आया, जिसको अपनी छायामें अपना मस्तक न दिखाइदे-तो-जानना-मृत्यु-नजदीक आया, जिस बीमारका खाना पिना बिल्कुल छूटजाय या-जिसकी गर्दन आपही आप स्थिर न रहसके-उसेजानना रोग असाध्य है, दोंनों कानमें एकसाथ दोंनोंअंगुली दबाकरदेखनाकि-भीतरका घोर शब्द अपनेकों सु-

नाइदेता है-या नही ?-सुनाइदेवे तो ठीकहे नहीतो मरना नजदीक आया जानना, बीमारआदमीकी-भ्रू-टेंडी होजायतो-जानना नवदिन जीनारहा, कानसें अवाज न सुनाइदेवेतो सातादिन-नाकसें किसीचीजकी खुशबूलेना बंदहोजाय-यानी-घ्राणइंद्रियकी ताकत हठजायतो-पांचादिन-आंखोंमें-हाथकी रेखा दिखनी बंद होजायतो-तीनदिन-और-जबानसें-किसीचीजका गुण मालूम होनाबंदहोजाय तो-एकदोदिन जीना रहा ऐसा जानना, छींक और मलमूत्र एकशाथ खलास होजाय-यानी-छींक आइ और उसीदम मलमूत्रके द्वारभी खुलगये तो जानना मरना निकटआया, जिसकों ध्रुवकातारा रात्रीके वख्त न दिखाइ दे-तो समझना मृत्युपास आगया.

( २०३ )-जब वृद्ध अवस्था होनेपर आवे तो मनुष्यकों चाहिये अपने किये हुवे पापोंकी आलोचना लेवे, जीवहिंसा किइहो, झूठ बोलाहो, चोरीजारी किइहो, व्रतनियमलेकर तोडडालेहो, सामायिक-प्रतिक्रमण-पौषधव्रतवगेरामें दोष लगाया हो-तीर्थयात्रामें दोषलगाया हों-देवद्रव्यभक्षण किया हो, झूठीगवाइ दीनी हो-किसीपर झूठा दोष लगाया हो-वगेरा जोजो खोटेकाम अपनेसें बन पडेहो-निर्ग्रंथगुरुकेपासजाकर सुनाना चाहिये, मनवचनसे किया हुवा पापभी अगरआलोयानींदा नजायतो कायासेंभोगनापडताहै. निर्ग्रंथ गुरु उसकोंसुनकर शास्त्रमें देखके उसे प्रायच्छितदेवे, प्रायच्छितदेनेके कइ रस्ते है, जिसकी ताकत तप करनेकी नहो उसकों ज्ञानध्यानकरनेका फरमावे, जिससें ज्ञानध्यानभी न होसकता हो उसकों द्रव्य खर्च करनेका फरमावे, जिसकेपास द्रव्यखर्चकरनेकों ताकत नहो उपवास-वगेरा करनेकों फरमावे,

स्वाध्याय-तीर्थयात्रा-मंदिर-मूर्त्ति-पुस्तकालय-वगेराकार्यमें तनमनधनसें जितना उससेवनसके उतना कार्यकरना फरमावे, बस! इसीकानाम प्रायश्चित है, कितनेकलोग इज्जतकेमारे आलोचनानहीलेते-लेकिन! यह उनकी भूल है, गुरुकेपास अपना पाप जाहिरकरनेसें-बडाफायदा है, मनमेंशल्यरहजाना अच्छानही गुरुकों मुनासिबहैकि-एककी आलोचना दूसरेकेपास जाहिर न करे, शिष्य कोंचाहिये जो कुच्छ प्रायश्चित गुरु बतलावे दूसरेकेसामने बयान करे.

( २०४ )-बीमार आदमीकों चाहियेकि-अपनेमरनेसें पहिले धर्मकामकेलिये द्रव्यनिकालकर देवमंदिरमें-या-धर्मसमाजमें भेजदेवे. पीछेसें बेटावेटी न मालूम कैसे निवडेगें-कइलोगोंके घरमें धर्मका द्रव्य रहगयाहै, और वे पापसें डूब गयेहै-नालाइकबैटे बापका निकालाहुवा धर्मद्रव्य पीछेसें देतेनहीहै, इसलिये मरनेवालोंकों मुनासिबहैकि-अपनी हयातीमें सप्तक्षेत्रकेलिये धन निकालकर तुर्त जहांकातहां भेजवादेवे, लेकिन! अफशोष है कि-हीनपुन्यलोगोंसें धर्मकाम होता नही-बल्किन्! बेटावेटीकेमोहमें पडकर हाथपांव तडफातेहुवे मरजाते है, लाइकवर बेटे-वे-है-जो-अपने मातापिताके फरमाने मुजब-रुपयोंकेतोडे उसीवख्त देवमंदिरमें-या-धर्मसमाजमें भेजदेवे, कितनेकलोग-बडाइकेलिये कहदेतेहैकि-हमने-हमारे मातापिताकेपीछें इतनेरुपये धर्मकामकेलिये निकाले है, लेकिन! पीछेसें फुटीकोडीभी नहीदेतेहै, धिक्कार है उनके जीवकों,-मरनेका वख्त नजदीक आगया मालुमदेवे तब कुटुंबपरिवारके लोगोंकों मुनासिब है कि-उसकों धर्मशास्त्रका बयान सुनावे, देवगुरुका शरण दिलावे, और वारवार कहतेरहेकि जगतमें सारवस्तु धर्म है,

उसके रूबरु कोइ तरेहकी नाराजी न बतावे, लाडकवर बेटा वो है जो अपने मातापिताकों धर्मकाभत्ता शायद्वे. अच्छी औरत-वो है-वो-अपने खाविंदकों मरनेकेवख्त धर्म सुनावे, रोवेनही और कहेकि-आपकी काररवाइसें-मैं-सुखीहूं-किसीतरहकी चिंता आप अपनेपास न आने देवे,

( २०५ )-जिसवख्त मनुष्यका मृत्यु हो अच्छाध्यान रहे तो जानना चाहिये उसको अच्छीगति प्राप्तहुइ, मरनेबाद जीव तुर्त दूसरीगतिकों प्राप्त होजाता है, रास्तेमें उसकेसाथ पुन्यपाप वगेरा कर्म साथलगेरहते हे जबतक जीवकी मुक्ति नही होती कर्म अलग नही होते,-कर्म-क्याचीजहै उसकाभेदजाननाहो-तो-कर्मग्रंथ-देखो अगर उसकोंभी तुमने नहीपढाहैतो थोडेमेंउसकाबयान समझलो कि-जीवके साथ जो शुभपुदगललगे है उसकानाम पुन्य है-अशुभ पुद्गललगेहै उसकानाम-पापहै, जीवकों भलीबुरीगति वेही लेजा-तेहै, यानी लोहचूंबकके न्यायसें खेंचायाहुवाजीव कर्मकेही उदयसें भलीबुरीगतिकों जाताहै, अगर पुन्यकिये होगेंतो स्वर्ग मिलेगा, लेकिन्! अपशोष है अखीरमें वहांसेंभी मरना पडेगा, जहां कं-कर-कंटक-रज-कींचड-पशु-पक्षी-नहीहै. निर्मलवायु अच्छेबाग बगीचे साफजलकी बावडीयां-क्रिडा करनेकेलिये मौजूद है, जहां पुन्यविपाकसें-तरहतरहकेरत्न-तरहतरहकेनाटक-गीतगान-और-अप्सराके भोगविलास मौजूद है. जहांदेवांगनाकों गर्भ रहनेका कु-च्छकाम नही बल्कन्-उत्पातशय्यामेंही एकमुहूर्त्तभरमें पैदाहोकर जवानी आजाती है, जहां बडी बडीलंबी उमर है, लेकिन ! अप-शोष हे अखीरमें उनकोंभी मरना है, हां! जिनोने-रागद्वेषवगेरा

सबतरहके कर्म दूर करके देव-मनुष्य-नरक-और-तिर्यंचगतिसें छुटकारा पाया है अजरामर! उन्होंकों मरनानहीहै, दूसरे सबकों मरनाहै तो इसकी चिंताकरनाभी फिजुल है, इसलिये मुनासिबहै, कि-धर्मतर्फ खयालरखकर किसीचीजपर मोहममत्व नही लाना, इसीमे अपना भला है,

(२०५) ( दोहा. )-

जैसे कंचुकत्यागसें-विनसत नाही भुजंग,
देहत्यागसें जीवपुन-तैसें रहत अभंग. १
जो उपजत सो तुं नही-विनसत सो पिण नाह,
छोटा मोटा तूं नही-समज देखदिलमांह. २
तूं सबमें सबसें अलग-न्यारा अलख सरूप,
अकथकथा तेरीमहा-चिदानंद चिद्रूप. ३
जनममरण जहांहैनही-ईतभीतलवलेश,
नही सिर आण नरींदकी-सोही अपनादेश. ४
बेडी लोहकनकमयी-पापपुन्य युग जान,
दोनोंसें न्यारा सदा-निजसरूप पहिचान. ५
युगलगति शुभपुन्यमें-इतर पापसें जोय,
चारोंगति निवारीये-तब पंचमगति होय. ६
पंचमगति बिन जीवकों सुख तिहू लोकमझार,
चिदानंद नही जानजो-ये मोटा निरधार. ७
मैं मेरा इसजीवकों-बंधन पुख्ता जान,
मैं मेरा जाकों नही-सोही मोक्ष पहिचान. ८
रागद्वेष जाकों नही-ताकों काल न खाय,
काल जीत जगमें रहें-मोटा बिरूदधराय. ९

( २०६ )-सबकामका मुहूर्त्त लोग देखतेहै लेकिन ! मरनेका मुहूर्त्त कोइ नही देखता, देखे कौन ? मरनेकी आफतही ऐसीहै. मृतकलेवरकी अंतिमक्रिया देशदेशमें अलगअलगतोरसें किइ जाती है, लेकिन ! जो जलादेनेकी रसम है सबसें उमदाहै, कइलोग मुर्देकों जमीनमें गाडदेते है, कइ समुंदर-या-नदीमें-डालते है, कइ सूर्यके तापसें सुखानेकेलिये या सडगलजानेके लिये जंगलमें छोड आतेहै, कइलोग मसालाभरके संदूकमें रखते है, कइ मकानमें-और कइलोग इंटचुनेके कमरेबनाकर उसमें सोलादेते है, लेकिन ! सबसें अच्छीरसम आगमें धरकर जलादेना ठीकहै, किसीजमानेमें जंगलमें रखआनाभी लोग पसंदरखतेथे लेकिन ! इसजमानेमें तो जलादेनाही अच्छासमझागयाहै, छोटेछोटे बालकोंकेलिये अबभी जमीनमें गाडदेनेकी रीति जारी है, दो-या-तीनहाथलंबा-खड्डा खोदवाकर उसमें गाडना चाहिये, सूकीमीटी उसपर डालना अत्यंत जरुरीहै, जब मनुष्य मरजाता है नजर नही आताकि-कहां गया ?-नजर कैसे आवे ?-जीव अरुपी ठहरा, और उसके साथ जो कर्मलगे है वे चारस्पर्शी है,-जो-छद्मस्थोंके दृष्टिगोचर आनहीसके, जैसे मकानबंदकरके तलघरमें नगारा बजाओ-और-उसकी अवाज बहार निकलआतीहै वैसे जीवभी-भींतके बीचमें होकर निकलजाताहै, अवाजके पुदगल आठस्पर्शी है और आठकर्मके पुदगल चारस्पर्शी ठहरे, फिर दिवारके आरपारहोते क्या बडीबात है ?-जीवके चलेजाने बाद मुर्देकों नहलाकर अच्छे कपडे पहेनाना चाहिये नइबनाइहुइ बांसकी शय्यापर घासबिछाके मुरदेकुं सुलाना और कंधेपरधरकर मशाणभूमिकामें लेजाना यह

अंतकर्मसंस्कारकी बातें किसीसें छीपी हुइनही है, मुर्दे-केपीछे रोतेपीटतेजाना इससेंतो गंधर्वलोंगोंको बुलाकर सारंगीतबलेकेसाथ वैराग्यरसके पद गातेहुवे जाना हजार दर्जे अच्छाहै, कइदेशोंमें यह रसमें जारी है, जबकोइ शख्स मरता है तब उसके पीछे इसीतरह गायन करतेहुवे लोग जाते है, हमारी ही समुदायके एकसाधु जब मरगयेथे वैराग्यरसकेपद गातेहुवे लोग उनकों लेगयेथे, उसवख्त पाषाणहृदयपुरुषोंनेभी रोदियाथा, मोहनीकर्ममें पडकर रोना इससें यहरोना हजारदर्जे अच्छा है, इससें सबलोगोंकी निगाह धर्मपर बढतीहै, अगर सबसंसारीलोग इसी मुजब करतैरहेतो कैसी उमदाबातहो ?-लेकिन ! अपशोषहैकि बुरीरसमको रोकनेवाले लोग इसजमानेमें बहोत थोडेरहगये, बल्किन् ! इसबातकों कइमूर्खलोग हंसीमें उडादेयगे, लेकिन ! अच्छेलोगोंको चाहिये कि उनका एकतिलमात्रभी खोंफख्यालमें न लावे. ज्ञानीयोंकी बातकों मूर्खलोग हंसीमें न उडावे तो फिर उनकी मूर्खता कैसे जाहिर हो ?

(२०७)-एकनालाइक बेटा जुआरीओंके संग जुआ खेलता था-उसवख्त किसीने आनकर कहा-तेराबाप मरगया, चल !-उसनेकहा तुम तयारीकरो-मैं-आया, थोडीदेरकेबाद फिर आनकर उसशख्सने कहा-चल ! भैया !-तयारीभी होचूकी, तब जुआरी बोलाकि-चलना-तो-इसीरास्तेसें है, तुम लेआओ, मैंभी यहांसें साथहोचलुंगा, महाशय !- ऐसेबेटसे तो न होनाही अच्छा है, सबलोगोंकों चाहिये कि दुश्मनकोंभी तकलीफके वख्त सहायतादेना, दुश्मनकेघरभी शोककेवख्त जरूर मिलनेकों जाना चा-

हिये, सबकों मरना है, सुख और आरामका घमंडलावे सो मूर्ख है हां ! अधर्मी-और-नास्तिकोंके पासजाना कुच्छ जरुरत नही. मशाणमें पहुचनेपर काष्टकी चितामेंधरके-मुर्देकों-आगलगादेना चाहिये, साधुलोगोंका मृतकलेवर होतो उसकों काष्टके विमान बनाकर उसमें बैठाके लेजाना-और-चंदनकेकाष्टसें अग्नि संस्कार करना चाहिये, तीर्थंकरके कलेवरकों अग्निसंस्कार कियेबाद उनके अस्थिक्षीरसमुद्रमें देवोंद्वारा वहनकरादिये जातेहै, उनको डाढां इंद्रलोगलेजाते है और उनकों रत्नकेडब्बोंमें रखकर पूजते है, अगरकोइ ग्रहस्थ अपने मातापिताके अस्थि लाकर तीर्थस्थानमें पहुचादे तो कोइ हर्जकी बातनही, तीर्थस्थानमें कोइनदीहो तो उसमें वहनकरादेना, नदी-न-होतो-तीर्थस्थानकी जमीनमें-पहाडकी कंदरामें-या-गर्त्तमें खड्डा खोदकर उसमें रखकर मीटीडालके पुर देनाचाहिये, पूज्यभूमिमें कालांतरसें परिणामांतरहोकर तदाकार होजायगें निहायतउमदाबातहै, मुनिजनोंके मृतकलेवरकों शींगारे हुवे विमानमें बेठाकरजब गृहस्थलोग श्मशानमें लेजातेहै तो-वहां पहुंचनेपर ध्वजावगेरा उतारलेतेहै और अपनेघर इसलिये लेआतेहैकि-इससें हमारा अच्छाहोगा, लेकिन ! यहरीति शास्त्रोक्त नहीहै, इसमेंधर्मकी और गुरुकी बेअदबी होतीहै इसलिये मुनासिब है जिनकों दिया जाता हो उनलोगोंकों देदेना,

( २०८ )-मरनेवालेकेपीछें बहोतदिन शोककरना अच्छा नही, जिसकेघर मृत्यु हो उसकेवहां बारहदिनतक अशौच जानना, बारहदिनतक उसघरके मनुष्य जिनप्रतिमाकी पूजा न करें, दर्शन दूरसें बेशककरे, मृतकलेवरकों कंधालगानेवाला ( २४ ) पहरतक

पी हुइनही है, मुर्दे-
जिनप्रतिमाकी पूजा न करे, वेष बदलकर श
वेलोंगोंको बुलाकर
पहरतक अशौचमाने, दासदासी जो अपनेघरमें
वे जाना हजार
अशौच, जिसदिन बालक जन्में अगर उसीदिन मरजा
मरता
दिनका अशौच,–आठवरसका या आठवर्षके निचेका बालक म
रेतो आठदिनका अशौच. जितनेमाहिनेका गर्भ पडे उतनेदिनका अशौच, हाथी-घोडा-उंठ-उंठणी-गौ-भैस-कुत्ता-बिल्ली-अपनेघरमें मरे तो जबतक कलेवर बहार न पहुंचायाजाय तबतक अशौच, साधुलोगकालकरजाय वहां एकदिनकाही अशौच जानना, पुरुषके पीछें सतीहोना यानी जीतेहीउसकेसाथ जलमरना बडापाप है, मोहनीमें पडकर कइस्त्रीयें इसतरह जलमरी है लेकिन! यह महा मूर्खताकाकाम उन्होंनेकिया है, किसीमतावलंबीयोंके धर्मशास्त्रमें यह बात नही लिखी–न–मालुम यहरसमकहांसें चलपडीथी, कितनेककहतेहै सतीहोतेवख्त उसकों सत चढजाताहै, उसवख्त अगर वो स्त्री किसी बंदकियेहुवे मकानकों या तालेकों हाथ लगादेतां उसीदम खुलजाता है, ( जवाब. ) यह बात बिल्कुल गलत है, कषायके उदयसें मरनेचली और उसमें सत आजाय यह समझना बेवकुफोंका काम है, अच्छेलोग इसबातकों कभी नही मानसकते, आजकलतो बहोतहो अच्छीबातहुइहैकि–यह रसमही उठा दिइगइ, कइबातमें स्वार्थीलोगोंने अपना मतलब बनालियाहै कि मरनेवालेकेनामसें हमकों जो कोइ पलंग–थाली–लोटा–पौशाक–और–गौ–वगेरा देयगें उनके पितरोंकों स्वर्गमें–वें–चीजेंमिलेगी, लेकिन! यहबात अच्छेलोगोंने बिलकुल झूठ फरमाइ, हां जोकुच्छ वो मरनेवाला अपनेअंगसे करगयाहै वहीधर्म उसके साथ गया जान-

हिये, सबकों मरनेकेकुच्छ धर्मकार्यमें खर्चकरना कहदिया हो और हां ! अधर्मी-औसावधानीहोनेपर अपनेदिलसें उसबातकी अनुमोशाणमें द्या-तो-उसका-पुन्य उसवख्त वोबांधकर शाथलेगया जानभी, बिदून कियेकराये अनुमोदे-आत्माकों कर्मबंधनही होता, मनवचन विना-एकीली कायासें कियाहुवाकर्म-इरादा नहोनेसें आत्माके साथ बंधकोप्राप्त नहीहोसकता, बेटे अगर उसवख्तके निकालेहुवे धर्म द्रव्यकों पीछेसेंभी खर्च करे तो उनकादोषहै, लेकिन! यहां जो उनकेनामसेंदूसरोंकोंदेवे वोउसकोंस्वर्गमें जाकरमिलेयसमझनाबडीभूलहै,

(२०९)-बेलजियमदेशमें मुर्देकों जैसीधूमसें लेजाते है वैसी धूम दूसरेदेशोंमें विवाहके वख्तभी नही होती होगी, मरनेकीखबर कुटुंबीनातेदारोंकों नोटिशद्वारा दिइ जाती है, और जब-वें-लोग आतेहै,-तो मरनेवालेकेघर अपने अपनेनामके क्यार्ड देकरआते है, मुर्देकी गाडी गहनेकपडोंसें खूब सजाइजाती है, हांकनेवाला टोंपी चोगा पहेनकर बैठता है, गाडीमें कालेघोडे जोतेजाते है, सबसामान काला होताहे, गाडीकेपीछें दोचारआदमी नोकदार टोंपी और कमरतक झंडीयोंके फरहरे लगाये चलते है, टोंपीयोंपर काले तुर्रे फरफरातेरहते है, इनकेपीछें जितनीगाडीयांहो मरनेवाले कीतारीफ है, किसीस्त्रीका प्यारा पुरुष-या-स्त्री मरजाय उसके जलानेकों स्त्रीकेबदले उसकापति जाता है, गाडीकेसाथ जोलोग घोडेपरचढकरजातेहै रास्तेमें चुरुटपीतेरहते है. देशदेशकी रसम न्यारी है, कहांतक बयानकरे ?-हरशख्शकों यादरखना चाहिये एकदिनमेरेशरीरकी खाखहोजाना है, कहां पैदा हुवे और न मालुम कहां मरनाहै, जिनके जन्मसमय किसीने खुशीनही मनाइ और मरनेके वख्त किसीने रोयानही-ऐसेशख्शभी दुनियामें हा-

खोंकरोडें होगये और जिनके जन्ममरणमें अद्वैत हर्षशोकसें संसार चकित होगया ऐसेभी लाखोंकरोडें होगये, किसकिसकी गिनती करे ?-छत्रपति और कंगालपति-दोनोंकेलिये मरनेकी सडक एकसीहै, अगर दुनियामें मरना न होता तो न मालूम लोग क्या क्या अन्याय कर गुजरते ? जो-जो-राजेमहाराजे दुनियाभरमें नही समातेथे तीनहाथजमीनमें समागये, जिनपर चवरछत्र होतेथेउनपर गीदड पैशाब करते है, संबंधीलोग मीटीके ढेलेकीतरह मुर्देको छोडकर पीठदेके चले आतेहै कोइ किसीके साथ नही जाता, समझशकोतो समझलो मोहममता और घमंड किसपर करते हो, ?

( २१० )-जोशख्श बिना औलाद मरगया हो-उसकी दौलतका वारीसकौनहो ?-उसकाबयान अर्हन्नीतिके कानून मुआफिक यहां लिखाजाताहै,-जैनशास्त्रोंमें पुत्रपांच तरहके फरमाये, दोतरहके मुख्य और तीनतरहके गौण-

( अर्हन्नीतिका-दायभाग प्रकरण. )

औरसो दत्तकश्चव-मुख्यौ क्रीतः सहोदरः
दौहित्रश्चेति गौणास्तु-पंचपुत्रा जिनागमे. ६८
धर्मपत्न्यां समुत्पन्नः-औरसो दत्तकस्तु सः
यो दत्तो मातृपितृभ्यां-प्रीत्या यदि कुटंबजः ६९
क्रयक्रीतोभवेत् क्रीतः-लघुभ्राता च सोदरः
सौतःसुतोत्रवश्चेमे पुत्रा दायहराः स्मृताः ७०

( अर्थः )-औरस-और-दत्तकपुत्र ये-दोनों मुख्यके भेदमें दाखिलहै द्रव्यदेकर लियाहो-सो-क्रित-और-छोटाभाइ तथा लडकीका लडका ये तीन-गौणपुत्रकेभेदमें दाखिल है, निजस्त्रीसें

पैदाहुवाहो-उसकानाम औरसपुत्र है, मातापिताने खुशहोकर दियाहो उसकानाम दत्तकपुत्र है, दत्तकके ग्रहण करनेके पीछें आत्मजपुत्रपैदाहोजायतो पघडो आत्मजपुत्रके बंधेगी, और दत्तककों न्यायदादसें चोथाहिस्सा मिलेगा, अगर पहिलेसेंही दत्तकपुत्रकों पघडी बंधादिइ गइ होतो दोनोंकों बराबर भाग मिलेगा, निचे लिखेहुवे आठतरहके पुत्र जैन आम्नायमें हिस्सेदार नही माने, दूसरेमतवालोंने माने है.

पौनर्भवश्चकानीनः प्रछन्नःक्षेत्रजःतथा,
कृत्रिम श्चापविद्ध श्च-दत्तश्चैव सहोढजः, ७१
अष्टावमी पुत्रकल्पा-जैने दायहरानहि,
तीर्थांतरीयशास्त्रे च-कल्पिताः स्वार्थसिद्धये, ७२

( अर्थः )-भर्त्तारकेमरेबाद अन्यसें उत्पन्न हुवाहो सो पौनर्भवपुत्र-कवारीसें पैदाहुवाहो सो कानीनपुत्र-भर्त्ताकेजीतेहुवे परपुरुषसें पैदाहुवाहो सो प्रछन्न पुत्र-देवरवगेरासें पैदाहुवाहोसो क्षेत्रज ग्रामवगेराआजीवकाका लोभदेकर पुत्र बनालिया हो सो कृत्रिम मातापिताका-निकाल दिया हुवा जिसतिस उपावकरके पुत्रबना लिया हो सो उपविद्ध-मातापिताने छोडादियाहो-या-उसक माता पिता मरगये हो-वो-खुदआकरपुत्र बने सोदत्त-और-कन्या अवस्थामेंही गर्भवतीहोगइहो-उसकाविवाहहुवेबाद जन्म हो सो सहोढजपुत्र-ये-आठतरहकेलडके जैनशासनमें प्रमाणीक नही गिने, इसीलिये इनकाहिस्सा नहीहोता, मिताक्षरावगेरा अन्यमतावलंबीयोंने इनकों हिस्सेदार फरमाये है, लेकिन ! यह बडी अंधेरकी बात समझना चाहिये, इनका हिस्सा किसहेतुसें होसकता है सो

बतलानाचाहिये, लेकिन ! क्या बतलावे ?-जिनकेघरमें सवामन-तैल होतेहुवेभी अंधेरारहताहो उनको कहांतक तारीफ करे ?-

( २११ )-कोइशख्स मरजायतो उसकेबाद उसकी स्थावर जंगम मिल्कतपर हक किसका पहुंचे उसकाबयान-अर्हन्नीतिके काननमुजब-ऐसेहै,

पत्नीपुत्रश्चभ्रातृव्याः-सपिंडश्च दुहितृजः
बंधुजो गोत्रजश्चस्व-स्वामो स्यादुत्तरोत्तरं, ७३,
तदभावेच ज्ञातीयै-स्तदभावे महीभुजा
तद्धनं सकलं कार्य-धर्ममार्गे प्रदाय च, ७४,

( अर्थः )-पुरुषकेमरनेबाद उसकीकुलज्यायदादकी मालकीन अवल उसकी स्त्रीहै, दूसरेनंवरमें उसका बेटा-उसक नहोनेपर भतीजे-चौथेनंवरमें सपिंडकहनेसें उसकी सातपीढीतकका भाइ पांचवेनंवरमें बेटी-छठेनंवरमें बेटाकाबेटी-सातमेंनंवरमें चौदहपीढीतकका भाइ-आठमेंनंवर गोत्रज-नवमेंनंवर ज्ञातिवाले-और जब वेभी नहो-तब-उसद्रव्यको राजा लेकर धर्मकाममें लगादेवे, अपने खजानेमें नडाले, पतिकेमरनेबाद विधवास्त्रीको अखतियार हैकि पतिकी कुलज्यायदाद अपनेतालुकरखे, अगर पुत्र किसीकाममें खर्चकरना चाहेतो माताकी सलाह विदून नकरसकेगा, माताकी मौजूदगीमें दत्तपुत्रको या आत्मजपुत्रको अखतियार नहीकि-स्थावर जंगममिलकतको दान-या-विक्रय करसके, मिताक्षरादिवगेरा अन्यमतावलंबीयोंके ग्रंथमें पुत्रके अभावमें स्त्रीकोंपतिकी ज्यायदादकी मालकीन होना लिखा, लेकिन ! यह अन्याय है, स्त्री निराधार होजाय और उसको धनदौलतकाभी आधार न दियाजाय

तोफिर उसे आश्रय किसचीजका रहेगा, इधर पति मरगया और इधर लडकोंने धनमालका अखतियार लेकर उसको निराधार करडाली, कहिये ! यह अन्याय है या नही ?-अगर कहाजायकी-स्त्रीकापुन्य-पुरुषके पुन्यसें कमकहा फिर पुत्रकोंछोडकर स्त्रीकों पतिकेधनकी अधिकारिणी क्यौं किइजाती है ? ( जवाब. )-पुन्य अलबते ! स्त्रीका कमहीहै लेकिन ! पतिकी मिलकतमें पुत्रसें पहिले स्त्रीका हकपहुचना न्याय है, क्योंकि-जबपतिकजीतेहुवेभी पतिकीअर्द्धांगीथी तो पीछेसें उसके धनमालकीमालकीन क्यौंनहो?

( २१२ )-अगर कोइ संतानरहित पुरुष बीमारीवगेरासें दुखीहोकर अपने घरके बंदोबस्तकेलिये वसीयतनामा लिखनाचाहेतो उसकेनाम लिखसकता है जो स्त्रीकी आज्ञापालनेलाइकहो, पतिकेमरनेबाद अगर वसीयतनामावाला बदनीयतहो जाय तो-वो विधवास्त्री उसवसीयतनामेकों खारीजकर दूसरेकेनाम दूसरा वसीयतनामाकरसकती है, धर्मकामकेलिये या ज्ञातीव्यवहारकेलिये पतिकी मिलकतको गिरवीरखसकती है और वेचभी सकतीहै आत्मजपुत्र-या दत्तपुत्र विनयवान् मातृभक्त और विद्याध्यनतत्परवगेरा गुणोकरके सहित है तोभी-वो-कुलागतव्यवहारके शिवाय-ज्यादे काम माताके हुकमबिदुन नही कर सकता, अगरसवालकियाजायकि-माता-उसे-न-चाहतीहो-और हमेश नाराज रहती हो-तो-क्याकरनाचाहिये ?-(जवाब.) उसका हुकम उठाना वे-फिर-कैसे-नाराजरहेगी-अगर कहाजायकि-वो-झूठेधर्मकीश्रधावाली है और लडका सच्चेधर्मकाश्रद्धावान् है-तो क्याकरनाचाहिये. ( जवाब )-धर्मकामकों छोडकर दूसरेसंसारी

काममें मुनासिब है माताकेहुकम मुआफिक करतारहे, मातापिताकों अखतियार है कि-अगर-आत्मजपुत्रभी-अपनेसें विरुद्धहोजाय या-धर्मभ्रष्टहोजाय तो उसकों निकालदेवे और दूसरापुत्र रखलेवे, दत्तपुत्र लेकर उसका विवाह-करदिया हो-और-कुछअधिकारभी देदियाहो-तोभी-अगर-मातापितासें प्रतिकूल होजाय तो अधिकारहै मातापिताकों उसे बहारनिकालदेवे, अर्हन्नीतिका फरमानाहै कि-उसका अभियोग राजाकोंभी सुननेका अधिकार नही,

[ अर्हन्नीतिका दायभागप्रकरण. ]

पितृभ्यां प्रतिकुलःस्यात्-पुत्रोदुष्कर्मयोगतः
ज्ञातिधर्माचारभ्रष्टो थवा व्यसनतत्परः ८५
संबोधितोपिसद्वाक्यै न त्यज्येद् दुर्मतिं यदि
तदा तद्वृत्तमाख्याय ज्ञातिराज्याधिकारिणः ८६
तदीयाज्ञां गृहित्वा च सर्वै कार्यो गृहात् बहिः
तस्याभियोगः कुत्रापि श्रोतुं योग्यो न कर्हिचित् ८७

इसका अर्थ उपर आगयाहै, जबपुत्रकोंभी अगर प्रतिकूल होजायतो घरसें निकालदेना फरमाया तो-चेले-नोकर-पूजारी-और सेवकोंकी क्यागिनती रही?-इसीकानूनसें उसकाअधिकार खोसकर निकालसकते हो, कितनेक मारवाड-मेवाड और मालवेके श्रावक-सेवकलोगोंकों अधिकारीसमझकर सिरपर चढादेते है कितनेक एसेभीहै कि-जो-सेवकोंकों नमस्कार करतेहै, कितनेककहते है सेवकलोग हमारेहाथकी रेखाहैकैसेदूरहो! लेकिन! यह नहीमालूमकि-हमारे धर्मप्रवर्त्तकतीर्थंकरगणधर क्या फरमाते है ? कइजगह सेवकोंने जैनमंदिरमें अपने अपने देव धरादिये है, कित-

नेक सेवकोने जैनधर्महो छोडदिया है, सौचनेकी जगहहैकि जब जैनधर्महो उनोंने छोड दिया तो फिर उनका जैनीयोंके शाथ किसबातका सगपन है ?–अगर कहाजायकि-हमारेबडेरे जैनीयोंके शाथ वटलेहै. (जवाब.) क्यौं वटले ?–किसनेकहाथाकि-तुम-जैनी बनो ?–अगर कहाजाय-जैनाचार्योंने उपदेश दियाथा जिससें हमजैनी बने-(जवाब.) तो-फिर जैनधर्मपालो, और अपनी मेहनतसें अपना गुजरा करो,-किसजैनाचार्यने तुमकों परवाना करदियाहै कि-तुम-जनसंघसें हकदारहो ?–अगरकहाजायकि-हम लोगोंने-जैनमंदिरोंकी पहिले सेवा किइथी-मूर्त्तिकों सिरपरलेकर फिरेथे. ( जवाब. )-जोनोकरहोताहै मालिकका कामकरताही है, उसकी एवजीमें नोकरी पाइथी. लेकिन ! हकदार कहांसें बने?–कइजगह सेवकलोगोंने मारवाड मेवाडवगेरा देशमें मंदिरमूर्त्तिपर दावा करके मालकी जाहिरकिइ फिरभी मूर्खलोगोंने उनकों निकालकर अलगनहीकिये बडीभूल है. इसबातमें गुजरातके जैनसंघकी तारीफ करना चाहियेकि-उनोंने पहिलेहीसें सेवकोंके पाषंडकों अलग करदिया. जब तीर्थंकरगणधरोने जैनकानूनमें खुलेखुला बयानकरदियाकि-बेटाभी–अगर बखिलाफ चलेतो उसकों निकालदेना-फिर-दूसरोंकी क्या गिनती रही ?–कानून सच्चे सच्चा बयान फरमाता है फिरभी अकलके अंधोंकों नही सुझता क्या कहाजाय, ?

( २१३ ) स्त्रीभी अगर पतिसें बदलजाय तो कानूनफरमाताहै निकाळदो, बदचलन औरतकेलिये रोटीकपडेकाभी दावा नही है, कइविषयासक्तपुरुष स्त्रीके बदचलनचलतेहुवेभी उसकी

ताबेदारी उठातेहै, और कहते है क्या करे ? स्त्रीकों कैसे निकाले ? लेकिन ! कानून फरमाता है निकालदेना चाहिये, जोलोग नही निकालते है और पश्चात्ताप करके बैठेरहते है ज्ञानियोंने उनकों मनुष्य नही जानवर फरमाया, कोइपुरुष विनापुत्र मरगया और उसकी स्त्रीने दत्तपुत्रलिया, वो पुत्र पिताका कुछ अखतियार पाकर कवाराही मरगया तो माता उसदत्तपुत्रके नाम दूसरालडका गोंद नही बैठासकती, किंतु अपने गोंद लेसकतीहै, सासुकी मौजूदगीमें मरेहुवे बेटेकीवहूकों कुलागतद्रव्यमें रोटीकपडेके शिवाय दूसरा कुच्छ अखतियार नही है, पुत्र गोंदलेना वगेरा सभीकाम सासुके मनोनुकुल करनेंमुनासिब है, क्योंकि–सासुका अधिकार बडाहै, मातापिताकेमरनेबाद पुत्र अपनेअपने हिस्से अलगकरना चाहे तो सबकेहिस्से एकसरखे होने चाहिये, जीतेहुवे हिस्साचाहे तो पिताकी इच्छा मुआफिकहोगा, मिताक्षरावगेरा अन्यमतावलंबीयोंके ग्रंथमें कइतरहके मतभेदहै, भाइयोंमें जो भ्राता अविवाहित हो उसकाविवाहकरके बाकी बचाहुवाधन सबभाइ बराबरहिस्से बांटलेवे, बहोतसें भाइयोंके बीचमें एक–या–अनेक बहेनहो–तो–सभीभाइ अपनेअपने हिस्सेसें चोथा हिस्सा निकाल कर उनका विवाह करे, भाइयोंमेंसें कोइभ्राता पिताकेधनकों न खर्चकर नोकरीकरके लडाइमें बहादूरीपाकर–या–अपने इल्मके जोरसें लाभ उठाकर जो कुच्छ धनदौलत हासिल करे उसमें दूसरेभाइयोंका कुच्छ हक नही पहुंचसकता, कोइदोस्तसें इनाम पावे, विवाहमें सुसरालसें–जोकुच्छधन पावे उसमेंभी दूसरे भाइयोंका कुच्छहकनहीपहुंचता. पिताका डूबाहुवा धन पिताने या

भाइयोंने नही निकाला उसको अपनीताकतसें किसीभाइकी म-दतबिना निकाले यानी हासिलकरे तोभी उसमें किसीभाइका ह-कनही पहुंचता, मिताक्षरा वगेराग्रंथोंमें अनेकमतभेद है, विवाहि-तापुत्री मरजाय और उसको मातापिताने जोकुच्छ धन दिया हो उसके मालिकउसलडकीके मातापिता नही किंतु पति उसका मा-लिकहै, जिसस्त्रीकों विवाहमें-या-विवाहकेपीछे-गांवनगर-या-गे-हनेकपडें जोकुच्छ उसके मातापिताने दियाहो-चाचाने-वडी ब-हेनने-भूआने-मासीने-भाइने-या-उसकेपतिने-जोकुच्छ दियाहो-वो-उसीका है, किसीका उसमें दावानही, दुर्भिक्षवगेरामें आपदा आनपडे उसवख्त अगर वोरजामंदीसें देवे तो लेना बनसकताहै, हां ! पतिको अखतियारहै कि-संकटके वख्तस्त्रीसें मांगलेवे, स्त्रीका भी धर्महैकि-संकटकवख्त साहायतादेना, जुआवगेराखोटेकामोंमें धनहारजाना और स्त्रीके गेंहनेकपडेउतारलेंनायह लाइकवर आ-दमीका कामनही.

( २१४ ) मातापिताकी मौजूदगीमें आत्मजपुत्र भी-कोइ-ज्यायदादकों-गिरवी-या-विक्री नहीकरसकता, कोइ भ्राता दी-क्षालेकर साधुहोजाय तो उसकी स्त्रीको-स्त्रीधन-सिवाय अविभ-क्तधन जो उसके जेठदेवरोंकेपास मौजूद है उसमेंसें उसकेपतिके हिस्से मुआफिक मिलनेका हक है. भाइयोमेंसें वडाभाइ पुत्ररहि-तहो-तो-वो-ज्यायदादमेंसें किसीकार्यकेलिये विदूनभाइयोंकी-या स्त्रीकी-सलाह-धन नहीदेसकता. अगर बहोतसें भाइ हो और उसमेंसें कोइभाइकी स्त्री-न-हो-और वो मरजाय-तो उसका धन उसकेभाइ या भतीजे समभागकरके बांट लेवे. बहोतसे भाइयों-

मेंसें कोइभाइ पंगु-उन्मत्त-या-अंधत्वादिदोष युक्तहो तो उसका भाग उसकेताल्लुक न करके अपनेपास रखे-और-सबभाइ मिलकर उसका पालन करे, जिससें उसकों तकलीफ नहो और उसकाधनभी कोइ ले न जाय. पतिकी मौजूदगीमें जो गेंहना स्त्री पहनेहो-या-उसीके पासहो उसकों कोइ नही लेसकता. विधवा स्त्री अपनेपतिका धन जोकि-सासु सुसरके कबजेमें हो उसकों नही लेसकती. किंतु पति जीतेजी जो देगयाहो उसीहीमें उसका अधिकार है, अगर वो विधवा स्त्री लडका गोंदलेना चाहेतो सासु सुसराके हुकम बिदून नही लेसकती. मातापिता जो चीज जिस दूसरे शख्शकों-या-अपने कुटंबपरिवारकों देजाय उसकों बेटा नही लेसकता,

( २१५ ) जहां यवन-अधर्मी-कसाइ-वैश्या-नट और-जुआरीलोग ज्यादे बसते हो उसमहोलेमें अच्छेलोगोंकों निवासकरना ठीकनही. दुर्गंधवालीजमीनमें-वसना पहिलेलिखचूकेहैकि-नरककुंडमें पडना एक सरखा है. जिसजमीनके नीचे मनुष्यका हाड डटाहुवाहो वहां वसनेवाला सुखीनहीरहता. गधेका हाड डटा हुवा हो तो राज्यभय-कुत्तेका हाड होतो संतानकी हानि-और-जहां गौका हाडहोतो जानवर उसघरमें वृद्धि न पावे, जब कभी तुमकों धर्मचर्चाकरनेका काम पडे तो-वादी-प्रतिवादी-सभादक्ष-दंडनायक-और-शाक्षीद्वारा कियेकरो, शुष्कवादकरनेमें कोइ फायदा नही. जिसराजाके राज्यमें न्याय नहो वहां रहना जिंदगीकों दुखानेमेंडालनाहै, एकराजाकी अदालतमें एकशख्शने इसबातकी नालीशकिइकि इसने मेरी स्त्रीकों-इतना मार मारा जो उसके पांचमहिनेका गर्भपात होगया, मूर्खराजाने न्यायकियाकि-अच्छा!

मुद्दइकी औरत तबतक मुद्दाइलेके घरमें रहे जबतक उसकों पांच महिनेका गर्भ नहोजाय, धन्यहै राजासाहब ! खुब न्यायकिया ! ऐसे राजाओंके कोठारीभी ऐसेही होतेहोंगे, एकदफे ऐसे अकल मंद कोठारीसाहब राजाजीके पास बैठे हुवे थे, नोकरने आकर कहा, चलिये !-अनाजके कोठोंमें आगलगी है, कोठारीजी हस-कर बोले, लगाकरे-कुंचीतो मेरेही पास है, किसरस्ते होकर-वो मकानमें घूसेगी ?-कोठारीजी गयेनही-और-वहां अग्निने सबका-म पुराकरादिया. धन्य है! ऐसे कोठारीयोंकों कहांतक तारीफकरे.

( २१६ )-रात्रीकों सोतेवख्त-देवगुरुका स्मरणकरके सोना चाहिये, सब पापारंभसें निवृत्ति सूचक त्यागप्रत्याख्यानकरके जो शख्श सोवेगा अगर रात्रीमें मरना भी होजाय तोभी अच्छी गतिकों जायगा, स्त्रीसें अलगहोकर दूसरीशय्यामें सोना बलवृद्धि होनेका हेतु है, सारीरात स्त्रीसें मीलकर सोंना ज्ञानीयोंने अच्छा नही फरमाया, ऐसेंस्त्रीकोंभी विवेक रखना चाहिये, कामभोगमें जैसा रागके परिणामसें पुरुषकों पापलगता-वैसा-स्त्रीकोंभी लग-ता है, स्वप्नमें अगर किसीस्त्रीकों या पुरुषकों वीर्यपात होजाय तो उसकों अतिचार दोष लगता है, उसके निवारणकेलिये साफहो-कर सवेरे कायोत्सर्ग ( १०८ ) स्वासोत्स्वासतक करना चाहिये, अनादिकालसें जीव अज्ञाननिद्रामें सोता हुवा पडा है, क्रोधादि दुश्मन उसे खराब कररहे है, ज्ञानी लोग ज्ञानरुप खडगके प्रहारसें जागृत करते है. [ अनुष्टुव्वृत्तम् .]

क्रोधमानमायालोभा-देहे तिष्टंति तस्कराः
ज्ञानखड्गप्रहारेण-तस्मात् जागृत जागृत. १

मातानास्ति पितानास्ति-नास्ति भ्राता सहोदरः
अर्थो नास्ति गृहंनास्ति-तस्मात् जागृत जागृत. २
जन्मदुखं जरादुखं-मृत्युदुखं पुनः पुनः
संसारसागरे दुखं-तस्मात् जागृत जागृत. ३
आशा हि लोकान् बध्नाति-कर्मणा बहुचिंतया
आयुः क्षयं न जानासि-तस्मात् जागृत जागृत. ४

निद्रा एकतरहकी विश्रांतास्थिति है. निद्रामें प्राणी अचेतन पडा रहता है. रक्त भ्रमण और श्वासोत्श्वास-ये-दोकार्यही होते रहतेहै. नवघंटे-या-छघंटे रातकों नींद नालिइजायतो बदहजमीरोग पैदाहोजाता है. जिसाजैसतरहके स्वप्नआते है उसमें कौनसा सचा और कौनसा झूठा-इसका बयान इसीकिताबके अष्टांगनिमित्तविषयमें देखो. आतीहुइ नींदकों मतरोकों. जहां नींदलेनाहो वहां साफ हवा आनेका बंदोबस्त जरुर रखो. खालीजमीनपर सोंनेसें बीमारी पैदाहोतीहै. जमीनपर या पलंगमें नरम बिछौना डालकर सोना चाहिये. कइलोग सोतेवख्त अपने सब शरीरकों ढांकलेतेहै मुखकोंभी खुला नहीरखते, इससे बुरीहवा जो उत्स्वास द्वारा शरीरसें बहार आतीहै उसीका अंश फिर स्वासलेतेवख्त भीतर जाताहै, थोडीदेर ऐसाहोनेपरहर्ज नही लेकिन ! बहोतदेर ऐसाहोनेसें बीमारीआतीहै, इसलिये सोतेवख्त मुखकों खुला-या-आधा-खुला रखेकरो, रातकों जल्दी सोंना और सवेरकों जल्दी जागना सुखकी निशानीहै,

(२१७)-पहिलेजमानेमें मनुष्योंकी उमरबडीबडीलंबी होतीथी, ज्यूंज्यूं उतार होतागया उमरभी कमहोतीगइ, कालकामी उ-

तारचढाव अकसर होताहीहै, जैसे गाडीकाचक्र उपर नीचे चढता उतरताहै वैसेकालचक्रभी समझनाचाहिये, पहिलेजमानेकी बाते जाने दिजिये ! आजकल मनुष्योंकी उमर बाहुल्यतासें देखीजाती है तो (१२०) वर्षके अंदाजपर है, कइदेशोमें दोसें देढसेंवर्षके मनुष्यभी अबहै लेकिन ! थोडोंकी गिनती नहीकिइजाती, जो बातकही जातीहै बहोतोंकी अपेक्षा किइजातीहै. तुमको अगर अखबारपढनेका शौकहै तो कइजगह पढाहोगाकि–बडीबडी उमरवालेभी शख्श देशांतरमें है. जापानदेशमें एकआदमी इसवख्त ऐसा मौजूद है जिसकी उमर (१३५) वर्षकी है. उसकी स्त्रीकी (११३) वर्ष और बडापुत्र (१०८) वर्षका है, इसीलिये कहसकते है कि-१२० वर्षकी उमरजो कहीगइ है वो बहोतोंकी अपेक्षा समझना. आजकलकेवख्तमें स्त्री (५५) वर्षबाद–और–पुरुष (७५) वर्षबाद निर्बीज होजातेहै. (यानी) उनके रजोवीर्यमें संतानपैदाहोनेकी ताकत नही रहती. कोइकोइकों सो (१००) वर्षतक लडके पैदाहोते है लेकिन ! बहोतसे लोगोंकों तो वही बातहोतीहै जो उपर लिखचूके, संभोगकरतेवख्त पिताका जैसा मन होगा लडका वैसा स्वभाववालाहोगा, कइ हसमुख देखतेहो यही सबबहै उनके मातपिताउसवख्त खुशमिजाज थे. आजकल हाथी (१२०) वर्ष जीतेहै. घोडे (४८) वर्ष,–गधे (६०)-(६४) वर्ष, कुत्ते (१२) वर्ष, हिरन-शियाल-(२४) वर्ष, बिलाव (१२) वर्ष, हंस (१००) वर्ष, तोता (१२)-(१३) वर्ष, गेंडा (२०) वर्ष, बुगला (६०) वर्ष, सांप (१२०) वर्ष, उंदरा दोवर्षसें लगाकर (२०) वर्ष, ससावारां चौदाहवर्ष, चींटी (१)वर्ष, सूअर (५०) वर्ष, ऊंठ-गौ-भेंस(२५) वर्ष

जूं-तीनमहिने, बींछु-छमहिने कागडे (१००) वर्ष, सिंह (१००) वर्षसें ज्यादे जीता है, बडेमगरमच्छभी जो मध्यसमुंदरमें होते है लंबी उमरवाले होतेथे.

(२१८)-आजकलके हरेकतंदुरस्तमनुष्यके शरीरमें दशशेर लोही-पांचशेर चरबी-दोशेर मळमूत्र-एकीसतोंलेपित्त-दशतोंले वीर्य-और-दश तोंले कफ रहताहै. भारीशरीरवालेके मांस ज्यादा-पतलेकों कम, लेकिन ! यहबात एकअंदाजनसें कही गइ है, सोभी लडके और बुढेकों छोडकर जवानकी बनीस्पत जानना. पहिलेजमानेमें बडाशरीरथा उसमुआफिक गिनतीथी अबके लोगोंकी इसजमाने मुजब है, कइदेशके आदमीकमजोर और कइ देशके जोरावर होते है, लेकिन ! हां इतना कहसकते है पाहिले जमानेमें जो ताकत-और-धनदौलतथी इनदिनोंमें नही रही. इस्वीसनसें (३३१) वर्ष पहिले युनानके बडेबादशाह सीकंदरने जब भारतमध्यखंडपर चढाइ किइथी उसवख्तकेबयानमें-वो-लिखता हैकि-मगधदेशका राजा-नंद-पुरीतेजीपर था, उसकी फौजमें छलाखयोद्धे पेंदल थे, बीसहजारसवार-और-नवहजार हाथीथे. चीनके मुसाफिरलोग जब भारतमें शैरकों आयेथे उनोंने भी अपने इतिहासमें भारतकी तेजी लिखी, जगहजगह सडकें-वृक्षोंकी श्रेणियां-जगहजगह धर्मशाला-थी, हजारांहमंदिर और हजारांह मूर्त्ति सुवर्णचांदीकी मौजूदथी. अनाज-घी-गुड-मिश्री-मेंवा-मिठाइ, इतने शस्ते बीकतेथे जो आजकलके जमानेसें आठदसगुने ज्यादे थे. कइनगरीयां ऐसीथी जिसमें तीसतीसहजारतमोलियोंकी दुकानथी,-जहां इतने तमोली होगें वहां शौकीन कितनेहोगें इसका

खयालकरनाचाहिये, कोटकांगडेकी लूटमें महमूद गजनवीने (२००) मण सुना-( २००० ) दोहजारमण चांदी-(२०) मण जवाहिरात लूटा, मथुरासें पांचमूर्त्ति फक्त सुनेकी-जिसमें एकमूर्त्ति चारमण पक्केकीथी लूटी-चांदी इतनी लूटी जो (१००) उठोंपरे लादीगइ थी, कइजगहतीर्थोंमें मंदिरोंके थंभोपरसें जवाहिरात इतना लूटा जो उठाना मुश्किल था. शाहबुदीनगौरीने हजारोंहमंदिर तोडवा दिये, शम्शुदीनअलतिमशकि-जिसने मालवेमें धारानगरीकेपास मांडवजीके जैनमंदिर तोडें, जगहजगहसें सुनाचांदी और जवाहिरात लूटा-इसलिखनेसें मतलब कहनेका यहहैकि-पहिले जमानेमें देश रिद्धसिद्धिसें भराथा. बडेबडे एलमदार और आकाशगामिनीविद्यासिद्धपुरुष मौजुदथे, ज्यूं ज्यूं पुरानेवख्तकी तलाश करोतो निःसंदेह मालुम होताहै कि पहिले जमानेमेंदेश-पुन्यवान् जीवोंसें भरपुर था, मानवधर्मसंहिताका वाच्यार्थ पूराहोताहै, इसमें सवेरेसें लगाकर रात्रीतक जोजोकार्य करनेमुनासिब थे बतलादिये गये-यूंतो शास्त्रसमुद्रकापारनही, लेकिन ! हां ! जो बडेबडे विषय जाननेयोग्य थे बयानकियगये, इतना और रहगयाकि-जातबीरादरी-या-धर्मसें भ्रष्ट होगया हो उसको क्या दंडप्रायछितदेना-सो-अर्हन्नीतिके कानुनसे यहां लिखना था-लेकिन! विस्तार बहुत बढ गयाहै इसलिये नहींलिखा. दिनचर्या-रात्रीचर्या रितुचर्या-वर्षचर्या-और-जन्मचर्या इसमेंठीकठीकतोरसें लिखीगइ, ज्योतिष मंत्र-और-मतमतांतरके भेद चोथेतरंगमें बयान करेंगें.

इतिश्रीमद्-विद्यासागर-न्यायरत्न-मुनि-शांतिविजयजीमहाराज-विरचित-मानवधर्मसंहिता-वा-शांतसुधानिधिग्रंथका-तीसरा तरंग समाप्त,-

# [ ज्योतिष् शास्त्रका बयान. ]

१–ज्योतिर्विद्या–एकदिव्यचक्षु है, जितनाफायदा मातापिता और मित्र नही पहुंचासकते उतना ज्योतिर्विद्या पहुचासकती है तिथि–वार–नक्षत्र-योग–करण–और राशिके नाम पहिलेकंठकरना चाहिये, चंद्र–सूर्य–मंगल-बुध-गुरु-शुक्र–और–शनिवगेराग्रह किसकिस नक्षत्र और राशिपर कबकब आते है, उदयअस्तकब होते है, इसकी पहेचानभी सिखनाचाहिये, इष्टशोधनकरके लग्न निकालना और उसपर ग्रहोंको स्थापनकरना जिसको इतना आजायगा ज्योतिर्विद्या रुपकिलेमें उसकाप्रवेश ठीकतोरसें होसकेगा.

२–गणितविद्याप्रकीर्णकमें नक्षत्रकेसप्तदोष इसतरहबयानाकियेहै सुन लो, ( १ )–सुर्यअस्तहोते वख्त जिसका उदयहुवाहो उसको संध्यागतनक्षत्र बोलतेहै, इस रोज कोइकार्य शुरुकियाजाय क्लेश पैदा होगा, (२) जिसनक्षत्रपर सूर्य बैठाहो उसको रविगतनक्षत्र बोलते है, इसमें जोकार्य प्रारंभकियाजायगा पूरा नहोगा, (३) विटेरनक्षत्रमें फतेह नहोगी.(४)जिसपर क्रूरग्रह बैठाहो उसको सग्रहनक्षत्र बोलते है, इसमें कोइकामका मुहूर्त्तकिया जायगा तो विघ्नहोगा, (५) जिसपर सूर्यबैठा हो उसकेंपीछाडीके एकनक्षत्रकों विलंबीनक्षत्र बोलते है इसमें कोइनयाकाम किया जाय तो विवादपैदाहोगा, (६) जिसपर ग्रहणहुवाहो उसको राहुगतनक्षत्र बोलते है, इसमें नयेकार्यकी शरुआत कियाजाय तो मरणांतकष्ट होगा, (७) जिसके बीचमें होकर कोइसाग्रहनिकसे उसको ग्रहभिन्ननक्षत्र बोलतेहै, इसमें मुहुर्त्तकियाजाय तो लोहीवमन होगा,

३-जिसनक्षत्रपर सूर्यहो-उससें दैनिकनक्ष-४-६-९-१०-१३-या-२०-मा होतो उसरौज रवियोग कहा. बडाउमदा है. इसरौज जोकामकरोगे अच्छाहोगा, जिसरौज सोम-मंगल-बुध-या-शुक्रवारहो, १-५-६-१०-११-ये तिथिहो, अश्वनी-राहिणी-पुनर्वसु-मघा-हस्त-विशाखा-मूल-श्रवण-या-पूर्वाभाद्रपद-ये-नक्षत्र हो, इनमेंसें किसी तीनोकायोग मिलजाय उसदिन कुमारयोग होता है. इसमें जिसकामकी शुरुआतकरोगे फतेहहोगी, रवि-मंगल-बुध-शुक्रवार हो, २-३-७-१२-१५-ये तिथीहो, भरणी-मृगशिरा पुष्प-पूर्वाफाल्गुनी-चित्रा-अनुराधा-पूर्वाषाढा-धनिष्टा-या-पूर्वाभापद्र-येनक्षत्रहो, इनमेंसें किसीतीनोंका-योगमिले उसरौज जिस कार्यकी शुरुआत किइ जायगी हकुमतके शाथ पार पडेगी.

## [ जन्मपत्रिकाके बारहभुवनके नाम. ]

४, (१) तन, (२) धन, (३) सहज, (४) सुख, (५) संतान, (६) शत्रु, (७) जाया, (८) मृत्यु, (९) धर्म, (१०) कर्म, (११) लाभ, (१२) व्यय,-पांचमा-नवमाका नाम त्रिकोण, पहिला-चोथा, सातवा, दसवाका-नाम केंद्र, केंद्रके अगाडीके चारभुवन पणफर-और-पणफरके अगाडीके चार-आपोक्लिम-कहेजातेहै, कौन ग्रह किसराशिका मालिकहै?-किसराशिपर आनेसें उंचनीच और किसकिसराशिपर शत्रुमित्रक्षेत्री कहलाताहै? इतनीबात जानेगा उसको जन्मपत्रदेखनेकी राह मालूमदेगी,

५-जबकोइशख्श किसीअच्छे जामकारज्योतिषीकेपास जाय तब उसको मुनासिबहैकि-खालीहाथनजावे. जैनआम्नायमें चंद्रप्र

ज्ञप्ति-सूर्यप्रज्ञप्ति-गणित विद्याप्रकीर्णक-ज्योतिष्करंडक-त्रैलोक्यप्रकश जन्मांभोधि-आरंभसिधि-और नारचंद्र वगेरा-कइग्रंथ ज्योतिर्विद्याके बयानकरनेवालेहै, आजकल इस विद्याकी कदर इस लिये कमहोगइकि-उत्तमग्रंथ पढनेवाले बहोतथोडे रहगये और पुछनेवाले बिनाखर्चकिये मतलब निकालनेवाले बनगये,

६-जन्मग्रह-देखकर मालुमहोमकताहै कि-इसशख्शकी बुद्धि कैसी होगी?-धर्मश्रद्धा ध्रुवहोगी या नही? जींदगीमें एशआराम कबकब भोगेगा? मोहनीकर्म कमजोरहै या भारी? इज्जतकितनी बढेगी? स्त्रीका सुख इसके होगा या नही? पुत्रपुत्री कितने होगें? उमर कितनी लंबी भोगेगा?-दौलत कितनी बढेगी? किसगतिसें आया और किसमें जायगा? जींदगीमें इसको राजयोग होगा या नही?-बीमारी कबकब आयगी-देशाटन कितना करेगा-मंत्रविद्या सिखेगा या नही?-भोजनकी तकलीफ रहेगी या आनंद?-स्त्रीसें प्रेमरहेगा या लडाइ-? कैदहोना-आगमें पडकर जलमरना-नदी-समुद्रमें गिरपडना-फांसी होना-या-झेरखाकर मरना-अैसे अैसे कुयोग इसके है या नही?-व्यभिचार योग इसकेहै या नही? जींदगीमें कितनी स्त्रीयें विवाहेगा?-दीक्षा उदयआयगीया नही? इसकेघर हाथीघोडे बंधेगें या सवारीसेंभी तकलीफ रहेगी? देवमंदिर-मूर्त्ति-बागबगीचे-या-नयेनयेमकान बनवायगा या नही?-स्त्रीकों पतिमें प्रेमकैसा रहेगा? कौनसीस्त्री राज्यभोगेगी-कौनसीस्त्री दिवानगिरि करेगी-कौनसीस्त्री दीक्षालेयगी-कौनसीस्त्रीकों लखपति-करोडपति-भर्तारमिलेगा-कौनसीस्त्री बालविधवा होजायगी-कौनसी वंध्यारहेगी-और-कौनसीस्त्री राजाकी रानी बनेगी?-वगेराबातें

जन्मग्रहदेखकर मालुमहोसकती है, लेकिन! देखनेवाला पुरापढाहुवा होनाचाहिये किसीकी जन्मपत्रिकामें फर्कहोगातो-गणितकरके-उसको अच्छाज्योतिषी निकाल सक्ताहै,

७-एकज्योतिषीकेपास एकशख्श गया-और-पुछनेलगा बतलाइये! पंडितजी! आपके ज्योतिषमें जमाना कैसा मालुमदेताहै?-पंडितजी कुच्छ पढेहुवे नहीथे-शेखीमें आनकर कहने लगे-मेरे ज्योतिषमें ऐसामालूम देताहैकि-बल्वान् कमजोरको सतायगें, देशमे फूट मचेगी, किसीदेशकी जमीन कंपेगी, चौइसघंटोंकेबाद दूसरा-दिन लगेगा, दिनमेंचांदना और रात्रीमें अंधेरा रहेगा. मित्रोंमें प्रीति और दुश्मनोंमें नाराजी रहेगी. इसबातको सुनकर पुछनेवालाशख्श कहनेलगा धन्य! पंडितजी-धन्य! तारीफहै आपकी अकलकी, ऐसेऐसेफल तो हम बिनापढेही कहसकतेहै, इसमें आपने कौनसी अपूर्वबात कही?-निमित्तज्ञ उसकानामहै जो अपूर्वबात कहे,

८-गर्भाधान-पुंसवन शूचिकर्म-नामकरण-अन्नप्राशन-कर्णवेध-केशवपन-उपनयन-विद्याध्ययन-विवाह-और-व्रतारोपवगेराके मुहुर्त्त-सोलहसंस्कारकेबयानमें लिखचुकेहै, यहां औरभी जो ज्यादे उपयोगीहै लिखदेयगें. [ दुकान खोलनेका मुहूर्त, ]-जिसरोज अश्विनी-रोहिणी-मृगशिरा-पुष्य-उत्तराफाल्गुनी-हस्त-चित्रा-अनुराधा-उत्तराषाढा-उत्तराभाद्रपद-अभिजित-और-रेवती-ये-नक्षत्र हो, चौथ-नवमी-और चतुर्दशीको छोडकर दूसरीतिथिहो, उसरोज अपना चंद्रस्वर चलतेवख्त दुकान खोलना चाहिये, गदी बिछाकर मुहूर्त्तकरना, और सवासेर सवापांचसेर-या-सवामन मीठाइ बांटना-जिनमंदिरमें स्नात्रपूजन-अंगीरोशनी कराना, साधुजनोंकी

भक्ति-और-स्वधर्मीभाइयोंकों-प्रभावना देना, दुकानमें फायदा होगा. जोशख्स सूर्यस्वरमें दुकानखोलेगा, फायदा न उठायगा, ज्योतिष्सें स्वरोदयज्ञान बलवान् होता है. [ नोकरीके अधिकार लेनेका मुहुर्त्त. ]-जिसरोज अश्विनी-मृगशिरा-पुष्य-हस्त--चित्रा-अनुराधा--अभिजित्--और--रेवती--ये नक्षत्र हो, बुध-बृहस्पति-शुक्र-या-रविवारहो -उसरौज जब अपना चंद्रस्वर चले नौकरी रहनेकों मालिकके घर जाना-और-जिसकामका अधिकार अपनेकों सोंपे वह लेना, फायदा होगा और इनाम पाओगे.

९-[ प्रतिष्ठाका मुहूर्त्त. ]-उत्तरायणसूर्यमें प्रतिष्टाकरना अच्छा होताहै, मृगशीर्ष माघ फाल्गुन वैशाख जेठ और अषाढ ये महिने प्रतिष्टाकेलिये ठीकहोतेहै, अधिकमासमें गुरुशुक्रके अस्तमें और प्रतिमाबैठानेवालेके जन्ममासमें प्रतिष्टाकराना अच्छानही. संक्रांतिकादूसरादिन ग्रहणदिन-ग्रहणहुवेपीछेके सातदिन-रिक्ता-षष्टी-अष्टमी-द्वादशी-अमावास्या-घटीबढीतिथि-भद्रा-नक्षत्रगंडांत-तिथिगंडांत-दुष्टवार-व्यतिपातवैधृतिवगेरा कुयोग-प्रतिमा बेठानेवालेका जन्मनक्षत्र-जन्मतिथि-जन्मवार-जिसरौज नहो उसरौज प्रतिष्टाका मुहूर्त मुकररकरनाचाहिये. नाडीका अविरोध, षडाष्टकपरिहार, योनिका अविरोध, वर्गका अविरोध, गणका अविरोध, लभ्यालभ्यसंबंध, राशिकेस्वामीका अविरोध, प्रतिष्टाकारकगुरुकों चंद्रबल, और शिष्यकों गोचरशुद्धिभी देखनाचाहिये.

१०-रोहिणी-मृगशिरा-पुनर्वसु-पुष्य-मघा-उत्तराफाल्गुनी-हस्त-स्वाति-अनुराधा-मूल-उत्तराषाढा-श्रवण-धनिष्टा-उत्तराभाद्रपद-और-रेवती-ये नक्षत्र प्रतिष्टाकेलिये अच्छेहै, लेकिन ! गणि-

विज्ञापयन्नेके दिखलायेहुवे सप्तदोषोंकरके वर्जित होनाचाहिये. प्रतिमाबैठानेवाले पुरुषके जन्मनक्षत्रसें प्रतिष्ठाकानक्षत्र-१०-१६-१७-१८-२३-और-२५-मा होना ठीकनही. तिथियोंमें-शुक्लपक्षको दसमीसें कृष्णपक्षकी पंचमीतक अच्छीकही. जिसमेंभी-१-२-५-१०-१३-१५-ज्यादेतर अच्छीहै, वारमें सोम-बुध-गुरु-शुक्र ठीकहै. योग अगर अच्छा मीलजायतो-तिथिवार चाहे जैसे हो कोइहर्जको बातनही. कुंभस्थापनाकेलिये सूर्यनक्षत्रसें आगेके पांचनक्षत्रछोडकर उसकेआगेके आठनक्षत्रलेना, फिर आठ छोडकर आगेके छनक्षत्र लेनाठीकहै. जिसनक्षत्रपर सूर्यहो-उससेसातमानक्षत्र भस्मयोगवाला कहलाताहै,

११-प्रतिमाजी बैठानेसें घंटादोघंटा पहिले कोइ उत्पात होजाय-तो-मुनासिबहै उसदिन प्रतिष्ठाकाकाम बंदरखना, उत्पात किसकों कहतेहै इसकेलिये इसीकितावमें अष्टांगनिमित्तका विषय देखलो-बीजलीका कडाका होना,-अग्निके किणके आकाशसें गिरना-धूलकरके आकाशमंडल छादित होजाना-दिवारपर चित्रामकीमूर्त्तियां कुचेष्टा करनेलगजाना-हसनेरोने लगना-आंखफाडकर डरानेलगजाना-येसब उत्पातके लक्षणहै, उसदिनके मुहुर्त्तकों बदलदेना चाहिये, अगर सवाल कियाजायकि-इतनाकामकरकेभी क्या! प्रतिष्ठाबंदरखना ठीकहै?-(जवाब.) हां!-जरुरबंदरखना. जोलोग इसमुआफिक नहीकरते खना खातेहै.

१२-प्रतिष्ठालग्नमें ग्रह, होरा, द्रेष्काण, नवमांश, द्वादशांश, त्रिंशांश, इनमें सौम्यग्रह आवेतो-अच्छाहै, पांचवर्ग-या-चारवर्ग शुद्धितकभी ठीक, इनसेंकम होतो ठीकनही. मेष कर्क तुला और

मकर ये चरराशिहै. वृष सिंह वृश्चिक और कुंभ ये स्थिरराशिहै, मिथुन कन्या धन और मीन ये द्विस्वभावराशिहै, प्रतिष्ठालग्नकी उदयास्तशुद्धि देखना जरुरीकार्यहै,

[ प्रतिष्ठालग्नशुद्धिः- ]-[ शार्दूलविक्रीडितं- ]

सौरार्कं क्षितिसूनवास्त्रिरिपुगा द्वित्रिस्थितश्चंद्रमा
एकद्वित्रिखपंच बंधुषु बुधःशस्तः प्रतिष्टा विधौ
जीवः केंद्रनवस्वधीषु भृगुजो व्योमत्रिकोणेगतः
पातालोदययोः सराहुशिखिनः सर्वेप्युपांते शुभाः (१)
खेर्कः केंद्रनवारिगः शशधरः सौम्यो नवास्तारिगः
षष्टो देवगुरुः सितस्त्रिधनगो मध्याः प्रतिष्टाक्षणे
अर्केंदुक्षिजिताः सुतेसहजगो जीवो व्ययास्तारिगः
शुक्रो व्योमसुते विमध्यमफलः सौरिश्च सप्तिर्मतः २

(अर्थः)-शनि सूर्य-या-मंगल-तीसरेछठे बैठेहोतो अच्छेहै, चंद्रमा-दूसरेतीसरे अच्छा, बुध पहिले दूसरे तीसरे चौथे पांचमें-या-दशमें-होतो ठीक, बृहस्पति केंद्रमें दूसरे-पांचमें-या नवमें होतो अच्छा, शुक्र-पहिले पांचमें सातमें नवमें-या-दसमें-होतो ठीक, राहुकेतुकेशाथ ग्यारहमेंभुवनमें सभीग्रह अच्छेहोतेहै, पांचमें-या-दसमें सूर्यहोतो मध्यम,-केंद्रमें-पांचमें-छठे-या-नवमें-चंद्रमा होतो मध्यम, बुध-छठे-सातमें-या-नवमें-होतो-मध्यम, तीसरे छठे बृहस्पति मध्यम, शुक्र-दूसरे तीसरे छठे सातमे-या-बारमें मध्यम, मंगल-पांचम-और-शनि पांचमें-या-दसमें होतो मध्यमजानना,

१३ प्रतिष्टालग्नमें सूर्य निर्बलहोतो प्रतिमा बैठानेवालेका नाशहो, चंद्रमा-निर्बल होतो प्रतिमाबैठानेवालेकी स्त्रीका नाशहो,

शुक्र-निर्बलहोतो उसके धनका नाशहो, केंद्र-या-त्रिकोणमें-सूर्य-शनैश्चर-या-मंगल बैठेहोतो थोडे कालमें उसमंदिरका नाशहोजाय-मंगल-शनि-राहु-सूर्य-और-केतु-इनमेंसें कोइसाभी-ग्रह-सप्तमस्थानमें शुक्रकेशाथ बैठाहो-तो-कारिगरकों-प्रतिमाबैठानेवालेकों-और-प्रतिष्ठाकारकगुरुकों-तीनोंकों नुकशानकारकहै, केंद्र-या-त्रिकोणमें-शनैश्चर बलवान्होकर बैठजाय और उसकों मित्रग्रह देखतेहो-तो-उसवख्त अच्छेकामकी नींव डालना ठीकनही,

१४-प्रतिष्ठालग्नमें मंगलअगर आठवे-नवमें-बारमें-या-केंद्रमें बलवान्होकर बैठाहोतो समझलो हजारांहतरहकी तकलीफ पैदाहोगी, चंद्रमा-क्रूरग्रहकरके दृष्टयुक्तहो-वैसे लग्नमें प्रतिष्ठा कराइजाय तो प्रतिमाबैठानेवालेकों मरणांतकष्ट होगा, प्रतिष्ठालग्नमें शनि-बलवान्हो-मंगलबुध-बलहीनहो-मेषवृषका सूर्य-या-चंद्रहो-ऐसे वख्तपर जिनप्रतिमा बैठाइजायतो निहायत उमदा है, प्रतिष्ठालग्नमें तीसरे छठे-या-ग्यारहमेंभुवनपर सूर्य बैठाहो-तो-तिथिवार-नक्षत्र बुरेभीहो-कोइहर्जकीबातनही, चंद्रमाभी अनूकुल नहोतोभी कुच्छपरवाह नही, सभीतरहके दोष दूरहोजायगें, प्रतिष्ठालग्नमें पहिले चौथे पांचमें नवमें-या-दसमें-शुक्र-या-बृहस्पति बैठेहोतो निहायतउमदाहै, सूर्य-चंद्र-मंगल-शनि-या-केतु-तीसरे छठे-या-ग्यारहमें बैठेहोतोभी निहायतउमदाहै, बुधबृहस्पति-या-शुक्र-इनमेंसें कोइभी बलवान्होकर केंद्रमें बैठजाय और उसकेशाथ कोइ क्रूरग्रह न होहो-तोभी-बहोतठीकहै, लग्नमें-या-केंद्रमेंबुध बैठाहोतो-लग्नसंबंधी सेंकडेदोष निवारन होसकतेहै,शुक्र-लग्नमें बैठाहोतोहजारदोषदूरहोसकते है-और-बृहस्पति-अगरलग्नमें बैठाहोतो लाखदोषदूरहोसकतेहै,

१५-ऐसीलग्नशुद्धि मिलजाय और उसवख्त प्रतिमाबैठानेवालेका चंद्रस्वर चलताहो-तो-निहायतही उमदायोगहै, चंद्रस्वरमें किइहुइ प्रतिष्टा बहोतही फायदेमंद होतीहै, सूर्यस्वरमें प्रतिमाबैठानेसें कइतरहके विघ्न पैदाहोगें. (सवाल) फिर ज्योतिष्शास्त्र कौनकामका रहा ? ( जवाब. )-स्वरोदयज्ञानके आगे ज्योतिष्शास्त्र अलबते ! कमजोरहीहै, गणिविज्जापयन्नेमें खुलासाबयानहैकि-निमित्तज्ञान सबसें बढकरहै, ज्योतिषशास्त्र निष्फल नही लेकिन ! हां ! इतनाजरुर कहसकतेहैकि-स्वरोदयज्ञानकेआगे जरुर कमजोर है, चंद्रस्वर अमृतनाडीकही. जितने प्रभावशाली और स्थिरकार्य करनाहो इसीमें करने चाहिये, याते सबतरहसें आनंदरहेगा.

१६-प्रतिष्टाकरानेवाले आचार्य-उपाध्याय-साधु-या-व्रतधारीश्रावक-कोइहो उसकाभी प्रतिमाबैठातेवख्त चंद्रस्वर चलताहोगा तभी अच्छाहै, प्रतिमाबैठातेवख्त-गुरु-जबअपना चंद्रस्वर आवे तब संघमेंसें जिसशख्शका उसवख्त चंद्रस्वरचलताहो-उसीकेहाथमें प्रतिमा तख्तनशीन करादेवे. प्रतिष्टाका मुहुर्त्त जिसरोज मुकररकियाहो उसलग्नकेसमयपर अगर-गुरुका-या-प्रतिमाबैठानेवालेका चंद्रस्वर न चले-तो-बेहत्तरहै उसवख्त प्रतिष्टा न करना, ज्योतिष्शास्त्रका जिसकों ज्यादाज्ञान न हो-वो-अगर सामान्यदिनशुद्धि देखकर चंद्रस्वरचलतेवख्त प्रतिमा बैठावेतो कोइहर्जकीबातनही. हां ! लग्नभी अच्छा मिले-और-गुरुका तथा प्रतिमा बैठानेवालेका-उसवख्त-चंद्रस्वरचलताहोतो निहायत उमदाहै, प्रतिष्टामें-दीक्षामें-और-विवाहमें-चंद्रस्वर चलना बहुतअच्छाहोताहै, इतिप्रतिष्टामुहूर्त्त समाप्त.

१७-देशाटनकरनेका मुहूर्त-अश्विनी मृगशिरा पुनर्वसु पुष्य हस्त अनुराधा ज्येष्ठा मूल और रेवती ये नक्षत्र देशाटनकेलिये बहोतउमदाहै, तीनोंपूर्वा-रोहणी चित्रा स्वाति श्रवण धनिष्ठा और शततारका-ये नक्षत्र देशाटनकेलिये मध्यमहै, इनकेशिवायके नक्षत्र, अच्छे नही. जिसमेंभी तीनोंउत्तराभरणी कृत्तिका आर्द्रा मघा अश्लेषा और विशाषा-ये-बिल्कुल अच्छे नही, जोजो नक्षत्र उमदा और मध्यम उपर लिखचूके वेंभी सप्तदोषकरके रहितहोनेचाहिये. रोहिणीनक्षत्रमें पूरवदिशाकों जाना ठीकनही. हस्तनक्षत्रमें उत्तरादिशाकों जाना अच्छानही, चित्रानक्षत्रमें दखनदिशाकों और श्रवणनक्षत्रमें पश्चिमादिशाकों जानाठीकनही, शनिवार सोमवारकों पूरवदिशातर्फ दिग्शूल होताहै, गुरुवारकों दखनतर्फ-रविवारशुक्रवारकों पश्चिमदिशातर्फ-और-मंगलबुधकों उत्तरदिशातर्फ-दिग्शूल होताहै, मुकदमेके और लडाइकेकामकों छोडकर और सबकामकेलिये देशाटनकरना तो चंद्रस्वरमें घरसें चलना ठीकहोताहै, जोशख्श देवगुरुकों नमस्कारकरके-या-परमेष्ठिमहामंत्रकों पढकर देशाटन करेगा फतेह पायगा,

१८-[रोगावलीचक्र.]-जिसरौज रोगपैदाहो उसरौज नक्षत्र और वार कौनसाहै?-इसकों देखकर इसचक्रकों वांचलेना-और-मालूमकरलेनाकि-यहरोग इतनेरौजतक रहेगा. मरनेकी बीमारी आतीहै वोतो कभी नहटेगी. लेकिन! हां! जो आगंतुकरोगहै उसकीस्थिति कितनेरौज रहेगी? इसचक्रके पढनेसें मालूम होसकेगी. नक्षत्र-मीले-और-इसमें लिखेमुजब-वार-न-मीले तो बीमारी साधारण जानना.-जिसरौज अश्विनीनक्षत्रहो-और-रवि-

सोम-या-शुक्रवारहो-उसरौज बीमारी आवेतो जानना एकीसरौ-जतकलीफरहेगी. पीछें आरामहोगा. भरणीनक्षत्रकेरौज बीमारी आवे तो मरणांतकष्ट जानना, कृतिकानक्षत्र-गुरुवारके रौज बीमारी आवेतो (८) आठदिनतकलीफ रहेगी, रोहणीनक्षत्रकेरौज बीमारी आवेतो (७) रौज तकलीफ फिर आराम, मृगशिरानक्षत्रकेरौज कोइवारहो-बीमारीआवेतो (१) महिना तकलीफ-फिर आराम, आर्द्रानक्षत्रकेरौज-मंगल या-शुक्रवारहो-और बीमारी आवेतो मरणांतकष्टहोगा, पुनर्वसुनक्षत्र-रवि-बुध-शनिवारकेरौज बीमारीपेदाहोतो (२५) दिनतकलीफ फिर आराम, पुष्यनक्षत्र-सोम-बृहस्पतिवारकेरौज बीमारीपेदाहोतो दिन (१३) तकलीफ फिर आराम, अश्लेषानक्षत्र-सोम-शुक्रवारकेरौज बीमारीपैदाहोतो मरणांतकष्टहोगा, मघानक्षत्र-रवि-बुध-शनिवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (१९) तकलीफ फिर आराम, पूर्वाफाल्गुनीनक्षत्र-सोम-गुरुवारकेरौज बीमारीपैदाहोतो दिन (११) तकलीफ फिर आराम, उत्तराफाल्गुनीनक्षत्र-सोम-शुक्रवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (२५) तकलीफ फिर आराम, हस्तनक्षत्र-रवि-बुध-शनिवारके रौज बीमारी पैदाहोतो-दिन (१५) तकलीफ फिर आराम, चित्रानक्षत्र-सोम-गुरुवारकेरौज बीमारीपैदाहोतो दिन (१९) तकलीफ फिर आराम, स्वातिनक्षत्र रवि-बुध-शनिवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (१०) तकलीफ फिर आराम, विशाखानक्षत्र-रवि-मंगल-शनिवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो मरणांतकष्टहोगा, अनुराधानक्षत्र-बुधवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (४) तकलीफ पीछें आराम, ज्येष्ठानक्षत्र-शुक्रवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन

(२०) तकलीफ फिर आराम, मूलनक्षत्र-रवि-मंगल-शनिवारके रौज बीमारी पैदाहोतो मरणांतकष्ट होगा, पूर्वाषाढानक्षत्र-सोम-बुधवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (५) तकलीफ फिर आराम, उत्तराषाढानक्षत्र-गुरुवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (३), तकलीफ, श्रवणनक्षत्र-रवि-मंगल-शनिवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (२५) तकलीफ फिर आराम, धनिष्टानक्षत्र-कोइवार हो-उसरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (२५) तकलीफ फिर आराम, शततारकानक्षत्र-गुरु-शुक्र-शनिवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो(१००) दिनतक तकलीफ फिर आराम, पूर्वाभाद्रपदनक्षत्र-रवि-मंगल-शनिवारकेरौज बीमारी आवेतो मरणांतकष्ट होगा, उत्तराभाद्रपद-नक्षत्र-सोम-बुधवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (८) तकलीफ फिर आराम, रेवतीनक्षत्र-गुरु-शुक्रवारकेरौज बीमारी पैदाहोतो दिन (१००) तकलीफ फिर आराम,

(१९)-जिसमनुष्यकी जन्मराशि मेषहो-उसको अगर पूर्वाफाल्गुनी-पूर्वाषाढा-या-पूर्वाभाद्रपदनक्षत्रमें बीमारी पैदाहोतो मरणांतकष्ट होगा, वृषराशिवालेको हस्तनक्षत्रमें बीमारी पैदाहोतो-मरणांतकष्ट, मिथुनराशिवालेको स्वातिनक्षत्रमें, कर्कराशिवालेको अनुराधामें, सिंहराशिवालेको पूर्वाषाढामें, कन्याराशिवालेको श्रवणमें, तुलाराशिवालेको शततारकामें, वृश्चिकराशिवालेको रेवतीमें, धनुराशिवालेको भरणीमें, मकरराशिवालेको रोहणीमें, कुंभराशिवालेको आर्द्रामें, और मीनराशिवालेको अश्लेषानक्षत्रमें बीमारी पैदाहोतो मरणांतकष्ट होगा, इतिरोगावलीचक्र,

(२०)-तुमारसंद्रस्वर चलताहो उसवक्त-कोइशख्स-आ-

नकर बामीतर्फ खडाहोके पुछेकि-बरसात होगा-या-नही?-(जवाब.) कहदेना होगा. दोशख्शकी लडाइहोरहीहो-और किसी तीसरने आनकर पुछाकि-दोनोंमेंसें किसकी फतेहहोगी? उसवख्त अगर तुमाराचंद्रस्वर चलताहो-तो-जिसका पहिले नाम लिया उसकी फतेह होगी कहना, खेंतमें बीजडालतेवख्त अगर डालनेवालेका चंद्रस्वर चलताहोतो अनाज बहोतहोगा. कोइशख्श आनकर पुछेकि-हमारा-एकआदमी केदहुवाहै छुटेगा-या-नही? उसवख्त अगर तुमारा सूर्यस्वर चलताहो और उसने पूर्णदिशामें स्थितरहकर प्रश्नकियाहोतो कहदो छूटजायगा. इसीतरह रोगदूर होनेका प्रश्न-अधिकारसें गिरेहुवेको फिरपानेका प्रश्न-और-चर्चामें जयपराजयका प्रश्न-सूर्यस्वरमें पूर्णदिशातर्फ रहकर कोइ पुछे तो-कहदो फतेहहोगी, कोइशख्श पूछेकि-मैं-दुश्मनसें मीलने जाताहूं-मैरी बात ठीकरहेगी या उसकी?-उसवख्त अगर तुमारा सूर्यस्वर चलताहो-और पूर्णदिशाका प्रश्न होतो कहदो-तुमारी बात अच्छीरहेगी. अकस्मात् किसीको कोइ डर आनपडा उसके दूरहोनेका प्रश्न पूछे-या-लडाइमें हमारी जयहोगी-या-हार?-ऐसा पुछे-उसवख्त अगर तुमारासूर्यस्वर चलताहो-और-प्रश्न-पूर्णदिशाका होतो कहदो-फतेहहोगी.

## [ मंत्रशास्त्रका खुलासा. ]

( अनुष्टुप्वृत्तम्. )

निर्बीजं अक्षरं नास्ति-नास्ति मौलमनौषधं
निर्धना पृथिवी नास्ति-आम्नायाः खलु दुर्लभाः १,

( १ )–अक्षरोंके संयोगका नाम–मंत्र–है, मंत्रके उच्चारणसें जो जो परमाणुं फैलते है उससें एकतरहकी असर पैदाहोकर फायदा पहुंचताहै, कइअक्षरोंके संयोगमें ऐसी ताकतरही है जिसके पढनेसें सर्पका झेर उतरजाताहै दूसरेका मन अपनेअनुकूल हो सकताहै, और दुष्टदेवोंका स्थंभनभी होसकताहै. पहिलेकालमें ऐसे मंत्र थे–जिनकापाठ किया और तुर्त्त फल हुवा. ऐसे पाठसिद्धमंत्र आजकल नही रहे. रहेभी है–तो–उनके जाननेवाले न रहनेसें विछेदहोते जाते है, कइमंत्र ऐसे है जिनके पढनेसें देवता आसके, लेकिन! आजकल तो कालदोषसें देवतेही आने बंदहोगये–फिर उसका जिकरही क्या?–पंचमकालमें देव–प्रत्यक्ष–नही–आते, हां! आंखोंमींचकर बैठो और मंत्रपढोतो सामने खडे होकर बातेंकर जाते है, लेकिन! आंखे खोलनेसें दिखाइ नही देयगें, कइमंत्रऐसे है जिनके पढनेसें आत्माका भलाहो–जैसे परमेष्ठि महामंत्रका पाठकरनसें आत्महित पैदाहोताहै,

( २ )–वर्द्धमानविद्या–सूरिमंत्र–अपराजितमहाविद्या–जो जैन सूत्रोमें लिखीहुइहै मुनिजनोंको जरुर पढतेरहना चाहिये, इससें शिथिलनिकाचित अशुभकर्मकी निर्जरा होसकती है, अगर सवाल कियाजायकि–जैनशास्त्रोंमें–तो–कर्महीबलवान्‌कहेफिर मंत्रक्याकामके रहे? ( जवाब. )–जब अच्छेकर्मका ( यानी ) पुन्यका उदय हो तभी अच्छे मंत्रका योगमिलता है, मंत्र–अगर ध्यानदेकर स्वाध्यायरुप पढेजायतो–वें–शिथिलनिकाचित अशुभकर्मोंकी निर्जरा के हेतु होसकते है, इसीअपेक्षा मंत्रोकी साफल्यता समझी गइ है, रिषिमंडलस्तोत्रके बीज अक्षरोका विधिसहित पाठकियाजाय तो

स्वप्नमें अरिहंतकी प्रतिमाका दर्शावहोकर अधिष्टातादेवसें कइबातोंके खुलासें मिलसकते है, उंचपंक्तिकेदेव दिव्यज्ञानी होते है उनकों सबबात अपनेंज्ञानसें मालूम होसकती है, उपसर्गहर-तिजय पहुत्त-भक्तामर-और-शक्रस्तव वगेराके बीजमंत्र अशुभकर्मकी निर्जराके हेतुहोकर फायदे जनक होसकते है,

( ३ )-कइ बीजाक्षर ऐसे है जो अटवीमें संकटकेवख्त पढे जायतो भय दूरहोसकताहै. समुद्रमें-अग्निमें-या-सिंह-सर्प वगेरा दुष्टजानवरोंके सामने लडाइदंगेके वख्त-राज्यसंबंधी भयमें-और केदखानेमें अगर मन-वचन- और कायाकों स्थिरकरके पढे जाय तो-सबतरहसें साहायकारक होसकते है, मंत्रोंकी ताकत इसीवख्त हीतो कामदेती है, जबकि-दुनिया सारी बदल जाय,

( ४ ) ज्योतिषद्वारा-सुना चांदी-अनाज-और-अफीमवगेर. चीजोंकी-मंदीतेजी होना मालूमहोसकता है, लेकिन!-जोकाम-मंत्रसाधनकरके देवोसें दरयाफत किये जाते है वो-ज्योतिष्सें नही होसकते, आजकल संसारमें मतलबी शख्श ज्यादे रह गये. मतलबबिदून बात नहीकरते, धर्ममें धनखर्चनेको कबूलकरके मुकर जाते है, इसलिये शास्त्रवेत्ता मुनिजनोकों मुनासिबहेकि-धर्मकेकार्मे-( यानी ) सप्तक्षेत्रमें पहिले धनखर्चकराके पीछे उनकों कोइ चीजका साधनबतलाना, दुनियादारोंका आजकल भरोसा नही वैसे-श्रद्धावान् नही रहे जो अवलमें अखीरतक एकसरखे रहे, जमाना बदलाहुवाहै, बाप बेटेसें परहेज रखताहै, इसलिये समझ सौचकर बातकरो. अगर सवाल कियाजायकि-साधुलोग- त्यागी होते है उनको धनदौलसें क्या मतलब?-( जवाब. )-साधुलोग

अलबते! संसारीक कामके त्यागी है लेकिन! धर्मवृद्धिकेकाम क-रानेकेतो त्यागी नही है, पूर्वाचार्योंने कइकार्य इसतरह कराये है, विधिवादमें तीर्थंकर गणधरोंका हुकमभी हैकि-धर्मकी बढवारीके लिये साधुलोग अपनीलब्धिभी-स्फुरायमान-करे और अधर्मीकों सिक्षादे-तो-योग्यबातहै, अयोग्यनही, तीर्थंकर गणधरोंने शास्त्रोंमें जगेहजगह क्यौं मंत्र-विद्या-धर्मकेलिये चलानी वर्ननाकिइ? तीर्थंकरगणधर साधु थे-या-गृहस्थ? अगर साधु थे-तो-सौचो!-क्या! सिद्धहुवा?-आजकल दुनियादार अैसे रहगयेहैकि-मतलबभी निकालजाय और पीछेसें अवर्णवाद बोले, लेकिन! जो-ज्ञानी मुनिहै कभी उनके फंदेमें नहीफसते, पहिलेसें सप्तक्षेत्रकी पुष्टि पहुंचाकर बतलातेहै,

५-अगर सवालकियाजाय कि-जिनकेपास-द्रव्यखर्चकरनेकी ताकातनहीहै-तो-क्या उनकेलिये क्या करनाचाहियें? (जवाब.) उनकेलिये अपनेभाग्यकी कमजोरी समझकर उसकामकों नकरना चाहिये. जैसे कोइ किसान खेत बोंकर अनाज पैदाकरना चाहता है लेकिन! बीजडालनेकों सामग्री नहोनेसें वह-अनाज पैदानही करसकता-वैसे धर्मक्षेत्रमें बीजडालेबिदून मंत्रसाधनभी नहीकरसकेगा, अनाज बोंवेगातो पीछेसें फलमिलेगा-बोंवेहीगा नहीतो फल कैसे हासिलकरसकेगा, इसलिये मुनासिबहै कि-साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका-पुस्तक-प्रतिमा-और-मंदिर-इनसप्तक्षेत्रमें द्रव्यव्यय करनेका प्रथम ध्यानदेना, ढुंढियेपंथीलोग जो मुंहबांधरखतेहै और जैनीकहलातेहै-वे-इसीलिये जैनी नहीकि-उनोने सातक्षेत्रमेंसें प्र-तिमा-और-मंदिर-ये-दोक्षेत्र उडादिये, कइ गृहस्थ अैसे चालाक

होतेहै-जो-धनखर्चनेमें नपुंसकहै और साधुलोग जब उनकों धन खर्चनेका उपदेशदेवे तब नींदाबोलनेपर कमरकसतेहै-उनकों अ-धर्मीसमझकर लाजिमहैकि-मुंह-नलगावे, जोशख्स दौलतमंदहै-और-वह-कोइ देवसाधनकरना चाहे तो-मुनासिबहै पहिले धर्म-काममें खर्चकरे, राजाबादशाह-हो-या-कोइ लखपति करोडपति गृहस्थहो-उनकेलिये उनकीताकतमुजब-और-पांचपचीसहजार रुप-येवाला साधारणगृहस्थ-या-इससेंभी कोइगरीबहो-उसकेलिये उसकी ताकतमुजब-धर्मकाममें खर्चकरनाचाहिये, जोलोग इसतरह नहीकरते है उनकादिल लोभीलालचीहोनेसें उनकों अच्छाफल नही होसकता.

६-( मंत्रके बीजाक्षरोंकाअर्थः )-१, नमः संपत्तिकरं, २, ह्रीँ-जगत्रयवशीकरणं-परमेष्ठिवाचकं-जिनपतिबीजं वा, ३, श्रीँ-लक्ष्मी-बीजं-ज्ञानबीजं वा, ४, अर्हँ-सिद्धचक्रबीजं-जिनपतिबीजं अष्ट-महासिद्धिबीजं, वा, ५, क्लीँ-कामबीजं, ६, क्रौँ-अंकुशबीजं-निरो-धबीजं वा, ७, ब्लूँ-द्रावणबीजं,-८, हूँ-विद्वेषणबीजं, ९, स्वाहा-पुष्टौ, १०, स्वधा-तुष्टौ-११, घेंघें-मारणे, १२, ह्रः-सहस्त्ररूक्-१३, स्वंशस्त्रं, १४, ह्रौँ-ज्ञानं, १५, वषट्-वश्यकरं, १६, वौषट्-आकर्षणे, आह्वानेच, १७, संवौषट्-आमंत्रणबीजं, १८, फुट्-विसर्जने, १९, फट्-अस्त्रबीजं, २०, ॐ-प्रणवः-ध्रुवविनयप्रदीपतेजो बीजं,-२१, द्रां द्रीँ क्लीँ ब्लूँ सः-पंचसायकाः-२२, स्वा-वायुबीजं-२३, हा-आ-काशबीजं, २४, हंसं-विषापहारबीजं, इत्यादिबीजाक्षरोंके अर्थ-अनेकतरहके है, यहां कहांतक लिखें, मंत्रशास्त्रका जिनकों शौख है-वें-शास्त्रांतरसेंभी तलाश करलेयगें, इसलियेयहांइतनाहीलिखना मुनासिब समझा गया.

७-हरमनुष्यकों चाहियेकि-सर्पके जहेरदूरकरनेका मंत्र जरुर सीखलेवे. इसमें अपना और दूसरेका दोनोंका भलाहै, परविद्या उच्छेदनमंत्र-और-दूसरेप्रभाविकमंत्र-भी-किसी ज्ञानीपुरुषसेंमिलकर सीखलेनाजरुरीहै, जिसशख्शकों जो-मंत्र-सिद्धहोगा-उसका दिया हुवाही-जलदी चलेगा-पोथीमेंसें निकालकर वाचलिया और मंत्र-वादी बनगये यह कभी नहोगा. हमने यहां कइउपयोगीमंत्र लिख-देनेका इरादाकियाथा-लेकिन ! इसलिये-वो-मोकुफरखाकि-मंत्र-गुरुकेमुखसेंही लेनाअच्छाहै, जबतक ठीक ठीक भेदबतलानेवाला नमीले तबतक-लिखाहुवा मंत्र फायदेमंद नहीहोता-इसलिये अच्छे लोगोंसें मीलकर उनकी सेवाकरो और जब-वें-खुशहोकर तुमकों बतलावे-तब उनकेफरमानेमुआफिक विनयभक्तिसें सीखो, तभी तुमारा मनोरथ सिद्धहोगा.

८-अगर मनुष्योंकी पुन्यवानी कमजोरहोनेसें कलिकालमें कोइमंत्र तात्कालिक फल नादिखलावे तो दूसरी-या-तीसरीदफे उसका साधन करना चाहिये-जो तीनदफे साधनकिया और फलित नहुवा तो उसे छोडदेनाठीकहै, इसकालमें मंत्रतंत्र औषधि और फलफूलोंकी सत्ता कमहोना ज्ञानियोंने पहिलेही बयानकर-रखाहै. रुपसौभाग्य जैसे पहिलेथे अबनहीरहे, जातिस्मर्ण-अवधि-मनःपर्याय-और-केवलज्ञान विच्छेदहोगये. जवाहिरात नाममात्र रहगइ, सत्वसंहनन-यशःकीर्त्ति-और-दौलतकमहोतीजातीहै,दातार धनहीन-और-धनाढ्य सुम बनतेदेखतेहो, धर्म श्रद्धा [ इतिश्री ] होगइ, जिनकल्पमार्ग बंद हुवा. राजेलोग रैयतकों फिजुल दंडतेहै, वरसात अकालमें होतीहै, जमीन थोडाफलदेतीहै, मतमतांतर इतने

फैलगये जिनोने धर्मको चकनाचूर करडाला. लोभीमिथ्याभिमानी-पाषंडी और धूर्त्तोंकी तारीफ बढी. पुन्यवान् धर्मवान् और प्रज्ञावान् थोडीजींदगीमें मरजातेहै, बापको बेटे और गुरुको चेले तमाचे मारतेहै, देवोमें देवत्व-और-सतीमेंसतीत्व विनाशहोताजाताहै, और साधुलोगोमेंभी पाषंडवृद्धि चलरहीहै, कहिये! अैसे बुरेजमानेमें अगर कोइमंत्र फल नदे-तो-कोइ क्या करे ? तुमारे भाग्योदयकी कमजोरी समझो,



## [ छंदःशास्त्रका बर्नन. ]

( छंदःशास्त्र बिदूनपढे कविताकरना ठीकनही. )

१-छंदः-स्तवन-बनानेवाले अैसीशिघ्रताकरतेहैकि-उसके नियमोंपर कुच्छभी ध्यान नही देकर कविता बनाडालतेहै, लेकिन ! यादरहे !! अच्छेलोगोंके सामने उनकीकविता मीटीसमान गिनी जातीहै. यद्यपि छंदशास्त्र बहोतबडाहै और उनकेभेदानुभेद अपार है तथापि जिसके जानेविदून छंदस्तवनादिकका बनाना फिजूल है-वो-थोडासाभेद यहांलिखदेतेहै,

वर्णमालाके (५२) अक्षरहै उनमें (१६) स्वर-और (३) क्ष-त्र-ज्ञ-अंतकेमिश्रितव्यंजन हठाकर जो बाकी (३३) व्यंजन रहतेहै उनमें (१७) अक्षर नीचेलिखेमुआफिक दग्धहै,

[पूर्णदग्ध.]-ख-छ-ठ-थ-फ-र-ष,

[अर्द्धदग्ध.]-घ-झ-ढ-ध-भ-व-ह,

[चतुर्थांशदग्ध.]-ट-ड-ण,

इनउपरलिखे दग्धअक्षरोंको देवस्तुतिमें अगर-आद्य-लगादिये जाय-तो कोइहर्जकीबातनहींहै, लेकिन ! कविका धर्महै जहांतक होशके जरुर बचावे. जोजो चतुर्थांश और अर्द्धदग्धहै-न-बचेतो-खेर !-कुच्छ हर्जकीबात नही-लेकिन ! जो पूर्णदग्धहै उनको जरुर बचानाचाहिये, यद्यपि दग्धअक्षरोंका विस्तार-फलाफल-शुभाशुभ-और-भेदानुभेद-इतनाहै-कि जो लिखनाशुरुकरे तो पार नआवे-इसलिये छोटेकविकों इतनाही जाननाठीकहै.

२-अब थोडासा गणभेदभी बतला दिया जाताहै.

मगण---भगण--जगण-सगण-नगण-यगण---रगण---तगण,
चोराशी-काजल-विहार-चरखा-गगन-दिवाना-श्राविका-बाजार,
SSS---SII---ISI---IIS---III---ISS---SIS---SSI,
लक्ष्मी---कीर्त्ति-रोग---भय---आयु---वृद्धि---नाश---अफल,

तीनअक्षरमिलनेसें एकगण कहलाताहै. सो यदि-तीनअक्षर-गुरुहो-जैसे (चोराशी) तो-इसकों मगणगण कहतेहै-जिसछंदकी आदिमें यहरखागयाहो तो-बनानेवालेकों अच्छाहै, दौलतकी बढवारीहोगी. जहां एकअक्षरगुरु-और-दो-अंतके लघुहो जैसे (काजल) इसकों भगणकहतेहै. जिस छंदकी आदिमें यह रखाजाय उसछंदसें बनानेवालेकी दुनियामें इज्जत बढेगी, जहां तीनअक्षरोंकेबीचमें आद्यअंतकाअक्षर लघु और मध्यका गुरुहो-जैसे (विहार) इसकों जगणकहतेहै. जिसछंदकी आदिमें यह रखाजाय बनानेवालेकों बीमारीआनेकी सुरतहै, जहां आद्यकेदोअक्षर लघु और अंतका एकगुरुहो-जैसे (चरखा) इसकों सगणकहतेहै, जिसछंदकी आदिमें

यह रखाजाय बनानेवालेकों कुटुंबीयोंसें भयहोगा, जहां तीनोंअक्षर लघहो-जैसे ( गगन ) इसकों नगण कहतेहै, जिसछंदकी आदिमें यहरखाजाय बनानेवालेको शरीर तंदुरस्तीका हेतुहै. जहां आद्यका एकअक्षरलघु और अंतकों दो-गुरु-हो-जैसे ( दिवाना) इसकों यगणकहतेहै, जिसछंदकी आदिमें यह रखाजाय बनानेवालेकों अच्छेकामोंकी वृद्धिहोगी. जहां आद्य अंतमें गुरु और बीचमें लघुहो-जैसे (श्राविका) इसकों रगण कहतेहै, जिसछंदकी आद्यमें यह रखाजाय बनानेवालेंकों हरसुरतसे-नाशहोगा. जहां आद्यके दोअक्षरगुरु और अंतका एकलघुहो-जैसे (बाजार) इसकों तगण बोलतेहै, जिसछंदकी आदिमें यह रखाजाय बनानेवालेकों कुच्छ फायदा नहोगा.

३-इसतरह देखकर अच्छेगणका ग्रहण-और-बुरेका त्याग करनाचाहिये. चार यगण मिलानेसें एकचरण और-सोलह यगणका पुरा भुजंगप्रयातछंद बनजाताहै,

## [ भुजंगप्रयातछंदः ]-( उदाहरण. )

तमाखू तमाखू तमाखू तमाखू-पियेसो दिवाना दिवाना दिवाना,
जुआकों जुआकों जुआकों जुआकों-नखेले वहीहै सयाना सयाना, १

---

४-दोहाछंदमें प्रथमचरणकी (१३) मात्रा-दूसरेकी (११)-फिर तिसरेकी (१३) और चौथेकी (११)-मात्रा रखीजातीहै.

[ दोहाछंदः ]-ज्ञानीध्यानी संयमी-सुराधीरा अनेक,
तपिया तो दीसे घना-शीलवंत नर एक.

दोहाकों आधाकरके पहिलापद पीछे-और-पीछलापद पहिले

पढनेसें सोरठाछंद होताहै. सवैये दोतरहके-एक-तेइसा-और-एक-एकत्तीसा-इनमें गणका भेद नहीहोता-हरिगीतछंदमें एकपदकी अठाइसमात्रा रखीजातीहै, ऐसे.चारचरणोंके मिलानेसें पुरा एक हरिगीतछंद बनजाताहै. विमलकेवलज्ञानकमलाकलितत्रि, भुवनहितकरं–सुरराजसंस्तुतचरणपंकज नमो आदि जिनेश्वरं–यहजो शत्रुंजयतीर्थका चैत्यवंदनहै इसको हरिगीतछंद जानो. चौपाइछंदके लक्षणमें जाननाचाहियेकि–एकएकचरण पनरांहपनरांह मात्राका होताहै ऐसे चारचरण मिलानेसें चौपाइछंद बनजायगा. जिसचौपाइके हरेकचरणमें सोलहमात्रा रखीगइहो-उसको रुपकचौपाइ जानना, ऐसेही छंदोंके अनेकभेदहै जिनको खायेसहो बडेग्रंथोंसें तलाशकरलें, यहांतो फक्त उसविषयकाबर्नन जरुरीसमझागया था–जो–छोटेकविको जाननेयोग्यथा, इसलिये इतनाही समझलेना काफीहै.

## [ जैन और दयानंदसरस्वती ]

☞ इसलेखमें हमारा और दयानंदजीका लेखनीद्वारा युद्ध होगा. सावधान होकर देखना.

१–आर्यसमाजके आदिकर्त्ता दयानंदसरस्वतीने जो–सत्यार्थ प्रकाशग्रंथ-रचा और उसके बारहवेसमुल्लासमें जैनधर्मपर जोजो

आक्षेपकिये उसपर यह लेख बतौर जवाबके समझना चाहिये इसको बांचनेसें समाजीलोगोंकों जैनोंको-और दूसरेभी जो धर्म केज्ञाताहै फायदा पहुंचसकेगा, लेकिन! पक्षपातरुप चश्मा हठाकर इसकों देखना चाहिये-इसमें कोइ बात झूठ मालूमपडे-और-उसका कोइ जवाब लिखना चाहे बेशक! लिखे-धन्यवादकेशाथ दूसरी आवृत्तिमें उसका शोधन कियाजायगा, दयानंदसरस्वतीजिकीतरह कहकर बदलेंगें नही. लेकिन! हां!-जो कोइ वृथा कुवचनकहकर हमारे इष्टदेवकों-या-धर्मकों-आक्षेप करेगा उसकों हम क्या?-सब कोइ अज्ञानी कहेगा. दयानंदजीके जीवनचरित-और-उनकीतर्फदारीके लेखोंके पढनेसें जाहिरहोताहैकि-वें-गुजरातकाठियावाडकी सीमापर राज्यमोरबीइलाकाके रहनेवाले ब्राह्मणथे. दयानंदजी खुद कहतेथे मेरापिता धनाढ्य जमीदारथा. दिलकुशायंत्र-फतहगढकी छपी दिनचर्याका छेलापत्र देखतेहैतो जाहिर होताहै दयानंदजीका नाम गृहस्थपनमें मूलशंकर था. दयानंदजी अपने जीवनचरितमें लिखतेहैकि-जब-मैं-घरसें चला संवत् (१९०३) विक्रमीथा. उनके फरमानेमुजब वें कइ साधुसंन्यासीयोंसें मीलें-विद्या पढी-और सन्यासी हुवे.

२-दयानंदजी संस्कृतविद्याके जानकरपंडित थे. प्राकृत-अर्बी-या-अंग्रेजीभाषा-व-नही जानतेथे. संस्कृतविद्याकेभी पूरेजानकार नहीथे-क्योंकि-संस्कृतवाक्य प्रबोध-नामकी एकछोटीसी किताब उनोंने रची उसमें कइजगह व्याकरणके नियमविरुद्ध रचना किइ है. पंडित अंबिकादत्तव्यासजीने इनकीअशुद्धियां-एक-अबोधनिवारण किताब बनाकर जाहिर किइ है-जो काशीके भारतजीवन-

प्रेसमें छपीहुइ मौजूदहै, जिनकों संदेहहो देखलेना चाहिये. दयानंदजी वैदिकमतके संन्यासी थे-और हमकों यहां ऊनकेमतकाकुच्छ बयानलिखनाहै इसलिये पहिले वेदोंका हाल सुनलो!-असलमें वेद जडमूलसें एकनहीथा. हजारांह रिषियोंके-पास-हजारांहमंत्रथे उनकों व्यासजीने इकठे किये. और उनके चारहिस्से बनाये, कोइ कहताहै निराकार इश्वरके कहेहुवेहै-कोइ कहताहै ब्रह्माके मुखसें प्रकटहुवे-और कोइकहताहै अनादिभीहै. खैर! हालतो तुम शुक्ल-यजुर्वेदकीभाष्यमें जोकुच्छ कहाहै सुनलो!-वहां ऐसापाठहैकि-ब्रह्माकी परंपरामें वेदकों व्यासजीने पाया. और मनुष्योंकी अकल कमहोतादेखकर उन इकठेकियेहुवे मंत्रोंके चारहिस्से कायम किये, जिनकेनाम (१) रिग् (२) यजुः (३) साम-और-(४) अवर्थहै, फिर उनकों पैल-वैशंपायन-जैमनि-और-सीमंतुकों यथाक्रमसें दिये. कइरोज गुजरेबाद वैशंपायनजी अपनेशिष्य याज्ञवल्क्यपर गुस्सा खाकर कहनेलगे-मेरेसें पढाहुवा यजुर्वेद त्याग करदे, कहतेहै उसने योगसामर्थ्यसें उसका त्याग किया, और सूर्यकों आराधनकर दूसरा यजुर्वेद हासिल किया. उस त्यागेहुवेका नाम कृष्ण-और-हासिलकियेहुवेकानाम शुक्ल-यजुर्वेद कहागया,

१—चारवेदके चारब्राह्मणविभाग ऐसे जानना चाहिये-रिग्वेदका ऐतरेयब्राह्मण-यजुर्वेदका शतपथ-सामवेदका तांड्य-और-अथर्ववेदका गोपथब्राह्मण-ग्यारह उपनिषदके नाम सुनिये! इशान-कठ-प्रश्न-छांदोग्य-बृहदारण्यक-मुंडक-मांडुक्य-श्वेत-तैतरीय-और-ऐतरेय, वेदके छःअंगोंके नाम इसतरहहै. शिक्षा-कल्प-व्याकरण-निरुक्त-छंद-और-ज्योतिष्, स्मृतिशास्त्रके करनेहारे कइहै

लेकिन ! उनमेसें नीचे बतलायेहुवे आचार्य ज्यादे मशहूरहै, मनु-याज्ञवल्क-विष्णु-हारित उशना-अंगिरा-यम-आपस्तंब-संवर्त-कात्यायन-बृहस्पति-पाराशर-शंख-लिखित-दक्ष-गौतम-शातातप-और-वशिष्ठवगेरा. अवतार उसको समझना चाहिये-जो-निर्गुणका सगुणहोना अर्थात् बडेपदसें छोटेपदमें उतरना. मच्छावतार-कच्छावतार-वाराहावतार-नरसिंहावतार-पर्शुरामावतार-रामचंद्रकाअवतार-कृष्णावतार-गौतमबुद्धावतार-और-कल्कीका अवतार-ये(१०) दसअवतार वैदिकधर्मवालोंने मानेहै. सत्य-त्रेता-द्वापर-और-कलि, यहचारयुग क्रमसें परिवर्तनहोतेरहतेहै. और यहभी कहतेहैकि-धर्म रुपवृषभ-सत्ययुगमें चारोंपांवसें खडाथा-त्रेतामें तीन-द्वापरमें दो-और-कलिमें एकपांवपर खडाहै. ब्राहम्यपुराण-विष्णुपुराण-शिवपुराण-पद्मपुराण-नारदीय-मारकंडेय-भविष्य-ब्रह्मवैवर्त्त-लिंग-वाराह-स्कंद-वामन-मत्स्य-गरुड ब्रह्मांड-और-भागवतवगेरापुराण-वैदिकमतवालोंके धर्मग्रंथहै, महाभारत-रामायण-गीता-वगेराभी उनकेही ग्रंथहै, गायत्रीमंत्र वैदिकमतावलंबीयोंका मूलमंत्रहै. वेदके भाष्यकार-तथा टीकाकेकरनेवाले-उव्हट-सायनाचार्य-महीधर-और-रावणवगेरा प्राचीनवैदिकाचार्यहै, मूर्त्तिपूजा तीर्थ स्नान-तथा श्राद्धतर्पण-वैदिकलोग मननकरतेहीहै यहतो किसीसें छिपाहुवा नही. बस ! आप इतनी बातें यादरखकर अब दयानंदजीके कहनेपर खयाल किजिये.

४-दयानंदजीने जितनेशास्त्र सत्यमानेहै उनकेहाथका लिखाहुवा विज्ञापनपत्र जो कानपुरके शोलेतूर छापखानेमें छपाथा उसीकेमुताबिक यहां लिखदेतेहै, इतनायादरहे उनोंने संस्कृतमें लिखाथायहां

उस्की भाषाकिइहै. सुनो !-१ रिग्-२, यजुः ३, साम ४, अथर्व-येचारवेद, ५, आयुर्वेद, ६ धनुर्वेद,-७, गंधर्ववद, ८ अथर्ववेद, इसमें शिल्पविद्याहै, ९, शिक्षाग्रंथ, १० कल्पशास्त्र, ११ व्याकरण, १२, नैरुक्तं, १३, छंद-इसमें गायत्रीवगेराहै, १४, ज्योतिषमें एक भृगुसंहिता. १५, इश-केन-कठ-प्रश्न-मुंड-मांडुक्य-तैतरीयैतरी-छांदोग्य-ब्रृहदारण्यक-श्वेता-श्वनः-कैवल्य-इत्यादिबारह उपनिषद, १६, शारीरकसूत्र, १७, कात्यायनादिसूत्र- ८, योगभाष्य, १९, वाकोवाक्य, २० मनुस्मृति, और-२१. महाभारत-ये एकीसशास्त्र सत्यहै, मनुष्यरचित ब्रह्मवैवर्त्तादि (१८) तरहके पुराण पहिला गप्प-पाषाण वगेराकी मूर्त्तिकों देवबुद्धिकरके पूजना दूसरागप्प, शैवशाक्त वैश्नवगणपतिवगेरासंप्रदाय तीसरागप्प, तंत्रग्रंथोंमें कहा-हुवा वाममार्ग चोथागप्प, भंगपीनावगेरा नशाकरना पांचवागप्प, *पराइस्त्रीगमनकरना छठागप्प, चोरीकरना सातवागप्प-और-छल-कपट अभिमानतथा जूठ बोलना आठवागप्पहै. रिग्वेदवगेरा (२१) एकीसशास्त्र +परमेश्वरकेवनाये यहपहिला सत्य. ब्रह्मचर्याश्रमसें गुरुसेवा और अपने स्वधर्मपर चलकर वेदोंका पढना दूसरा सत्य, ×वेदमेंकहेहुवे वर्णाश्रम धर्मसंध्यावंदना अग्निहोत्रादि तीसरासत्य, यथोक्तस्त्रीगमन पंचमहायज्ञोंका अनुष्टान-रितुकालकेसमय अपनी स्त्रीकेपास जाना-और श्रौतस्मार्तआचारवगेरा अनुष्टान चोथासत्य.

---

* फिर-सत्यार्थप्रकाशमें-एकस्त्रीकों ग्यारहपतिहोनेकाआज्ञा कैसे दिइ गइ,

+ निराकारइश्वरने रचना किस मुखसें किइ ?

× वेदमेंकहाहुवावर्णाश्रम और धर्म सत्य-और-दूसरेका वर्णाश्रमधर्म जूठ, क्या खूब पक्षापातरुपजामा पहनाथा !

शमदमतपःचरणयमादिसमाधितकउपासना और श्रस्थादि पांचवासत्य. विचारविवेकवैराग्यविद्याभ्यास सग्रहणपूर्वक संपूर्णकर्मोंकेफलकों छोडदेना छठासत्य. ज्ञानी सर्वअनर्थ-जन्ममरणहर्षशोक कामक्रोध लोभमोहसंगदोष त्यागवे-गेराअनुष्टान सातवासत्य, अविद्यारागद्वेष अभिनेवेश तमःरजः *सत्वगुण-सर्वक्लेश निवृत्ति-पंचमहाभूतसें न्यारा-मोक्षस्वरुप स्व-राज्यप्राप्तहोना आठवा सत्य. [ दयानंदसरस्वत्पाख्येनेदं पत्रं रचितं, तत्सज्जनै वेदितव्यम्- ] शोलेतूरमें छपा. यहविज्ञापनपत्र दयानंदजीने छपवायाथा इसमें ( २१ ) शास्त्रसत्य मानेथे लेकिन ! पीछें जब नवीनसत्यार्थप्रकाश लिखा तब बदलेथे,

५-संवत् (१९२६) में-जब दयानंदजी काशीगयेथे स्वा विशुद्धानंदजी तथा बालशास्त्रीकेशाथ उनका वादानुवाद हुव। लेकिन ! प्रकटरूपसें किसीकी विजयनहीहुइ. दोनोंदल अपनीअपनी विजय मान बैठरहे. इसविषयमें भारतेंदु-बाबू हरिश्चंद्रजीने अपनीबनाइ दूषणमालिकाकी भूमिकामेंइसतरह लिखा कि-"दया-नंद नामी-क्याजाने कौनजाति-वा-किसआश्रमके कोइनग्नपुरुष सबदेशोंमें भ्रमणकरतेहुवे-सनातनधर्मरुपीसूर्यकों राहुकीभांति ग्रा-सकरतेहूवे-मूर्खो और आलस्यभरेजीवोंकों अपनेरंगमेंरंगतेहुवे-और अपने वाक्यबाणोंसें साधुलोगोंके हृदयकों दाहकरते हुवे काशीमें आये. सन १८७० इस्वी-काशी-( हरिश्चंद,)-संवत् (१९२९) में जब दयानंदजी पुनः कलकत्ते गये थे-वहांभी पंडित ताराचरणजी

* यहां सत्वगुणभी त्यागने योग्य कह दिया. ठीकहै-जो मनःकल्पितमतवाले-होतेहै जरुर भूलजातेहैं. बतलाना चाहिये विना गुणभी कोइ पदार्थ होसक्ताहै ?

उसकी भाषाकिरडके रहनेवाले थे शास्त्रार्थ किया था. लेकिन! नतीजे चारवेद, ८ .ही निकला. दोनो दल अपनीअपनी विजयका डंका इसमें ि रहे. संवत् (१९३०) में जब द्रव्यकीमहायतामिली लंगोट बांध नंगा फिरना छोडकर अच्छेकपडे और बहुमूल्य जूता पहनने लगे.

६-संवत् (१९३१) में उनका प्रथम सत्यार्थप्रकाशग्रंथ छप करतयारहुवा-उसमें लिखाथा कि-सृष्टिकी आदिमें अग्नि वायु आदित्य और अंगिराके हृदयमें वेदोंका प्रकाशहोना, दसपुरुषों तकसें नियोगकी आज्ञादेना, मांसादिपदार्थोंसे सवेरसांझ दोनोंवक्त होमकरनेकी आज्ञा फरमाना, मांसभक्षणकी पुष्टि करना, यज्ञमें वंध्या गौ और बैलआदि नरपशुओंके वधकी विधिकरना, स्वर्गनर्कलोकका नमानना, प्रत्यक्षादि आठ प्रमाणमानना, इत्यादिबातें विद्वान् लोगोंमें-छिपीहूइनहीहै. इसकेबाद दयानंदजी बंबइ गये-और-इन दिनोंमें यह इरादाकियाकि-विद्यमानचारोंवेदोंकी मनमानी टीका बनाकर फेलाइ जाय तो ठीकहै, दयानंदजीका प्रथमआर्यसमाज बंबइमें स्थापितहुवा, और दसनियमभी बनायेगये, तीसरेनियममें लिखाकि-वेद-सत्यविद्याओंका पुस्तकहै, वेदोंका पढनापढाना सुननासुनाना सबआर्योंका धर्महै. संवत् (१९३२)में दयानंदजी पुनातर्फ गये. फिर वहांसें पीछेलोटे, और-दिल्लीहोकर पंजाबमें लुधिहाना लाहोर-अमृतसरवगेरातर्फ विचरतेरहे, संन्यासीयोंकेलिये पैदलचलनाकहा लेकिन! आप सवारीसें देशाटनकरतेथे. लाहोरमें जब दयानंदजी व्याख्यानदेनेलगे पुरानेवेदिकमतवाले इनसें नाराजहुवे, एकजगहनहीहरजगह यहीहालथा. सबबकि-पुराने

वैदिकमतसें इनकाइरादा भिन्नथा. जहां जातेथे यही फरमातेथे कि-उव्हट-मायन-महोधर-और-रावणवगेराके बनायेहुवे-वेदभाष्य महाभ्रष्ट और अंधकार बढानेवालेहै. मूर्त्तिपूजा गप्प-और-तीर्थोंमें भटकनाभी निरा झूठहै. इधर पुरानेवैदिकमतवाले जाहिरकरतेथे कि-दयानंदजीका व्याख्यान-वेदसें-विरुद्ध है, सुननानचाहिये.

७-मंगलदेवपराजय पृष्ठ(१९)पंक्ति(१३)मेंछपाहैकि-दयानंदजीने प्रथमसत्यार्थप्रकाशमें विस्तारपूर्वकयुक्तिसहित-मृत्युहुवेपुरुषोंके श्राद्ध और तर्पणकीविधि लिखी, फिर जबकि-उसका खंडनकरने लगे-और-लोगोंने आक्षेपकियाकि-आपने अपने पुस्तकमें क्या लिखाहै?-और-व्याख्यान क्या! देतेहो?-तब वेदभाष्य अंक (२) के टाइटलपेजपर झूठाविज्ञापन जाहिर कियाकि-सत्यार्थप्रकाशमें-तर्पण और श्राद्धके विषयमें जो छापागयाहै सो लिखने औरशोधनेवालोंकी भूलसें छपगयाहै, खूब! कहा! कहकर बदलना इसीका नामहै. अपनी लिखीबातसें मुकरना और दूसरेकों दोषदेना संन्यासधर्मधारीकों मुनासिब नहीथा संवत्-(१९३४)में-फिल्लोर-जिला-जालंधरनिवासी-पंडितश्रद्धारामजीसें दयानंदजीका शास्त्रार्थहुवा. उनोंने दयानंदजीकी खूब खबर लिई. लेकिन! जो शख्श जानबुझकर जिसबातकों स्थापनकरना चाहताहो उससें कैसे हठेगा?

८-दयानंदजीने सत्यार्थप्रकाशके बारहवेंसमुल्लासमें जो जैनमतका खंडनलिखाहै उसमें नास्तिकमतके लेकर-जैनधर्मकेलोगोंकों कलंक दिया और-कहाकि-देखो! ये श्लोक जैनोंने बनारखेहै, सत्यार्थप्रकाशके पृष्ठ (४०२) पंक्ति (२०) सें पृष्ठ (४०३) पंक्ति (१८) तक लिखाहैकि-

[ श्लोकाः ]

यावज्जिवं सुखं जीवेत्-नास्ति मृत्योरगोचरः

भस्मीभूतस्य देहस्य-पुनरागमनंकुतः, १, (इत्यादिसेंलगाकर)

त्रयोवेदस्य कर्त्तारो-भांडधूर्त्तनिशाचराः,

जर्फरी तुर्फरीत्यादि-पंडितानां वचःस्मृतं,

अश्वस्यात्रहि शिश्नं तु-पत्नीग्राह्यं प्रकीर्त्तितं,

भंडैस्तद्वत् परं चैव-ग्राह्यजातं प्रकीर्त्तितं,

मांसानां खादनं तद्वत्-निशाचरसमीरितं,

(यहांतक तेरांह श्लोक) लिखकर कहदिया ये श्लोक जैनोंने बनारखेहै, लेकिन! यहबात सरासर झूठहै, ये श्लोक जैनकेनही किंतु सर्वदर्शनसंग्रहग्रंथ जो वैदिकमतानुयायीमाधवाचार्यने रचाहै उसके है. जिनकों शंशयहो किताबसर्वदर्शनसंग्रह मंगाकर देखले, कलकत्ताके सारसुधानिधियंत्रमें छपीहै. सत्यार्थप्रकाशमें औसा धोखादेनेवाला लिखाणदेखकरपंजाब-गुजरांनवाल निवासी-लालाठाकुरदासजी जैनधर्मावलंबीने-चीठीद्वारा जब दयानंदजीसें प्रमाणमांगा-और पुछाकि-बतलाइये! येश्लोक कौनसें जैनआगममें लिखेहै? तब कुच्छसमयतकतो अनेकप्रपंचभरे जवाबदेतेरहे, कभी पुस्तक *विवेकसारका सहारा लिया, कभी कल्पभाषाकों जा देखा, कभी यह जवाब लिखा आपकों शुद्धभाषा लिखनाही नही आता, इसतरह अपने हठधर्मकोंही पालन करतेरहे. अंतमें लालाठाकुरदासजीने बंबइ जाकर-[जबकि-दयानंदजीभी बंबइ आयेहुवेथे] तारिख (१३) जून-सन (१८८२) इस्वीकों-मिस्टर स्मिथ-अेंड-फ्रियर-हाइकोर्टके सोलिस्टरकीमारफत दयानंदजीकों

* सोचना चाहिये-विवेकसार कौनसा जैनआगम था?

नोटिस दिया. उसके जवाबमें दयानंदजीने तारिख (१९) जून-सन (१८८२) इस्वीकों मिस्टर पेंनी-अेंड-गिल्व्हर्ट मारफत उत्तरदिया,- जिसका मतलब नीचे मुजबहै. हमारे मवाक्किल स्वामी दयानंद सरस्वती यह समझरहेहैं जैनमतके किसी विद्वान्‌के रचितहीयहश्लोक है-इसलिये तुमारा मवक्किल या कोइदूसरा जैनी हमारे मवक्किलकों यह सिद्ध करदेगाकि-पूर्वोक्त श्लोक जेनधर्मसें विरुद्धहै तो सत्यार्थप्रकाशपुस्तकके छपानेवाले-राजाजयकृष्णदास-सी-एस-आई-मुरादाबादनिवासी दूसरीवारछपनेके समय उनश्लोकोंकों पृथक् करदेवेंगें. इसमें हमारे मवक्किलकों कुच्छ उजर नहीहै. महाशय !- देखिये ! क्या उत्तर दियाहै ?-यहतो दयानंदजी खुलाखुला कैसे कहशकेंकि-हम-भूलेहै, लेकिन ! समझनेवाले समझसकतेहै कि-जब उनश्लोकोंकों उक्तग्रंथसें पृथक्‌करदेनेमें कुच्छ उजर नहीरखते-तो जानाजाताहै कि-उनकेदिलमें सबूतहोगया येश्लोक जैनके नही. महाशयदयानंदजी ! इतनी कमजोरी क्यों बतागये ? अगर पहिलेसेंही अैसी आदत नडालतेतो कितना अच्छा था ? यह सबूतहोचूकाकि-ये-श्लोक नास्तिकमतके है, जैनके नही. इसकी गवाही सर्वदर्शनसंग्रह किताबहै शंसयहो देखलो-अच्छाहुवा जोदयानंदजीने नवीनसत्यार्थप्रकाशमें इनश्लोकोंकों जैनका नही कहा, किंतु नास्तिकमतका मान लिया, नहीतो हमकों इसका यथार्थ भेद और दयानंदजीकी अधिकपोल खोलनी पडती, सत्यार्थप्रकाश तीन-चारदफे छपाहै इसलिये परस्पर पृष्ठसंख्या नमिले तो बारहवा समुल्लास देखलेना जिसमें जैनकावर्नन जेनबौधऔर नास्तिककों मिश्रितकरके लिखाहै.

९-संवत् (१९३९) में-दयानंदजी जब उदयपुर गयेथे वहां-जैनश्वेतांबरधर्मोपदेष्टा-संवेगीसाधु-श्रीमान्झवेरसागरजीमहाराजसें उनका जोकुच्छ वादानुवाद हुवा यहां लिखाजाताहै. श्रीमान्झवेरसागरजीकों जब यहसमाचार मिलाकि-दयानंदजी जैनोंकेनास्तिकवतलातेहै एकआदमीकों उनके पास भेजकर यहपुछाकि-तुम जैनोंकों नास्तिक किसग्रंथके प्रमाणसें कहतेहो ? अगर प्रमाण रखतेहो तो लिख भेजो-या-विदितकरो. नहीरखतेहो तो यह तुमकों अथवा कोइभी विद्वानकों मुनासिबनहीकि-विनाप्रमाणके किसीकों अनुचितशब्द कहे, इसपर दयानंदजीने अपने दोनवीनशिष्य जो उदयपुरमेंही कियेथे सहजानंदादिकों श्रीमुनिझवेरसागरजीके पासभेजे, उनोंने मूर्त्तिपूजा-और-जीवराशिपर प्रश्न किये-जिनका जवाब उक्तमहाराजने दिया. फिर कुच्छदिनोंकेपींछें-श्रीमान् झवेरसागरजीने दयानंदजीकेपास एकशख्शकों भेजकर यह कहलायाकि-आपने जो निजरचितसत्यार्थप्रकाशके द्वादशसमुल्लासमें जैनोंके नामसें झूठे श्लोक लिखेहै सो-यातो-उनकों अपनेग्रंथसें निकालडालो. और जो उनकों किसीजैन शास्त्रसें सिद्धकरनेकी सामर्थरखतेहोतो सन्मुखहोकर शास्त्रार्थकरलो, यह समाचार सुनकर स्वामीजीके छक्के छूटगये. मनमें विचाराकि-ठाकुरदासतो अल्पज्ञी भिडनेकों तयारथा-यह-साक्षरपुरुष शास्त्रार्थकों स्वतःउद्यमीहुवा. अब क्या कहाजाय ! बस ! इसबातके घमंडमें आनकरकि-यहांके महाराणा साहिब हमारेरागीहै श्रीझवेरसागरजीका कुच्छभी उत्तरनहीदिया. जबयहसमाचार श्रीझवेरसागरजीको विदितहुवे तो उनोंनें एक विज्ञापन बडेहर्फोंसें लिखा-और-काष्टकी तखतीपर लगाकर अपने

उपाश्रयके दरवाजेपर (जहां) सर्वलोगोंकी दृष्टिपडे लटका दिया. उसमें यह लिखाथाकि–दयानंदसरस्वतीने अपने बनायेपुस्तक सत्यार्थप्रकाशमें कुच्छनास्तिकमतके श्लोकलेकर उनकों जैनमतका कहदियाहै. इसविषयमें हम दयानंदसरस्वतीस शास्त्रार्थकरना चाहतेहै. और यह प्रतिज्ञाभी करतेहै कि–यदि शास्त्रार्थमें हमारी पराजयहुई तो हम दयानंदजीके शिष्य होजायगें–और–जो हमारी विजयहोगी तो दयानंदजीकों हमारा शिष्यहोना पडेगा,

१०–जिसदिनसें यह साइनबोर्ड (तखती) लटकाइ गइ दयानंदजीकों बडा कष्ट हुवा. श्री झवेरसागरके संबंधमें मनमानेअपशब्द बोलने लगे. कइप्रकारका डरभय दिखलाया–जब कोइ कामठीक नहुवा तो महाराणाजीसेंही कहना पडा कि–आपके अखंडप्रताप राज्यमें–झवेरसागरसंवेगीने विज्ञापन लगाकर हमकों महान्कष्ट दिया. इस विज्ञापनकेतखतेकों जबतक नहठाया जायगा हमकों बडाकष्टहै. इसकों महाराणाजीने स्वीकारलिया, तब–एक–श्रीझवेरसागरजीका शिष्य श्रावक उस समय दयानंदजीकेपास उपस्थित था इससमाचारकों सुनकर चलपडा–और श्रीझवेरसागरजीके पास आनकर कहनेलगा–यह विज्ञापनका तखता स्वतःउतारदियाजाय तो ठीक है नही तो महाराणाजीकी आज्ञासें उतार देना पडेगा, आज दयानंदजीने उनसें आपकी बहुत बुराई किइहै.–तब–श्रीझवेरसागरजीने कहा कुच्छ फिकरनही सबकार्य ठीक होजायगा. श्रीझवेरसागरजी सवेरे और श्यामकों दोनोंवख्त बहार दिशाजंगलको जायाकरतेथे सो इसरोजवें इसतरफ पधारे जहां उदयपुरके एजंट साहेबकी कोठीथी, दीशाजंगल होकर सीधे एजंटसाहबके

बंगलेपर चले गये. पहरेवालेने साहिब बहादूरकों खबर दिइ कि-कोइ फकीर बहार खडाहै. साहिब बहादूर बहार आये-श्रीझवेरसागरजीकों सलाम किया. कुरसीपर बिठलाकर पूछा-पूज्यसाहिब ! क्यौं आनाहुवा ? श्रीझवेरसागरजीने कहा-हजूर ! आपके स्वतंत्रनिर्मलराज्यमें एकअनुचितकार्य तो यह होगयाकि-दयानंदजीनें हमारे धर्मसंबंधी झूठे श्लोक नास्तिकमतके लेकर उनकों हमाराकहकर हमारादिल दुखाया, दूसरा अनर्थ यह होनेवालाहैकि-मैने एकपाटिये ( साइनबोर्ड ) पर एक विज्ञापन इसविषयका लिखकर अपने मकानपर लटकायाहै कि-दयानंदसरस्वतीने जो श्लोक अपनेपुस्तकमें जैनियोंके कहकर लिखे है वह जैनके किसीग्रंथकेभी नहीहै. सो दयानंदजीकों हमसें शास्त्रार्थ करना चाहिये, जो हम हारेंगे उनके शिष्य होंगे. वह हारे हमारा शिष्य होजाय. इसपर दयानंदजी शास्त्रार्थ तो नहीकरते किंतु राणाजीसें कहकर वह तखता ( साइनबोर्ड ) हटाना चाहतेहै-सो क्या ! यह अन्याय नहीहै ? इसपर साहबबहादूरने कहा-हम समझ गये-तुम कुच्छ भय मतकरो. हमारे देखेबिदून तुमारा साइनबोर्ड (तखता ) नही हटैगा. और कलरौज शुभह हम उसकों जरूरदेखेंगे. श्रीझवेरसागरजी अपने स्थान चलेआये. दूसरेरौज निजवचनानुसार एजंटसाहब-श्रीझवेरसागरजीके उपाश्रयपरआये. विज्ञापनकों पढा-और कहा-इसमें राज्य विरुद्ध कोइ लेख नहीहे. और अपने सत्वकी रक्षाकेलिये सबकोइ ऐसा करसक्ताहै. यह नोटिस राज्यके हुकमसें नही उताराजायगा. और इन्होंने तो अपने निजस्थानपरही लगायाहै, इसमें कुच्छ राज्यका हर्जनहो, बराबर लगारहने दो,

यह कहकर एजंटसाहिब चलेगये. और दयानंदजीकों चुप होजाना पडा. कुच्छ बननहीपडा. और इसबातका ज्यादेतर खेद हुवाकि- एकछोटेसें कार्यमें बहुतबडे प्रतिष्टित महाराणासाहबकी सहायता चाही और अफल हुई,

११-संवत् ( १९३९ )में-दयानंदजीकों अपनी पूर्वोक्तसंपूर्ण रचना तथा व्याख्यानोंका विश्वास त्यागकर नवीनसत्यार्थप्रकाश- लिखना पडा. जो प्रथम सत्यार्थप्रकाशसें बहुत विरुद्धहै. जैसे जैनसें ढुंढियेलोग बदलतेहै पुरानेवैदिकमतसें दयानंदजीबदलतेथे. अच्छा ! अब हमकों यहां वहबात दिखलानाहै जो जैनोंके संबंधमें दयानंदजीने लिखाहै, पुराना सत्यार्थप्रकाश-तथा नवीनसत्यार्थ- प्रकाश जो (१९३९) में दयानंदजीने लिखा-और-तीसरी-चोथी- दफे प्रयाग वैदिकयंत्रालयमें छपा है यहां उनतीनोंकी पृष्टसंख्या लिखकर जवाब दियाजायगा. मबबकि-हमारे पास तीनों सत्यार्थ- प्रकाश मौजूद है,

१२-सत्यार्थप्रकाशपृष्ट ३९८ पंक्तिमें दयानंदजी लिखतेहै-जैन बोध-और नास्तिक-इन तीनोकामत कोइकोइबात छोडकर एकसा है, फिर सत्यार्थप्र. पृष्ट ४०९ पंक्ति १६ में-कहतेहै राजा शिवप्र- साद सितारेहिंदने इतिहासतिमिरनाशकग्रंथमें लिखाहै कि-इनके दो नामहै. एक जैन और दूसरा बोध ये पर्यायवाची शब्द है फिर सत्यार्थप्र. पृष्ट ४१० पंक्ति १० में लिखाहै कि-अबदेखो ! अमर- कोशमें बुध जिन औरबोध तथा जैन एकके नामहै वा नही ? क्या ! अमरसिंहभी बुध जिनके एक लिखनेमें भूल गया ?-( जवाब. ) महाशय ! अमरसिंहजोने दोनोंमत एक नहीकहे. नाम एकहोनेसें

मत एक नही होसकता, तनक दोंनों मतके शास्त्रोंकों देखकर लिखते तो अच्छाथा. अमराचार्य नही भूले आपही भूले हो. जो जो देव-गुरु-शास्त्र-और-तत्व *जैनकेहै बौधके नही. नास्तिक दोनोंसें अलग है. आपने इतनी ओछीतहकीकातपर क्यौं एक कहनेकी बहादूरी जाहिरकिई ?-यहतो-साधारण विद्वान्‌भी जानते है कि-जैन० और-बौध-न्याराहै. पर्यायवाचीशब्द जो राजाशिवप्रसादजीनेकहा उसपर जो आपकोंइतनाहठहैतो देखो ! उन्हीकीलिखीचीठीमें वे क्याकहरहेहै ?-जो पंजाब-गुजरानवालेके जैनोने मंगवाइ थी. [चीठीकी नकल]-श्री,पं-सकल जैनपंचायत गुजारान्वालाकों शिवप्रसादका प्रणामपहुंचे, कृपापत्र पत्रोंसहितपहुंचा. ( १ ) जैन बौध मत एकनहीहै,सनातनसें भिन्नभिन्न चले आये. जर्मनीदेशके एकबडे विद्वान्‌ने इसके प्रमाणमें एकग्रंथ छापाहै,(२) चार्वाक और जैनसें कुच्छ संबंधनही.जैनकों चार्वाक कहना ऐसा है जैसा स्वामीदयानंदजीमहाराजकों मुसल्मान कहना.(३)इतिहास तिमिरनाशकका आशय स्वामीजीकी समझमें नहीआया.उसकी भूमिकाकी नकल.इसकेशाथ जातीहै उससें विदित होगाकि-संग्रहहै, बहुतबात खंडनकेलिये लिखीगइ.मेरे निश्चयके अनुसार उसमें कुच्छभी नही है ४ जोस्वामीजी जैनकों इतिहास तिमिर नाशकके अनुसार मानतेहै तो-वेदोंकोंभी असके अनुसार क्यौं नहीमानते ? [श्रा द्धकादास शिवप्रसाद.] बनारस-१जान्युआरी. सन १८७१ ईस्वी. देखिये ! राजाप्रसादजीने जैनबोधमत एकनहीकहा. चोथी कलममें वें लिखतेहैकि-इतिहासतिमिरनाशकके अनुसार स्वामीजी

*जैनबौधका भेद-जोइसकिताबके (१४१)पृष्ठसे(१८१)पृष्ठतकलिखाहै देख लो.

वेंदोंकोंभी क्यौं नही मानते ?-अर्थात् मैने जो बतलायाहैकि-वेद थोडेकालके रिषियोंकेबनायेंहुवेहै उसकों-इश्वरप्रणीत और सृष्टिकी आदकेबने क्यौं फरमातेहै ?

१३-दयानंदजी सत्यार्थ पृष्ट ४१० पंक्ति १६ में-लिखते है कि-सर्वज्ञ-वीतराग-अर्हन्-केवली-तीर्थकृत-जिन-ये छःनास्तिकों के देवताओंके नामहै. ( जवाब.) वतलाना चाहिये कोनसें नास्तिकग्रंथमें ये छःनाम उनके देवताके लिखे है, बडे अफशोषकी बातहैकि-जो लोग देवही नहीमानते-वें-सर्वज्ञ-वीतरागकों क्यौं मानने लगेथे?-यहतो दयानंद्रजीकी इर्षाका नमूनाहैकि-किसी सुरत जैनकों नास्तिकहकर अपना हठधर्मपालन करना, फिर सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४११ पंक्ति ११ में दयानंदजी लिखते हैकि-अगर अनादिइश्वर नहोता तो "अर्हन्" देवके मातापिताआदिके शरीरका सांचा कौन बनाता?-( जवाब,) यह चिंताजेनोंकों नही वें-जगत्कों अनादि स्वतःसिद्ध सबूतकरदेते है. यह दोष तो आपहीको आताहै जो निराकारको विकारमें पडकर जगत्का बनानेवाला मानतेहो? क्यौं! अंगाविनाभी कोइशख्श किसीचीजकों बनासकताहै?-अगर नही वनासकता तो फिर यह केसे सबूत करसकतेहोकि-निराकारने जगतबनाया, सर्वशक्तिमान् कहदेनाही जानतेहो या कुच्छ प्रमाणभी रखतेहो?-जगतकर्त्ताका खंडन देखना होतो इसकिताबके पृष्ट (५२७) पंक्ति८ सें लगाकर (५३४), तक देख लो.

१४-सत्यार्थप्र-पृष्ट ४१४ पंक्ति २६ में-दयानंदजी लिखतेहै कि-आदिसृष्टिमें-जीवके शरीर और सांचेकों बनाना इश्वराधीन

पश्चात् उनसें पुत्रादिकी उत्पत्ति करना जीवका कर्त्तव्य काम है (जवाब.) क्यौं ! इतनेहीसें क्यौं थक गये ? क्या ! निराकारइश्वर जगतबनानेकातो शौकीन बने और पालनकरनेमें कायरपन बतलावे यह मुनासिब है ?-दयानंजी सत्यार्थप्र-पृष्ट २१५ में लिखते है आकाश नित्यहै-और फिर नवीनसत्यार्थप्र-पृष्ट२१९ में-रिग्वेदका-मंडल १ सुक्त १९ मंत्र ३- "सूर्यचंद्रमसौ धाता यथा पूर्वमकल्पयत् दिवं च पृथ्वींचांतरिक्षमथोस्वः बतलाकर फरमाते है कि-आकाश पृथ्वी सूर्यचंद्र वगेरा इश्वरके बनायेहुवे है. खूब पूर्वापरविरोधभरी बातकिइ. एक जगह आकाशकों नित्य और एक जगह बनायाहुवा कहना-यह कौनसी बुद्धिमानका काम है ?

१५-दयानंदजी सत्यार्थप्रकाश पृष्ट १७१ में लिखतेहैकि-यज्ञके लिये जो पशुओंकी हिंसाहै सो * विधिपूर्वकहै, पृष्ट (३०३) में गौमेधादिकमें वंध्या गौ और बैलआदिनरपशुओंका मारना लिखा, पृष्ट (३९९) में लिखाकि-पशुओंके मारनेमें थोडासा दुख होता है परंतु यज्ञमें चराचरका उपकारहोताहै, इसके प्रतिकूल-गौकरुणानिधिमें-तथा गौरक्षणीसभाके स्थापितकरते वख्त व्याख्यानोंमें मांसका निषेध किया, देखिये ! दयानंदजीकी परस्परविरोधीबातपरखयाल किजिये ! नवीनसत्यार्थप्रकाश चोथी वारका छपाहुवा जो हमारेपास इसवख्त मौजूदहै उसके पृष्ट ३९९ पंक्ति में लिखाहैकि-पशुमारकर होमकरना वेदादिसत्यशास्त्रोमें कहीं

* उसविधिकों खोलकर क्यों नलिखी ?-मुसल्मानभी तोयही कहते है कि-हमभी विधिसें मारते है.

नहीं लिखा. इससे तनक अगाडी बढोतो पृष्ठ ४०० पंक्ति ६ में लिखाहै-वेदोंमें कहीं मासका खाना नही लिखा. [इसकाजवाब] वेदोंकी भाष्य और टीकाकरनेवाले-उव्हट-सायनाचार्यऔर मही धराचार्यवगेरोंनें साफसाफ लिखाहैकि-यज्ञमें-इसतरह हिंसाकरना. दयानंदजी नमालूम क्यौं कभी कबूल और मुकरतेहै, देखिये ?- रिग्वेदमें अश्वमेधकाहालयों लिखाहैकि-घोडेकों नहलाकर और उसपरकीमतीसाज चढाकर और उसके आगे रंग बरंगकी बकरियां रखकर उससें अग्निकी परिकम्मा दिलाइ, और फिर खंभेसें बांधकर और हथियारसें काटकर उसकामांस सीखपर भूना और उबाला और गोले बनाकर खागये. और एकजगह ऐसाभी लिखाहैकि-मैत्रावरणीं वशामालभेत्-अर्थात् मंत्र और वरुणके लिये बांझगौ मारनी चाहिये. रिग्वेदके ऐतरेयब्राह्मणमें-और शुक्लयजुर्वेदके शतपथब्राह्मणमें पशुमारनेकी बातहै. अथर्वणवेदके गोपथब्राह्मणभागके द्वितीयप्रपाठकमें ऐंद्राग्नि देवताकी प्रीतिके लिये पशुवधकरके यज्ञकरनालिखा, आपस्तंबीयधर्मसूत्र जो छपाहुवा हरदत्तनामकीटीका युक्त है उसमें गौवधकरके मधुपर्क करना लिखा,-इधर शंकराचार्यजी (जहां बौधोंकेशाथ उनका संवादहुवाहे) वहां फरमाते है रे रे ! नीच !! तूं क्याक्या बोलरहाहै कि-अहिंसा धर्म है?-सुन ! वेदसंबंधिनीहिंसा धर्मरूपहै-सर्वदेवों की तृप्तिहोनेका कारणहै-तद्वारास्वर्गप्राप्ति वगेरा फल देखेजाते है इसलिये यज्ञमें पशुकी हिंसा करनीयोग्यहै. उसका पाठ शंकरदिग्विजय जो आनंदगिरिने बनायाहै उसके (२६) में-अध्यायसें यहां लिखते है "रे रे! सौगतनीचतर! किंकिं जल्पसि! अहिंसा कथं

धर्मोभवितुमर्हति ? यागीयाहिंसा-धर्मरूपत्वात्-(तथःहि) अग्निष्टोमा-दिक्रतुः छागादिपशुमानयागस्य-परमधर्मत्वात्-सर्वदेवतृप्तिमूलत्वा-त् चं-तद्द्वारास्वर्गादिफलदर्शनाच्च-पशुहिंसा-श्रुत्याचारतत्परैरंगी करणीया, देखिये! दयानंदजी! आपके शंकराचार्य क्या फरमा-गये है?-इधर महाभारत क्या-कहता है?

ध्रुवं प्राणवधो यज्ञे-नास्ति यज्ञ स्त्वहिंसकः
ततो हिंसात्मको यज्ञः-सदा कार्यो युधिष्ठरः

इत्यादि प्रमाणोंसें सबूतपायाजाताहैकि-वेदमें हिंसाकरनी फरमायो है, आप क्यों मुकरतेहो?-क्या! दूसरोंके तर्कतापसें घभराते हो? सबूतहोताहैकि-वेद अज्ञानीयोंके रचेहुवे है. क्या! वैदिकमतवालोंके घरमें सुनाचांदी झवाहिरात-और-मेंवामिठाइ नही थे जो देवोंकेसामने अर्पण करके पूजा करते-क्या! वैदिक देवोंको मांसाशिवाय तृप्ति नही आतीथी-अगर कहाजायकि-जैन-लोगजो-प्रतिमाकेसामने फलफुल चढाकर पूजाकरते है इसमें क्या हिंसा नही होती ! (जवाब.) फलफुल चढानेमें जीवके गलेका-टनेकी तरह रौद्रभाव नहीआता-कहां पशुवध-और कहां फलपु-ष्प?-सोचसमजकर तर्क उठाये करो.

१६-महाभारतवगेरासें जाहिर होताहैकि-पांडवोने यज्ञ किया. उत्कंठमहादेवकेपास जाबालिरूषिने यज्ञ किया जिसका नाम खैरनाथ जाहीर है. दयानंदजी वैदिकयज्ञोंकी हिंसा छिपाना चाहते है लेकिन! छिप नहीसकती. कइलोग यज्ञमें घृत-दूध-और उर्दकीदाल वगेराके पशुबनाकर होमकरते है. और कहदेते है, वेदमें हिंसा नही कही. लेकिन! यहसब दूसरोंकीतर्कतापसें बच-

नकेलिये वहाना है. यज्ञमें पशुवधकरनेसें उसपशुका भला है ऐसा मानाजाय तो इसलाभसें मनुष्यकों क्यौं वंचित रखागया?-अगरकहाजाय उसमें पशुका कुच्छभला नही होतातो बतलाना चाहिये निरापराधीके गले छूरीफेरना कौनसा न्यायहै? दयानंदजी तो खैर! बातबातमें बदलते है, लेकिन! औरभी कोइ वैदिक महाशय इसके संबंधमें प्रमाणरखतेहो तो बतलावे. रिग्वेदकी संहितामें गौबलिदानकरनेकी रिचाहै-और उसीमें लिखाहैकि-जो पशुकाबलिदान करताहै स्वर्गकी तरह आनंददाताहै, सत्ययुगमें रिगकेतुने गौका बलिदान किया. ब्राह्मणलोग एकदफे विश्वामित्रके यज्ञमें ( १०००० ) दसहजार गौ खागये. दयानंदजी! आपने चतराइ किइकि-वेदकीहिंसासें मुकरगये, नहितो आजकल नमालूम ऐसेकामकरनेहारोंकों क्या क्या दंड दियाजाता?-गौकों पवित्र समझना और उसके वधकी आज्ञाफरमाना यह परमपवित्रवेदोंहीकी वाणी है. देखो! यजुर्वेद अध्याय २४ मंत्र २७-इसमें लिखाहैकि-बृहस्पतिकेलिये गो मेध कियाजाय यानी गौका होम कियाजाय. यजुर्वेद अध्याय २४ मंत्र २८ में लिखाहै प्रजापतिके लिये नरमेध यज्ञहो. इसपर दयानंदजी फरमाते हैकि-इसका अभिप्राय यह नही जो-हम-मनुष्योंका-वध करे. इसका मतलबतो यहहैकि-मनुष्य परमेश्वरकेलिये अपने आपकों जीताही अर्पण करदेवे. विद्वान्‌लोगो! सुनलिजिये! दयानंदजीका वेदभाष्य क्या उमदा अर्थ फरमाताहै! आप ऐसे चतरथेकि-किसीका निशाना नहीबनते थे. और दूसरोंकी तर्कतापसें बचजाते थे. लेकिन! जब गोमेधकेलिये पूछाजायगाकि-बतलाइये! गौ-अपनेआपकों

परमेश्वरकेलिये कैसे अर्पण करसकेगी?-इसके जवाबमें दयानंदजी क्या कहसकेंगे? खेर! दयानंदजी तो रहे नही, उनका कोइ आर्यसमाजही इसका जवाब दे तो बडीखुशीकी बातहै. याद रहे! इसीलिये दयानंदजीके बनाये वेदभाष्यकों काशीवगेराके वैदिक-पंडितोंने मंजूर नही किया. सबबकि-पदपदपर अर्थ उल्टाये हुवे है. समाजीलोग दयानंदजीकेलिये चाहे जितना बुगल बजावे-उससें होता क्याहै?

१७-यहमत कहनाकि-दयानंदजी-वेदोंके ब्राह्मणभागकों नही मानते थे. देखो! सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ६०१ पंक्ति १४ सें आगे लिखाहैकि-चारोंवेदोंके ब्राह्मण-अंग-उपांग-चारउपवेद-और-(११२७) वेदोंकी शाखा जोकि-वेदोंके व्याख्यारुप-ब्रह्मादिमहर्षियोंके बनाये ग्रंथहे उनकों परतःप्रमाण-अर्थात् वेदोंके अनुकूल होनेसें प्रमाण और जो इनमें वेदविरुद्धवचनहै उनकों अप्रमाण मानताहू. [ इनपर मंगलदेव पराजय पृष्ट ३१ पंक्ति (२) पर लिखाहैकि ]-यहां ब्रह्मादिमहर्षियोंके बनाये ग्रंथोमें वेदविरुद्ध वचन कहनेसें स्पष्ट सिद्धहैकि-स्वामीदयानंदजीकों-ब्रह्मादिमहर्षियोंसें अधिकविद्वान होनेका अभिमान था. और उनका अज्ञान उन्हीके लिखे हुवे सत्यार्थप्रकाशादिग्रंथोंसें सम्यक्प्रकटहै, यहां हमकों इतनाहीलिखना बहुतहैकि-दयानंदजीने लाखचतराइकिइ लेकिन! झूठहोनेसें चली नही.

१८-जिस वैदिकमतावलंबीकों यह अभिमानहोकि-वेद इश्वरप्रणीतहै-वह-इसलेखकों सावधानीसें पढे. रिगृवेदभाग (२) मंत्र (७)में-लिखाहैकि-वेद-परमेश्वरसें आये है-इसलिये सबतर-

हकी स्तुतियोग्यहै. यजुर्वेदके शतपथमें लिखाहैकि-चारोंवेद परमेश्वरके *श्वाससें निकसे. मनुस्मृति अध्याय १ श्लोक (२१) लिखाहैकि-ब्रह्माने अग्निवायु और सूर्यसें-रिगवेद-यजुर्वेद-और-सामवेदको आकृष्ट किया. और यहभी उसीश्लोकमें कहदियाकि-तीनों वेद असलमें सनातनहै, शारीरक अध्याय १-पाद ३-सूत्र १९ में लिखाहै वेद अनादिहै. इधर महाभारत और दयानंदजीकी बनाइ रिगवेदादिभाष्य भूमिकामें लिखाकि-जब प्रलयहोगा तब वेद परमेश्वरमें लीन होजायगे. क्योंकि-वें-उसीसें प्रकटहुवे है जब फिर दूसरीसृष्टि होगी तब रुषिलोग परमेश्वरकी आज्ञासें तपस्या करेगें और वेदोंकों पायगें. दयानंदजीका यहभी कहनाहै कि-१, वृंद ९६, करोड ८, लाख (५२) हजार-९७५ वर्षहुवे वेद संसारमें आये. (१००) करोडका एक अरब-और-(१००) अरबका एकवृंद कहाजाताहै. इसमें मनुस्मृति-और-ब्राह्मणोंका पंचांग साक्षी है. (जवाब.)-वेद इश्वरके फरमाये हुवे इसलिये नही कि-उसमें अप्रमाणीकबातें जाहिरहै जो इश्वरके कथनकरने योग्य नहो. वेद पौरुषेय-या-अपौरुषेय? इसके नतीजेपर खयालकरते है तो यही मुनासिब ठहरताहैकि-शब्दरुपवाणीका उच्चारण देहधारी विदून नहीहोसकता. निराकार इश्वर-मुखसें बोले-यह मूर्खोंके शिवाय दूसरे नही मान-सकते. अगर इश्वरने रुषियोंपर प्रेरणा किइ माने तोभी देहविदून प्रेरकका मानना युक्तिविकल है, वेद शब्दरुपहै-और जो जो शब्दरुपहै सो सो देहधारीका कथन होना चाहीये-इसबातको कोइ तोड नहीसकता. वेदोंमें कइमंत्र ऐसे है

* इश्वरतो शरीररहितहै फिर उसके श्वास कहांसें निकसा ?

कि-इश्वर-( रुद्र-सूर्य-त्र्यंबक-और वरुणवगेरासें )-विज्ञप्तिकरताहै कि-मेरा यह काम तुम करदो, रिगवेदके एतरेयब्राह्मणभागमें अष्टमपंचिकाके (२८)में खंडमें लिखाहैकि-इसअनुष्टानसें राजाके सबशत्रु मरजाते है, इसमंत्रकों जपेतो फतेहमिले-इसपर कइ वैदिकलोग जवाबदेते हैकि-यहबात इश्वर थोडाही कहताहै किंतु मनुष्योंकों सिखलाताहैकि-तुमलोग! इसतरह मेरी प्रार्थना करो लेकिन!-यहबिल्कुल गलतहै-सबबकि-वेदोमें किसीजगह यह नही लिखाकि-इश्वर मनुष्योंकों कहताहो, तुम! एसे मेरी प्रार्थना करो, न किसी प्राचीन भाष्यकारने ऐसा अर्थ किया. असलपुछोतो वेदकी उत्पत्ति मनुष्यसें है इश्वरसें नही, इससें बहुतेरे वैदिकमतवाले अलबते! नाराज होंगे-लेकिन! क्या कहाजाय-विदून प्रमाणके कैसे कहदेवेंकि-इश्वरप्रणीत वेदहै. कपिल-गौतम-पतंजलि और कणादवगेरोंने जो वेदोंको छोडकर नवीनसूत्र बनाये, इससें मालूम होताहै उन्होंकों वेदोंकीप्रक्रिया अच्छी नही लगी होगी, असलमें वेद एकशख्शके बनाये नही बल्किन्! कइरुषियोंके बनाये हुवे है, रिग्वेदकी संहितामें बहुतजगह ऐसा लेखहैकि-वेदमंत्र रुषियोने उत्पन्न किये. रिषेमंत्रकृतास्तोमैः कश्यपोदर्धयन्गिरः-इत्यादि प्रमाणोंमें कहसकते हैकि-वेद इश्वरके कहेहुवे नही.

१९-आर्यतत्वप्रकाशग्रंथके पहिले व्याख्यान पृष्ट २० में लिखाहैकि-रिग्वेदका पहिलामंत्र विश्वामित्रके पुत्र मधुछंदस्ने-बनाया. और अंतका मंत्र अघमर्षणरुषिने-बनाया, इसलिये कहसकते हैकि-रिग्वेद उससमयका रचाहुवाहै जबकि-मधुछंदस् और

अघमर्षग वर्त्तमान थे. मधुछंदम् ऋषिजिनोंने पहिला मंत्र बनाया रायचंद्रजीके समयवर्त्तमान थे, इसकारण रिगवेदके आरंभका समय प्रगट होगया. रामचंद्रजीसें सुमित्रतक वैदिकग्रंथोके अनुसार (५६) पीढियां होती है, और छप्पनपीढियोंके (११२०) वर्ष निकलते है. इसमें विक्रमादित्यसें आजतकका समय अर्थात् संवत् (१९५२) मिलानेसें विदितहोताहैकि- अबतक (३०७२) वर्ष होते है जबकि-रिग्वेदका आरंभहुवा था." यूरोपखंडके नामी विद्वान् मोक्षमूलरवगेराकोभी यही कहनाहैकि-वेदकेवचन ऐसे है जैसे अज्ञानीयोंके मुखसें अकस्मात् निकलेहो-और इनकी रचना अनुमान तीनहजार (३०००) वर्षोसेंहुइहै. वेदोंमें जहां दीर्घायुहोनेकी प्रार्थना किइहै यही कहाहैकि-मैं-(१००)-सोवर्षतक जीसकूं-कठ उपनिषदमें यम-नचिकेतासें कहताहैकि तेरे बेटे-और-पोते मांग जो सोसोवर्षतक जीयं. इत्यादिप्रमाणोंसे सबूतपाया जाताहैकि-वेदोंकी रचनाकों बने बहुतवर्ष नही गुजरे. महाशय! अब कैसे कहाजायकि-वेद-निराकारइश्वरके रचेहुवे-या-उसके श्वाससें निकसे है?-कैसे कहाजाय ब्रह्माजीने अग्निवायु और सूर्यसें आकृष्ट किये?-कैसे कहाजायकि-अनादि है? और दयानंदजीकीतरह यहभी कैसे कहदेवेकि-वेद-इश्वरसें प्रकटहुवे और प्रलयके वख्त उसमें लीन होजायगे. फिर जब दूसरीसृष्टि दयानंदजीका निराकार इश्वर पैदाकरेगा तब उसकी आज्ञासें ऋषिलोग तपस्या करेंगें और वेदोकों पायगें. ऐसी ऐसी असंभवबाते कौन मानसकताहै? जिसमतमें एकबातपर कोइ कायमनही-कोइ कुच्छ और कोइ कुच्छ कहताहै उसपर कहांतक कोइ दरयाफत करे? यह

निश्चयहैकि-वेदोंमें पूर्वापर विरोध पिष्टपेषण-और-निष्प्रयोजन-वर्नन बहुतसीजगह है, इसलिये सबूतहोगयाकि-वेद-इश्वरके कहे हुवे नही,—

२०—स, पृष्ठ ४३६ पंक्ति २९ सें-दयानंदजी लिखते हैकि-जितना मूर्त्तिपूजाका झगडा चलाहै वहसब जैनोंकेघरसें और पाखंडोंका मूलभी जैनमतहै. पुरानेमंदिरोंको सुधरानेसें मुक्ति होजाती है, एककिसीने पांचकोडीका फूल चढाया उसने अठाराह देशका राज्य पाया. उसकानाम कुमारपालहुवा था. जैनलोग मंदिरोंमें लाखहां रुपये लगादेते है जिनसें कुच्छ संसारका उपकार नहीहोता. ( जवाब. ) दयानंदजीकों मूर्त्तिपूजासें कुच्छ उपकार नही दिखता यह उनकी उत्तम समझका फर्क है, वाल्मीकीयरामायणकों वैदिकलोग जैनमतमे पहिले लिखीगइ समझ हुवे है, और उसके सर्ग(४४)श्लोक(४२-४३)पर लिखाहैकि-रावण शिवमूर्त्तिकी पूजाकरता था. बतलाइये! दयानंदजी! फिर आप किस मुंहसें लिखतेहोकि-मूर्त्तिपूजाका झगडा जैनोंकेघरसें चलाहै?-मनुस्मृतिमें आठतरहकी मूर्त्तिका बयानहै. रामायणकों दयानंदजी इनकार करना चाहेतो नही करसकते. पहिले सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ (६८) में मनुस्मृति-वाल्मीकीयरामायण और महाभारत प्रमाणीक मानचूके है. अगर आपमूर्त्तिसें नाराजथे तो आपने अपनी तस्वीर फोटोग्राफमें क्यों उतरवाइ? आपतो मूर्त्तिपूजाके उडानेकों झंडा लेकर खडे हुवे थे. पाषाणादिकों देवबुद्धिकरके मानना गप्प फरमा गये और कागज स्याहीसें बनीहुइ आपकी मूर्त्तिकों दयानंदजीकी बुद्धिकरके मानना गप्प क्यों नही फरमाया? समाजीलोग अपने

घरमें आपकी रंगीनतस्बीर दिवारोंपर लटकाकर-उसका आदर-सत्कार क्यों कररहे है?-कोइ आपके रागी आपकी तस्बीरको यानी एककुरसीपर रखकर उसपें इतर फुल चढाके-गायन करे और-आपके जन्म-या-मृत्युकेदिन जलसा करेतो उसने मूर्त्तिपूजाका आदर किया जानना या-निरादर?-इश्वरकी-और-अन्य अन्य रुषियोंकी मूर्त्तिसें नाराज रहना और अपनी तस्बीर देशमें फैलाना यह पक्षपातनहीतो क्याहै? अगर आप सच्चे मूर्त्तिद्वेषीथे. तो सत्यार्थप्रकाशमें पुत्र कन्याके विवाहसंबंधके लिये फोटोग्राफकी मूर्त्तिकों काममें लानेकी आज्ञा क्यों दिइ? कहिये! कागज-स्याहीकी मूर्त्तिकों स्त्री और मर्दकीबुद्धिसें देखनातो मंजूरहुवा-और देवमूर्त्तिकों देवबुद्धिसें देखना मंजूरनही यह कौनसी बुद्धिमानीका काम किया? याद रहे! मूर्त्तिपूजासें कोइ नही बचा. परमात्मा-इश्वर-ओं-शिव-सत्-चित्-प्रजापति-ये क्याचीजहै? अगर कहाजाय ये खुद इश्वरनही किंतु इश्वरकी यादि दिलानेके आलंबनहै (जवाब.) फिर इसीतरह मूर्त्तिभी खुद इश्वरनही लेकिन! उसकी यादि दिलानेका आलंबन माननेमें क्या हर्जथा? अगर कहाजायकि-निराकारका आकार नही बनसकता-तो-यह भी कहसकते हैकि-निराकारका अक्षरभी नही होसकता. क्योंकि अक्षर साकारहै, और निराकार इश्वर जगतकों भी नही बनासकता. रचना करना देहधारीका कामहै. दयानंदजीने तृतीयसमुल्लासमें-वेदी-प्रोक्षणीपात्र-वगेरा पांच चित्र इसलिये बतलाये है, कि-इसके आकारका सभाजीलोगोकों ज्ञानहो देखिये! जड वस्तुके ज्ञानकरानेमे तो आप अपने चेलोंकों मूर्त्ति विना काम न

चाल- और-फरमाते है निराकार इश्वरका यूंही मनमें ध्यानकर लिया करो यह कौनसी बुद्धिमानी जाहिर करगये? दयानंदजी! सच कहना! सब पाषंडोंका मूल जेन है या आप?-पुराना या-नयामंदिर तभी सुधरवायाजायगा जब उसकी बुद्धि धर्मपर रजू होगी. जिसकी बुद्धि धर्मपररजु हो उसकी मुक्ति कौन रोकसकता है. पांचकोडीके फुलसें अठारांहदेशका राज्य कुमारपालने पाया इसबातकों आप किस प्रमाणसें तोडसकतेहो?-पांचकोडीपर बात है या-उसके अंतःकरणकी भक्तिपर बातहै?-पूरवजन्ममें वह दीन हीनथा. उसने पांचकोडीके फुल मोललेकर भक्तिसें देवकों चढाये और नमस्कार किया-जिसमें अगले जन्ममें उसके पुन्यकी वृद्धि हुइ और राज्यपाया-इसमें कौनसी असंभवबातथी?-मूर्त्तिके देखनेसें उसदेवकी यादी आती है उनमें मनःपरिणाम शुद्धहोकर मनुष्यकों फायदा पहुंचताहै. दयानंदजीकों-ब्रह्माविष्णुमहेशकी-मूर्त्ति-स्त्री और हथियारवाली देखकर कुच्छ फायदा नही दिखताथा तो जैनोंकीतरह समाधि युक्तमूर्त्ति-बनवाकर उसकी उपासना करनेकी रसम जारीकरते. सन्यासीहोकर धनसंचयकरना-और-अपनी तस्वीर पूजवाना-बनपडा और यह काम क्या नही बनसकता था?—

२१-सत्यार्थ-पृष्ट (४३९) पर-पंक्ति १ में-दयानंदजीने जैनोंका नमस्कारमंत्र लिखकर बतलायाकि-इसमंत्रका वडा महात्म्य लिखाहै और सब जैनियोंका यह गुरुमंत्रहै. इसका ऐसा महात्म्यधराहैकि-तंत्रपुराण भाटोंकीभी कथाकों पराजय करदिया, इसमें जैनके अरिहंत-सिद्ध-आचाय-उपाध्याय-और साधुओंकों

नमस्कार कियाहै, यद्यपि मंत्रमें जैनपद नही है तथापि जेनियोंके अनेकग्रंथोंमें विनाजैनमतके अन्य किसीकों नमस्कारभी न करना लिखा है, (जवाब.)-जैनलोग पहिले जिसकों (नमस्कारमंत्र मानते है उसको सुनलो.) नमोअरिहंताणं-नमोसिद्धाणं-नमोआयरियाणं-नमोउवज्झायाणं-नमोलोएसव्वसाहूणं-एसोपंचनमुक्कारो-सव्वपावप्पणासणो-मंगलाणंच सव्वेसिं-पढमं हवइ मंगलं. (अर्थः) अरिहंतकों-सिद्धकों-आचार्यक -उपाध्यायका-और-सबसाधुओंकों-नमस्कारहो. यह पंचतरहका नमस्कार सब पापोंका नाशकरनेहाराहै-और-सबतरहके मंगलोंमें अव्वलनंबरका मंगलीकहै. कहिये! इसमें कौनसें पक्षपातकी बातहुइ? अरि नाम शत्रुका-सो-कामक्रोधादि आत्माके शत्रुकों जिसनेहनडालेहो सो अरिहंत-जो मुक्तहुवेहो उनका नाम सिद्ध-आचार्यउपाध्याय-और-साधु-जो कि-संसारके त्यागी और धर्मके उपदेष्टा होते है सबकिसीकों जाहिरहीहै. इनकों नमस्कारकरनेमें बडा फल जो जैनोंने बयान किया-इसमें दयानंदजीकी क्या बूराइथी? जयति रागद्वेषादिशत्रून्-इतिजिनः-ऐसी निष्पक्षपातकी बातसेंभी दयानंदजो चोडेतो उनके दौर्भाग्यके शिवाय और क्या कहाजाय? आप फरमागयेकि-जैनोंने इसमंत्रके महात्म्यसें तंत्रपुराण भाटोंकी कथाकोंभी पराजय करदिया, लेकिन!-यह क्यों नही बतला गयेकि-हमारे गायत्रीमंत्रकीभी कुच्छ तारीफ गाइगइहै. वैदिकलोगोंमें गायत्रीका जप सबमें बडी विशेषता रखताहै. मनुजी अपनेशास्त्रमें फरमाते हैकि-मनुष्य-गायत्रीपढनेसें निःसंदेह मुक्तिपाताहै-चाहे वह अपनेमतकी औरकुच्छबात करे-या-नकरे. वेदकों भो वही

जानताहै जो गायत्रीका पहिलाअक्षर जानताहो. जो तीनवर्षतक गायत्रीकों हरहमेश पढेगा वह आकाश और पवनकीतरह साफ होकर परब्रह्ममें लीनहोजायगा. गायत्रीसें कोइ बडानही. उपनिषदोंमें बयानहैकि-जो सूर्यकेसामने बेठकर जापकरेगा निडर हो जायगा. गायत्रीके प्रभावसें एकक्षत्री विश्वामित्ररुषिसें ब्रह्मरुषि हुवा और नयीसृष्टिरचनेकीसामर्थ्य पाइ. दयानंदजी! आपने सुना!-आपके वैदिकआचार्य-गायत्रीकी क्या तारीफ करगये है? (समीक्षक)-सुना दिजिये! गायत्रीमें क्या बयानहै? (जवाब.) **गायंतं त्रायते इतिगायत्री**, पढनेवालेंकी रक्षाकरे उसका नाम-गायत्री है. (समीक्षक,) हम पुछते है उसका पाठ क्या है? सुनादिजिये. (जवाब.)-मकानकी चौफेर और गलीकुचोंमें देख आओ कोइ सुनतातो नही. चढनेकी सीढीमेंभी देखलो. हम नही चाहतेकि-कोइ अनार्यमनुष्य इसकों सुनलेवे. जरा पास आनकर कानमें सुनलो. [ **ओं भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं-भर्गो देवस्य-धीमहि धियो-यो-नः-प्रचोदयात्** ]-अर्थः-भू-आकाशस्वर्ग हम सूर्यकी वडीज्योतिका ध्यानकरते है वह हमारी बुद्धिकी प्रेरणा करे, अर्थात् तेजोमयसूर्यकों हम नमते है वह हमारी बुद्धिकों रास्तेपर लावे. बस! यह वेदमतवालोंका गुरुमंत्रहै. जिसपर इतना अभिमान रखते हैकि-कुच्छ कहानजाय कहिये! इसमें कौनसे परमात्माका ध्यानहै? दयानंदजी बतलाइये! चारणभाटकी कथाकों किसने हरा दिया?-जरापक्षपात रुपजामेंसें बहार आनकर कुच्छ कहते तो अच्छा था.

२२–जैनलोग जो कहते हैकि-कुगुरुकीसेवा नकरना चाहिये. सांपकीसंगतसें एकभव मरनाहै लेकिन! कुगरुकेसंगसें भवभवमें मरनापडेगा. इसपर चीडकर दयानंदजी स॰ ार्थ–पृष्ठ ४२८ षष्टी शतककी गाथा लिखकर पंक्ति २६ में कहते है देखिये! जैनोकेस-मानकठोर-भ्रांतद्वेषोनिंदक भूलाहुवा दूसरेमतवाले कोइभी नहोगे. इन्होंने मनसें यह विचाराहैकि-जो हम अन्यकी नींदा और अप-नीप्रशंसा नकरेंगे तो हमारीसेवा और प्रतिष्ठा नहोगी, परंतुयह बात उनके दौर्भाग्यकी है. ( जवाब.) कुगुरुकी सेवा नकरना चा-हिये यहकहना जेनोंका किसीसुरत बुरा नही. क्योंकि–जो कंच-नकामनोका भोगी–और–शास्त्रोंसें उल्टा उपदेशदेनेवालाहै वह कु-गुरु उसकों मानने पूजनेसें कोइपारमार्थिकलाभनही–इसमें दया-नंदजी क्यों! चीडें? जैनोंने इसमें किसकी नींदाकिइ? औ कौनसी अपनी प्रशंसाकिइ?–जैनगरुओंकी सेवाकरनेवाले लाख हांलोगहै उनके दौर्भाग्यकी बात क्यौं हो?–दौर्भाग्य तो आपका ‥की–आपके वैदिक मतवालेही आपको नहीमानते थे. थाथ–इस‥ ‥ वेदविरुद्ध इनका ‥ उपदेश होनेसें न सुनना और कहते थे ‥ चाहिये. वेदोंका अमूकअर्थ सच्चा–या–दूसरा ऐसीभ्रांति आपकों थी–या–जैनोंकों? महीधरादि पुरानेवैदिकाचार्योंके नींदक आपथे–या–जैन? भूलाहुवा आपका निराकारइश्वरथा–जिसने जूठे अर्थलिखनेहारे महीधर सायनवगेराकी अंगुली न तोडडाली और आपकों उनसेंपहिले जन्म नहीदिया.

२३–दयानंदजी स॰ पृष्ठ ४२८ पंक्ति २ में–लिखते हैकि–दुष्ट कर्मरुपसागरमें डुबानेवाला जैनमार्ग है. क्योंकि–येलोग–सुदेवसुगु-

सुधर्मकोंही मानो ऐसा कहकर दूसरोंकों कुदेवकुगुरुकुधर्म कहते है, जैनकेशिवाय दूसरेकों मानना पूजना नही फरमाते. यहतो बैंरवेचनेहारी कुंजडीकसमान अपने बैंर मीठे दूसरेके खट्टे बताने वाले है. (जवाब.) जैनलोग–रागद्वेषकामक्रोध–और–स्त्रीसंगसें रहित देवकों सुदेव–कंचनकामनीकेत्यागी और सच्चेधर्मोपदेशककों सुगुरु–और–ऐसे निरागी और ज्ञानीके कथनकियेहुवे धर्ममार्गकों सुधर्म कहतेहै. कहिये! इसमें क्या झूठ कहा? कुदेवकुगुरुकुधर्मकों जैन क्या! सबमनुष्य इनकारकरते है–इससें दयानंदजी क्यों नाराजहुवे. देखिये! जिसभर्तृहरिके ग्रंथका आप अपने ग्रंथमें काव्य लिखकर प्रमाणिक सबूतकरते हो वही भर्तृहरि–क्या कहगये है?

[ काव्य.]

शंभुस्वयंभुहरयो हरिणेक्षणानां–येनाक्रियंत सततं गृहकर्मदासाः
वाचामगोचरचारित्रपवित्रिताय–तस्मैनमो भगवते! कुसुमायुधाय, १

अर्थः–जिस कामदेवने ब्रह्माविष्णुमहेशकों–त्रीयोंके दास बनादिये ऐसे अगोचरचरित्रवाले कामकों–मैं–नमस्कार करता हूं. दयानंदजी! देखिये! यह आपके वैदिकदेवोंका हाल पढलिजिये! जिसदेवकेपास हथियारहै–या–जो–दूसरे दैत्योंकी छातीपर पांवधरके खडाहै उसकों ध्यानसमाधिलीन कौन कहसकताहै? इसलिये जैनोंका कहना किसीसुरत झूठ नहीहोसकता, न झूठबातका जैन पक्ष करते है. जिनशब्द विशेषस्निग्धहै, जो रागद्वेषशत्रुकों जीतगयाहो वह जिन–और उसके कहेहुवे मार्गकानाम जै-

नमतहै. आपने जो सत्यार्थप्रकाशके बारहवेंसमुल्लासमें जैनकेषष्ठी शतकग्रंथकी जो(२९)गाथाके अंदाज लिखकर जोजो अर्थ किया सबझूठ और मनःकल्पितहै, क्योंकि-दयानंदजीकों प्राकृतभाषाका ज्ञाननहीथा. अगर कोइ आर्यसमाज अभिमान रखताहोकि-हमारे स्वामीजी झूठ कैसे लिखे-तो-प्राकृतभाषाके जानकार पंडितकेमा-मने सत्यार्थप्रकाशके लिखाणकों भेजकर तहकीकात करलेवें. क्योंकि-दुनियामें विद्वान लोगोंकी नास्ति नहीं-दूसरा जानकार विद्वान् प्राकृतपाठी जोकुच्छ अर्थ करे वही सबकों प्रमाणकरना होगा. दयानंदजी! जगहजगह लिखगयेकि-जैनी बडे हठवादी होते है, दूसरेमतवालोंकों मानना पूजना नही फरमाते. अपने बेर मीठे और दूसरेके खट्टे कहते है, (जवाब.) सत्यार्थ प्र० पृष्ठ ५२) पंक्ति १७ में लिखाहैकि-जो वेद और वेदानुकूल आप्तपुरुषोंके किये शास्त्रोंका अपमान करताहै उसवेदनींदक नास्तिककों जा-तिपंक्ति और देशसें बहार करदेना चाहिये. खूब! क्या कहना! दयानंदजी! आपके वचनकीतो तारीफही है जैन-बौध-कपिल-गौतम-पतंजलि-कणाद-कबीर-गुरुनानक-इशाइ-मुसल्मान वगेरा जो आपके वेदकों नहीमानते उनकों आपदेशनिकाला देनाचा-हतेहो?-शंकराचार्य-शंकरदिग्विजयमें-प्रकरण (२६) पर फरमाते है **तद्व्यतिरिक्तस्यैव पाषंडत्वात्**-वेदके व्यतिरिक्त सब पा-षंडहै. इधर मनुजी सबसें बढकर फरमारहे हैकि-**वेदनिंदापरा यतु-तदाचारविवर्जिताः-तेसर्वे नरकंयाति-यद्यपिब्र-ह्मबीजजाः**-वेदकी निंदाकरनेहारे और उसकेकहेहुवे आचा-

रसेरहित-सब नरक जायगें. क्या कहना! दयानंदजी! आप-और-आपके मनुजी तथा शंकराचार्य-खूब पक्षपातरुपवाडाबंधी कर गये, देखिये! अब जरा खोलकर कहदिजिये! कुंजडीके समान अपने बैंरमीठे दूसरेके खट्टेकहनेवाले जैनहै?-या-आप लोग? दुष्टकर्मरुपसागरमें डुबानेवाला जैनमार्ग है?-या-वैदिक-मार्ग?—

२४-सत्यार्थप्र० पृष्ट ४२५ पंक्ति-५ सें-आगे लिखते हैकि-जैनमतवाले दूसरेमतवालोंकों-नमस्कारकरना-या-अन्नपानीदेना भी अच्छानही समझते. कितनेदयाहीनहै? (जवाब.) अनुकंपा-लाकर दानदेना जैनलोक कभी बुरानही समझते. देखिये! कल्प-सूत्रमें क्या लिखाहै?-जैनकेमहावीरतीर्थंकरने दीक्षालीयेबादभी एकदलिद्रीब्राह्मणकों देवदुष्यवस्त्र देदिया, जो बहुमूल्यहोनसे उस ब्राह्मणकों बहुतसमयतक फायदेमंदहुवाथा?-दयानंदजीने यहबात क्यौं जाहिर नकिइ? जेनोंका दानगुण दुनियामें मशाहूरहै, जैन-शास्त्रोंमें लिखाहैकि-जैनके चौइसतीर्थंकरोंने, जबकि-वें संसारमें थे. सबमतवालोंकों अनुकंपादानदिया. यह आपहीके वैदिकमत-वालोंका हठवादहैकि-नगच्छेत् जैनमंदिरं-जैनमंदिरमें नही जाना. जैनलोग-धर्मभ्रष्ट और पापशास्त्रके उपदेशकोंकों धर्मबुद्धि जानकर नमस्कारकरना-और-अन्नपानीदेना इसलिये अच्छानही समझतेकि-उनसें धर्मसंबंधी कोइ लाभनही. दीनहीनजानकर अ-नुकंपादान देना जैनलोग मना नही फरमाते, बतलाइये? फिर जैनलोग दयाहीन और कठोरहृदयवाले कैसे सबूत हुवे? क्या! आपकों सच्चेधर्मके उपदेशक नही समझे इसलिये?

२९–दयानंदजी सत्या० पृष्ट ४२० पंक्तो ९ में–लिखा–केषड्ों जिन्होंने वेदोंसें विरोधकिया–करते है–और–करेगें–वें–अवश्य अविद्यारुप अंधकारमें पडकर जितना दुख पावे उतनाही न्यूनहै. इसलिये मनुष्यमात्रकों वेदानुकूल चलना समुचितहै. ( जवाब. ) दयानंदजी! बहुतहुइ–अब माफ फरमावे. पहिलेबहोत कुच्छ लिखाभी गयाहैकि–वेद–अविद्यारुप अंधकारकीगुफाहै–इसमें जो कोइ जाागरेगा वही पस्तायगा. दयानंदजी इसीपृष्ट पंक्ति २६ में लिखते हैकि–चारवाकसें बौध और जैनियोंका भेदहै–परंतु नास्तिकता–वेदइश्वरकीनोंदा परमतद्वेष–और जगतकाकर्त्ता इश्वरनही इत्यादिबातोंमें सबएकही है. ( जवाब. ) जैनलोग–अष्टादशदोषरहितइश्वर मानते है. जगत अनादि स्वतःसिद्ध मानते है जो जैसाकर्म करेगा वेसाफल भोगेगा. जो सर्वज्ञप्रणीतधर्म पालन करेगा उसका निर्वाण होगा मानते है इसलिये नास्तिक नही, जैनोंकों यह हठवादनहीकि–परमतमें कोइ विद्वान् नही, इश्वर जगतकों बनावे यह किसीयुक्ति प्रमाणद्वारा सबूतनहीहोता इसलिये कर्त्ता नही मानते. अगर जगतकों इश्वरने बनाया मानेतो मसाला कहांसें लाया?–अरुपीइश्वरसें रुपीपदार्थोंकी पैदाशमानना प्रमाणसे बाधतहै. अगर जीवका कर्त्ता इश्वरकोंही मानाजाय तो प्रत्यक्षप्रमाणसें विरोधआताहै. सबबकि–कार्य अपने उपादानकारणसे भिन्न नहीहोता. अगर जीवोंका उपादानकारण इश्वरहै तो बतलाना चाहिये जीव–इश्वरकी एक्यतामें अंतर क्यौं मानतेहो? और इश्वरकी इच्छासें प्रतिकूल जीव क्यौं देखे जाते है? इसलिये कबूलकरनाचाहिये जीव अनादि–और–इसकाकर्त्ता इश्वरनही,

इसपरभी जिनलोगोंकों हठवादहै वें बतलावेकि-एकमनुष्यसें दूसरेका घातकराना-और-फिर घातककों राज्यद्वारा फांसी दिलाना-इश्वरकेलिये कौनसी बहादूरीका काम था?-अगरकहाजाय एककाम इश्वरने किया-दूसराजीवने-तो-फिर बतलाना चाहिये वह सर्वशक्तिमान् कहां रहा? तैतरेयब्राह्मणभागमें लिखाहैकि-परमेश्वरने अपने आपमें चाहाकि-मैं-सकलवस्तुकों उत्पन्न करु-इसइरादेकों पुराकरनेकेलिये तप किया. फिर सकलवस्तुके मूल कारणकों उत्पन्नकिया. उनकों अपना आत्मादिया और इसप्रकार सकलवस्तु बनगया. सोचना चाहिये-निराकारने तप कैसे किया! साकारचीजोंकों आत्मा कैसे दिया? सकलवस्तुकेमूलकारणकों किसमसालेसें बनाया? पहिलेतो एकीला निराकारही था-इधरउधर फिरकर पीछा जैनोंकेघर आना आपलोगोंकों मुनासिब नही था.

२६-सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ ४२१-पंक्ति १३ में दयानंदजी लिखते हैकि-जीव और जडका लक्षण तो जैनलोगठीककहते है लेकिन! जडरूप पुद्गलहै वें पापयुक्त कभी नहीहोसकते. (जवाब.) कौन कहताहैकि-जडपदार्थ पापपुन्ययुक्तहै? अपने दिलसें चाहे सो कहदो. किसी जैनशास्त्रमें यहबातनही लिखी. अच्छे बुरे अभिप्रायसें जो जीवकेशाथ अच्छेबुरे पुद्गल बंधते है-वें-चारस्पर्शी परमाणु पुद्गलहै इसकों उल्टा समझे हुवेहोतो अलगबातहै. सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ ४४० पंक्ति ११ में-दयानंदजी लिखते है जैनियोंके साधुओंकी लीला देखिये!-एक जैनमतका साधु-कोश्या वेश्यासें भोगकर पश्चात् त्यागीहोकर स्वर्गलोककों गया.(जवाब.)

पटनानगरके शकडालमंत्रीके बेटे स्थूलभद्रजी जब संसार अवस्था
थे-एक वेश्याकेघर (१२) वर्षतकरहेथे. पीछेसें उसका संग छो
डकर वें साधु हुवे. धर्मपालन किया-और-उमर पुरीहोनेपर म
कर स्वर्गगतिकों प्राप्तहुवे. कहिये! इसमें कौनसी विरुद्धवात थी
क्या! कोइ आर्यसमाजी वेश्यागामी हो-पीछेसें संन्यासी बं
दयानंदजीके इरादेमुजब वेदोंके हुकमपर चले-और-निराकार ई
श्वरका ध्यानकरे तो मुक्तिकों पासके या नही?-अगर पासके तो
जो कोइस्थूलभद्रजीसाधु सचासाधुधर्म पालनकरके स्वर्गलोग क्यों न
जैनमें लिखते दयानंदजी वारवार जो सत्यार्थप्रकाशमें लिखते है वे-
पासकेंगे? ...ता-वेदईश्वरक बौध-वा-जैनमत-प्रचलितहुवा-इससें जा-
दादिशास्त्रोंका ...में सवएकहै। ...
नाजाताहैकि-दयानंदजीकों पंजाब...अरामिवालनिवोसी ठाकु...
सजीने-तथा-मेवाड उदयपुरमें श्रीमानझवेरसागरजीने ऐसा
लायाकि जैनकों बुराकहते उनकों शांति नहीआतीथी. फिर आप
फरमाते हैकि-जैनोंके साधुओंकी लीला देखिये! (जवाब.) जै-
नोंका धर्म निर्विकारहै उसमें लीलाक्रीडा या-विकार-प्रथमहीसें
निषेध है, लीलाक्रीडा तो आपके ब्रह्माविष्णुमहेश-परशुराम-और
पाराशरऋषिवगेराकी देखना चाहिये-जो-कामक्रोधरूप समुद्रमें
डूबे हुवे थे, आपनेभी संन्यासीबनकर खूब लीला जाहिरकिइ-प-
हिले लंगोट बांधकर नंगे फिरे-पीछेसें-कलाबतूनका चौगा-कोट-
शालदुशाले-और-जूता पहेनकर संन्यासधर्म पाला, सवारीपरचढे
खजाना तरकिया-और-परमहंस परिव्राजकाचार्यभी बने-खूब कि-
या. आपकी लीला भी कुच्छ कम नहीथी.

२७-सत्यार्थ० पृष्ठ ४४२ पंक्ति १० में-दयानंदजी कहते है

एककरोड साठलाखकलशोंसें मेरुपर्वतपर देवोंने महावीरतीर्थंकरकों स्नानकराया यह असंभवबातहै (जवाब.) महाशय!-जिसबातकों दूसरे बुद्धिमान् असंभव नकहसके-वो-आपके कहनेसें असंभव नही होसकती. आप जो पक्षपातरुप अग्निसें जलहुवे हृदयकी साक्षीदेगयेहो शिवाय आपके अनुयायीलोगोके दूसरा कोइ नही मानसकता, आगे त्या०पृष्ठ ४४२ पंक्ति ११ में-दयानंदजी लिखते हैकि-दशार्णराजा महावीरके दर्शनकों गया-वहां कुच्छ उसने अभिमानकिया-उसकेनिवारणकेलिये-१६, ७७, ७२, १६०००-सोलहअरब सतत्तरकरोड-बहत्तरलाख सोलहहजार इंद्रके स्वरुप-और उससेंभी ज्यादे इंद्राणी वहां आइथी. देखकर राजा आश्चर्यहोगये, अब विचारनाचाहियेकि-इंद्र और इंद्राणीयोंके खडेरहनेकेलिये ऐसे ऐसे कितनेही भूगोल चाहिये! (जवाब.)-यह लिखना दयानंदजीका बिल्कुल गलतहै, आवश्यकसूत्रकीटीकामें दशार्णराजाका जहां बयानहै वहां ऐसापाठहैकि तद्गर्वखर्वतां नेतुं-स्वसैन्यैश्छादितांबरः-शक्रःस्वर्गादवातारीदारूढैरावणं गजं ८ तस्यास्यानि विकुर्व्याष्टौ-प्रत्यास्यं दशनाष्टकं-दंतेदंतेष्टवापीश्च-प्रतिवाप्यष्टपद्मिकाः ९ पद्मेपद्मेष्टपत्राणि-पत्रेपत्रेतथैकके-द्वात्रिंशत्पात्रयुक्तानि-नाटकान्यद्भुतानिसः-१० तदानीमाययौ शक्रो-दशार्णद्विरदोपरि-श्रीमद्वीरगुणग्रामस्फीतगीतवशांतरः ११ (अर्थः) दशार्णराजाका गर्व नीचाकरनेके लिये इंद्र ऐरावण हाथीपर बैठकर स्वर्गसे आया-उसहाथीके आठ शूंढथी-एकशूंढपर आठआठदांत, और एकएकदांतपर आठआठ वावडीका आकार बनाथा. वावडी वावडीपर आठआठ कमल-एकएककमलके आ-

ठआठपत्ते-और-उनपत्तोंपर देवशक्तिसें बत्तीसतरहके नाठकोंकी रचना इंद्रनेकिइ, सबबकि-देवोंकी ताकत मनुष्योंसेंबढकर होती है. बस! इसजलसेंकों देखकर दशार्णराजा गर्वरहितहुवा और सोचनेलगा मेरीऋद्धितो कुच्छभी चीजनही. देखिये! इसबातकों दयानंदजीने कितनी बढाइ? कौन कहताहै सोलहअरब इंद्र और उससें ज्यादे इंद्राणी वहां आइथी! जिससें उनकों खडेरहनेके-लिये जगहभी नमिले? दयानंदजीतो देहांतहोगये-अगर कोइआर्यसमाजी जैनशास्त्रके प्रमाणसें अबभी सबूतकरना चाहे तो लिखकर जाहिर करे. सच जूठ आपही दिखजायगा.

२८-सत्यार्थ पृष्ठ ४४२ पंक्ति १६ में दयानंदजी लिखते है जैनके श्राद्ध दिनकृत्यमें लिखाहै वावडी कुवा और तालाव नबनवानाचाहिये. (जवाब,) सोचना चाहियेकि-जिसधर्ममें करुणा ही प्रधानहो उसके प्रवर्त्तक उसकी मनादी क्यौं फरमावे? जैन-श्वेतांबरमंदिर जो इसवख्त भारतमें (३६०००) मौजूदहै तो उनकेलिये कुवे और बागभी हजारोंहीहोगें. बडेबडेशहरोंमें कइ जगह जैन श्रीमंतलोगोंके बागबगीचे बनेहुवे विद्यमानहै. अगर इस बातकों बुरीसमझते तो उनमे यहरसम कैसे पाइ जाती?-हां! अनार्यकर्म के लिये कारखानाखोलना-और-उसके लिये कुवावावडीतालावबनाकर उसमें पुन्य मानना-जैनलोग-नही फरमाते. श्राद्धदिनकृत्यमेंभी इसीमतलबसें मनादी है, दयानंदजी लिखते है एक नंदनमणिकारने वावडी बनवाइथी उससें धर्मभ्रष्टहोकर सोलहमहारोगहुवे-और-मरकर उसीमें मेंडक होगया जेनलोग मानते है. (जवाब.) नंदनमणिकारने धर्मकीपुष्टिकेलिये वावडी नही ब-

नवाइथी इसीलिये वह धर्मभ्रष्ट हुवा. सौचो! धर्मकेलिये बनवा-
ता तो धर्मभ्रष्ट क्यौं कहा जाता! और उसकेमरते वख्तभी उसका
इरादा अच्छारहता तो वह मेंडक क्यौं बनता? यह सबशास्त्रका-
रोंको मंजूरहैकि-जिसचीजमें जीवको मोहममत्व ज्यादे रहजाय
अगले जन्ममें वह उसीमें उत्पन्नहोजायगा. इसमें जैनोनें क्या बु-
राकहा? और दयानंदजी क्यौं नाराज हुवे?

२९-सत्यार्थ पृष्ट ४४२ पंक्ति ३१ में दयानंदजी लिखते है
जैनकेश्राद्धदिनकृत्यग्रंथमें लिखाहै मृतकवस्त्र साधु लेलेवे देखिये!
इनके साधुभी महाब्राह्मणके समान होगये, वस्त्रतो साधु लेवे प-
रंतु मृतकके आभूषण कौन लेवे? बहुमूल्यहोनेसें घरमें रखलेते
होंगे तो आप कौनहुवे? (जवाब.) यह लेख दयानंदजीकी अ-
ज्ञानतका सूचकहै. असलमें बातयहथीकि-जबकभी साधुस दा-
यमेंसें कोइ साधु-मृत्यु होजाय-तब उसके पहिनेहुवेकपडे तो ज-
लादियेजायगें, लेकिन! जो उसके बचे दूसरे हुवे वस्त्र-कंमल
वगेरा रहते है उसको दूसरासाधु लेकर अपने काममें लालेवे, इ-
सपर दयानंदजी फरमाते है मृतकके वस्त्रतो साधु लेव-परंतु आ-
भूषण कौन लेवे? महाशय! यह अर्थ आपने कहांसें निकाला?-
जैनकेसाधुओंके गहनेआभूषण पहिलेहीसें नही होते, ऐसी मि-
थ्यातर्ककरना कौनसी बुद्धिमानीका काम था? सत्यार्थ पृष्ट ४४३
पंक्ति १ में दयानंदजी रत्नसारग्रंथका प्रमाणदेकर बताते हैकि-
जैनलोग-भूंजने-कूटने-पीसने-अन्नपकानेआदिमें पापहोनामानतेहै
अब देखिये! इनकी विद्या हीनता-भला! ये कर्म नकियेजाय तो
मनुष्यादि प्राणी कैसे जीसकें?-और जैनीलोगभी पीडितहोकर

मरजाय-( जवाब. ) अगर इनकामोमें पाप नही थातो धर्मशास्त्रोंमें पर्वतिथीके रौज येकाम बंदरखने क्यौं फरमाये?-इससें सबूनहुवा कि-भट्टी-चूल-चक्की वगेरा जितनीतरहके संचे-है उनके चलानेमें पाप जरुर होताहै, लेकिन! गृहस्थोंकों इनके चलाये बिदून काम नही चलता-इसलिये फरमायागयाकि-हरहमेश बंदरखना न बने तो पर्वकेरौज जरुर बंदरखेकरो. पकायेहुवे भोजनमेंसें दशांशखो-डशांशभी सुपात्रदानमें दियाकरो, दीनप्राणीयोंकों अनुकंपालाकर दियाकरो, कहिये! विद्याहीनता आपकी है या जैनोंका?-कौन कहताहैकि-देहरक्षाकेलिये खंडनपेषन आदि-न करना? रत्नसा-रमें मना फरमायी सो पर्वकेलिये है. जितने हिंसादिककर्म फिजू-लके है जैन उन्हीकों नकरना बयान करते है. यह आपकी बुद्धि-काही अंधरेहैकि-ग्रंथकर्त्ताके अभिप्रायकों नबुझकर वृथाकागज काले करगये.

३०-दयानंदजी सत्यार्थ पृष्ट ४४३ पंक्ति ८ में लिखते है-एकदिन जैनका एकलब्धि साधु भूलसें वेश्याकेघरमें चलागया, आर धर्मसें भिक्षा मांगी, वेश्या बोलीकि-यहां धर्मका काम नही. किंतु अर्थका कामहै तब उसलब्धिसाधुने साढेबारहलाख अशर्फी उसके घरमें वर्षा दी. इसबातकों विनानष्ट बुद्धिके कौन मानेगा? (जवाब.) जिस जैनसाधुने अशर्फीयें बर्साइथी उसकानाम नंदी-षेणमुनि था. और उनकों ऐसीचमत्कारी लब्धि सिद्धथी जिससें वे अशर्फीयां बर्सासकते थे. आजकलके जमानेमेंभी कइसाधुलोग तथा-गृहस्थ ऐसे मोजूदहै जो शरीरकीतलाशीदेकर विद्याबलसें मणोंबंद मिठाइवगेरा मंगासकते है. फिर अच्छेजमानेमें बडेबडे

लब्धिधारी साधुलोग क्यौं न अशर्फी वर्सा सकतेहोंगे? अनुमान प्रमाणसेंभी सबूत होसकताहैकि बात सत्यहै, अगर कहाजायकि फिर वें भिक्षा क्यौं मागते थे?-( जवाब.) भिक्षामागना साधुलोगोंका मुख्यधर्म है. दूसरोंकी महत्वता सुनकर रंज उठाना ठीक नही. यह अपने अपने भाग्यकीवातहै. अशर्फीबर्साना क्या! सिद्धसेन दिवाकरकि-जिनोंने मंत्रशक्तिसें उज्जेननगरमें शिवलिंग तोडकर उसमेंसें जैनमूर्त्ति निकालीथी क्या! यह दयानंदजीने नही सुना होगा? उज्जेनमें महाकालकामंदिर मशहूरहै मारवाडमें नाडोलनाडलाइगांवमें जाकर देखो तो मंत्रशक्तिसें उडालाये हुवे कइ मंदिर मौजूदहै. इत्यादि प्रमाणोंसें मंत्र और विद्याओंकी शक्ति जूठीनही कही जासकती.दयानंदजीकहते हैकि-इसबातकों विनानष्टबुद्धिके कौन मानेगा?-लेकिन! असलमें तो नष्टबुद्धि उन्ही की होगइथी जो निराकार इश्वरसें साकरजगत्की पैदाश फरमा गये-प्रलयकेसमय वेद इश्वरमें लीनहोजायगें-और जब दयानंदजीका निराकार इश्वर दूसरी सृष्टि बनायगा-उसकी आज्ञास ऋषिलोग तप करेगें तब फिर वेदोंकों वें लोग पायगें. एसी असंभ बातें माननाही नष्टवुद्धियोंका कामहै,—

३१—सत्यार्थ पृष्ट ४४३ पंक्ति १२ में दयानंदजी—रत्नसार भाग पृष्ट (५७) का—नाम लेकर लिखते हैकि—जैनोकी—एकपाषाण की मूर्त्ति घोडेपर चढीहुइ उसका जहां स्मर्णकरे वहां उपस्थित होकर रक्षाकरती है, कहो जैनीजी! आजकल तुम्हारे यहां चोरो डाकाआदि-और शत्रुसें भयहोनाही है तब तुम उसकास्मर्णकरके अपनी रक्षा क्यौं नही करा लेतेहो? क्यौं जहांतहां पुलिसआदि

राज्यस्थानोमें मारेमारे फिरतेहो ? (जवाब.) जैनोंका कोइदेव घोडेंपर चढाहुवानही होता. वें-निर्मोही अर्हन्देवकों मानते है. कोइ जैनशास्त्रमें नहीलिखाकि-जैनोंकादेव-घोडेपरसवाररहताहै. दयानंदजी सच्चे थें तो नामबतलाजाते. लेकिन ! बतलावें क्या ?- जिसबातपर अपनेही दिलमें धोखाहो उसकों शिवाय गोलमोल के दूसरीतरह कैसे लिख सकें ? जैनलोग अपने कियेहुवे भलेबुरे कर्मकों प्रधानमानते है. और अर्हन्देव जो सर्वज्ञ हुवे है उनके कहे हुवे मार्गकों अनुसरते है. निर्मोहीका ध्यानकरनेसें उनमें जो स्वतः निर्मोहता पैदा होती है वही उन्होंकों पापकर्मसें बचाती है. जैनलोग ऐसे वाहियातदेवका स्मर्ण क्यों करेंगे ?-यहतो आपलोगोंकीहो कमजोरी हैकि-इश्वरकों जगतकाकर्त्ताहर्त्ता सर्वशक्तिमान् मानकरभी कचहरीमें पुलिसके धक्के खाते फिरतेहो, उसका स्मर्ण क्यों नहीकरलेते ? क्या अब वो आपलोंगोंका पालनकरनेमें कायरहोगयाहै, ? बनानेकी ताकत रखना-और-पालन करनेमें मौन होजाना-क्या ! सर्वशक्तिमानकों लाजिमथा ?

३२-सत्यार्थ पृष्ठ ४५७ पंक्ति ६ में-दयानंदजी लिखते है-जैनोमे-"जल छानकर पानी-सूक्ष्मजीवोंपर नाममात्र दयाकरना-और रात्रीभोजननकरना-येतीनबातें अच्छा है, बाकी जितना इनका कथनहै सब असंभवग्रस्तहै."(जवाब.)-तीनबातेंभी क्यों अच्छी कहनाथा ?-सभी असंभवग्रस्त कहदेतेतो कोइहर्ज नहीथा. क्योंकि-सत्यार्थप्रकाशमें-जहां भारतकेसभीधर्मकी नींदा किइ वहां जैनकी बुराइभी नकरतेतो पक्षपाती समझे जाते, असंभवग्रस्त जैनमतहै-या-वैदिकमत ?-जरा अगाडी चलकर इसलेखकों पुरा

पढलो-स्वतः मालूम होजायगा,-

वेदैःपुराणैःस्मृतिभिश्चयेषां-मनांसि नित्यं परिगर्वितानि,
पृच्छामि संदेहपदानि तेषां-समीपतः शास्त्रविरोधभांजि. १
ब्रह्मापि पुत्रीमवसंवदात्मा-वृद्धोपि किं स्वांचक्रमे न मोहात्,
पीनस्तनीभिःसहगोपिकाभि-र्लक्ष्मीपतिःसोपि चिरं चिखेल. २
सनीलकंठ स्त्रिपुरस्य दाहं-कोपाद्विते‌ने गगनस्थितस्य,
पूषांधकादींश्च मृधे जघान-मुक्तिमदः स्यात्कतमस्त्वमीषु. ३

वेदपुराण और स्मृतियोंके कथनसें जिनका दिल घमंडमें आगयाहो-उनकों कुच्छ ऐसे प्रश्न पूछे जाते है जो दरयाफक्त करने योग्यहै, देखो! ब्रह्माने विकारवालाहोकर अपनी पुत्रीकों कुदृष्टिसें देखा, सवाल पैदाहोताहै क्या! ब्रह्मा जैसे लाइकवरमहात्माकों ऐसा कर्त्तव्यकरना योग्य था? वैदिकलोग इसकों छिपानेके लिये ऐसा अर्थ भी करते हैकि-प्रजापति नाम सूर्यका और उसकी बेटी उषाहै, वेदोंमें जहां कहाहैकि प्रजापति अपनी बेटीसें फसा मतलब इतनाही समजो सूर्य उषाके पीछे चलता है, लेकिन! यह अर्थ सच्चानही-विद्वानोंकी सभामें यह झूठनही पसार होसकता, इधर कृष्णजीकी लीला देखोतो उनकेग्रंथोंमें साफ बयान हैकि-गोकुलगांवकी गोपियोंके अधरामृतसें-उनके उत्तंगस्तनकलशोंके आलिंगन करनेसें-और उनकेशाथ कामक्रीडाकरनेसें कृष्णजीका मन अतिहर्षित होताथा. इधर शिवका बयान सुनो तो उनोंने राक्षसोंके तीननगर जो आकाशमें थे गुस्सेमें आनकर जलादिये. और पूषांधकवगेराकों लडाइमें मारडाले-फिर यहभी लिखाकि-शिवकालिंग-अत्रिरुषिके शापसें टूट पडा, रामचंद्रजी

जबकि-उनकी सीता रावण लेगयाथा दिलखोलकर रोये, कहि-ये! वैदिकमतवाले महाशयो!-यही आपके इश्वरावतारोंका कर्त्तव्य था!-बतला दो! इनमें मुक्तिदाता कौनकों गिने?-अगर दयानंदजी कहदेवेंकि-हम-अवतारोंकों कब मानते थे?-(जवाब.) यही तो आपकों खोफ थाकि-इनकों मानेगें तो पकडे जायगें. दयानंदजी कइजगह लिखते है जैनोंके तीर्थंकर भूल गये मालूम होते है. बतलाना चाहिये! वें-भूले थे-या-आपके ब्रह्मा विष्णुमहेश और रामावतार.? तीर्थंकर पूर्णज्ञानी निर्मोही थे-वें क्यों भूलने लगेथे?

३३-तपस्विशापात् न कथं विनष्टा-पूर्द्वारिका यादवमंडितापि,
हरि र्भ्रमन् काननमध्यदेशे-बाणप्रहारान्नकथं विनष्टः ४

बडे आश्चर्यकी बातहैकि-कृष्णावतार बैठेहुवेभी द्वारिकानगरी तपस्वीके शापसें जल उठी, क्या! औरोंकी तकलीफ मिटानेके लिये तो अवतार लेना और अपनी तकलीफकों आप न मिटासकना-यहभी कोइ प्रमाणयुक्त बातहे? अखीरमें द्वारिकासें भगकर बनमें गये-और वहां एकबाणके लगनेसें दुखितहोकर जलके प्यासेंही कालकरगये-बडे अपशोषकी बातहैकि-एसे कमजोरोकों सर्वशक्तिमान्के अवतार मानेजाय!

चकर्त शीर्षं स्वकरेण मातुः-निःक्षत्रियां यःपृथ्वींचकार,
स्नातिस्म तेषां रुधिरैस्त्रिकालं-सोप्युच्यतेन्यैर्मधुसूदनांशः ५
द्रोणो रणे पांडवकौरवाणां-द्विजोपि जज्ञे न यमावतारः
यत्सौप्तिके पर्वणि तत्पसालः-सुतोपि चक्रे वचनातिगं तत् ६

पर्शुरामने अपनीमाताका मस्तक अपने हाथोंसें छेदन किया जितनेक्षत्रिय थे उनकों मारकर पृथ्वी-निःक्षत्रिया किइ, और उ-

नकेलोहीसें दिनमे तीनतीन दफा स्नान किया. बडी हंसीकीबात हैकि-ऐसे निर्दयोंकोंभी इश्वरातार कहे जाय! इधर द्रोणाचार्य ब्राह्मणहोकर कौरवपांडवोंके संग्राममें युद्धकरके यमावतार बने.

पाराशरः कामवशान्नकन्यां-दिवा निषेवे यमुनाजलस्थः,
व्यासस्तु बंधोर्दयितान्द्वयस्य-वैधव्यविध्वंसकरो न जज्ञे. ७
भार्याप्यहिल्या किल गौतमस्य-क्रुद्धस्य शापेन शिलाबभूव,
नीतो वशिष्ठेन रुषाभिशप्त-श्चंडालतां भूमिपति स्त्रिशंकुः ८

पाराशरऋषिने यमनानदीमें धीवरकी कवारीकन्यासें भोग किया. इधर व्यासजीनें अपनेभ्राताओंकी स्त्रीयोंका वैधव्यविध्वंस कराया-देखिये! यह वैदिकऋषियोंके कर्त्तव्यहै. गौतमऋषिके शापसें उनकी अहिल्यास्त्री शिला बनगइ, कितनेककहते है इंद्र नाम सूर्यका और-अहिल्या नाम रात्रीका-जहां इंद्रने अहिल्याकों खराबकिया लिखा-मतलब इतनाही समझोकि-सूर्यसें रात्रीकी खराबी होती है, ऐसे मनकल्पित अर्थ बनाकर दूसरोंकी तर्कतापसें बचजाना-यह मिथ्याबात कहांतक चलसकेगी?-कहिये? ऐसी अघटितबातें वैदिकअवतार और ऋषियोंकी है-या-जैनोंके तीर्थंकर और मुनियोंकी?-दयानंदजी कइजगहलिखते है जैनलोगबडे पक्षपाती होते है, लेकिन! खयाल करके निम्नलिखित वचनोंकों देखिये! मालूम होजायगा पक्षपाती कौनहै?—

९—☞ पक्षपातो न मे वीर!-नद्वेषः कपिलादिषु,
युक्तिमद्वचनं यस्य-तस्य कार्यः परिग्रहः ९
भवबीजांकूरजनना-रागाद्याः क्षयमुपगता यस्य,
ब्रह्मा वा विष्णुर्वा-हरो जिनो वा नमस्तस्मै. १०

जैनोंकाकहनाहैकि-हमको महावीरवगेरा तीर्थंकरोंका पक्ष नही-इधर कणादवगेरा मतानुयायीयोंसें द्वेष नही, जिसके युक्ति प्रमाणसहित वचन है उनको मनन करनेवाले हमहै. (९) जिसजिसपुरुषके रागद्वेषवगेरादोष दूरहोगयेहो-चाहे वह ब्रह्माहो-विष्णु शिव-या-जिन कोइहो उनको हमारा नमस्कारहै. कहिये! जैनोंको पक्षहोताता ऐसीबात क्यों फरमाते? औरभी सुनिये!

प्रत्यक्षतोनभगवानृषभोनविष्णु-रालोक्यतेनचहरोनहिरण्यगर्भः
तेषांस्वरूपगुणमागमसंप्रभावात्-ज्ञात्वाविचारयथकोत्रपरापवादः ११

नास्माकं सुगतःपिता नरिपवस्तीर्या धनं नैव तै,
र्दत्तं नैव तथा जिनेन नहृतं किंचित् कणादादिभिः,
किंत्वेकांतजगद्धितः सभगवान् वीरो यतश्चामलं,
वाक्यं सर्वमलापहर्तृच यतस्तद्भक्तिमंतोवयं. १२

जैनोंका साफ कहना हैकि-प्रत्यक्षमें तो न रुषभदेव मौजूद है-न ब्रह्माविष्णुमहेश है. हां! उनके कथन किये हुवे आगमवचनोंसें उनके गुण और स्वरुपकी तहकीकात करनीचाहियेकि-कौन तो इनमें सर्वज्ञ और-कौन असर्वज्ञ थे?-कहिये! यह जैनोंकी कैसी निष्पक्षपात बात है? फिर वें बयानकरते हैकि-बौधलोग हमारे पिता नही, सांख्य हमारे वैरी नही जिनेंद्रोंनें अशर्फीयें नही दीइ, कणादवगेरा मतवालोंने कुच्छ हमारा चोराया नही. हमतो जो सर्वज्ञपरमात्मा सच्चे उपदेशक होगये-उनके ग्राही है, बतलादो! इसमें जैनोंने कौनसी पक्षपातकी बात फरमायी?-

न सर्वज्ञा न नीरागाः-शंकरब्रह्मविश्नवः,
प्राकृतेभ्यो मनुष्येभ्यो-प्यसमंजसचेष्टितः १३

रागादिदोषजनकानि वचांसिविष्णो-
रुन्मत्तचेष्टितकराणिच यानि शंभोः
निःशेषरोषशमनानि मुनेस्तुसम्यग्-
वंद्ध्वमर्हतितु कोनु विचारयध्वं, १४
दुर्योधनादि कुलनाशकरो बभूव-
विष्णुर्हर स्त्रिपुरदाहकरः किलासीत्,
क्रोचं गुहोपि दृढशक्तिहरं चकार-
वीरस्तु केवल जगद्धित सर्वकारी, १५
शक्रं वज्रधरं बलं हलधरं विष्णुं च चक्रायुधं,
स्कंदं शक्तिधरं श्मशाननिलयं रुद्रं त्रिशूलायुधं,
एतान् दोषभयार्दितान् गतघृणान् बालान् विचित्रायुधान्
नानाप्राणिषु चोद्यतप्रहरणान् कस्तान् नमःस्यात् बुधः १६
न यःशूलं धत्ते नच युवतिमंके समदनां,
न शक्तिं चक्रं वा न हलमुशलाद्यायुधधरं,
विनिर्मुक्तं क्लेशैः परिहिताविधावुद्यतधियं,
शरण्यं भूतानां तमृषिमुपयातोस्मि शरणं. १७
ब्रह्मा लूनशिरा हरि र्दृशि सरुक् व्यालुप्तशिश्नो हरः
सूर्योप्युल्लिखितोनलोप्यखिलभुक् सोमः कलंकांकितः,
स्वर्नाथोपि विसंस्थुलः खलुवपुः संस्थैरुपस्थैः कृतः,
सन्मार्गस्खलनाद् भवंति विपदःपायः प्रभूणामपि. १८
ये स्त्रीशस्त्राक्षसूत्रादि-रागाद्यंककलंकिताः,
निग्रहानुग्रहापरा-स्ते देवाःस्युर्न मुक्तये. १९
परिग्रहारंभमग्ना-स्तारयेयुः कथं परान्,

स्वयं दरिद्रो न परान्-ईश्वरीकर्तुमीश्वरः २०
नाट्यादिहाससंयुक्ता उपप्लवविसंस्थुलाः
लंभयेयुः पदं शांतं-प्रपन्नान् प्राणिनःकथं. २१
नशूलं नचापं नचक्रादिहस्ते-नहास्यं नलास्यं नगीतादि यस्य,
ननेत्रे नगात्रे नवक्रे विकारः-सएकः परात्मा गतिर्मेजिनेंद्रः २२
नगौरी नगंगा नलक्ष्मीर्यदीयं-वपुर्वा शिरो वाप्युरोवा जगाहे,
यमिच्छाविमुक्तं शिवश्रीस्तु भेजे-सएकःपरात्मा गतिर्मेजिनेंद्रः २३
नभोगा नरोगा नचोद्वेगवेगा-स्थितिर्नो गतिर्नो नमृत्युर्न जन्म,
नपुण्यं नपापं नयस्यास्तिबंधः-सएकःपरात्मा गतिर्मेजिनेंद्रः २४
कोपे सति स्यात्कुतएव मुक्तिः-कामेथवा तत्प्रतिबंध एव,
रागेपि च स्यान्नफले विशेषः-तस्मान्नचैते हृदयेवधार्याः २५
इमां समक्षं प्रतिपक्षसाक्षिणा-मुदारघोषामवघोषणां ब्रुवे,
नवीतरागादपरोस्ति दैवतं-नचाप्यनेकांतमृते नयस्थितिः २६
कोपेन कश्चिन्मदनेन कश्चिद्-रागेण कश्चिच्च परीतदेहः
विहाय सर्वांश्च विमुक्तिहेतोः-श्रीवीतरागं शरणं विधेहि. २७

३६–ब्रह्माविष्णुमहेश–प्राकृतमनुष्योंसेंभी वेसमझप्रवृत्तिवाले होनेसें नहीकहाजाताकि–सर्वज्ञ–या–निर्मोही थे. विष्णुके वचन रागपैदाकरनेवाले सबूत होते है, दुर्योधनके कुलका नाशकरानेमें आप सामीलथे. इधर शिवकों देखोतो स्त्रीकों गोंदमें लिये बैठेहै, इंद्र–बलभद्र–और स्कंद तरहतरहके विकारोसें ग्रस्तहै,ब्रह्माका मस्तक नमालूम क्यौं छेदनहोगयाथा ?-सूर्यचंद्रऔर अग्निवगेरा–जो –वेदमंत्रोंकरके पूज्य फरमायेजातेहै तरहतरहके दोषोंसें दोषितहै, कहिये ! किसकों मुक्तिके अधिकारी समझे ?–न्याय–सचासचाव-

यान फरमाताहैकि-जिसकेपास स्त्रीऔर हथियारहोंगें वह जरुर कामीक्रोधी होगा. अगर कोपकरनेसें-कामभोग सेंवनसें-और-राग बढानेसें मुक्तिहोताहो-तो-सारासंसार मुक्त होजाता, इत्यादि प्रमाणोंसें सबूतपायाजाताहैकि-जिसने कामक्रोधादिशत्रुकों हरा दियेहो वही मुक्तिका अधिकारीहै मुक्तिहुवेबाद फिर संसारमें नही गिरता. उपरलिखेहुवे काव्यमें जोकुच्छ निष्पक्षपात बयान दिया है कोइ शख्श प्रमाणसहित तोडनाचाहे तो तोडे; कितनेकलोग व्याकरण और तर्कशास्त्रकी विद्वत्ताका घमंडलाकर बेमतलब लंबा चोडालिखाणकरडालतेहें वैसेकरनाहोतो वैसा मसालाभी मौजूद ,लेकिन! तत्वबातसें लडनाचाहिये. जैसे मुसाफिर सर्पऔर कांटेवाले रास्तेकों छोडकर चलताहै मुक्तहोनेकी इच्छावाला कुदेवादिकंटकसर्पकों छोडकर चलेतो उसकों कौन बुराकहसक्ताहै?-निदान! जैनोंके कोइ कायदे ऐसेनही जिसपर दोष आसके, उनकों असंभवग्रस्तकहना किसीसुरतपर नहीबनसक्ता.

३७-सत्यार्थपृष्ठ४४१पंक्ति११में विवेकसारग्रंथका पृष्ठ(५५) का-नामलेकर दयानंदजीलिखतेहै गंगादितीर्थ-और-काशीआदि क्षेत्रोंके सेवनेसें कुच्छभीपरमार्थ सिद्धनहीहोता ऐसाजैनलोगमानतेहे और अपने गिरनार शत्रुंजय और आबुआदितीर्थक्षेत्रमुक्ति पर्यंतकेदेनेवालेबतलातेहें विचारनाचाहियेकि-जैसे शैववैष्नवादि केतीर्थ जडस्वरुपहै वैसे जैनियोंकेभीहै,इनमेंसें एककीनिंदा और दूसरेकी स्तुतिकरना मूर्खताका कामहै या-नही? (जवाब.)-जैन लोग युक्तिप्रमाणसें सबूतकरदेतेहैकि-स्त्री और हथियाररखनेवाले देव मुक्तिके अधिकारीनही गंगातीर्थ-और-काशीक्षेत्रमें अगर स्त्री

शास्त्रसेंरहित-त्यागीदेवकीमूर्त्ति विराजितहोतीतोउसकों जरूरतीर्थ समझसकते, साफसाफ बयानहैकि-जहांजहां स्त्रीशस्त्ररहितदेवमूर्त्ति होगीउसीकों तीर्थ समझाजायगा.तीर्थनामभी उसीकाहै जहांजाकर मनुष्यका दिल धर्मपररजुहो. कृष्णजी और रामचंद्रजी एक प्रभावशाली राजेथे, उनकों मुक्तिहुवे मानना वैदिकलोगोंके निश्चयकीबातहै,ब्रह्मा और शिव-रिषि-और विद्याधरथे, इनकों मुक्तहुवे मानना उनकेमेवकोंकेनिश्चयकीबातहै, युक्तिप्रमाणसे और उनकेआचरणसें पायाजाताहै वें-सर्वज्ञ-या-निर्मोही नहीथे.इसा मसीहका यहूददेशमेंसंवत(५७)विक्रमीके-अर्से पैदाहोना-लोगोंको उपदेशकरना-और शूलीपरचढना इतिहासकीबातहै.लेकिन! इश्वर -या-इश्वरकापुत्रहोना-और-सारेसंसारकों त्राणशरणहोना इसाइयोंके निश्चयकी बातहै. मुसल्मानोंके पेगंबरमहम्मदसाहबका मक्केमें सन(५६९)इस्वीकें दर्मियान पैदाहोना,मतफैलानेकेलिये लडाइकरना और फिर मदीनेमेंजाकर परलोकसिधारना,इतिहासकी बातहै,लेकिन! इश्वरका दूतहोना और मुसल्मानोंकों स्वर्गदेना, मुसल्मानोंके निश्चयकी बातहै, गंगा और काशीमें जहांजहां वैदिकलोग तीर्थ मानतेहै वहां त्यागीदेवोंकी मुर्त्ति नहोनेसें वें पारमार्थिकतीर्थ नही समझेजाते. शत्रुंजयगिरनारआबूवगेरामें त्यागीदेवोंकी मूर्त्तिहोनेसें-वें-पारमार्थिकतीर्थ समझेजातेहै.कहिये! इसमें जैनोंने नींदास्तुति किसकीकिइ? अगरजडका सत्कार नामंजूर थातो-आपके*मरेबाद आपके जडशरीरकों-समाजीलोगोंने दो चंदन-दसमणआम्रकाष्ट-चारमणघृत-पांचशेरकपूर-अढाइसेरबा-

---

* संवत (१४९०) दीपमालके रोज अजमेरमें दयानंदजीका देहांत हुवा.

छटांक-आधासेर केशर-और-दोतोलेकस्तूरीके साथ-क्यौंदग्धकिया ?-क्या ! आपकाशरीर चैतन्ययुक्त था ?-महाशय ! जडवस्तुका सत्कार आप क्या ! आपके पुरुषोंनें और चेलोंनेकिया-और-करतेहै, यहसत्कार किससें छूटाहै, यहआपलोगोंकी जीदहैकि-मूर्त्तिके वारेमें नाराजीलातेहो, हमारा एकशख्श शहरअजमेरमेवास्ते इम्तिहानमिडलदेनेकोंगयाथा, इतफाकसें आर्यसमाजीयोंकी यज्ञशालामें जापहुंचा, वहां एक महाशयने पुछाकि-आप कहांसे आये ? उसनेकहा मैं जिलाउज्जेनसें आयाहूं, सुनकर खुशहुवे, औरकहनेलगे निहायतखुशीकीबातहैआपयहां तशरीफ लाये, आज होमपुराहो गया आपदेरसें आये, बारहबजे होम शुरुहोताहै और तीनबजे समाप्तहोजाताहै, खेर ! चलिये ! हवनकुंड देखिये ! क्या अच्छा वेदानुसार बनायागयाहै, बाददेखनेके मुकाममजलिसमें गयेतो वहां फरमानेलगे देखिये ! यह हमारे स्वामीदयानंदजीकी मूर्त्तिहै, इसपरदेखनेवालेने दो सवालकिये, अवलतो ! आपने इसमूर्त्तिकों क्यौं लटकाइ ? जबकि-आपने मूर्त्ति मानना फिजूल समझाहै, दोयमयज्ञ-या-होमकरनेसें क्याफायदा पहुंचाताहै, उमदाचीजें जलाकर खाखकरदेना-शिवाय नुकशानके औरकोइदूसरीसुरतनही. अगर वही सामान गरीबगुरबोंकों खानेकेलिये दियाजातातो अलबते फायदाथा. देवपूजनतीर्थयात्रा और मंदिरमूर्त्तिकों तो फिजूलसमझना और यज्ञशालाबनाकर हजारेरुपये होमकेजरीये खाखकरदेना कौनसे फायदेकीसुरतथी ? क्या निराकारइश्वर इनचीजोंकों खाताहै ? दूसरीबातयहहैकि-जब मूर्त्तिकोंवाहियातसमझतेहो तो स्वामीदयानंदजीकी मूर्त्तिभी वाहियात क्यौं नही ? वाहियातची-

जकों मकानमें लटकाना कौनसीबुद्धिमानीकाकामहै? साफसाफ जाहिरहोताहैकि-वगरमूर्त्ति माने किसीकाकामनहीचलसकता, मंदिरउडाकरयज्ञशाला बनाइ, किसीने पथ्थरकी मूर्त्तिमानी; आप लोगोनेकागजपर कायमरखी, किसीनेनैवेद्यलगाया-आपने हवन किया,बातएकहीहै,सुनकर कुच्छभीजवाब नहीदिया, और कहने लगे वख्तथोडाारहगया-मुजे कामजरुरीपरजानाहै, फिर बातकरुंगा अगरकोइ आर्यसमाजमहाशय होमकरने-और-स्वामीदयानंद जीकीमूर्त्तिमाननेमें कुछ फायदासबूतकरसकतेहोतो बजरीये अखबारजाहिरकरे,मैंउसपरकुच्छलिखुंगा,

१८-सत्यार्थपृष्ठ४४१पंक्ति२५में-दयानंदजी लिखतेहैजैसे अन्यमतमें-वैकुंठ कैलाश गोलोक श्रीपुरआदि-पुराणी-तथा चौथे आसमानमें इसाइ-सातमें आसमानमें मुसल्मानोंकेमतमें मुक्तिके स्थानलिखेहै वैसेही जैनियोंकी सिद्धशिला और शिवपुरहै.जिसकों जैनीलोग ऊंचा मानतेहै वही अमरिकावाले नीचा मानतेहै. यानी जैनोंकी सिद्धशिला भूगोलके नीचे होनीचाहिये,मुक्तिमेंसे पीछा नआनेसें सबूतहोताहैकि-उनको वहां प्रीति और बहार आनेमें अप्रीतिहोतोहोगी, फिर वहमुक्तिकाहेकी संसारहोगया. (जवाब.)-दयानंदजी कहतेहै जैनोंका मुक्तिस्थान भूगोलकेनीचे समझनाचाहिये-यहउनकी अज्ञानताका नमुनाहै, वेदोमेंतो किसी जगह पृथ्वी गोलबयाननहीकिइ, पृथ्वीसपाटहै, गोलाके आकार होना-फिरना-और-उसके नीचे आबादीहोना-युक्तिप्रमाणसे *सबूतनहीहोता, दयानंदजी कहतेहै हमारी मुक्ति सर्वव्यापीहै-

* देखो! पृष्ट १२१से-१२६ तक.

औरोंकीतरह वैकुंठ कैलास गोलोक श्रीपुर चोथे सातवेआसमान परनही.बडेआश्चर्यकीबातहैकि-जब सर्वव्यापी मुक्तिहै औरफिर वें-मुक्तात्मा-संकल्पमयशरीरवालेबनकरब्रह्ममें विचरतेरहतेहै-तो-कहिये! जहांजहां अपवित्रस्थानहैं वहांभी दयानंदजीकेमुक्तात्मा विचरतेहोंगें?-धन्यहै!एसी मुक्तिमाननेवालोंकों! ऐसीमुक्ति आर्य समाजीयोंके मस्तकपरही बिराजीरहो हमेकोइ चाहना नही.

१९-दयानंदजी सत्यार्थप्रकाशकेनवमेंसमुल्लासपृष्ठ२४०पंक्ति २६में लिखतेहैकि-वें-मुक्तजीव स्थूलशरीरछोडकर संकल्पमयशरीरसें आकाशमें परमेश्वरमें विचरतेहै, फिर सत्यार्थपृष्ठ२४२पंक्ति १८में-बतातेहै-वें-मुक्तजीव मुक्तिमें प्राप्तहोकेब्रह्ममें आनंदकों तबतक भोगकर पुनः महाकल्पके पश्चात् मुक्तिसुखकों छोडकर संसारमें आतेहै. इसकीसंख्यायहहैकि-तेतालीसलाखबीसहस्रवर्षोंकी एकचतुर्युगी-दोचतुर्युगीयोंका एकअहोरात्र-ऐसे-तीसअहोरात्रका एकमहिना-ऐसेबारहमहिनोका एकवर्ष-एसे-शतवर्षोंका एकपरांतकालहोताहै,इसकोंगणितकी रीतिसें यथावत् समझलिजिये.(जवाव.)समझलिया आपका परांतकाल-(३१.१०४००००००००० एकतीसनिखर्व-दसखर्व-और चालीसअर्ब वर्षका हुवा.इतनेवर्ष मुक्तिमें रहकर दयानदजी फरमातेहै पीछें संसारमें लोटआतेहै. धन्य!महाराज!आपकी मुक्तिभी खूबहुइ! यहतो बतलाजातेकि-पींछेंलोटआनेकाकारणक्याथा?-क्या!वें-खुद नाराजहोकरचले आतेहै?-या-परमेश्वरउनकों विदागिरीदेताहै?-खुद चलेआतेहो-तो-बतलानाचाहियेआत्मिकसुखकों छोडकर दुखमें क्यौंआये?-अगर परमेश्वर बिदागिरीदेताहोतो-कहिये कारणक्याहै?-यह द-

यानंदीयोंकी मुक्ति क्याहुइ! मसलनजैसे औरतका पीहरहोगया, जब मनचाहाचलीगइ-पतियाद आया सासरे लोटआइ.

४०-महाशय!-जैनोंकीमुक्तिकाहाल जोकुच्छहै इसकाव्यसें सुनलिजिये!

नात्यंताभावरूपा नचजडिममयी व्योमवद्व्यापिनी नो,
न व्यावृत्तिं दधाना विषयसुखघना नेक्षते सर्वविद्भिः
सद्रूपात्मप्रसादा दृगवगमगुणौघेन संसारसारा,
निःसीमात्यक्षसौख्योदयवसतिरनिःपातिनी मुक्तिरुक्ता, १

( अर्थः )-कितनेकमतावलंबी अत्यंतअभावरुप मुक्ति मानतेहै.जैसे बौधलोगोंकी मुक्ति,कितनेक मतधारी मुक्तिमें जडहोजाना मानतेहै,जैसे नैयायिक और वैशेषिकोंकी मुक्ति,कितनेक आकाशकीतरह सर्वव्यापी और कितनेकलोग मुक्तिसें पीछालोट आना मानतेहै,जैसे आजीविकमतवालोंकी मुक्ति,दयानंदजी इसीके अनुगायीबनेहै,किसी वेदमें मुक्तिसें लोटआना नहीलिखा,कितनेक फरमातेहै मुक्तिमें खानपान भोगविलास और महेलभीमिलतेहै, जैसे यवनलोगोंकी मुक्ति, कितनेक मतवाले कहतेहै जीवकी मुक्तिहोतीही नही. जैमनीयमतवाले इसीबातपर पाबंदहै, कितनेककहतेहै इश्वर-भक्तोंकीरक्षाकेलिये-अवतार लेतेहै, वैदिक मतवाले इसीपर आरुढहै.दयानंदजीवैदिकमतकेही सन्यासी कहलाते थे-लेकिन! उनकोंतों न्यारीखीचडी पकानाथा-वें-पुराणी सडकपर कैसेकदम रखे.जैनलोग ज्ञानमयमुक्ति मानतेहै, मुक्तहुवे बाद-(जैसे जलपर तुंबास्थितरहे वैसे)लोकाग्रभागमें-अशरीरीहोकर स्थिररहना मानतेहै, मुक्तिहुवेपीछे लोटआनाभी जैनलोग

नहीमानते, किंतु लोकाग्रमें आत्मिकसुखमें मग्नरहना मंजूररखतेहै, वहां बनेरहनेसें उनकों रागहोनेकाजो दयानंदजी दोषलगातेहै यहगलतहै, सबबकि-उनकों रागहोतातो मुक्तिहुवे.कैसे समझेजाते?-बल्किन्! जन्ममरणसें रहितहुवेबाद उनका गमनागमन स्वतःबंद होजाताहै, जैसे विनाहवा-पानीमें-तरंग-नउठेगी.

४१-सत्यार्थपृष्ठ४२३पंक्ति१७में दयानंदजी लिखतेहै-जैनियोंके आर्हतलोग देहके परिमाणसें जीवकाभी परिमाण मानतेहै, उनसें पुछनाचाहियेकि-जो ऐसाहोतो हाथीकाजीव कीडीमें-और-कीडीका जीव हाथीमेंकैसे समासकेगा?-(जवाब.)-जैसेदिया जमीनपर रखकर उसपर बडाबर्त्तन ढांकदो तो बडेमें-और-छोटा ढांकदोतो-छोटेमें प्रकाशमानरहताहै वेसेही जीव छोटे या बडे शरीरमेंप्रकाशमान रहसकताहै, दयानंदजीकहतेहै जीवतो एक परमाणुमेंभी रहसकताहै लेकिन! उसकी शक्तियांनाडीआदिके शाथ संयुक्तहोकर रहतीहै उनसें सबशरीरका बर्त्तमान जानता है, (जवाब.)जब नाडीकेशाथ उसकी शक्ति-संयुक्त-मानी तो वह एकही बात होगइ. शक्तिरुप गुण-जीवरुपगुणसें अलग होकर नही रहसकता. जहांजहां शक्तिहै वहांवहां जीवहै यहबात प्रमाणसें सबूतहै, जीदीलोग जीदकरे जिसका कोइ क्या करे?

४२-सत्यार्थ पृष्ट ४३० पंक्ति ११ में-दयानंदजी लिखत है कि-जैसे अन्यस्थानोंमें-चामुंडा-कालिका-जवालाप्रमुखके आगे दुर्गानवमी तिथिआदि पर्व बुरे है वैसे क्या! तुमारे पर्युषणआदिव्रत बुरे नही है?-जिनसें महाकष्ट होताहै. (जवाब.) दुर्गानवमी वगेरापर्व-जैनलोग-इसलिये बुरे फरमाते हैकि-उनमें पशुओंका वध

कियाजाताहै, जैनोंके पर्युषणपर्व इसलिये बुरेनहि का पीहरहोगया, ओंका वधनहीकियाजाता, बल्किन्! जीवोंकी रक्षाभाइ.

कहिये! इसमें दयानंदजीकों कष्ट क्या आनपडा?-क्या व्यर्से दुकाने खुली नरहनेसें खानपानकी चीजें नही मिलसकतीथी-इसलिये हिंसाकी पुष्टि करगये. फिर इसीपृष्टपर पंक्ति १८ में दयानंदजी लिखते हैकि-वह (तुमारी शासनदेवी)-राक्षसी और दुर्गाकालिकाकी संगीबहन क्यों नहीं? जिसने एकपुरुष और बकरेकी आंखे निकाल लिइथी. (जवाब.)-जैनके आवश्यकसूत्रके प्रतिक्रमण अध्ययनकी टीकामेंएककथाहै वहां ऐसालिखाकि-दशार्णपुरनगरमें एकगृहस्थ रहताथा. वह खुद धर्मश्रद्धासेंरहित और उसकी-स्त्री-धर्मरक्ता थी. जिससें वह रात्रीकों भोजनतक न खातीथी. इसबातपर उसका पति उसकी हंसीउडाताथाकि-रात्रि भोजनमें बुराइ क्याहै? स्त्रीने कहा बहुतबुराइहै-पति बोला, अच्छा! हमभी नियम लेलेयगें, स्त्रीने कहा तोड दोगें! पति-बोला! कभी न तोडुगा. ऐसाकहकर कितनेकरौज तो नियम रखा, और फिर पिछा खानेलगगया स्त्रीने कहा देखो! बुराहै, तोभी-न-माना जैनमें शासनदेवी उसकों बोलते है जो धर्मके नियमोंका भंगकरे उसे शिक्षा दे, उसनेभी चेतायाकि-तूं-नियमभंग मतकर, लेकिन उसने नही माना, शासनदेवीने उसकी आंखे *पतनकरडाली. दूसरेदिन उसकी स्त्रीने शासनदेवीसें बहुतनम्रताकिइ-और-पतिकोंभी नियमपालनकेलिये सावधान किया. शासनदेवीने उसको-

* आवश्यकसूत्रटीकाका-पाठ, देवता तं प्रहृत्याथ—दृग्गोलौ च व्यपातयत्,

नहीमानते,किंतु वहां बनेरहने यहगलत

अपनी खता यादरखनेकेलिये असली आंखे ...लेकिन! एकजगहपर कसाइलोगोंने एकबकरा जो ...हुवाथा उसकी आंखे लाकर उस व्रतभंगकरनेवालेके ...बठाइ, वह पूर्ववत् देखने तो लगा-लेकिन! लोगोंमें उसकानाम एकाक्ष जाहिरहुवा. और सबलोग कहनेलगे नियम तोडनेवालेका यह हालहै. कहिये! दयानंदजी! जैनकी शासनदेवीने इसमें क्या बुराकिया? और भक्तोंसें कबकहाकि-तुम-मेरेलिये सांढबकरेभेंसे मुर्घेवगेरा मारकर अर्पण करो? बाततो क्या थी? और दयानंदजीने क्या बनाइ?-दयानंदजीने शासनदेवीकों-काली-चामुंडावगेराकी बहेनबनाना चाहा-लेकिन! परिश्रम व्यर्थ गया, सचहैकि झूठोंकी जय नही. जिनकों उपरके लेखका शक होवे जैनागमआवश्यकसूत्रकी टीका अध्ययन प्रतिक्रमण देखलेवे, क्या! दयानंदजीकों लिखतेवख्त माल्मनही रहाकि-मेरी जाल प्रकटहो जायगी? असलमें तो वेदिकमतके रिषिलोगही हिंसक थे-जिनोंनें यज्ञकरनेका महाहिंसकमार्ग चलाया, और यज्ञोंका मांसप्रसाद खाया. कहिये! भैरवके भाइ कौनबने? जैन-या-वैदिक? रामायणमें लिखाहैकि-वशिष्ठजीने विश्वामित्रकों उसकी सेनासमेत मांस खिलाया और-मदिरा पिलायी, भारद्वाजने भरतकों सेनासमेत मांसखिलाया, कहते है रामचंद्रजीनेभी-खाया. रामायणका बालकांड और अयोध्याकांड इसका गवाही है, इनबातोंसें पाया जाताहैकि-वैदिकमतवाले धर्मके रास्तेसें दूरहै, अगर कहाजायकि जैनके नेमनाथतीर्थंकर जब विवाहनेकों गये थे स्त्रीके पक्षवालोंने मांसपकाया था फिर मांसका निषेध कैसे करसकतेहो? (जबाब.)

एक नेमनाथ क्या जैनके कोइभी तीर्थंकर या साधुने मांस नही खाया, जैनकेकानूनसें यह सबूतहोताहैकि-मांसमदिरा खानापिना धर्ममार्गनही. इसीलियेतो नेमनाथतीर्थंकरने विवाह नहीकराया और पिछा लोट आये.

४३-सत्यार्थ पृष्ट ४५० पंक्ति ३३ में दयानंदजी कल्पभाष्य पृष्ट १६ का-नाम-लिखकर बताते है, जैनाचार्योने छोटेसे पात्रमें ऊंट बुलाया, भला छोटेसे पात्रमें कभी ऊंट आसकताहै ? ( जवाब. )-कौन कहताहै कि-छोटेसें पात्रमें उंट बुलाया, कल्पभाष्यका प्रमाणदेते है तो उसके अक्षरेअक्षर क्यों नही लिखे ?-लिखे क्या ! जिनकों झूठेलेखलिखकर दूसरेकों कलंकदेनाही मंजूरहो खुलेखुला बयान कैसे देसके ?-असलमें मजमूनतो यहथा और दयानंदजीने उल्ट ...या, जैनके आवश्यकसूत्रके प्रतिक्रमणअध्ययनकी टीकामें बयानहैकि-एकनगरमें एकमकानपर गुरुशिष्यवगेरा साधुलोग आनकर ठहरे, पीछाडी पेशाबकरनेकी जो जगहथी-उसकी-देखभालरखनेकेलिये गुरुने शिष्यकों कहा हमेशा सायंकाले देखलियाकरकि-उसमें कोइ जीवजंतु न आनबैठे, तब शिष्य बोला रोजरोज क्या देखना ? क्या ! वहां ऊंटतो बैठाही नही, (उचेचतत्रसंत्युष्ट्रा-निविष्टाःकिंविश्रृंखलाः )-गुरुनेकहा-जा-देखतो सही, शिष्य रात्रीकोंजब देखनेगया तो क्या देखताहै ! वहां गुरुके वचनकों प्रमाणीकरनेके लिये शासनदेवताने उंटका रुपबनाकर देखादिया. (उष्ट्ररूपंततःकृत्वा-निविष्टातत्रदेवता, )-चेला डर खाकर पीछा आया-और-गुरुजीसें कहने लगा वहांतो उंट दिखताहै. गुरुने कहा

देख! मेरा कहना तेने नही माना. मकानकी सारसंभाल जरुर रखना चाहिये, आगेपर खयाल रखना. चेला हाथजोड कहनेलगा आपका कहना सत्यहै. आगेपर खयाल रखुगा. बस? तात्पर्य तो यहथा-और-दयानंदजीने देखिये! क्या लिखदिया?-कौन कहताहै जैनाचार्योंने पात्रमें उंट बोलाया.

४४-सत्यार्थ पृष्ट ४५१ पंक्ति २ में-दयानंदजी लिखते है जैनियोंके एक दमसार साधुने क्रोधितहोकर उद्वेगजनकसूत्रपढकर एकशहरमें आग लगादी-और-वह-महावीरतीर्थंकरका अतिप्रिय था. बतलानाचाहिये इसकी दयाक्षमा कहागइ थी? जब महावीरके संगसेंभी उसका आत्मा पवित्र नहुवा तो अब महावीरके मरे पीछें उसके आश्रयसें जैनलोग कभी पवित्र नहोगें, (जवाब.) जैनके एक दमसारनामके मुनि एक नगरमें गये जहां ऐसे लोग बसते थे जो-कोइभी साधु वहां जाय बिदूनतकलीफ दिये नरहे, दमसारमुनिने उनकों प्रथम-उपदेश दिया-और-धर्मीयोंकों तकलीफदेना बुराहै समझाया-लेकिन! उनोंने तो फिरभी उनकेसाथ वैसाही बर्ताव किया जो पहिले किया करते थे. उक्तमुनिने देखा, ये लोग इसतरह नही समझेंगे-उसीवख्त जो उद्वेगजनकसूत्र-धर्ममें विघ्न पहुंचानेवालोंके चित्तकों उन्मत्तकरडालनेकी ताकतवाला था पढा, उसीदम नगरके लोग भ्रांतचित्तहोवेहुवे इधर उधर डोलनेलगे, अखीरमें जब उनमहाराजके पासआनकर अपराध क्षमा करवाया और आगेकों वेसा न करनेंपर कबूलहुवे तब उक्तमुनिने अपनीविद्या पींछी समेट लिइ-अर्थात्-समुपस्थानसूत्र-पढाकि-जिससें उनलोगोंके चित्त पुनःस्थिर हुवे, देखिये! यहकाम उनोंने

किस इरादेपर किया था और दयानंदजीने उसकामतलब किसरास्ते उतारा. व्यर्थद्वेषलाकर क्यौं अपनी कमजोरी बतागये?-फिर आपलिखते है उससाधुका आत्मा महावीरकी संगतसें न सुधरा तो महावीरके मेरे पींछे उसकेआश्रयसें जैनलोग पवित्र कभी न होगे. (जवाब.) कौनकहताहै उसका आत्मा नसुधरा?-उसका बिगडाही क्या था? धर्मकीरक्षापर ध्यानदेना मनुष्योंके लिये कौन कहेगा बिगाडकी सुरतहै?-महावीरतीर्थंकर जैसे सर्वज्ञ और निर्मोहीकी संगतपाकर योग्यपुरुष कैसे न सुधरेगें?-जरुर सुधरेगें, ऐसोंकी संगतसें न सुधरे तो क्या कामीक्रोधी ब्रह्मा-विष्णु-महेश वगेराकी--या-मांसाहारी वैदिकरिषियोंकी संगतसें सुधरेगें, कभी नही. आपके भर्तुहरिजीही कहगये हैकि-ब्रह्माविष्णुमहेशकों जिसकामदेवने स्त्रीकेदास बनादिये उसकामकों मेरानमस्कारहै. महावीर तीर्थंकर निर्वाण होगये तो क्या हर्ज है उनके सत्यवचनोंका समूह तो निर्वाणनही हुवा. जैनलोग उनके आश्रयसें क्यौं न पवित्रहोगे? दयानंदजीके नाराजहोनेसें होता क्या है? दयानंदजीके मरेबाद उनकी एकहीपोथीकी संगतसे पंजाबीआर्यसमाजी लोग घासमांसकी लडाइलडकर फूटफजिताकर चुके है, दयानंदजीनेतो विधवाविवाह स्यात् मुंहसें नही निकाला होगा-हां! ग्यारहपतिकरनेकी बात नियोगद्वारा कही थी-लेकिन! चेलोंने क्या तामील किइ उसपर खयालकरते है-तो-उसमें विधवाविवाहकी ध्वनिहै, कइ दयानंदीयोंकी बनाइ छोटीछोटी उर्दूकितावें देखते है-तो उनमें विधवाविवाहका दर्शावहै. दयानंदजीके पधारनेपर-थोडेही दिनहुवे कि-यहहालहै-तो-नमालूम आगे

क्या होगा!-दयानंदजी लिखते है उस दमसारमुनिकी दया क्षमा कहां गइ थी? ( जवाब. )-उनोंने कौनसे जीवोंके गलेपर छूरी फेरीथी जो-उनकी दयाक्षमा चलीजाय. दयानंदजी द्वेषकेमारे चाहे सो लिखे, इनबातोंसें जैनोंका एकबालभी बांका नही होसकता, उसमुनिका इरादा लोभलालचका कब था? उनका इरादा आगामीकालपर धर्मीपुरुषोंकेलिये-रक्षाकरनेका था,

४९-सत्यार्थ पृष्ट ४९१ पंक्ति ९ में-दयानंदजी लिखते है एककोशा वेश्याने थालीमें सरसोंकी ढेरीलगा उसके उपर फूलोंसें ढकी हुइ-सुइ-खडीकर उसपर अच्छेप्रकार नाच किया. परंतु सुइ पगमें गडने नपाइ और सरसोंकी ढेरी विखरी नही. यह अतीव झूठ नही तो क्या है? ( जवाब.) काशीवेश्या-नाचघरमें सरसोंकी भरीथाली धरकर उसमें खडी सुइ-और-सुइपर फूलरखकर इसतरहनाचीथीकि-जब नाचतीहुइ उसथालीके पास आजातीथी-उछलकर उसफूलपर चारअंगुल उंचे-तीनचकर देतीहुइ फौरननीचे उतरआतीथी. फूलकों सूइकों और सरसोंके दानोंकों स्पर्शतक न करतीथी. जाहिरातमें यही कहाजाताथाकि-देखो! इसनें सरसोंकी भरीथालीपर क्या उमदानाचकिया!-दयानंदजी के मगजमें यहबात क्यों न समाइ!-और-अतीव झूठ इसमें क्या था?-आजकलभी ऐसे नृत्यकार पुरुष-और स्त्री-मौजूदहै जिसकी कलादेखकर बडेबडे सभ्य चकित रहजाते है, नृत्यकलामें अन्य देशवाले भारत बासीयोंके नीचे है, अबभी-बडेबडे शहेरमें कथ्थकलोग वह नृत्यकला बतलाते है जिसकों देखकर अकलकामनही करती. काशीवेश्याने अपने शरीरकों ऐसीतालीम दिइ थी जिससें

यो. इसमें दयानंदजी अतीव
वह सर्वोत्तमकला बतलासकती है, दया, बातहै. बुद्धिमानलोग झूठ नही
झूठ समझेतो उनकी मरजीकि ऐसें
कहसकते,—

४६—सत्यार्थ पृष्ठ ४५० पंक्ति ३१ में दयानंदजी लिखते है,
जैनके तीर्थंकर-महावीरकों सर्पने काटा-रुधिरके बदले दूधनिक-
ला. और वह सर्प ८ में स्वर्गको गया. भला! शरीरके काटनेसें
दूध निकलना किसीने नहीदेखा, सिवाय इंद्रजालके दूसरीबात
नही. उसको काटनेवाला सर्प तो स्वर्गमें गया—और-महात्माश्री-
कृष्णआदि तीसरेनरकको गये, यह कितनी मिथ्या बात है?

(जवाव.) महावीरतीर्थंकरके शरीरसें दूध नही निकला, किंतु वह रु-
धिरही सफेदरंगकाथा, जैसे पद्मनीस्त्रीके पसीनेमें खुशबू और शरिरके
केबदबु-होतीहै, वैसे रुधिरकीरंगतमें फर्क होना-कैथानहै, स-
जब महावीरतीर्थंकरको काटा तब उनोंने उसे ज्ञान सुनाया. स-
र्पको जातिस्मरणज्ञान हुवा और जानगयाकि-मैं-पहिलेभवमें गुस्सा
खोर शख्श था-जिससें सर्प बनाहूं. अब गुस्साछोडदेना चाहिये.
ऐसा सोचकर उसने जीवोंको काटना खानाछोडदिया. धर्मक्रि-
याके प्रभावसें वह आठवेस्वर्गमें दाखिल हुवा, कहिये! इसमें क्या
असंभव बातथी?—क्या! महात्माओंके उपदेशसें पापीलोग धर्मी नही
बनसकते?—अब महात्माश्रीकृष्णकी बात सुनलो-वें-नरक किस
कामकेकरनेसें गये. जैनशास्त्रोंके लेखसें सबूत है कि—कृष्णजीने
अपनीजींदगीमें ( ३६० ) संग्राम किये, पीछलीउमरमें जब
द्वारका जलउठीथी-बनमें चलेगये और वहां भी जलके
प्यासे मरगये, तप करना या दीक्षितहोना उनसें नही ब-

नसका, चाहे राजाहो-या-रंकहो-पापसें नरक और पुन्य-सेस्वर्ग-सीधीमडकहै, इसमें जैनोंने क्या मिथ्या कहा,?-अगर वे तपस्या करते तो पापक्षयहोजाता. यह उनकेसेवकोंके निश्चयकी बातहैकि-( सामर्थको नही दोष गोसाइ )-जैनलोग कृष्णजीकों इश्वरावतार नही किंतु एकराजाहुवे मानतेहै,जब नरकगतिभोगकर फिर मनुष्यजन्ममें आयगें और तपकरेगें तभीउनका निर्वाणहोगा,

४७-सत्यार्थ पृष्ट ४४० पंक्ति २८ में-दयानंदजी लिखते है. जैनलोग-"त्रिपृष्ट-द्विपृष्ट-स्वयंभू-पुरुषोत्तम-पुरुषसिंह-पुरुषपुंडरीक-दत्त-लक्ष्मण-और-कृष्ण-ये-नववासुदेव-तथा-अश्वग्रीव-तारक-मोदक-मधु-निशुंभ-बली-प्रह्लाद-रावण-और-जरासिंधु-ये-नवप्रतिवासुदेव-भी-नरकगये और रिषभदेवसें लेकर महावीर पर्यंत चौइसतीर्थंकर मोक्षकों प्राप्तहुवा मानते है, भला! इनके साधु गृहस्थ-और-तीर्थंकर-जिनमें बहोतसें वेश्यागामी-परस्त्रीगामी और चोर आदि-सब-स्वर्ग और मुक्तिकों गये-और श्रीकृष्णआदिमहाधार्मिकमहात्मा सब नरककोंगये यह कितनी बडी बुरी बातहै"?-(जवाब.)उपरलिखे नववासुदेव-और-नवप्रतिवासुदेव राजोंनें आपसमें लडाइये लडकर हजारांह लाखांह मनुष्योंको मारडाले-और वासुदेवोंने प्रतिवासुदेवोंको मारे, तपकरनेनहीपाये, इसीलिये वे नरककों गये, इसमें दयानंदजीकों क्या बुरालगा?-क्या! पापकर्मसेंभी-कभी मोक्ष होसकताहै?-दयानंदजी जरा पक्षपातरुपजामेसें बहार होकर बातकरते तो आनंद आता. दयानंदजी कृष्णजीकों महाधार्मिक और महात्मा समझतेथे तो उनकी मूर्त्तिकों देखकर नाकमें बल क्यों डालते थे?-और उनके चेले समाजीलोग-महा-

त्माकृष्णजीकी मूर्त्तिदेखकर क्यौं हंसी उडाते है!-क्या! जिसकों महात्मा समझना और उसकी मूर्त्तिसें द्वेषरखना यहभी कोइ न्यायहै. रहे जैनके चोइसतीर्थंकर सो उनोंने राज्यछोडकर दीक्षा लिइ, बडे बडे तप किये, परिसहदेनेवालोंपरभी रहेम किइ. कइदुष्टोंने उनकेशरीरकों हथियार और आगसें काटाजलाया, लेकिन! वें समाधिसें नही गिरे, है कोइ! ऐसा योगीराज! जिनके कानोंमें खीले ठोकदियेजाय और ध्यानसें नडिगे? देवांगना नाटक दिखलावे और मोहित न हो? दयानंदजी! आपको माव्लूमहुवा! जैनतीर्थंकरोंने किसतरह धर्मपालनकिया और मुक्तिपाइ? जो शख्श निस्पृहहोकर तपकरेगा मुक्ति क्यौं नहोगी? आपके ब्रह्माविष्णुमहेश-रावण-और-जरासिंघुवगेरा ऐसाकरतेतो उनकोंभी मोक्ष मिलता, कहिये! हठवादी कौन ठहरे? जैन-या-आपलोग? जैनके तीर्थंकरोंकों कोइ वेश्यागामी सबुत करदेवें तो हम बेशक! कहदेयगें वें मुक्तिके अधिकारी नही थे. अगर कोइ आर्यसमाजी जैनकेतीर्थंकरोंकों वेश्यागामी प्रमाणकेशाथ सबूतकरदे तो हम (५००) रुपये इनाम दिलायगें रहे जैनमुनि-सो-उनके नामलिखबतलाना चाहियेथा कौन वेश्या-या-परस्त्रीगामी थे? दयानंदजी अगर सच्चे थे तो पत्तेवार नाम लिखते, गुम्मनामके लेख लिखना नामर्दोंका कामहै, जो साधुबनकर फिर गृहस्थहोजाय कौन उसे मुनि कहताहै? कामक्रोधके होतेहुवे कौन कहताहै मुक्ति मिले, दयानंदजी जैनके सभी तीर्थंकर और साधुओंकों वेश्या-या-परस्त्रीगामी लिख दे-तो-उससें होता क्याहै? विना प्रमाण किसीका लेख मान्य नही होसकता.

४८–सत्यार्थ पृष्ट ४५० पंक्ति ३२ में दयानंदजी लिखते है जैनके महावीरतीर्थंकरके पगपर खीर पकाइ और पग न जले, यह झूठहै,(जवाब.)महावीरतीर्थंकर जब बनमें ध्यानारुढ खडे थे, गोवालियोंने उनके दोनोंपावोंके बीच आगजलाकर खीर पकाइ, जिससें उनके पैरोंकों तकलीफ जरुरहुइ, लेकिन! बिल्कुल दग्ध होकर खाख इसलिये नहीहुवेकि–बहोतकालतक आग नही जलागइ थी. दयानंदजीका इरादा यहथाकि–बिल्कुल दग्ध क्यों नहोगये?–( जवाब.) बिल्कुल दग्धतो जब होते बहुतकालतक आग जलाइ जाती,

४९–सत्यार्थ पृष्ट ४०७ पंक्ति २५ में–दयानंदजी लिखते है कि–अबजो बौध और जैनी लोग सप्तभंगी और स्याद्वाद मानते है सो यहहै, एसाकहकर बिनासमझे सप्तभंगीका बयान भाषामें लिखाहै, ( जवाब. ) बडेअपशोषकीबातहैकि–जिसन्यायकों आप नसमझना और उसकेखंडनकरनेकों तत्परहो जाना, दयानंदजी तो क्या–लेकिन! उनकेबडेरे व्यासजी और शंकराचार्यभी इस न्यायकों बिनासमजे खंडनकर गये है.–लेकिन! उनकी तारीफ जबहोतीकि–समझकर खंडनकरते. व्यासजी ब्रह्मसूत्रमें लिखते है कि–(नैकस्मिन्नसंभवात्)–अर्थात् एकवस्तुमें अनेकविरोधी धर्मोका समावेश नहीहोसकता. जैसे शीतआतप–और–सर्पनकुल समानाधिकरणहोकर नहीठहरसकता वैसें सप्तभंगीभी एकवस्तुमें नही ठहरसकता. ( जवाब.)–व्यासजी जो हेतु बतलाते है सो गलतहै, सबबकि–भिन्नभिन्न अपेक्षासें एकही वस्तुमें भिन्नभिन्न धर्म भी समावेश होसकते है, यह जो कहाजाताहैकि–इश्वर–साकारभी

है और निराकारभी है, निर्गुणभी है सगुणभी है-एकभी है अनेक भी है, कहिये विरोधिधर्म एकवस्तुमें नही रहसकते थे-तो-येये-बाते क्यौं मानी गइ? इसी लिये कहाजाताहैकि-व्यासजी और शंकराचार्यजी जैनोंके स्याद्वादन्यायकों मननभी करते जाते थे. और अज्ञानतासें खंडनभी करते थे. पक्षपातरुप चश्मे उनोने अपने नेत्रोसें नहीहठाये थे, रहे दयानंदजी! सो-उनकों यहभी मालूमनहीकि-बोधलोग-स्याद्वादन्यायकों मान्यरखते है-या-नही?-असलमें बोधके ग्रंथ दयानंदजीने नही देखथे, देखे होतेतो ऐसा कभी नही लिखते, बोधलोग तो स्याद्वादसप्तभंगीके शत्रुहै, उनके शास्त्रोंमें तो उसका खंडनकिया हुवा मौजूदहै, दयानंदजीने इतनाभी नहीं सोचाकि-जो लोग पदार्थकों क्षणभंगुर मानते है वे स्याद्वाद न्यायकों क्योंकर मानने लगे थे?

९०-शंकरस्वामीकों कितनेक लोगकहते है सर्वज्ञ और अद्वैतवादी थे, लेकिन!-यहदोनोंबाते गलतहै, यदि सर्वज्ञ थे-तो-मंडनमिश्रकी स्त्री-सरसवाणीके सामने कामचर्चामें क्यौं हारगये?-और जवाबदेनेकेलिये छमहिनेकी मुदत क्यौं मागी?-रहा उनका अद्वैतवाद-सो उसकाभी हाल सुनलिजिये!-वे-कहते थे सबदुनिया ब्रह्मरुपहै, और जो नाना प्रकारके प्रपंच दिखाइदेते है, सब मायाजन्यहै, इसपर यहसवाल पैदाहोताहैकि-माया-सत्यरुपहै-या-असत्यरुप?-अगर सत्यरुपहै तो दोतत्व सिद्ध हुवे-एक ब्रह्म दूसरीमाया, अगर असत्यरुपहै-तो-उससे नानाप्रकारके प्रपंचकी पैदाश कैसे हुइ?-जिसकों माता कहना उसकों वंध्याभी कहना यह कौन बुद्धिमान मनन करसकेगा?-इसलिये अद्वैतवाद झूठाहै,

झूठेवादको बयानकरनेवालोंकी क्या ताकतहैकि-स्याद्वादन्यायको खंडन करसके?-जिस शंकराचार्यकी तारीफ दयानंदजी बडेजोरसें सत्यार्थप्रकाशमें करगये देखिये! उनोंने वेदकी हिंसाको अहिंसा फरमायी, और धर्ममार्गकहा, लेकिन! कोइ प्रमाण नही दे सके, पक्षपातमें पडकर यहभी कहगयेकि-वेदके प्रतिकूल सबपाखंडहै, धन्य महाराज! खूब विद्या सीखे थे, इशाइ और मुसल्मानभी तो कहते है बाइबल और कुरानके शिवाय सबपाखंडहै. शंकराचार्य-कुमारपालराजाकेवख्तमें हुवे सबूतहोते है, वें-बौधोंके शाथ मतकेबारेमें लडे, दयानंदजी कहते है उनोंने जैनकोंभी हराये लेकिन! महाशय! जैसे आपने दिग्विजय किया वैसे उनोंनेभी किया होगा. कुच्छ वाममार्गपरभी शंकराचार्यकी निगाह थी. उनोंने श्रीचक्रकी स्थापना किइ, श्रीचक्र वाममार्गियोंका मुख्यदेव है. शंकरदिग्विजयग्रंथके (६९) में अध्यायमें उसकीबडी कीर्त्ति गाइहै, शृंगेरी और द्वारिकावगेराके मठमें श्रीचक्रकी स्थापनाहै, हम नही कहसकतेकि-शंकराचार्यजीने-सप्तभंगीन्याय-समझा था, जैसे व्यासजीने कहदिया शंकराचार्यभी उसीमडकचले, सायनाचार्य-माधवाचार्य-विद्यारण्य-और-दयानंदजीभी उसीरास्ते चलकर सप्तभंगीको झूठ बतलागये, अच्छा! अब हम सप्तभंगी न्यायको नीचे लिखबतलाते है जिसकी इच्छाहो समझकर खंडन करे, तारीफ उनकी किइजायगी जो समजकर खंडन करेंगें,

५१--☞स्याद्वादन्याय क्या कहताहै सुनिये!

( अनुष्टुप्वृत्तं. )

सर्वं अस्ति स्वरूपेण—पररूपेण नास्ति च,
अन्यथा सर्वभावानां—एकत्वं संप्रसज्यते, १

( शार्दूलविक्रीडितम्.१ )

या प्रश्नाद्विधिपर्युदासभिदया-बादश्च्युतैना सप्तधा,
धर्मधर्ममपेक्ष्य वाक्यरचना-नैकात्मके वस्तुनि,
निर्दोषा निरदेशि देव! भवता-सासप्तभंगी यया,
जल्पन् जल्परणांगणे विजयते-वादी विपक्षं क्षणात्, २

तत्र च स्यात् कथंचित् स्वद्रव्यक्षेत्रकालभावरूपेणास्त्येव सर्वं घटादिद्रव्यं, न पुनःपरद्रव्यक्षेत्रकालभावरूपेण, (तथाहि)-घटो द्रव्यतःपार्थिवरूपेण अस्ति, नास्ति जलादिरूपेण, क्षेत्रतःपाटलिपुत्रकत्वेन-नास्ति कान्यकुब्जादित्वेन, कालतः शैशिरत्वेन-नास्ति वासंतिकत्वेन, भावतो रक्तत्वेन-नास्ति पीतत्वेन, एवं सर्वं अन्यदपि ज्ञातव्यं-स्वद्रव्यादिचतुष्टयापेक्षया कथंचिदस्ति-परद्रव्यादिचतुष्टयापेक्षा नास्ति च घटइतिउल्लेखः-अन्यथा इतररूपापत्त्या स्वरूपहानिप्रसंगः इति-अवधारणं चात्र भंगेनाभिमतार्थव्यावृत्त्यर्थ मुपात्तं-अन्यथा अनभिहिततुल्यतैवास्य-वाक्यस्य-प्रसज्येत, प्रतिनियतस्वार्थानभिधानात्-(तदुक्तं)-वाक्येवधारणं तावदनिष्टार्थनिवृत्तये-कर्तव्यमन्यथानुक्तसमत्वात् तस्य कुत्रचित्-(१)-तथाप्यस्त्येव कुंभइति-एतावन्मात्रोपादाने-कुंभाद्यस्तित्वेनापिसर्वप्रकारेणास्तित्व प्राप्तेःप्रतिनियतस्वरूपानुपपत्तिः स्यात्-तत्प्रतिपत्तये स्यादितिशब्दः प्रयुज्यते-स्यात्कथंचित् स्वद्रव्यादिभिरेवायमस्ति-न परद्रव्यादिभिरपि-इत्यर्थः, यत्रापिचासौ-न प्रयुज्यते-तत्रापि व्यवच्छेदफलैवकारवत् बुद्धिमद्भिः-प्रतीयते एव,-सोप्रयुक्तोपि वा तज्ज्ञैः-सर्वथात्प्रतीयते-यथैवकारो योगादिव्यवच्छेदप्रयोजनः, २, ततएवकारस्यात्कारयोः सप्तस्वापिभंगेषु ग्रहणंकर्त्तव्यं इतिप्रथमोभंगः-(अ-

थद्वितीयभंगः प्रदर्श्यते, स्यान्नास्त्येव,-घटादिद्रव्यं-स्वद्रव्यादिभिरिव-परद्रव्यादिभिरपि-वस्तुनोसत्वानिष्टौ-हि-प्रतिनियतस्वरूपाभावात् वस्तुप्रतिनियति-र्नस्यात्-नचास्तित्वैकांतवादिभिः अत्र नास्तित्वमसिद्धमितिवक्तव्यं कथंचिद्वस्तुनि तस्य युक्तिसिद्धत्वात् नहिक्वचिदनित्यत्वादौ साध्ये सत्वादिसाधनस्यास्तित्वं विपक्षे नास्तित्वमंतरेणोपपन्नं-तस्य साधनत्वाभावप्रसंगात्-तस्मात् वस्तुनोस्तित्वं नास्तित्वेनाविन तं-नास्तित्वंच तेनेति-विवक्षावशाच्चानयोः प्रधानोपसर्जनभावः-एवमुत्तरभंगेष्वपिज्ञेयं-अर्पितानर्पितसिद्धेरितिवाचकवचनादितिद्वितीयभंगः-यहबर्नन यहां भगवतीसूत्रकीटीका*-नयप्रदीप-और-स्याद्वादमंजरीग्रंथके आधारसें लिखागयाहै, जिनकों शंसयहो उनग्रंथोंकों देखलेवें. इसकीभाषा यहां इसलिये नहीलिखीकि-जो-पुरातार्किकहोगा-वही इसन्यायका समझेगा, फिर क्यों लंबान करना?-निदान! स्याद्वादन्याय किसीसेंखंडन नहीहोसकता. सबबकि-वह-सचाहै, व्यासजी-शंकरस्वामी-या-दयानंदजीवगेरा चाहेसो कहे-जैनीकों उसमें कोइ क्षति नही. जिसअपेक्षा वस्तु अस्तिरुपहै उसीअपेक्षा वह नास्तिरुपहो ऐसा जैनलोग कब फरमाते है? हां! दूसरी बस्तूका इसमें असद्भाव बतलाकर नास्तित्वधर्म सबूत करते है, जैसे एकपुरुष समझो अपने बेटेकी अपेक्षा बापहै लेकिन! अपनेबापकों अपेक्षासेंतो वह बेटाही है. कहिये! एकहीपुरुषमें अपेक्षा भिन्नसें दो विरोधीधर्म रहे गये या-नहि?-ऐसेही गुरु और शिष्य-स्वामी और सेवक जिसपर उतारना चाहो उतरसकेगा. नही मालूम! व्यासजी-शं-

* शतक पहिल.

...न्यायसें क्यौं चीढे? और अ-
करस्वामी-और दयानंदजी-इसस... क्यों
पनी अज्ञानता जाहिरकर गये, ...नअनुष्टुपवृत्त-लिखकर दयानं-

५२-सत्यार्थपृष्ठ४४३ जो-ती...गुओंके लक्षणबतलायेहै बिल्कुल दजीने जो श्वेतांबर दगंबरके सा...दयानंदजी लिखतेहै "दिगंबरोंका गलतहै, ४४४पृष्ठ५७-पंक्ति२-में ...हैकि-दिगंबरलोग-स्त्रीका-संसर्ग श्वेतांबरोंके शाथ इतनाही भेद...दिबातोंसें मोक्षकों प्राप्तहोतेहै, नहीकरते और श्वेतांबरकरतेहै,इत्य...ना सबसें भारी जुर्महै, दयानंद (जवाब) शास्त्रोंके अर्थकों उल्टाकर...र्थकों बदलदेना, स्त्री-अगर जीकी आदतथीकि-जगहजगह ...न्ममें मुक्तिकों हासिलकर अच्छेप्रकार धर्मपालनकरे तो उसी... कहतेहै चाहे जितनी सके ऐसा श्वेतांबर मानतेहै-और-दिग...स्थानंद... धर्मक्रिया स्त्री-करे उसीभवमें मुक्ति हासिलनकरसकेगी, दयानंदजीनें इसबातकों नसमझकर ऐसा अनर्थ मारा कि-कुच्छ कहानही जाता. मुनासिबथा सच्चाबयानकरते,लेकिन! क्याकहाजाय! दयानंदजीनें उसघडी जन्मही नहीलियाथा जो सच्चाल लिखे, श्वेतांबर दिगंबरकी भिन्नता-नामका विषय इसग्रंथके प्रथमतरंगमें लिखचूके है,उसकों पढकर सबहाल मालूमकरलो, एकाशिवभूतिमुनिने सनातनजैनश्वेतांबर आम्नायमें फटकर विक्रमसंवत्( १३९ )में-दिगंबरमत निकाला, जैसे आपलोग वेदके सच्चेअर्थसेंबदले वैसे वे जैनकेआगमोंसें बदले जैसे आपलोग वैदिकनही वैदिकाभासहै, वैसे दिगंबरलोग जैननही जैनाभासहै,उनोंनेजोनंगीमूर्त्ति माननेकी प्रथा निकाली जैनआगमसें विरुद्धहै, दिल्ली और मध्यखंडवगेरामें जो इनकीरथयात्रा अन्यलोगोंद्वारा अटकाइजाती है इसकायही

सबत्रकि-नंगीमूर्त्ति मानना फिजूलहै,देखिये! गुजरात-कच्छ-दखन-पूरवमारवाड-और-पंजाबमें जहांजहां श्वेतांबरलोग शींगारी हुइमूर्त्ति रथयात्रामें निकालतेहै क्यौं कोइनही अटकाता?-यह दिगंबरोहीकी अज्ञानत का नमुनाहैकि-जैनकी अबनतिकरारहेहै, वेही लोग अपने शास्त्रोंकों गुप्तरखकर-जैनकेनामकों कमजोरी दिलातेहै, शास्त्रछप.कर अधिक लोगोंकों दियेजाय इसमेंश्वेताबर लोग फायदा समझतेहै, देखिये! मुर्शिदाबादनिवासी रायबहादूर धनपतसिंहजीने मूलसूत्रभी छपवाकरशहरशहरमें भेजदियेहै, यह दिगंबरोंहीका हठवादहैकि-धर्मशास्त्र छपवानाठीकनही.इनके कुआचरणोंसें दयानंदजी या औरकोइलोग जैनकों कलंकदेनाचाहै तो उनकी भूल है,

५३-सत्यार्थपृष्ठ४४४पर-दयानंदजीने-जो-ढुंढियेलोग मुंहपर पटी बांधरखतेहै उसपरलंबीचौडी वक्तृतादेकर जैनधर्मकों कलंकितकरना चाहा यहभी जैनकेशाथ कुच्छसंबंधनहीरखता. किसी जैनआगममें मुंहपर पटीबांधनानहीलिखा, जैसेदिगंबर जैनाभास वैसे ढुंढियेभी जैनाभासहे, जब जैनशास्त्रोंके लेखसें दिगंबर और ढुंढिये जैनही नही तो-उनके कुआचरणोंसें जैनकों क्या?-दिगंबरोने द्वादशांगसूत्र उथ्थापन किये-और ढुंढियोंने बत्तीससूत्रके शिवाय दूसरे सबसूत्र उथ्थापनकिये, कहिये! इनकेवचनोंपर क्या परतीत लाइजाय?-मलीनरहना कोइजैनशास्त्र नहीफरमाता ढुंढियोंकी मलीनता जहानभरमे मशहूरहै, अगरमलीनरहना तीर्थंकरोंकों मजूरहोताती-वे-कपडोंकों प्रक्षालनकरना क्यों फरमाते?चाहे साधुहो-या-गृहस्थ-मलीनरहना किसीकों मुनासिबनही,दयानंद

जी इसीपृष्टपंक्ति४में-लिखतेहैकि-जैनोंका केशलुंचन सर्वत्रप्रसिद्ध है,अबकहिये! जैनलोग ! तुमारादयाधर्म कहांरहा? चाहेअपनेहाथसें लुंचनकरे-याउसकागुरुकरे, परंतु कितनाबडाकष्ट उसजीवकोंहोता होगा ? जीवकों कष्टदेनाही हिंसाकहातीहै,( जवाब. )-साधुलोग-या-गहस्थ-जो धर्मपालनकेलिये तपकरतेहै जीवकों कष्टतोहोताही है, ले कन। इसकामकों अगर हिंसामानीजायतोफिर जितनेधर्म शास्त्र सभीव्यर्थसिद्धहोजायगे,यह दयानंदजीकीहोअज्ञानताका नमुनाहैकि-वें-धर्मपालनकेलिये तपकरनाभी हिंसामें सामील करते है,जैनकेकल्पसूत्रवगेरामें खुलेखुलाबयानहैकि-जिसकी ताकतहो वह केशोका लुंचन करे,जिसकी ताकत नहो-रोगोहो-बालक-यावृद्धहो-उनकेलिये हुकमहैकि-उसेसें या कतरनीसें केशोंकों साफकरावे. जैसी शक्तिहो वैसाकरे कोइहर्जकीबातनही. दयानंद जीके कुतर्कमें जैनोंकों कोइक्षति नही पहुंच सकती, दयानंदजी प्रथमावृत्ति सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४०१ की अंतिम पंक्तिसें आगे लिखते है ढुंढिये लोगोंके केशोमें जूंआ पडजाय तोभी नही निकालते-हजामतनही बनवाते-जब उनका साधु आताहै जैनीलोग उसकी डाढीमूंछ नोच लेते है, शरीरकों कंपावे तो उसकों कचासाधु समझते है. (जवाब.) जब हम पहिलेभी लिखचूके हैकि-जैनशास्त्रोंके लेखसें ढुंढियापंथी जैन नही किंतु जैनकेघातकहै तो फिर उनके कुआचरणोंसें जैनकों क्या गरज रही !-ज्यादे दरयाफत करना, चाहतेहो तो उनलोगोंसें पुछो,

८४-जैनलोग थालीकेआकार गोल-और सपाट-जो-लाख-योजनलंबाचोडा जंबूद्वीपमानते है उसमें दोसूर्य और दोचंद्र पृथक्

पृथक् घांणीके बैलकीतरह फिरते कहते है, उस जंबूद्वीपके दखन-कीतर्फ भारतवर्षक्षेत्र जिसमेंहमतुम रहते है बहुतछोटा हिस्साहै, जंबूद्वीपकी चौतर्फ दोलाखयोजनका वलयाकार लवणसमुद्र मानते है. जिसकों हमतुम महासागर बोलते है उसलवणसमुद्रका एकतर्फका कनारा है, अगर कोइ सिधादखन दिशाकों महासागरमें जहाजलेकर जायगा फिरपिछा न लौटेगा, सबबकि दोलाख योजनजाकर पीछे चले आवे ऐसे जहाज आजकल कोइनही बनासकता, बडेबडे विज्ञानी कबूलकर चूके हैकि-समुद्रमें सिधादखनकों जहाज चलावे तो जल तरंगोंकेमारे आगे जानही सकते, पीछा उत्तरकनारेकोंही लौटते चले आयगें,बस! ऐसे अगम्यलवणसमुद्रके आगे-चोफेरबलयाकार चार लाखयोजनका धातुकी खंड जैन लोग मानतेहै, लवणसमुद्रमें चारसूर्य और चारचंद्र-तथा धातुकी खंडमें बारहसूर्य बारहचंद्र मानते है, इसकी चौफेर आठलाखयोजनका कालोदधिसमुद्र इसमें बेंतालीससूर्य-बेंतालीसचंद्र-और इस कालोदधिसमुद्रकों चौतर्फ पुष्करार्द्ध द्वीप जिसमें बहत्तरसूर्य बहत्तरचंद्र-मानते है इसतरह इतनेद्वीपसमुद्रोमें मिलाकर जैनलोगजो (१३२) सूर्य और इतनेही चंद्र आकाशमें अलगअलग फिरतेहुवे कहते है, इसपर दयानंदजी सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४५२ पंक्ति २३ में लिखते हैकि-अब सुनिये! भूगोलखगोलके जाननेवालो!-इतने सूर्यचंद्र जैनलोग मानते है, अगर आपलोगोंको वेदमतानुयायी सूर्यसिद्धांत नमिलता तो जैनोंके महाअंधेरमें पडे रहते, (जवाब.) देखिये! दयानंदजीकी अज्ञानताका नमुना! जैनीलोग जितने द्वीपसमुद्रोमें जितनेसूर्यचंद्र मानते है उनकों एकही भारतवर्षका

धोखा देकर आप कैसे सच्चे बनते है? तनक सोचनातो थाकि-जैनलोग (१३२) सूर्यचंद्र एकीलेभारतवर्षमें कब कहते है?-सूर्यसिद्धांतग्रंथ जैनोंके सूर्यप्रज्ञप्ति-चंद्रप्रज्ञप्ति-ज्योतिषकरंडक-आरंभसिद्धि-वगेराग्रंथोके सामने ऐसा है-जैसा सूर्यके सामने दीपकका उजाला, उसकी क्या सामर्थ हैकि-उक्तग्रंथकी सचाइके सामने बैठसके?-जैसा वेदोंकी सचाइका घमंड दयानंदजीको था-वैसाही सूर्यसिद्धांतका समजलेना चाहिये, अगर कोइ ज्योतिष विद्याकापाठी जैनके ज्योतिषग्रंथोंको देखेगा स्वतःमालूमहोजायगा. दयानंदजी सत्यार्थ पृष्ठ ४५३ पंक्ति १७ में-लिखते है अब देखो भाइ! इसभूगोलमें (१३२) सूर्यचंद्र जैनियोंके घरपर तपतेहोंगे, भला! जो तपतेहोंगें तो वें-कैसे जीते होंगे? और रातकोंभी जैनीलोग ठंडकेमारे जकडजातेहोंगें (जवाब.) जैनोंकेघर इतने चंद्र सूर्य जब तपेकि-वें-एकजगहपर इतने मानतेहोवे, वें-तो-उपर लिखे मुआफिक लवणसमुद्र-धातुकीखंड-कालोदधिसमुद्र-और-पुष्करार्द्धद्वीप-जो-लाखहां योजनके है उनमें इतने चंद्रसूर्य मानते है. फिर दयानंदजी क्यौं चिल्ला गये, क्या! वैदिक मतके सन्यासीयोंका यही लक्षणहैकि-छलकपटद्वारा खंडनमंडन लिखना? दयानंदजीके उपर उनके निराकारइश्वरकी ऐसी घोर कृपाहुइथीकि-वे-अपशब्द लिखनेमेंही बहादूरी समझते थे, जैसे कोइ औरत किसीसें लडाइलडे तो शिवाय गालियोंके और कुच्छ नही बोलसकती, सत्यार्थप्रकाशमें जहां जहां मतमतांतरोंका वर्नन लिखा शिवाय अपशब्द और हंसी उडानेके और कुच्छ लिख नहीसके है, लेकिन! याद रहे! यहकाम विद्वानोंका नही, भांड

और धूर्त्तोंकाहै, जैनोंकेघर (१३२) क्या-उससेंभी-ज्यादे ज्ञान-सूर्य तपरहे हैं, वें-आपके अज्ञान अंधकारमें कभी नही गिरसकते, दयानंदजी सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४५३ पंक्ति २३ में एक और गप्प धरगये हैंकि-सुमेरु विना हिमालयके दूसराकोइनही, (जवाब.) किसी ज्योतिषग्रंथमें-यहनही लिखाकि-हिमालय-सुमेरुहै, न किसी धर्मशास्त्रमें भी हिमालयकों सुमेरु बतलाया. दयानंदजीने नयीरो-शनीवालोंकी संगतसें खूब मनमानी विद्या सीखलीइथी. लेकिन! यादरहे-समाजीयोंके शिवाय दूसरा कोइ इसपर अमल नही करसकता.

५५-दयानंदजी सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४५६ पंक्ति २३ में लिखते है, जैनलोग कुरुक्षेत्रमें-चौराशी (८४) हजार नदी मानते है, भला! कुरुक्षेत्र बहुतछोटादेश-उसकों न देखकर एकमिथ्याबात लिखनेमें इनकों लज्जाभी न आइ! (जवाब.) जैनलोग जो देवगुरु उत्तरकुरुक्षेत्र-कहते है इसभारतवर्षका कुरुक्षेत्र नहीकहते, किंतु उपरलिखे जंबूद्वीप-धातुकीखंड-और पुष्करार्द्धद्वीपके कुरुक्षेत्रकी बात है, जिनको संदेहहो जंबूद्वीप प्रज्ञप्तिशास्त्र देखलो, जिसकुरुक्षेत्रकों दयानंदजी बयान करते है क्या! और कोइ नहीजानता? पानीपतकरनालवगेरागांवोके पास जो कुरुक्षेत्रहै कुरुराजाके जमानेसें बसाहुवाहै, जैनलोग इसकुरुक्षेत्रमें चोरासीहजार नदी कब कहते है? दयानंदजी लिखते है जैनोंकों ऐसीमिथ्याबात लिखते लज्जाभी नही आई? (जवाब)-लज्जा और शर्मतो जब आवेकि-झूठ बातकाबयान कियाजाय? सोचोतो! आपकों इतनीभी लज्जानही आइकि-मैं-विनासमझे क्या लिखताहूं? वेदोंमें इंद्रकी तारीफ,

सूर्यकी इज्जत,-वायुवगेरा तत्वोंकी चर्चा, तरहतरहके जानवरोंकों गलाघोटकर मारना-अश्वमेध-गौमेध-बलिदान वगेराका करना और-जहां राजाकों अभिषेककरनेकी बात आइ मदिरापानकरना फरमाया, ऐसे अज्ञानकेखजानेकों इश्वरप्रणीतकहना यही लज्जाका कारणहै, दयानंदजीने सोचाकि-अगर मैं प्राचीनअर्थकों कबूलरखूगातो जैन बौधवगेराओंकी तर्कतापसें बचनामुश्किलहोगा. दयानंदजीने (५९) वर्षकी उमरतक जैनग्रंथोंका खोज लगाया दुवारा-सत्यार्थप्रकाशके बारहमें समुल्लासमें-जैनका बर्ननकिया, लेकिन! फिरभी यथार्थभेद नहीपाया, प्रथम सत्यार्थप्रकाशमें जो नाम जैनग्रंथोंके लिखेथे नवीनसत्यार्थप्रकाशकी भूमिकामें बदलने पडे, कहिये! जिनके भ्रमकी निवृत्ति जिंदगीतक नहीहुइथी उनकेवचनोंकी कहांतक प्रमाणता किइजाय!

५६-सत्यार्थ पृष्ट ४५८ पंक्ति १९ में दयानंदजी लिखतेहै जंबूद्वीप-लवणसमुद्र-धातुकीखंड-कालोदधि-और-पुष्करार्द्धद्वीपवगेरा-जो-जैनलोग लाखहा योजनके मानतेहै इस पनरांहहजारपरिधिवाले भूगोलमें क्योंकर समासकतेहै? इसलिये यहबात केवलमिथ्याहै, (जवाब.) जैनलोग कब उनद्वीपसमुद्रोंकों इसभूगोलमें मानते है?-वृथा शंखनाद क्यों किया?-क्यों नयीरोशनीवालोंकी झूठीदलीलपर कायम हुवे?-किसवेदमें इसभूगोलकों पनरांहहजारकी परिधिवाला कहाहै?-जब अमरिकाकी तलाश नही हुइथी अंग्रेजलोग कितनी जगहकों सारीदुनिया बतलाते थे?-जिनके नित्यनये सिद्धांत बदलते रहे उनकेकहनेपर कौनबुद्धिमान् एतकात लासकताहै? अंग्रेजलोगोंका यहभी कहनाहैकि-अबतक सं-

पूर्ण दुनियाकी तलाश नही होचूकी है, नित्यनये टापु तलाशहोते जाते है, और यहभी कहाकरते हैकि-उत्तरध्रुवके ( ७२ ) अंशसें (७५) अंशतक मनुष्यकी गति नहीहोसकती, इसलिये (१८) पनरांहहजार परिधिका भूगोल मानना प्रमाणीकनही हुवा. यह दयानंदजीकी कमजोरी हैकि-अपने नयीरोशनीवाले चेलोंके पिछें चलपडे, अनार्यलोग आर्योंकेपीछे जागृत हुवे है, आर्यभूमि अपने गर्भमें सर्वज्ञपुत्रहोनेका दावा रखती है, दयानंदजीने बडी भूल किइ-आर्य होकर अनार्योंके रास्ते चले,—

८७–जैनलोग-जो-समय-आवली-मुहूर्त्त-दिवस पक्ष-मास-वर्ष-पल्योपम-और-सागरोपमवगेरा कालकी संख्या मानते है इसपर दयानंदजी सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ ४१७पर लिखते हं जैनोके पल्योपम-सागरोपमका मापा ठाकनही. सबबकि-कुवेमें केशोंके बारिकटुकडोंकों भरना और उनकों अनुक्रमसें निकालना यह्व बात नही बनसकती (जवाब,) जैनलोग कब कहते हैकि-केशोंके टुकडोंसें अमूकशख्शने कभी-कुवा-भरा और एक एकटुकडा क्रमसें निकाला?-जैनलोगका कहनातो यहहैकि-अगरकोइ ऐसा कामकरे और उसमें जितना वख्तलगे उतनेवख्तका नाम पल्योपमकाल-बोलाजाय, दयानंदजी इसबातपर क्यौं नाराज हुवे?-क्या! नास्तिकोंकी तरह अनमानप्रमाणकों इनकार करदेना चाहते थे? दयानंदजीके निराकार इश्वरने जो इससृष्टिसें पहिले सृष्टि रचीथो और उससें पहिलेभी इसतरह अनंतकालपहिलेभी रची होगी ऐसा जो-मानाजाताहै उस अनंतकालकों कोइ आर्यसमाजी गणितकरके बतलासकताहै!-अगर कहाजायकि-हां!अ-

नुमानप्रमाणसें बतलासकेगा-( जवाब )-फिर पल्योपम-सागरोप-मके प्रमाणकोंभी जैनलोग-क्यों न बतला सकेगे?-जब संसारको ही अनादि सबुतकरदेते है-तो-फिर पल्योपमसागरोपमके मापेकी सबुतीबतलाना कौन मुश्किलबातथी ?—

९८-सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४४९ पंक्ति २८ में-दयानंदजी लिखतेहै जैनोंके तीर्थंकारोंकी उमर इतनी लंबी है जो आपलोग सुनकर हंस उठोगे, सबसे बडेतीर्थंकर रिषभदेव हुवे उनकीउमर-चौराशीलाखपूर्वकी-कही, दूसरे अजितनाथतीर्थंकरकी बहत्तरलाखपूर्व की-तीसरेतीर्थंकरकी साठलाखपूर्वकी-इसतरह बडीबडीउमर जो-जैनलोग मानते है बिल्कुल असंभवबातहै, इन्ही जैनियोंके गपोडे लेकर पुराणीयोंने जो दशदशहजारवर्षकी उमर लिखदिइहै यहभी संभव नहीहोसकती तो जैनियोंकीबात कैसे संभव होसकेगी? (जवाब )-इतनी बडीउमर जो पहिलेजमानेमें होतीथी इसबातकों शिवाय दयानंदजीजैसेके और कोइ इनकार नहीकरसकता. जो जो प्रज्ञाशाली शख्शहै, अनुमान प्रमाणकों कभी निषेधनही करसकते. और यहभी नही कहसकतेकि-पेस्तर आदमी बडोउमरवाले नही होतेथे? बडेबडे मकान कोट किले और पशुपक्षी जैसे पहिलेकालमें थे आजकलकी अपेक्षा हजारदर्जे बढकर थे. पहिले दिनोमें-जैसा-रुपरंग पुन्यवानी और तरखजाना था अब कहां है? जैसी ताकत अगलेलोगोंकी थी अब कहां पाइजाती है-दशहजार वर्षपहिले जितनी लंबोउमरवाले मनुष्य थे, वैसे अब कहां है?-सोचोकि-लाखवर्षपहिले-उससें ज्याद उमरवाले होगें-या-नही? करोड-और-कोटानकोटवर्षपहिले उससेंभी बढकर उमरवाले क्यों

नहोगे? बस! इसप्रमाणसें साबोतहै अगले जमानेमें अस्सीवर्षकी उमरवाले मनुष्य होते थे, फिर जैनोंके तीर्थंकर चौरासीलाखपूर्वकी उमरकेहुवे किस प्रमाणसें गैरमुमकिन होसकते है? दयानंदजीने शिवाय कमजोरोंके और कोइ प्रमाण नही बतलाया, इसके मारे यहीकहना बनाकि-जैनियोंके सब गपोडें है, लेकिन! यह नही सोचाकि-सत्यार्थप्रकाशमें मेंहो-गपोडें मारआयाहूं. मुक्तिमें जाकर पीछे लोट आना कौन बुद्धिमान् कहेगा गप्पनहो? स्वर्ग नरकका इसभूगोलसें अलगस्थान न मानकर कहदेनाकि-जो यहां सुखी और दुखी है वही स्वर्गनरक-यहभी गप्पहै-या-और कुच्छ? संस्कार*विधिके पृष्ट (१२९) पर लिखा पृथ्वी स्थिरहै और नवीन सत्यार्थप्रकाशमें लिखा घूमती है. यह गप्प हुवा-या-और कुच्छ? निराकारईश्वरने अग्निसूर्य और पवनरुप रिषियोंकों प्रेरकर वेद बयानकिये यहगप्पहै-या-और कुच्छ? निराकारने किस मुखसें प्रेरणा किइ? कहिये! दयानंदजी! यह आपके गपोडें है या जैनोंके? अगर आप सत्यवक्ता थे तो अपनेजीवनचरितमें साफसाफ क्यों न लिखगयेकि-हमारे मातापिताका यह नाम था, आपका छलकपट रफतेरफते सबलोग जानगये है, दयानंदजीकों यह अभिमान थाकि-वेदोंमें तो (१००) वर्षहोका आयुष्य लिखा और जैनोंके यहां इतनो लंबो उमर क्यों हुइ? (जवाब.) जब वेदही तीनहजारवर्षकी रचनाके सबुतहोते है तो उनमें उससें पहिलेकी बातें कहांसे निकलेगी? अगर वेदही प्रमाणोकयें तो उन्के प्रेमोहोकरभो मनुजीने सत्ययुगमें (४००) वर्षकी उमरहोना

* दूसरीवारकी छपी हुइ.

क्यौं बयान कियी? सबूतहोताहैकि-पहिलेजमानेमें जरुरबडीबडी उमरवाले थे. एक दयानंदजीके नमाननेसें क्याहोताहै? जरा-महाभारत और रामायणमेंतो देखलो! लाखलाखवर्षकी उमरके मनुष्यहुवे लिखेहै या नही? क्या! उक्तग्रंथोंके कर्त्ता मिथ्यावादी थे?

५९-सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ (४४९) पर दयानंदजी लिखते है जैनोंके रिषभदेवतीर्थंकरका शरीर (५००) धनुष्य लंबा-किसीका (४५०)-और कोइकोइका(४००)धनुष्य लंबा था, इतनालंबा शरीर होना कभी संभव नहीहोसकता. इसलिये मिथ्याबातहै. (जवाब.) उपरकी कलममें अभीतो सबूतकरचूके हैकि-पहिले जमानेमें मनुष्योंकी उमर बडीबडी होतीथी. सोचनाचाहियेकि-जब उमरबडी होगी तो शरीरभी बडा क्यौं नहोगा? दूसरा यहभी मालूमकरलेना चाहियेकि-जैनशास्त्रेमें मापा कितनीतरहका बयानकियाहै? जैनमें मापा तीनतरहका-१, उत्सेधअंगुल-२, आत्मअंगुल-३, और प्रमाणअंगुलमापा-जिसमें प्रमाणअंगुल सबसें बडा-आत्मअंगुल उससें छोटा-और उत्सेधअंगुल-उससेंभी छोटाहै, इनके भेदानुभेद देखनाहोतो अनुयोगद्वारसूत्र-और-अंगुलसीत्तरीप्रकरण देखलो, यहां हमको थोडेमें बहुतकहनाहै, इसलिये जितना उपयोगी है उतनाही कहेगें. पहिले आत्मअंगुलका संक्षिप्त वर्नन सुनलो, जिसजिसजमानेमें जोजो मनुष्य अपनी अंगुलसें (१०८) अंगुल उंचाहो उनकी चौइस अंगुलका एकहाथ गिनना यह आत्मअंगुलमापा हुवा. कालभेदसें यह मापा छोटाबडाभी होसकताहै, रिषभदेवतीर्थंकरके जमानेमें जो गांव जितनीदूर था-वही अगर आजकलकी अपेक्षा गिनेतो गिनतीमें ज्यादेदूर कहनापडेगा,

अब उत्सेधअंगुलका बर्नन सुनिये ! महावीर तीर्थंकरकी आधीअंगुलकों एकपूरी उत्सेधअंगुलकहना यह अनुयोगद्वारसूत्रकी टीकामें लिखाहै. चक्रवर्त्तीका कांकणीरत्नभी एकउत्सेधअंगुलप्रमाण लंबा चौडा होता है, रिषभदेवजी उत्सेधअंगुलके मापसें (५००) धनुष्यके उंचे थे, सो महावीरतीर्थंकरके हाथके मापेसें (२५०) धनुष्य हुवे, धनुष्य चारहाथका–उसहिसाबसें एकहजारहाथकी देह रिषभदेवकी थी, कहिये ! जिम रिषभदेवकों आज एककोटानकोट सागरोपमकाल अंदाजहुवा जैनलोग मानते है उनकेशरीरकी इतनी उंचाइहोना कौनआश्चर्यकी बातहै? जो बात युक्तिप्रमाणसें सिद्धहो उसकों कौन इनकार करसकेगा ?–जिसकी आंखोंमें पीलेपनका रोग होजाताहै उसकों सबपदार्थ पीलेरंगकेही दिखलाइ दे–तो–बतलाओ ! किसका दोषहै ? दयानंदजीकों ऐसा असाध्य रोग होगया था जो असत्यपदार्थभी सत्य प्रतीतहोतेथे. दयानंदजी ४२९ पंक्ति ६ में लिखते है जैनलोग दशहजारकोशका एक योजन मानते है. ( जवाब. ) यहबात किसी जैनशास्त्रमें नही लिखी, दयानंदजी गुजर गये, अब कोइ उनका शिष्य–अपने सत्यवक्तास्वामीजीकी सत्यतापर घमंड रखता हो तो जैनशास्त्रसें सबूत करे, गुरुके सत्य वचनकों साबीत करना शिष्योंकी फर्ज है, बस ! जो कोई सबूतकरदेगा हम उसकों ( ५०० ) रुपये इनाम दिलवायगें,–

६०–दयानंदजीने सत्यार्थ पृष्ठ ४२८ पंक्ति ३० में लिखाकि अडतालीशकोशकी जूं जैनियोंके शरीरमें पडतीहोगी. और उनोंने देखीभी होगी. औरका भाग्य कहां जो इतनीबडी जूंकों–देखे !

(जवाब.) किसीजैनशास्त्रमें अडतालीशकोशकी जूं नही लिखी. बात बिलकुल गलतहै, अगर सच थातो उसशास्त्रका नाम क्यों नही लिखा? लिखे क्या! जिनके दिलमें धोखा हो-वें-प्रमाणसहित कैसेवतलासके? दयानंदजी तो गुजर गये, अगरचे उनकी जगहपर उनकेशिष्य समाजीलोग इसबातकों जैनशास्त्रसें साबीत करदेवे तो हमसें (१०००) हजार रुपये बतौर इनामके पावें, क्या जाने! वैदिकलोगोंके इश्वरावतार जो चारचारमहिनेतक सोतेरहतेथे-कुंभकर्ण-छमहिनेतक सोताथा, कहते है अगस्तिरिषि इतने बडे थे जिनोंने समुद्र पेटमें भरलियाथा, शिवकी जटामें गंगानदी बहतीथी ऐसेऐसे महात्माओंकेशरीरमें अडतालीशकोशकी जूं पडीहो-और-लिखना भूल गये हो तो विचार करलिजिये!

६१-दयानंदजी सत्यार्थ पृष्ठ ४६४ पंक्ति १९ में लिखते है जैनलोग तीनकोश लंबा मनुष्य और उनकी तीनपल्योपमकालकी उमर मानत है. ऐसे लंबे मनुष्य इसभूगोलमें बहुतथोडे समासकेगें. बंबइ और कलकत्ते जैसे शहरमे तो तीन-या-चार मनुष्यही निवासकरसकेगें. (जवाब.) हम (५९) मी कलममें लिखचूके हैकि-जैनमें जितना शरीरकी उंचाइकामापाहै उत्सेधअंगुलसें जानना. उत्सेधअंगुल महावीरतीर्थंकरकी आधीअंगुलकों समझना यहभी पहिलेलिखचूके है उसहिसाबसें तीनकोशका आधा देढकोश हुवा सो ऐसे मनुष्य-जैनलोग-धातुकीखंड और पुष्करार्द्धद्वीपवगेरः मानते है, धातुकीखंड यहांसें आठलाखकोश-और-पुष्करार्द्ध. यहांसें छपनलाखकोश दूर मानते है, कौनकहताहै इसभूगोलमें इतनेलंबे मनुष्यहै? दयानंदजी बडे फरेबी थे, जितमाकेल किया

धोखा देदेकर कियाहै. शर्म नहीआइकि-झूठ बातजाहिरहोनेपर लोग मुजे क्या कहेगे?

फिर आपलिखते है इतनेलंबे मनुष्योंके लिये घर और थंभे कितनेबडे होते होंगे? (जवाब.)-जहां इतने लंबेमनुष्य होते होगे वहां वृक्षभी लंबे क्यों न होगें, कीडी अगर फिकर करेकि हाथीका घर कितना बडा होता होगा?-तो-उसका सोचकरना वृथाहै या नही?-दयानंदजीके धर्माचार्यमनुजीने जहां हिरण्यकश्यप दैत्यका बर्नन कियाहै वहां फरमाया हैकि-वह इतना उंचाथा-जिसकी कमर सूर्यकी बराबर पहुंचती थी. और उसका बाकीका शरीर सूर्यसेंभी उंचा था. कहिये! इसबातकों सच समझना या-झूठ?

६२-सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४१९ पंक्ति १ में-लिखाकि-जैनलोग चारकोसलंबा-वीछू-और मखी मानते है. (जवाब.) उत्सेध अंगुलके मापेसें चारकोशका आधा-दोकोश-हुवा-सो इतनेलंबे शरीरवाले-चतुरिंद्रिय जीव द्वीपांतरमे-जैनलोग मानते है. अन्यद्वीपकी बात इस भारतमें लगाना ठीकनही. बडेबडे समुद्रोंमें जलचर मगर मच्छ वगेराजीव जैनलोग एकहजारयोजन लंबेहोना मानते है-सो-उत्सेधअंगुलके प्रमाणसें (५००) योजन हुवा. जब लाखहां करोडांयोजनके लंबेचोडे समुद्रहै तो उनमें पांचसेयोजनके मच्छ क्यों नहोगें? छोटेसमुद्रोंमेंभी इतनेबडे मच्छ देखेजाते है जो स्टीमरकेनीचे आजायतो एक दफा उल्टादेवे. सौचो! फिरबडेसमुद्रमें बडेमच्छ क्यों नहोगें? इसका इनकार करना प्रमाणसें बाधितहै, जैनलोग भारतवर्षके समुद्रमें कब इतने बडे मच्छ कहते है, जिस-

पर दयानंदजीकों सौचना पडा. समुद्रमें डूबेहुवे वेदकों फिरपाने-केलिये जो वैदिकलोग मच्छावतारका होना मानते है दयानंदजीने उसकी लंबाइ चौडाई क्यौं न लिखी? क्या वादीयोंकी तर्कतापसें कुच्छ खोफ मालूम हुवाथा?-जब देवदानवोंने शेषनागरुपरसी बांधकर पर्वतद्वारा समुद्रोंकों मथा-और- पर्वत डूबनेलगा-तब अपनीपीठके सहारे जिसकच्छपने उसकों रोंकादिया-सौचो! वह कच्छप कितना बडाहोगा?-दयानंदजीने इसबातकों खुलासा क्यौं नही लिखी?-क्या! शर्म मालूमहुइ?

६१-दयानंदजी सत्यार्थ पृष्ट ४४७ पंक्ति ३० में-लिखते है जैनलोग हरितशाक खानेमें जीवोंका मरना मानते है यह अविद्याकी बातहै, ( जवाब. ) वनास्पतिमें जीवोंका होना सर्वसंमत, सबबकि-उसमेंजल सींचनकरनेसें वृद्धिहोतीहै. लाजवंतीके पेंडकै हाथलगादोतो संकोच और-उठालो तो विकाश होताहै-सौचोकि अगर उसमें जीव नहोता तो-ऐसा क्यौं होता? असलीही हालतमें रही चली आती. इसलिये सचहैकि-हिरतशाकके खानेसें जीव जरुर मरते है. दयानंदजी ४४८ पृष्ट पंक्ति ९ में लिखते है उश्नजल पीना जैनोंका भ्रमजालहै, जीवोंकों मारकर पीना उससें तो ठंडाजलही पीना अच्छाथा. ( जवाब. ) जलकों तताकरनेसें कौनकहताहै जीव नहीमरते? जरुर मरते है, असलमें व्रतधारीयोंकों सजीव खानपानकरना शास्त्रका हुकमनही, कच्चाजल सजीव और तताजल निर्जीव यह सर्वमान्यबातहै, जलको तताकरनेसें उसमें चारमहरतक दूसरेजीव पैदा नही होते. इसलिये सजीवसें निर्जीवजल पीना व्रतधारीयोंकेलिये अच्छा समझागया. गृहस्थ

लोगोंकोंभी गुनासिबहैकि-जब व्रतकरे निर्जीवजल पीये. अगर सवालकियाजायकि-उसकों जलके जीवमारेका पाप लगेगा यानही? ( जवाब. ) जलतताकरनेका उसने कब त्याग कियाथा?-उपवासमें चार या-तीनतरहके आहारका त्याग होताहै, जलतताकरनेका त्यागनहीहोता,-और व्रतकी रक्षाकोलिये जलतताकरना भावहिंसामें दाखिल नही. विदूनभावहिंसा पाप नही, इसलिये सबूत हुवाकि-व्रतमें गर्मजलपीना अतिउत्तमहै, गर्मजलपीनेसें कामविकार शांत रहताहै. चिकित्साविद्याकेजानकर वैद्यलोगभी उष्णकिया हुवाजल पीना ज्यादे पसंद करते है,-इसलिये कच्चेजलसें पकाजल पीना दुरस्तहै,

६९-सत्यार्थप्रकाश पृष्ट ४४९ पंक्ति १ में-दयानंदजी लिखते है-हे जैनो! अगर जो तुम्हारा मत सच्चाहोताते सृष्टिमें-इतनीवर्षा नदियोंका चलना-और इतनाजल क्यौं इश्वरने उत्पन्नकिया?-तुमारे मतानुसार सूर्यकेतापसेंभी क्रोडानक्रोडजीव मरतेहीहोंगे. ( जवाब. ) कौन मूर्ख कहताहैकि-सृष्टि जल नदियां और सूर्य-इश्वरने बनाये-जिनकीबुद्धि नष्ट होगइहो वही इश्वरकों कर्त्ता माने, जैसे इश्वरवादीयोंके मतमें स्वयंसिद्ध इश्वरहै उसी प्रकार जैनमतमें स्वयंसिद्ध जगत् है. फिर क्या जरुरतहैकि-इसका रचनेवाला कोइ मानाजाय, और निरागी इश्वर रागके फंदेमें क्यौं फंसें? अगर कहाजायकि-शुभाशुभकर्मोका फलदाता इश्वर नही तो और कौन है? ( जवाब. ) शुभाशुभकाफलदाता-खुद-कर्म है, जीव जैसाकरेगा कर्म उसके स्वतः उदयआयगे, अगर कहाजायकि-बदीका फल वह स्वतःपाना नहीचाहता ( जवाब. ) कौन कहता है वह

चाहताहै, जैसे लोहा नहीचाहताकि-मैं-चूंबकपाषाणकी तर्फ खेंचाउ? लेकिन! खेंचा जरुरजाताहै, इसीप्रकार कर्मरुपचूंबकपाषाण लोहरुपजीवकों स्वतःखेंच लेते है, इसलिये कोइजरुरतनही इश्वर दंडदे, अगर कहा जायकि-फिर इश्वरकों माननाही बेंफायदे हुवा ( जवाब. )-बतौर ध्यानका सहारा ध्येयरुप मानना क्या! फायदा नही है? अगरचे है-तो-फिर बेफायदे कैसें कहतेहो? हां! सिर्फ कर्त्ता रुप नही मानते, क्यौंकि-उसके स्वरुपमें दोष आताहै,

६६-सत्यार्थ पृष्ट ( ४५१ ) पंक्ति १० में-दयानंदजी विवेक० भा०१ का-हवाला देकर लिखते हैंकि-एकसिद्धकी कंथा एकवैश्यकों ( ५०० ) अशर्फी नित्यदेतीथी. भला! कंथा वस्त्रका होता है वह अशर्फी किसप्रकार देसकताहै, ( जवाब. ) जैनके साधुओकों कंथा नही होती. औरोंकी बात औरपर समजना ठीकनही. विवेकसारमें जो बात लिखी थी-अगर सच्ची थीतो उसका अक्षर अक्षर लिखते, फिर ( ४५२ ) पृष्ट प्रथम पंक्तिपर दयानंदजीलिखते है ऐसी ऐसी असंभवकहानी इनकी लिखे तो जैनियोंके थोथे पोथोंके सदृश हमारा ग्रंथभी बहुत बढजाय. इसलिये अधिकनही लिखते-थोडीसीबात छोडकर इनके शास्त्रोंमें सब मिथ्या जाळभराहै. ( जवाब. ) जरा इसमजमूनकों खयालरखकर पढलो-मालूम होजायगा-वेद क्याचीजहै, वैदिकलोग सत्यविद्याका पुस्तकवेद बतलाते है लेकिन! हजारवैदिक एकठेकरो तो उनमेंसें वेदके जाननेवाले एक-या-दो-निकलेगें. चारोंवेदमें क्यालिखाहै इसकेजाननेवाले औरभी कम निकलेगें. अगर वैदिकआचार्योंकों पुछाजायकि-वेद-क्या वस्तु-और-उसमें क्या लिखाहै? बहुतसें इसबा-

तकों नही बतासकेसें, फक्त यही जाहिरकरेंगेकि-हमारे बडेरे वेद मानतेचले आये-और हमभी मानते है. वेदमें जो जो असंभववाते है इसीलेखमें हम पहिले लिख आये, पढनेंसें मालूमहोजायगाकि वेदके थोथे पोथे है-या-जैनके? दयानंदजीने कुतर्करुपी तलवार हाथमें लेकर वेदरुपमहानगरका कतल आम किया, वेदके असली अर्थसें शर्म आइ-और-वादीयोंकी तर्कतापसें घवडाये-जब-नये अर्थ खडे किये, दयानंदजीका फरमानाथाकि-सबके मतमतांतर-सबके ग्रंथ-तीर्थयात्रा-मूर्त्तिपूजा-और-व्रतउपवास वगेरा मिथ्याहै, मुसलमान और इशाइयोंकोंभी वैदिक बनालेना अच्छा है, सबजातिवालोंका एकत्रभोजनहोना कोइहर्ज नही, आचार विचार-चौका-जातिभेद-मिथ्याहै, सबजातिकी लडकीसें-विवाह करो. पति परदेश जाय तब स्त्रीकेलिये एक दूसरा पुरुष घरपर नियतकरजाय-वह उसस्त्रीसें संतान पैदाकरता रहे, जब पति घर आवे तब उस दूसरेपतिकों बिदाकरदेवे. संतानकों आप ले लेवे, पति अपनीस्त्रीकों दूसरे पुरुषसें मैथुन करानेकी आज्ञा देवे, आर्यसमाजके संन्याशीकों धन देना-दूसरेकों कुच्छजरुरत नही. पंचयज्ञ करो-संध्यासेवन करो-अग्निमें होम करो, देखिये! दयानंदजीका ये फरमाना था, कहिये! अब सत्यार्थप्रकाश थोथाहै-या जैन? दयानंदजीने लिखाहै जैनाचार्योंने वेदकी संहिता नही पढीथी इसलिये नींदा करगये, (जवाब.) महावीरतीर्थंकरके बडे शिष्य गौतमगणधर-अग्निभूति-वायुभूति सुधर्मा-वगेरा वेदपाठी अग्निहोत्रब्राह्मण थे, शय्यंभव भट्ट-कुमुदचंद्र ( सिद्धसेन दिवाकर ) और-हरिभद्रसूरि-पहिले वैदिकमतके आचार्य थे, उन्होने वेदों-

कों असत्यजानकर छोडदिया, और जैनमजहब अंगीकार किया, वेदोंकी चारोसंहिता मेरे पासभी मौजूदहै, अपनी इस्वलियाकत उसका तरजुमाभी कर सकता हूं. जिसकिसीकों इम्तिहानलेनाहो छपवाकर मेरे नजदीक इरसाल फरमावे, जवाब बमुजबटीकाभाष्यके दूगा, अगर कोइ गुस्नाखी करेगा उसकेशाथ गुस्ताखीसे पेश आनापडेगा. सबबाकि-यह जमानेकी खूबी हे,

६७–दयानंदजीकों ग्रंथलिखते वख्त सोचनाचाहियेथाकि–जैनलोगमलयाकिसकों कहते है?–पुद्गल किसकों मानते है? चौदहरज्वात्मकलोक क्या बस्तुहै? बिनासमजे मनमाना लिखदेना कौनसी बहादुरी किइ? चौदहराज्य नही–किंतु रजूहे, और रजू एकमापकरनेके–पैमानेका नामहै, किसी राज्यधानींका नाम नही, उसमें आकाशपाताल सबमिलाकर यह गिणनाहे, केवलआकाशपर चौदहरजू मानना दयानंदजीका भ्रमहै, दयानंदजीने कोनसा दिग्विजय कियाथा लेकिन! उनकेरागीलोगोंने दयानंददिग्विजयग्रंथ तयारकिया, इधर प्रतिपक्षीयोने दयानंदपराजय–दयानंदपराभूति–मुखचपेटिका–और–दयानंदमतमर्दन तयार किये, दयानंदजीने सत्यार्थप्रकाशमें लिखा तभी उनकों बोलनेकी जरुरत हुइ, समाजीलोग अकसर? यहीकहते हे हमारे स्वामीजीने जो कुच्छ लिखा वह सचहे, लेकिन! दुश्मन जिसबातकों मंजूर करे वह सचहोताहे.

६८–दयानंदजीने लिखाहे जैनमुनि विष्णुकुमारने नमुचिप्रधानको मारडाला, और दंडप्रायछित लेकर शुद्धहोगये क्या खूब बातहै? ( जवाब.) नमुचिकों जैनमुनिविष्णुकुमारने इसलिये मारा

कि–वह धर्मकों डूबाता था, उसकों उपदेशद्वारा समझाया-लेकिन! फिरभी वह सामनाकरनेकों आमादाहुवा. इसलिये उसकों मारना फर्जहुवा, जोबात फर्जहो–उसमें गुनाहनही. गुनाह बिदून प्रायछितनही. फिरदंडकी क्याजरुरतरही? कौन कहताहै उनोंने दंड लिया, दयानंदजी नाराज क्यौ हुवे? क्या नमुचि कोइ उनका रिस्तेदार था? कितनेक कहते है दयानंदजीने इशाइबनते रोककर समाजी बनाये यह गुण क्यों नही लेते? (जवाब.) सौचोतो-कुच्छभी नहीरोका और बनाया, बल्किन्! वैदिकमतमें विरोध फैलाकर जगह्न जगह्नपर भेद डालदिया, दयानंदजीकी और हमारी कलमकी लडाइ खतमहुइ, सत्यार्थप्रकाशके बारह्नवे समुल्लासका–जवाब भी पुराहुवा. इसमजमूनमें जहां कइ जीकर इनामका आया उसकेलिये एकवर्षकी मुहलत दिइजाती है. जिनकों खायेसहो बजरीयेकलम छपवाकर जाहिर करे,



# [ दुनियाके मतमतांतर. ]

१–अगर दुनियाके दोहिस्से समझेजायतो एक आर्य और दूसरा अनार्य, जिसमें आर्योंके बनिस्पत धर्मकी तलाशीमें अनार्यलोग हमेशा नादुरस्त चलेआये, कोइधर्मतत्व अनार्योंका एसा नही जो आर्योंसे बढकरहो, अनार्यलोग बिदून सौचे उसकामकों जरुरकरडालेगें जिसमें पाप ज्यादेहोताहो. मगर आर्यलोग उसको कभी न करेगें जिसमें पाप बढकर लगे. निदान! आर्योंका खया-

ल धर्मपर ज्यादाकहना कोइहर्जकी बातनही. देखिये! उसकी चंदमिसाले यहां पर कुच्छ लिखदिइजाती है. फ्रांसके एक अध्यापकने इम्तिहान कियाकि-खरगोश जानवर ठंडकी बर्दास्त-सबसे ज्यादाकरसकताहै, उसने एकखरगोशकों बर्फके संदूकमें बंदकरके एकगांवसें दूसरेगांव डाकमें भेजा, वहांजब बर्फको पीगलाकर उसे निकाला जीताजागता निकसआया. आर्यलोग ऐसा इम्तिहान कभी नही कर सकते, अगर वह मरजातातो कितना बेजाहोता? अनार्यलोग बतौर इम्तिहानके जीतेकुत्तोंकीखाल धीरेधीरें इसलिये खेंचलेते हैकि-इसकों नयीखाल आती है-या-नही? आर्यलोग ऐसाकठोरकाम हर्गिज नहोकरसकेगें.

२-बंदरोंकी खोपरीयोंकों बरमोंसें छेदकर उसमेंसें मांस निकालना और कहनाकि-इम्तिहानलेते है, एकजानवरका अंग काटकर दूसरेकों लगाना और देखनाकि-जुड जाताहै-या-नही? जानवरोंकों जहरीले सर्पोंसें कटवाना और देखनाकि-इससें वह मरताहै या नही? नशकाटनेकी तरकीबकेलिये हजारांह्कुत्ते निर्दयहोकर काटडालना-आर्यलोग ऐसाकाम प्राणसंकट आनेपरभी मंजूरनही करेगें, कइ जानवरोंको भूखाप्यासारखकर इम्तिहानकरना अनार्योंहीका कामहै, मच्छलायोंकों तलभुंजकर और उंदरोंका मुरब्बा बनाकर खाना अनार्योंहीकी लीला है आर्योंकी नहीं. युरोपदेशमें डाककेजरीये सांपवींछु वगेरा जीतेजानवर पार्सलमें बंदकरके भेजनेकी रसम दिनपर बढतीजाती है, आर्यलोग इसरशमकों इसलिये बुरोसमझते हैकि-स्यात्-वह मरजाय तो कितना पाप दर्पेश हो? इसीलिये कहसकते हैकि-धर्मकीतकरारीयें

अनार्यलोग आर्योसें हमेशा नीचेचलेआये.

३–अनार्यदेशमें जानेकी चंद सरते निचे लिखी जाती है,

(१) कइशख्श धर्मकी वृद्धिके लिये अनार्यदेशमें जानेका इरादा जाहिरकरते है उनकों चाहिये पहिले अपनेकोंही धर्ममें पावंद करे, और उसकेजरीये आर्यदेशमेंही उसका फायदा हासिल करे, बाद ज्यादे फायदा मालूम दे–तो–जानेको इजाजत संघसें मागे,

(२) कइशख्श हरकिसमके इम्तिहानके इरादेसें जानाजरुरीसमझते है. उनकों मुनासिबहै वहांजाकर धर्ममें दृढ रहे, और बाद इम्तिहान हासिलके फौरन आर्यदेशमें चलाआवे, चाहे जितना वहां–वो–धर्ममें दृढ रहाहोतोभी–अनार्यदेशमें भक्ष्याभक्ष्यकेसंसर्गका उसेजरुर दंडप्रायछित लेनाहोगा,

(३) अगर कोइ उक्तदोकल्मके जरीये अनार्यदेशमें जानाचाहेतो उसकों चाहियेकि–निचे दर्ज कियाहुवा इकरारनामा संघकों लिखदेवे, इसमुताबिक जो शख्श जायगा उसकों वहांसें आनेपर मुआफिक इकरारनामेके समाज और बिरादरीमें सामील करलिया जायगा. कोइशख्श इकरारनामेसें बदल जायतो उसगांवका समाज आर्यखंडके कुल्लसमाजकों इतला दे–जिसकेजरीये वह कुल्लसमाजसें खारिज समझाजाय.

## [ इकरारनामेकी नकल, ]

(४)–श्रीजिनायनमः–स्वस्तिश्री अमूक नगरे–श्रीजैन श्वेतांबर संघ–और अमूक ज्ञातियोग्य–अमूक नगरसें–अमूकशख्शका जयजिनेंद्र मालूमहो, मैं–अनार्यदेशमें जानेकी इजाजत चाहताहूं और

सचेदिलसें यह इकरारनामा पेशकरताहूकि-मैं-वहां जाकर मांस मदिरावगेरा अभक्ष्यका भक्षण न करुंगा, अगर करुं तो जींदगी-तक ज्ञातिबिरादरी न पाउ, दूसरे अर्हन्नीतिवगेरा जैनशास्त्रमें जो कुच्छ दंडप्रायछित फरमायाहै उस मुआफिक लुंगा, शिवाय उसके शत्रुंजय-गिरनार-सम्मेतशिखरजी वगेरा एकमहातीर्थकी यात्रा करुंगा, इसलेखसें नफिरुंगा, अगरफिरुंतो तावेउमर ज्ञाति नपाउ,

| | |
|---|---|
| ( गवाही अमूक अमूककी. ) | संवत् |
| गवाही नंबर-१- | सही-हस्ताक्षर- |
| गवाही नंबर-२- | |



(५)-इस इकरारनामेकी नकल छपवाकर आर्यखंडमें जहां जहां बडेबडे शहरहै समाजमें भेजादिइजाय, जव किसीशख्शको अनार्यदेशमें जानाहोतो इसपर सही करके जानेकी इजाजत संघसें हासिलकरे, शास्त्रोमें लेखहैकि-अनार्यदेशभी कारणपाकर आर्य-और-आर्यदेश-कारणपाकर अनार्य होजाते है, इसवख्त जो देश अनार्य है वही कारणपाकर अगर आर्य होजायतो फिर वहां जानेकेलिये इजाजत या दंड प्रायछित्तलेनेकी जरुरत नहोगी, सुनाजाताहैकि-थोडे अर्सेमें यूरोपवगेरा देशोंकी रैल खुलनेवाली है, अगर खुलगइतो हजारांहआर्योंका वहां गमनागमन होकर खानपानकी योग्यसामग्री जारी होजायगी. रास्तेमेंभी खानपानकी शुद्धता रहसकेगी. अगर ऐसा हुवा तो-वें-देशभी आर्यतुल्य होजाय तो क्या ताज्जुब? उसवख्त-फिर दंडकी जरुरत नरहेगी.

(६)–फ्रांसके परिसनगरकी नेशनेललाइब्रेरी आजकल दुनियाभरमें बडीहै जिसमें चौदहलाख छपीहुइ किताबें–तीनलाख नकशे–और देढलाख प्राचीनसिक्के तथा तमगे मौजूदहै वैसे पहिले जमानेमें आर्यखंडमेंभी बहुतसी थी, सबबकि–उससमयके ग्रंथ–अबभी–प्राचीन पुस्तकालयोंमें मिलते है, असलमें! विद्या और कारीगरीका खजाना भारतवर्षही था. क्या हुवा!–कुच्छसमयके फेरफार एकसा जमाना न रहातो ?–याद रहे ! धूपछांव सबजगह बदलती रहती है, दुनियामें सबमें बंडीनहेर जैसेआजकल–सेंपटीटसेंबर्गसें लेकर चीनकी हदतक बनीहुइहै वैसे पहिलेदिनोंमें अपनेदेशमेंभी थी. यह कभी नहीकहाजासकताकि–अपनेअपने जमानेमें–सुखके साधन न बनेहो,

(७)–यह भूलकरभी मतसमझनाकि–जैसा मुल्कका–बंदोबस्त अबहै वैसापहिले कभी नही था. जब चक्रवर्ती वासुदेव–प्रतिवासुदेव–और–मंडलीकराजे–मोजूद थे–कैसे कहाजायाकि–वे–अपनेदेशका बंदोबस्त नही करसकते थे–अबखर्बवर्षोंको जानेदो, कोटानकोटि–और–लाखवर्षभी अलगरखो–फक्त दो–अढाइहजारवर्षकाही हाल सूनलो! अशोकराजाके हुकमनामेका खुलासाहाल तपसीलजेलयहहै, प्रयाग–जूनागढ–दिल्ली–कइजगहकी गुफायें–चटान और खंभोमें जोजो हुकमनामें मोजूदहै उनमें लिखाहैकि–अशोकराजाने रस्तोंपर कुवे बनवाये. सडकोंपर दरखत लगवाये, आदमी और जानवरोंके लिये सफाखाने बनवाये, अशोक–मगधदेशकेराजा–चंद्रगुप्तका पोता–और इतिहासोंके लेखमें सबूतहैकि–सन (२५७) के पहिले यह पटनाकी गदीपर था, कहिये! सडकें–दोनोंतर्फ द-

रखत-कुवे-और-सफाखाने पहिले थे-या-नही?-पहिले जितनी धरती बोइजातीथी इतिहासोंके पढनेसें मालूमहोताहै अब उससें कम बोइजाती है, अगर ऐसा न माने तो बतलानाचाहिये पहिलेज मानेमें अनाज सस्ता क्यौं था?-देश निर्धन था तो दूसरे देशवाले दौडदौडकर इसकों लूटने क्यौं आते थे?-जवाहिरात औरमणो-बंद सुवर्णकी मूर्त्ति क्यौं बनाइजाती थी?

(८)-यह भूलकरभी मत समझोकि-पहिलेदिनोंमें कारीगरी कम थी, देखिये! जैसे पूर्वकालमें ग्रहनक्षत्रादिके वेधक-यंत्र बनायेजातेथे अब कहां बनसकते है? डाककी चीठीयां जैसे अब जातीआती है, पहिले इससेंभी थोडे परिश्रमके शाथ विद्याधरलोग आकाशगामीविमानोंके जरीये जल्दी पहुंचाते थे, पांचहजारवर्षपहिलेका वृत्तांत शास्त्रोंमें पढो तो बखूबी मालूमहोसकताहैकि-पहिलेदिनोंमें-आकाशगामी विमान विद्याधरलोग चलातेथे और देशाटनकरनेवालोंकों उससे बडाआराम पहुंचता था, पुलिसका बंदोबस्त जैसा अबहै नहीकहाजाताकि-पहिले नही था,-राजेलोग खुद-रात्रीकों रैयतकी रक्षा करतेथे, अगर सवालकियाजायकि-किस राजेने ऐसी कचहरी खोली-जिस्मेंराजापरभी नालिश सुनीजाय? (जवाब.) हजारोंह राजे ऐसेहुवे जिनोंने खुद अपनी सजाकेलिये न्यायालय खोले थे-सभासदभी इसलिये मुकरर किये जातेथेकि-हमभी अगर न्यायसें चूके तो किताइ अलायदा करदियेजाय, किनकिनके नाम लिखे?-यह खूब यादरखोकि-वचनकी पाबंदी जितनी पहिलेथी-अब नही रही. बतलाइये! बातबातप

रसीद क्यौं लिइजाती है? क्या जरुरत हस्ताक्षरकी अगर ज्यादे इतमीनानहोता तो ?

९—जंगलमें मंगल पहिलेनही था-इसकी क्या सबूती है? क्या द्राक्षके बाग—और मेंवेके पेंड-कदमकदमपर नही सुने? कितनेक कहते है रामचंद्रजी अयोध्यासें रामेश्वरतक गये वहां रामायणमें जंगलही जंगल लिखाहै (जवाब) रामचंद्रजीकों वनवासकी राह लेना था-इसलिये-वें-उसरास्ते चले थे-जहां राजधानी न आसके. दीनदुखीका-उद्धार जैसे पहिले किया जाताथा अबउससेकमहै ऐसाकहनेमें कोइहर्ज नही. क्या! मजालहैकि-धर्मकी पावंदीमें आयोंका कोइसामना करसके? अगर कहाजायकि-पहिलेजमानेमें इतने पुल-कहांथे? (जवाब.) यह कोइबातनहीकि-हरेकजमानेमें सुख और आरामके साधन न वनेहो रामचंद्रजीकी सेनाने समुद्रमेंभी-पुल बांध दियाथा-यह किसीसें छीपीहुइबात नही. पहिलेजमानेमें जितनी रहेमदिलीथी-अब उतनी कहां है? चौइससेंवर्षके पहिले जब वीतभयपत्तननगरके राजा उदयनने-उज्जेनके चंडप्रद्योतकों हरादिया और-केदभी करलियाथा-फिरभी रहेमदिलीसें पूछाकि अब क्या चाहताहै? उसने कहा मेराराज्य पीछा देदो, उदयनने उसीवख्त उसका राज्य लौटादिया, ऐसेबहादूर बहुतथोडे निकलेंगें जो-जीते हुवे देशकों फिर वापिस करदे,

१०—अगर कहाजायकि—टेलीग्राफ जिस्मे तारपर बीजली दौडाना पहिले कहांथा? (जवाब)-पहिले लिखआये हैकि-अगलेजमानेमें आकाशगामीविमानोंके जरीये विद्याधरलोग समाचार पहुंचाते थे, जिनकेपास ताकतवर हथियारहो-वें-कमजोरकों क्यौं

पकडे?-जरासा थंभा गिरजाय-या-तार-टूटजाय-वहांही वीजली दौडना बंद होजाय, रेलगाडी पटडीपरसें उतरजाय तो जल-अग्नि और-पवन-कुच्छभी नोकरी नही देसके-विद्याधरोकोंयहखतरा कहाथा, अंग्रेजोंकी अमल्दारीमें बहुत बडाआराम यहहैकि-कोइ किसीके धर्मपर दखलनही देसकता. किसीकी औरत कोइ छिन-नहीसकता, चाहे जैसागेह्‌ना कोइ पहनो-मनादी नहीकि-तुमने ऐसा क्यौं पहना?

११-गरीबोंकेलडकेकों पढनेका जैसा अब आरामहै पहिले भी था. इतिहासोसें मालूमहोसकताहैकि-पहिलेभी गांवगांवमें पा-ठशाला बनाइजातीथी,-विद्या और कलाकौशल्यताका निधान आर्यावर्त्तही सदासें चला आया. छापखानेकी रसम पहिलेभी थी. देखिये हरेकजगह शास्त्रोमें पढतेहोकि-स्वनामांकित मोहर पहिलेभी लोग रखते थे, अब छापखानेका काम ज्यादा पसंदहै पहिले हाथका लिखा पसंद था, जमानेकी खूबी सदासें बदलती चलीआइ, जैसे खेलनेके तास इस्वीसन (१३५०) के अर्से-छापेगये पहिले दूसरी वजहकेछापेजातेथे, इसमें चकितहोना कोइजरुरतनही,

१२-[ अकलके चाबुक,] १-बेमतलब ज्यादे मतबोलो, २-ऐसा गुप्तभी मतरहो जहां कोइभी तुम्हारेपास न आसके, ३-सबकेसामने ऐसागुस्सा मत दिखाओ-जिससें लोग तुमकों पागल समझे, ४-यह हमेशा यादरखो हम मोट्टीके पुतले है, यह घमंडभी मतलाओकि-यह्‌काम हमने किया, सबकार्य तुम्हारे पूर्वसंचितपु-न्यसें सुधरते है, ५-कचहरीमें हाकिमकी धमकीसें मत गभडाओ-सौचकर इजहारदो, ६-मूर्खोंकी हांमें-हां!-मतामिलाओ, ७-तुम

नेकोइ ग्रंथबनाआ और गलती रहगइ-उसकों सुधारनेमें ऐब मत समझों, ८-सबकेशाथ मिलझुलकर चलना अच्छा होताहै लेकिन! बुरोंसें हमेशा दूर रहो, ९-दूसरेकी तारीफ करना अपनीही इज्जत बढानाहै लेकिन! झूठोंकी तारीफ मतकरो. इसमें अच्छेंकी बुराइ होती है.

१३-(१०)-कोइशख्श तुमकों सुन्नाचांदी बनानेकी तरकीब बतलावे-तो सिखलो-लेकिन! पहिलेसें रुपयेपैसे हर्गिज मत दो, काम फतेहहोनेपर देना अकलमंदोंका कामहै, ११-अकलके काममें ताकतकी जरुरत नही, १२-जिसकामको शुरुकिया उसको पुरा करना चाहिये, आधीहजामत नाइलोगभी नही रखते, १३-ऐसा देशहित और आमदनी किसकामकी जिसमे धर्म डूब जाय, १४-चीज नजरदेखकर लेनाचाहिये-दूसरेके भरुसे लिइ हुइ न जाने कैसी निकसे?-१५-अगरतुम दौलतमंदहो तोभी फिजूलखर्च मतकरो, हां! धर्मकेकाममें जितना खर्चोगे अच्छाहोगा, १६-हरबातमें बहुत चिडना अच्छानही. मिजाजकों मुकामपर रखेकरो, १७-नोकरोंपर हरवख्त हंटरलिये मतखडे रहो. १७-थोडेहर्फोंमें ज्यादे इबारत लाना अकलमंदीकी निशानी है, १८-यह हर्गिज मतसमझोंकि हमबेभूलहै, १९-ज्यादे लिखावट मतकरो थक जाओगे. २०-साधुलोगोंकी तारीफ जबहै गरीब और दौलतमंदकों एकसा गिने, २१-अपनी भूलकों किसीके सामने मतजाहिरकरो-तुमकोंही निचादेखना पडेगा,

१४-(२२)-इतना सख्तरौआब मतडालोंकि-लोग-पासआनेसेंभी नफरत करे, हां! बिना रौआब रहनाभी ठीकनही, २३-

दोलतकी तंगीपर बडी तिजारतका काम मत खोलो,–२४–विवाइ-या–और किसी काजकरीयावरमें इतना खर्चमतकरो, जिससें कर्जदार बनना पडे, २५–गुम्मनाम चीठी लिखना डरपोकोंका कामहै, २६–ज्योतिष्–चिकित्सा–मंत्र–और–धर्मशास्त्रके पढेहुवे–हर-जगह–इज्जत पाते है, २७–अलभ्यवस्तुकी चाहनाकरना मूर्खोंका कामहै, खूबसुरतस्त्रीकों देखकर पुरुष–और–खूबसुरतपुरुषकों देख-कर–स्त्री–मोहितहोकर–मनकों बिगाडलेते है, लेकिन! नही सोचतेकि–जो चीज अपनी नही उसपर अपना अमल क्योंकरहोसक-ताहै! २८, स्त्रीकों कुल्ल जायदादकी कुंची सुपर्दकरदेना अकलमं-दीसें दूरहै, २९–स्त्रीकों मरजी मुजब जेवर और पोशाक पहनाओ लेकिन! हेसियतसें बहारहोजाय ऐसाकाम मत करो, ३०–पूर्वपु-न्यकेउदयसेंही संसारीकसुख मिलताहै, यहांधर्मकरोगे तो फिरभी पाओगे,

१५–(३१)–जैसे गुंबजपर गेंद नही टीकती मूर्खके दिलपर नसीयत नहीटीकती, ३२–उल्लूने बारांहवर्ष मेहनतकरके एकग्रंथ बनाया, उसमें लिखाकि–सूर्यमें रोशनी नही होती. उसपर चम-गीदडोंने सही करदिइकि–बात–दुरस्तहै, बस! इसतरह मूर्खोंकी बात मूर्खही मानसकते है, ३३–साधुलोगोंको चाहिये कोइ बेव-कुफ वहेस करनेवाला आवे शिवाय खामोशीके दूसरा अमल न-करे, ३४–जो इसवख्त तुम्हारा प्रीतिपात्रहै वही कभी–भीतिपात्र बनजायगा–दिलकी बात सोचकर कहा–दुनिया दगलबाजोकी सरायहै, इसमें नेक थोडे बद ज्यादे देखोगे. ३५–साधुओंकी और राजाकी मुठी बंधीहुइ रहना चाहिये, खुल जानेसें योग और भोग

बेकदर होजायगें, १६-यह मतसमझोकि-भारत मध्यखंड दशपांचनगरोंका एकदेशहै, दौलत और विद्याका खजाना यही खंड है, गिरतीवख्तमेभी दूसरे देशोंकों परवरिश पहुचानेवाला दूसराकौन होगा? देखिये?-बहत्तरकरोडरुपयेका माल-दरसाल-दूसरेदेशोसें-इसमेंआताहैऔर(९९)नवाणुंकरोडका यहांसें-अन्यदेशोंकेलियेजाताहै,दूसरेदेशवालेअकसर-बजरीयेखूबसुरत औरतोंकेमालबिकवातेहै याते उनका माल आसानीसेंबिके,देखो! एक अमरिकाके युनाइटेडस्टेटमेंही(७००००)हजार औरतेंहोटलोंपर सौदा बेचनेके लिये मुकररहै,भारतमें उक्तरसम नहोनेपरभी-मालका ज्यादे बिकना-कौनबुद्धिमान् कमजोर कहसकताहै?-

१६-राज्यरिद्धि-और-इज्जत-सब-धर्मरुपकल्पवृक्षकेफलहै, पहिलेजमानेमेंजोलोगज्यादेसुखीहोतेथे धर्मकों-ज्यादे-करतेथे-आजकल-जिसकेबहुतसुख-उसकोंबिल्कुलअधर्मीदेखोगे, जबकिसीकों तकलीफहोकहाजाताहै धर्मकरो,सोचो! धर्म कुच्छ चीजनहीतो-ऐसा क्योंकहागया? सबूतहुवाकि-सबका-शरणदाता धर्म है,अच्छाअधर्म किसका नाम है. सुनिये! धर्म उसकानामहे जो दुर्गति पडते हुवे जीवकों अच्छी गतिमें धारणकरे. परलोकके रास्तेकों साफकरना या आत्मिक गुण प्रकटहोना उसकानामभी धर्महै,जिसने पूर्वभवमें धर्मकों सच्चे दिलसे कियाहो उसीकों यहप्यारालगेगा, दुनियामेंधर्म-अनेक तरहकेहै-लेकिन! उनसबका-नतीजा-इसतरकीबसें लिखदिया जायगाकि-कोइमजहब इससें बहार नरहेगा,

१७-पहिले षड्दर्शनके नाम सुनिये,!-कइलोग-जैन-बौध-नैयायिक-सांख्य-वैशेषिक-और-जैमनीय-इनकों षड्दर्शनागिनते

है, कइजैन-बौध-सांख्य-शैव-मीमांसक-और-नास्तिककों-सामिल करकेगिनतेहै, कइ-जैन-बौध-सांख्य-जैमनीय-वैशेषिक-और-योगमतकों मिलाकर षड्दर्शन गिनतेहै,कितनेकलोग-नैयायिक-और -वैशेषिककों शैवमतमें और कइ वैशेषिककों अलगभी कहतेहै, कितनेक शैवमतका दूसरानाम योगमतभी-बोलतेहै, अद्वैतवादी-और-वेदांती-मीमांसकके अंतर्गत समझनाचाहिये,जैनऔरबौधका बयान इसीकिताबके(१४१)पृष्ठसें लगाकर(१८१)तक लिखागया पढनाहो-तोपढलो!-जैनमें श्वेतांबरआम्नाय सबसें प्राचीनहै. दिगंबरमत विक्रमसंवत्(१३९)में निकला,इन्होंने द्वादशांगसूत्र नमान कर नयेग्रंथजारीकिये,इसलिये इनकोंजैन-नही-जैनाभास-समझना चाहिये, ढुंढियेपंथीलोग जो मुखपर कपडेकीपट्टी बांधरखतेहै येभी जैन नही-जैनाभास समझे, जैनसूत्रोंमें मूर्तिका मननकरना दुरस्त लिखा-इन्होंने-इनकार किया. विक्रमसंवत्(१७०९)में-एकलवजी नामकेशख्शने मुखपर कपडेकीपट्टी बांधकर इसमतकी नींव-डाली, थोडेवर्षहुवे इनमेंसें एक-भीखमजीनामके शख्शने-भीखमपंथ चलाया,मूर्ति नहीमानना-जैसे ढुंढियेलोगोंका मतहै इसीतरह भीखमपंथकाभी-जानलो,दोनोंमत-शास्त्रविरुद्धहोनेसेंत्यागनेयोग्यहै.

१८-संवत्(१९२५)में-पूज्यधरणेंद्रसूरिसें लडकर-एक-रत्नविजयजी यतिने तीनथुइका मत निकाला, उक्त-रत्नविजयजीयति-पहिलेतो कोइरोज-श्रीपूज्य-बनेथे.लेकिन! जब श्रीपूज्यधरणेंद्र सूरिने राज्यबलसें मुकाम जावरेमें उनका लवाजमा छिनलिया मारेशर्मके साधु बने, संवत् १९२५)केअर्से खाचरोदगांवमें-पहिला चातुर्मास किया-और-तीनथुइका-मत निकाला, शास्त्रके ब-

चनकों-लोप-करना इसकेबराबर कोइपापनही, लोगोंकों भ्रममें डालनेकेलिये कभीकभीयहभी कहदेतेहैकि-तीनथुइभी सत्यहै, चारभी सत्यहै, लेकिन! यहकहना उनका इसमतलबपरहैकि-हरेक शख्श हमारे मजहबमें दाखिलहो, दुनियाका यह कुदरती नियम हैकि-नयीचीज-चाहेखोटीभी हो-लोग-उसपर आमादा होजाते है, सज्जनोंकी यह कहलावत यादरखो-[सभी घास जल जायगो-दूब रहेगी खूब]-अखीरमें झूठेझूठेहीहै. नयेमतकी नयीबात-तीनदिन रहेगी. संवत् (१९२८)में-जब-श्रीमत् झवेरसागरजीके शाथ-राजेंद्रविजयजीकीचर्चाहोनेका-*इकरारनामा लिखागया-लेकिन! सभामें नही आये-उसादिनसे उनके मतकी जड मालवेमें जमनेनहीपाइ-उज्जेन-इंदोर-और-रतलाम-जोकि-मालवेमें बडेशहर समझेजातेहै-कोइश्रावकनेइनकोंनहीमंजूरकिये-रतलाममें जैन श्वेतांवर श्रावकोंके(७००) घर-जिसमें. कुल-४०-५०घर-उनके मतमेंदाखिलहुवे, जावरा-खाचरोद-राजगढ-कुकसी-झाबुआ-मंदसोरवगेराजोछोटेगांवहै उनमें जाकर इन्होने अपनी तीनथुइकी प्ररुपणा चलाइ, नींमच-नीभाडा-आवर-और कुच्छहिस्सा-गुजरातकी सरहदपर-थराद-वीरमगाव-वगेरामें लोग-उनकेमतमें दाखिलहुवेहै, तीनथुइवालेश्रावक इसबातका ज्यादे अभिमान लाते हैकि-हमारे-गुरुजीने-बडीबहादूरीकिइ, लेकिन! असलपुछोतो-कुच्छभी नहीकिया. (३०)तीसवर्षकी मेहनतसें कुच्छ नतीजा

* वह इकरारनामा-जिसमें-रतनविजयजीकेहाथकी सही है रतलाममें शेठ-हरखाजी रिखवाजीके-घररखा हुवाहै-उसकी-नकल-जो-(त्रिस्तुतिमतखंडन) किताब-हमने बनाना-शुरु किइहै उसमें छपेगी.

नहीपाया. सर्वविरतिचारित्रकिसीके पासनहीलिया. आपही आप बिनागुरुके साधु बने-और-शास्त्रकेवचनकों लोपकर तीनथुइका पंथ निकाला. तीनथुइवाले श्रावक चाहेसो समझे-लेकिन!-और देशके श्रावक इनकों निन्हवोकीपंक्तिमेंगिनतेहै, देखिये! जब किसीतरहकी संम्मति-लेनाचाहतेहै तो-कोइदेशके श्रावक-इनकीसंम्मति नही पुछते, सूरिपदवी किसीने नही दिइ-और-सूरि-बने, वंदितासूत्रकी गाथामें-समदिठीदेवा-पदकों तोडकर-समत्तसासिद्धं-जारीकिया. वगेरा फिजुलबाते पैदाकर अपने आत्माकों पापकर्मसें मलीन किया और नाहक फजीतहुवे.

१९-मेरा और राजेंद्रविजयजीका-शहरअमदावादमें-दोघंटेतक-हठिभाइकीवाडीमें बार्त्तालाप हुवा, बहुतसा प्रसंग तीनथुइके बारेमेंही चलाथा-अखीरमें उनोंने यही कहाकि-जिसबातकों मैं-जारीकरचूका-उसीकों अपनेमुखमें झूठ कैसे कहसकूं?-कितनेक तीनथुइवालेश्रावक-कहते है-मुनिश्रीआत्मारामजीनेभी जैनतत्वादर्शमें-पृष्ट (४१७) पर-तीनथुइ-लिखी है, (जवाब.)-यहबात बिल्कुल गलतहै. थोडीसमझवालोंकों धोखादेकर बात बनाना-और सामने नही आना-कौनचतराइका कामहै? असलमें जैनतत्वादर्शका लिखाणही मंदिरके संबंधमें है, जब जिनमंदिरके दर्शनकों जाना तब अवकाश थोडाहो-तो-एकएकमंदिरमें एकएक-स्तुति-पढना-अवकाश ज्यादेहोतो-दो-या-तीनभी पढना, देखिये!-मतलब क्या था-और-तीनथुइवालोंने किसरास्ते उताराहै?-कहां प्रतिक्रमणकी-बात-और कहां जिनमंदिरकी?-जिसकों संशय हो-एक अलग पुर्जेपर छपवाकर भेजे-छापाद्वाराही उ-

सका जवाब दिया जायगा,

२०-मरिचिके चेले कपिलने सांख्यमतकी नींव डाली. जैनमतके पीछें सांख्यमत निकला, कइलोग सांख्यकारिकाकों बहुत पुरानी कहते है, लेकिन! उसकी रचना पुरानी विदित नहीहोती, उसके रचयिता इश्वरकृश्नाचार्यने संवत् नही बतलाया-लेकिन रचना नयी है, इसमतमें कपिल-और-आसुरिकेवाद एक संखनामके आचार्यहुवे उसकेनामसें मतका नाम सांख्य कहलाया, पहिले इसकानाम कपिलमत था. सांख्योंका फरमानाहैकि-हमारे मजहबके पचीसतत्व जो कोइ जानेगा, उसकी मुक्ति होगी. चित्कों-सांख्य मतमेंज्ञानसेंरहित मानागयाहै. बुद्धि-जड, शब्दादित नुमात्रमें आकाशवगेराकी पैदाश, और पुरुषकों बंधमोक्षनही, सिर्फ प्रकृतिही बंधन और छुटकारा पाती है,

२१-सांख्यमतके साधु गेरवेवस्त्र पहेनते है, हाथमें त्रिदंड और बिछानेको मृगछाला, भक्तलोग जब उनको नमस्कार करे [नमोनारायणाय ] कहे-उसके जवाबमें-वें-[ नारायणाय नमः ]कहतेहै. सांख्यमतके दोभेद-एक ईश्वरवादी-दूसरे अनीश्वरवादी, कपिल-आसुरि-भार्गव-उलूक-पंचशिख-वरकृश्न-और-सांख्य-ये-सांख्यमतके आचार्यलोगहै, माठर-तत्वकौमुदी-गौडपाद-आत्रय तंत्र-और-सांख्यसप्तति-ये-इसमतके शास्त्रहै, प्रत्यक्ष-अनुमान-और-शाब्द-ये-तीन प्रमाण मान्यरखेगये. सांख्योंने वेदकी हिंसाकों मंजूरनहीरखी. कशीतर्फ-इनकेसाधु-ज्यादे देखोगे, मस्तकके केश क्षौर करवातेहै, और जहांतकबने ब्राह्मणके घरकाही भोजन जीमते है,

२२-मीमांसकमतका दूसरानाम-जैमनीय-समझे, इनमें दोभेद एक-कर्ममीमांसक-दूसरा-ब्रह्ममीमांसक-वेदांतीलोग ब्रह्ममीमांसक-और-भट्टप्रभाकरको कर्ममीमांसक-समझना चाहिये, इनके साधु-गैरवेवस्त्र-त्रिदंड-मृगचर्म-और-कमंडलु-रखतेहै, कितनेक मीमांसक वेदहीको परमतत्व कहकर ईश्वरको नहीमानते. वेदही उनके गुरुहै, जब एक दूसरेके सामने मिलेगे [ संन्यस्तं-संन्यस्तं ] ऐसा शब्द बोलेगें,

## ( अनुष्टुप् वृत्तम्. )

एकमेवाद्वितीयंस्यात्-ब्रह्मतत्वं महाफलं,
प्रपंच स्तंभकुंभादि-स्तेषामते निरर्थकं, १

इसकामतलब इतनाही है कि-एक-अद्वितीय ब्रह्मतत्वही फायदमंद और स्तंभकुंभादि सब-मिथ्याप्रपंचहै, १-कुटीचर-२बहूदक-३, हंस-और-४, परमहंस-ये-इसमतके साधुलोग है, प्रपंच-मिथ्या-और-कठवल्लिका वगेरा-इनके शास्त्रहै,

२३-नैयायिकमतका दूसरानाम अक्षपादहै, प्रमाण-प्रमेय-संसय-प्रयोजन-दृष्टांत-सिद्धांत-अवयव-तर्क-निर्णय-वाद-जल्प-वितंडा-हेत्वाभास-छल-जाति-और-निग्रहस्थान-ये-सोलहपदार्थ इसमतमें मान्यरखेगये है, लकुटीश-कौशिक-गार्ग्य-मैत्र्य-कौरुष-इशान-अपरगार्ग्य-पलांडक-मनुष्यक-अपरकुशिक-अत्रि-पिंगलाक्ष-पुष्यक-बृहदाचार्य-अगस्ति-संतान-राशिकर-विशगुरु-और-रथापर-ये-(१८) अठारांह इनकेबडेआचार्य है, जयंताचार्यरचि-

त-न्यायतर्क-तथा-न्यायसार-जिसपर न्यायभूषणटीका है इसमतके मान्यवर शास्त्र समझो-इनकेसाधुलोंग-दंड-कंबल-काखमें तुंबी-और-शिरपर जटा रखतेहै, हमेशा दातूनकरके कुरले करना-कंदमूलफल खाना-और-पंचाग्नितापना-इनका मुख्यधर्म, बहुतसे स्त्री-नही रखते, कोइकोइ रखतेभी है, लेकिन! रखनेवालोंका दर्जा कम, इसमतके गृहस्थ जब उनके साधुओंकों मिले जब [ ॐ नमःशिवाय. ] कहे-और-जवाबमें-वें-[ शिवाय नमः ] कहते है,

२४-वैशेषिकमतका दूसरानाम पाशुपत्य-कहा, नैयायिकमतके-और-इनके साधुओंमें बहुतसीबातें एकसी देखोगे, जो (१८) बडे आचार्य उपर लिखआये-उनकों-येभी मानतेहै, द्रव्य-गुण-कर्म-सामान्य-विशेष-और-समवाय-ये-छहपदार्थ-इसमतमें मनन कियेगयेहै, तर्कसंग्रह-मुक्तावली और दिनकरी वगेरामें जोसप्त पदार्थ-कहे-यह-नवीननैयायिककी अपेक्षा समझना-नैयायिक. वैशेषिकोंने अभावकों पदार्थ नही कहा, श्रीधराचार्यरचित-न्यायकंदली वगेरा-वैशेषिकमतके शास्त्र-है, आत्रेयतंत्रभी इसीमतका शास्त्र था-लेकिन! विच्छेद होगया. दुखका आत्यंतिक वियोग होना-इसीका नाम मोक्ष हुवा फरमातेहै, शिवने उलूकरुप धारण करकेकणादमुनिके सामने इसमतका बयान किया इसलिये इसका तीसरा नाम औलूक्यमतभी कहागया.

२५-रामानुजमतसंवत् (११८५) में पैदाहुवा उन्होंने शंकराचार्यजीके मतकों बेजा कहा, और सीतारामकों भजना पसंद रखा, संवत् ( १५३५ )में-वल्लभाचार्यजीने राधाकृष्णजीका रासाविलास जारी कीया जिससे लोग-तुर्त उनपर रजुहुवे. शैवमार्गी-

योंने-वैश्नवोंका-और-वैश्नवोंने-शैवोंका-खंडनकिया. शैवोंने-भस्म-रुद्राक्ष-और-बाणालिंग-चिन्ह बनाये, वैश्नावोंने-तप्तमुद्रा-तुलसी-गोपीचंदन-और-शालिग्राम-चिन्ह जारीकिये-परस्पर द्वेषबढा और-एकदूसरोंके आक्षेपपर ग्रंथबनने शुरुहुवे, इस्वीसन (१३८०) के अर्सेमें एककीबरनामके शख्शने पतंजलशास्त्रका सार लेकर कबीरपंथ निकाला, अकबरबादशाहके वख्तमें दादुजीनामके शख्शने दादुपंथ-चलाया. दिल्लीके पास छुडाणीगांवके रहनेवाले गरीबदासजी जाटने गरीबदासपंथ जारीकिया, गुरुगोविंदासिंगजीने निर्मलपंथ चलाया, नानकसाहबके वख्तमें गोरखनाथजीयोगीने कनफटेका मत निकाला. पंजाबदेशमें भाइरामसिंह-सूत्रधारने-कुकापंथ चलाया, दखनमें तुकारामभक्तने भक्तिपंथ निकाला, अंदाज (१२५) वर्षहुवे गुजरातमें स्वामिनारायणमत-प्रचलित हुवा, संवत् (१९३०)के अर्सेमें दयानंदसरस्वतीने आर्यसमाजमतानिकाला. वेदोंके नयेअर्थ बनाकर असली अर्थकों रद किये.—विश्नुपुराणकीरचनाइस्वीसन(१०४५)के-अर्सोमेंहुइ, दादुपंथीनिश्चलदासजीने विचारसागर-और-वृत्तिप्रभाकर-ग्रंथ बनाये, जिनकों आजकल वेदांतीलोग काममेंलाते है. मनुस्मृति भृगुनामकेआचार्यने बनाइ, इसकों बने (२५००) वर्षके अंदाज हुवे, महाभारतमें लिखाहैकि ब्राह्मणोंकी संध्यापाठके प्रभावसें सूर्य उदय होताहै, भागवतमें कृश्नभगवान् फरमाते हैकि-मैं=जितना अग्निसूर्य और चंद्रसें खोफ नही लाता उतना ब्राह्मणोंके कोपसें डरता हूं—असलमें यह्लेख—ग्रंथकर्त्ताकी अत्युक्ति समझना चाहिये. एककविने-सारे भागवतका सार निचे लिखेहुवे काव्यमें कहदिया—

(देखिये), ☞ आदौदेवकीदेवगर्भजननं-गोपीगृहेवर्द्धनं,
मायापूतनजीवितापहरणं-गोवर्द्धनोद्धारणं,
कंसछेदनकौरवादिहननं-कुंतीसुतापालनं,
एतत्भागवतःपुराणकथनं-श्रीकृष्णलीलास्पदं, १

एककविने सारोरामायणकासार-निचे लिखेहुवे काव्यमें-इसतरह बयानकिया, (सुनिये!)-

☞-आदौरामतपोवनादिगमनं-हत्वामृगंकांचनं,
वैदेहीहरणं जटायुमरणं-सुग्रीवसंभाषणं,
वालीनिग्रहणं समुद्रतरणं-लंकापुरीदाहनं,
पश्चात् रावणकुंभकर्णमरणं-एतद्धिरामायणं. २

तवारिखफिरस्तेकिताबमें लिखाहैकि-जगन्नाथजीतीर्थका मंदिर संवत् (१३७१) के अर्सेमें बनायागया, बद्रीनाथका मंदिर संवत् (१४०६) के अर्सेमें बना, संस्कृतभाषामें बेरडी वृक्षका नाम-बद्री कहा,-बेरडीयोंके झुंडमें यह तीर्थहोनेसें बद्रीनाथ नाम कहलाया,

२६-नास्तिकमतका दूसरानाम चार्वाक है, चर्वंति भक्षयंति पुन्यपापादिकं-परोक्षवस्तुजातं-तत्वतो-न-मन्यंते-इतिचार्वाकाः-शीलतरंगिणी ग्रंथमें लिखाहैकि-एक बृहस्पतिनामका-ब्राह्मण हुवा, उसकी एकबहेन बालविधवा थी. कइरौज बादबृहस्पतिकी स्त्री गुजर गइ-और-वह कामविकारसें पीडित हुवा तबसें बहेनको कहने

लगा दुनियामें भोगविलासकरना सारचीजहै, बहेनने कहा इससें नरक जानापडेगा, और दुनियामें नींदाहोगी, वृहस्पति कहनेलगा, पुन्यपाप-स्वर्ग नरक सब कहनेमात्रहै, कोइ स्वर्गनरक नही देखआया, पांचतत्वका पुतला मरेबाद खाखहोजाताहै, परलोक जाता-आता-कोइ नही, हरसुरतसें शरीरकों आराम पहुचाना उमदा बातहै, अखीरमें बहेनका मनभी इसबातसें खुश हुवा, दोनों स्त्रीभर्त्ता बने, और खुल्लेखुला कहनेलगेकि-शरीरसें शरीरकामिलापहोनेपर क्या हर्ज है, बस! इसतरहहोते नास्तिकमत फैला, खानापीना भोगविलासकरना-और-आनंद उडाना-किसकों अच्छानही लगता?-बहुतसें लोग इसीसेराजी रहते है, फिर ऐसे मतकी जड क्यौं न फैले?-लेकिन! यादरखो!-अज्ञानीयोंके बात ज्ञानी कभी नहीमानसकते, पुन्यपाप-और-स्वर्ग नरकका होना-शिवाय नास्तिकके और कोइ नही फरमाता, जो-लोग-जैनकों नास्तिक कहदेतेहै उनकी भूल समझो, पुन्यपाप-स्वर्गनरक-और-मुक्तिवगेराकोमननकरे कभी नास्तिक नहीसमझेजाते, अगर जैन-लोग-ईश्वरकों जगत्‌काबनानेवाला नहीमानते इसअपेक्षा नास्तिक कहा तो उससे होताक्याहै? फिजूलबातें बनाकर कोइ किसीकों बुराफरमावे उनकी समझकीही बुराइहै,

२७-मुसलमानोंकी किताबोंमें लिखाहैकि-हजरतआदमसें पहिलें मनुष्य नहीथे, और जिंदथे-जो चारलाखवर्षपहिलेसें, उनकेबाद शैतानकी औलादने कुच्छदिन दुनियामें गुजरानकिया, फिर आदम पैदा हुवे, उनकी उमर ( ९३० ) वर्षकी थी, सबसें पहिलेपेगंबर यहोथे, शेष-अद्रेस नूह-हूद-सालह-इब्राहिम-लूत-इ

समाइल-असहक-याकू-बयूसुफ-शअब-मूसा-हारु-अलियास-अ-लीसय-समयूल-दाउद-सुलेमान-यन्स-जिकरिया-यहिया-इशा-और-मुहम्मदसाहब-इनके पेगंबर हुवे, इनमें मुहम्मदसाहबकों ज्यादाअफजल मानतेहै, किताब कुरानकी आकाशसें इन्हीकेलिये उतरीथी, मुहम्मदसाहबकी बेटी फातमा-दामादअली-और उनके दोबेटे हस्सन-हुसेन-लडाइमें काम आये, ये अपने नानाके मजहबकों फैलाना चाहतेथे, दुश्मनोंने इनकों लडाइमें मारडाले, इनके मृतकबरकीनकल ताजिये कहलाये, फारस और अरबमें ताजिये बनानेकी रसम नही, मुहम्मदसाहबका हिजरीसन मुसलमानोंमें ज्यादे माना गयाहै, रमजानमहिनेकी तारीख (२७) मीकों कुरानशरीफ आकाशमें उतराथा, तारिख (१३) रबीउलअव्वल-सन (११) हिजरीके रौज मुहम्मदसाहबका अंतकाल हुवा, उस रौज मुसलमानलोग-रौजा-रखतेहै,

२८-कुरानमें लिखाहैकि-इसदुनियाकों खुदाने बनाइ, खुदाही नाश करेगा, जो कुछ बंदेकों आराम और तकलीफ होती है खुदाही देताहै, कुरानकों मुसल्मान लोग [ कलामेइलाही ]= (यानी)-इश्वरवाक्य समझते है, [ लाइलाह इल्लीला-मुहम्मदरसूलअल्ला ]-यह मुसल्मानोंका पाक कल्माहै, मतलब इसका इतनाहीहैकि-तूं-अल्ला-यानी-परमात्माहे तेरे शिवाय दूसरा कोइ नही, मुहम्मद तेरा दूतहै, मुसल्मानोंमें गुरुकों पीर-या-मुर्शद-और-चेलेका-मुरीद कहतेहै, मौलवी-हाफज-मुल्ला-और-काजी-इनके मजहबी बुजुर्ग है, अरबमें-मक्का-मुसल्मानोंका बडातीर्थ और आबेजमजमका पानी पीना अच्छा समझते है, अरबदेशमें जब-गो

मुसल्मान मिलते है परस्पर सलामके बदले एकदूशरेका हाथ चूमकर गले लगतेहै, रूमदेशमें जब-दो-मुसल्मान मिलते है अपनी अपनी छातीपर हाथरखकर सिर झूकाते है, इरानदेशमें जब दो मुसल्मान मिलते है एकदूसरेसें फरमाते है. आपका साया कभी कम नहो,-मिश्रीमुसल्मान जब आपसमें मिलते है तो एकदूसरेसें पूछतेहै आपका पसीना किसकदर निकला करताहै, अफगानिस्थान-और-हिंदुस्थानके मुसल्मान जब मिलते है तो कहते है [अस्सलामअलेकुम.](यानी) सलामतहो-तुमपर,

२९.-अजमेरमें जिस ख्वाजेसाहबकी दर्गा है हिजरीसन (५२७)मेंसजस्थानमें पेदाहुवे-और हिजरीसन ( ६०७ )में अजमेरमें आये, यहां सैय्यदहुमेनमुशहदीकी लडकीसें उनकी स्यादी हुइ, आप सुन्नी-और-इनके सुमर सियाथे, अखीरसन( ६२८ ) हिजरीमें अजमेरहीमें उनका अंतकाल हुवा, उनकी वहां दर्गाह बनाइ गइ, मुसल्मानलोगोंका सालभरमें यहांपर एकमेला भरता है, हजरतइब्राहिमकों अल्लाहतालाका हुकम हुवाथाकि-तूं-अपने बेटे इसमाइलकों राहखुदामें कुरबान करदे, जब उन्होंने उस हुकमकों मंजूरकरलिया और कुरबान करनेकों तयार हुवे-तब-खुदाके हुकमसें फिरस्तेने उनके लडकेकी जगह एक बकरेकोंलाकर रखदिया-और-लडकेकों बचालिया, उसरोजमें मुसल्मानोंमें बकरीइदकी रसम जारीहुइ, खुदाका हुकम लडका कतलकरनेका था-लेकिन! लडकेकों कौनकतलकरे गरीबबकरेपर सबकोई मारनेकेलिये आमादा होजातेहै, हरेक मुसल्मानोंकों इब्राहिमजीकी पाबंदीपर खयालकरना चाहिये, बिदूनहुकम बकरेकी जान लेना

और खुदाके बंदे कहलाना-सोचलो! कहांतक सच्चहे? मुसल्मानलोग जो बातबातमें खूदाकी कसमखालेतेहे अच्छा नही करते जिसको अपना पैदाकरनेवाला समझना-उसकी झूठीकसमक्यों खाना?-इसमें उनकी बेंअदबी होतीहै,

३०-इशाइयोंकी किताबोंमें लिखाहैकि-इश्वरने जब्रायेले दूतकों गालीलदेशके-एकनगरमें जो-नामरत-कहलाताथा-किसी कुंआरीके पास भेजा-जिसकी मंगनी यूसफ नाम-दाउदके घरानेके पुरुषमें हुइथी, उस कुंआरीका नाम-मरियम-था. जब्रायेल दूतने आनकर मरियमसें-कहा-हे! मरियम!-परमेश्वर तेरेसंगहै और-स्त्रीयोंमें-तूं-धन्यहै. मरियम उसकों देखकर कुच्छ घबराइ, लेकिन!-दूतनेकहा! मरियम! मतडर, इश्वरका अनुग्रह तुजपर हुवाहै, देख! तूं! पुत्र जनेगी, उसका नाम इशा-रखना, मरियमने कहा! यह किसतरहहोगा?-में-पुरुषकों नही जानती हूं. दूतने कहा-पवित्रआत्मा तुजपर आवेगा-और-सर्वप्रधानकी शक्ति तुजपर छाया करेगी. इसलिये वह पवित्रबालक इश्वरका पुत्र कहावेगा, मरियमने कहा-मैं परमेश्वरकी दासी हूं-मुजकों आपके कहने मुताबिक फलहो, दूत चला गया-मरियमने इश्वरकी तारीफ किइ, और कहा-मेराप्राण-परमेश्वरका गुणानुवाद करताहै. मेरा आत्मा मेरेत्राणकर्त्ता इश्वरसें आनंदित हुवा,

३१-पहिले लिखआये हैकि-मरियमकी स्यादी यूसफसें हुइथी, लेकिन! उनके इकठे होनेकेपहिले वह दिखपडीकि-पवित्र आत्मासें गर्भवती हुइहै. उसकों कलंक लगाना ठीकनही-चूपकेसें छोडदेना चाहिये-इसइरादेमें थाकि-उसीरोज इश्वरके दूतने आ-

नकर यूसफकों ख्वाबमें कहा, हे! दाउदके संतान यूसफ! तूं! अपनीस्त्री मरियमकों अपने घरलानेसें मतडर!-उसकों जो गर्भरहाहै पवित्र आत्मासें है, वह पुत्र जनेगी. उसकानाम इशा रखना, वह जगत्कात्राणकर्त्ता होगा, यूसफने उसीमुआफिक किया, इशाका जन्महुवा-लोगोंकी समझमें इशा यूसफके पुत्र थे-लेकिन! इशाइयोंके निश्चयमुआफिक इश्वरके पुत्र थे, यूसफके पिताकानाम एली-था, एलीकेपिताका-मत्तात-मत्तातकेपिता-लेवी-और-लेवीकेपिता-मलकी-इसतरह इशासे लेकर आदमतक पीढियां गिने तो (७६) होती है, इशाइमतमें मानाहैकि-आदम प्रथममनुष्य था दुनियाके सबलोग उसीसें पैदाहुवे, आदमकों इश्वरने बनाया, बस! आदमसें पहिले कोइ नही था.

३२-इशा जब-( ३० ) वर्षकी उमरके हुवे एकरोज योहननामके भविष्यत्वक्ताके शाथ-यर्दननदीके कनारेपर गये, और उसमें डूब लगाइ-अर्थात्-स्नानकिया, और तूर्त्त जलके उपर आगये, उसीवख्त उनकेलिये स्वर्ग खुलगया, और इश्वरके आत्माकों कपोतकी तरह आकाशमें उतरते देखा, कहतेहै उसवख्त आकाशवाणी हुइ-उसमें फरमाया गयाकि-यह-मेरापुत्रहै-में-इसपर निहायत खुश हूं-इशामसीह उसवख्त इश्वरसें परिपूर्ण होकर यर्दननदीसें लोटे-और फिरतेहुवे जंगलतर्फकों गये,

३३-वहां शैताननने आनकर उनकी परीक्षा किइ, पहिले यह कहाकि-अगर तुम इश्वरके पुत्रहोतो पथ्थर रोटियां बनजाय, उन्होंने जवाब दिया-हे! शैतान! सुन!-लिखाहै मनुष्य फक्त रोटियोंहीसें नही लेकिन! हरबातसें जो इश्वरके मुखसें निकसती है

जियेगा, फिर शैतान-मसीहकों एकपवित्रनगरमें लेजाकर एकमंदिरके शिखरपर खडे किये, और कहा-तुम-अगर इश्वरकेपुत्रहो-तो अपनेआप निचेगिर जाओ-देखें! तुम्हारे हाथपांवकों लगता है-या-नही?-अगर सच्चे होगें तो-इश्वरके दूत तुमकों हाथोहाथ उठालेगें, जवाबमें मसीहने कहा-शैतान! तूं-इश्वरकी परीक्षा मत-कर!-फिर शैतानने वहांसे मसीहकों एकपहाडपर लेजाकर दुनियाका सवराज्य-और-विभव दिखलाया-और-कहाकि-मुजे सिरझुकाके सिज्दा करो-तो-ये-सबचीजें तुमकोंदेदूंगा, मसीहने जवाव दियाकि-शैतान! दूर हो! और अपने पैदाकरनेवाले इश्वरकों नमस्कारकर, बस!-इसतरह शैतानके इम्तिहानमें मसीह किसीसुरत बाज नही आये, कहते है उसवख्त इश्वरके दूतोंनेआनकर मसीहकी तारीफ किइ और धन्यवाद दिया,

३४-एक वख्त गालीलदेशके कानानगरमें विवाहका भोज था-वहां-इशाभी गये थे. कहते है वहां जब दाखरस खूटगया था मसीहने-छ-बडेबडे जलकेभरे मटके अपनीचमत्कारी विद्यासें दाखरस बनादिये, एकरोज गालीलदेशके नासरतनगरमें जब मसीह गये और-उपदेश सुनाया-लोगोंने उन्होंकों-गुस्साखाकर बहार निकालदिये. एकदफे-कफर्नाहुमनगरमें-एकशख्शके घर-एकआदमीकों-भूत लगा था उसकों मसीहने निकाला, बात इसतरहहुइकि-जब-उसभूतलगेहुवे आदमीके पास पहुंचे-खुद वह भूत बोला-हे! इशु!-हमकों यहांही रहने दीजिये! आपकों हमसें क्या काम? क्या! हमे नाशकरनेकोलिये आये है? मैं-जानताहूं-तुम-इश्वरके पवित्रजन हो, मसीहने कहा-चूप रह!-और इसकेश-

रीरसें बहार निकल आ, भूत-उसीवख्त उस आदमीकों गिरा-कर बहारनिकलआया, सबलोग चकित होगये,

२५-एकशहरमें एकशख्शकों कोढ हुवाथा-जब मसीहका वहांपरजानाहुवा उसने प्रार्थना किइ-मुजे-आप अच्छा करसकते है?-मसीहने उसके शरीरपर हाथ फेरा-और-कहा अच्छा होजा! तुर्त उसकाकोढ जातारहा, इसतरह कइरोगीयोंके रोगमिटाये, एकदफे पहाडपर खडेहोकर उपदेश किया. और ख्रीष्टीयधर्मकी उत्तमता बयान किइ, मसीहका फरमानाथाकि-कोइशख्शने किसीसबबसें अपनी औरतकों त्यागदिइहो-उससें दूसरा विवाहकरे वह परस्त्रीगमनकरनेवालाहै, भलमनसाइसें चलना और गमखाना किसीसुरत बुरानही, तुम किसीचीजकी चिंता क्यों करते ? धर्मकी खोज करो-इश्वरकी तर्फसें सबचीजें तुमकों दिइजायगे.

२६-एकदफे मसीह नाइननगरकों जाते थे-शाथमें कइचेले और आदमीभी थे, जब-वें-उसनगरके पास पहुंचे जहां-एकविधवाके मरेहुवेलडकेकों लोग कंधेपर धरके मशानकों लेजाते थे-उसकीमाता रोतीहुइ पीछें जारहीथी-कहते है मसीहने उसके पास जाकर कहा-हें! जवान! मैं! कहताहूं-तूं! उठ उसीवख्त मराहुवा लडका जींदाहोकर उठखडाहुवा-और-उसकी माकों सोंपदिआगया, यहूदीयोंमें और दूसरेदेशोमें यहबात फैलगइ-लोग बडे खुश हुवे, कइजगह औरतोंके भूत निकाले, अंधोंकों अच्छेकिये, लंगडोंकों चलतेबनाये, उनके शिष्योंका कहनाहेकि-मसीहने जितने आश्चर्यकाम किये-पूरीतौरसें-लिखे नहीगये. एकदफे गालीलदेशमें होतेहुवे जब मसीह जाते थे अपने शिष्योंकों फरमायाथा-

कि-मनुष्योंका पुत्र मनुष्योंके हाथ पकडाया जायगा-वें-उसकों मारडालेगें, और फिर वह मराहुवा तीसरेरौज जीउठेगा, शिष्योंने नही समझाकि-किसके बारेम-और-क्या! फरमाते है? पूरीतौरसें पुछनेकों डरतेभी थे इसलिये ज्यादे नही पुछा. मसीह फरमातेथेकि-मैं-इश्वरका-भेजाहुवा-और-जगतका प्रकाशक हूं-मेरे पीछे चलेगा अंधकारमें नही गिरेगा,

२७-मसीह जब यिरुशलीमनगरमें गये वहां उपदेश सुनाया जिसतरह दुश्मनोंद्वारा पकडाये गये-और-क्रूशपर प्राण त्यागकिये उसका हाल सुनिये!-मसीहके बारांह चेले थे, उनमें एक-यहूदा-इस्करीयूतीनामकाभी शिष्य था, वह एकरौज-प्रधान*याजकोंके पासजाकर मिला, और कहनेलगा अगरमें मसीहकों आपके हाथ पकडवा दूं-तो-आपलोग मुजे क्या देगें? उन्होने उसकों (३०) रुपये देनाठहराये, बस! इतनेहीपर वह राजीहुवा-और मसीहके पकडवानेके उपावमें लगा, एकरौज गेतशिमनीस्थानमें मसीह गये थे-मौका देखकर-यहूदाशिष्य-प्रधानयाजकोंकों-और-फरीसीयों (कपटीमनुष्यों) की-तर्फसें प्यादोंकों लेकर आया, मसीह ज्ञानीथे उनोंने जान लियाकि-मुजकों पकडनेकेलिये आये है, कहा! किसकों ढुंढतेहो?-उनोंने कहा-इशूनासरीकों-मसीहने कहा वह-मैं-हूं, यहूदीयोंके प्यादोंने उनकों पकडकर बांधे-और-पहिले उनकों प्रधानयाजकोंके वडे शिरदार हन्नसके पासलेगये,

२८-हन्नसने-उनकों महायाजकोंके पास भेजे, वहां पुछा गयाकि-क्या? तुम इश्वरके पुत्रहो?-मसीहने कहा-हां! तब महा-

* यहूदीयोंके पूजारी.

याजकोंने उनकों दोषके योग्य ठहराये. कोइकोइ उनपर थूकने लगे, और कहा भविष्यत्वाणी बोल! ऐसा क कर बहुतसी नीं-दाकिइ, फिर रुमीयोंकी तर्फसें जो-पिलात-आर-हिरोद-गवर्न-रजनरल थे उनकेसामने मसीहका विचारहोना शुरु हुवा, पिला-तने उनकों बचानेकेलिये बहुतेरे उपाव किये-लेकिन! अखीरमें प्राणदंड देनेकी आज्ञा दिइ, अध्यक्षके योद्धाओने मसीहकों अ-ध्यक्षभुवनमें लेजाकर सारी पल्टन उनकेपास इकठी किइ, लाल-बागा पहिनाकर कांटोंका मुकुट उन्केसिरपर रखा, और घुटनें टेककर ठट्टा कियाकि-हें! यहूदीयोंक राजा! प्रणाम!-पिलातनें फिरभी कहा-मैं-इनमें दोष-नही पाताहूं तुम जानो! यहूदीयोंने कहा-हमारी व्यवस्थाके मुताबिक यह वधकरने योग्यहै, क्यौंकि इसने अपनेकों इश्वरका पुत्र कहा. जो इसे छोडना चाहते है* कैसरके मित्र नही. अखीरमें पिलातने उनकों क्रूशपरचढाये जा-नेकेलिये-सोंपा. वें-उनकों लालबागा उतारकर असलीकपडें प-हिना क्रूशपर चढानेकों लेगये,

२९-उसवख्त वहां लोगोंकी बडीभीड थी, बहुतस्त्रीयें वि-लाप करती थी. मसीहने उनकीतर्फ देखकर कहा, मेरेलिये कोइ मतरोओ! धर्मपुस्तकोंका यह वचनपुरा हुवाकि-वह कुकर्मीयोंके संग गिनाजायगा, क्रुशपर चढायेजानेकेबाद प्रधानयाजकोंने अ-ध्यापकोंके संग ठट्टा कियाकि-क्या!-जिसने औरोंकों बचाया, अपने आपकों नहीबचासकता? जब दोपहर हुवा सारेंदेशमें ती-नघंटेतक अंधकार रहा. तीसरेपहर मसीहने बडे शब्दसें पुकारके

* रुमीराज्यके महाराजा थे.

कहा, हें! मेरे इश्वर! तूने क्यौं मुजेत्यागाहै? मैं-अपनाआत्मा ते-रेहाथमें सोपताहूं, ऐसाकहकर प्राण त्यागे, उनके सरीरकों यहूदीयोंकी रीतिमुआफिक कब्बरमें रखागया, कहते हैं तोसरेरोज उनका पुनरुथ्थानहुवा (यानी) फिर जीउठे, और (४०) रोज तक फिर दुनियामें रहे, कइआश्चर्यकाम किये, और अखीरमें चेलोंकों यहआज्ञा फरमागयेकि-तुम! दुनियाकों उपदेश करो, जो कोइ विश्वास लायगा. उसका त्राण होगा, मैं-पृथ्वीकी अंततक तुमारे संगहूं, ऐसाकहकर स्वर्गमें गये और इश्वरकी दाहनीतर्फ बैठे, यह बयान-मत्ती-मार्क-लूक-और-योहनलिखित इशुख्रीष्ट-जीवनवृतांत किताबसें लियागया, जिनकों ज्यादे हालदेखनाहो उक्तकिताब देखले, इशाइलोगोंका फरमानाहैकि-जगत-इश्वरने अपनी कुदरतसें बनाया, बाइबल उनकी धर्मपुस्तकहै, इशाइमतका बयान पुरा हुवा,

२०-एकविद्वान् ऐसे शहरमें गया जहां विद्याकी पूरी तेजी थी. शहरमें घुसते हो उसे एकमच्छीमारकी लडकी मिली,-उससें पुछा तूं-किसकी लडकी है? उसने जवाब दिया, जलमध्येदीयते दानं-प्रतिग्राही न जीवति-दातारो नरकं यांति-तस्यकुलेहं बालिका, १, आगे बढनेपर भीस्तीकी लडकी मिली, पुछा गया तूं-कौनहै? उसने जवाबदिया-चतुर्मुखी नतो ब्रह्मा-वृषभारूढो न शंकरः तोयधरा नतो मेघः तस्य कुलेहं बालिका, २, अगाडी चलने पर दरजीकी लडकी मिली. उसकों पुछा तूं कौनहै?-(जवाबदिया)-ग्रोवाशीर्षे न विद्यते-हस्तपाद विवर्जितः सजीवं पुरुषं अत्ति-तस्य कुलेहं बालिका. ३, अगाडी जानेपर सुथारकी लडकी मि-

ली. पुछागया तूं कौनहै? उसने जवाब दिया, यंत्रेतंत्रविधिं नित्यं करोति खंडखंडतां-राजाप्रजा न जानाति-तस्य कुलेहं बालिका, ४, अगाडी बढनेपर लुहारकी लडकी मिली उसको पुछा तूं कौनहै? ( जवाब दिया.) स्वासोत्स्वासंच गृण्णाति-जीवंतंइवसर्वदा कुटुंबे कलहो यत्र-तस्यकुलेहं बालिका, ५, अगाडी चलनेपर कुंभारकी लडकी मिली. पुछागया तूं कौनहै? उसने जवाबदिया-पर्वताग्रे रथोयाति-भूमौ तिष्ठति सारथिः-चलते वायुवेगेन-तस्यकुलेहं बालिका, ६. अगाडी जानेपर लेखककी लडकी मिली, पुछागया तूं कौनहै? उसने जवाबदिया-कृष्णमुखी न मार्जारी-द्विजिव्हा न चसर्पिणी-पंचभर्त्ता नपांचाली-तस्य कुलेहं बालिका,७,

३१-अगाडी गया तो-कुवेपर एक औरत जल भररही थी. पासजाकर कहा-पानीयं पातुमिच्छामि-त्वत्तःकमललोचने?-दास्यसि चेन-इच्छामि-नौदास्यसि चदेहिमे-८ ( अर्थः)-हे! कमल समान अच्छेनेत्रोंवाली! मैं! पानी पीनाचाहताहूं-अगर देयगी तो नही लुंगा-नही देयगीतो जरुर लुंगा, दूसरा अर्थ यह निकलता हैकि-अगर तूं! किसीकी दासी है-तो-जल नही पिउंगा-अगर अच्छे खानदानकी औरतहै-तो-जरुर पिउंगा, निदान! उससें जल पीकर अगाडी बढा, रास्तेमें एक लेख*वाहक मिला. उससें पुछागया क्या-चीजलिये जाताहै ( उसने जवाबदिया. )-अपदोदूरगामीच-साक्षरो नचपंडितः-अमुखः स्फुटवक्ता च-यो जानाति स पंडितः (९) विद्वान् समझ गया इसके हाथमें लेखपत्रहै, राज्यमहेलतक पहुंचा तो एक व्याकरणकापढा हुवा पंडित मिला, उससें पुछा आप किस स्थितिमें है? उसने जवाबदिया-द्वंद्वो द्वि-

गुरपि चाहं-मद्गेहे नित्यमव्ययीभावः-तत्पुरुष! कर्मधारय!-येना-हंस्यां बहुव्रीहिः १०-मेरेघरमें-मैं-और-मेरीऔरत सिर्फ दोही मनुष्य-और-दो-गौ-है-रुपये पैसेके अभावसें असल अव्ययीभाव समास मेरेघरवर्त्तरहाहै. इसलिये ऐसा उपाव बतलाइये जिससें-में बहुव्रीहिसमासवालाबनु-अर्थात् मेरेघर धनधान्यकी बढवारी हो, इसछंदमें छतरहके समासभी कहदिये और अपना मतलबभी खोलदिया, विद्वान्ने जवाबदिया, महाशय! विद्या और लक्ष्मीकी अकसर लडाइ रहती है, लेकिन! याद रहे! लक्ष्मी-विद्याकी दासी है, रुपये पैसेपर जबतक हर्फ नही उकेरे जाते कामनही देते,-इसलिये सबुतहुवा विद्या-बडीचीजहै.

३२-मनकी इच्छाबिदूनभी जो अधर्मीकों मानदेना पडताहै उसमें मोहनीकर्मका उदय जानना, झूठीहुंडी-नोंट-झूठदस्तावेज-और झूठाशिक्का-बनाना महापापहै, इससें स्थूलमृषावाद विरमण-व्रत टूटजाताहै, जुआखेलनेका त्याग आठमेव्रतमें-मांस और मदिराका त्याग सातमेव्रतमें-शिकार और चौरीका त्याग पहिले तीसरेमें-और-वेश्यापरस्त्री निषेध चतुर्थव्रतमें दाखिलहै, तमाखूकी बीडी खादिमआहारमें होनेसें दुविहारकेप्रत्याख्यानवाला पियेतो बेमुनासिब नही, लेकिन! तमाखू एकीलीहोनाचाहिये, दूसरीतरहका मसाला जैसे चिलम-या-हुक्केकी-तमाखूमें मिलायाजाताहै ऐसाहोनाठीकनही, तमाखू-चलम-और-हुका-तीनोंही असलमें त्यागदेने योग्यहै.

३३-पंचाशकसूत्रकी टीकामें खुलासाहैकि-जोशख्श-जिन-

* चीठीरसा,

मंदिरकी नेंकीसें नौकरीकरे-सूत्रधार-या-रंगरोशनकरनेवाला नें कीसें जिनमंदिरका कामकरे और देवकेखजानेसें तनखाह लेकर खावेतो कोइपाप नही, हरामखोरीसें जालसाइसे बदनियत-या-चौरीसें-देवद्रव्यखायगा महापापका बंधकरेगा,कोइशख्श लिखारी है,और नेंकीसें धर्मपुस्तक लिखकर ज्ञानद्रव्य लेवे उसकोंभीकोइ पाप नही, कोइश्रावक जिनमंदिरकी नेंकीसें नौकरीबजाकर देव द्रव्य खावे तो-वह-देवद्रव्य-नही अपनी नौकरीके दामहै इसलिये उसकेखानेमेंकोइहर्जनही, श्रावकलोग मंदिरकी नौकरीकरनेसें परहेज इसलियेकरतेहैकि-स्यात्-कभी बदनियतसें देवद्रव्य खाया जायगा तोअच्छीनही, लेकिन! जोशख्श बदनियत न करे-और अपनेआत्माकोंबचाकर नौकरी करेतोउसकों व्याजबीतनखाहलेनेमें कोइहर्जनही,हरेकमंदिरमें नौकरोंकी तनखाह व्याजबीतरहसें मुकररकरनीचाहिये जिसमें उनलोगोंकीनियत ठीकरहे और देव द्रव्यकाबिगाड नहो-चावलबदामवगेराकों वेचकरभंडारमेंजमाकरानाचाहिये-मीठाइ-और हरेफलवगेरा-नौकरोंकों-देदेना,लेकिन! एकहीपरनियतनही जो-नेंकनियतहो उसकोंदेनाअच्छा-कइगांव नगरोंमें-यतिऔर श्रावकवगेरा-मंदिरकी चीजोंसें अपनेनिजका काम लेतेहै महापापबंध करतेहै,अगर कोइकों जरुरतहोतो-मंदिरजीके खजानेमें उसका व्याजबी किरायादेकर काममें लावे कुच्छहरकत नही,बिनाकिरायादिये देवमंदिरकी कोइचीज उपयोगमें लाना बडेपापबंधकाकारणहै.

३४-जैनआगमके कितनेकनाम इसीकिताबके(१७१)पृष्टपर

लिखेगयेहै. औरभी-मुनिये! १,उपदेशमाला-२,प्रवचनसारोध्दार-३,वसुदेवहिंड-४,धर्मरत्न-५,पंचाशक-६,उपमीतिभवप्रपंच-७,अंगविद्या-( इसमेंनिमितज्ञानकाबयानहै )-८,भद्रबाहुसंहिता-(विछेद होगइ.)९,चंद्रोन्मीलन-और-१०,मेघमहोदधि-( इनदोंनोंमेभीनिमित्तज्ञानहै)-११,सम्मतितर्क-१२स्याद्वादरत्नाकरावतारिका-१३, अनेकांतजयपताका-१४,स्याद्वादमंजरी-१५,षट्दर्शनसमुच्चय-१६, प्रमाणसुंदर-१७,हेतुखंडन-( ये सातग्रंथ तार्किकोंके पढनेलाइकहै )-१८,हेम×चंद्राचार्यरचितजैनेंद्रव्याकरण-१९,चंद्रप्रभा-२० बुद्धिसागर-तथा २१-विनयविजयरचितव्याकरण-(ये चार शाब्दिकोंकों पठनकरनेयोग्यहै.)-२२, हैमीनाममाला-२३, हैमनिघंटु-२४, हैमालिंगानुशासन-२५, अनेकार्थनाममाला, २६, देशीयनाममाला और-२७,पायलच्छी-(ये छहग्रंथ कोशग्रंथोंके शिरोमणि है.)-अमरकोश-बौद्धाचार्योंकाहै, जैनका-नही. २८, द्वाश्रायकाव्य-तथा-२९, मेरुतुंगाचार्यरचित-नेमिदूत वगेरा-कइ काव्यग्रंथहै-कहांतक लिखे, ३०-हेमचंद्राचार्यरचित-अलंकारचूडामणि-तथा-३१, वाग्भट्टालंकार-रसीकग्रंथहै,-३२, योगशास्त्र-३३, योगबिंदु-३४, योगविंशति-३५-अध्यात्मबिंदु-तथा-३६, योगदृष्टिसमुच्चय-( ये पांचशास्त्र योगकों प्रतिपादनकरनेवाले है.) ३७, ज्योतिष्करंडक-३८, आरंभसिद्धि-३९, त्रैलोक्यप्रकाश-४०, जन्मांभोधि-४१, भुवनप्रदीप-४२, यंत्रराज-४३, प्रतिष्ठाकल्प-और-४४, नारचंद्र ( ये-आठग्रंथ-ज्योतिष् और निमित्तज्ञानके प्रकाशकहै.) ४५, नमस्कारकल्प-४६, सूरिमंत्रकल्प-४७, वर्द्धमानविद्या-४८, रिषि-

* हेमचंद्राचार्य रचित-प्राकृतव्याकरण-दूसराहै,

मंडल-४९, शक्रस्तवकल्प-५०, लोगस्सकल्प-५१, भक्तामरकल्प ५२, पद्मावतीकल्प-५३, चक्रेश्वरीकल्प-५४-अपराजितमहाविद्या ५५, रोगापहारिणी-५६, विषापहारिणी-५७, बंधमोक्षिणी-५८ श्रीसंपादिनी-५९, परविद्याउच्छेदिनी-६०-दोषनिर्नाशिनी-और ६१, अशिवोपशमिनी महाविद्या-( ये-सतरांह-ग्रंथ-मंत्रविद्याके प्रतिपादक है, )—घंटाकर्ण-और-वसुधारा-बौद्धमतकेग्रंथहै जैनके नही,

३५-(६२), औषधिकल्प-६३, युगप्रधानगंडिका-६४, ललितविस्तरा-६५, तत्वार्थ-६६, उच्चाटनसूत्र-६७, समुपस्थापनसूत्र-६८, पूजाप्रकरण-६९, अष्टक-७०, षोडशक-७१, अंगुलसप्तति-७२, कालसप्तति-७३, संबोधसप्तति-७४, हेमचंद्ररचितद्वात्रिंशका-७५, सिद्धसेनदिवाकररचितद्वात्रिंशका-७६, यशोविजयकृतद्वात्रिंशका-७७, भवभावना-७८, धर्मबिंदु-७९, ज्ञानबिंदु-८० उपदेशपद-८१, कर्मग्रंथ,-८२, क्षेत्रसमास-८३ द्वादशारनयचक्र-८४, नयप्रदीप-८५, प्रशमरति-८६, पंचवस्तु-८७, विवेकविलास ८८, लोकप्रकाश-८९, हैमन्यास-९० त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित-९१, प्रभाविकचरित-९२, आचारदिनकर-९३, आचारप्रदीप-९४, वृंदारवृत्ति-९५, श्राद्धकौमुदी-९६, श्राद्धदिनकर-९७, धर्मपरिक्षा-९८, लोकतत्वनिर्णय-९९, सिंधूरप्रकर-१००, कर्पूरप्रकर-१०१, हिंगुलप्रकर-१०२, शांतिचरित-१०३, पार्श्वचरित-१०४, श्रीपालचरित-१०५, समरादित्य-१०६, भुवनभानु-१०७ श्रेणिक-१०८, अभयकुमार-१०९, कुमारपाल-और-११० पांडवचरित,-१११, अर्हन्नीति, (इसमें दीवानी फोजदारीके कानुन

है.) टीका-भाष्य-निर्युक्ति-चूर्णि-वगेराकी गिनतीकरे-या-संपूर्ण जैनग्रंथोका वर्नेनलिखे तो बहुतकुच्छअर्सा-और-स्थानचाहिये, इसलिये इतनेहीमें संकोचकरके दिग्दर्शन कियाहै,

३६-यह हरवख्तयाद रखोकि-अशुभकर्मके उदयसें व्यापारमें नुकशान और शुभकर्मकेउदयसें फायदा होताहै, मनपसंदकी चीज न मिलना यही जीवोंकों दुखकाकारणहै लेकिन! उसके मिटानेका उपाव-शिवाय-संतोषके और कोईनही. झुरते क्यौ हो? देवगुरुधर्मकी सेवाकरो इसीसे अच्छा होगा. अपने आत्माकों पापकर्मसें बचाना इसकानाम स्वदया और दूसरेजीवोंके प्राणोंकी रक्षाकरना इसकानाम परदयाहै, मनके इरादे विदून जो कार्यकरोगे उसमें हिंसाहोगी-वह द्रव्यहिंसाहै भावहिंसा नही, भावहिंसा विदून पाप नही, संसारका स्वरुप देखकर जो तुमकों ज्ञानीयोके वचनोंपर आस्तिकभाव पैदा होताहै उसीका नाम सम्यक्तकी दिप्ति जानो, जब तीर्थोंकी यात्राकों जातेहो-या-शास्त्रसुनने बैठतेहो-उसवख्त जो तुमारे रोमरोम प्रफुलित होजाते है उसीकानाम सम्यक्तकी लहेर समझो. पुन्य-या-पापकर्मका-बंधहोना-मनःपरिणामके तालुक है. एकसरखी क्रिया करतेहुवेभी-सम्यक्ती-और-मिथ्यात्वीमें-इतनाफर्क हैकि-एकज्ञानी-और-दूसरा अज्ञानी,—

३७-कोइ मर्द-या-औरत-अपने प्यारेके मरे पीछें-शोकसंताप न रखकर रौनापीटना-न-करेतो बतलाओ उसने लोकविरुद्ध किया-या-नही? जवाबमें कहा जायगा. लोकविरुद्ध नही बल्कन्! अच्छा किया, कइ औरतें ऐसीहै जो पतिकेमरे बाद

वर्षरौजपीछेंभी शोकरखकर देवदर्शन-तीर्थयात्रा-और-व्याख्यान सुनने नही जाती-बतलाओ ज्ञानीयोंके ज्ञानमे वह गुनहगार है-या-नही ?-( जवाबमें ) कहाजायगा गुनहगारहै, कइदेशमें औरतें पर्देनसोन रहती है उनमेंसें किसीनेदेवदर्शनतीर्थयात्रा-और-व्याख्यान सभामें आते पर्दा नहीकिया बतलाओ उसने लोकविरुद्ध नहीं जवाबमें कहा जायगा--लोकविरुद्ध नही बल्किन् ! अच्छाकिया, वह रसम किसकामकी जिससें धर्मकों धका पहुचे, कइमर्द और औरत-शोकके कारण-प्रभावना-या-स्वधर्मीवात्सलयमें सामील नही होते, बतलाओ ज्ञानीयोंके ज्ञानमें-वें-दोषकेभागीहै-या-नही ? ( जवाबमें ) कहा जायगा दोषके भागीहै,

३८-शोककेवख्त धर्मकरना समझदारोंका कामहै, जिसवख्त तुमाराअत्यंतस्नेही मनुष्य याद आजाय शिवाय ज्ञानचर्चाके औरकुच्छ खयालमें मतलाओं, और दिलकों नसीयतदेतेरहोकि-मोह करना मुनासिब नही, भोजनका स्थाल तयार है लेकिन ! तुमारे भाग्यमें नहोगातो धरा रहेगा. खूब सुरत औरत मोजूदहै लेकिन-तुमारे भोगावलीकर्मका अभाव होगा तो कभी उपभोगमें न आसकेगी. इसीतरह खूबसुरत-मर्द विद्यमान होतेहुवेभी औरत उससें भोग-या-संयोग-हासिल-न करसकेगी. उमदापलंग बिछाहुवाहै लेकिन ! तुमारे भाग्यमें न होगातो हर्गिज उसपरन-सोय सकोगे, धनदौलत-मकान-और गहनेकपडे-बहुतथे-लेकिन! तुमारेभाग्यमें नही थे इसलिये हाथसें चलेगये-सोच क्यों करतेहो जानकार होकर अज्ञानी बनना है तो मरजी तुमारी !

अन्नं नास्त्युदकं नास्ति–नास्ति मुद्रयुगंधरी,
धान्येषु लवणं नास्ति–तन्नास्ति यद्विभूज्यते, !

दुनियामें दुखी वह समझाजाताहै जिसकेघर खानपानकेलिये अन्नजल–और–नमकभी–नही, तुमारेघर सबकुच्छहै फिर किसबातसें दुखी समझतेहो ? यूंतो संसारमें सब दुखी है, तनक ज्ञान दृष्टिसें विचार लो. और धीरशांत बनो,

३९–जिसकेशाथ पहिले तुमारा दोस्ताना हो–और–पीछेसें विनाकारण टूट जाय तो समझलो ! तुमने पूर्वभवमें बेगुनाहै उनकेशाथ विरोधकियाथा, जिसका तुम बुराकरो–और–वो–तुमको चाहेतो जानलो पूर्वभवमें तुमने उसपर रहेम किइथी, जिसें देखकर तुमको राग उत्पन्नहो–वह–तुमारा पूर्वभवका हितकारी–और जिसको देखकर द्वेष आवे पूर्वभवका द्वेषी समझो, रागद्वेषको कमकरनेका उपाय लेना अच्छा है, सत्तामें तो ग्यारह बारहमें गुण स्थानपर पहुंचोगे रागद्वेषका नाश होगा. कइदेशोंमें ऐसारिवाज देखागया, जब कोइ पर्दानसीन औरत जिनमंदिरमें दर्शनको जावे तब अपनेशाथकीदासीयोंकोंभी प्रतिमाजीके सामनेतक लेजातीहै बतलाओ ! यह बें अदबीका कामहै या–नही ? [ जवाबमें ] कहा जायगा बेशक ! बेंअदबीकाकामहै, अगर मंदिरके बहार रखकर जावेतो बेंअदबी नही. दासदासी एकतरहकी चपरास है, देवदरबारमें मानको निचा करके जाना चाहिये इसीतरह गुरुके मकानमेंभी अदबरखकर जाना ठीकहै, अगर सवालकियाजायाकि–दासदासीकोंभी धर्मप्राप्तिहोजायगी इसलिये–मंदिरमें और–गुरुओंकी

व्याख्यनसभामें शाथ लेजानेसें क्या हर्ज है? ( जवाब )-शाथ लेंजानेसें देवगुरुकी अवज्ञा होगी, तुम मंदिरमें-या-गुरुओंकेसामने पहुचचुके-आर-पीछेसें कुच्छदेरके बाद आवे तो हर्जनही. कइदेशोमें बडे घरानेकी स्त्रीयें-शाथलाइहुइ दासीयोंद्वारा साधुलोगोंसें अर्जकराती है कि-मुजे-प्रत्याख्यान-कराइये. कहिये! उसने गुरुकी बें अदबी किइ-या-नही? ( जवाबमें ) कहा जायगा बेशक! बेंअदवी किइ, खुद अपने मुखसें बोलना चाहिये-पास खडेहुवे-सासु-सुसरेकी शर्म-न-करे-और-साफमाफ-बोले तो क्या हर्ज है?-सासुसुसरेसे गुरुओंका दर्जा-बढकरहै,-देवगुरुके सामने संसारीक मर्गोंको ताजीमदेनेसें अविनय किया मबुत होगा, दुनिया दिवानी है इसका लिहाज करके लोकोत्तर पुरुषोंका अविनय करना ठीक नही.

४०-जैन शास्त्रोंमें जो-निन्हव-सात कहे गये है-सो-उपलक्षण मात्र जानना. जैसे दशअच्छेरेके शिवाय कइ ओरभी हुवे लेकिन! सामान्य रुपसें दशही कहे गये-सतीस्त्रीयें अनेक हुइ लेकिन!मुख्यताकरके सोलहकहीगइ,ऐसेनिन्हवभी कइहुवे-और-होयगें लेकिन! मुख्यतासें सातही कहे गये इस जमानेमें भारतक्षेत्रके जीवोंको-क्षायिकसम्यक्त-अवधिज्ञान-और- जातिस्मर्णज्ञान-नही होसकता, सबबकि-विच्छेद हो गये. ग्यारहमें गुणस्थानपर कषाय का उपशम होता है तोभी वहांसें जो गिरना फरमाया-सबब-उसका मिथ्यात्वका उदय जानो. आत्माके उत्तम अध्यवसायका नाम गुणस्थान कहा, अव्यक्त मिथ्यात्वसें व्यक्तमिथ्यात्वमें आना इसीअपेक्षा-प्रथमगुणस्थान कहागया, छठेगुणस्थानसे लेकर चौ-

दहमें गुणस्थानतक वर्तनेवाले साधुपदमें गिनेजाते है, जैनशास्त्रोंमें जिसजिस मत्का बयान आया-और उनकों-मिथ्या-कहे गये सबब उसकायहजानो-वें-झूठे है उनके तत्व युक्तिप्रमाणसें खंडित हो जाते है, और-उनके मननकिये हुवे देव-रागद्वेष करके ग्रस्तहै.

४१-चलती सवारीमें-सामायिक-प्रतिक्रमण-करना मुनासिबनही. जमीनपर स्थिर होकर करना चाहिये. दृक्षसें-या-कीलसें बंधा हुवा जहाजभी स्थिर नही कहा जाता-मुनासिब है निचे उतरकर सामायिक वगेरा करना, चेडाराजा और कौणिककी जब बाराह वर्षतक लडाइ हुइ उस वख्तभी हाथीपरसें उतरकर चेडा राजाने प्रतिक्रमण किया लिखा है, धन्यवाद देना चाहिये ऐसे पुरुषोंकी धर्मक्रियाकों-जो-लडाइके वख्तभी-धर्मकों नही भूलते थे. आजकल कइ लोग कहदेते है हमकों फुरसत नही मिलती लेकिन ! यह सब झूठे बहाने है, हजारकार्य छोडकर जैसे एश आराममें लीन होतेहो-अगर-देवगुरुधर्मपर सच्चाराग होतातो उनपरभी लीन रहते.

४२-जीवति-जीविष्यतिचेति-जीवः-चैतन्यलक्षणो जीवः-तद्वीपरीतः अजीवः-१. पुनाति पवित्रीकरोति आत्मानं इतिपुन्यं, [ अन्नं पानं च वस्त्रंच-आलयःशयनासनं-शुश्रूषा वंदनं तुष्टिः-पुन्यं नव विधंस्मृतं, ]-२, पातयति आत्मानं इतिपापं, ३, आश्रवंति प्रविशंति आत्मनि कर्माणियेन-स आश्रवः-४, संव्रियते प्राणातिपातादि-पापकारणं येन परिणामेन-स-संवरः-५, कर्मणांपरिशाटनं निर्जरा, ६, जीवः कर्मणो योग्यान् पुद्गलान् आदत्तें यत् स बंधः मोचनं कर्मपाशवियोजनं आत्मनो-मोक्षः,-ध्यान उसका

नाम जिससें मनके परिणाम स्थिर कियें जाय द्रव्यमनरुपी-औ-र-भावमन-अरुपी-कहा, कितनेक लोग आगकी धुनीके सामने बैठकर ध्यान करते है और कहते है देखो ! ध्यानका प्रताप हमे आगभी नही सताती, असलमें-वें-लोग-एकतरहकी जडोंकों जलमें घीसके शरीरपर लेंप करके बैठते है, वनस्पतियोंमें कइ ऐ-सीभी है जो चौरासोधुनी लगाकर सामने बैठो आग बिल्कुल न सतायगी, अगर आकका दूध-या-कदलीका रस-कुमारीवना-स्पतिके-रसमें मिलाकर शरीरपर लेंपकरलो-और-आगकी एक धूनीके सामने बैठजाओ-आशा है आगसें न जलोगे, पीपर-का-लीमीरच-और-सोंठ-खूब चबाचबाकर खाओ-और-उपरसें तुर्त्त आगके इंगारे मुखमें लेलो, आशा है नही जलोगे,-

४३-अंकोलके तेलमें ऐसीताकतहै कि-जिसजिसवृक्षके बी-जोंकों इसमें भीगोंकर जमीनमें बोदिये जायतो आशा है पहरभ-रमें वृक्ष उत्पन्न होसकेगा, बाजीगर लोग देखहोगें इसीमें काम लिया करते है, हडताल-सिंदूर-और-आसगंध-कदलीके रसमें पीसकर-जो-स्त्री-तिलककरेगी-और-जहां जायगी इज्जत पायगी, भृंगराज-अपामार्ग लज्जालू-और-सहदेवी-जलमें पीसकर-जो-श-ख्श-तिलक करेगा-और-जहां जायगा इज्जत पायगा.

४४-( पंच समवायका बयान. )-१, काल-२, स्वभाव-३, नियति-४,उद्यम-और-५, कर्म-इनपांचोंमें कौन ताकतवर-और कौन-कमजोर रहेगा, सुनिये !

## ( कालवादी कहताहै. )

**कालः स्त्रजति भूतानि-कालः संहरति प्रजाः,**

कालः सुप्तेषु जागर्ति–कालोहि दुरतिक्रमः, १,
फलंति वृक्षाः कालेन–काले वीर्यं अवाप्यते,
काले पुष्पवती नारी–सर्वं कालेन जायते, २,

( स्वभाववादी. )

( वसंततिलका छंदः )

हंसा गतिं पिकयुवा कलकूजितानि,
नृत्यं शिखी परमसौख्यगुणा मृगेंद्राः
सौरभ्य शैत्यललितं मलयाद्रिवृक्षाः
कैः शिक्षिताः सुकृतकर्मकृतः कुलानाः १,
निम्नोन्नतं वक्ष्यति को ? जलीना,
विचित्रभावं मृगपक्षिणां च,
माधुर्यमिक्षौ कटुता मरीचे,
स्वभावतः सर्वमिदं हि सिद्धं, २

( नियति वादी. )

नहि भवति यन्न भाव्यं-भवति च भाव्यं विना प्रयत्नेन
करतलगतमपि न पश्यति-यस्यतु भवितव्यता नास्ति१
तादृशी जायते बुद्धिः–व्यवसायोपि तादृशः
सहायाः तादृशा श्चैव-यादृशी भवितव्यता, २

( उद्यमवादी. )

उद्यमेन-हि-सिध्यंति-कार्याणि-न-मनौरथैः,
नहि सुप्तस्य सिंहस्य-प्रविशंति मुखे मृगाः, १,
आलस्यं हि मनुष्याणां-शरीरस्थो महान् रिपु,
नास्त्युद्यमसमो बंधुः-कृत्वायं नावसीदति. २,
उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीः,
दैवं प्रधानमिति कापुरुषा वदंति,
दैवं विहाय कुरू पौरूषमात्मशक्त्या,
यत्ने कृते यदि-न-सिध्यति कोत्रदोषः, ३.

( कर्मवादी.

सुखस्य दुःखस्य न कोपि दाता,
परो ददातीति कुबुद्धिरेषा,
अहं करोमीति वृथाभिमानः
स्वकर्मसूत्रग्रथितो हि लोकः १,
दैवे विमुखतां याते–
न कोप्यास्ति सहायवान् ,
पिता माता तथा भार्या–
भ्राता वाथ सहोदरः, २,
वने जनेशत्रुजलाग्नि मध्ये,

महार्णवे पर्वतमस्तके वा,
सुप्तं प्रमत्तं विषमं स्थितं वा
रक्षंति पुन्यानि पुराकृतानि, ३,
न भूतपूर्वोनच केनदृष्टो–हेम्नः कुरंगो न कदापिवार्त्ता,
तथापि तृष्ना रघुनंदनस्य-विनाशकाले विपरीतबुद्धिः४,
धनानि भूमौ पशवश्च गोष्टे-भार्या गृहद्वारि जनःश्मशाने,
देह श्चितायां परलोकमार्गे-कर्मानुगो गछति जीवएकः५,
यथाधेनुसहस्त्रेषु–वत्सो विंदति मातरं,
तथा पुराकृतं कर्म–कर्त्तारमनुगछति, ६,
सुहृदो ज्ञातयः पुत्रा--भ्रातरः पितरावपि,
नानुस्मरंति स्वजनं--यस्य दैवमदक्षिणं, ७.
विपत्तौ किं विषादेन--संपत्तौ हर्षेण किम्,.
भवितव्यं भवत्येव–कर्मणामीदृशी गतिः, ७
अचिंतितानि दुःखानि--यथैवायांति देहिनां,
सुखान्यपि तथा मन्ये--दैवमत्रातिरिच्यते, ए
किं त्वं न वेत्सि जगति--प्रख्यातं लाभकारणे मूलं,
विधिलिखिताक्षरमालं--फलति कपालं न भूपालः,१०,
अरक्षितं तिष्ठतिदैवरक्षितं--
सुरक्षितं दैवहतं विनश्यति,

जीवत्यनाथो विपिनेप्यरक्षितः--
कृतप्रयत्नोपि गृहे विनश्यति ११
प्राप्तव्यमर्थं लभते मनुष्यो--
देवोपि तं लंघयितुं न शक्तः.
तस्मान्न शोचामि न विस्मयो मे--
यदस्मदीयं नहि त त्परेषां. १२
माधाव माधाव विनैव दैवं--
नो धावनं साधन मस्ति लक्ष्म्याः
चेद्धावनं साधनमस्ति लक्ष्म्याः--
श्वा धावमानोपिलभेतलक्ष्मीं १३.
यः सुंदर स्तद्वनिता कुरूपा--
या सुंदरी सा पतिरूपहीना.
यत्रोभयं तत्र दरिद्रता च--
विधे विंचित्राणि विचेष्टितानि, १४,
विधौ विरुद्धे न पयःपयोनिधौ--
सुधौघसिंधौ न सुधा सुधाकरे,
न वांछितं सिध्यति कल्पपादपे--
न हेम हेमप्रभवे गिरावपि १५
भीमं वनं भवति तस्य पुरं प्रधानं,

सर्वो जनः सुजनतामुपयाति तस्य,
कृत्स्ना च भू र्भवति सन्निधिरत्नपूर्णा
यस्यास्ति पूर्वसुकृतं विपुलंनरस्य, १६
नमस्यामो देवान ननु हतधियस्तेपि वशगाः
विधि र्वंद्यः सोपि प्रतिनियतकर्मैकफलदः
फलं कर्मायत्तं यदि किममरैः किंच विधिना,
नम स्तत्कर्मेभ्यो विधिरपि न येभ्यः प्रभवति, १७
जातः सूर्यकुले पिता दशरथः क्षोणीभूजामग्रणीः
सीता सत्यपरायणा प्रणयिनी यस्यानुजो लक्ष्मणः
दोर्दंडेन समो नचास्ति भुवने प्रत्यक्षविष्णुः स्वयं
रामो येन विडंबितोपि विधिना चान्ये जने का कथा,१८
भग्नाशस्य करंडपीडिततनो र्म्लानेंद्रियस्य क्षुधा,
कृत्वाखु र्विवरं स्वयं निपतितो नक्तं मुखे भोगिनः
तृप्त स्तत्पिशितेन सत्वरमसौ तेनैव यातः पथा,
लोकाः पश्यत दैवमेव हि नृणां वृद्धौक्षये कारणं, १९
कांतं वक्ति कपोतिकाकुलतया नाथांतकालोधुना,
व्याधोऽधो धृतचापसज्जितशरः श्येनः परिभ्रामति,
इत्थं सत्यहिना स दष्ट इषुणा श्येनोपि तेनाहतः
तूर्णं तौ तु यमालयं प्रति गतौ दैवी विचित्रागतिः २०,

४५–काल-स्वभाव-नियति-उद्यम-और-कर्मका संवाद पुरा हुवा, आपलोगोंको मालूम हुवा?–कौन ताकतवर रहा?–अकलसे दर्याफतकरके बतलाओ! निश्चयनयसें कर्म-और-व्यवहारनयसें अपनीअपनीजगह सब प्रधान है, उद्यम खालीजासकताहै, कर्म-खालीनहीजाते, असलमें-सुखदुखके दाता-कर्म है, स्वजन कुटंब-परिवार-और-दोस्त-जब-भाग्य-खोटे आयगें कोइ शाथी नबनेगा. रुपया लेकर कोई नहीआया, नकोई शाथ लेजायगा. खूबसुरत औरतका तुमकों घमंडहे-तो-यादरखो! वह-तुमारेशाथ न चलेगी, शरीरही तुमारा जवाबदेनेवालाहै तो-नोकरचाकरोकी क्या चलाइ?–कंजुसोकी सबमें ज्यादे खराबी होगी,–अगर सुखी होनाहै-तो-धर्मपर-निगाह बढाओ-और-सुकृत-हासिलकरो, जिसकों जैनमतमें कर्म-कहा–उसीकों दूसरेमतवाले-विधि-विधात होनहार-भाग्य-पुन्य-कृतांत-तकदीर-और-इश्वर कहके बयान करते है,—

४६–कर्म-आठतरहके-है. १–ज्ञानावरणीयकर्म-आंखके-पटे-समान-कहा, जैसे किसीशख्शकी आंखोपर पटाबांधादियाजाय-तो-वह-देखनहीसकता-ज्ञानावरणीयकर्मके उदयसें जीव-ज्ञान-नही पासकता. २, दर्शनावरणियकर्म-चौकीदारसमान कहा, जैसे पहरेवालाशख्श-राजाकी मुलाकात नहीहोनेदेता-दर्शनावरणीयकर्म जीवकों-धर्मपर श्रद्धा नहीआनेदता, ३, वेदनीयकर्म-सहेतलीपटी तलवारसमान कहा. जैसे सहेत लगीहुइ तलवार कोइशख्श जबानसें चाटे और तकलीफ उठावे-वेसें-ऐशआराम भोगताहुवा जीव अपने आपकों दुर्गतिरुप तकलीफ हासिलकरेगा. ४, मोह-

नीचकर्म मदिरासमान कहा, जैसे मदिरापीइकर आदमी ग------
जाताहै मोहकर्मरुपमदिरासें जीव-मोहांध-बनताहै, धनदौलतको-
पुत्र और निजशरीरपर रागलाना इसीकानाम मोहनीयकर्म है,
५, आयुष्यकर्म-बेंडीसमान कहा, संसाररुपी केदखानेमें जीवको
आयुष्यकर्म एकबेडी है. ६, नामकर्म चितारेसमान कहा. जैसे
चितेरा तरहतरहके चित्र बनाताहै नामकर्मके उदयसें जीव-रुपरंग
और-शरीरवगेरा बनाताहै. ७, गोत्रकर्म-उसकानामहै-जो-उंच-
या-नीच-जातिका पाना. ८, अंतरायकर्म राजाके भंडारीसमान
कहा. जैसे भंडारी-नहींतो-कुछदेरतक राजाभी-खर्च-नहीकर-
सकता वैसे अंतरायकर्मके उदयसें-जीव स्त्री-पुत्र-घर-हाट-हवेली
कपडा-गहेना-वगेरा चीजोसें वंचित रहताहै.

४७-ज्ञान-और-ज्ञानीयोंकी बेंअदबी

करनेसें ज्ञानावरणीय-कर्म बंधताहै, शास्त्रके वचनको लोपकरने जैसा कोइपाप नही. सचे देवगुरु धर्मको झूठे समझना दर्शनावरणीयका उदयहै, पांच इंद्रियोंकी विषयपुष्टिकेलिये जीवोंका वधकरनेसें-उसेंका उदयहै, पांच और-उनको तकलीफ पहुंचानेसें अपनेको अशातावेदनीयकर्म बंधताहै, उनका बचावकरनेसें-मारपीट-न-करनेसें-अपनेको शातावेदनीयकर्म-बंधताहै, शातावेदनीयकर्मके उदयसें-जीवको-अगलेजन्ममें-अच्छारुप मिले. अच्छा खानपान-अच्छीस्त्री, और-स्त्रीको अच्छापुरुष मिले, तरहतरहके दुख-और-मानभंग होना-अशातावेदनीयकर्मका फल है, मोहनीयकर्मके उदयसें रागद्वेष-का मक्रोध और लाभ ज्यादेरहेगा. धर्मकरना रुचे नहीं. शिवाय कामभोग-और-एशआरामके-और कुच्छबात नही-यहसब मोहनी-

यकर्मके लक्षण जानो, इसको कमकरनेके उपाव लेने चाहिये, महारंभ-महालोभ-पंचेंद्रियजीवोंकी घात-और-मांसभक्षणकरनेसें जीवकी दुर्गति होगी. धर्म और धर्मीजनोंकी सेवा करनेसें. अच्छी गति होगी, नामकर्म दोतरहका-शुभ-और-अशुभशुभसें-यश-और-अशुभसें अपयश होताहै, उंचगोत्रका मदकरनेसें-अगलेजन्ममें निचगोत्र मिलेगा, अंतरायकर्मके उदयमें जीवको हरबातकी अंतराय रहेती है, फायदा विचारो और होवे-नही. अच्छा खाना चाहो-और-मिले नही. अच्छेकाभभोग चाहो और अभाव रहे, दानदेनाचाहो और दियाँ-न-जाय. जिसकामका इरादाकरो और बन-न-पडे, यह सब अंतरायकर्मके फलहै, जब सबपापसें रहितहोगे तुमारी मुक्ति होगी निस्पृहहोकर तपकरोगे सबका छुटकारा पाओगे, इश्वर किसीको सुखदुःख नही देता, जैसा के जीव-करेगा-वैसाफल-भोगेगा,—

४८–इसजमानेमें सर्वज्ञ-और अवधिज्ञानीनहीरहे,किसतरह मालूमहोकि. किसजीवके ज्ञानावरणीयवगेराकर्म कितनाहै? जवाब.) –जिसकीजन्मपत्रीमें सूर्य-ऊंचका-मित्रक्षेत्री-या-स्वगृहीहोकर पडाहो उसकेज्ञानावरणीयकर्म-थोडाजानना, इसीतरह चंद्रमासें दर्शनावरणीयकर्म-मंगलसें अशातावेदनीय-बुधसें मोहनीय-बृहस्पतिसें नामकर्म-शुक्रसें गोत्रकर्म-शनिसें आयुष्यकर्म-और-राहुसें अंतराय कर्मका-विचारकरना, वर्षपत्रमें-जो-एकविशेषग्रह-मुंथानामसें लमायाजाताहै-वह-भविष्यत्‌जन्मके उपार्जितकर्मोंकासंचय जानना, चिकित्साशास्त्रकी सचावटमें जैसे दस्त-और-उल्टीहोनेकी-दवागवाहीदेतीहै ज्योतिषशास्त्रकी-सचावटमें चंद्रसूर्यकाग्रहण गवाही

देताहै,वर्षाकालमें-जब-शुक्रसें सप्तमराशिपर चंद्रमा आजाय और उसपर शुभग्रहोंकी दृष्टिपडेतो वरसातजरुरहो, इसीतरह शनिसें भी-पंचम-सप्तम-और-नवमराशिपर चंद्रमा आजाय और-शुभ ग्रहोंकी उसपर दृष्टिपडेतो वरसातजरुरहो.ग्रहोंके उदय-अस्तके समयभी वरसातका होनासंभवहै,सूर्यके आगे-या-पीछे-वहुतसेंग्रह -आजाय उसवख्तभी निश्चयकरके वृष्टिहोगी ऐसाजानना,बुध-शुक्रका-या-बुध-गुरुका-अथवा-गुरुशुक्रका-मिलापहो-उसवख्त-भी वृष्टिजरुरहोगी. श्री हेमप्रभसूरि-त्रैलोक्य प्रकाशग्रंथमें फरमाते है कि—

चलत्यंगारके वृष्टिः-उदये च वृहस्पतौ
शुक्रस्पास्तमने वृष्टिः-त्रिधा वृष्टिः शनीश्वरे-१,
उदयास्तमने चारे-वक्रं याति शनीश्वरे
जलनाडीं गताःखेटा-महावृष्टिकरा मताः २,

४९-हरेकज्येष्ठमहिनेके-शुक्लपक्षमें-चित्रा-स्वाति-विशाखा-अनुराधा-और-ज्येष्ठा-यह पांचनक्षत्र अंदाजदशमीतिथिमें लेकर पूर्णिमातकहोतेहै, इननक्षत्रोंकेदिनोंमें देखनाचाहियेकि-आकाशमें वादल-विजली-वर्षा-बुंदपात-और पूर्वोत्तरकी हवाकिसकिसवख्त चलतीहै?-अगरचित्रानक्षत्रमें यहलक्षणदेखोतो अषाडमहिनेमें अ-च्छीवृष्टिहोगी ऐसाजानो, स्वातिनक्षत्रसें श्रावणमहिनेका विचार करो,विशाषासें भाद्रवमहिनेका-अनुराधासें आसोजवदीका-और ज्येष्टासें आसोजसुदीका-विचारकरो, यहां जो आसोजवदीकही उसको गुजरातदेशकी अपेक्षा भादरवावदीजानना, सववकि-गुज-

रात-और-दखनके शिवाय और जगह महिनेकी शुरुआत वदीसें मानीजातीहै,-फिर पूर्णिमा-या-प्रतिपदाकेरौज जो मूलनक्षत्र होताहै-उसकी सर्वघटिका देखो.जिसवख्तसें मूलनक्षत्रलगे औरउतरे उसकी सबघडीयां जितनीहो-अर्थात्-(६०)के-अंदाजहोंतीहै -उसकी आधीआधीघडीकी-एकएकातिथि-अषाडकृष्णप्रतिपदासें लेकर आश्विनशुक्लपूर्णिमातक(१२०)तिथियोंका विचार इसतरह कराकि-मूलकी-जिसघटिकामें वर्षाहो-उसतिथिमें वर्षा नहोगी-और-जिसघटिकामें-अत्यंतधूप-अमुझा-वायुबंध-और-मनुष्योंको घबराहट-एसेलक्षण देखोउनउनतिथियोंमें अच्छीअच्छीवर्षाहोगी एसाजानो,चित्रा-स्वाति-और-विशाषाकेलिये-अषाडश्रावणऔर भादवेकी जोवातकहीगइहै उनकीभी घडीयोंकेहिसाबसें वृष्टि देखशक्तेहो-वहांएकएक तिथिकेलिये दोदोघडीका हिसाब लगाना होगा,-

४९-यहनीचेलिखेहुवे(१४)वाक्यरत्न-हरवख्त यादरखो,१, जिसकी औरत लडकाछोडकर मरगइहो-मुनासिबहै दूसराविवाह नकराना-घरमें दंगारहेगा,दंगेसें दौलतकी हानिहोगी.अगरतुमको कामविकारकी शांति नहीहुइहै-तो-खेर! विवाहकराकेभी उसलडकेको नयीऔरतसें ज्यादे समझो,२,जिसशख्शकी औरतको संताननहोतीहो-विवाहकियेबाद बारहवर्षतक राहदेखनाठीकहै बाद अगलीऔरतके खानपानका बंदोबस्तकरके दूसरा विवाहकराना मुनासिबहोगा. ३,इसजमानेमें लंबीउमर-रहीनही इसलिये लाजिम है पचासवर्षकेबाद विवाह नकराना,बुढीउमरमें विवाहकरानेसें-कुल-कलंकित होताहै,४,औरतसें-मर्द-तीनगुनीउमरवालाहो तब

सकतो किसीकदर विवाहकाहोना ठीकभी कहेगें.लेकिन! इससें ज्यादेउमर मर्दकीहै-तो-उसविवाहकों बेमुनासिबहुवा कहेगें,

(दोहा.)-साठवर्षका होयके-जो-नर-ब्याह करंत,-वो बुढा वह बालकी-तंतु काह करंत,-१,-(५)कोइशख्श किसीवजहसें बिरादरीबहार कियागयाहो-और-वह-सामीलहोनाचाहे तो मुआफिककायदे अर्हन्नीतिके प्रायछितदेकर सामीलकरलो. बिरादरीके मुखीयोंकों चाहिये किसीकों अदावतसें बिरादरीबहार न करे, खोटाकलंक लगाना नरककी निशानी है, लिहाजमें पडकर किसी-दोषितमनुष्यकों बिरादरी बहार न-करनाभी अन्याय और अधर्मका कारण है,—

८०-(६) हरेकशख्शकों-चाहियेकि-सालभरकी पैदाशमेंसें रुपये आठआना धर्मकाममें (यानी) सप्तक्षेत्रमें लगावे, इतना न बनेतो चारआना-दोआना-अखीर एकआनातो जरुर लगावे, रुपयेमेंसें एकआनाभी नखर्चेगा तीर्थंकरके हुकमकों तोडनेवाला समजाजायगा, हजारोंरुपयेका ब्याजआताहै उसकोंभी पैदाश समझो और धर्मांश उसमेंमेंभी निकालो. औरत अपने पतिमें जो कुच्छ मांगलेती है उसमेंसेंभी धर्मका-आधाचौथाइ-दशांश-षोडशांश-निकाले, और तुर्त धर्ममें लगादेवे, कइ श्रावक कहदेते है साधुलोग शिथिलाचारी होगये जिससें धर्म दिप्तिमान् नही होता, लेकिन! असलपुछोतो श्रावकलोगही शिथिलाचारी बनगये है, धर्मकाममें कंजुसकेसिरदार बनना और स्त्री-पुत्रकेलिये हजारोंह रुपये उडादेना, स्त्रीकेलिये हजारांहका गेहना बनवाना-और-जिनप्रतिमाकेलिये एकतिलकभी नही देना-अपने और औरतके

लिये-कइतरहकी-नयीपुथाके-और-साधुजनोंकेलिये एकचदरतक नही देना, कहिये! धर्मका नाश किसने किया? सोचकर जवाब दो. दिगंबर-दुंढिये-भीखमपंथी. और-तीनथुइवाले जो जैनशास्त्र-केकानुनसे निन्हवहै उनकेशाथ खानपान और बेटीव्यवहार न रखना चाहिये-और रखते हो कितनीबडी भूलहै, असल पुछो तो इससें धर्ममें बडी न्यूनता पहुंच रही है, इसबातको सोचो,-

५१-(७)-मातापिता-पुत्र-स्त्री-वगेराके अंतसमय जो सात-क्षत्रकेलिये द्रव्य निकाला जाताहै वह तुर्त्त अपनेगांवके समाज (संघ)के सुपुर्दकर-दो, कितनेकलोग उसद्रव्यको अपने बनाये हुवे जिनमंदिर-या-उपाश्रयमें लगाते है उनको पुछना चाहिये क्या! यह द्रव्य अब तुमाराहै? जो अपनी हुकमतसें लगातेहो? असलमें यह धर्मद्रव्य होगया, इसको संघकी सलाहसें जहां मु-नासिब समझाजाय लगाना चाहिये. कइशख्श अपनीलौकिक दिखलानेकेलिये उसवख्त इतनेहजाररुपये हमने धर्ममें किये मु-खसें कहदेते है, फिर पैसा एकभी नहीलगाते, उनके जैसा कोइ अधर्मी नही, बिरादरीवालोंको मुनासिबहै उसके वहांका खान पान छोड देवे, जो लोग भ्रममें पडकर उसके पाससें धर्मद्रव्य न-हीमांगते-वें-ज्ञानियोंके ज्ञानमें दोषकेभागी है, साधुलोगोंकोभी मुनासिबहै उपदेश देकर धर्मद्रव्य धर्ममें लगानेकी काररवाइ करे, इतनेपरभी नमानेतो समझना उसका पापही उसे दुर्गतिमें डाले-गा, लेकिन! हां! उसको संघसें बहार जरुर करदेना चाहिये, इसमें जो शख्शपक्षपातकरेगा महापापी बनेगा. कितनेक शख्श उस सातक्षेत्रके धर्मद्रव्यको अपनेदफ्तरमें बतौर अमानतके जमा

करलेते है-कोइकोइ व्याजके हीलेसें जमाकरते है, और फिर उस द्रव्यकों सालभरमें जोकुच्छ सातक्षेत्रमें अपनेनामसें खर्च किया-उसमें नामें लिखदेते है उनकों पुछाजाय यहकाम कोनसें कानुन-सें करतेहो ? तो जवाबमें शास्त्रसें विरुद्ध ठहरते है, जब धर्मद्रव्य अ-पने घरमेंही रखना ज्ञानीयोंने नहीफरमाया तो जमाकरना कहां रहा ? जिनजीवोंकों संसारमें बहुतकालतक रुलनाहै-ऐसे कपटध-र्मीयोंकों यह लिखाण बहुतबुरा मालूमदेगा. लेकिन ! उनसें हमकों कोइ परवाह नही. हमकों यहां ज्ञानियोंके वचन दिखलाने है. जो लोग धर्मद्रव्य देते नही और बिरादरीमें तडडालकर अपनी वाह वाह करारहे है, याद रखो ! यह तारीफ उनकी परलोकमें शाथ न चलेगी. नरक तिर्यंचगतिमें पापकर्म-भोगते वख्त कोइ त्राण-शरण नहोगा. रुपयापैसा हाथका मैलहै, इसका घमंडकरना नी-चपुरुषोंका कामहै, जो शख्श देवद्रव्यका कर्जा लेकर पीछा नहीं देते संघकी फर्ज है राज्यमें नालिशकरके वसुलकरना,—

५२-(८)-कितनेक श्रावक ऐसे देखेगये है-जो-साधुजनोंके शाथ बेइज्जतिसें पेश आते है. लेकिन ! यहनही सोचतेकि-हम-किस-दर्जेपरहै !-संसारछोडकर मुक्तिकीराहलेना सहजबातनही. खानपान और ऐशआराम किसकों अच्छा नही लगता. धन्यवाद दो-उनकों-जिनोने संसारछोडाहै-साधुलोगोंकों शिवाय धर्मके किसीका आधार नही, तुमकों कोइ मारने आयगा फौरन मात-पिता और भाइ तुमारे साहायक बनेगें. साधुओंका कोइसाहायक नही, ऐसे नावालिशोंका अपमान करना कितना बुराहै ? साधु-लोग परमात्माके शरणमें बैठे है, उनकों सताना याद रखो ! तु-

मारेनाशहोनेके दिनहै,' तुमको किसीकी शर्मनही है तो खेर! परमात्माकी शर्म तो रखो. शास्त्रोंका वचनहै साधुजनोंको खानपान वस्त्रपात्र-पुस्तकपंन्ने-और-मकान-देना और उनसें धर्म सुनना.

५३-(९)-हरेकशख्शको-भंग-गांजा-तमाखू-मांस-मदिरा-जमीकंद-सहेत-रात्रीभोजन-परस्त्रीगमन-विनाछानाजल-तीनदिनकेबादकाअचार-और-दोघडीकेबादका मख्खन-इतनीचीजें त्यागकरनाचाहिये, इनमेंफायदा नही नुकशानहै,(१०)-कितनेकदेशमें लडकालडकीकी जन्मपत्री लोग नहीबनवाते. लेकिन! बनवाना मुनासिबहै, जन्मपत्रीसें धर्म-और-संसारदोनोंका विचार किया जाताहै,बल्किन्! किसगतिसें आया औरकहांजावेगा मालूमहो सकताहै? कितनेक कहदेतेहै जन्मपत्री क्या-कर्मपत्री देखना चाहिये (जवाब)कर्मपत्रीहीका दूसरानाम जन्मपत्रीहै,ऐसा नहोतातो सूर्यसें ज्ञानावरणीय-चंद्रमासें दर्शनावरणीय-वगेराआठकर्मोका विचार क्यों कियाजाता?-और-जैनाचार्योंने ज्योतिषग्रंथ क्यों बनाये?इसका जवाब दो, आजकल-ऐसेमनुष्य-ज्यादेरहगये-जो-मतलबभी-पुछजाय-और-नींदाकरे.ऐसोंसेंबचनाचाहिये,

५४-(११)-हरेकश्रावकको मुनासिबहै एकसो आठ-जैन तीर्थोमेंसे किसी एकजैनतीर्थकी हरसाल यात्राकरे,जोशख्शजिस तीर्थभूमिमें वसताहो उसको दूसरेतीर्थकीयात्राकरनाचाहिये,(१२) बडेबडेतीर्थोमें जहां ज्यादे खजाना इकठा कियाजाताहै उसखजानेसें अगर दूसरेशहरोंके हजारांइजैनमंदिर जो जीर्ण होगयेहै उनकीमरम्मत कराइजायतोकितनी उमदाबातहो!-बहुतधन इकठाहोनेसें बिगाडनेवालाभी मिलजायगा,इसलियेजोउपरलिखेमुजब

जार्णोद्धारमें लगादियाजाय वही अच्छाहै,१३,जीव-इरादाकुछ करे-और उदयकर्मकेजोरसें होजाय कुछऔर! कहिये! कर्मबलीष्ट रहे-या-नही ? कर्म-आपकरना-दोष दूसरोंकेशिरडालना कितनी भूलहै ?जब पुन्यकाउदयआयगासबकामठीकहोगा,इष्टप्राप्तिकोचिंता बिल्कुल मतकरो, जोवस्तु तुमारे भाग्यमें बंधी है स्वतःआनमिलेगी. बतलाओ ! कमलनी और सूर्यका संयोग कौन कराता है? दुसरी मसाल देखो!-योगीने विचाराथा शिवकुमारकों जालकर सुवर्ण पुरुष बनालउ, लेकिन ! बनगया आप ! समझशकोतो समझलो पुन्य बलवान् ठहरे या कौन ? (१४) कोइ शख्श तंबोलमें खुशहै कोइ मीठेभोजनजिमनेसें-कोइ सवारीपर चढकर कोइ इतर फुलेलमें-कोइ जवाहिरातसें, कोइ अच्छेकपडेसें,-कोइ सुंदर औरतसें, कोइ ओरत-सुंदरपुरुषसें-कोइ रात्रीमें-कोइदिनमें-कोइ वरसावकी-झडीमें-औरकोइ-बागकी शैरमें खुशहै, लेकिन ! ज्ञानी लोग सबसें ज्यादे खुशीकाकारण धर्म फरमातेहै.-

दुनियाके मतमतांतरका विषय पुराहुवा-वाचकर गौर करो.

---

## ( मकसीतीर्थकारखानेके-ट्रष्टी-और-मेनेजर-भाउसाहबके प्रश्नोंका उत्तर. )

---

१-( प्रश्न. )-किसीशख्शने रात्रोको चतुर्विधआहारप्रत्याख्यान-या-त्रिविधआहारप्रत्याख्यान-कियाहो-वह-स्त्रीसंभोगमें-अधरपान करे-या-नही ? (जवाब.)नकरे,सबबकि-परस्पर थुंकल-

गनेसें व्रत टूटजाताहै,द्विविधआहारपत्याख्यानमें करेतो व्रत-नटूटे, श्राधविधि वगेरा ग्रंथमें इसका खुलासा हैं.

२-(प्रश्न)-उपवासव्रतमें कामभोगकरनेसें व्रत टूटे या-नही? (जवाब.)-उपवासव्रतमें कवलआहारका त्यागकियाहै रोमआहारका त्यागनही, कामभोग-रोमआहारमें दाखिलहै, इसलिये-संभोगकरनेसें-उपवासव्रतनहीटूटता, मैथुनसेवनेसे जोपापलगनेवाला है-वो-तो-लगेहीगा. लेकिन!-उपवासटूटगया-नहीकहना.

३-(प्रश्न)चौदहनियमधारनेवाला-रात्रीकों चतुर्विध-त्रिविध -द्विविधआहारपत्याख्यान-न-करे-और-नियमधारेतो कुच्छ हर्ज है! (जवाब.) कोइ हर्जनही.चौदहनियममें यहकोइप्रतिबंध नही कि-रात्रीकोंचतुर्विधआहारप्रत्याख्यानवगेरा जरुरकरना.

४-(प्रश्न)-कलंकीराजा कबहोगा?

(जवाब.)-महानिशीथसूत्रके पांचमेंअध्ययनमें पाठहैकि-से भयवं केवइयंकालं जाव एस आणा पवेइया? (गोयमा) जावणं महायसे महासत्ते महाणुभागे सिरिप्पभे अणगारे-सेभयवं केवइएणं कालेणं सिरिप्पभे अणगारे भवेज्जा?(गोयमा)-होहो दुरंतपंतलक्खणं अदट्ठव्वे रोद्दे चंडेपयंडे निस्सेरे निक्किवे निग्घणे नित्तंसे कूरय पावमई अणारिये मिच्छदिट्ठी-कक्की-नामराया-(अर्थ.)गौतमस्वामीने महावीरस्वामीसें प्रश्नकियाकि-हें! प्रभु! यह उपरबनेनकिइहुइ-आज्ञा-( यानी )-यथार्थसमाचारी पांचमेंआरेमें कबतक चलेगी. (जवाबमें) फरमायागयाकि-हें! गौतम! जब महानुभाग्य-श्रीप्रभ अणगार होयगें तबतक, गौतमस्वामीने फिरपुछा-श्रीप्रभअणगार कबहोंगे? महावीरस्वामीने जवाबदिया-जब कलंकी नामकाराजा

होगा,जो महाखोटेलक्षणोंवाला और अदृष्टकल्याणी-कठोर-प्रचंड -बेशर्म-निःकाम-निर्दय-क्रूर-पापी-अनार्य-और-मिथ्यादृष्टि-होगा,-इसपाठसें सबुतहुवा कलंकीराजा-श्रीप्रभअणगारकी हयाती में होगा, श्रीप्रभअणगार-कौनसे उदयमें युगप्रधान होगें उसका खुलासा युगप्रधानयंत्रसे देखाजायतो आठमेउदयके प्रथमयुगप्रधान सबुतहोतेहै, इसवख्त उदय तीसरा शुरुहै,जब आठमाउदय आयगा-श्रीप्रभयुगप्रधान होंगे. उसवख्तकलंकी राजा पैदाहोगा,महानिशीथसूत्रमें ऐसाभी पाठहैकि-वह-साधुओंकों तकलीफ पहुचावेगा और इंद्र आकर उसकों जानसें मारेगा, आठमाउदय पांचमेंआरेके कितनेवर्षवीतेबाद आनाचाहिये उसका हिसाबलगाते है-तो-साढेदशहजारवर्षबाद आताहै, समझशकोतो समझलो कलंकीराजा कबहोगा ? -पांचमेंआरेके-एकीशहजारवर्षमें-तेइसदफे धर्मका उदय-और-उतनीहीदफे धर्मका अस्तहोना जो जैनशास्त्रोंमें फर्मायाहै उसमें(२००४)युगप्रधान-(यानी)प्रभाविकआचार्य होगें,श्रीप्रभअणगार आठमेउदयके प्रथमयुगप्रधान पहिलेलिख चुके, दीपमालाकल्पमें तथा पांचमेंआरेकी सझायमें जो कलंकीका होना-संवत्-(१९१४)में-बतलाया, वह-आगमवचनसें-बर्खिलाफ-और-गलत समझनाचाहिये. दीपमालाकल्पमें यहभी लिखा हैकि-कलंकीराजा-विक्रमकेसंवत्कों लोपकरके अपना नयासंवत् स्थापनकरेगा. सोचोतो-यहबातभी अबतक नहीबनी-फिर किस सबुतसें कहाजाताहै कि-कलंकीराजा होयगा.?

५-(प्रश्न)-एकपक्षमें ( छह ) तिथि-अर्थात्-दूज-पंचमी-अष्टमी- एकादशी-चतुर्दशी-पोर्णिमा-और-अमावास्याबेसे-कोइभी-

तिथि-दो-होतो -दोंनों-पालना-या-एक ?-अगर दोंनों-पालना कहोगे तो-उक्ततिथिमेंसें कभी कोइ तिथि-टूटजाय तो क्या ! नही मानना चाहिये ?

( जवाब. )-जैनशास्त्रकाफरमाना है कि-दो तिथिहोजायतो पहिली छोडकर दूसरी पालना, और क्षय हो तो पूर्वदिनमें मानना, जैसे अष्टमीका क्षय होतो सप्तमीकेरोज अष्टमी मानना चाहिये, अमावास्य-या-पौर्णिमा-टुटेतो-तेरसकों तोडकर चतुर्दशी-पौर्णिमा-और-अमावाश्या-पूर्ण-पालना, इसतरह हरेकतिथिके संबंधमें जानलो, जैन शास्त्रके कानुनसेंदेखोतो बारहमहिनेकी-जो (१४४) पर्वतिथि-है, उनमेंसें-न तो (१४३)-न-(१४५) होगी.

६-(प्रश्न,)किसीवर्षमें-दो-श्रावण-या-दो-भादवेमहिने हो तो पर्युषण-किसमहिनेमें कियेजाय ?-भादरवा सुदीचौथ-टूटी हो या-दो-होगईहो-तो-संवत्सरीकप्रतिक्रमण किसरोज करना ?-इस तरहपर्युषणके आठदिनोंमें-औरभी कोइतिथि-घट वढ हुइ होतो-किसतरह करना ? और भादवासुदीपंचमी-टूटी होतो-कौनसे रोजपर्युषण बैठाना,

(जवाब.)-दो-श्रावणहोतोभी-भादवेमेंही-पर्युषणपर्व करना चाहिये, अगर कहाजायकि-अषाडसुदी ( १४ ) चतुर्दशीसें (५०) रोज लेना कहा यह कैसे सबुतरहेगा ? ( जवाब. ) कल्पसूत्रकी टीकामें पाठ है कि-अधिकमास-कालपुरुषकी चूलिका-यानी-चोंटी है, जैसे किसीपुरुषका शरीर उचाइमें नापा जाय-तो-चोंटीकी लंबाइ नापी-नही जाती, इसीतरह कालपुरुषकी चोंटी जो अधिकमासकहा गिनतीमें नही लिया जाता, कल्पसूत्रकी टीकाकापाठ-

कालचूलेत्यविवक्षणात् दिनानां पंचाशदेव,-अगर लिया जाताहो पर्युषणपर्व-दुसरेवर्ष श्रावणमें-और-इसतरह अधिकमहिनोंके हिसाबसें हमेशां उक्तपर्व फिरते हुवे चले जायगें, जैसे मुसल्मानोंके ताजिये-हरअधिक मासमें बदलते रहते है, दूसरायहभी दूषण आयगाकि-वर्षभरमें जो-तीनचातुर्मासिकप्रतिक्रमण किये जाते है उनमें पंचमासिकप्रतिक्रमणपाठ-बोलना पडेगा, शीतकालमें और उष्णकालमें-तो-अधिकमहिना गिनतीमें नही लाना-और चौमासेमें गिनतीमें लाकर श्रावणमें पर्युषण करना किस न्यायकी बात हुइ? अगर कहा जायकि-पचासदिनकी गिनती लिइजातीहै-तो-पीछले (७०)दिनकी जगह-(१००)दिन होजायगें, उधर दोष आयगा, संवत्सरीके पीछें(७०)दिन-शेष-रखना,-यहबात समवायांगसूत्रमें लिखिहै-उसका पाठ-वासाणं सवीसइराए-मासे वइक्कंते सत्तरिराइंदिएहिं-सेसेहिं,इसलियेंवहीप्रमाणवाक्यरहेगाकि-अधिकमास-कालपुरुषकी चोंटी होनेसें गिनतीमें नही लेना, अधिक महिनेकों गिनतीमें लेनेसें तीसरा यहभी-दोष-आयगाकि-चोइसतीर्थंकरोंके-कल्याणिक-जो-जिसजिसमहिनेकी तिथिमें आतेहै गिनतीमें वेंभी बढ जायगें, फिर क्या !-तीर्थंकरोंके कल्याणिक(१२०)सेभीज्यादे गिनना होगा ?-कभी-नही, इस हेतुसेंभी अधिकमास नही गिना जाता, अधिक महिनेके कारणसें-कभी-दो-भादवे-हो-तो दूसरे भादवेमें पर्युषण करना चाहिये, जैसे-दो-अषाडमहिने होते है तबभी दूसरे अषाडमें चातुर्मासिककृत्य कियेजाते है वैसे पर्युषणभी दूसरे भादवेमें करना न्याययुक्त हे, भादवा सुदी चोथ टूटीहो-तो-ग्यारसकेरोजसें पर्युषण बैठाना, भादवा सुदी चोथ-दोहो-तो- पर्युषण तेरसकी तिथिसें बैठाकर पुरे आठरोज गिनना

संवत्सरीक पर्व दूसरीचौथके रौजमानना, भादवासुदी पंचमी टूटी हो-तो-ग्यारसके रौज पर्युषण बैठाना चाहिये, सबबकी-चौथ संवत्सरीपर्वका-दिनठहरा-उसकोतोडना-प्रमाणसें विरोधी है, इसतरह पर्युषणके आठरौजमें औरभी कोइ पर्वतिथि टूटीहो-तो उसकी प्रथमतिथि घटाकर पहिलेदिन उसकों मानना उपर पांचमे प्रश्नमें लिखह्रो चुकेहै, निदान ! सबबातका सारयह हुवाकि-तेरससे लगाकर चौथतक कोइभी-तिथि-टूटीहोतो ग्यारससें और बढीहोतो-तेरससें पर्युषण मानकर आठरौज पुरेकरलेना, और शुरुदिनसें चौथेरौज बडाकल्प-पांचमेरौज-महावीरस्वामीका-जन्म महोत्सव-आठमेंरौज-चैत्यपरिपाटी-और-संवत्सरीक प्रतिक्रमण वगेरा-कार्य-करलेना चाहिये,

७-प्रश्न मुनिजनोकों पीलेवस्त्र रखना कौनसे शास्त्रमें लिखा है ? (जवाब.)-निशीथसूत्रके अठारहमें उद्देशेमें पाठहैकि-साधुलोग नयेवस्त्रकों-कथा-लोध-या-पद्मचूर्ण वगेरासें रंग चढावे. [पाठ] जेभिखु-णवएमे वथ्थे लद्धे-तिकट्टु वहुदिवसिएणं-लोधेणवा-ककेणवा-पउम चुन्नेणवा-वन्नेणवा-उल्लोलेज्जवा-उवदेज्जवा-उल्लोतंवा उवदंतंवा-साइज्जइ-इत्यादि,

८-प्रश्न-इसकालमें भरतक्षेत्रके मनुष्य-मरकरकितने-स्वर्ग और-कितनी नर्कतक जासके. (जवाब.) बृहत्कल्पसूत्रकी टीका वगरामें पाठहैकि-छेवठासंहननवाला-मनुष्य-उपर-चतुर्थदेवलोक तक-और-निचे-दूसरी नरकतक-जासके, आजकल भरतक्षेत्रमें छेवठेसंहननवाले मनुष्य है, इसलिये वही कहना मुनासिब आया जो उपर लिख चुके,

[ भाउसाहबके प्रश्नोंकाउत्तर समाप्त हुवा. ]

# [ ☞ इसलेखकों मत पढो–तुमकों नागवार गुजरेगा. ]

स्त्रीपुत्रपर मोह–न–करो, देवद्रव्य तुर्त देदो, हरकिसीकी बरातमें–जानेका इरादा–नरखो, जो औरत तुमसें नफरत लातीहै उससें मत बोलो, पराइ औरतसें प्रेम–न बांधो, अपनी औरतकोंभी दिलकी बात मत कहो, ज्यादे कामभोग मत सेवो, रजस्वला औरतसें तीन दिन संभोग–न–करो, हरहमेश मिठाइखानेका शौख–न–रखो, राज्यकी नौकरी करनेका इरादा कम करो, धर्म शास्त्रसुनते किसीसें बात–न–करो, सभामें जाते और प्रमाणीक बात कहते शर्म–न–लाओ. अन्यायके तर्फदार मत बनो, रसायन विद्या–विच्छेद हो गइ–इसके पीछे मत पडो, हुक्का–चिलम–या बीडी–तुम पीते हो–यही बुरी बात है फिर औरतकों इसके फंदेमें क्यों डालतेहो ?–संसारके कामकों पीछेंऔर–धर्म कार्यकों पहिले करो, बीमारीमें कोइ आनकर तुमकों कहे धर्म करो उसपर नाराज मत हो, एक लोभी आदमीकों नींदआइ–ख्वाबमें देखाकी मुजे कोइ–एक रुपया–देता है, उसने कहा–दो रुपयेसें–कम–न लुंगा, उतनेमें नींद खुल गइ और रंजीदा हुवाकि–मैंने–एक रुपयाभी नाहक छोडा, सोचने लगाकि–फिर लेटजाउ–और–एकही कोइ देवेतो लेलूं, कहिये ! ऐसाभि कोइ बेवकुफ आदमी होगा संसारमें ?–स्वभावसें दलेर बने रहो, और एक एलम ऐसा सीख लो–जिससे रुपया रोज हमेशा पैदा हो जाया करे. जो काम स-

बकी सलाह लेकर करनेका है उसको अपनी इच्छासें मत कर-डालो, नसीयतमें तुमको कोइ कडुआ वचनभी कहे-तो-उसको अच्छा समझो, घरसें बहार निकलो जब हरवख्त पांच सात रुपये या-पैसे पास रखे करो-न मालूम किस वख्त काम आ जाय !-,

# [ जैनका इतिहास. ]

१-रिषभदेवसें लगाकर आजतकका कुच्छ मुख्तसिरहाल बतलाकर ग्रंथ पूरा करता हूं, इसकालचक्रकी आद्यमें पहिलेराजा रिषभदेव हुवे, और-वें-खुद तीर्थंकरभी थे, धर्मप्रवर्तक कहो-या तीर्थंकर-एकही बात है. जैनमें अवतार लेना नहीमानागया, मोक्षपाकर फिर संसारमें आना अयोग्य बात है, जोइश्वर भक्तों-पर खुशहोगा-कभी-नाराजीभी लायगा. रागद्वेषका होना महान् दोष है, सर्वशक्तिमान् गर्भमें आवे-और-भक्तोंकी साहायता करे कौन बुध्धिमान् मनन करसकता है ? देखिए ! सारी दुनिया अ-पनेदेवोसें गुजारीश करतीहै कि-गर्भवाससें मुल्क मुलत्व छूटजाय, बडे खेदकी बात हैकि-जिससें दुनिया छूटने चाहे उसीमें इश्वर आनकर फसे !

२-प्रथम तीर्थंकर रिषभदेव विनीता (अयोध्या) नगरीमें हुवे, उनका बडाबेटा भरत और भरतका-सूर्ययशा-हुवा, जिससें सूर्य-वंशी खानदान चला, रिषभदेवका दूसरा बेटा-बाहुबली-और बाहुबलीका-बेटा-चंद्रयशा-हुवा, जिससें चंद्रवंशी खानदान चला,

रिषभदेवके प्रथम पुत्र भरतचक्रीने भारतमध्यखंडमें अष्टापदवगेरा तीर्थोंकी स्थापना किइ, शत्रुंजय तीर्थ जो देवताओं करके पूजनीकथा-उसरौजसें-मनुष्योंकाभी पूजनीकहुवा, हरेक कालचक्रमें इसीतरह होता है,

३-दूसरे तीर्थंकर अजितनाथ हुवे, दूसरा सगर चक्रवर्ती इनहीके वख्तमें हुवा, इसने देवोंकी मददसें लवण समुद्रकी खाडीकों जगतीके कोटके भीतर फैलाया, जिससें क्षेत्रमर्यादा पहिलेसे वदल गइ, इसीसगरचक्रीके बेटे जन्हुकुमारने गंगाकी नहर अष्टापद तीर्थकी चौफेर लेजाना चाहा कुच्छ लेभी गयाथा, गंगाका दूसरानाम इसीलिये जान्हवी कहलाया, इसके बाद सावथ्थी नगरीमें तिसरे तीर्थंकर संभवनाथ हुवे, इनके बाद अयोध्यामें चतुर्थ तीर्थंकर अभिनंदन हुवे, किसकिस तीर्थंकरोका-कितने कितने वर्षोंका अंतर पडा-इसकी गिनतीकल्पसूत्रसें जानना, इनकेबाद पांचवे तीर्थंकरभी इसीअयोध्यामें हुवे, इनकेपीछें छठे पद्मप्रभ तीर्थंकर कोशांबीनगरीमें हुवे, सातमें तीर्थंकर सुपार्श्वनाथ बाणारसीमें हुवे, इनकेबाद आठमें तीर्थंकर चंद्रप्रभु चंद्रपुरीमें हुवे,

४-इनकेबाद नवमें सुविधिनाथ तीर्थंकर काकंदी नगरीमें हुवे, इनके निर्वाण हुवे पीछें कुच्छकालतक धर्म बिल्कुल नाश होगया था, जबदशमें तीर्थंकर शीतलनाथ हुवे फिर-धर्म-जाहिर हुवा जो आजतक चलरहा है, पैदाश हरिवंशकीइन्हीके जमानेमें हुइ, इनकेपीछें ग्यारहमें तीर्थंकर श्रेयांसनाथ सिंहपुरीमें हुवे, पहिला त्रिपृष्ट वासुदेव इन्हीके जमानेमें हुवा, इनकेबाद बारहमें

तीर्थंकर वासुपूज्य चंपानगरीमें हुवे, दूसरा द्विपृष्टवासुदेव इनके जमानेमें हुवा, इनके पीछें तेरहमें तीर्थंकर विमलनाथ हुवे, तीसरा स्वयंभूवासुदेव इन्हीके जमानेमें हुवा, इनकेबाद चौदहमें अनंतनाथ तीर्थंकर अयोध्यामें हुवे, चौथा पुरुषोत्तमवासुदेव इनके जमानेमें हुवा, इनके पीछें पनराहमें तीर्थंकर धर्मनाथ रत्नापुरीमें हुवे, पांचमा पुरुषसिंहवासुदेव इनके जमानेमें हुवा, इनकेबाद तीसरे मघवाचक्रवर्त्ती-और-चतुर्थ सनत्कुमारचक्रवर्त्ती-क्रमसें हुवे,

८-इनकेबाद हस्तिनापुरमें सोलहमें शांतिनाथ तीर्थंकर हुवे, आप खुद छठे चक्रवर्त्तीभी थे. सतरहमें तीर्थंकर कुंथुनाथ-और अठारहमें तीर्थंकर-अरनाथ-इसी हस्तिनापुरमें हुवे, ये-दोनोंभी खुद चक्रवर्त्ती थे, इनके पीछें पुरुषपुंडरीक-छठे वासुदेव-और इनकेबाद कुरुवंशी सुभूमनामके नवमें चक्रवर्त्ती हुवे, इनकेवख्तमें यमदग्नितापसके पुत्र परशुराम हुवे, कई लोगोंने इनकों इश्वरावतार माना है, इनकेबाद दत्तनामके सातमे वासुदेव हुवे, इनके पीछे उन्नीसमें तीर्थंकर मल्लिनाथ मिथिलानगरीमें हुवे, इनकेबाद बीसमेंतीर्थंकर मुनिसुव्रत राजग्रहीमें हुवे, अयोध्यामें दशरथराजाकेपुत्र जो-रामचंद्रजी-और-लक्ष्मणजी हुवे है उक्त मुनिसुव्रततीर्थंकरके बादहुवे समझे, जैनशास्त्रोंके लेखसें सबूतहैकि-रामचंद्रजी और लक्ष्मणजी-जैनधर्मके अनुयायी थे, सीताकों रावण लेगया तब रामचंद्रजीने लंकापर आसोजसुदी दशमोके रोज चढाइ किइ और फतेहपाइथी-इसलिये उसरोजसें दुनियामें विजयदशमी (-यानी-)-दशेहरापर्व जारीहुवा. रावण-सुग्रीव-अंगद-और-हनुमानवगेरा असलमें मनुष्य थे, विद्याकेबलसें तरहतरहके रुप बना

लेते थे, जैनशास्त्रोंके पाठसें सबूतहैकि-लक्ष्मणजी आठमे वासुदेव थे, इनकेबाद चंपानगरीमें श्रीपालराजा हुवे जिनोने सिद्धचक्रयंत्रका आराधन किया,

६-इनकेबाद एकीसमें नमिनाथतीर्थंकर मिथिलामें हुवे, हरिषेणनामके दसमें और-उनकेबाद जयनामके ग्यारहमें चक्रवर्त्ती इन्हीके अंतरमें हुवे है, इनके पीछे समुद्रविजयराजाके पुत्र बाइसमें तीर्थंकर नेमिनाथ-शौरीपुरमें-हुवे, ये-तीर्थंकर बालब्रह्मचारी रहे ( यानी )-स्यादी नही किइ, इन्हीके चचेरेभाइ कृश्नजी नवमें वासुदेव हुवे, जैनशास्त्रके लेखसें सबूतहैकि-कृश्नजी और बलभद्रजी-दोनोंभाइ-जैनधर्मके अनुयायी थे, कौरवपांडवोंका महा भारतयुद्ध इन्हीके वख्तमें हुवा किसीमें छीपी बातनही, इनकेबाद बारहमें ब्रह्मदत्तचक्रवर्ती हुवे-इनके पीछें तेइसमें तीर्थंकर पार्श्वनाथ बाणारसीनगरीमें हुवे, इनकेबाद चोइसमें तीर्थंकर महावीर क्षत्रीयकुंडग्राममें हुवे, जो जो तीर्थंकर होते है, संसारकों छोडकर तप करे और जब केवलज्ञान होजाय दुनियाकों धर्मका उपदेश देवे यह उनका मुख्यकर्त्तव्य है,

७-रिषभदेवसें लेकर महावीरतीर्थंकरतक चौइसहुवे-इन्होंके सबशिष्य कितने हुवे इनकी गणना किइजायतो लखहांतक पहुंचती है, लेकिन! हां! जिन्होंको गणधरपदवी माप्तहुइथी-वें-गिनतीमें ( १४५२ ) होते है, महावीरतीर्थंकरके बडेशिष्य ग्यारह थे, जितनेचक्रवर्त्ती और-वासुदेव इसलेखमें लिखआये सब जैनधर्मको माननेवाले थे, महावीरतीर्थंकरके वख्तमें और उनकेबाद जो जो बडे बडे जैनीराजे हुवे ( जैनबोधके भेदमें )-लिखआये, इ-

सीकिताबके प्रथमतरंगमें पृष्ठ ( १६९ )पर देखलो, वीतभयपत्त-ननगरका राजा उदयन-कौशांबी नगरीकाराजा उदयन-विशालानगरीका राजा-चेटक-नवमल्लिक-और-नवलच्छिक-अठाराह राजे-और-बलमित्र-भानुमित्र-नरवाहन-तथा-कुमारपाल-वगेरा कइजैनीराजेहुवे कहांतक लिखे?—

८-महावीरतीर्थंकरके जो ग्यारहबडेशिष्यहुवे उनमेसें पांचमे सुधर्मास्वामीके-शिष्य-जंबूस्वामी हुवे, इन्होंने करोड रुपये छोडकर तपस्या इख्तियार किइ, इनके चेले प्रभवस्वामी हुवे-इनके बाद शय्यंभवसूरि-जोकि-पहिले-वेदपाठीब्राह्मण थे, वेदोंको असत्य समझकर छोडदिये, इनकेबाद यशोभद्रसूरि हुवे, फिर संभूतिविजय-भद्रबाहु-स्थूलभद्र-आर्यमहागिरि-आर्यसुहस्ती-सुस्थित-सुप्रतिबद्ध-महावीरतीर्थंकरके निर्वाणबाद ( ३७६ ) पीछें-श्यामाचार्य-जिन्होने-प्रज्ञापनासूत्र-रचा, इंद्रदिन्न-दिन्नसूरि-सिंहगिरि-वज्रस्वामी-जिन्होंने बौधोंको दुसरीदफे परास्तकिये, (प्रथम-महावीरतीर्थंकरने किये थे,) महावीर निर्वाणके पीछे (५८४) वर्षबाद वज्रस्वामी-देहांत हुवे, सिद्धसेन दिवाकर-जोकि-पहिले कुमुदचंद्र नामसें ब्राह्मण थे, पीछेंसें जैनधर्मके साधु बने,—

९-महावीर निर्वाणकेबाद ( ६८४ ) वर्ष पीछे गंधहस्ती आचार्य हुवे, महावीरसें ( ९८० ) वर्षबाद देवर्द्धिगणिक्षमाश्रवणने-वल्लभीनगरीमें ( ५०० ) जैनाचार्योंको इकठे करके कंठाग्र ज्ञान था-पुस्तकाकार लिखा. यह नही जाननाकि-इनसेंपहिले कोइ जैनपुस्तक लिखानही जाताथा, बल्किन्! बहुतसाज्ञान कंठाग्र रखते थे, जब आतिशयज्ञानी कमहोते गये लिखनेकी रसम ज्यादे

होतीगइ, उमास्वाति-ये-देवर्द्धिगणिक्षमाश्रमणसें पहिलेहुवे है, इनकों दिगंबरलोगभी मानते है, लेकिन! उनके बनाये हुवे ग्रंथोंकों पुरीतौरमें नही मानते, महावीरसें (९९३) वर्ष पीछें-कालिकाचार्य हुवे-जिन्होंने-सबआचार्योंकी-संम्मतिसें-भाद्रपदशुक्ल चतुर्थीके रोज संवत्सरीकपर्व-स्थापन किया, महावीरसें (१००८) वर्ष पीछें साधुलोग पौषधशालामें निवासकरने लगे. पूर्वकालमें वनखंड-या-उद्यानमें रहाकरते थे, ज्यूं ज्यूं जमाना कमजोर सबकाय कमजोर होतेगये, महावीर निर्वाणसें (१०५५) वर्षबाद हरिभद्रसूरि हुवे, इन्होंने (१४४४) ग्रंथोंकी रचना किइ, महावीर निर्वाणसें (११५०) वर्ष पीछें जिनभद्रगणिक्षमाश्रमण हुवे, जिन्होंने बहुतसें शास्त्रोंपर भाष्य बनाइ, आचार्य मल्लवादी-जिन्होंने वल्लभीनगरीमें बौधोकों परास्त किये.

१०-सवत् (७००) में-शैलंकाचार्य हुवे, जिनोंने आचारांग और सूत्रकृतांगपर-टीका-बनाइ, संवत् (१०९६) में-वादिवेताल शांतिसूरि स्वर्गवास हुवे, संवत् (११३५) में-अभयदेवसूरि-देहांत हुवे-जिनोंने स्थानांगवगेरा नवअंगशास्त्रोंपर-टीका बनाइ, संवत् (१२२६) में-वादिदेवसूरि-देहांत हुवे-जिनोंने चोरासी हजार श्लोकप्रमाण-स्याद्वादरत्नाकर-ग्रंथ बनाया, जो अबपूरा नहीमिलता, संवत् (१२२९) में-हेमाचार्य-हुवे, जिनोंने राजाकुमारपालकों प्रतिबोध दिया, और-बहुतसे ग्रंथ रचे, आचार्य मलयागिरि-जिनोंने कइ शास्त्रोंपर टीका बनाइ, मानतुंगसूरि-जिनोंने भक्तामरस्तोत्र बनाया, मानदेवसूरि-जिनोंने लघुशांतिको रचना किइ, देवसूरि-नेमिचंद्रसूरि-मुनिचंद्रसूरि-अजितदेवसूरि-सोमप्र-

आचार्य-जिनोंने-सिंधुर प्रकरस्तव वगेरा स्तोत्र बनाये, जगचंद्र-सूरि-जिनोंने तपगच्छविरुद पाया, देवेंद्रसूरि-जिनोंने कर्म्मग्रंथकी रचना किइ, धर्मघोष-रत्नशेखरसूरि-जिनोंने-श्राद्धविधिग्रंथ रचा,

११-हेमविमलसूरि-जिनोंने त्रैलोक्यप्रकाश ग्रंथ-बनाय आनंदविमलसूरि-विजयदानसूरि,हीरविजयसूरि-जिन्होंने अकबर बाहशाहकों धर्मसुनाकर-जीवदयाके फुरमानपत्र बनवाये, विजयसेनसूरि विजयसिंहसूरि-गणिसत्यविजयजी-उपाध्याय यशोविजय जी-तथा-विनयविजयजी-इन्होंने कइग्रंथरचे,गणिकर्पूरविजयजी-गणिक्षमाविजयजी-गणि जिनविजयजी गणिउत्तमविजयजी-गणि पद्मविजयजी-गणिरूपविजयजी-गणिकीर्त्तिविजयजी-गणिकस्तुरविजयजी गणिमणिविजयजी-गणिबुद्धिविजयजी-जिनोंकादूसरानाम बुटेरायजी-मशहूर है, ये पंजाबके रहनेवाले थे, इनोंने पंजाबमें ढुंढिये मतकों खंडन किया, और गुजरातदेशमें आनकर सनातन जैनश्वेतांबर आम्नायकी दीक्षा इख्तियार किइ,

१२-इनकेबडे चेले-गणिमुक्तिविजयजी हुवे, येभी पंजाबके रहनेवाले थे, इन्होंने गुजरात काठियावाड-वगेरा देशोंमें विचर-कर धर्मकों अच्छा उत्तेजन दिया,इनके गुरुभ्राता-न्यायांभोनिधि आत्मारामजी (आनंदविजयजी) हुवे, इन्होंने पंजाबदेशसें ढुंढिये मजहबकों बिल्कुल उठादिया. गुजरात-पंजाब-मारवाड-और-राजपुतानेमें फिरकर हजारांशख्शोंकों धर्ममें पाबंद किये, इनकी मख्याती किसीसें छीपी हुइ नही,-चाहे जिसदेशमें जाकर तलाश करो तारीफ सुनोंगे,वर्त्तमानमें जोजो जैनके साधु लोग है उनमें-ये सबसें अधिकज्ञानी थे. यह आपलोग मंजूर रखते है,—

१३-मैं-इन्होंका एक हस्तदीक्षित शिष्य हूं, संवत् (१९३२) के अर्सेमें उक्त महाराज जब भावनगर पधारे-मैं-उनके व्याख्यान सुननेकों जाया करता था, उस वख्तसेंही मुजकों उनका पदेश अकसीर होकर लगा, बाद संवत् (१९३६) वैशाख सुदी (१०) मी-गुरुवार-वख्तदसबजे-मुकाम-मलेरकोट-जीलालुधिहाना पंजाबमें-इन्हीके पास मैंने दीक्षा लिइ, मेरा खास वतन-शहर भावनगर-जिले काठियावाड-गुजरात है, ज्ञाति विशाओशवाल पिताका नाम-मानकचंद्र माताका नाम-रलियातकवर था, जन्म संवत् (१९१७) का-उन्नीस वर्षकी उमरमें दीक्षा इख्तियार किइ, मुजे-जो कुच्छ विद्याहासिल हुइ उक्त महाराजकी बदौलत स-मझो, मैंने जो कुच्छ इस ग्रंथमें दर्जकिया बहुत शास्त्रसें चुना है, झूठधर्मका उपदेश करना इसके समान कोइ पाप नही, और सचेधर्मका उपदेशक होना इसकी बराबर कोइ धर्म नही, मतमतांतरके बारेमें मुजे बहुत कुच्छ लिखना था-लेकिन ! ग्रंथ बढ गया इससें कलम बंद करता हूं,—

१४-मैं-पेस्तर अखबारोंमें जाहिर कर चूका हुंकि-जिसमहाशयकों-धर्म संबंधी किसीतरहके सुवाल करना हो बजरीये अखबारके मुजकों खबर दे, मैंभी-जवाब उसका छापेहीमें इरसाल करुंगा, सबबकि-इसजमानेमें बहुतसे लोग जवाबपाकरभी बदल जाते है इसलिये यही मुम्किन समझा गया. अगर कोइ शख्श रुबरु सवाल करना चाहे तो दर्मियान एक मोतबीर शख्शके कारखाइ किइ जायगी-और-परदेशसें पुछना चाहे तो अखबार-द्वारा जवाब दिया जायगा, किताब मानवधर्म संहिता-(शांतसु-

धानिधि,-पूर्ण-करता हूं, मैं-पूर्णज्ञानी नहीकि-वगेर चूकके लिख गया हूं, भूल मनुष्यमात्रके पीछे लगी हुइ है, जानकार मुजे क्षमा करे, और जबतक मेरी जींदगी दुनियामें मौजूद रहे मेरे पास लिख भेजे-याते-दूसरी आवृतिमें दुरस्त किया जाय.

१५-जीव एकीला आया-एकीला जायगा, मनुष्य जन्म सच्चेधर्मपर श्रद्धा-दिलमें रहेम-खानपानका आराम-और-देवगुरुकी सेवा-इतनी चीजें बडेही पुन्यके ताल्लुक है, मनुष्य जन्म पाकर जो लोग धर्म नही करते उनकी बडी भूले समझो-धनदौलत और सुखसंपदा धर्मरूप कल्पवृक्षकेही फल है, धर्मसेंही आनंद मिला-और-मिलेगा, जिनकों परलोकका रास्ता साफकरना हो संसारके बंधनसें-छुटकारा पाना हो-और-आत्मिकज्ञान हासिल करना हो-धर्म करे, इस ग्रंथमें हरजगह यहीनतीजा दिखलाया है, इसके पढनेमें आमलोगोंकों फायदा हासिल हो—

( संवत् १९५५ )-

हस्ताक्षर-मुनि-शांतिविजय,-


इतिश्रीमद्-विद्यासागर-न्यायरत्न-मुनि-शांतिविजयजीमहाराज-विरचित-मानवधर्मसंहिता -या-शांतसुधानिधिग्रंथका-चतुर्थ तरंग-समाप्त,-

# [ सिद्धार्थराजाने महावीरस्वामीके जन्म होनेपर जो कुछ खुशी मनाई उसका बयान. ]

[ हरिगीत छंद. ]

श्रीवर्द्धमानजिनेंद्रजन्में-हर्षबाढों अतिमही,
सिद्धार्थराजाके भुवनमें-न्यात सब भेली भइ,
परिवारके सब पुरुषनारी-मुदितमन तहां आइयां,
सिद्धार्थराजा स्वतः उनकों-थाल भरभर लाइयां, १,
सब न्यात मिल भोजनकरे-आनंदभर धन ते घडी,
सिद्धार्थराजा त्रिशलारानी-खुद परोंसें तहां खडी,
शुभनालियरकी गिरी केंला-दाख नारंगी भली,
अंगूर जामन जामफल-दाडम अलूचा आमली, २,
लोकाट आम अनार आडु-सेंव सरदा फालसा,
केमर कसेरु नासपाती-बीह कमरस कलरसा,
नींबु खजूर अंजीर खिन्नी-सुरस पौंढा आमला,
चकतर सरीफा बौंर आदिक-हरितमेंवा मन रला, ३.
बादाम पिस्ता दाख खारक-बेल चारोली मली,
अखरोट खुरमा खोपरा-चिलगोजिया मूंगीफली,
इत्यादि बहुविध खुश्केमेवा-अबसुनो भोजन सही,
अतिमिष्टमोतीचूर लाडू-मगदमोदक मूंगही, ४,

मोदकमनोहरे सिंहकेशरी-सरस नुकी पाकके,
तिलके सकरके केल मोदक-आम्ररस अरु दाखके,
बर्फी जलेबी सूत्रफेणी-शकरपारा इमरती,
पेडा गिंदोडा लालजामन-कलाकंद भला अति, ५,
खजला सुहाल खजूर मठडी-बालूसाही रेवडी,
लौजात मोहनभोग सीरा-ल्हापसी मोठी बडी,
पूरी कचौरी दालबाटी-बेंढवी खस्ता लुची,
मांडें परोंठे दालचावल-खीरपूवा मनरुची, ६,
चीले पकोडे गुलगुले-माखन मलीदा चूरमा,
मीठी कढी अरु धर्चरी-इत्यादि भोजन सब जमा,
पापड चणेकीदाल भुंजी-सेंव खटरस पापरी,
बहुविधचवीणा दहीं ताजी-नमक जीरासें भरी, ७,
परवाल चौले सुहजने-सांगरवगेराकी फली,
मटरा करेला बाकली-कचरी कचारेकी कली,
खीरा करोंदा आल कोंला-खेलरा ककडी तुरी,
मिरची हरी मेंथी खरी-भिंडी वगेरा बहुहरी, ८,
नींबूके रसयुत बहुपदारथ-बडे नानादालके,
चौले चनेकी मूंगकी-पीठीके नानाचालके,
कर्पूर अगर इलायची-इत्यादि मिश्रितजल सरस,
मिश्रीमें मिश्रितकेवडा-अरु दुग्ध उपजे मनहरस, ९,
तंबोल पानइलायची-बादाममिश्रित छालिया,
केशर जवत्री जायफल-कर्पूर लवंग कथा लिया,
धर वर्क सोनेमें लपेटे-हाथ सबकेमें दिया,

चंपा चमेली जुही मेंहदी-केवडा नीका लिया, १०,
गैंदा गुलाब सिंगार मरवा-मदनसर शुभ मोगरा,
नानाप्रकार सुगंध ले-सन्मान बहुजनका करा,
सेले दुपट्टे रेशमी-पघडी कलाबतूनकी,
जरके बनाये वस्त्र बहु-और-कोर साची ऊनकी, ११,
सब नारियोंको जरी साडी-कांचली अरु ओढना,
बहुमूल्य वस्त्रदिये-किया सत्कार आदर बहुघना,
सिद्धार्थनृप महावीरस्वामीके-पिता जग यश लिया,
शांतिविजय कहे विबुध पुरजन-सबनकों राजी किया, १२,

## [ संगीतशास्त्रकी बातें, ]

जितने दुनियादार पुरुष-या-स्त्री-है सब-स्वाभाविक तौरसें जब बातचित-या-भाषण करते है तो-प्रथम सप्तकके भीतरही भीतरतक रहते है, कारण पाकर दूसरी-या-तीसरी सप्तकतक जाय-तो-जाय, लेकिन ! स्वाभाविक तौरसें तो प्रथमहीतक रहेगें, गवैये लोग-जोकि-बखूबी खुले हुवे गमकदार अवाजसें गाकर सहीसही स्वर लगाते है-जिनकी खरज-शुद्ध बनी रहती है-वें-अढाइ सप्तकतक पहुच सकते है, जो लोग कानके हाथलगाकर टेडी गर्दन करके नाकका स्वर लगाते है और मनमें समझते है हम तीन सप्तकसेंभी ज्यादे पहुंच गये-यह समझना गायन कलाकी विद्यासें बखिलाफ-है, शुद्ध आलाप उसकों कहते है जैसा स्वाभाविक अंग उसका हो-वैसाही स्वरुप गाते वख्त बना रहे, सो-यह-काम-अढाइ सप्तकतक होगा, ज्यादेतक नही.

## ( कंठ साफ होनेकी तरकीब. )

(दोहा.) —मीर्च कुलिंजन बावची—वच पीपर अरु पान,
एक पहर मुखमें धरो—कंठ कोकीला जान, १,

## [ श्रीयुत—सौभाग्यचंदमुणोतका बनायाहुवा गुरुभक्तिपर—पद,—झीझोंटीकी ठुमरी, ]

( जलभरन जात यमुनाकेघाट—बडे ठाठसें आवत कामनीयां जल,—)—( इसचालपर, )—

विद्यासागर-न्यायरत्नश्री-शांतिविजय महाराज मुनि है, वि,
मिथ्यामतज्वर दूर करनकों-बानी अमृतरसमधुर ध्वनि है, वि, १
भविजनके हितकारक तारक-तुम कीर्त्ति विख्यात मुनिहै, वि, २
दशपुरनगरमध्य चौमासो-भाग्य भलो और शुभकरनीहै, वि, ३
नरनारी मिल चरनकमलयुग-सेवो ये गुरु ज्ञानगुनीहै, वि, ४
सोभाचंदवंदित प्रमुदितचित-मेरे तो अब आप धनीहै, वि, ५,



# [ धर्म-अर्थ-काम-और-मोक्ष. ]

## ( धर्म. )

१-जाननाचाहिये धर्म-दौलतसेंभी-बढकर है, दोस्तभी अगर दुश्मनवनजायतो-बननेदो, पक्कादोस्त तुमाराधर्महै, जिसजगह अपनाधर्म-भ्रष्ट-होताहो वहां रहना कोइजरुरतनही. दुनियादार पापका फल प्रत्यक्षदेखरहेहै! लेकिन! नमालूम फिरभी धर्मपरनिगाह क्यौंनहींबढाते?-जिसबातका घमंडलातेहो-जरुर उससें नीचा देखनापडताहै-लेकिन! नमालूम! फिरभी उसकों तुम क्यौं नहीछोडते?-संसाररुप-केदखानेसें-छुटनेका रास्ता धर्म है जानतेहुवेभी उसतर्फ कदम क्यौं नही बढाते?-खूबयादरखो! नाजुक शरीर-लंबीउमर-उच्छी औरत-औरतकों अच्छा पुरुष-हुकमहोदा-दौलत-औरविद्या-पूर्वकृतधर्मसेंही-पायेहो,स्वर्ग और मोक्षभी धर्मसेंही मिलेगा-ऐसे मिलनसारदोस्तकों-क्यौं भूलेहुवेहो?

२-काया अनित्यहै-सरना नहीसंसारमें इसजीवकों किसीका-तरहतरहकी वेदना जीव-भोगताचलाआया-अफशोषहै अब तक इसे ज्ञाननहीहुवा,अकेला आया-और-अकेलाही जायगा-कोइ साहायक-शिवाय धर्मके-न-बनेगा, देखलो! राजेलोगोंकों हजारांह नोकरहोतेहुवेभी मरना नजीकआनेपर कोइ साहायक नहीबनता, धन-योवन-और-उमरका भरुसानही.पूर्वजलोग-जितने मरगये अगर एकएकभी उनमेंसें बनेरहते-तो-उनके रहनेकों जगहतक न मिलती, संसारका यही स्वरुपहै-जो-आया-

वह-चला आयगा, धर्मका बोधपाना जीवकों महादुर्लभसें दुर्लभहै, खूब ! यादरखो !! यहशरीर मिट्टीकापुतला और-सारवस्तु-धर्म है-शास्त्रोंमें जो-विधिवाद-चरितानुवाद-और-यथास्थितवादका बयानहै पुरीतौरसें समझो. उमरभरमें बनसकेतो नवलाख नमस्कार मंत्र पढो, किये हुवे पापोंको किसी ज्ञानीगुरुके सामने बयान करके प्रायच्छित लो, नेंकीसें हासिल किई हुई दौलतसें अगर बनसके तो जिनमंदिर बनवाओ, इतनी ताकत नहोतो एक जिन-प्रतिमा बनवाकर तीर्थकी जगह-या-अपने शहरके जिनमंदिरमें स्थापित करो, पाठशाला-या-पुस्तकालयकी वृद्धिहो एसा प्रयत्न करो, नष्टहोतेहुवे अमूल्य शास्त्रोंका छापेद्वारा-या-लेखनीके जरीये जीर्णोद्धारकरके रक्षण करो, पैदाशमेंसें अर्द्धांश चतुर्थांश-अष्टमांश षोडशांश-द्रव्य-धर्ममें लगाओ, बनसकेतो संसार छोडकर दीक्षा लो, और परलोकका-रास्ता साफ करो,

---

## ( अर्थ. )

१-दुनियादारलोग-धनकों-प्राणोंसेंभी-अधिकप्यारा समझते है-लेकिन ! ज्ञानीलोग-इसे-दुर्गतिका द्वार-दुखका कारण-और-पापका मूल-फरमाते है, कितनेक कहते है धनसें धर्मभी-तो-बन सकेगा, लेकिन ! असलपुछो-तो-भावधर्म-मनसेंही-बनेगा-धनसें नही. हां ! दुनियादारोंकों धनकी-कुच्छपरवाह जरुर है, इसलिये उसका बयानदेना यहां लाजिम आया,-पहिले इतनायाद रखलोकि-जहांतुमकों कुच्छ पैदाश-नहोतीहो-वहांरहना कोइजरुरतनही दुश्मन-अधर्मी-और-हिंसककी पडोसमें रहना हरसुरत बुराहै, दुसरेके

घर-रुपये-व्याजुधरना-उससेंतो दुसरेकी चीज अपनेघर-रखकर -उसपर धनदेना निहायतउमदाहै,-अकलमंदकों एकशहरके कौं-नेमें पडेरहना अच्छानही,देशाटनकरनेसें इज्जत मिलेगी,लेकिन! खानपानकी सामग्री-और-खर्चा-पासरखकर जाना यातेकिसीसें लाचारी करना-न-पडे,-

४—जिसचीजकों खरीदना चाहो-देखभालकर हाथमें लो-और-पीछें दाम दो, दुनिया-दगलबाजोंकी सरायहै, घर-हाट-कोट-किला-पुल-धर्मशाला-या-देवमंदिर बनवाना शुरु करो-तो-मगसीर-फाल्गुन-वैशाख-या-श्रावणमहिनेमें-रोहिणी-मृगशिरा-पुष्य-हस्त-चित्रा-स्वाति-विशाखा-अनुराधा-ज्येष्ठा-उत्तराषाढा-शततारका-उत्तराभाद्रपद-और-रेवतीनक्षत्रके रौज-जब-अपना चंद्रस्वर चलताहो-नींव-डालो,प्रथमइंट-अपने-बायेहाथसें रखो,-मकान उमदाबनेगा-और-उसमें रहनेवाले सुखचैनसें रहेगें, विना चंद्रस्वर नींवडालोगे-या-उसमें रहने जाओगे-तकलीफ उठाओ-गे,-जिसदिशातर्फ घरका दरवजा हो-वही-उसकी अपेक्षा पूर्व-दिशा जानना, सूर्योदयकी पूर्वदिशा-यहां-नहीलेना, दरवजेकी अपेक्षा जोपूर्वदिशा कहचूके उसीतर्फ खजाना रखनेका मकान बनाना चाहिये, अग्निकौनमें रसोइघर-दखनतर्फ शयनघर-नैरु-त्यकौनमें शस्त्रशाला-पश्चिमदिशातर्फ भोजनजिमनेका स्थान-वा-यव्यकौनमें अनाजका संग्रह-उत्तरमें पानीरखनेकी जगह--और-इशानकौनमें देवमंदिर बनानाचाहिये, जिसघरमें पहिले-चौथेपहरकों छोडकर दूसरे तीसरे पहरमें वृक्षकी-या-देवमंदिरकी ध्वजाको छाया पडतीहो अच्छानही,-जिसघरके दरवजेके पास जिनमंदिरकी पीठ आतीहो-वहभी ठीकनही, रहनेवालोंकों तक-

लीक रहेगी, दुश्मनभी घर आवे तो उसका मानरखना और पान बीडी देनान्यायहै,-तुमकों कोइकार्य किसीसें करानाहो और उससें वह इनकारहो-तो-अन्योक्ति करके कहो, न-मानेतो चूपरहो, जो-राजोरी कोइकार्य नही बनता, जो कार्य तुमसें न-होसके उसका प्रथमसेंही ऐसा जवाब देदियाकरो, जूठादिलासा देना फिजूलहै. जिसकेशाथ तुमारा स्नेह है-उसकेसामने हरहमेश विरोधकीबातें मतकरो, सचसच और प्रेमयुक्त कहनाहोसोकहो;

---

## (काम.)

५—स्त्री-पुरुषकी मोहबत छीपीनहीरहती, जबजब देखेगे प्रेम जाहिरहोगा, वारवार नेत्रमिलाकर स्थिरदृष्टिमें देखना इसीका नाम प्रेमहै, जहां स्त्रीपुरुष-संभोग करतेहो-या-बिल्कुलनंगे बैठेहो-उसवख्त उनकीतर्फ देखनानही चाहिये, बिल्कुलनंगेहोना बेवकुफोंका कामहै, एकवस्त्र तो सदैव पहने रहना चाहिये, किसी स्त्रीने तुमसें प्रेमवचन कहेहो-किसीबातका ओलाहना दियाहो-नेत्रमिलाये-या-रतिक्रीडा किइहो-उसबातकों किसीकेसामने मत कहो, किसीका पर्दा खोलना अच्छीबातनही, औरतकोंभी मुनासिब आया किसीमर्दकी बात जो अपनेशाथ गुजरीहो-उसरेके सामनेनकहे, गुरुकेसामने प्रायछितलेतेवख्त कहना बुराइनही, गुरुभी उसबातकों जाहिर नकरे ऐसान्यायहै, जिस औरतके सामनें तुमने देखा और उसने मुंह फेरलिया-स्पर्शकरनेसें नाराज हुइ उससें प्रेमबांधना कोइ फायदा नही. दूररहनेसें-या-दिनरात पास बैठारखनेसें स्त्रीके शाथ प्रेमटूटजाताहै, पचीसवर्षका-मर्द

और-सोलहवर्षकी-औरत-संतान उत्पत्तिके लाइक-हुवे कहेजा-यगें, आजकल-जो-विचित्रता देखतेहो-जमानेकी खूबीहै,

६—गर्मीयोंके दिनोंमें जितना ज्यादेकामभोग सेवोगे तक-लीफ उठाओगे, असलमें सुतेसर्पको जगानाही बुराकहा, ज्ञानी-लोगोंका फरमानाहै कि—गर्मीयोंकी मौसिममें पनरांहरोजके बाद कामभोग सेवनेवाला सुखी रहेगा, चौमासेमें तीनदिनके बाद-और-ठंडके दिनोंमें इच्छानुसार कामभोग सेवनेवालाभी-ज्यादे तकलीफ-नउठायगा, लेकिन! इसमें-शरीरकों तकलीफ पहुंचा कर सुखमानना-शिवाय इसके-और-कोइबात हासिल नहीहोस-कती. क्याकहाजाय! गृहस्थलोग इसकोंबिलकुलछोड-नही-सकते -जहांतक-कम-हो=अच्छाहै,-शयनकरतेवख्त इष्टदेवका स्मर्णक-रके सोनाचाहिये,-जिसकों बुरेबुरे स्वप्नआतेहो-नींदमें खौफलगता हो-उपसर्गहरस्तोत्र-तीनदफे पढकरसोयाकरे, रात्रीकों बहुतजा-गना-या-लिखना अच्छानही, आरामकरनाही ठीकहोताहै-याते-खायाहुवा भोजन अच्छीतरह पचजाय,

---

## ( मोक्ष. )

७—मोक्षनाम मुक्तिकाहै, देवगुरुधर्म-मोक्षसाधनके निमित्त कारण है, इसलिये देव-और-देवमंदिरका-कुच्छबयान सुनिये! जो सबलोगोंकों उपकारी है, शिवाय अरिहंतके-औरोंमें-देवके लक्षण सबुतनहीहोते, अरिहंतकहो-या-जिन-एकहीबातहै, जिनें-द्रदेव जब-उपकारी सबुत हुवे-तो उनकी मूर्त्ति-और-मंदिर दु-

क्रियाकों अच्छेभाव पैदाहोनेके कारण क्यों नकहे जायगे ?-जरुर कहे जायगे; बस ! सिद्धहुवाकि-उनकीमूर्त्ति-और मंदिर आमलो-गोंकों उपकारकहै, इसलिये पहिले मंदिरका बर्नन सुनिये ! जिन मंदिर वहांपर बनानाचाहिये जहांपर बीजडालनेसें औरजगहकी अपेक्षा बहुतजल्दी फल उत्पन्न होताहै,-हाडचर्मवगेरा शल्यवाली जमीनपर मंदिर बनायाजायतो बनानेवालोंकों अशुभका-सूचक है, फटीहुइजमीनमें-या-सर्प वगेराके बिलवालीजगहपर-मंदिर बनायाजायतो-बनानेवालेकों-रोग उत्पत्ति-और-महान्‌कष्ट हो-नेका द्योतकहै, अगर सवालकियाजायकि-जिनेंद्रदेवका मंदिर-और-मूर्त्ति-तो महान् उपकारक फरमाचुके—और उनके बनाने-वाला तकलीफ उठावे-यह-क्याबात ?-( जवाब. )-शास्त्रप्रमाणसें अयुक्त बनावे तो तकलीफका कारणहै-प्रमाणयुक्त बनावे तो कौन कहेगा बुराहै ?

८—जितनाउंचा-मंदिरहो-उतनेघेरेमें-पुख्ताकोट बनवाना चाहिये, बिदूनकोट-मंदिरकी रवंभकही नहीआती, देखिये ! जो जो पुरानेमंदिर बनेहुवे है उनकी चौतर्फ कोट बनाहुवा जरुर मि-लेगा, हरेकमंदिरमें जोजो मूलनायकप्रतिमा होतीहै उसकोअचल रखनाचाहिये-प्रतिष्ठाकेदिनसें चुनावगेरामसालासें जमारखना ठीक है कभी उठानानही, जोलोग हमेशा उठातेहै उनकों पुछनाचाहिये स्थापनाका-मुहूर्त्त तुमाराकहांरहा ? बल्किन् ! उसकाफल बिल्कुल नष्टहोगया, जिसके ताल्लुक-या-जिसका-वह-मंदिरहोगा उसके लिये बुरेदिनोंकी निशानी है, असलमें जितनी पाषाणकी प्रतिमा -मंदिरमेंहो-सब-चुनेसे-स्थिरकरदेना चाहिये-याते-खंडितहोनेका-

डर-न-रहे, अगर कहाजायकि-खौफकेवख्त मूर्त्ति उठाना पडे तो-देरहोगी. ( जवाब ) देरका क्या काम ?-तुर्त उठसकती है,-वाहियाततर्क करनामुनासिबनही, सोचो ! फिर बडीबडीप्रतिमा बनाना क्यौं मंजुररखागया, खौफकेवख्त दस आदमी उठानेके लिये कहांसें आयगें ? वस्तुतः सब मंदिरमें मूर्त्ति अचल रखना बहुतठीक बात है,

९—जिसशख्शके हाथसें प्रतिमाका नख खंडित होजाय-उसकों दुश्मनसें तकलीफ होगी, जिससे अंगुली खंडितहोजाय-उसकों स्थानभ्रष्टहोनापडेगा, जिससें हाथखंडितहोजाय-उसके कुटुंबका विनाशहोगा, जिसके हाथसें पांवखंडित होजाय-उसकी दौलत चौर लेजायगें-जिसकेहाथसें गर्दनखंडितहोजाय-उसकें लिये सबतरह बुराहै, मूलनायकप्रतिमाकी दृष्टि किसतरह रखना उसकाखुलासासुनिये-मूलगभेद्वारकी जितनीउंचाइ हो-उसके आठ भागकरना-और-उनमेंसें उपरका आठमाभाग-तथा-नीचेके-छ भाग-छोडकर-जो सातमाभाग रहा-उसके फिर सातभाग करना -उससातभागमेंसें नीचेके-छभाग-छोडकर-उपरका जो एकभाग रहा-उसभागमें ठीकमीलाकर मूलनायकप्रतिमाकी दृष्टिरखना चाहिये, इससें ऊंचीनीची रखोगे-तो-अच्छा नहोगा,-उसकेमालिककों दुख बोधकरहेगा.

१०—जिसमंदिरका जीर्णोद्धार करायाजाय-और-मूलनायक प्रतिमा-न-उठाइगइहो-तो-नवीनस्थापना करानेकी जरुरत नही, अगर उठाइगइहो-तो-फिर प्रतिष्ठामहोच्छव नया करानाहोगा, जिसरंगके पाषाणकी प्रतिमाहो-उसीरंगकी कोइरेखा-उसमेंदि-

खाइवे-तो-कोइहर्जकीबातनही, अगर दूसरेरंगकी रेखाहो-जैसे कालेमें सफेद-और-सफेदमें काली-तो-अच्छानही, बनानेवाले-कों दुखका कारणहै, रौद्रस्वरुपवाली प्रतिमाहो-तो-जानलो ! ब-नानवालेकेलिये बुराहै, अति स्थूलप्रतिमा-कारीगरके विनाशका सूचकहै, खरमोशके उदरसरीखा-उदरवाली-प्रतिमा दुर्भिक्ष-और -विनाशकाकारण जानो, बहुतपतलीप्रतिमाहो-तो-बनानेवालेके लिये बुरेदिनोंकी निशानी है, नाशिका टेंडीहो-या-मुख-जैसा चाहिये-उसी प्रमाणसें छोटाहो-तो-बनानेवालेकेलिये तकलीफ-का-कारण है, छोटीकमरवाली हो-तो-स्थापनकरनेवालेका हर सुरत-नाशहोगा, चक्षुरहित हो-तो-बनानेवालेकी आंखोंमें पीडा रहेगी. छोटीजंघावाली-होतो-बनानेवालेकों कुटुंबसें बियोगरहेगा. छोटे अंगोपांगवाली-हरसुरत-बिगाडका कारणहै, प्रतिमाका-मुख-ऊंचा-नीचा-या-टेडाहों-तो-बनानेवालेकेलिये तरहतरहकी विपत्तिप्राप्तहोनेका कारणहै, बहुतनीचीदृष्टिवालीभी-ठीकनही, इसलिये प्रतिमा-बनवाना-या-तयार-लेना-तो-जानकारसें-दर-याफतकरके लेनाठीकहै, शास्त्रोक्तप्रमाणसें रहितहोना-अमंगली-क-और-प्रमाणयुक्तहोना मंगलीकका-कारणहै,

११-पद्मासनप्रतिमाका-समचतुरस्र-नापहोना चाहिये.एक घुटनेसें दूसरे घुटनेतक सिधीडोर नापलो, वहीनाप बामेघुटनेसें दाहनेस्कंधतक-औरफिर वहीनाप दाहनेघुटनेसें बामेस्कंधतक-एकसरिखा मिलालो. चौथानाप महाराजके नीचेके स्थलसें म-स्तकतक एकसरिखा देखलो, इसीचारनापकानाम समचौरस प्र-माण मानाहै, ऐसी समचौरस और सुंदरप्रतिमा-पूजकपुरुषकों

महानुभुखकाकारणहोगी. प्रतिष्ठाकरातेवख्तजब प्रतिमा बैठाना तबअपनाचंद्रस्वरदेखकर बैठानाचाहिये, ज्योतिषके मुहुर्त्तसें बढकरस्वरोदयज्ञानहै, गच्छाचारपयन्नेमें लिखाहुवाहैकि-निमित्तज्ञान-का फल-लोग-नहीजानते, इसलिये ज्योतिषद्वारा दिनशुद्धि देखकर स्वरोदयज्ञानसें कामलेना ठीकहै, घरदेरासर अपनेरहनेके मकानसें कुच्छउंचाहोना जरुरहै जिससें अपनी हरसुरतसें उच्चस्थितिबनीरहे, घरदेरासरमें पाषाण-या-धातुकी-प्रतिमा-रखना ठीक नही. धातु-या-रत्नकी रखना अच्छा है, सोभी-ग्यारहअंगुलसें ज्यादेउंची-नहो, बडीप्रतिमा-बडेमंदिरमें स्थापनकरना मुनासिब है, आजकल-मानक-पंना-स्फटिक-लाजवर्द-निलम-संगेशम-और-पुखराजवगेराकी-प्रतिमा-देखनेमेंआतीहै, पहिलेदिनोमें सब तरहके रत्नोंकी थी, बडेउत्तमपुरुष होगये जिनोंने संसारकी मूर्च्छा छोडकर धर्ममें ध्यानदिया, कइजगहदेखागया घरदेरासरमें भी-लोग-बडीबडी रवंबक रखतेहै, असलमें सारवस्तु-जगतमें धर्महीहै, और-सब-मिथ्याप्रपंच आत्माकोअहितका देनेवाला जानो.

१२—प्रतिमाके उपर छत्र उसतरहकीवसें रखना जो-नासिका-और ललाटके ठीकमध्यभागपरऊंचे-सिधीलकीरमें रहे,हरेक मंदिरमें घंटानाद होतारहेगा-तो-उसमें रवंबक बनी करेगी,हरेक मंदिरके शिखरपर ध्वजारखना जरुरीबातहै, ध्वजारहित मंदिरमें पूजाकरनेसें पूजाका फलनहीहोता, एकदिनभी ध्वजारहित-मंदिररखना ठीकनही, ध्वजा-त्रिसूटी रखनाचाहिये, कइलोग-कंबी-और-चौसूटीरखते है, कायदेसें बखिलाफबातहै ध्वजाका यहीकायदा समझो कि-त्रिसूटी होना-चाहिये मेंदरवगेराके कार-

णसें कपडेकीध्वजा-सावत-न-रहसकतीहो-तो-पीतलकी ध्वजा तयारकरके उसमें अष्टमंगलीक-या-एकीलास्वस्तिक-बनाके लगा देना चाहिये याते सदा आनंदमंगलरहेगा,

(☞संवत् १९५५-)

हस्ताक्षर-मुनि-शांतिविजय,-



इतिश्रीमद्-विद्यासागर-न्यायरत्न-
मुनिशांतिविजयजीमहाराज-विरचित-मानवधर्मसंहिता
वा-शांतसुधानिधिग्रंथका-पंचमतरंग-समाप्त,

## ( बहूली पहली. )

( जगतगुरु जिनवर जयकारी, ) इस चालपर,-

श्रोतारे सुनों गुरुगुणना रागी-जानोंरे तुम भाग्यदशा जागी,
श्रोतारे सुनों गुणना रागी, ए देशी,
जंबूमांरे भरतभलूं सुनिये-देशगुर्जर राजनगर गणिये,
शोभारे तेह शहरतणी सुनिये-श्रोतारे, १
शोभेरे जिनमंदिर जयकारी-के-शत उपर अठ निरधारी,
नमेरे जहां नितनित नरनारी-श्रोतारे, २
करमदल कापवा बलवंता-साधुरे जिनशासनमें रमता,
एतोरे पांचो इंद्रियने दमता-श्रोतारे, ३
आव्यारे गुरु देशविदेश फिरी-भूयी राजनगरनी पवित्रकरी,
श्रोतारे मन शंसय दूर हरी-श्रोतारे, ४
संवत् ओगणीस चालीस विषे-गुरु गिरुवा एकत्रिश सिष्ये,
रही राजनगरमें कर्म पीसे-श्रोतारे, ५
तृष्णा तरुणीथी मन तांणी-विरतिरमणी करी पटराणी,
जेह उभयलोकमां गुणखाणी-श्रोतारे, ६
विवेकने मंत्रीपद ताजा-संवेगकुवर किया युवराजा,
संवर रहे हाजर दरवाजा-श्रोतारे, ७
आर्जवपटहस्ती महाभारी-विनयरूप घोडा मिणधारी,
मुनि आतमराज करे भारी-श्रोतारे, ८
रथ संयमशिलतणा भरिया-सुभट समदमथी अलंकरीया,
मुनिरे समतारसना दरिया-श्रोतारे, ९

के समकितमहेल मनोहारी-संतोषसिंहासन सुखकारी,
बेठारे जहां मुनिमुद्रा धारी-श्रोतारे, १०
चामर जहां धर्मशुकल करता-किरतिमशछत्र जहां फिरता,
कर्यारे जेणे मोहरिपु डरता-श्रोतारे, ११
अलिकद्रव्यराज कयुं अलगुं-भलुंरे भावराजमां मन वलगुं,
दुरितवन शिघ्र जेथी सलगुं-श्रोतारे, १२
आतमरुप लक्ष्मी रुडी लेवा-सदा करे शांतिविजय सेवा,
मीलेरे जेथी मुक्तितणा मेवा-श्रोतारे, १३

---

## ( गहूंली दूसरी, )

( भवी तुमे सुणज्योरे-भगवतीसूत्रनी वाणी, ) ए देशी,
भवीतुमे सुणज्योरे-गुरुमुखमधुरी वाणी,
दिलमां धरज्योरे-समतारसगुणखाणी,
पंजाबदेसमां जन्मलिया गुरु-बालपणे व्रत लीधा,
व्याकरणालंकार भणीने-दुर्मत दुरे किधा, भवीतुम. १
नामसमानगुणे शोभंता-सुमतिगुप्तिना धारी,
आतमनिजपद ध्यानमां लिना-भिना जिनगुणध्यारी, भवीतुम. २
आगम अनुसारी किरियामां-अप्रमत गुरुराया,
तृष्णातरुणीथी मन तांणी-संयम तान लगाया, भवीतुम. ३
गांमनगरपुर देसविदेसे-विचरंता व्रतधारी,
बहुजनने प्रतिबोध दइने-दुरमति दुर निवारी, भवीतुम. ४
शंसयशत्रु दुर निवारी-भयथी निर्भय कीधा
खटमतत्त्व स्वरुप बतावीं-लोचन अमने दीधा, भवीतुम. ५

कुमतवादको दुर निवारी-कीधो इम सुपसाय,
अकहकदिवडा जिनवाणीना-मकटाया गुरुराय, भवीतुम. ६
ए उपकार तुमारो कहो गुरु-विसार्यो किम जाय,
हर्षकरी उपकारीतणां सहु-गुणगातां दुख जाय, भवीतुम. ७
ज्ञानवधे ज्ञानीगुणगातां-ज्ञानी गुणथी भरिया,
शांतिविजयकहे गुरुगुणदरिया-केम तराये तरिया, भवीतुम. ८

---

## ( गहूली तीसरी. )

[ इसमें महाराजश्री आत्मारामजीका-जीवनचरित-गुंफितहै. ]

( साभलजोरे मुनि-संयमरागी,-उपशमश्रेणी चढीयारे.)

ए देशी,

आजनगरमें सुगुरु पधार्या-जिनआगमना दरियारे,
ज्ञानतरंगे लहेरां लेता-ध्यानपवनथी भरियारे, आजनगरमें, १
आजकालमां जे जिनआगम-दृष्टिपथमां आवेरे,
गहनगहन तेहना जे अर्थो-मकटकरीने बतावेरे, आजनगरमें, २
शक्तिनही पण भक्तितणे वश-गुणगावा उलसावुंरे,
कर्णामृत गुरु चरित सुणावी-आनंद अधिक बढावुंरे, आज० ३
दक्षिणदिशि जंबूद्वीपमांही-मेरी भरतमझाररे,
उत्तरदिशि पंजाबदेस जहां-लहेरा गांव मनोहाररे. आज० ४
क्षत्रीयवंश गणेशचंदघर-जन्मलिया सुखधामरे,
रूपदेवी कुक्षी सुक्तिमां-मुक्ताफल उपमानरे, आज० ५
लघुवयमां पण लक्षणथी बहु-दीपंता गुरुरायारे,
संगतथी मिली ढुंढकजनसे-ढुंढकपंथ धरायारे, आज० ६

संवत ओगणीसे दसमांही-उच्छकार्तिक मासेरे,
पंचमीके दिवसे लिये दीक्षा-जीवणराम गुरुपासेरे, आज० ७
ज्ञानभण्या वली देस फिर्या बहु-जुनां शास्त्र विलोकीरे,
अंसवयपडिया गुरुने पुछे-प्रतिमा केम उवेखीरे, आज० ८
उत्तर न मिला जब गुरुजीने-ज्ञानकला घट जागीरे,
शुमतासखी घट आन वसी जब-ढुंढपंथ दिया त्यागीरे, आ० ९
धर्मशिरोमणि देसमनोहर-गुर्ज्जरभूमि रसालीरे,
जहां आवी सुविहितगुरुपासे- मनशंका सहु टालीरे, आ० १०
परमकर्यो उपकार तुमे बहु-श्रीगुरु आतमरायारे,
जयवंता वर्तो आभरते-दिनदिन तेज सवायारे, आ० ११
दुषमकालसमे गुरुजी तुमे-वचनदीवडा दीधारे,
शांतिविजय कहे जेथी हमारा-विषमकाम पण सिधारे आ० १२

---

## ( गहूली चतुर्थी. )

( इसमेंभी-उक्तमहाराजका जीवनचरित-शेषहै. )

आजनगरमें सुगुरु पधार्या-रत्नत्रयीना धारीरे,
ज्ञान अपूरवदान दइने-जडता दूर निवारीरे, आ० १
संवत ओगणीसे बत्तीसे-राजनगर मोझाररे,
संयमलिया सुविहितगुरुपासे-सोलह शिष्य परिवारर, आ० २
चरणकरण गुणधार अनुपम-श्रीगुरु आतमरायरे,
जिनशासन सिंगार महामुनि-तत्वरमणनां धामरे, आ० ३
नयगम भंग प्रमाण करीने-जीवादिकनुं स्वरुपरे,
धुव उत्पात नासथी गुरुने-आप्युं निखिल अनुपरे, आ० ४

आण्या द्रव्यगुणपर्याय-धर्माधर्म आकाशरे,
पुद्गलकाल अने वली चेतन-नित्यानित्य प्रकाशरे, आ० ५
परम कर्यो उपकार तुमे गुरु-दुर्मत दुर नसाथारे,
जयजयकार थयो जिनशासन-आनंद अधिक सवायारे, आ० ६
जो न होत आ वखत तुमारा-वचन दीवडा हडारे,
तो दुषम अंधारी राते-लेत अमे मत कुडारे, आ० ७
विद्यानी वधती करवामां-जेहना विविध विचाररे,
ये गुरुना उपकार कहो किम-भूले आ संसाररे, आ० ८
देस बहु विचरो गुरुराया-कोडकरो शुभ कामरे,
अंतरघटमां शांतिविजय पण राखेछे दृढहामरे, आ० ९

---

## [ गहूली पंचमी. ]

( भवीतुमे अष्टमीतिथि सेवोरे-इसचालपर. )

रहोगुरु राजनगर चोमासुरे-गुणनिधि गुण तुमारा भास्युं-रहोगुरु,
तुमे रागथी नही रंगाया-नही द्वेषरिपुथी बंधायारे,
महामोहथी नाही रंगाया-रहोगुरु. १
धनमाल अने राजधानीरे-महासंकट आकर जानीरे,
तुमे छोडी दुनिया दिवानी-रहोगुरु. २
पांच इंद्री सुभटथी सुरारे-आलसविकथाथी दुरारे,
चार चोर किया चकचूरा-रहोगुरु. ३
ज्ञानदोरीथी मनकपि बांध्युंरे-तीर तत्व रमणतामां साध्युंरे,
जेथी समकित अदभूत लाध्युं-रहोगुरु. ४

गुरु विद्यावेलडीये विटायारे-जेनी कल्पतरुसम कायारे,
एतो समता जळथी सिंचाया-रहोगुरु. ५
तुमे शास्त्रसुधारस पिधोरे-महामोहरिपु वश किधोरे,
तुमे अनुभव प्यालो पिधो-रहोगुरु. ६
तुमे ज्ञानरतनभंडाररे-करवा हमपर उपकाररे
थाञ्यो नोधाराना आधार-रहोगुरु. ७
तुम आणा सदा शिर धरस्युंरे-तपनियमविशेषे करस्युंरे,
कहे शांतिविजय अनुसरस्यु-रहोगुरु. ८